निपजै सो औदारिक शरीर नाम है जाके उदयतैं वैक्रियिक शरीर निपजै सो वैक्रियिक शरीर नाम हैं। जाके उदयतैं आहारक शरीर निपजै सो आहारक शरीर नाम है। जाके उदयतैं तैजस शरीर निपजै सो तैजस शरीर नाम है। बहुरि जाके उदयतैं आत्माकैं कार्माण शरीर निपजै सो कार्माण शरीर नाम है।

बहुरि शरीर नामकर्मके उदयके वशतैं जे आहारवर्गणारूप पुद्गलस्कंध ग्रहण कीए तिनकैं परस्पर प्रदेशानिका संश्लेष संबंध जाके उदयतैं होइ सो बंधन नाम है सो औदारिकादि शरीरनिकी अपेक्षा पांच प्रकार है। बहुरि जाके उदयतैं औदारिकादि शरीर छिद्ररहित तिनिका परस्पर प्रदेशानिका एक क्षेत्रावगाह करि एकत्वपनाकौं प्राप्त होना होइ सो संघातनाम है सो औदारिकादि शरीरनिकी अपेक्षा पांच प्रकार है।

बहुरि जाके उदयतैं औदारिकादिक शरीरनिका आकार निपजै सो संस्थान नाम है सो छह प्रकार है। तहां जातैं समान चौकोर आकार होइ सो समचतुरस्र संस्थान नाम है। न्यग्रोध जो वड तीहिं सारिखा ऊपरितैं मोटा नीचैतैं पतला ऐसा आकार जातैं होइ सो न्यग्रोध परिमंडल संस्थान नाम है। स्वाति जो बंवइ तीहि सारिखा ऊपरितैं पतला नीचैतैं मोटा ऐसा आकार जातैं होइ सो स्वाति संस्थान नाम है। कूवरा आकार जातैं होइ सो कुब्ज संस्थान है। ठींगना आकार जातैं होइ सो वामन संस्थान नाम है। अनेक अवक्तव्य आकार जातैं होइ सो हुंडक संस्थान नाम है।

बहुरि जाके उदयतैं अंगोपांगका भेद होइ सो अंगोपांग नाम है सो तीन प्रकार है—औदारिक अंगोपांग १ वैक्रियिक अंगोपांग २ आहारक अंगोपांग ३।

बहुरि जाके उदयतैं हाडनिके बंधनका विशेष होइ सो संहनन नाम है। सो छह प्रकार है—वज्रवृषभनाराच संहनन १ वज्रनाराच २ नाराच ३ अर्धनाराच ४ कीलित ५ असंप्राप्तासृपाटिका ६। तहां संहनन नाम तौ हाडनका समूहका है। ऋषभ नाम जाकरि वेठिए बांधिए जैसे जेवरेकरि वठ दीजिए है ताका जाननां। अर नाराच नाम कीलेका है जैसैं लोहेका कीला काष्ठादिकविषैं ठोकिए है। बहुरि जो वज्रवत् भेद्या न जाय ऐसा होइ ताकौं

वज्र कहिए। सो जिस बज्रसंहनन युक्त शरीरविषैं वज्रका ऋषभ वज्रका नाराच ए दोऊ जहां होइ ऐसा शरीर जाके उदयतैं होइ सो बज्रवृषभ नाराच शरीर सहनन नाम है। वहुरि जहां वज्रके ऋषभ नाही सामान्य ऋषभ करि बेढ्या होइ ऐसा शरीर जाके उदयतैं होइ सो वज्रनाराच शरीर संहनन नाम है। बहुरि वज्र विशेषण रहित साधारण नाराचकरि कीलित हाडनिकी संधि होइ ऐसा शरीर जाके उदयतैं होइ सो नाराच शरीर संहनन नाम है। वहुरि जहां हाडानिकी संधि नाराचकरि अर्धकीलित होइ ऐसा शरीर जाके उदयतैं होइ सो अर्धनाराच शरीर संहनन नाम है। वहुरि जहां वज्रके हाड नाही ते परस्पर कीलित होइ ऐसा शरीर जाके उदयतैं होइ सो कीलित शरीर संहनन नाम है। वहुरि जहां परस्पर प्राप्त नाही जुदे जुदे सरीसृपके हाड़की ज्यों नसकरि बंध्या हूवा हाड होइ ऐसा शरीर जाके उदयतैं होइ सो असंप्राप्तासृपाटिका शरीर संहनन नाम है।

बहुरि जाके निमित्ततैं शरीरका वर्ण होइ सो वर्णनाम है सो पांच प्रकार है—कृष्णवर्ण नाम १ नीलवर्ण नाम २ रक्तवर्ण नाम ३ पीतवर्ण नाम ४ श्वेतवर्ण नाम ५।

बहुरि जाके उदयतैं शरीर विषै गंध होइ सो गंध नाम है सो दोय प्रकार है—सुरभि गंध नाम १ दुरभि गंध नाम।

बहुरि जाके उदय तैं शरीर विषै रस होइ सो रस नाम है सो पांच प्रकार तिक्त नाम १ कटु नाम २ कषाय नाम ३ अम्ल नाम ४ मधुर नाम ५।

बहुरि जाके उदयतैं शरीर विषैं स्पर्श होइ सो स्पर्श नाम है। सो आठ प्रकार—कर्कश नाम १ मृदुनाम गुरुनाम ३ लघुनाम ४ शीत नाम ५ उष्ण नाम ६ स्निग्ध नाम ७ रूक्ष नाम ८।

बहुरि जाके उदयतैं पूर्व जो शरीर था ताके आकारका नाश न होइ सो आनुपूर्व्य नाम है सो च्यारि प्रकार है—नरकगतिप्रायोग्यानुपूर्व्य नाम १ देवगति प्रायोग्यानुपूर्व्य नाम २ मनुष्यगति प्रायोग्यानुपूर्व्य नाम ३ तिर्यंच गति प्रायोग्यानुपूर्व्य नाम ४। नरकगति प्राप्त होनेकौं योग्य ऐसा पंचेंद्री पर्याप्त जीवकैं विग्रहगति

विषें पंचेंद्री पर्याप्त शरीरका आकार जाके उदयतैं रहे सो नरकगति प्रायोग्यानुपूर्व्य नाम है ऐसैं ही सब जानने ।
विषें पंचेंद्री पर्याप्त शरीरका आकार जाके उदयतैं रहे सो नरकगति प्रायोग्यानुपूर्व्य नाम है ऐसैं ही सब जानने ।

बहुरि जाके उदयतैं भाऱ्या न होइ तातै लोहका पिंडकी ज्यों नीचेकौं न पडै । हलका न होइ तातै आकका फूफदाकी ज्यों ऊंचेको न जाइ ऐसा शरीर होइ सो अगुरुलघु नाम है ।

बहुरि ' उपेत्य घातः उपघातः ' अपने घातका नाम है सो जाके उदयतैं अपने अंगनितैं अपना घात होइ बड़े सींग वा लांबे स्तन वा मोटा उदर ऐसैं अंग होंइ सो उपघात नाम है ।

बहुरि जाके उदयतैं औरनिका घात करै ऐसे तीखे सींग वा नख वा सांप आदिककै डाढ इत्यादिक अवयव होंहि सो परघात नाम है ।

बहुरि जाके उदयतै आतापरूप शरीर निपजै सो आतप नाम है सो याका उदय सूर्यके विषैं उपजे बादर पर्याय पृथ्वी कायिक जीव तिनहीके पाइए है । बहुरि जाके उदयतें उद्योतरूप शरीर निपजै सो उद्योत नाम है याका उदय चंद्रमाका बिंब वा आग्या जीव इत्यादिककैं हैं । बहुरि विहाय कहिय आकाश तिसविषैं गमन करने को कारण सो विहायोगतिनाम है सो मनोज्ञरूप प्रशस्त अप्रशस्तके भेदतैं दोय प्रकार है । बहुरि जाके उदयतैं वे इंद्रियादिक विषैं जन्म होइ सो त्रस नाम है । बहुरि जाके उदयतैं औरकौं रोकै आप औरनिकरि रुकै ऐसा शरीर निपजै सो बादर नाम है ।

बहुरि जाके उदयतैं आहार आदि पर्याप्ति निपजै सो पर्याप्ति नाम है सो पर्याप्ति छह प्रकार है—आहार १ शरीर २ इंद्रिय ३ स्वासोसास ४ भाषा ५ मन ६ ।

बहुरि शरीर नामकर्मके उदयतैं निपज्या शरीर सो जाके उदयतैं एक शरीर एक आत्माके उपभोगका कारण होइ एक शरीरविषैं एकही आत्मा हो सो प्रत्येक नाम है ।

बहुरि जाके उदयतैं रसादिक धातु अर उपधातु अपने २ ठिकाने स्थिर रहैं सो स्थिर नाम है । उक्तं च—

रसाद्रक्तं ततो मासं मासान्मेदः प्रवर्तते ।

मेदतोऽस्थि ततो मज्जं मज्जाच्छुक्रं ततः प्रजाः ॥ १ ॥
वातः पित्तं तथा श्लेष्मा सिरा स्नायुश्च चर्म च ।
जठराग्निरिति प्राज्ञैः प्रोक्ताः सप्तोपधातवः ॥ २ ॥

अर्थ—रसतैं तो लोही हो है। लोहीतैं मांस हो है। मांसतैं मेद हो है। मेदतैं हाड़ हो है। हाडतैं मींजी हो है मींजीतैं शुक्र हो है। शुक्रतैं प्रसूतिरूप प्रजाकी प्रवृत्ति है। ए सात धातु ऐसैं अनुक्रमतैं परिणवैं हैं। ए सात धातु तीस दिनमें होइ तो एक धातु च्यारि दिन अर दोय दिनका सातवां भागविषैं होइ ऐसे जानना। बहुरि वात १ पित्त २ श्लेष्म ३ सिरा ४ स्नायु ५ चर्म ६ उदराग्नि ७ ए सात उपधातु हैं। सो इनिका शरीरविषैं जहां ठिकाना है तहां ही स्थिर रहैं सो स्थिर प्रकृतिके उदयतैं रहै हैं।

बहुरि जाके उदयतै मनोज्ञ रमणीय प्रशस्त मस्तकादिक शरीरके अवयव होंइ सो शुभ नाम है। बहुरि जाके उदयतैं अन्यजीव आपतैं प्रीतिकरैं सो सुभग नाम है। बहुरि जाके उदयतैं मनोज्ञ सुहावना स्वर शब्द निपजै सो सुस्वर नाम है। बहुरि जाके उदयतैं प्रभा कांति सहित शरीर निपजै सो आदेय नाम है। बहुरि जाके उदयतैं अपना पुण्यरूप पवित्र गुण जगतविषैं प्रकट होइ जस होइ सो यशस्कीर्ति नाम है।

बहुरि जाके उदयतैं यथायोग्य निपजै सो निर्माण नाम है सो दोय प्रकार है—स्थान निर्माण १ प्रमाणनिर्माण २। तहां जाति नामकर्मके उदयकी सापेक्षकौं लीएं नेत्रादिक जिस ठिकाने चाहिए तिसही ठिकाने निपजावै सो स्थान निर्माण है। जो नेत्रादिकका प्रमाण चाहिऐ तितनेही निपजावै सो प्रमाणनिर्माण है। बहुरि श्रीमत अर्हंत पदको कारण सो तीर्थंकर नाम है।

बहुरि जाके उदयतै एकेंद्रियविषैं उपजै सो स्थावरनाम है। बहुरि जाके उदयकरि काहूकरि रुकै नाहीं काहूकौं रोकै नाहीं ऐसा सूक्ष्म शरीर होइ सो सूक्ष्म नाम है। बहुरि छह पर्याप्तिका अभावकौं कारण ऐसा अपर्याप्ति नाम है पर्याप्ति नाम पूर्ण होनेका है सो पूर्ण होने न देवै। बहुरि एक शरीरविषैं

बहुत अनंत आत्मा पाइए सो एक शरीर अनंत जीवनिके उपभोगकौं कारण सो साधारण नाम है। याका उदय निगोद जीवनिहीकैं है। बहुरि धातु वा उपधातु अपने ठिकाने स्थिर न रहै चलायमान जाके उदयतैं होइ सो अस्थिर नाम है। बहुरि जाके उदयतैं अमनोज्ञ अप्रशस्त बुरे मस्तकादि अवयव निपजै सो अशुभ नाम है। बहुरि जाके उदयतैं रूपादिक गुण संयुक्त होत संते भी अन्य जन अप्रीतिकरैं प्रीति न करैं सो दुर्भग नाम। बहुरि जाके उदयतैं अमनोज्ञ असुहावना स्वर शब्द निपजै सो दुःस्वर नाम है। बहुरि जाके उदयतैं प्रभा कांति करि रहित शरीर निपजै सो अनादेय नाम है। बहुरि जाके उदयतैं पुण्य गुणतैं उलटा अपजस जगतविषैं प्रगट होइ सो अयशस्कीर्ति नाम है।

बहुरि जाके उदयतैं लोकपूजित कुलविषैं जन्म होइ सो उच्च गोत्र है। बहुरि जाके उदय तैं लोक निंदित कुलविषैं जन्म होइ सो नीच गोत्र हैं।

बहुरि जाके उदयतैं दीया चाहैं परि देवे नाहीं सो दानांतराय है। बहुरि जाके उदयतैं लाभको चाहैं परंतु लाभ होइ नाहीं सो लाभांतराय है। बहुरि जाके उदयतैं पुष्पादिकके भोगनेको चाहै परंतु भोगवै नाहीं सो भोगांतराय है। बहुरि जाके उदयतैं स्त्र्यादिकको बारंवार भोगनेको चाहै परंतु उपभोग होइ नाही सो भोगांतराय है। बहुरि जाके उदयतैं अपनी शक्ति प्रकट करनेको चाहैं परंतु शक्ति प्रकट न होइ सो वीर्यांतराय है सो 'दानस्य अंतरायः, इत्यादिकविषैं षष्ठी तत्पुरुष समास जानना। जातैं दानादिक परिणमनका विघ्नकौं करण अंतराय कर्म है ऐसैं उत्तर प्रकृतिनिकी निरुक्ति कही ॥ ३३ ॥ आगैं नाम कर्मकी उत्तर प्रकृतिनिविषैं अभेद विवक्षाकरि जे प्रकृति गर्भित हो है तिनकौं दिखावै है।

**देहे अविणाभावी बंधणसंघाद इदि अबंधुदया।**
**वण्णचउक्केऽभिण्णे गहिदे चत्तारि बंधुदये ॥ ३४ ॥**

देहे अविनाभाविनौ बंधनसंघातौ इति अबंधोदयौ ।
वर्णचतुष्केऽभिन्ने गृहीते चतस्रः बंधोदययाः ॥ ३४ ॥

जी० प्र०—देहे पंचविधशरीरनामकर्मणि स्वस्वबंधनसंघातौ अविनाभाविनौ इति कारणात् अबंधोदयौ-बंधोदयप्रकृती न भवतः । तत्र पृथग्नोक्तावित्यर्थः । वर्णचतुष्के वर्णगंधरसस्पर्शसामान्यचतुष्के अभिन्ने अभेदविवक्षया एकैकस्मिन्नेव गृहीते सत्यन्यत्र बंधोदययोश्चतस्र एव प्रकृतयो भवति । शेषषोडशानां पृथक् कथनं नास्तीत्यर्थः ॥ ३४ ॥ तथा सति ता बंधोदयसत्त्वप्रकृतयः कति ? इति चेत् चतुर्भिर्गाथाभिराह—

देह जो पंच प्रकार शरीर नामा नामकर्म तिसविषैं अपना अपना बंधन अर अपना अपना संघात अविनाभाव है उस बिना वह न होइ सो अविनाभावी कहिए इस कारणतैं पंच बंधन अर पंच संघात ए दश प्रकृति बंधरूप वा उदयरूप नाहीं हैं भावार्थ—बंध और उदयविषैं ए दशौ जुदे न कहे शरीर प्रकृतिविषैं ही गर्भित कीए हैं । बहुरि वर्णादिक च्यारि वर्ण गंध रस स्पर्श इनविषैं अभेदविवक्षा करि इनके वीस भेद ग्रहण कीए ए मूल च्यारि ही प्रकृति बंध अर उदयविषैं कहिए । तिनके वीस भेद मूल च्यारिभेद विषैं गर्भित कीए तातैं सोलह प्रकृति बंध अर उदयमैं जुदी न कही ॥ ३४ ॥ ऐसैं होते बंधरूप वा उदयरूप वा सत्तारूप प्रकृति केती केती है ? सो च्यारि गाथानिकरि कहैं हैं ।

**पंच णव दोण्णि छव्वीसमवि य चउरो कमेण सत्तट्ठी ।**
**दोण्णि य पंच य भणिया एदाओ बंधपयडीओ ॥ ३५ ॥**

पंच नव द्वौ षड्विंशतिरपि च चतस्रः क्रमेण सप्तषष्टिः ।
द्वौ च पंच च भणिता एता बंधप्रकृतयः ॥ ३५ ॥

जी० प्र०—पंच ज्ञानावरणानि नव दर्शनावरणानि द्वे वेदनीये षड्विंशतिर्मोहनीयानि । कुतः ? मिश्रसम्यक्त्वप्रकृत्योरुदयसत्त्वयोरेव कथनात् । चत्वारि आयूंषि । सप्तषष्टिर्नामानि कुतः ? दशबंधनसंघातषोडशवर्णादीनामंतर्भावात् । द्वे गोत्रे । पंचांतरायाः इत्येता विंशत्युत्तरशतबंधयोग्या भणिताः सर्वज्ञैः ॥ ३५ ॥ उदयप्रकृतीराह—

स० चं०—पांच ज्ञानावरण, नव दर्शनवरण, दोय वेदनीय, छब्बीस मोहनीय, जातैं मिश्र प्रकृति अर सम्य-क्त्व प्रकृति ए दोऊ बंधविषैं नाहीं है उदय अर सत्त्व ही विषैं पाइए हैं। च्यारि आयु, सतसठि नाम जातै तरेणवैं-मेंस्यो दश बंधन संघात अर सोलह वर्णादिक ए छब्बीस गर्भितकरि घटाइए। दोय गोत्र, पांच अंतराय ए सर्व एकसौ वीस प्रकृति बंध योग्य सर्वज्ञदेव कही है ॥ ३५ ॥ आगैं उदय प्रकृतिनिकौं कहै हैं—

**पंच णव दोण्णि अट्ठावीसं चउरो कमेण सत्तट्ठी।**
**दोण्णि य पंच य भणिया एदाओ उदयपयडीओ ॥ ३६ ॥**

पंच नव द्वौ अष्टाविंशतिः चतस्रः क्रमेण सप्तषष्टिः।
द्वौ च पंच च भणिता एता उदयप्रकृतयः ॥ ३६ ॥

जी० प्र०—उदयप्रकृतयो ज्ञानावरणादीनां क्रमेण पंच नव द्वे अष्टाविंशतिः चतस्रः सप्तषष्टिः द्वे पंच मिलित्वा द्वाविंशत्युत्तरशतं भणिताः ॥३६॥ ता एवं बंधोदयप्रकृतीर्भेदाभेदविवक्षया संख्याति—

स० चं०—ज्ञाना वरणादिक कर्मनिकी अनुक्रमतैं पांच नव दोय अठाईस च्यारि सतसठि दोय पांच प्रकृति मिलिकरि एकसौ बाईस उदय होने योग्य प्रकृति कही है ॥ ३६ ॥ आगैं ते बंधरूप वा उदयरूप प्रकृतिनिकी भेद विवक्षा करि वा अभेदविवक्षा करि संख्या कहैं हैं—

**भेदे छादालसयं इदरे बंधे हवंति वीससयं।**
**भेदे सव्वे उदये बावीससयं अभेदम्हि ॥ ३७ ॥**

भेदे षट्चत्वारिंशच्छतमितरे बंधे भवंति विंशशतं।
भेदे सर्वे उदये द्वाविंशशतमभेदे ॥ ३७ ॥

जी० प्र०—बंधे भेदविवक्षायां षट्चत्वारिंशच्छतं प्रकृयो भवंति। अभेदविवक्षायां विंशत्युत्तरशतं। उदये भेदविवक्षायां सर्वा अष्टचत्वारिंशच्छतं अभेदविवक्षायां द्वाविंशत्युत्तरशतं ॥ ३७ ॥ सत्त्वप्रकृतीराह—

स० चं०—बंधविषैं भेदविवक्षा गर्भित किए तौ मिश्र अर सम्यक्त्व प्रकृति विना एकसौ छियालीस प्रकृति हैं। अभेद विवक्षाकरि गर्भित कीजिए तौ एकसौ वीस प्रकृति हैं। बहुरि उदयविषैं भेदविवक्षाकरि सर्व एकसौ अठतालीस प्रकृति हैं। अभेद विवक्षाकरि एकसौ बाईस प्रकृति हैं ॥ ३७ ॥ आगैं सत्त्व प्रकृतिनिकौं कहैं हैं—

**पंच णव दोण्णि अट्ठावीसं चउरो कमेण तेणउदी।**
**दोण्णि य पंच य भणिया एदाओ सत्तपयडीओ ॥ ३८ ॥**

पंच नव द्वौ अष्टाविंशतिः चत्वारः क्रमेण त्रिनवतिः।
द्वौ च पंच च भणिताः एताः सत्त्वप्रकृतयः ॥ ३८ ॥

जी० प्र—पंच नव द्वे अष्टाविंशतिः चतस्रः त्रिनवतिः द्वे पंच एताः क्रमेण ज्ञानावरणादीनां सत्त्वप्रकृतयोऽष्टचत्वारिंशच्छतं सर्वैर्भेदैर्मिलिताः ॥ ३८ ॥ घातिकर्माणि सर्वघातीनि देशघातीनि च। तत्र सर्वघातीन्याह—

स० चं०—ज्ञानावरणादिक कर्मनिकी अनुक्रमतैं पांच नव दोय अठाईस च्यारि तरेणवै दोय पांच ए सर्व प्रकृति मिलिकरि एकसो अठतालीस सत्त्वरूप प्रकृति सर्वज्ञ देवनिकरि कही हैं ॥ ३८ ॥ पूर्वे जे घाति कर्म कहे थे तिनके दोय भेद—सर्वघाती १ अर देशघाती २ तहां सर्वघाति प्रकृतनिकौं कहैं हैं—

**केवलणाणावरणं दंसणछक्कं कसायबारसयं।**
**मिच्छं च सव्वघादी सम्मामिच्छं अबंधह्मि ॥ ३९ ॥**

केवलज्ञानावरणं दर्शनषट्कं कषायद्वादशकं।
मिथ्यात्वं च सर्वघातीनि सम्यग्मिथ्यात्वमबंधे ॥ ३९ ॥

जी० प्र०—केवलज्ञानावरणं केवलदर्शनावरणं स्त्यानगृद्ध्यादिपंचकं अनंतानुबंध्यप्रत्याख्यानप्रत्याख्यानक्रोधमानमायालोभाः, मिथ्यात्वकर्मेति विंशतिः सर्वघातीनि भवंति । सम्यग्मिथ्यात्वं तु बंधप्रकृतिर्नेत्युदयसत्त्वयोरेव जात्यंतरसर्वघाति भवति ॥ ३९ ॥ देशघातीन्याह—

स० चं०—केवल ज्ञानवरण १ केवल दर्शनावरण १ स्त्यानगृद्धिकौं आदि देकरि पांच निद्रा ५ अनंतानुबंधी अप्रत्याख्यान प्रत्याख्यान क्रोध मान माया लोभ १२ मिथ्यात्व १ ए सर्व वीस प्रकृति सर्वघाती हैं। बहुरि सम्यग्मिथ्यात्व बंध विषै नाहीं हैं। उदय अर सत्वविषैं ही जुदी ही जातिका सर्वघाती हैं तातैं बंधविषैं वीस प्रकृति सर्वघाती हैं। उदय सत्वविषैं इकईस प्रकृति सर्वघाती हैं। जिनके उदय होतैं जीवका गुण सर्वथा प्रगट न होइ जैसैं केवलज्ञानावरणका उदय होतैं केवलज्ञान प्रगट न होइ सो ऐसी सर्वघाती प्रकृति जाननी ॥ ३९ ॥ आगैं देशघाती प्रकृतिनिकौं कहैं हैं—

## णाणावरणचउक्कं तिदंसणं सम्मगं च संजलणं ।
## णव णोकसाय विग्घं छव्वीसा देसघादीओ ॥ ४० ॥

ज्ञानावरणचतुष्कं त्रिदर्शनं सम्यक्त्वं च संज्वलनं ।
नव नोकषाया विघ्नं षड्विंशतिः देशघातीनि ॥ ४० ॥

जी० प्र०—मतिश्रुतावधिमनःपर्ययज्ञानावरणानि । चक्षुरचक्षुरवधिदर्शनावरणानि । सम्यक्त्वप्रकृतिः । संज्वलनक्रोधमानमायालोभाः । हास्यरत्यरतिशोकभयजुगुप्सास्त्रीपुंनपुंसकानि । दानलाभभोगोपभोगवीर्यांतरायाश्चेति षड्विंशतिर्देशघातीनि ॥ ४० ॥ घातिनां सर्वदेशघातिभेदौ प्ररूप्य अघातिनां प्रशस्ताप्रशस्तभेदप्ररूपणे प्रशस्तप्रकृतीर्गाथाद्वयेन आह—

स० चं०—मति श्रुत अवधि मनःपर्यय ज्ञानावरण च्यारि ४ चक्षु अचक्षु अवधिदर्शनावरण ३ सम्यक्त्व प्रकृति १ संज्वलन क्रोध मान माया लोभ ४ हास्य रति अरति शोक भय जुगुप्सा स्त्रीवेद पुरुषवेद नपुंसकवेद ए नव ९। दान लाभ भोग उपभोग वीर्य अंतराय पांच ५। ए छव्वीस देशघाती प्रकृति हैं। जिनके उदय होत संतैं भी जीवका गुण प्रगट होइ जैसैं वारह्वां गुणस्थान पर्यंत मतिज्ञानावरणादिकका उदय भी पाइए अर मतिज्ञा-

नादिक भी पाइए सो देशघाती जानना। ॥ ४० ॥ ऐसैं घाति कर्मनिका देशघाती अर सर्वघाती भेद कहिकरि आगैं अघाति कर्मनिके प्रशस्त अप्रशस्त दोय भेद हैं तिनिविषैं प्रशस्त प्रकृतानिकौं दोय गाथानि करि कहैं हैं—

**सादं तिण्णेवाऊ उच्चं णरसुरदुगं च पंचेंदी।**
**देहा बंधणसंघादंगोवंगाइं वण्णचओ ॥ ४१ ॥**
**समचउरवज्जरिसहं उवघादूणगुरुछक्क सग्गमणं।**
**तसबारसट्ठसट्ठी बादालमभेददो सत्था ॥ ४२ ॥ जुम्मं।**

सातं त्रीण्येवायूंषि उच्चं नरसुरद्विकं च पंचेंद्रिय।
देहा बंधनसघातांगोपांगानि वर्णचतुष्कं ॥ ४१ ॥
समचतुरस्रवर्षभमुपघातोना रुषटकं सद्गमनं।
त्रसद्वादशाष्टषष्टिः द्वाचत्वारिंशदभेदतः शस्ताः ॥ ४२ ॥

जी० प्र०——सातवेदनीयं तिर्यग्मनुष्यदेवायूंषि उच्चैर्गोत्रं मनुष्यगतितदानुपूर्व्ये देवगतितदानुपूर्व्ये पंचेंद्रियं पंचशरीराणि पंचबंधनानि पंचसंघाताः त्रीण्यंगोपांगानि शुभवर्णगंधरसस्पर्शाः समचतुरस्रसंस्थानं वज्रर्षभनाराचसंहननं अगुरुलघुपरघातोच्छ्वासातपोद्योताः प्रशस्तविहायोगतिः त्रसबादरपर्याप्तप्रत्येकशरीरस्थिरशुभसुभगसुस्वरादेययशस्कीर्तिनिर्माणतीर्थकराणि। एवं अष्टषष्टिर्भेदविवक्षया प्रशस्ताः अभेदविवक्षया द्विचत्वारिंशत्। सद्वेद्यशुभायुर्नामगोत्राणि पुण्यमित्युक्ता एवेत्यर्थः ॥ ४१–४२ ॥ अप्रशस्तप्रकृतीर्गाथाद्वयेनाह—

स० चं०——साता वेदनीय १ तिर्यंच मनुष्य देव आयु ३ उच्चगोत्र १ मनुष्यगति मनुष्यगत्यानुपूर्वी २ देवगाति देवगत्यानुपूर्वी २ पंचेंद्री जाति १ पंच शरीर ५ पंच बंधन ५ पंच संघात ५ तीन अंगोपांग ३ शुभवर्ण गंध रस स्पर्श बीस २० समचतुरस्र संस्थान १ वज्रवृषभ नाराच संहनन १ अगुरुलघु १ परघात १ उच्छ्वास १ आतप १ उद्योत १ प्रशस्त विहायोगति १ त्रस १ बादर १ पर्याप्त १ प्रत्येक शरीर १ स्थिर। शुभ १ सुभग १ सुस्वर १ आदेय

१ यशस्कीर्ति १ निर्माण १ तीर्थंकर १ ए अडसाठ ६८ प्रकृति भेद अपेक्षा करि प्रशस्त पुण्यरूप हैं। अभेद विवक्षा करि पांच बंधन पांच संघात सोला वर्णादिक घटाए बियालीस प्रकृति प्रशस्त हैं सूत्रविषैं भी कह्या है- 'सद्वेद्य शुभायुर्नामगोत्राणि पुण्यं' ॥ ४१-४२ ॥ आगैं अप्रशस्त प्रकृतिनिकौं दोय गाथानि करि कहैं हैं-

**घादी णीचमसादं णिरयाऊ णिरयतिरियदुग जादी।**
**संठाणसंहदीणं चदुपणपणगं च वण्णचओ ॥ ४३ ॥**
**उवघादमसग्गमणं थावरदसयं च अप्पसत्था हु।**
**बंधुदयं पडि भेदे अडणउदि सयं दुचदुरसीदिदरे ॥ ४४ ॥ जुम्मं।**

घातीनि नीचमसातं निरयायुः निरयतिर्यग्द्विकं जाति-।
संस्थानसंहतीनां चतुःपंचपंचक च वर्णचतुष्कं ॥ ४३ ॥
उपघातमसद्गमनं स्थावरदशकं च अप्रशस्ता हि।
बंधोदयं प्रति भेदे अष्टनवतिः शतं द्विचतुरशीतिरितरे ॥ ४४ ॥

जी० प्र०——घातीनि सर्वाण्यप्रशस्तान्येवेति तानि सप्तचत्वारिंशत् नीचैर्गोत्र असातवेदनीय नरकायुष्यं नरकगतितदानुपूर्व्ये तिर्यग्गतितदानुपूर्व्ये एकेंद्रियादिचतुर्जातयः न्यग्रोधपरिमंडलादिपंचसंस्थानानि वज्रनाराचादिपंचसंहननानि अशुभवर्णगंधरसस्पर्शाः उपघातः अप्रशस्तविहायोगतिः स्थावरसूक्ष्मपर्याप्तसाधारणास्थिराशुभदुर्भगदुःस्वरानादेयायशस्कीर्तयः इत्येता अप्रशस्ताः बंधोदयौ प्रति क्रमेण भेदविवक्षायामष्टनवतिः शतं च भवंति। अभेदविवक्षायां द्व्यशीतिश्चतुरशीतिश्च भवंति ॥ ४३-४४ ॥ कषायकार्यमाह——

स० चं०——घातिकर्म सर्व अप्रशस्त ही हैं सो तिनकी सैतालीस प्रकृति ४७ अर नीच गोत्र १ असाता वेदनीय १ नरक आयु १ नरक गति नरकगत्यानुपूर्वी २ तिर्यंचगति तिर्यंचगत्यानुपूर्वी २ एकेंद्रियादिक च्यारि जाति ४ न्यग्रोध परिमंडलादिक पांच संस्थान ४ वज्रनाराचादिक पंच संहनन ५ अशुभ वर्ण गंध रस स्पर्श वीस

अथवा च्यारि २०–४। उपघात १ अप्रशस्त विहायोगति १ स्थावर १ सूक्ष्म १ अपर्याप्त १ साधारण १ आस्थिर अशुभ १ दुर्भग १ दुःस्वर १ अनादेय १ अयशस्कीर्ति १ ए अप्रशस्त प्रकृति हैं। ते भेदविवक्षाकरि संबंधरूप अट्याणवे प्रकृति हैं ९८। उदयरूप एकशत प्रकृति है १००। अभेद विवक्षाकरि वर्णादि विषैं सोलह घटाए बंधरूप वियालीस प्रकृति हैं। उदयरूप चौरासी प्रकृति हैं॥ ८४। वहुरि सातारूप सौ १२० प्रकृति हैं ॥ ४२–४४॥ आगें कषायनिका कार्य कहें हैं—

**पढमादिया कसाया सम्मत्तं देससयलचारित्तं।**
**जहखादं घादंति य गुणणामा होंति सेसावि ॥ ४५ ॥**

प्रथमादिकाः कषायाः सम्यक्त्वं देशसकलचारित्रं।
यथाख्यातं घातयंति च गुणनामानो भवंति शेषा अपि ॥ ४५ ॥

जी० प्र०—अनंतानुबंधिनः सम्यक्त्वं घ्नंति। अप्रत्याख्यानकषायाः देशचारित्रं, प्रत्याख्यानकषायाः सकलचारित्रं, संज्वलना यथाख्यातचारित्रं तेन गुणनामानो भवति। तथाहि—

अनंतसंसारकारणत्वात् मिथ्यात्वमनंतं तदनुबध्नंतीत्यनंतानुबंधिनः। अप्रत्याख्यानं-ईषत्संयमः देशसंयमः तं कषंतीति अप्रत्याख्यानकषायाः। प्रत्याख्यानं सकलसंयमः तं कषंतीति प्रत्याख्यानकषायाः। सम् एकीभूत्वा ज्वलंति संयमेन सहानवस्थानात् संयमो वा ज्वलत्येषु सत्स्वपीति संज्वलनाः तएव यथाख्यातं कषंतीति संज्वलनकषायाः। एवं शेषनोकषायज्ञानावरणादीन्यप्यन्वर्थसंज्ञानि भवंति ॥ ४५ ॥ संज्वलनादिचतुःकषायाणां वासनाकालमाह—

स चं —अनंतानुबंधी कषाय सम्यक्त्वकौं घातै हैं। अप्रत्याख्यान कषाय देशचारित्रकौं घातै है। प्रत्याख्यान कषाय सकल चारित्रको घाते हैं। संज्वलन कषाय यथाख्यात चारित्रकौं घाते हैं। तातें ए सार्थक गुणसहित नाम के धारक हैं सोई कहिए है—

अनंत संसारको कारण है तातें अनंत कहिए मिथ्यात्व ताहि अनुबध्नंति कहिए संबधरूप करैं ते अनंता-

नुबंधी हैं। बहुरि अप्रत्याख्यान कहिए ईषत् देशचारित्र ताहि कषंति कहिए घातैं ते अप्रत्याख्यान कषाय हैं। बहुरि प्रत्याख्यान कहिए सकल संयम ताहि कषंति कहिए घातैं ते प्रत्याख्यान कषाय हैं। सं कहिए एकीभूत होइ संयमकी साथि ज्वलंति कहिए प्रकाशरूप रहै अथवा जिनकौं होतसंते भी संयम ज्वलति कहिए प्रगट रहै ते संज्वलन कषाय हैं। ऐसैं ही अवशेष रही नोकषाय वा ज्ञानावरणादिक ते भी सार्थक नामके धारक हैं सो पूर्वे निरुक्ति करि कहे ही है॥ ४५॥ आगैं संज्वलनादिक च्यारि कषायनिका वासनाकाल कहैं हैं—

**अंतोमुहुत्त पक्खं छम्मासं संखऽसंखणंतभवं।**
**संजलणमादियाणं वासणकालो दु णियमेण॥ ४६॥**

अंतर्मुहूर्तः पक्षः षण्मासाः संख्यासंख्यानंतभवाः।
संज्वलनाद्यानां वासनाकालः तु नियमेन॥ ४६॥

जी० प्र०—उदयाभावेऽपि तत्संस्कारकालो वासनाकालः स च संज्वलनानामंतर्मुहूर्तः। प्रत्याख्यानावरणानामेकपक्षः। अप्रत्याख्यानावरणानां षण्मासाः। अनंतानुबंधिनां संख्यातभवाः, असंख्यातभवाः, अनंतभवा वा भवंति नियमेन॥ ४६॥ अथ पुद्गलविपाकीन्याह—

स चं०—उदयका अभाव होत संतै भी जो कषायनिका संस्कार जितने काल रहै ताका नाम वासनाकाल है सो संज्वलन कषायनिका वासनाकाल अंतर्मुहूर्तमात्र। प्रत्याख्यानकषायनिका एक पक्ष है। अप्रत्याख्यान कषायनिका छह महिना है। अनंतानुबंधी कषायनिका संख्यातभव असंख्यातभव अनंतभव पर्यंत वासनाकाल है। जैसैं काहू पुरुषनै क्रोध कीया पीछे क्रोध मिटि और कार्यविषैं लग्या तहां क्रोधका उदय तौ नाहीं परंतु वासनाकाल रहै तेतैं जीहस्यों क्रोध कीया था तीहस्यों क्षमारूप भी न प्रवर्तै सो ऐसैं वासनाकाल पूर्वोक्त प्रमाण सब कषायनिका नियमकरि जाननां॥ ४६॥ आगैं पुद्गलविपाकी प्रकृतिनिका कहैं हैं—

**देहादी फासंता पण्णासा णिमिणतावजुगलं च।**

## थिरसुहपत्तेयदुगं अगुरुतियं पोग्गलविवाई ॥ ४७ ॥

देहादयः स्पर्शांताः पंचाशत् निर्माणातापयुगलं च ।
स्थिरशुभप्रत्येकद्विकमगुरुत्रयं पुद्गलविपाकिन्यः ॥ ४७ ॥

जी० प्र०—पंचशरीरपंचबंधनपंचसंघातषट्संस्थानत्र्यंगोपांगषट्संहननपंचवर्णद्विगंधपंचरसस्पर्शाष्टकमिति पंचाशत् । निर्माणं आतपोद्योतौ स्थिरास्थिरशुभाशुभप्रत्येकसाधारणानि अगुरुलघूपघातपरघाताश्चेतिद्वाषष्ठिः पुद्गलविपाकीनि भवंति । पुद्गले एव एषां विपाकित्वात् ॥ ४७ ॥ भवक्षेत्रजीवविपाकीन्याह—

स चं०—पांच शरीर ५ पांच बंधन ५ पांच संघात ५ छह संस्थान ६ तीन अंगोपांग ३ छह संहनन ६ पंच वर्ण ५ दोयगंध २ पांच रस ५ आठ स्पर्श ८ ए पंचास अर निर्माण १ आतप १ उद्योत १ स्थिर १ अस्थिर १ शुभ १ अशुभ १ प्रत्येक १ साधारण १ अगुरुलघु १ उपघात १ परघात १ ए बारह ऐसैं सर्व बासठि प्रकृति पुद्गल विपाकी हैं पुद्गलहीविषैं इनिका उदय है। जैसें शरीर प्रकृतिके उदयतैं पुद्गलही शरीर रूप होइ परिणवै ऐसें सब प्रकृतिनिका स्वरूप जाननां ॥ ४१ ॥ आगैं भवविपाकी क्षेत्रविपाकी जीवविपाकी प्रकृतिनिकौं कहैं हैं—

## आऊणि भवविवाई खेत्तविवाई य आणुपुव्वीओ ।
## अट्ठत्तरि अवसेसा जीवविवाई मुणेयव्वा ॥ ४८ ॥

आयूंषि भवविपाकीनि क्षेत्रविपाकीनि च आनुपूर्व्याणि ।
अष्टसप्ततिरवशिष्टा जीवविपाकिन्यः मंतव्याः ॥ ४८ ॥

जी० प्र०—चत्वारि आयूंषि भवविपाकीनि । चत्वारि आनुपूर्व्याणि क्षेत्रविपाकीनि अवशिष्टाष्टसप्ततिः जीवविपाकीनि नरकादिजीवपर्यायनिर्वर्तनहेतुत्वात् । एवं प्रकृतिकार्यविशेषाः ज्ञातव्याः ॥ ४८ ॥ तानि जीवविपाकीनि कानि ? इति चेदाह—

स चं०—च्यारि आयु कर्मकी प्रकृति भवविपाकी है जातैं मनुष्यादिक पर्याय ही विषैं इनिका उदय है।

बहुरि च्यारि आनुपूर्वी क्षेत्रविपाकी हैं जातें जीवकौं परलोकका गमन करतैं आकार रूप क्षेत्रहीविषैं इनकी उदय है। बहुरि अवशेष रहीं अठहत्तर प्रकृति ते जीव विपाकी है जातें नरकादिक जीवके पर्याय तिनकौं उपजावनेकौं कारण हैं तातैं जीवविपाकी कहिए ॥ ४८ ॥ तें जीव विपाकी कौन प्रकृति हैं ? सो कहिए—

**वेदणियगोदघादीणेकावण्णं तु णामपयडीणं ।**
**सत्तावीसं चेदे अट्ठत्तरि जीवविवाई ( ओ ) ॥ ४९ ॥**

वेदनीयगोत्रघातिनामेकपंचाशत्तु नामप्रकृतीनां ।
सप्तविंशतिश्चैता अष्टसप्ततिः जीवविपाकिन्यः ॥ ४९ ॥

जी० प्र०—वेदनीयद्वयं गोत्रद्वयं घातिसप्तचत्वारिंशत् नामसप्तविंशतिश्चेति अष्टसप्ततिर्जीवविपाकीनि भवंति ॥४९॥ तत्सप्तविंशतिं गाथाद्वयेनाह—

स चं०—वेदनीय दोय २ गोत्र दोय २ घाति कर्मनिकी प्रकृति सैतालीस ४७ इक्यावन तो ए भई, सत्ताईस नामकी प्रकृति २७ ए सर्व अठहत्तर प्रकृति जीव विपाकी हैं ॥ ४९ ॥ ते सत्ताईस नामकर्मकी प्रकृति कौन ? सो कहैं हैं—

**तित्थयरं उस्सासं बादरपज्जत्तसुस्सरादेज्जं ।**
**जसतसविहायसुभगदु चउगइ पणजाइ सगवीसं ॥ ५० ॥**

तीर्थंकरमुच्छ्वासं बादरपर्याप्तसुस्वरादेयं ।
यशस्त्रसविहायस्सुभगद्वयं चतुर्गतयः पंचजातयः सप्तविंशतिः ॥ ५० ॥

जी० प्र०—तीर्थंकरं, उच्छ्वासः बादरसूक्ष्मपर्याप्तापर्याप्तसुस्वरदुःस्वरादेयानादेययशस्कीर्त्ययशस्कीर्तित्रसस्थावरप्रशस्ताप्रशस्तविहायोगतिसुभगदुर्भगचतुर्गतयः पंचजातयश्चेति नामकर्म सप्तविंशतिः ॥ ५० ॥

स चं०—तीर्थंकर १ उच्छ्वास १ बादर १ सूक्ष्म १ पर्याप्त १ अपर्याप्त १ सुस्वर १ दुःस्वर १ आदेय १ अनादेय १ यश-

स्कीर्ति १ अयशस्कीर्ति १ त्रस १ स्थावर १ प्रशस्त अप्रशस्त विहायोगति २ सुभग १ दुर्भग १ च्यारि गति ४ पंच जाति ५ ए नामकर्मकी सत्ताईस प्रकृति जीवविपाकी हैं ॥ ५० ॥ इनहीकौं और अनुक्रमतैं कहै हैं—

**गदि जादी उस्सासं विहायगदि तसतियाण जुगलं च।**
**सुभगादिचउज्जुगलं तित्थयरं चेदि सगवीसं ॥ ५१ ॥**

गतिः जातिरुच्छ्वासं विहायोगतिस्त्रसत्रयाणां युगलं च।
सुभगादिचतुर्युगलं तीर्थकरं चेति सप्तविंशतिः ॥ ५१ ॥

जी० प्र०—चतुर्गतयः पंचजातयः उच्छ्वासः विहायोगतित्रसबादरपर्याप्तयुगलानि सुभगसुस्वरादेययशस्कीर्तियुगलानि तीर्थकरं चेत्यथवा नाम सप्तविंशतिः।

ननु श्रोतारस्त्रिविधाः--अव्युत्पन्नः अवगताशेषविवक्षितपदार्थः एकदेशतोऽवगतविवक्षितपदार्थश्चेति। तत्र प्रथमः--अव्युत्पन्नत्वात् विवक्षितपदार्थं नाध्यवस्यति इदमित्थमेवेति याथात्म्यप्रतिपत्त्यनुत्पत्तेः। गच्छतस्तृणस्पर्शवत्। द्वितीयः-कोऽर्थोऽस्य ? इति संशेते। सामान्यप्रत्यक्षात् विशेषाप्रत्यक्षात् उभयविशेषस्मृतेश्च संशयस्य दुर्निवारत्वात्। स्थाणुर्वा पुरुषो वेति। अथवा प्रकृतार्थादन्यमर्थमादाय विपर्येति। सामान्यप्रत्यक्षात् विशेषाप्रत्यक्षात् विपरीतस्मृतेश्च विपर्यासस्यावश्यंभावात् शुक्तिकाशकले रजतमिति। तथा तृतीयोऽपि द्वितीयवत् संशेते विपर्येति च तत एवाप्रकृतार्थनिवारणार्थं प्रकृतार्थप्ररूपणार्थं संशयविनाशार्थं तत्त्वावधारणार्थं च यावत्सामान्यादिभेदप्रभेदं कर्म, नामादिचतुर्विधनिक्षेपाश्रयेण नोच्यते तावत् तेषां श्रोतॄणां मनः संशयादिभ्यो न निवर्तते इति तल्लक्षणमुच्यते—

अतद्गुणेषु भावेषु व्यवहारप्रसिद्धये। यत्संज्ञाकर्म तन्नाम नरेच्छावशवर्तनात् ॥ १ ॥
साकारे वा निराकारे काष्ठादौ यन्निवेशनं। सोऽयमित्यवधानेन स्थापना सा निगद्यते ॥ २ ॥
आगामिगुणयोग्योर्थो द्रव्यन्यासस्य गोचरः। तत्कालपर्ययाक्रांतं वस्तु भावोऽभिधीयते ॥ ३ ॥

॥ ५१ ॥ अथ नामादिषु सामान्यकर्म मूलोत्तरप्रकृतीश्च चतुस्त्रिंशद्गाथासूत्रैर्न्यस्यति—

स चं०—च्यारि गति ४ पांचजाति ५ उच्छ्वास १ विहायोगति त्रस वादर पर्याप्त इनिका युगल तिनकी आठ प्रकृति ८ सुभग सुस्वर आदेय यशस्कीर्ति इनके युगल तिनकी प्रकृति आठ ८ तीर्थकर १ ऐसैं नामकर्मकी सत्ताईस प्रकृति जीवविपाकी जाननी।

इहां सुननेवाले श्रोता तीन प्रकार हैं—अव्युत्पन्न १ अवगताशेषविवाक्षितपदार्थ २ एकदेशतोऽवगतविवक्षितपदार्थ ३ तहां पहिला अव्युत्पन्न है सो तौ मूर्खपनैंतैं विवाक्षित पदार्थकौं विचारै ही नाहीं—यहु ऐसैं ही है ऐसी यथार्थ प्रतीतिकी वाकै अप्राप्ति है जैसैं गमन करता पुरुषकैं तृणोंका स्पर्श भया तहां किछू वाकैं तृणोंका विचार नाही तैसैं अव्युत्पन्न श्रोता सुनै है परि वाकें विचार नाही। सो वाकैं तो अनध्यवसाय पाइए है। बहुरि जीहिं अपनी बुद्धितैं सर्व कह्या अर्थ जान्या ऐसा दूसरा श्रोता सो संशय उपजावै है जैसैं काहूने खेतविषैं दूरितैं पुरुषाकार देखि संदेह कीया जो यहु माटीका स्थाणु है कि पुरुष है तैसैं जो यहु अर्थ सुने है तहां याकै सामान्य भाव तौ प्रत्यक्ष है। विशेष भाव अतिशय ज्ञानके अभावतैं प्रत्यक्ष नाहीं है अर यहु दोऊका विचार करै तहां ऐसैं है कि ऐसैं है ऐसा संशयकौं उपजावै ही उपजावै। अथवा कह्या अर्थ और ही ताकौ और प्रकार ग्रहण करि विपयर्य रूप प्रवर्तै है जैसैं सीपका खंडविषै रूपा है ऐसा मानना तैसैं याके सामान्य तौ प्रत्यक्ष है विशेष प्रत्क्षक्ष नाहीं अर याकैं विपरीत विचार हो है तातें कहे अर्थकौं और प्रकार निश्चय करै है। ऐसे इस दूसरा श्रोताके संशय अर विपर्यय ए दोऊ पाइए हैं। बहुरि जीहिं एकोदेशपनैं कह्या अर्थकौं जान्या ऐसा तीसरा श्रोता सो भी दूसरेकी ज्यौं संशय अर विपर्यय रूप प्रवर्तै हैं ताते अयथार्थ निवारनेके निमित्ति, यथार्थ प्ररूपणाके निमित्ति, संशयके नाश होने निमित्त तत्त्वके अवधारनेके निमित्त सामान्यादिक भेदनिके भेदरूप कर्म कहे तिनिकौं नाम स्थापना द्रव्य भाव निक्षेपनिकरि कहिए है जो न कहिए तौ तिनिका मन संशयादिक रहित न होइ तातैं कहिए है सो प्रथम ही नामादि निक्षेपनिका स्वरूप कहिए है—

अतद्‌गुणेषु भावेषु व्यवहारप्रासिद्धये। यत्संज्ञाकर्म तन्नाम नरेच्छावशवर्तनात् ॥ १ ॥
साकारे वा निराकारे काष्ठादौ यन्निवेशनं। सोयमित्यवधानेन स्थापना सा निगद्यते ॥ २ ॥
आगामि गुणयोग्योऽर्थो द्रव्यं न्यासस्य गोचरः। तत्कालपर्ययाक्रांतं वस्तुभावोऽभिधीयते ॥ ३ ॥

जामैं तद्‌गुण नाहीं ऐसा जो पदार्थ ता विषैं जो व्यवहारकी सिद्धिके निमित्त मनुष्य अपनी इच्छाके वश

तें संज्ञा करै तहां नाम निक्षेप है। बहुरि तदाकार वा अतदाकार काष्ठादिक विषैं सो पदार्थ यहु है ऐसा अपना परिणाम करि स्थापन करै तहां स्थापनानिक्षेप है। बहुरि जामैं आगामि कालविषैं गुण प्रगट होइगा ऐसा पदार्थ द्रव्य निक्षेपके गोचर है। बहुरि जाके विषैं वर्तमान काल विषैं तद्गुणरूप पर्याय पाइए हैं सो वस्तु भाव ऐसा कहिए। इहां उदाहरण कहिए है—जैसैं जहां पृथ्वीका स्वामी राजा सो विवक्षित है तहां मनुष्योंने अपनी इच्छाके वशतैं व्यवहारकी सिद्धिके निमित्त किसी एक पुरुषका नाम राजा धरचा सो तिसकौं जो राजा कहिए सो नाम निक्षेप है। बहुरि काष्ठ चित्रादिका तदाकार वा अतदाकार विषैं यहु राजा है ऐसा स्थापि चित्र काष्ठादिका वन्या आकारकौं राजा कहिए तहां स्थापना निक्षेप है तहां तदाकार स्थापना राजाकासा आकार होइ तहां जाननी। अतदाकार स्थापना जहां राजाकासा आकार नाहीं अर राजा स्थापिए तहां जाननी। बहुरि जो अगामि कालविषैं राजा होइगा ताकौं राजा कहिए। तहां द्रव्य निक्षेप है। बहुरि वर्तमानमें जो पृथ्वीका स्वामी है ताकौं राजा कहिए तहां भाव निक्षेप है ऐसैं ही जो विवाक्षित होइ ताके नाम स्थापना द्रव्य भाव निक्षेप जानने। सो इहां कर्म विवक्षित है सो याके चौंतीस गाथानि करि च्यारि निक्षेप कहिए है। सो प्रथम ही सर्व ज्ञानावरणादिक समुदाय रूप सामान्य कर्म ताका नाम स्थापना द्रव्य भाव कहिए है—

**णामं ठवाणा दवियं भावोत्ति चउव्विहं हवे कम्मं।**
**पयडी पावं कम्मं मलंति सण्णा हु णाममलं॥ ५२॥**

नाम स्थापना द्रव्यं भाव इति चतुर्विधं भवेत्कर्म।
प्रकृतिः पापं कर्म मलमिति संज्ञा हि नाममलं॥ ५२॥

जी० प्र०—कर्मसामान्यं नामस्थापनाद्रव्यभावभेदाच्चतुर्विधं। तत्र नाममलं नामकर्म। प्रकृतिरिति-पापमिति-कर्मेति-मलमितिसंज्ञं स्यात्॥५२॥

स० चं०—सामान्य कर्म सो नाम स्थापना द्रव्य भाव भेदतैं च्यारि प्रकार है। तहां प्रकृति वा पाप वा कर्म वा मल ऐसा जो नाम सो नाममलं कहिए नाम निक्षेप रूप कर्म जानना॥ ५२॥

**सरिसासरिसे दव्वे मदिणा जीवट्ठियं खु जं कम्मं ।**
**तं एदत्ति पदिट्ठा ठवणा तं ठावणाकम्मं ॥ ५३ ॥**

सदृशासदृशे द्रव्ये मतिना जीवस्थितं खलु यत्कर्म ।
तदेतादिति प्रतिष्ठा स्थापना तत्स्थापनाकर्म ॥ ५३ ॥

जी० प्र०—सदृशे असदृशे वा वस्तुनि मत्या जीवाशेषप्रदेशप्रचयस्थितं यत्सामान्यकर्म तदिदमिति प्रतिष्ठा स्थापनाकर्मेत्युच्यते ॥ ५३ ॥

सं० च०—बहुरि सदृश कहिए कर्म सरीखा असदृश कहिए कर्म सरीखा नाही ऐसा कोई द्रव्य ताके विषैं बुद्धिकरि ऐसी प्रतिष्ठा स्थापना कीजिए जो जीवके समस्त प्रदेशनिका समूह विषैं है जो सामान्य कर्म सो यहु है तहां स्थापना निक्षेप रूप कर्म कहिए है ॥ ५३ ॥

**दव्वे कम्मं दुविहं आगमणोआगमंति तप्पढमं ।**
**कम्मागमपरिजाणुगजीवो उवजोगपरिहीणो ॥ ५४ ॥**

द्रव्ये कर्म द्विविधमागमनोआगममिति तत्प्रथमं ।
कर्मागमपरिज्ञायकजीव उपयोगपरिहीनः ॥ ५४ ॥

जी० प्र०—द्रव्ये कर्म द्विविधं आगमनोआगमभेदात् । तत्र कर्मस्वरूपप्रतिपादकागमस्य वाच्यवाचकज्ञातृज्ञेयसंबंधपरिज्ञायकजीवो यः तदर्थावधारणचिंतनव्यापाररूपोपयोगरहितः स आगमद्रव्यकर्म भवति ॥ ५४ ॥

सं० चं०—बहुरि द्रव्य निक्षेप रूप कर्म दोय प्रकार है एक आगम द्रव्यकर्म १ एक नोआगम द्रव्यकर्म २ तहां कर्मका स्वरूप जिस आगम अर्थ शब्दका संबंध करि वा ज्ञाता ज्ञेयका संबंधकरि जाननहारा जो जीव होइ अर वर्तमान कालविषैं तिस आगमका अर्थका अवधारण वा चितवन इत्यादि परिणमन रूप उपयोग रहित होइ अन्यत्र उपयोग युक्त होइ तहां सो जीव अगम द्रव्य कर्म है ॥ ५४ ॥

**जाणुगसरीर भवियं तव्वादिरित्तं तु होदि जं विदियं ।**
**तत्थ सरीरं तिविहं तियकालगयंति दो सुगमा ॥ ५५ ॥**

ज्ञायकशरीर भावि तद्व्यतिरिक्तं तु भवति यद्द्वितीयं ।
तत्र शरीरं त्रिविधं त्रयकालागतमिति द्वे सुगमे ॥ ५५ ॥

जी० प्र०—तु-पुनः यद्द्वितीयं नो-आगमद्रव्यकर्म तत्त्रिविधं भवति-ज्ञायकशरीरं भावि तद्व्यतिरिक्तमिति । तत्र ज्ञायकशरीरं त्रिविधं त्रिकालागतमिति । तत्र वर्तमानभाविशरीरे द्वे सुगमे तत्तत्कालवर्तित्वात् ॥ ५५ ॥ भूतशरीरस्याह—

स० चं०—बहुरि दूसरा नोआगम द्रव्य कर्म है सो तीन प्रकार है ज्ञायक शरीर १ भावि २ तद्व्यतिरिक्त ३ ए तीन भेद हैं। तहां ज्ञायक जो कर्मस्वरूपका जाननहारा जीव ताका जो शरीर ताकौं ज्ञायकशरीर नोआगम द्रव्य कर्म कहिए तहां ज्ञायक शरीर तीन प्रकार है भूत १ वर्तमान २ भावी ३ ऐसैं त्रिकालगत हैं। तहां जिस शरीर सहित जीव कर्म स्वरूपका जानन हारा है सो वर्तमान शरीर है। याके पहिली शरीर छोड आया सो भूत शरीर है। आगामि जो शरीर धरैगा सो भावि शरीर हैं। तहां वर्तमान शरीर अर भावि शरीर ए दोऊ सुगम हैं। वर्तमान शरीरकौं धारैं है ही। भावी शरीर आगामि कालविषैं धरैगा ही ॥ ५५॥ भूत शरीर छोडकर आया सो कौंन कौंन प्रकार शरीरका त्यजन हो है सो इस अपेक्षाकरि भूत शरीरके विशेष कहैं हैं—

**भुदं तु चुदं चइदं चदंति तेधा चुदं सपाकेण ।**
**पडिदं कदलीघादपरिच्चागेणूणयं होदि ॥ ५६ ॥**

भूत तु च्युतं च्यावितं त्यक्तमिति त्रेधा च्युतं स्वपाकेन ।
पतितं कदलीघातपरित्यागेनोनं भवति ॥ ५६ ॥

जी० प्र०—ज्ञायकस्य भूतशरीरं तु पुनः च्युतं च्यावितं त्यक्तं चेति त्रिधा । तत्र च्युतं स्वपाकेन पतितमपि कदलीघातसन्याससम्यामूनं भवति ॥ ५६ ॥ कदलीघातस्य लक्षणमाह—

स चं०—ज्ञायकका जो भूत शरीर है सो तीन प्रकार है च्युत १ च्यावित २ त्यक्त ३ तहां अन्य कारण विनां अपने उदय हीतैं जो शरीर पड़े विनशै सो च्युत कहिए सो यहु शरीर कदली घात वा सन्यास इनकरि ऊनः कहिए रहित जानना ॥ ५६ ॥ तहां कदली घातका लक्षण कहैं हैं—

**बिसवेयणरत्तक्खयभयसत्थग्गहणसंकिलेसेहिं ।**
**उस्सासाहाराणं णिरोहदो छिज्जदे आऊ ॥ ५७ ॥**

विषवेदनारक्तक्षयभयशस्त्रघातसंक्लेशैः ।
उच्छ्वासाहारयोर्निरोधतः छिद्यते आयुः ॥ ५७ ॥

जी० प्र०—विषवेदनारक्तक्षयभयशस्त्रघातसंक्लेशोच्छ्वासनिरोधाहारनिरोधैर्हेतुभिरायुः छिद्यते स कदलीघातः ॥ ५७ ॥

स चं०—विष वा तीव्र वेदना वा लोहीका क्षय वा तीव्र भय वा शस्त्रका घात वा क्रोधादिक रूप तीव्र संक्लेश वा उस्वासका रुकना वा आहारका रुकना इन कारणनिकरि जो आयु छिदै विनशै सो कदलीघात कहिए ॥५७॥

**कदलीघादसमेदं चागविहीणं तु चइदमिदि होदि ।**
**घादेण अघादेण व पडिदं चागेण चत्तमिदि ॥ ५८ ॥**

कदलीघातसमेतं त्यागविहीनं तु त्यक्तमिति भवति ।
घातेन अघातेन वा पतितं त्यागेन त्यक्तमिति ॥ ५८ ॥

जी० प्र०—तु–पुनः ज्ञायकस्य यद्भूतशरीरं कदलीघातसमेतं सत् पतितं । त्यागेन सन्यासेनोनं तदा तच्च्यावितमिति भवति । कदलीघातेन तद्विना वा त्यागेन पतितं त्यक्तमिति ॥ ५८ ॥ तस्यैव मरणविधानेन त्रैविध्यमाह—

स चं०—बहुरि ज्ञायकका जो भूत शरीर सो कदली घातकरि संयुक्त पड्या होइ नष्ट भया होइ सन्यासकरि रहित होइ तहां सो शरीर अन्य कारणतैं छुट्या तातैं च्यावित कहिए। बहुरि कदली घातकरि वा कदली घात विना जो सन्यासकरि सहित शरीर नष्ट होइ सो त्यक्त कहिए अपने परिणामनितैं सन्यास धारि शरीर छोडा तातैं त्यक्त कहिए ॥ ५८ ॥ सो सन्यास मरणका तीन विधान कहैं हैं—

**भत्तपइण्णाइंगिणिपाउग्गविधीहिं चत्तमिदि तिविहं।**
**भत्तपइण्णा तिविहा जहण्णमज्झिमवरा य तहा ॥ ५९ ॥**

भक्तप्रतिज्ञेंगिनीप्रायोग्यविधिभिः त्यक्तमिति त्रिविधं।
भक्तप्रतिज्ञा त्रिविधा जघन्यमध्यमवरा च तथा ॥ ५९ ॥

जी० प्र०—तत् त्यक्तशरीरं भक्तप्रतिज्ञा-इंगिनी-प्रायोपगमनमरणविधिभिस्त्यक्तमिति त्रिविधं। तत्र भक्तप्रतिज्ञापि तथा ज्ञायकभूतत्यक्तशरीरवत् त्रिधा जघन्या मध्यमोत्कृष्टेति ॥ ५९ ॥ तज्जघन्यादेः कालप्रमाणमाह—

स चं०—सो त्यक्त शरीर तीन प्रकार है जातैं भक्त प्रतिज्ञा १ इंगिनी २ प्रायोपगमन ३ ए तीन सन्यास मरणके विधान है तहां जैसें ज्ञायकका भूत त्यक्त शरीर तीन प्रकार कह्या तैसें भक्त प्रतिज्ञाके तीन भेद जानने जघन्य १ मध्यम २ उत्कृष्ट ३ ॥ ५९ ॥ तहां इनिके काल का प्रमाण कहैं हैं—

**भत्तपइण्णाइविही जहण्णमंतोमुहुत्तयं होदि।**
**बारसवरिसा जेट्ठा तम्मज्झे होदि मज्झिमया ॥ ६० ॥**

भक्तप्रतिज्ञादिविधिः जघन्योऽन्तर्मुहूर्तको भवति।
द्वादशवर्षा ज्येष्ठः तन्मध्ये भवति मध्यमकः ॥ ६० ॥

जी० प्र०—भक्तप्रतिज्ञामरणविधानकालः जघन्योंतर्मुहूर्तो भवति । २ १ । उत्कृष्टोद्वादशवर्षमात्रो भवति । २ १ १ १ । तन्मध्यवर्ती समयोत्तरविकल्पः स सर्वोऽपि मध्यमो भवति ॥ ६० ॥ इंगिनीप्रायोपगमनमरणे लक्षयति—

स चं०—भक्त जो भोजन ताकी प्रतिज्ञाकरि सन्यास मरण होइ सो भक्त प्रतिज्ञा कहिए तिसके कालका प्रमाण जघन्य तौ अंतर्मुहूर्त मात्र है उत्कृष्ट वारह वर्ष प्रमाण है। तिनके मध्यवर्ती एक एक समय वंधता सर्व मध्य कालका प्रमाण जानना ऐसैं कालके भेदतैं तीन भेद कहैं है ॥ ६० ॥ इंगिनी प्रायोपगमन मरणके लक्षण कहैं हैं—

**अप्पोवयारवेक्खं परोवयारूणमिंगिणीमरणं।**
**सपरोवयारहीणं मरणं पाओवगमणमिदि ॥ ६१ ॥**

आत्मोपकारापेक्षं परोपकारोनमिंगिनीमरणं।
स्वपरोपकारहीनं मरणं प्रायोपगमनमिति ॥ ६१ ॥

जी० प्र०—स्वकृतोपचारापेक्षं परोपचारनिरपेक्षं तदिंगिनीमरणं । स्वपरोपचाररहितं तन्मरणं प्रायोपगमनमिति ॥ ६१ ॥ ज्ञायकशरीरभेदमुक्त्वा भाविज्ञातृशरीरमाह—

स चं०—अपने शरीरका अपने अंगनितैं उपचार करै अन्य किसी जीवकरि उपचार वैयावृत्य न करावै इस विधानकरि सन्यास धारि मरै सो इंगिनी मरण है। भक्त प्रतिज्ञावाला अन्यकरि भी उपचार करावै था यहु न करावै है। बहुरि अन्य जीवकरि भी उपचार न करावै अर आपभी अपने हस्तादिक अंगनितैं उपचार न करै इस विधान करि सन्यास धारि मरै सो प्रायोपगमन मरण है। ऐसैं ज्ञायक शरीरके तीन भेद कहे ॥ ६१ ॥ आगैं नोआगम द्रव्य कर्मका दूसरा भेद भावी ताकौं कहै हैं—

**भवियंति भवियकाले कम्मागमजाणगो स जो जीवो।**
**जाणुगसरीरभवियं एवं होदित्ति णिद्दिट्ठं ॥ ६२ ॥**

भविष्यति भाविकाले कर्मागमज्ञायकः स यो जीवः ।
ज्ञायकशरीरभावि एवं भवतीति निर्दिष्टं ॥ ६२ ॥

जी० प्र०—यः कर्मागमज्ञायको भाविकाले भविष्यति स जीवो ज्ञायकभाविशरीरं स्यात् । एवं भावीत्युक्तज्ञायकशरीरं भवति इति निर्दिष्टं ॥६२॥ अथ तद्व्यतिरिक्तमाह—

स चं०—जो कर्मस्वरूपका प्रतिपादक आगम ताका जानन हारा भावि जो अनागत काल तींहि विषैं होइगा अनागत कालविषैं कर्म स्वरूपका प्रतिपादक आगमकौं जानैंगा सो जीव ज्ञायकभावी शरीर है। ऐसें भावी ऐसा कह्या हूवा ज्ञायक शरीर जिनदेवनिकरि कह्या है ॥ ६२ ॥ आगैं नो आगमद्रव्यकर्मका तीसरा भेद तद्व्यतिरिक्त ताकौं कहैं हैं—

**तव्वदिरित्तं दुविहं कम्मं णोकम्ममिदि तहिं कम्मं ।**
**कम्मसरूवेणागय कम्मं दव्वं हवे णियमा ॥ ६३ ॥**

तद्व्यतिरिक्तं द्विविध कर्म नोकर्मेति तस्मिन् कर्म ।
कर्मस्वरूपेणागतं कर्म द्रव्यं भवेन्नियमात् ॥ ६३ ॥

जी० प्र०—तद्व्यतिरिक्तं द्विविधं कर्मनोकर्मेति । तत्र मूलोत्तरप्रकृतिस्वरूपेण परिणतं कर्म द्रव्यकर्म भवति नियमात् ॥ ६३ ॥ नोकर्मरूपतद्व्यतिरिक्तनोआगमद्रव्यमाह—

स चं०—तद्व्यातिरिक्त नो आगम द्रव्यकर्म दोय प्रकार है एक कर्म १ एक नो कर्म २ । तहां ज्ञानावरणादिक मूल प्रकृति वा तिनिकी उत्तर प्रकृति रूप होइ परिणया जो पुद्गल द्रव्य सो कर्मतद्व्यतिरिक्त नो आगम द्रव्य कर्म जानना नियम करि ॥ ६३ ॥

**कम्मदव्वादण्णं दव्वं णोकम्मदव्वमिदि होदि ।**

**भावे कम्मं दुविहं आगमणोआगमंति हवे ॥ ६४ ॥**

कर्मद्रव्यादन्यद्द्रव्यं नोकर्मद्रव्यमिति भवति ।
भावे कर्म द्विविधमागमनोआगममिति भवेत् ॥ ६४ ॥

जी॰ प्र॰—कर्मस्वरूपादन्यद्द्रव्यं नोकर्मेत्युच्यते । भावे कर्म द्विविधं आगमभावकर्म नोआगमभावकर्मेति ॥ ६४ ॥

स चं॰—कर्मस्वरूपतें अन्य जो कर्म करि कार्य होइ तिस कार्यकौं बाह्य कारण भूत ऐसा जो वस्तु सो नोकर्मरूप तद्व्यतिरिक्त नो आगम द्रव्यकर्म जानना । नो कहिए किंचिन्मात्र कर्मका ज्यों कारण होइ तातें नो कर्म कहिए । बहुरि भाव निक्षेप कर्म दोय प्रकार है एक आगम भावकर्म १ एक नो आगम भाव कर्म २ ॥६४॥

**कम्मागमपरिजाणगजीवो कम्मागमम्हि उवजुत्तो ।**
**भावागमकम्मोत्ति य तस्स य सण्णा हवे णियमा ॥ ६५ ॥**

कर्मागमपरिज्ञायकजीवः कर्मागमे उपयुक्तः ।
भावागमकर्मेति च तस्य च संज्ञा भवेन्नियमात् ॥ ६५ ॥

जी॰ प्र॰—तत्र कर्मस्वरूपप्रतिपादकागमपरिज्ञायकः कर्मागमे उपयुक्तः तस्य भावागमकर्मसंज्ञा नियमेन भवति ॥ ६५ ॥

स चं॰—तहां जो कर्मस्वरूपका प्रतिपादक आगम शास्त्र ताका जानन हारा होइ बहुरि वर्तमान काल विषैं तिस आगम हीका विचार रूप चितवनरूप उपयोग करि संयुक्त होइ सो जीव आगम भाव कर्म ऐसा संज्ञा-का धारक नियम करि जानना ॥ ६५ ॥

**णोआगमभावो पुण कम्मफलं भुंजमाणगो जीवो ।**
**इदि सामण्णं कम्मं चउव्विहं होदि णियमेण ॥ ६६ ॥**

नो आगमभावः पुनः कर्मफलं भुंजमानको जीवः ।
इति सामान्यं कर्म चतुर्विधं भवति नियमेन ॥ ६६ ॥

जी० प्र०—नोआगमभावकर्म पुनः कर्मफलमनुभवन् जीवो भवति एवं सामान्यकर्म चतुर्विधं भवति नियमेन ॥ ६६ ॥ अथ मूलोत्तरप्रकृतीनां नामादिभेदानाह—

स चं०—बहुरि कर्मका जो उदय फल ताकौं जो भोगवै है ऐसा जो जीव सो नोआगम भावकर्म जानना। ऐसे अभेद रूप सामान्य कर्म सो च्यारि प्रकार है नियमकरि ॥ ६६ ॥ आगें मूल प्रकृति वा उत्तर प्रकृति तिनके नामादिक भेदनिकौं कहें हैं—

**मूलुत्तरपयडीणं णामादी एवमेव णवरिं तु ।**
**सगणामेण य णामं ठवणा दवियं हवे भावो ॥ ६७ ॥**

मूलोत्तरप्रकृतीनां नामादय एवमेव नवरि तु ।
स्वकनाम्ना च नाम स्थापना द्रव्यं भवेत् भावः ॥ ६७ ॥

जी० प्र०—मूलप्रकृतीनां उत्तरप्रकृतीनां च नामस्थापनाद्रव्यभावाः सामान्यकर्मोक्तरीत्यैव भवंति । तु–पुनः विशेषः । स कः ? स्वस्वनाम्नैव नाम स्थापना द्रव्यं भावो भवति ॥ ६७ ॥ पुनः तत्र विशेषमाह—

स० चं०—मूल प्रकृति आठ उत्तर प्रकृति एकसो अठतालीस इनिका नाम स्थापना द्रव्य भाव जैसे सामान्य कर्मका वर्णन कीया तैसैं ही जानना। बहुरि विशेष इतना है तहां सामान्य कर्मकी अपेक्षा कहे थे इहां जिस जिस प्रकृतिका जो जो नामादिक होइ तिस तिस प्रकृतिका तिस तिस अपने नामादिककी अपेक्षा नाम स्थापना द्रव्य भाव जानने ॥ ६७ ॥ बहुरि और भी विशेष कहें हैं—

**मूलुत्तरपयडीणं णामादि चउव्विहं हवे सुगमं ।**

**वज्जित्ता णोकम्मं णोआगमभावकम्मं च ॥ ६८ ॥**

मूलोत्तरप्रकृतीनां नामादि चतुर्विधं भवेत्सुगमं।
वर्जयित्वा नोकर्म नोआगमभावकर्म च ॥ ६८ ॥

जी० प्र०—मूलप्रकृतीनां उत्तरप्रकृतीनां च नामादिचतुर्विधं सुगमं भवति तत्र नोकर्म नो आगमभावकर्मेति द्वयं वर्जित्वा शेषस्य सामान्यवत् कथनात् ॥ ६८ ॥ तन्नोकर्मनोआगमभावकर्मणी मूलोत्तरप्रकृतीषु योजयति—

स चं०—मूलप्रकृति वा उत्तर प्रकृति तिनके नामादिक च्यारि प्रकार निक्षेप सुगम हैं परंतु नोकर्म तद्व्यतिरिक्त नो आगम द्रव्यकर्म अर नो आगम भाव कर्म इनि दोऊनिविषै विशेष है ताते इनि विना और सर्व निक्षेपनिका व्याख्यान जैसा सामान्य कर्मका कीया तैसा ही अपने नामके अनुसारि मूलप्रकृति वा उत्तर प्रकृतिनिका जानना।

आगैं नोकर्म द्रव्यकर्म अर नो आगम भावकर्म इनि दोऊनिकौं मूल प्रकृति वा उत्तर प्रकृतिनिविषैं जोड़ैं हैं। तहां प्रथम ही नोकर्म द्रव्यकर्मकौं जोड़ैं हैं। तहां इतना अर्थ जानना—पूर्वैं द्रव्य निक्षेपके दोय भेद कीए आगम १ नो आगम २। तहां नो आगम द्रव्यके तीन भेद कहे ज्ञायक शरीर १ भावि २ तद्व्यतिरिक्त ३। तहां तद्व्यतिरिक्तके दोय भेद कीए कर्म १ नोकर्म २। सो इहां नोकर्म तद्व्यतिरिक्त नोआगम द्रव्य कर्म तिसका वर्णन सर्व प्रकृतिनिविषैं कीजिए है सो नोकर्म द्रव्यकर्म ऐसैं शब्दकरि नोकर्म तद्व्यतिरिक्त नोआगम द्रव्यकर्म जानना बहुरि जिस जिस प्रकृतिका जो जो उदय फलरूप कार्य है तिस तिस कार्यको जो बाह्यवस्तु कारण भूत होइ सो सो वस्तु तिस प्रकृतिका नोकर्म द्रव्यकर्म जानना ॥ ६८ ॥ तहां प्रथम ही मूल प्रकृतिनि विषैं कहैं हैं—

**पडपडिहारसिमज्जा आहारं देह उच्चणीचंगं।**
**भंडारी मूलाणं णोकम्मं दवियकम्मं तु ॥ ६९ ॥**

**पटप्रतीहारासिमद्यानि आहारं देह उच्चनीचांगं।**
**भांडारी मूलानां नोकर्म द्रव्यकर्म तु ॥ ६९ ॥**

जी० प्र०——तत्र ज्ञानावरणस्य नोकर्मद्रव्यकर्म श्लक्ष्णकांडपटो भवति विशेषग्रहणप्रतिबंधकत्वात्। दर्शनावरणस्य द्वारनियुक्तप्रतीहारः सामान्यग्रहणविराधकत्वात्। वेदनीयस्य मधुलिप्तासिधारा सुखदुःखकारणत्वात्। मोहनीयस्य मद्यं सम्यग्दर्शनादिजीवगुणघातकत्वात्। आयुषः चतुर्विधाहारः धृतशरीरस्य बलाधानकारणत्वेन स्थितिहेतुत्वात्। नामकर्मण औदारिकादिदेहः योग्योत्पादकत्वेन औदारिकादिदेहनिवर्तकत्वात्। गोत्रस्य उच्चनीचांगं उच्चनीचकुलाविर्भावकत्वात्। अंतरायस्य भांडागारिकः भोगोपभोगादिवस्तूनां अंतरायकरणात् ॥६९॥ तु-पुनः अंतरमुत्तरप्रकृतीनामाह—

स चं०——तहां ज्ञानावरणका नोकर्म द्रव्यकर्म सपीठवस्त्र है जातैं जैसैं ज्ञानावरण विशेष ग्रहण रूप ज्ञानकौं रोकै है तैसैं आडा सपीठवस्त्र वस्तुके विशेष ग्रहणको रोकै है। बहुरि दर्शनावरणका नोकर्म द्रव्यकर्म द्वारविषै तिष्ठता द्वारपाल जानना यहु दर्शनावरणवत् राजादिकके सामान्य अवलोकनकौं रोकै हैं। बहुरि वेदनीय कर्मका नोकर्म द्रव्यकर्म मधुकरि लपेटी खड्गकी धारा जाननी जातैं वेदनीयवत सुख दुःखकौं कारण है। बहुरि मोहनीयकर्मका नोकर्म द्रव्यकर्म मदिरा है जातैं मोहनीयकी ज्यों सम्यग्दर्शनादिक जीवके गुणनिकौं घातैं हैं। बहुरि आयुकर्मका नोकर्म द्रव्यकर्म च्यारि प्रकार आहार है जातैं आयुवत् शरीरके बलकौं कारण होनेकरि शरीरकी स्थितिकौं कारण है। बहुरि नामकर्मका नोकर्म द्रव्यकर्म औदारिकादिक शरीर है जातै औदारिकादिक शरीर योगनिक उपजावन हारे हैं। योग नामकर्मकी ज्यों औदारिक आदि शरीरनिके निपजावन हारे है। बहुरि गोत्रकर्मका नोकर्म द्रव्यकर्म ऊंचा नीचा शरीर है जातैं गोत्र कर्मकी ज्यों ऊंचा नीचा कुलनैं प्रकट करै है। बहुरि अंतराय कर्मका नोकर्म द्रव्यकर्म भंडारी है जातै अंतरायवत् भोग उपभोग रूप वस्तुके विघन करनेमैं कारण है। इहां एक एक वस्तु करनेतैं तैसैं ही अन्य वस्तु जानि लेने। उदाहरण मात्र एक एक वस्तुका कथन कीया है ॥ ६९ ॥
आगें उत्तर प्रकृतिनिविषैं कहैं हैं——

**पडविसयपहुदि दव्वं मदिसुदवाघादकरणसंजुत्तं।**

## मदिसुदबोहाणं पुण णोकम्मं दवियकम्मं तु ॥ ७० ॥

पटविषयप्रभृतिद्रव्यं मतिश्रुतव्याघातकरणसंयुक्तं ।
मतिश्रुतबोधयोः पुनः नोकर्म द्रव्यकर्म तु ॥ ७० ॥

जी० प्र०—पटप्रभृतिद्रव्यं मतिज्ञानस्य विषयप्रभृतिद्रव्यं श्रुतज्ञानस्य च व्याघातकरणसंयुक्तं तदावरणयोर्नोकर्म द्रव्यकर्म भवति तु-पुनः इति ७०

स चं०—पट जो वस्त्र तीहितैं आदि देकरि मतिज्ञानके रोकनेकौं कारणभूत वस्तु सो मतिज्ञानावरणका नोकर्म द्रव्यकर्म है। बहुरि इंद्रिय विषयनैं आदि देकरि श्रुतज्ञानके रोकनेकौं कारणभूत वस्तु सो श्रुतज्ञानावरणका नोकर्म द्रव्यकर्म है ॥ ७० ॥

## ओहिमणपज्जवाणं पडिघादणिमित्तसंकिलेसयरं ।
## जं वज्झट्ठं तं खलु णोकम्मं केवले णत्थि ॥ ७१ ॥

अवधिमनःपर्ययो प्रतिघातिनिमित्तसंक्लेशकरः ।
यो बाह्यार्थः स खलु नोकर्म केवले नास्ति ॥ ७१ ॥

जी० प्र०—अवधिमनःपर्ययोः प्रतिघातनिमित्तसंक्लेशकरं यद्बाह्यं वस्तु तत् तदावरणयोर्नोकर्मद्रव्यकर्म स्यात्। केवलज्ञानावरणस्य नोकर्मद्रव्यकर्म नास्ति क्षायिकत्वेन तत्प्रतिबंधकसंक्लेशकारिवस्तुनोऽसंभवात्। अवधिमनःपर्ययोः क्षायोपशमिकत्वात् संभवतीत्यर्थः ॥ ७१ ॥

स चं०—अवधिज्ञान अर मनःपर्यय ज्ञान इनिके घात करनेकौं कारण संक्लेश परिणाम सो संक्लेश परिणाम जातै होइ ऐसा जो बाह्य पदार्थ सो अवधि ज्ञानावरण वा मनःपर्यय ज्ञानावरणका नोकर्म द्रव्यकर्म जानना। बहुरि केवलज्ञानावरणका नोकर्म द्रव्यकर्म नाही है जातैं केवल ज्ञान क्षायिक है तातैं वाके घात करनेकौं कारण संक्लेश परिणामनिकौं उपजावन हारा वस्तु कोऊ नाहीं। अवधिज्ञान मनः पर्ययज्ञान क्षायोपशमिक हैं। तातैं तहां संभवै है ॥७१॥

**पंचण्हं णिद्दाणं माहिसदहिपहुदि होदि णोकम्मं ।**
**वाघादकरपडादी चक्खुअचक्खूण णोकम्मं ॥ ७२ ॥**

पंचानां निद्राणां माहिषदधिप्रभृति भवति नोकर्म ।
व्याघातकरपटादि चक्षुरचक्षुषोर्नोकर्म ॥ ७२ ॥

जी० प्र०—पंचनिद्रादर्शनावरणानां माहिषदधिलशुनखलादिद्रव्याणि नोकर्मद्रव्यकर्म भवति । व्याघातहेतुपटादिवस्तूनि चक्षुरचक्षुर्दर्शनावरणयोर्नोकर्मद्रव्यकर्म भवति ॥ ७२ ॥

स० चं०—पंच निद्रारूप दर्शनावरण तिनिका माहिषदाधि कहिए भैंसिका दहीनैं आदि देकरि लशुन खलि इत्यादि वस्तु सो नोकर्म द्रव्यकर्म है । जातैं ए वस्तु निद्राकौं कारण हैं बहुरि चक्षु अचक्षु दर्शनके रोकनेवाले वस्त्रादिक वस्तु सो चक्षु अचक्षु दर्शनावरणका नोकर्म द्रव्य कर्म है ॥ ७२ ॥

**ओहीकेवलदंसणणोकम्मं ताण णाणभंगो व ।**
**सादेदरणोकम्मं इट्ठाणिट्ठण्णपाणादी ॥ ७३ ॥**

अवधिकेवलदर्शननोकर्म तयोर्ज्ञानभंगो वा ।
सातेतरनोकर्म इष्टानिष्टान्नपानादि ॥ ७३ ॥

जी० प्र०—अवधिदर्शनावरणस्य केवलदर्शनावरणस्य च नोकर्मद्रव्यकर्म तज्ज्ञानोक्तभंगवद् भवति । सातवेदनीयस्य इष्टान्नपानादयः असातवेदनीयस्यानिष्टान्नपानादयः ॥ ७३ ॥

स० चं०–अवधि दर्शनावरण अर केवल दर्शनावरणका नोकर्म द्रव्यकर्म अवधिज्ञान वा केवलज्ञानवत् जानना । बहुरि सातावेदनीयका इष्ट सुहावते अन्न पानादिक वस्तु अर असाता वेदनीयका अनिष्ट न सुहावते अन्नपानादिक वस्तु नोकर्म द्रव्यकर्म जानना ॥ ७३ ॥

**आयदणाणायदणं सम्मे मिच्छे य होदि णोकम्मं ।**
**उभयं सम्मामिच्छे णोकम्मं होदि णियमेण ॥ ७४ ॥**

आयतनानायतनं सम्यक्त्वे मिथ्यात्वे च भवति नोकर्म ।
उभयं सम्यग्मिथ्यात्वे नोकर्म भवति नियमेन ॥ ७४ ॥

जी० प्र०—सम्यक्त्वप्रकृतौ आयतनानि आप्ततदालयागमतद्धरतपस्तद्धराख्यानि नोकर्मद्रव्यकर्म भवति । सम्यक्त्वस्य चलमलिनागाढहेतुत्वात् । मिथ्यात्वप्रकृतेः मिथ्यात्वतदालयश्रुततद्धरतपस्तपस्विनो नोकर्मद्रव्यकर्म भवति सम्यक्त्वस्य घातकत्वात् । सम्यग्मिथ्यात्वप्रकृतावुभयं आयतनानायतनद्वयं संयुक्तमेव नोकर्मद्रव्यकर्म भवति । अत्र नियमशब्दोऽवधारणार्थः ॥ ७४ ॥

स० चं०-आयतन कहिए जिन १ जिनमंदिर २ जिनागम ३ जिनागमके धारक ४ तप ५ तपके धारक ६ ए सम्यक्त्व प्रकृतिके नोकर्म द्रव्यकर्म हैं। जातैं ए सम्यक्त्वके चल मलिन अगाढपनेंकौं कारण हैं। बहुरि अनायतन कुदेव १ कुदेवका मंदिर २ कुशास्त्र ३ कुशास्त्रके धारक ४ कुतप ५ कुतपके धारक ६। ए मिथ्यात्व प्रकृतिके नोकर्म द्रव्यकर्म हैं जातैं ए सम्यक्त्वके घातक हैं। बहुरि आयतन अर अनायतन दोऊनिका मिश्रपनां सो सम्यग्मिथ्यात्व प्रकृतिके नोकर्म द्रव्यकर्म हैं ऐसा नियम करि अवधारन करना ॥ ७४ ॥

**अणणोकम्मं मिच्छत्तायदणादी हु होदि सेसाणं ।**
**सगसगजोग्गं सत्थं सहायपहुदी हवे णियमा ॥ ७५ ॥**

अननोकर्म मिथ्यात्वायतनादि हि भवति शेषाणां ।
स्वकस्वकयोग्यं शास्त्रं सहायप्रभृति भवेन्नियमात् ॥ ७५ ॥

जी० प्र०—अनंतानुबंधिनां मिथ्यात्वायतनादिर्नोकर्मद्रव्यकर्म भवति । तु—पुनः शेषद्वादशकषायाणां देशसकलयथाख्यातचारित्रघातककाव्यनाटककोकादिग्रंथाः विटजनादिसहायश्च नियमेन ॥ ७५ ॥

स० चं०—अनंतानुबंधी कषायनिका मिथ्यात्व आयतन जे कुदेवादिक ते नोकर्म द्रव्यकर्म है। बहुरि अवशेष बारह कषायनिका नोकर्म द्रव्यकर्म अनुक्रमतैं देश चारित्र सकल चारित्र यथाख्यात चारित्रके घातक काव्य ग्रंथ नाटक ग्रंथ कोकादि ग्रंथ वा पापी पुरुषनिका सहाय इत्यादिक नोकर्म द्रव्यकर्म जानना नियम करि ॥७५॥

**थीपुंसंढसरीरं ताणं णोकम्म दव्वकम्मं तु।**
**वेलंबको सुपुत्तो हस्सरदीणं च णोकम्मं ॥ ७६ ॥**

स्त्रीपुंषंढशरीरं तेषां नोकर्मद्रव्यकर्म तु।
विडंबकः सुपुत्रः हास्यरत्योश्च नोकर्म ॥ ७६ ॥

जी० प्र०—स्त्रीपुंवेदयोः स्त्रीपुंशरीरे नोकर्मद्रव्यकर्म भवति। नपुंसकवेदस्य तद्द्वयं नपुंसकशरीरं च। हास्यस्य विदंवकभूतबहुरूपिप्रहसन पात्राणि। रतेः सुपुत्रः ॥ ७६ ॥

स० चं०—स्त्री वेद वा पुरुषवेदका नोकर्म द्रव्यकर्म स्त्री वा पुरुषका शरीर हैं। बहुरि नपुंसक वेदका नोकर्म द्रव्यकर्म स्त्रीपुरुषका शरीर वा नपुंसकका शरीर है। बहुरि हास्यका नोकर्म द्रव्यकर्म विटंवरूप भून वा वहुरूपिया वा हसनेके पात्र इत्यादिक हैं। बहुरि रतिका भले पुत्रादिक नोकर्म द्रव्यकर्म जानना ॥ ७६ ॥

**इट्ठाणिट्ठविजोगं जोगं अरदिस्स मुदसुपुत्तादी।**
**सोगस्स य सिंहादी णिंदिददव्वं च भयजुगले ॥ ७७ ॥**

इष्टानिष्टवियोगोयोगः अरतेर्मृतसुपुत्रादयः।
शोकस्य च सिंहादयः निंदितद्रव्यं च भययुगले ॥ ७७ ॥

जी० प्र०—अरतेः इष्टवियोगोऽनिष्टसंयोगश्च। शोकस्य मृतसुपुत्रादयः। भयस्य सिंहादयः। जुगुप्साया निंदितद्रव्यादयः ॥ ७७ ॥

स० चं०—बहुरि इष्टवियोग अनिष्ट संयोग अरतिका नोकर्म द्रव्यकर्म है। बहुरि सुपुत्रादिकका मरना इत्यादिक शोककर्मका नोकर्म द्रव्यकर्म है। बहुरि सिंहादिक भयकारी वस्तु भयका नोकर्म द्रव्यकर्म है। बहुरि निंदित वस्तु इत्यादिक जुगुप्साका नोकर्म द्रव्यकर्म है ॥ ७७ ॥

**णिरयायुस्स अणिट्ठाहारो सेसाणमिट्ठमण्णादी ।**
**गदिणोकम्मं दव्वं चउग्गदीणं हवे खेत्तं ॥ ७८ ॥**

नरकायुषोऽनिष्टाहारः शेषाणामिष्टमन्नादयः ।
गतिनोकर्म द्रव्यं चतुर्गतीनां भवेत् क्षेत्रं ॥ ७८ ॥

जी० प्र०—नरकायुषोऽनिष्टाहारः तद्विषमृत्तिका नोकर्मद्रव्यकर्म। शेषायुषामिष्टान्नादयः नारकादिशरीरस्थितिकारणत्वात्। सामान्यगतेः चतुर्गतिक्षेत्रमात्रं ॥ ७८ ॥

स० चं०—नरकायुका अनिष्ट आहार नरकका विषरूप माटी सोई द्रव्यकर्म नोकर्म है। अवशेष तीन आयुका इष्ट अन्नादिक वस्तु सोई द्रव्यकर्म नोकर्म है। आहार, शरीरकी स्थितिकौं कारण है तातैं आयुका नोकर्म द्रव्य कर्म आहार कह्या। बहुरि सामान्यपनैं गति नामकर्मका नोकर्म द्रव्यकर्म चतुर्गतिका क्षेत्र जानना ॥ ७८ ॥

**णिरयादीण गदीणं णिरयादी खेत्तयं हवे णियमा ।**
**जाईए णोकम्मं दव्विंदियपोग्गलं होदि ॥ ७९ ॥**

निरयादीनां गतीनां निरयादिक्षेत्रकं भवेन्नियमात् ।
जातेर्नोकर्म द्रव्येंद्रियपुद्गलो भवति ॥ ७९ ॥

जी० प्र०—नारकादिगतीनां स्वस्वनरकादिगतिक्षेत्रं नोकर्मद्रव्यकर्म नियमेन भवति। गत्युदयानां नारकादिपर्यायनिमित्तत्वेऽपि तत्पर्यायाख्यान्यत्राभावात्। तत्तत्क्षेत्रैरेव भाव्यमित्यवधारणार्थो नियमशब्दः। जातिनाम्नः द्रव्येंद्रियपुद्गलः ॥ ७९ ॥

स० चं०—नरकादि गतिनिका नोकर्म द्रव्यकर्म नियम करि अपनी अपनी गतिका क्षेत्र जानना। गतिके उदयतै भए नारकादिक पर्याय तिनिका तिस क्षेत्र विना अन्यत्र अभाव है तातैं क्षेत्रका नोकर्म द्रव्यकर्म कह्या। बहुरि जाति नाम कर्मका नोकर्म द्रव्यकर्म द्रव्योंद्रियरूप पुद्गल है ॥ ७९ ॥

**एइंदियमादीणं सगसगदव्विंदियाणि णोकम्मं।**
**देहस्स य णोकम्मं देहुदयजदेहखंधाणि ॥ ८० ॥**

एकेंद्रियादीनां स्वकस्वकद्रव्येंद्रियाणि नोकर्म।
देहस्य च नोकर्म देहोदयजदेहस्कंधाः ॥ ८० ॥

जी० प्र०—एकेंद्रियादिपंचजातीनां स्वस्वद्रव्येंद्रियाणि नोकर्मद्रव्यकर्म। शरीरनाम्नः स्वोदयजदेहस्कंधाः नोकर्मद्रव्यकर्म ॥ ८० ॥

स चं०—एकेंद्रियादिक जाति तिनिका नोकर्म द्रव्यकर्म अपना अपना द्रव्येंद्रिय जानने। बहुरि शरीर नाम कर्मका नोकर्म द्रव्यकर्म अपना अपना उदयतैं भया शरीर स्कंधरूप पुद्गल सो जानना ॥ ८० ॥

**ओरालियवेगुव्वियआहारयतेजकम्मणोकम्मं।**
**ताणुदयजचउदेहा कम्मे विस्संचयं णियमा ॥ ८१ ॥**

औदारिकवैगूर्विकाहारकतेजःकर्मनोकर्म।
तेषामुदयजचतुर्देहाः कर्मणि विस्रसोपचयो नियमात् ॥ ८१ ॥

जी० प्र०—औदारिकवैक्रियिकाहारकतैजसशरीरनामकर्मणां उदयजतत्तच्छरीरवर्गणाः तत्तन्नोकर्मद्रव्यकर्म भवति। कार्मणस्य विस्रसोपचय एव॥८१॥

स चं०—औदारिक वैक्रियिक आहारक तैजस शरीर नामकर्म इनिका अपने अपने उदयतैं प्राप्त भई शरीर वर्गणा सोइ नोकर्म द्रव्यकर्म है जातैं वर्गणा शरीरकौं कारण है। बहुरि कार्माणका नोकर्म द्रव्यकर्म विस्रसोपचय है जातैं विस्रसोपचयरूप परमाण कर्मकौं कारण हैं ॥ ८१ ॥

बंधणपहुदिसमण्णियसेसाणं देहमेव णोकम्मं ।
णवरि विसेसं जाणे सगखेत्तं आणुपुव्वीणं ॥ ८२ ॥

बंधनप्रभृतिसमन्वितशेषाणां देहमेव नोकर्म ।
नवरि विशेषं जानीहि स्वकक्षेत्रमानुपूर्वीणां ॥ ८२ ॥

जी० प्र०—बंधनप्रभृतिपुद्गलविपाकिसमन्वितशेषजीवविपाकिनां देह एव नोकर्मद्रव्यकर्म । तत्तत्क्रियमाणस्य पुद्गलरूपस्य जीवभावस्य सुखादिरूपस्य कार्यस्य शरीरवर्गणानामेवोपादाननिमित्तत्वप्रसिद्धेः । क्षेत्रविपाक्यानुपूर्व्याणां स्वस्वक्षेत्रमेव नोकर्मद्रव्यकर्मेति नवीनं विशेषं जानीहि ॥८२॥

स चं०—बंधनतैं आदि देकरि पुद्गलविपाकी तिनिकरि संयुक्त पूर्वोक्ततैं अवशेष रहीं जे जीव विपाकी नाम कर्मकी प्रकृति तिनिका नोकर्म द्रव्यकर्म शरीर है जातैं तिनि प्रकृतिनिकरि कीया जीवका वा पुद्गलका भाव सुखादिरूप कार्य तिनिका उपादान कारण शरीर संबंधी वर्गणा ही हैं। बहुरि क्षेत्र विपाकी आनुपूर्वी प्रकृति तिनिका नोकर्म द्रव्यकर्म अपना अपना क्षेत्र ही है। इतना नवीन विशेष जानना ॥ ८२ ॥

थिरजुम्मस्स थिराथिररसरुहिरादीणि सुहजुगस्स सुहं ।
असुहं देहावयवं सरपरिणदपोग्गलाणि सरे ॥ ८३ ॥

स्थिरयुग्मस्य स्थिरास्थिररसरुधिरादयः शुभयुगस्य शुभः ।
अशुभो देहावयवः स्वरपरिणतपुद्गलाः स्वरे ॥ ८३ ॥

जी० प्र०—स्थिरस्य स्थिररसरुधिरादयो नोकर्मद्रव्यकर्म । अस्थिरस्य अस्थिररसरुधिरादयः । शुभस्य शुभशरीरावयवाः । अशुभस्य अशुभशरीरावयवाः । स्वरस्य सुस्वरदुःस्वरपरिणतपुद्गलाः ॥ ८३ ॥

स चं०—बहुरि स्थिरका स्थिर रस रुधिरादिक बहुरि अस्थिरका अस्थिर रस रुधिरादिक, शुभ प्रकृतिका

वे। बहुरि जो कर्म उदीरणारूप प्रवर्तै तौ बंधै पीछैं एक आवली प्रमाण काल गए पीछैं भी उदारणा रूप होइ तातैं उदीरणाकी अपेक्षा आबाधा एक आवली प्रमाण कही। बहुरि आयुकर्मकी उदीरणा जिस आयुकौं भोगवै है तिस ही आयुकी उदीरणा होइ अर बध्यमान जो आगामी उत्तर भवका आयु ताकी उदीरणा न होइ निमयकरि। बहुरि कर्म है सो आवलीकाल प्रमाण तौ जैसें बंधै है तैसें ही रहै, उदयरूप वा उदीरणा रूप न होई तातैं इस आवलीकौं अचलावली कहिए है। तिस अचलावलीकौं छोड़िकरि पीछे कर्म परमाणूनिका समुदायमैंस्यों केतीक कर्मपरमाणूनिका अपकर्षण करि जे उदयावलीविषैं प्राप्त करीं तेतौं आवलीकालविषैं उदय देकरि खिरैं। अर जे उपरितन स्थितिविषैं प्राप्त करीं ते उदयावलीतैं ऊपरि की स्थितिके अनुसार खिरैं। ते अंतकेविषैं आवलीका प्रमाण अतिस्थापनावलीकौं छोडि ऐसें जे परमाणू प्राप्त करीं ते नानागुण हानिकरि सर्व निषेकनिविषैं खिरैं है तहा उदयावलीविषैं दीया उदीरणा द्रव्य कैसें खिरै है ? सो कहिए है—

"अद्धाणेण सव्वधणे खंडिदे मज्झिमधणमागच्छदि तं रूऊणद्धाणद्धेण ऊणेण णिसेयभागहारेण मज्झिमधणमवहरदे पचयं तं दोगुणहाणिणा गुणिदे आदिणिसेयं तत्तो विसेसहीणकमं।" अध्वान कहिए विवक्षित कालके समयनिका प्रमाण सो गच्छ ताकरि सर्व धन कहिए विवक्षित सर्वपरमाणूनिका प्रमाणकौं खंडिते कहिए भाग दीएं मध्यमधन कहिए वीचिका समयविषैं जेती खिरैं तिसका प्रमाण आवै है। तिस मध्यम धनकौं एक घाटि गच्छका आधा प्रमाण सो निषेक भागहार जो दोगुणहानि तामैंस्यों घटाएं जो प्रमाण होइ ताका भाग दीएं जो प्रमाण होइ सो चयका प्रमाण जानना। तिस चयकौं, दोगुणहानि कहिए गुणहानिके प्रमाणतैं दूणा प्रमाण ताकरि गुणैं आदि निषेक कहिए पहिला समयविषैं जेती परमाणू खिरैं तिनका प्रमाण जानना। बहुरि द्वितीयादिक समयसंबंधी निषेकनिविषैं विशेष कहिए एक एक चय घाटि परमाणूनिका खिरणा जानना। इनि सबनिका विशेष स्वरूप पूर्वैं कहि आए हैं तथा आगे कहैंगे सो जानना। ऐसें विना ही काल आए जैसें पालकरि अंब पकाइए है तैसें अपक्व कर्मकौं उदीरणाकरि उदयावलीविषैं प्राप्त कीया। तिस कर्मके खिरनेका ऐसा विधान जानना ॥ १५१ ॥ आगैं निषेकका स्वरूप कहैं हैं—

**आबाहूणियकम्मट्ठिदी णिसेगो दु सत्तकम्माणं ।**
**आउस्स णिसेगो पुण सगट्ठिदी होदि णियमेण ॥ १६० ॥**

आबाधोनितकर्मस्थितिः निषेकस्तु सप्तकर्मणां ।
आयुषो निषेकः पुनः स्वकस्थितिर्भवति नियमेन ॥ १६० ॥

जी० प्र०—आयुर्वर्जितसप्तमूलप्रकृतीनां आबाधोनितकर्मस्थितिः तु—पुनः निषेकः स्यात् । आयुषः पुनः स्वस्थितिः सर्वैव निषेको भवति नियमेन ॥ १६० ॥

स० चं०—आयुविना सात कर्मनिका निषेक आबाधाकरि हीन कर्मस्थिति प्रमाण जानना, समय समय प्रति विषैं कर्म परमाणू खिरैं तिनके समूहका नाम निषेक जानना । सो विवक्षित कर्मकी जेती स्थिति बंधी होइ तिसमैं-स्यों आबाधा कालविषैं तौ कोई परमाणू खिरै नाही, पीछै समय समयप्राति विवक्षित कर्म परमाणू अनुक्रमतैं खिरैं तातैं जो कर्मकी स्थिति होइ तामैंस्यों आबाधा काल घटाएं जो काल रहै ताके समयनिका जो प्रमाण सोई निषेकनिका प्रमाण जानना सो सात कर्मका निषेक तौ ऐसैं जानना बहुरि आयु कर्मकी जेती स्थिति होइ सोई निषेकनिका प्रमाण जानना । इहां आबाधा नाहिं घटावनी जातैं आयु कर्मकी आबाधा तौ पहला भवहीमैं होय गई पीछैं जो पर्याय धर्या तहां आयु कर्मकी स्थितिके जेते समय हैं तिन सर्व समयनिविषैं प्रथम समयस्यों लगाय अंत समय पर्यंत समय समय प्रति परमाणू क्रमतैं खिरैं हैं तातैं आयु कर्मकी जेती स्थिति होइ तेते समयनिका जो परिमाण सोई आयु कर्मके निषेकनिका प्रमाण जानना ॥ १६० ॥

**आबाहं बोलाविय पढमणिसेगम्मि देय बहुगं तु ।**
**तत्तो विसेसहीणं बिदियस्सादिमणिसेओत्ति ॥ १६१ ॥**

आवाधां वा अपलाप्य प्रथमनिषेके देयं वहुकं तु ।
ततो विशेषहीनं द्वितीयस्यादिमनिषेक इति ॥ १६१ ॥

जी० प्र०—कर्मस्थितावाधां त्यक्त्वा प्रथमगुणहानिप्रथमनिषेके वहुद्रव्यं ददाति । तु पुनः तत उपरि द्वितीयादिनिषेकेषु द्वितीयगुणहानिप्रथम-निषेकपर्यंतेषु विशेषहीनक्रमेण ददाति ॥ १६१ ॥

स० चं०—सो कर्मकी जेती स्थिति बंधी होइ तामैं जिस समय वंध भया हो तीहिंका प्रथम समयमैस्यों लगाय आवाधा काल पर्यंत तौ कोई परमाणू खिरै नाही तातैं तिस आवाधाकालकौं छोडिकरि जो अनंतर समय है तहां प्रथम गुणहानिका प्रथम निषेक है सो इसविषैं और निषेकानितैं वहुत द्रव्य दीजिए है, वहुत परमाणू खिरै हैं बहुरि प्रथम गुणहानिका द्वितीयादि निषेकनिविषैं द्वितीय गुण हानिका प्रथम निषेक पर्यंत एक एक विशेष कहिए चय ताकौं घटाएं जो जो प्रमाण आवै तितना तितना द्रव्य दीजिए है तितनी २ परमाणू खिरै हैं ॥ १६१ ॥

## बिदिये बिदियणिसेगे हाणी पुव्विल्लहाणिअद्धं तु ।
## एवं गुणहाणिं पडि हाणी अद्धद्धयं होदि ॥ १६२ ॥

द्वितीये द्वितीयनिषेके हानिः पूर्वहान्यर्धं तु ।
एवं गुणहानिं प्रति हानिरर्धार्धं भवति ॥ १६२ ॥

जी० प्र०—तु-पुनः द्वितीयगुणहानौ द्वितीयनिषेके हानिः पूर्वहानेरर्धं भवति । एवं गुणहानिं गुणहानिं प्रति हानिः अर्धार्धक्रमा भवति । १ । २ । ४ । ८ । १६ । ३२ द्रव्यं ६३०० । गुणहानिः ८ । नानागुणहानिः ६ । स्थितिः ४८ । अन्योन्याभ्यस्तराशिः ६४ ।

चरम—१००
२००
४००
८००
१६००
प्रथम—३२००

नानागुणहानिनिषेकरचना




आयुःकर्मनिषेकस्थितिः



आयुषो यावती स्थितिस्तावान् निषेको भवति।

इति स्थितिबंधप्रकरणं समाप्तं। अथानुभागबंधं त्रयोविंशतिगाथाभिराह—

सं० च०—बहुरि दूसरी गुण हानिविषैं जो जो दूसरा निषेक ताके विषैं प्रथम निषेकतैं पूर्व निषेक निषेक प्रति जितना घटाया था तिसतैं आधा घटाएं जो प्रमाण रहै तितना द्रव्य देना। ऐसैं ही तृतीयादि निषेकनिविषैं तृतीय गुण हानिका प्रथम निषेक पर्यंत इतने इतने ही घटावने। बहुरि ऐसैं ही गुणहानि गुणहानि प्रति आधा

आधा अनुक्रम जानना सो इस सर्व कथनकौं पूर्व कहि आए हैं वा आगै विशेषकरि कहेंगे सामान्यसा इहां अंक संदृष्टिकरि कहिए है—

विवक्षित कर्मकी परमाणू तरेसाठिसै ६३०० आबाधा विना स्थितिका प्रमाण अठतालीस समय ४८ गुणहानि एक आठ समय प्रमाण ८. तहां सर्वस्थितिविषैं गुणहानि छह ६ दोगुणहानि सोलह १६ अन्योन्याभ्यस्तराशि चौसठि ६४ तहां प्रथम गुणहानिविषैं परमाणू वत्तीससै खिरै द्वितीयादिक गुणहानिविषैं आधे आधे खिरैं ३२०० १६००,८००,४००,२००,१००, एक घाटि अन्योन्याभ्यस्त राशिका सर्व द्रव्यकौं भाग दीएं अंतकी गुण हानिविषैं परिमाण आवै है यातैं दूणा दूणा द्रव्य आदिकी गुणहानि पर्यंत जानना। वहुरि प्रथम गुणहानिका सर्व द्रव्य वत्तीससै याकौं प्रथम गुणहानिका गच्छका प्रमाण आठ ताका भाग दीए मध्यधन च्यारिसै याकौं एक घाटि गच्छका आबाधा प्रमाण साढा तीन सो निषेक भागहार जो सोला तामैंस्यौं घटाएं साढा वारह रहे ताका भाग दीएं वत्तीस पाए सो चय जानना। याकौं दोगुणाहानि सोलाकरि गुणें पांचसै वारह भए सो प्रथम निषेकसंवंधी द्रव्य जानना यातैं एक एक चय घटाएं द्वितीयादि निषेकसंवंधी द्रव्य होइ ५१२,४८०,४४८,४१६,३८४,३५२,३२०,२८८ वहुरि इस दोयसै अठ्यासीमैं एक चय घट्या तव दोयसै छप्पन्न भया सो प्रथम गुणहानिके प्रथम निषेकतैं आधा परिमाण भया सो यहु द्वितीय गुणहानिका प्रथम निषेक जानना। इहां हानिरूप चयका प्रमाण पूर्वतैं आधा सोला सो तीसरी गुणहानिका प्रथम निषेक पर्यंत सोला सोला घटावना २५६,२४०,२२४,२०८,१९२,१७६,१६०,१४४यामैं एक चय घटाए एकसौ अठाईस सो दूसरी गुणहानिके प्रथम निषेकतैं आधा भया सो यहु तीसरी गुणहानिका प्रथम निषेक है इहां चयका प्रमाण तिसतैं आधा आठ जानना ऐसैं अंतकी छठी गुण हानिपर्यंत सर्व धनका वा निषेक निविषैं द्रव्यका वा चयका आधा आधा प्रमाण जानना। इस अनुक्रमतैं सर्व तरेसाठिसै परमाणू निजस्थितिविषैं खिरै हैं। इस दृष्टांतकरि यथायोग्य सर्व कर्मनिविषैं कथन जानना॥ इति स्थितिबंधप्रकरणं समाप्तं ॥ १६२ ॥ आगैं अनुभाग बंध तेईस गाथानिकरि कहै हैं—

**सुहपयडीण विसोही तिव्वो असुहाण संकिलेसेण ।**
**विवरीदेण जहण्णो अणुभागो सव्वपयडीणं ॥ १६३ ॥**

शुभप्रकृतीनां विशुद्ध्या तीव्रोऽशुभानां संक्लेशेन ।
विपरीतेन जघन्योऽनुभागः सर्वप्रकृतीनां ॥ १६३ ॥

जी० प्र०—शुभप्रकृतीनां सातादीनां प्रशस्तानां विशुद्धिपरिणामेन, असाताद्यप्रशस्तानां संक्लेशपरिणामेन च तीव्रानुभागो भवति । विपरीतेन संक्लेशपरिणामेन प्रशस्तानां विशुद्धपरिणामेन च अप्रशस्तानां च जघन्यानुभागो भवति ॥ १६३ ॥

स० च०—शुभ प्रकृति जो साता वेदनीयादिक प्रशस्त प्रकृति तिनका विशुद्धि परिणामनिकरि तीव्र कहिए उत्कृष्ट अनुभाग बंध हो है बहुरि अशुभ प्रकृति जे असातावेदनीयादिक अप्रशस्त प्रकृति तिनका संक्लेश परिणाम करि तीव्र अनुभाग बंध हो है । बहुरि विपरीतेन कहिए शुभ प्रकृतिनिका संक्लेश परिणाम करि अर अशुभ प्रकृतिनिका विशुद्ध परिणाम करि जघन्य अनुभाग बंध हो है । सर्व प्रकृतिनिका ऐसैं अनुभाग बंध जानना । मंदकषाय रूप विशुद्ध परिणाम जानने । तीव्र कषाय रूप संक्लेश परिणाम जानने ॥ १६३ ॥

**बादालं तु पसत्था विसोहिगुणमुक्कडस्स तिव्वाओ ।**
**वासीदि अपसत्था मिच्छुक्कडसंकिलिट्ठस्स ॥ १६४ ॥**

द्वाचत्वारिंशत्तु प्रशस्ता विशुद्धिगुणोत्कटस्य तीव्राः ।
द्व्यशीतिरप्रशस्ताः मिथ्योत्कटसंक्लिष्टस्य ॥ १६४ ॥

जी० प्र०—सातादिप्रशस्ताः द्वाचत्वारिंशद्विशुद्धिगुणेनोत्कटस्य, असातादिचतुर्वर्णोपेताप्रशस्ताः द्व्यशीतिः मिथ्यादृष्ट्युत्कटस्य संक्लिष्टस्य च तीव्रानुभागा भवंति ॥ १६४ ॥

स० च०—सातावेदनीयादिक वियालीस ४२ प्रशस्त प्रकृति हैं ते विशुद्धता गुणकी उत्कृष्टता तीव्रता जाकें पाइए तिस जीवकें तीव्र अनुभाग लीएं बंधै हैं बहुरि असातादिक बियासी ८२ अप्रशस्त प्रकृति ते मिथ्यादृष्टी उत्कृष्ट संक्लेश परिणामका धारी ताकें तीव्र अनुभागसहित बंधैं हैं। इहां वर्णादि च्यारि प्रकृति शुभ रूप तौ प्रशस्त प्रकृतिनिमैं गिनी और अशुभरूप अप्रशस्त प्रकृतिनिमैं गिनी दोऊ जायगा इनिका ग्रहण कीया है ॥ १६४ ॥

**आदाओ उज्जोओ मणुवतिरिक्खाउगं पसत्थासु ।**
**मिच्छस्स होंति तिव्वा सम्माइट्ठिस्स सेसाओ ॥ १६५ ॥**

आतप उद्योतो मानवतिर्यगायुष्कं प्रशस्तासु ।
मिथ्यस्य भवंति तीव्राः सम्यग्दृष्टेः शेषाः ॥ १६५ ॥

जी० प्र०—प्रशस्तप्रकृतिषु आतपः उद्योतः मानवतिर्यगायुषी चेति चतस्रः विशुद्धमिथ्यादृष्टेः, शेषाः साताद्यष्टत्रिंशद्विशुद्धसम्यग्दृष्टेश्च तीव्रानुभागा भवंति ॥ १६५ ॥

स० च०—तिन वियालीस प्रशस्त प्रकृतिनिविषैं आतप उद्योत मनुष्यायु तिर्यंचायु इन च्यारि प्रकृतिनिका तौ विशुद्ध मिथ्यदृष्टीकैं तीव्र अनुभाग बंध हो है। बहुरि अवशेष अठतीस प्रकृतिनिका विशुद्ध सम्यदृष्टीकैं तीव्र अनुभाग बंध हो है ॥ १६५ ॥

**मणुओरालदुवज्जं विसुद्धसुरणिरयअविरदे तिव्वा ।**
**देवाउ अप्पमत्ते खवगे अवसेसबत्तीसा ॥ १६६ ॥**

मनुष्यौदारिकद्विवज्रं विशुद्धसुरनिरयाविरते तीव्राः ।
देवायुरप्रमत्ते क्षपके अवशेषद्वात्रिंशत् ॥ १६६ ॥

जी० प्र०—सम्यग्दृष्टिषु उक्ताष्टात्रिंशन्मध्ये मनुष्यद्विकं औदारिकद्विकं च वज्रऋषभनाराचसंहननं चेति पंचकं अनंतानुबंधिविसंयोजकानिवृत्तिकरणचरमसमयविशुद्धसुरनारकासंयतसम्यग्दृष्टौ तीव्रानुभागं भवति । देवायुः अप्रमत्ते भवति । अवशिष्टा द्वात्रिंशत् क्षपके एव ॥ १६६ ॥

स० च०—सम्यग्दृष्टीकैं अठतीसका तीव्र अनुभाग बंध कह्या था तिनविषैं मनुष्य गति वा आनुपूर्वी औदारिक शरीर वा अंगोपांग वज्रवृषभ नाराच संहनन इन पंचनिकौं तीव्र अनुभागसहित जो जीव अनंतानुबंधीका विसंयोजनविषै तीन करण करै है तहां अनिवृत्तिकरणका अंतके समय विशुद्ध देव नारकी असंयत सम्यग्दृष्टी है सो बांधै है बहुरि देवायुकौं तीव्र अनुभाग सहित अप्रमत्त गुणस्थानवर्ती जीव बांधै है । अवशेष बत्तीस प्रकृति तीव्र अनुभाग सहित क्षपक श्रेणीवाला जीव बांधै है ॥ १६६ ॥

**उवघादहीणतीसे अपुव्वकरणस्स उच्चजससादे ।**
**संमेलिदे हवंति हु खवगस्सऽवसेसबत्तीसा ॥ १६७ ॥**

उपघातहीनत्रिंशति अपूर्वकरणस्य उच्चयशःसातं ।
संमेलिते भवंति हि क्षपकस्यावशेषद्वात्रिंशत् ॥ १६७ ॥

जी० प्र०—अपूर्वकरणक्षपकस्य उपघातवर्जितषष्ठभागव्युच्छित्तित्रिंशति सूक्ष्मसांपरायस्य उच्चैर्गोत्रयशस्कीर्तिसातवेदनीयेषु मिलितेषु ताः अवशेषद्वात्रिंशत्प्रकृतयो भवंति ॥ १६७ ॥

स० च०—अपूर्व करणका छठा भागमैं तीस व्युच्छित्ति गईं तिनविषैं उपघात विना गुणतीस अर उच्चगोत्र यशस्कीर्ति सातावेदनीय ए सर्व मिली हुई अवशेष बत्तीस प्रकृति कहीं थीं ते जाननी ॥ १६७ ॥

**मिच्छस्संतिमणवयं णरतिरियाऊणि वामणरतिरिये ।**
**एइंदियआदावं थावरणामं च सुरमिच्छे ॥ १६८ ॥**

मिथ्यात्वस्यांतिमनवकं नरतिर्यगायुषी वामनरतिरश्चि ।
एकेंद्रियमातापं स्थावरनाम च सुरमिथ्यात्वे ॥ १६८ ॥

जी० प्र०—अप्रशस्तद्व्यशीतिः आतपाद्यश्चतस्रश्च मिथ्यादृष्टावेव तीव्रानुभागा उक्ताः । तत्र सूक्ष्मत्रयादिमिथ्यादृष्ट्यंतिमनवकं नरतिरश्चोः संक्लिष्टयोः नरतिर्यगायुषी च विशुद्धयोर्भवंति । एकेंद्रियं स्थावरं च संक्लिष्टे आतपस्तु विशुद्धे स्वस्थितिषण्मासावशेषे सुरमिथ्यादृष्टौ भवंति ॥१६८॥

स० च०—बियासी अप्रशस्त अर आताप उद्योत मनुष्यायु तिर्यंचायु इन छियासीका मिथ्यादृष्टिहीकैं तीव्र अनुभाग सहित बंध है तिनविषैं जे मिथ्यादृष्टिविषैं सोलह प्रकृतिकी व्युच्छित्ति कही थी तिनमें सूक्ष्म अपर्याप्त साधारणादिक अंतकी नव प्रकृति तिनकौं तौ संक्लेश परिणामयुक्त मनुष्य वा तिर्यंच, अर मनुष्यायु तिर्यंचायुकौं विशुद्ध परिणामाका धारी देव मनुष्य वा तिर्यंच है सो तीव्र अनुभागसहित बांधै है। बहुरि एकेंद्री स्थावर इन दोऊका तौ संक्लेश परिणामनिका धारी अर आतपका विशुद्ध परिणामांका धारी देव है सो अपना आयुका छह महीना अवशेष रहे तीव्र अनुभाग बांधै हैं ॥ १६८ ॥

## उज्जोवो तमतमगे सुरणारयमिच्छगे असंपत्तं ।
## तिरियदुगं सेसा पुण चदुगदिमिच्छे किलिट्ठे य ॥ १६९ ॥

उद्योतः तमस्तमके सुरनारकमिथ्यके असंप्राप्तं ।
तिर्यग्द्विकं शेषाः पुनः चतुर्गतिमिथ्ये क्लिष्टे च ॥ १६९ ॥

जी० प्र०—तमस्तमके सप्तमनरके उपशमसम्यक्त्वाभिमुखमिथ्यादृष्टिविशुद्धनारके उद्योतः तीव्रानुभागो भवति अतिविशुद्धस्य तदबंधात् । पुनः सुरनारकमिथ्यादृष्टौ असंप्राप्तसृपाटिकासंहननं तिर्यग्द्विकं च । शेषाः अष्टषष्ठिः ६८ पुनः संक्लिष्टचातुर्गतिकमिथ्यादृष्टौ ॥ १६९ ॥ अथ जघन्यानुभागबंधकानाह—

स० च०—तमस्तमक सातवां नरक तिसविषैं उपशम सम्यक्त्वकौं सन्मुख भया ऐसा विशुद्ध मिथ्यादृष्टि जीव सो उद्योत प्रकृतिकौं तीव्र अनुभाग सहित बांधै है जातैं अतिविशुद्धकैं उद्योत प्रकृतिका बंध न हो है। बहुरि

असंप्राप्तसृपाटिकासंहनन अर तिर्यंच गति वा आनुपूर्वी इनकौं तीव्र अनुभाग सहित देव वा नारकी मिथ्यादृष्टि बांधै है। बहुरि अवशेष रहीं अडसठि ६८ प्रकृतिनिकौं तीव्र अनुभाग सहित च्यारयो गतिके संक्लेश परिणामनिके धारी मिथ्यादृष्टी जीव बांधै हैं ॥ १६९ ॥ आगैं जघन्य अनुभाग बंध जिनकैं हो है तिनकौं कहैं हैं—

**वण्णचउक्कमसत्थं उवघादो खवगघादि पणवीसं।**

**तीसाणमवरबंधो सगसगवोच्छेदठाणम्हि ॥ १७० ॥**

वर्णचतुष्कमशस्तमुपघातः क्षपकघाति पंचविंशतिः।

त्रिंशतामवरबंधः स्वकस्वकव्युच्छेदस्थाने ॥ १७० ॥

जी० प्र०—अप्रशस्तवर्णचतुष्कं उपघातः पंचज्ञानावरणपंचांतरायचतुर्दर्शनावरणनिद्राप्रचलाहास्यरतिभयजुगुप्सापुंवेदचतुःसंज्वलनाश्चेति त्रिंशतः जघन्यानुभागः स्वस्वबंधव्युच्छित्तिस्थाने भवति ॥ १७० ॥

स० चं०—अप्रशस्त वर्णादिक च्यारि ४ उपघात १ ज्ञानावरण पांच ५ अंतराय पांच ५ दर्शनावरण च्यारि ४ निद्रा प्रचला २ हास्य रति भय जुगुप्सा पुरुषवेद ५ संज्वलन कषाय च्यारि ४ इन तीस प्रकृतिनिकी अपनी अपनी जहां बंधविषैं व्युच्छित्ति भई है तहां इनका जघन्य अनुभाग बंध हो है ॥ १७० ॥

**अणथीणतियं मिच्छं मिच्छे अयदे हु बिदियकोधादी।**

**देसे तदियकसाया संजमगुणपच्छिदे सोलं॥ १७१ ॥**

अन-स्त्यानत्रयं मिथ्यात्वं मिथ्ये अयते हि द्वितीयक्रोधादयः।

देशे तृतीयकषायाः संयमगुणप्रस्थिते षोडश ॥ १७१ ॥

जी० प्र०—अनंतानुबंधिनः स्त्यानगृद्धित्रयं मिथ्यात्वं च मिथ्यादृष्टौ, अप्रत्याख्यानकषायाः असंयते, प्रत्याख्यानकषायाः देशसंयते इतीमाः षोडशप्रकृतयः तत्र तत्र संयमगुणाभिमुखे एव विशुद्धजीवे जघन्यानुभागा भवंति ॥ १७१ ॥

स० चं०—अनंतानुबंधी कषाय च्यारि ४ स्त्यानगृद्ध्यादिक तीन ३ मिथ्यात्व १ ए आठ मिथ्यादृष्टिविषैं, अर अप्रत्याख्यान कषाय च्यारि असंयत विषैं, प्रत्याख्यान च्यारि कषाय देश संयतविषैं ए सोला प्रकृति इन गुणस्थानविषैं जो जीव संयम गुण धरनेकौं सन्मुख भया ऐसा विशुद्ध जीव ताकैं जघन्य अनुभाग सहित बंधै हैं ॥ १७१ ॥

**आहारमप्पमत्ते पमत्तसुद्धे य अरदिसोगाणं ।**
**णरतिरिये सुहुमतियं वियलं वेगुव्वछक्काओ ॥ १७२ ॥**

आहारमप्रमत्ते प्रमत्तशुद्धे च अरतिशोकयोः ।
नरतिरश्चि सूक्ष्मत्रयं विकलं वैगूर्वषट्कं ॥ १७२ ॥

जी० प्र०—आहारकद्वयं प्रशस्तत्वात् प्रमत्तगुणाभिमुखसंक्लिष्टाप्रमत्ते जघन्यानुभागं भवति । अरतिशोकौ अप्रशस्तत्वात् अप्रमत्तगुणाभिमुखविशुद्धप्रमत्ते एव । सूक्ष्मत्रयं विकलत्रयं वैक्रियिकषट्कं आयुश्चतुष्कं च नरतिरश्चोरेव ॥ १७२ ॥

स० चं०—आहार द्विक प्रशस्त प्रकृति है तातैं प्रमत्तगुणस्थानकौं सन्मुख भया ऐसा संक्लेशी अप्रमत्त गुणस्थानवर्ती जीव ताकैं जघन्य अनुभाग सहित बंधै है । बहुरि अराति अर शोक ए अप्रशस्त हैं तातैं अप्रमत्त गुणस्थानकौं सन्मुख भया ऐसा विशुद्ध प्रमत्तगुणस्थानवर्ती जीव ताकैं जघन्य अनुभाग सहित बंधै है । बहुरि सूक्ष्म अपर्याप्ति साधारण ए तीन अर वेंद्री तेंद्री चौंद्री तीन, देवद्विक नरकद्विक वैक्रियिकद्विक ए छह ६ आयु च्यारि ४ ए सोला प्रकृति मनुष्य वा तिर्यंचकैं जघन्य अनुभाग सहित बंधै है ॥ १७२ ॥

**सुरणिरये उज्जोवोरालदुगं तमतमम्हि तिरियदुगं ।**
**णीचं च तिगदिमज्झिमपरिणामे थावरेयक्खं ॥ १७३ ॥**

सुरनिरये उद्योतौरालद्विकं तमस्तमासि तिर्यग्द्विकं ।

नीचं च त्रिगतिमध्यमपरिणामे स्थावरैकाक्षं ॥ १७३ ॥

जी० प्र०—उद्योतः औदारिकद्विकं च सुरनारके जघन्यानुभागं लभते। तत्र उद्योतः अतिविशुद्धदेवे बंधाभावात् प्रशस्तत्वात् संक्लिष्टे एव लभते। तिर्यग्द्विकं नीचैर्गोत्रं च सप्तमपृथ्वीनारके विशुद्धे, स्थावरमेकेंद्रियं च नारकाद्विना शेषत्रिगतिजे तीव्रविशुद्धसंक्लेशरहिते मध्यमपरिणामे एव ॥ १७३ ॥

स० चं०—उद्योत अर औदारिक द्विक ए देव अर नारकीकैं जघन्य अनुभाग सहित बंधे है। तहां उद्योत प्रकृति अतिविशुद्ध परिणामी देव ताकैं तौ बंधे नाहीं तातैं संक्लेश परिणामकैं जघन्य अनुभाग लीएं बंधे है जातैं उद्योत प्रकृति प्रशस्त है। बहुरि तिर्यंच गति वा आनुपूर्वी नीचगोत्र ए तमस्तमक सांतवां नरकविषैं विशुद्ध जीवकैं जघन्य अनुभाग सहित बंधे है। बहुरि स्थावर एकेंद्री ए दोय प्रकृति नारकी विना तीन गतिवाले जीव उत्कृष्ट संक्लेश वा विशुद्ध परिणामकरि रहित जो जीव मध्यम परिणामी होइ ताकैं जघन्य अनुभाग सहित बंधे हैं।

## सोहम्मोत्ति य तावं तित्थयरं अविरदे मणुस्सम्हि।
## चदुगदिवामकिलिट्ठे पण्णरस दुवे विसोहीये ॥ १७४ ॥

सौधर्म इति च आतपं तीर्थंकरमविरते मनुष्ये।
चतुर्गतिवामक्लिष्टे पंचदश द्वे विशुद्धे ॥ १७४ ॥

जी० प्र०—आतपनामकर्म भवनत्रये सौधर्मद्वये च संक्लिष्टे जघन्यानुभागं भवति तीर्थकृत्त्वं नरकगमनाभिमुखासंयतमनुष्ये एव। उत्तरसूत्रोक्तपंचदशप्रकृतयः चतुर्गतिकमिथ्यादृष्टौ संक्लिष्टे एव, द्वे प्रकृती विशुद्धे एव ॥ १७४ ॥ अमुमुत्तरार्धमेव स्पष्टयति—

स० च०—आतप प्रकृति, भवनत्रिक अर सौधर्म द्विक देव संक्लेश परिणामी होइ ताकैं जघन्य अनुभाग सहित बंधे है। बहुरि तीर्थकर प्रकृति जो नरक जानेकौं सन्मुख भया ऐसा असंयत गुणस्थानवर्ती मनुष्य ताकैं जघन्य अनुभागयुक्त बंधे है। बहुरि पंद्रह प्रकृति च्यार्यो गतिका संक्लेशी जीवनिकैं अर दोय प्रकृति च्यार्यो गतिका विशुद्ध जीवनिकै जघन्य अनुभाग सहित बंधे हैं ॥१७४॥ तिन पंद्रह अर दोय प्रकृतिनिके नाम कहैं हैं—

परघाददुगं तेजदु तसवण्णचउक्क णिमिणपंचिंदी ।
अगुरुलहुं च किलिट्ठे इत्थिणउंसं विसोहीये ॥ १७५ ॥

परघातद्विकं तेजोद्वि त्रसवर्णचतुष्कं निर्माणपंचेंद्रियं ।
अगुरुलघु च क्लिष्टे स्त्रीनपुंसकं विशुद्धे ॥ १७५ ॥

जी० प्र०—परघातोच्छ्वासौ तैजसकार्मणे त्रसबादरपर्याप्तप्रत्येकानि शुभवर्णचतुष्कं निर्माणं पचेंद्रियं अगुरुलघु चेति पंचदशप्रकृतयः चतुर्गतिमिथ्यादृष्टौ संक्लिष्टे जघन्यानुभागा भवंति प्रशस्तत्वात् । स्त्रीषंढवेदौ तस्मिन् विशुद्धे एव अप्रशस्तत्वात् ॥ १७५ ॥

स० चं०—परघात उच्छ्वास ए दोय २ तैजस कार्माण ए दोय २ त्रस बादर पर्याप्तक प्रत्येक ए च्यारि ४ शुभरूप वर्णादिक च्यारि ४ निर्माण १ पंचेंद्री १ अगुरुलघु १ ये पंद्रह प्रकृति च्यारयो गतिका संक्लेशी जीवाकैं जघन्य अनुभाग सहित बंधे है जातैं ए प्रकृति प्रशस्त हैं। बहुरि स्त्रीवेद अर नपुसंक वेद ए दोऊ अप्रशस्त हैं तातें च्यारयो गतिका विशुद्ध जीवकैं जघन्य अनुभाग सहित बंधै है ॥ १७५ ॥

सम्मो वा मिच्छो वा अट्ठ अपरियत्तमज्झिमो य जादि ।
परियत्तमाणमज्झिममिच्छाइट्ठी दु तेवीसं ॥ १७६ ॥

सम्यग्वा मिथ्यो वा अष्ट अपरिवर्तनमध्यमश्च यदि ।
परिवर्तमानमध्यममिथ्यादृष्टिस्तु त्रयोविंशतिः ॥ १७६ ॥

जी० प्र०—सम्यग्दृष्टिर्वा मिथ्यादृष्टिर्वा वक्ष्यमाणसूत्रोक्तैकत्रिंशत्प्रकृतिषु प्रथमोक्ताष्टानां अपरिवर्तमानमध्यमपरिणामस्तदा जघन्यानुभागं करोति, शेषत्रयोविंशतेस्तु पुनः परिवर्तमानमध्यमपरिणाममिथ्यादृष्टिरेव करोति ॥ १७६ ॥ ता: का: १ इत्याह—

स० चं०—आगिली गाथाविषैं इकतीस प्रकृति कहिए हैं तिनविषैं पहिली आठ प्रकृति तौ अपरिवर्तमान

मध्यम परिणामी सम्यग्दृष्टी वा मिथ्यादृष्टी जीव जो होइ सो जघन्य अनुभागसहित बांधै है। बहुरि अवशेष तेईस प्रकृति परिवर्तमान मध्यमपरिणामी मिथ्यादृष्टि जीव ही जघन्य अनुभाग सहित बांधै हैं ॥ १७६॥ ते प्रकृति कौंन? सो कहैं है—

# थिरसुहजससाददुगं उभये मिच्छेव उच्चसंठाणं।
# संहदिगमणं णरसुरसुभगादेज्जाण जुम्मं च॥ ७७॥

स्थिरशुभयशस्सातद्विकमुभयस्मिन् मिथ्ये एव उच्चसंस्थानं।
संहतिगमनं नरसुरसुभगादेयानां युग्मं च ॥ १७७ ॥

जी० प्र०—स्थिरास्थिरशुभाशुभयशोऽयशःसातासातान्यष्टौ उभयस्मिन् सम्यग्दृष्टौ वा मिथ्यादृष्टौ वा जघन्यानुभागानि यत्र परिवर्तमानमध्यमपरिणामाः संति, मिथ्यदृष्टावेव परिवर्तमानमध्यमपरिणामे उच्चैर्गोत्रं संस्थानपट्कं संहननपट्कं प्रशस्ताप्रशस्तगमने नरसुरसुभगादेययुग्मानीति त्रयोविंशतेर्जघन्यानुभागो भवति ॥ १७७ ॥ तौ अपरिवर्तमानपरिवर्तमानमध्यमपरिणामौ लक्षयति—

अणुसमयं—अनुसमयं केवलं वड्ढमाणा हीयमाणा च—केवलं वर्धमाना हीयमानाश्च जे संकिलेस्सविसोहिपरिणामा—ये संक्लेशविशुद्धिपरिणामाः ते अपरियत्तमाणा णाम—ते अपरिवर्तमाना नाम। जेत्थ पुण—यत्र पुनः ठाइदूण—स्थित्वा परिणामांतरं गंतूणं—परिणामांतरं गत्वा एगदो—एकतः आदिसमए हि—आदिसमये हि स्फुटं आगमणं संभवदि—आगमनं संभवति ते परिणाम—ते परिणामाः परियत्तमाणा णाम—परिवर्तमाना नाम। तत्थ—तत्र उक्कस्सा मज्झिमा जहण्णा त्ति—उत्कृष्टा मध्यमा जघन्या इति तिविहा परिणामा—त्रिविधाः परिणामाः ण—न। तत्थ—तत्र सव्वविसुद्धपरिणामेहिं—सर्वविशुद्धपरिणामैः जहण्णो अणुभागो होदि—जघन्योऽनुभागो भवति। अप्पसत्थपयडीअणुभागदो—अप्रशस्तप्रकृत्यनुभाग तु अणंतगुणपसत्थपयडी अणुभागस्स अणंतगुणवड्ढिप्पसंगादो—अनंतगुणप्रशस्तप्रकृत्यनुभागस्य अनंतगुणवृद्धिप्रसंगात् ण—न सव्वसंकिलिट्ठपरिणामेहिं य—सर्वसंक्लिष्टपरिणामैश्च तिव्वसंकिलिस्सेण—तीव्रसंक्लेशेन असुहाणं पयडीणं—अशुभानां प्रकृतीनां अणुभागवड्ढिप्पसंगादो—अनुभागवृद्धिप्रसंगात् तम्हा—तस्मात् जहण्णुक्कस्सपरिणामणिराकरट्ठं-जघन्योत्कृष्टपरिणामनिराकरणार्थं, परियत्तमाणमज्झिमपरिणामेहिं च उत्तं-परिवर्तमानमध्यमपरिणामैरित्युक्तं ॥ १७७ ॥
अथ मूलप्रकृतीनां उत्कृष्टाद्यनुभागानां साद्यादिसंभवासंभवावाह—

स० चं०—स्थिर अस्थिर २ शुभ अशुभ २ यशः अयशः २ साता असाता २ ए आठ अपरिवर्तमान मध्य-

म परिणामी सम्यग्दृष्टी वा मिथ्यादृष्टी दोऊकैं जघन्य अनुभाग सहित बंधै हैं। बहुरि उच्चगोत्र संस्थान छह ६ संहनन छह ६ प्रशस्त अप्रशस्त विहायोगति २ मनुष्यगति वा आनुपूर्वी २ देवगति व आनुपूर्वी २ सुभग दुर्भग २ आदेय अनादेय २ ए तेईस प्रकृति परिवर्तमान मध्यम परिणामी मिथ्यादृष्टी जीवहीकैं जघन्य अनुभाग सहित बंधै हैं। इहां अपरिवर्तमान मध्यम परिणाम अर परिवर्तमान मध्यम परिणाम का लक्षण कहिए है—

अणुसमयं केवलं वड्ढमाणा हीयमाणा च जे संकिलेस्सविसोहिपरिणामा ते अपरियत्तमाणा णाम। जेत्थ पुण ठाविदूण परिणामंतरं गंतूणं एगदोहि आगमणं संभवदि ते परियत्तमाण णाम। तत्थ उक्कस्सा मज्झिमा जहण्णा तिविहा परिणामा ण। तत्थ सव्व बिसुद्धपरिणामेहि य जहण्णो अणुभागो होदि अप्पसत्थपयडीणं अणुभागादो अणंतगुणपसत्थपयडी अणुभागस्स अणंतगुणवड्ढिप्पसंगादो ण सव्व संकिलेट्ठपरिणामेहि य तिव्वसंकिलिस्सेण असुहाणं पयडीणं अणुभागवड्ढिप्पसंगादो तम्हा जहण्णुक्कस्स परिणामणिराकरणट्ठं परियत्तमाणमज्झिमपरिणामेहि ति उत्तं।

अणुसमयं कहिए समय समय प्राति केवल वर्धमान कहिए बधते ही जाय वा हीयमान कहिए घटतेही जाय ऐसे जे संक्लेश रूप वा विशुद्ध रूप परिणाम ते अपरिवर्तमान ऐसे नाम कहिए जातैं इहां परिणाम पलटि उलटा न आया। बहुरि जिस परिणामविषैं तिष्ठकरि और परिणामांतरकौं प्राप्त होइ एक परिणाम थकी पलटि तिसही परिणामविषैं प्राप्त होना संभवै ते परिणाम परिवर्तमान ऐसे नाम कहिए जातैं इहां परिणाम पलटि उलटा आया। तहां उतकृष्ट मध्यम जघन्य ऐसैं परिणाम तीन प्रकार हैं तहां माहीं सर्वोत्कृष्ट विशुद्ध परिणामनिकरि जघन्य अनुभाग बंध हो है जातैं अप्रशस्त प्रकृतिनिके अनुभागतैं अनंतगुणां प्रशस्त प्रकृतिनिका अनुभाग है। तहां अनंतगुणवृद्धिका प्रसंग है। भावार्थ—सर्वोत्कृष्ट विशुद्ध परिणामनितैं तौ शुभ प्रकृतिनिका उत्कृष्ट अनुभाग बंध हो है इहां जघन्य अनुभागका कथन है तातैं सर्वोत्कृष्ट विशुद्ध परिणामका ग्रहण न करना। बहुरि सर्वोत्कृष्ट संक्लेश परिणामनिकरि भी जघन्य अनुभागबंध न होइ जातैं तीव्र संक्लेशकरि अशुभ प्रकृतिनिका अनुभाग वृद्धि-

रूप बहुत होइ इहां जघन्य अनुभागका कथन है तातैं सर्वोत्कृष्ट संक्लेश परिणामका भी ग्रहण न करना तात जघन्य वा उत्कृष्ट परिणामनिके निराकरणके अर्थि परिवर्तमान मध्यम परिणामनिकरि पूर्वोक्त प्रकृतिनिका जघन्य अनुभाग बंध हो है। असैं कह्या ॥१७७॥ आगैं मूल प्रकृतिनिके उत्कृष्टादिके अनुभाग तिनके सादि अनादि ध्रुव अध्रुव भेद संभवै हैं वा न संभवै हैं ? सो कहै हैं—

## घादीणं अजहण्णोऽणुक्कस्सो वेयणीयणामाणं ।
## अजहण्णमणुक्कस्सो गोदे चदुधा दुधा सेसा ॥ ७८ ॥

घातिनामजघन्योऽनुत्कृष्टो वदेनीयनाम्नोः ।
अजघन्योऽनुत्कृष्टो गोत्रे चतुर्धा द्विधा शेषाः ॥ १७८ ॥

जी० प्र०—घातिनां चतुर्णां अजघन्यः, वेदनीयनामकर्मणोरनुत्कृष्टः गोत्रस्याजघन्यानुत्कृष्टौ च साद्यनादिध्रुवाध्रुवभेदाच्चतुर्धा भवंति। शेषाः जघन्याजघन्यानुत्कृष्टोत्कृष्टाः साद्यध्रुवभेदाद् द्वेधैव ॥ १७८ ॥ अथ ध्रुवासु प्रशस्ताप्रशस्तानां अध्रुवाणां च जघन्याजघन्यानुत्कृष्टोत्कृष्टानां संभवत्साद्यादिभेदानाह—

सं० च०—च्यार्‍यो घाति कर्मनिका अजघन्य अनुभागबंध, वेदनीय अर नामकर्मका अनुत्कृष्ट अनुभागबंध, गोत्रकर्मका अजघन्य अर अनुत्कृष्ट बंध ए तौ सादि अनादि ध्रुव अध्रुव भेदतैं च्यार्‍यो प्रकार हैं। बहुरि अवशेष च्यारो घाति कर्मनिका अजघन्य बिना तीनप्रकार, वेदनीय नामका अनुत्कृष्ट विना तीनप्रकार, गोत्रका अजघन्य

(१)

| णा | द | वे | मो | आ | ना | गो | अं |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| उ २ | उ २ | उ २ | उ २ | उ २ | उ २ | उ २ | उ २ |
| अ २ | अ २ | अ ४ | अ २ | अ २ | अ ४ | अ ४ | अ २ |
| अ ४ | अ ४ | अ २ | अ ४ | अ २ | अ २ | अ ४ | अ ४ |
| ज २ | ज २ | ज २ | ज २ | ज २ | ज २ | ज २ | ज २ |

अनुत्कृष्टबिना दोय प्रकार, आयुकर्मका जघन्य अजघन्य उत्कृष्ट अनुत्कृष्ट च्यार्‌यो प्रकार अनुभागबंध सो सादि अर अध्रुवके भेदतैं दोय ही प्रकार है ॥ १७८ ॥ आगैं ध्रुव प्रकृतिनिविषैं तौ प्रशस्त वा अप्रशस्त प्रकृति अर अध्रुव प्रकृति तिनकैं जघन्य अजघन्य अनुत्कृष्ट उत्कृष्ट अनुभागबंध संभवै है तहां साद्यादिक भेद कहैं हैं—

**सत्थाणं धुवियाणमणुक्कस्समसत्थगाण धुवियाणं ।**
**अजहण्णं च य चदुधा सेसा सेसाणयं च दुधा ॥ १७९ ॥**

शस्तानां ध्रुवाणामनुत्कृष्टोऽशस्तकानां ध्रुवाणां ।
अजघन्यश्च च चतुर्धा शेषाः शेषाणां च द्वेधा ॥१७९॥

जी० प्र०—तैजसकार्मणागुरुलघुनिर्माणवर्णगंधरसस्पर्शध्रुवप्रशस्तानां अनुत्कृष्ट एकान्नविंशतिज्ञानदर्शनावरणांतरायमिथ्यात्वषोडशकषायभयद्विवर्णचतुष्कोपघातध्रुवाप्रशस्तानां अजघन्यश्च साद्यादिभेदाच्चतुर्धा भवति, शेषाः तासां जघन्यादयः अध्रुवत्रिसप्ततेर्जघन्यादयश्च साद्यध्रुवभेदाद् द्विधैव ॥ १७९ ॥ अनुभागः किमिति प्रश्ने तत्स्वरूपं प्रथमतः घातिष्वाह—

स० चं०—तैजस १ कार्माण १ अगुरुलघु १ निर्माण १ प्रशस्तवर्णादिक च्यारि ४ ए ध्रुव बंधी प्रशस्त प्रकृति हैं सो इनका तौ अनुत्कृष्ट अनुभाग बंध और ज्ञानावरण दर्शनावरण अंतरायके उगणीस १९ मिथ्यात्व एक १ सोलह १६ कषाय, भय जुगुप्सा अप्रशस्त वर्णादिक च्यारि उपघात ए ध्रुवबंधी अप्रशस्त प्रकृति हैं सो इनिका अजघन्य अनुभाग बंध सादि अनादि ध्रुव अध्रुवके भेदतैं च्यारि प्रकार है बहुरि निरंतर जिनका



| ध्रु ८ प्र | ध्रु ४३ अ प्र | अध्रु ७३ प्र |
|---|---|---|
| उ २ | उ २ | उ २ |
| अ ४ | अ २ | अ २ |
| अ २ | अ ४ | अ २ |
| ज २ | ज २ | ज २ |

बंध पाइए ऐसी कहीं जे ध्रुवबंध प्रकृति तिनिका तौ इनि विना जघन्यादिक तीन प्रकार अनुभागबंध अर अध्रुव बंधी तेहत्तरि ७३ प्रकृति तिनका जघन्यादिक च्यारि प्रकार सर्व अनुभाग बंध है सो सादि अर अध्रुवके भेदतैं दोय ही प्रकार है ॥ १७९ ॥ अनुभाग कहा कहिए ? ऐसा प्रश्न करतैं तिस अनुभागका स्वरूप प्रथम घाति कर्मनिविषैं कहैं हैं—

**सत्ती य लदादारूअट्ठीसेलोवमाहु घादीणं।**
**दारुअणंतिमभागोत्ति देसघादी तदो सव्वं ॥ १८० ॥**

शक्तिश्च लतादार्वस्थिशैलोपमा आहुः घातिनां।
दार्वनंतिमभागः इति देशघाति ततः सर्वं ॥ १८० ॥

जी० प्र०—घातिनां ज्ञानदर्शनावरणमोहनीयांतरायाणां शक्तयः स्पर्धकानि लतादार्वस्थिशैलोपमचतुर्विभागेन तिष्ठंति खलु स्फुटं। तत्र लताभागमादिं कृत्वा दार्वनंतैकभागपर्यंतं देशघातिन्यो भवंति। तत उपरि दार्वनंतबहुभागमादिं कृत्वा अस्थिशैलभागेषु सर्वत्र सर्वघातिन्यो भवंति॥१८०॥
तासामुत्तरप्रकृतिषु मिथ्यात्वस्य विशेषमाह—

स० चं०—घातिया जे ज्ञानावरण दर्शनावरण मोहनीय अंतराय कर्म तिनकी शक्ति कहिए स्पर्धक ते लता दारु अस्थि शैलकी उपमाकौं धरैं च्यारि भागनिकरि तिष्ठै हैं। तहां लता कहिए बेलि दारु कहिए काष्ठ अस्थि कहिए हाड शैल कहिए पाषाण पर्वत ए जैसैं आधिक २ कठोरताकौं अनुक्रमतैं धरैं हैं तैसैं स्पर्धक कहिए वर्गणानिका समूह ते लताभाग दारुभाग अस्थिभाग शैलभागकरि च्यारि प्रकार है तिनविषैं अनुक्रमतैं अपने फल देनेकी शक्तिरूप अनुभाग अधिक अधिक जानना। तहां लता भागतैं आदि देकरि दारु भागका अनंतवां भागपर्यंत जे स्पर्धक हैं ते देशघाति जानने। इनके उदय होत संतैं भी आत्माका गुण प्रगट रहै है। बहुरि दारु भागका अनंत भाग

मैंस्यों एक भाग विना अवशेष बहुभागकौं आदि देकरि अस्थिभाग शैलभागविषैं जे स्पर्धक हैं ते सर्वघाती हैं इनके उदय होत संतैं आत्माके गुणका अंश भी प्रगट न होइ। तहां उदाहरण कहिए–

जहां अवधिज्ञानका अंश भी न पाइए तहां अवधिज्ञानावरणका सर्व घातिया स्पर्धकानिका उदय जानना। जहां अवधि ज्ञान पाइए अर अवधिज्ञानावरण भी पाइए तहां अवधिज्ञानावरणके देशघातिया स्पर्धकानिका उदय जानना। ऐसैं और भी प्रकृतिनिविषैं जानना ॥ १८० ॥ तहां उत्तर प्रकृतिनिविषैं मिथ्यात्वप्रकृतिविषैं विशेष हैं सो कहैं हैं—

**देसोत्ति हवे सम्मं तत्तो दारूअणंतिमे मिस्सं।**
**सेसा अणंतभागा अट्ठिसिलाफड्ढया मिच्छे ॥८१॥**

देश इति भवेत् सम्यक्त्वं ततः दार्वनंतिमे मिश्रं।
शेषा अनंतभागा अस्थिशिलास्पर्द्धका मिथ्यात्वे ॥ १८१ ॥

जी० प्र०—लताभागमादिं कृत्वा दार्वनंतैकभागपर्यंतानि देशघातिस्पर्धकानि सर्वाणि सम्यक्त्वप्रकृतिर्भवति, शेषदार्वनंतबहुभागेषु दा $\frac{ख\ १\frown}{ख}$ अनंतखंडीकृतेषु एककखंडं दा $\frac{ख\ १\frown}{ख\ ख}$ १ जात्यंतरसर्वघातिमिश्रप्रकृतिर्भवति। शेषदार्वनंतबहुभागभागाः अस्थिशिलास्पर्धकानि च सर्वघातिमिथ्यात्वप्रकृतिर्भवति दा $\frac{ख\ १\frown}{ख}$ $\frac{ख\ १\frown}{ख}$ अ शै ॥ १८१ ॥




स० च०—मिथ्यात्व प्रकृतिके लताभागने आदि देकरि दारुभागका अनंत भागनिमध्ये एक भागपर्यंत देश घातिया स्पर्धक हैं ते सर्व सम्यक् प्रकृतिरूप हैं। वहुरि दारु भागके एक भाग विना जे अवशेष वहुभाग रहे तिनके प्रमाणका अनंत खंड कीजिए तहां एक खंड प्रमाण जुदी ही जातिका सर्वघातिया स्पर्धक हैं ते मिश्र प्रकृतिरूप जानने। बहुरि अवशेष दारुभागका जो बहुभाग ताका एक भाग विना बहुभाग रहे तिनकौं आदि देकरि अस्थिभाग शैलभागरूप जे स्पर्धक हैं ते सर्वघाति मिथ्यात्व प्रकृतिरूप जानने ॥ १८१ ॥

**आवरणदेसघादंतरायसंजलणपुरिससत्तरसं ।**
**चदुविधभावपरिणदा तिविधा भावा हु सेसाणं ॥ १८२ ॥**

आवरणदेशघात्यंतरायसंज्वलनपुरुषसप्तदश ।
चतुर्विधभावपरिणताः त्रिविधा भावा हि शेषाणां ॥ १८२ ॥

जी० प्र०—आवरणेषु देशघातीनि मतिश्रुतावधिमनःपर्ययज्ञानचक्षुरचक्षुरवधिदर्शनावरणानि पंचांतरायाः चतुःसंज्वलनाः पुंवेदश्चेति सप्तदश लतादार्वस्थिशैल-लतादार्वस्थि-लतादारु-लतेतिचतुर्विधभावपरिणता भवंति ॥ १८२ ॥




शेषाणां मिश्रसम्यक्त्वप्रकृती विना घात्यघातिनां सर्वेषां प्रत्येकं त्रिविधा भावाः खलु । तत्र घातिनां—




नोकषायाणां—




॥ १८२ ॥ शेषाघातिनामाह—

स० चं०—आवरणनिविषैं देश घातिया मति श्रुत अवधि मनःपर्यय ज्ञानावरण अर चक्षु अचक्षु अवधि दर्शनावरण ए सात ७ पांच अंतराय ५ च्यारि संज्वलन ४ पुरुषवेद ए सतरह प्रकृति शैल अस्थि दारु लता भागरूप च्यारि प्रकार भाव लीएं प्रवर्तैं हैं तहां शैल अस्थि दारु लता भागरूप प्रवर्तैं। बहुरि जहां शैल भाग न होइ तहां अस्थि दारु लता भाग रूप ही प्रवर्तैं। जहां अस्थिभाग भी न होइ तहां दारु लता भागरूप ही प्रवर्तैं हैं। बहुरि जहां दारुभाग भी न पाइए तहां केवल लता भागरूप ही प्रवर्तैं हैं ऐसै सतरह प्रकृति च्यारि प्रकार भावरूप प्रवर्तैं हैं। बहुरि इन सतरह विना अवशेष प्रकृति रहीं तिनविषैं सम्यक्त्व प्रकृति मिश्रप्रकृति विना समस्त घातिया कर्मनिकी प्रकृति तिनके तीन प्रकार ही भाव जानना। तहां केवलज्ञानावरण केवल दर्शनावरण पंच निद्रा अनंतानुबंधी अप्रत्याख्यान प्रत्याख्यान बारह कषाय इन उगणीस प्रकृतिनिकैं स्पर्धक सर्वघाती ही हैं देशघाती नाहीं तातैं शैल भाग अर अस्थिभाग अर दारु भागका अनंत बहुभाग रूप स्पर्धक पाइए तहां ए तीनों प्रकार पाइए वा शैलभाग विना दोय प्रकार पाइए वा अस्थिभाग विना भी एक प्रकार ही पाइए है ऐसैं तीनों प्रकार भाव हैं। बहुरि पुरुष वेद विना नोकषाय आठ ते शैल अस्थि दारु लता च्यारि प्रकार अनुभाग धरैं हैं। तहां ए शैल अस्थि दारु लतारूप वा अस्थि दारु लता रूप वा दारु लतारूप ऐसे तीन प्रकार भावकौं धरैं हैं कदाचित् केवल लता भागरूप न प्रवर्तैं हैं ॥ १८३ ॥ बहुरि अघाति कर्मकी प्रकृतिनिकौं कहैं हैं—

**अवसेसा पयडीओ अघादिया घादियाण पडिभागा।**
**ता एव पुण्णपावा सेसा पावा मुणेयव्वा ॥ ८३ ॥**

अवशेषाः प्रकृतयः अघातिकाः घातिकानां प्रतिभागाः।
ता एव पुण्यपापाः शेषाः पापा मंतव्याः ॥ १८३ ॥

जी० प्र०—शेषाः अघातिप्रकृतयः घातिकर्मोक्तप्रतिभागा भवंति त्रिविधशक्तयो भवंतीत्यर्थः। ता अघातिप्रकृतय एवं पुण्यप्रकृतयः पापम-

कृतयश्च भवंति, शेषघातिप्रकृतयः सर्वा अपि पापान्येवेति मंतव्यं ॥१८३॥ घातिनां सर्वेषां स्पर्धकानि लतादार्वस्थिशैलनामानीत्युक्तानि । इदानीं अघातिनां तानि प्रशस्ताप्रशस्तानां नामांतरेणाह—

स० चं०—अवशेष अघातिया कर्मनिकी प्रकृति घातियाकर्मवत् प्रतिभाग युक्त जाननी । इनके स्पर्धक भी तीन भावरूप ही प्रवर्तै हैं । ते अघातिया कर्मनिकी प्रकृति पुंण्य प्रकृति वा पाप रूप प्रकृति हैं। अवशेष घातिया कर्मनिकी सर्व प्रकृति पापरूप ही जाननी ॥ १८३ ॥ तहां घातिया कर्मनिके स्पर्धक तिनके तो लता दारु अस्थि शैल ऐसैं नाम कहे । अव प्रशस्त अप्रशस्त अघातिया कर्मनिके स्पर्धक तिनकौं और नाम करि कहिए है—

**गुडखंडसक्करामियसरिसा सत्था हु णिंबकंजीरा ।**
**विसहालाहलसरिसाऽसत्था हु अघादिपडिभागा ॥ ८४ ॥**

गुडखंडशर्करामृतसदृशाः शस्ता हि निंबकांजीराः ।
विषहालाहलसदृशाः अशस्ता हि अघातिप्रतिभागाः ॥ १८४ ॥

जी० प्र०—अघातिनां प्रतिभागाः शक्तिविकल्पाः प्रशस्तानां गुडखंडसर्करामृतसदृशाः खलु स्फुटं, अप्रशस्तानां निंवकांजीरविषहलाहलसदृशाः खलु स्फुटं । सर्वप्रकृतयः १२२, तासु घातिन्यः ४७, अघातिन्यः ७५ । एतासु प्रशस्ताः ४२ अप्रसस्ताः ३३, अप्रशस्तवर्णचतुष्कमस्तीति तन्मिलिते ३७ ।




॥ १८४ ॥ इत्यनुभागबंधः समाप्तः । अथ प्रदेशबंधं त्रयस्त्रिंशद्गाथासूत्रैराह—

स० चं०—अघातिया कर्मनिके प्रतिभाग कहिए शक्तिके भेद प्रशस्तानिके तौ गुड खंड शर्करा अमृत समान

जानने जैसैं गुड अर शर्करा, मिश्री अर अमृत ए अधिक अधिक सुखकौं कारण मिष्ट हैं तैसैं गुडभाग खंडभाग शर्कराभाग अमृतभाग रूप प्रशस्त प्रकृतिनिकैं स्पर्धक अधिक अधिक संसारीक सुखकौं कारण हैं। बहुरि अप्रशस्त प्रकृतिके निंब कांजीर विष हलाहल समान जानने। जैसैं नीब कांजीर विष हलाहल अधिक अधिक दुःखका कारण कटुक हैं तैसैं निंबभाग कंजीरभाग विषभाग हलाहलभाग रूप अप्रशस्त प्रकृतीनिके स्पर्धक क्रमतैं अधिक २ दुःखकौं कारण जानने। तहां प्रशस्त प्रकृति बियालीस ४२ हैं अप्रशस्त सैंतीस ३७ हैं। इहां वर्णादिक च्यारि प्रकृति प्रशस्तविषैं वा अप्रशस्तविषैं दोऊ जायगा गिनी हैं। तहां प्रशस्त प्रकृति गुड खंड शर्करा अमृतरूप वा गुड खंड शर्करा रूप वा गुड खंड रूप ऐसैं तीन प्रकार भावरूप प्रवर्तें हैं। बहुरि अप्रशस्त प्रकृति निंब कांजीर विष हलाहल रूप वा निंब कांजीर विषरूप वा निंब कांजीर रूप तीनप्रकार भावरूप प्रवर्तें हैं ॥ १८४ ॥ इति अनुभागबंधः समाप्तः ॥ आगैं प्रदेश बंधकौं तेतीस गाथानिकरि कहैं हैं—

**एयक्खेत्तोगाढं सव्वपदेसेहिं कम्मणो जोग्गं।**
**बंधदि सगहेदूहिं य अणादियं सादियं उभयं ॥८५॥**

एकक्षेत्रावगाढं सर्वप्रदेशैः कर्मणो योग्यं।
बध्नाति स्वकहेतुभिश्च अनादिकं सादिकमुभयं ॥ १८५ ॥

जी० प्र०—सूक्ष्मनिगोदशरीरं घनांगुलासंख्येयभागं जघन्यावगाहक्षेत्रं एकक्षेत्रं, तेनावगाहितं कर्मस्वरूपपरिणमनयोग्यं अनादिकं सादिकं उभयं च पुद्गलद्रव्यं जीवः सर्वात्मप्रदेशैः मिथ्यादर्शनादिहेतुभिर्बध्नाति ॥ १८५ ॥

स० चं०—सूक्ष्म निगोदियाका शरीर घनांगुलके असंख्यातवे भागमात्र जघन्य अवगाहनारूप क्षेत्र है ताकौं एक क्षेत्र कहिए। तिस एक क्षेत्रविषैं अवगाहरूप तिष्ठता जो कर्मरूप परिणमनेकौं योग्य अनादिक वा सादिक वा उभयरूप पुद्गलद्रव्य ताकौं जीव नामा पदार्थ अपने सर्व प्रदेशनिकरि मिथ्यात्वादिकके निमित्ततैं बांधै है ॥

## एयसरीरोगाहियमेयक्खेत्तं अणेयखेत्तं तु ।
## अवसेसलोयखेत्तं खेत्तणुसारिट्ठियं रूवी ॥ १८६ ॥

एकशरीरावगाहितमेकक्षेत्रमनेकक्षेत्रं तु ।
अवशेषलोकक्षेत्रं क्षेत्रानुसारिस्थितं रूपि ॥ १८६ ॥

जी० प्र०—एकशरीरेणावष्टब्धाकाशप्रदेशं एकक्षेत्रं, तेन घनांगुलासंख्यातैकभागं उपलक्षणं ६ प a तद्विकल्पाः आदी ६ प a अंते ≡ सुद्धे ≡ ६ प a वड्ढिहिदे रूवसंजुदे ठाणा इत्येतावंतः ≡ १– ६ प a विवक्षया अनेकक्षेत्रमप्येकक्षेत्रं भवतीत्यर्थः । तु पुनः तेनैकक्षेत्रेण ऊनं अवशेषलोकक्षेत्रं अनेकक्षेत्रं ≡ ६ प a तत्तत्क्षेत्रानुसारितया स्थितं रूपि पुद्गलद्रव्यमेवं सिद्ध्यति तत्र प्र ≡ फ १६ ख इ ६ प a लब्धं एकक्षेत्रस्य द्रव्यं १६ ≡ ख ६ प a प्र । ≡ फ १६ ख इ ≡ ६ प a लब्धं अनेकक्षेत्रस्य द्रव्यं १६ ≡ ख ≡ ६ प a ॥ १८६ ॥

स० चं०—एक शरीरकी अवगाहनाकरि रुक्या ऐसा जो आकाश सो एक क्षेत्र कहिए सो घनांगुलके असंख्यातवे भाग प्रमाण एक क्षेत्र जानना । यद्यपि शरीरकी अवगाहना जघन्य आवगाहनातैं लगाइ उत्कृष्ट पर्यंत वा समुद्घात अपेक्षा लोक पर्यंत है। तहां जघन्य अवगाहना के आदि भेद सो तौ घनांगुलकौं पल्यके असंख्या-तवां भागका भाग दीजिए तीहि प्रमाण अर अंतभेद लोक प्रमाण तहां अंतविषै आदिकौं घटाय एक मिलाएं समस्त अवगाहनाके भेद हो हैं तथापि बहुत जीव घनांगुलके असंख्यातवे भाग प्रमाण शरीर की अवगाहना के

असंख्यातवे भागमात्र कह्या है सो इतने क्षेत्रके-
धारक हैं तातैं मुख्यता करि एक क्षेत्रका प्रमाण घनांगुल के असंख्यातवे भागमात्र कह्या है सो इतने क्षेत्रके-
बहुत प्रदेश हैं तातैं प्रदेशनिकी अपेक्षा यहु अनेक क्षेत्र है तथापि विवक्षाकरि इहां इस क्षेत्रकौं एक क्षेत्र कह्या
है। बहुरि इस क्षेत्रका परिमाण करि हीन अवशेष लोकाकाशका क्षेत्र ताकौं अनेक क्षेत्र कहिए है सो तिस तिस
क्षेत्रके अनुसारि तिष्ठता रूपी जो पुद्गल द्रव्य ताका परिमाण ऐसैं जानना—जो समस्त लोकविषैं सर्व पुद्गल
द्रव्य पाइए तो एक क्षेत्रविषैं कितना पुद्गल द्रव्य पाइए ऐसा त्रैराशिक करना तहां प्रमाणराशि समस्त लोक
फलराशि पुद्गलद्रव्यका परिमाण इच्छाराशि एक क्षेत्रका परिमाण तहां फलकरि इच्छाकौं गुणैं प्रमाणका भाग
दीएं जो लब्धराशिका प्रमाण आया तितने एक क्षेत्र संबंधी पुद्गल द्रव्य जानने। बहुरि इच्छाराशि अनेक क्षेत्र
करि पूर्वोक्त सर्व विधान कीएं जो लब्धराशिका प्रमाण आया तितने अनेक क्षेत्रसंबंधी पुद्गल द्रव्य जानने ॥१८६॥

## एयाणेयक्खेत्तट्ठियरूविअणंतिमं हवे जोग्गं।
## अवसेसं तु अजोग्गं सादि अणादी हवे तत्थ॥ १८७॥

एकानेकक्षेत्रस्थितरूप्यनंतिमं भवेत् योग्यं।
अवशेषं तु अयोग्यं सादि अनादि भवेत्तत्र ॥ १८७ ॥

जी० प्र०—तयोरेकानेकक्षेत्रस्थितरूपिद्रव्ययोरनंतैकभागः स्वस्वयोग्यरूपिद्रव्यं भवति— एक = योग्यं अनेक = योग्यं तेन विहीनं

१६ ख ६ ।    १६ ख ≡ ६
≡ प १    ≡ प १
a ख    a ख
१ ^

स्वस्वावशेषमयोग्यरूपिद्रव्यं भवति। तत्रैकक्षेत्रस्य १६ ख ६ ख अनेकक्षेत्रस्य १६ ख ≡ । ६ । ख तेष्वेकानेकक्षेत्रस्थितयोग्यायोग्यरूपिद्रव्येषु
≡ प ख    ≡ प ख
a    a
१ ^

प्रत्येकं सादिरूपिद्रव्यं अनादिरूपिद्रव्यं च भवति ॥ १८७ ॥ तत्र साद्यनादियोग्यायोग्यद्रव्यप्रमाणानामुपपत्तिमाह—

स॰ चं—तिन एक अनेक क्षेत्रविषैं तिष्ठता रूपी पुद्गल द्रव्यका परिमाण ताके अनंतवे भाग प्रमाण तौ अपना २ योग्य पुद्गल द्रव्य है अवशेष अयोग्य पुद्गल द्रव्य है। तहां एक क्षेत्रसंबंधी पुद्गल द्रव्यका परिमाण ताकौं अनंतका भाग दीजिए तहां एक भाग प्रमाण तौ कर्मरूप परिणमनेकौं योग्य ऐसे पुद्गलनिका प्रमाण है, अवशेष भाग प्रमाण जे कर्मरूप परिणमनेकौं योग्य नाहीं ऐसे पुद्गलनिका प्रमाण है। बहुरि अनेक क्षेत्र संबंधी पुद्गल परिमाणकौं अनंतका भाग दीजिए तहां एक भाग प्रमाण कर्मरूप होनेकौं योग्य पुद्गलनिका प्रमाण है। अवशेष भाग प्रमाण कर्मरूप होनेकौं अयोग्य पुद्गलनिका प्रमाण है। ऐसैं एक क्षेत्र स्थितियोग्य १ एक क्षेत्र स्थिति अयोग्य २ अनेकक्षेत्रस्थितियोग्य ३ अनेक क्षेत्रस्थितिअयोग्य ४ ए च्यारि भेद भए। तहां एक एक भेदविषैं सादि द्रव्य अर अनादि द्रव्य जानना। जो अतीत कालविषैं जीवकरि ग्रहण कीया होइ सो सादि द्रव्य कहिये। अनादितैं लगाय कबहूं जीवकरि न ग्रह्या होइ ऐसा पुद्गल द्रव्य सो अनादि द्रव्य कहिए ॥१८७॥ अब इनके प्रमाण जाननेके अर्थि कथन करैं हैं—

**जेट्ठे समयपबद्धे अतीदकाले हदेण सव्वेण।**
**जीवेण हदे सव्वं सादी होदित्ति णिद्दिट्ठं ॥ १८८॥**

ज्येष्ठे समयप्रबद्धे अतीतकालेन हतेन सर्वेण।
जीवेन हते सर्वं सादि भवतीति निर्दिष्टं ॥ १८८ ॥

जी॰ प्र॰—उत्कृष्टयोगार्जितोत्कृष्टसमयप्रबद्धे अतीतकालगुणितसर्वजीवराशिना गुणिते सति सर्वजीवसंबंधि सादिद्रव्यं भवति। तत्रैकसमये यद्युत्कृष्टसमयप्रबद्धद्रव्यं गृह्णाति तदा संख्यातावलिहतसिद्धराशिमात्रातीतकाले किमिति प्र—स १ फ—स ३२ इ अ, लब्धमेकजीवसंबंधि सादिद्रव्यं भवति। स ३२ अ। इदं पुनः सर्वजीवराशिना गुणितं सर्वजीवसंबंधि भवतीति जिनैर्निर्दिष्टं स ३२ अ १६ ॥ १८८ ॥ अथैकानेकक्षेत्रस्थितकर्मयोग्यायोग्यद्रव्येषु स्थितयोग्यायोग्यसादिद्रव्यप्रमाणमाह—

स॰ चं॰— उत्कृष्ट योगके परिणामनिकरि निपजै ऐसा उत्कृष्ट समयप्रबद्धका प्रमाण ताकौं अतीत काल-

करि गुणीए जो प्रमाण होइ ताकौं सर्व जीवराशिका प्रमाण करि गुणै सर्व जीवसंबंधी सादि द्रव्यका प्रमाण हो हैं। तहां जो एक समयविषैं उत्कृष्ट समय प्रबद्ध प्रमाण पुद्गल द्रव्यकौं ग्रहैं तौ संख्यात आवलीकरि सिद्धराशिकौं गुणै जो प्रमाण होइ तितना अतीतकालका समयनिविषैं केते पुद्गलकौं ग्रहै ऐसैं त्रैराशिक करना। तहां प्रमाण राशि एक समय फल राशि उत्कृष्ट समय प्रबद्ध इच्छाराशि अतीतकालके समयनिका प्रमाण। तहां फलकरि इच्छाकौं गुणैं प्रमाणका भाग दीए जो प्रमाण होइ तितना एक जीवसंबंधी सादि पुद्गल द्रव्य जानना। याकौं सर्व जीव राशिका प्रमाण करि गुणैं जो प्रमाण होइ तितना सर्वजीव संबंधी सादि पुद्गल द्रव्य जानना। इस प्रमाणकौं सर्व पुद्गलराशिका प्रमाणमैंस्यौं घटाएं जो प्रमाण अवशेष रहै तितना अनादि पुद्गल द्रव्य जानना। ॥ १८८ ॥ आगैं पूर्वोक्त भेदनिविषैं सादि द्रव्यका प्रमाण कहैं हैं—

**सगसगखेत्तगयस्स य अणंतिमं जोग्गदव्वगयसादी।**
**सेसं अजोग्गसंगयसादी होदित्ति णिद्दिट्ठं॥ १८९॥**

स्वकस्वकक्षेत्रगतस्य च अनंतिमं योग्यद्रव्यगतसादि।
शेषमयोग्यसंगतसादि भवतीति निर्दिष्टं ॥ १८९ ॥

जी० प्र०—एकानेकक्षेत्रस्थितसादिद्रव्यस्य जिनदृष्टानंतभक्तैकभागः स्वस्वयोग्यद्रव्यस्थितसादिद्रव्यं भवति शेषं स्वस्वायोग्यसंगतसादिद्रव्यं भवतीति भणितं। यदि घनलोकसर्वप्रदेशेषु सर्वजीवसंबंधिसादिद्रव्यं एतावत् तदा एकजीवावगाहितघनांगुलासंख्यातैकभागमात्रैकक्षेत्रे घनांगुलासंख्यातैकभागोनलोकमात्रानेकक्षेत्रे च कियत् स्यात्? इति त्रैराशिके कृते प्र— ≡, फ स ३२ ख १६, इ ६/प/a। प्र ≡, फ स ३२ ख १६, इ ≡ ६/प/a

लब्धं एकानेकक्षेत्रस्थितसादिद्रव्यं भवति एकक्षेत्रसादि = स ३२ ख १६ ६/प/a / ≡ अनेकक्षेत्रसादि = स ३२ ख १६ ≡ ६/प/a / ≡ तयोर्द्रव्ययोरनंतैकभागौ योग्यसादिद्रव्ये भवतः—

एकक्षेत्रयोग्यसादि = स ३२ अ १६ । ≡ ६ / प १ / a ख

अनेकक्षेत्रयोग्यसादि = स ३२ अ १६ । ≡ ६ / प १ / a ख

शेषौ अनंतबहुभागौ एकानेकक्षेत्रगतायोग्यसादिद्रव्ये भवतः ॥ १८६ ॥ अ-

एकक्षेत्रायोग्यसादि स ३२ अ १६ ≡ ६ ख १- / प ख / a

अनेकक्षेत्रायोग्यसादि स ३२ अ १६ ≡ ६ ख १- / प ख / a

थैकानेकक्षेत्रस्थितयोग्यायोग्यानादिद्रव्यप्रमाणान्याह—

स० चं०—एक अनेक क्षेत्रविषैं तिष्ठता सादि द्रव्यकौं जैसा जिनदेवने देख्या होइ तैसें अनंतका भाग दीजिए तहां एक भाग प्रमाण तो अपना अपना योग्य सादि द्रव्य है अवशेष अयोग्य सादि द्रव्य है ऐसा कह्या है सोई कहिए है—

जो सर्वलोकके प्रदेशनिविषैं सर्व जीव संबंधी सादि द्रव्य पूर्वोक्त प्रमाण पाइए तो एक जीवकी अवगाहना रूप घनांगुलका असंख्यातवां भागप्रमाण एक क्षेत्र ताके विषैं कितना पाइए वा एक क्षेत्रका परिमाण करि हीन लोक प्रमाण अनेक क्षेत्रविषैं कितना पाइए ऐसे दोय त्रैराशिक करना। तहां प्रमाण सर्वलोक फल सादि द्रव्यका प्रमाण इच्छा एक क्षेत्र,फलकौं इच्छाकरि गुणें प्रमाणका भाग दीए जो लब्ध राशिका प्रमाण भया तितना एक क्षेत्र संबंधी सादि द्रव्य जानना। बहुरि प्रमाण सर्वलोक फल सादि द्रव्यका प्रमाण इच्छा अनेक क्षेत्र फलकौं इच्छाकरि गुणै प्रमाणका भाग दीएं जो लब्ध राशिका प्रमाण भया तितना अनेक क्षेत्रसंबंधी सादि द्रव्य जानना। तहां एक क्षेत्र संबंधी सादि द्रव्यकौं अनंतका भाग दीजिए तहां एक भाग प्रमाण एक क्षेत्र संबंधी कर्मरूप होनेका योग्य सादि द्रव्य जानना। अवशेष भाग प्रमाण एक क्षेत्र संबंधी अयोग्य सादि द्रव्य जानने। ऐसै ही अनेक क्षेत्र संबंधी सादि द्रव्यकौं अनंतका भाग दीजिए तहां एक भागप्रमाण अनेक क्षेत्र स्थित योग्य सादि द्रव्य जानना। अवशेष भाग प्रमाण अनेक क्षेत्र स्थित अयोग्य सादि द्रव्य जानना॥१८९॥ आगै अनादि द्रव्यका प्रमाण कहैं हैं।

## सगसगसादिविहीणे जोग्गाजोग्गे य होदि णियमेण ।
## जोग्गाजोग्गाणं पुण अणादिदव्वाण परिमाणं ॥ १९० ॥

स्वकस्वकसादिविहीने योग्यायोग्ये च भवति नियमेन ।
योग्यायोग्यानां पुनः अनादिद्रव्याणां परिमाणं ॥ १९० ॥

जी० प्र०—एकानेकक्षेत्रगतयोग्यायोग्यद्रव्येषु यथाक्रमं स्वस्वयोग्यायोग्यसादिद्रव्येष्वपनीतेषु एकानेकक्षेत्रस्थितयोग्यायोग्यद्रव्याणां अनादिद्रव्यप्रमाणानि भवंति, तस्माद्योग्यसादिद्रव्यात् वा योग्यानादिद्रव्यात् वा योग्योभयद्रव्यात् वा एकसमयप्रबद्धप्रमितं मूलोत्तरोत्तरप्रकृतिरूपेण प्रतिसमयं प्रदेशबंधं करोति ।

एकक्षेत्र यो = अनादि
१६ ख ६ १
≡ ख प
a
स ३२ अ १६ । ६ १
≡ प ख
a

अनेकक्षेत्रयोग्य अनादि
१६ ख ≡ ६ १
≡ ख प
a
स ३२ अ १६ । ≡ ६ १
≡ प ख
a

एकक्षेत्रअयो = अनादि
१ ^
१६ ख ६ । ख
≡ प
a ख
१ ^
स ३२ अ १६ । ६ ख
≡ प ख
a

अनेकक्षेत्र अयो– अनादि
१ ^
१६ ख ≡ ६ ख
प ख
≡ a
१ ^
स ३२ अ १६ । ≡ ६ ख
प ख
≡ a

॥ १९० ॥ तत्प्रमाणमाह—

स० चं०—एक क्षेत्रस्थित योग्य द्रव्य वा अयोग्य द्रव्य बहुरि अनेक क्षेत्रस्थित योग्य द्रव्य वा अयोग्य द्रव्यका जो परिमाण कह्या तामैंस्यौं अपना अपना सादि द्रव्यका परिमाण घटाएं जो किछू अवशेष प्रमाण रहै तितना२ अनुक्रमतैं एक क्षेत्र स्थित योग्य अनादि द्रव्यका वा एक क्षेत्र स्थित अयोग्य अनादि द्रव्यका वा अनेक क्षेत्रस्थित योग्य अनादि द्रव्यका वा अनेक क्षेत्रस्थित अयोग्य अनादि द्रव्यका प्रमाण जानना । ऐसैं ए भेद भए तिनविषैं योग्य सादि द्रव्यतैं वा अयोग्य अनादि द्रव्यतैं वा अयोग्य उभय द्रव्यतैं एक समयविषैं समय प्रबद्ध प्र-

माण मूल प्रकृति उत्तरप्रकृति उत्तरोत्तर प्रकृतिरूप करि समय ॰ प्रति प्रदेश बंध करै है। भावार्थ—मिथ्यात्वादिकके निमित्ततैं जीव समय समय प्रति कर्मरूप परिणमनकों योग्य ऐसे समय प्रबद्ध प्रमाण परमाणूनिका संमूहकों ग्रहण करि कर्मरूप परिणमावै है तहां कोई समयविषैं तो जीवकरि पूर्वै ग्रहणेमैं आए ऐसे सादि द्रव्यरूप परमाणू तिनका ही ग्रहण करै है। कोई समय विषैं किसी जीवकरि अतीतकालमें ग्रहणेमैं न आए ऐसे अनादि द्रव्यरूप परमाणू तिनहीका ग्रहण करै है। कोई समयविषैं केई सादि द्रव्यरूप परमाणू केई अनादि द्रव्यरूप परमाणू तिनका ग्रहण करै है ॥ १९० ॥ तिस समयप्रबद्धका प्रमाण कहै हैं—

**सयलरसरूवगंधेहिं परिणदं चरमचदुहिं फासेहिं।**
**सिद्धादोऽभव्वादोऽणंतिमभागं गुणं दव्वं ॥ १९१ ॥**

सकलरसरूपगंधैः परिणतं चरमचतुर्भिः स्पर्शैः।
सिद्धादभव्यादनंतिमभागं गुणं द्रव्यं ॥ १९१ ॥

जी० प्र०—सर्वरसरूपगंधैश्चरमशीतोष्णस्निग्धरूक्षचतुःस्पर्शैश्च परिणतं सिद्धराश्यनंतैकभागं अभव्यराश्यनंतगुणं समयप्रबद्धद्रव्यं भवति ॥१९१॥ तन्मूलप्रकृतिषु कथं विभज्यते ? इति चेदाह—

स० चं०—सो समय प्रबद्धरूप परमाणूनिका समूह सर्व पांच प्रकार रस पांच प्रकार वर्ण दोय प्रकार गंधकरि है। बहुरि स्पर्शका आठ भेदनिविषैं अंतका च्यारि भेद शीत उष्ण स्निग्ध रूक्ष तिनहीकरि संयुक्त परिणम्या है गुरु लघु मृदु कठिन ए च्यारि न पाइए है। सो समय प्रबद्ध सिद्धराशिके अनंतवे भाग वा अभव्य राशितैं अनंत गुणा जानना। इतनी परमाणूनिका समूहरूप वर्गणानिकों समय समय ग्रहण करि कर्मरूप परिणमावैं है। ॥ १९ ॥ सो समयप्रबद्ध एक समयविषैं ग्रह्या हूवा आठ मूल प्रकृति रूप परिणमें तहां एक एक मूल प्रकृतिका कैसे वट होइ सो कहैं हैं—

# आउगभागो थोवो णामागोदे समो तदो अहियो ।
# घादितियेवि य तत्तो मोहे तत्तो तदो तदिये ॥ १९२ ॥

आयुष्कभागः स्तोकः नामगोत्रे समः ततोऽधिकः ।
घातित्रयेऽपि च ततो मोहे ततस्ततस्तृतीये ॥ १९२ ॥

जी० प्र०—आयुःकर्मणो भागः स्तोकः । नामगोत्रयोः परस्परं समानोऽपि ततोधिकः । अंतरायदर्शनज्ञानावरणेषु तथा समानोऽपि ततोऽधिकः । ततो मोहनीयेऽधिकः ततो वेदनीयेऽधिकः । एवं भक्त्वा दत्ते सति मिथ्यादृष्टौ आयुश्चतुर्विधं । सासादने नारकं नेति त्रिविधं । असंयते तैरश्चमपि नेति द्विविधं । देशसंयतादित्रये एकं देवायुरेव । उपर्यनिवृत्तिकरणांतेषु सप्तविधमूलप्रकृतीनां प्रदेशबंधः सूक्ष्मसांपराये षण्णां उपशांतादित्रये एकाया उदयात्मिकायाः ॥ १९२ ॥ अथ वेदनीयस्य सर्वत आधिक्ये कारणमाह—

स० चं०—सर्व मूल प्रकृतिनिविषैं आयुकर्मका भाग कहिए वट सो थोरा है बहुरि नाम कर्म अर गोत्र कर्म इन दोन्याका भाग परस्पर समान है तथापि आयुकर्मके भागतैं अधिक है अंतराय ज्ञानावरण दर्शनावरण इन तीनोंका भाग परस्पर समान है तथापि नाम गोत्रके भागतैं अधिक है । बहुरि यातैं मोहनीयका भाग अधिक है बहुरि यातैं तीसरा कर्म वेदनीय ताका अधिक भाग है । तहां मिथ्यादृष्टि गुणस्थानविषैं च्यारि आयुका बंध है । सासादन विषैं नरकविना तीन आयुका बंध है । असंयत विषैं नरक तिर्यंच विना दोय आयुहीका बंध है । देशसंयत प्रमत्त अप्रमत्त विषैं एक देवायुहीका बंध है । ऊपरि अनिवृत्ति करण पर्यंतविषैं आयु विना सात कर्महीका बंध है । सूक्ष्मसांपरायविषैं आयु मोहनीय विना छह कर्मका बंध है । ऊपरि तीन गुणस्थाननिविषैं एक वेदनीयका

| १ | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वे स a ८<br>९ ८ | मो स a ८<br>९ ८ | ज्ञा स a ८<br>९ ८ | द स a ८<br>९ ८ | अं स a ८<br>९ ८ | गो सा a ८<br>९ ८ | ना स a ८<br>९ ८ | आ स a ८<br>९ ८ |
| स a ८<br>९ ९ | स a ८<br>९ ९ ९ | स a ८<br>९ ९ ९ ९ ३ | स a ८<br>९ ९ ९ ९ ३ | स a ८<br>९ ९ ९ ९ ३ | स a ८<br>९ ९ ९ ९ ९ २ | स a ८<br>९ ९ ९ ९ ९ २ | स a १<br>९ ९ ९ ९ ९ |

बंध है सो उदयरूप ही है तहां जितने कर्मनिका जहां बंध होइ तहां समय प्रबद्धविषैं तितनेही कर्मका वटवारा जानना ॥ १९२ ॥ आगै वेदनीय कर्मकैं सर्वतैं अधिक भाग कह्या था सो कारण कहिए है—

**सुहदुक्खणिमित्तादो बहुणिज्जरगोत्ति वेयणीयस्स ।**
**सव्वेहिंतो बहुगं दव्वं होदित्ति णिद्दिट्ठं ॥ १९३ ॥**

सुखदुःखनिमित्तात् बहुनिर्जरक इति वेदनीयस्य ।
सर्वेभ्यो बहुकं द्रव्यं भवतीति निर्दिष्टं ॥ १९३ ॥

जी० प्र०—वेदनीयस्य सुखदुःखनिमित्तत्वात् बहुकं निर्जरयति इति हेतोः सर्वप्रकृतिभागद्रव्यात् बहुकं द्रव्यं भवतीति परमागमे निर्दिष्टं ॥१९३॥ अथ शेषाणां स्थित्यनुसारि द्रव्यविभंजनमित्याह—

स० चं०—वेदनीय कर्म सुख दुःखकौं कारण है तातैं सुख दुःखकौं होत संतैं याकी निर्जरा बहुत हो है तातैं अन्य मूल प्रकृतिनिके भागरूप द्रव्य प्रमाणतैं वेदनीयके बहुत द्रव्य है ऐसा परमागमविषैं कह्या है ॥ १९३ ॥ आगै और कर्मनिका हीनाधिक भागका कारण कहैं हैं—

**सेसाणं पयडीणं ठिदिपडिभागेण होदि दव्वं तु ।**
**आवलिअसंखभागो पडिभागो होदि णियमेण ॥ १९४ ॥**

शेषाणां प्रकृतीनां स्थितिप्रतिभागेन भवति द्रव्यं तु ।
आवल्यसंख्यभागः प्रतिभागो भवति नियमेन ॥ १९४ ॥

जी० प्र०—शेषसर्वमूलप्रकृतीनां स्थितिप्रतिभागेन द्रव्यं भवति । तु—पुनः तत्राधिकागमननिमित्तं प्रतिभागहारः आवल्यसंख्येयभागो नियमेन । भागहारांतरनिवृत्त्यर्थं नियमवचनं । तत्संदृष्टिर्नवांकः ९ ॥ १९४ ॥ अनेन विभागक्रमं दर्शयति—

स० चं०—वेदनीय विना अवशेष मूल सर्व प्रकृतिनिका स्थिति प्रतिभागकरि द्रव्य हो है जिस कर्मकी स्थिति बहुत है ताके अधिक द्रव्य है जिसकी स्थिति परस्पर समान है तिसका द्रव्य परस्पर समान जानना। जिसकी स्थिति हीन है तिसका द्रव्य थोरा जानना। तहां अधिक कितना है? ऐसा प्रमाण ल्यावनेके निमित्त प्रतिभागहार आवलीका असंख्यातवां भाग जानना नियमकरि और प्रतिभागहार नाहीं। ताकी संदृष्टि नवका अंक जानना। सो इस प्रतिभागहारका भाग दीएं जो एक भागका प्रमाण होइ सो एक भाग जानना। एक भागका प्रमाण विना अवशेष सर्व भागनिका प्रमाण सो बहुभाग जानना। बहुरि जिस कर्मका जितना द्रव्य कहिए है तितना तिस कर्मके परमाणूनिका प्रमाण जानना॥ १९४॥ आगे विभागका अनुक्रम दिखावै हैं—

**बहुभागे समभागो अट्ठण्हं होदि एक्कभागम्हि।**
**उत्तकमो तत्थवि बहुभागो बहुगस्स देओ दु॥९५॥**

बहुभागे समभागः अष्टानां भवति एकभागे।
उत्तक्रमः तत्रापि बहुभागो बहुकस्य देयस्तु॥ १९५॥

जी० प्र०—मूलप्रकृतीनामष्टाना बहुभागे समभागो देयः। तत्रैकभागे उत्तक्रमो भवति। तत्र तु पुनः बहुभागः बहुकस्य देयः। तद्यथा—कार्मणसमयप्रबद्धद्रव्यमिदं स a तत् आवल्यसंख्यातेन भक्त्वा बहुभागः स a ८/९ अष्टभिर्भक्त्वा स a ८/९ ८ अष्टसु स्थानेषु प्रत्येकं स्थाप्यः, शेषैकभागे स a १/९ आवल्यसंख्यातेन भक्ते बहुभागः स a ८/९ ९ बहुकस्य वेदनीयस्य देयः। शेषैकभागे स a १/९ ९ पुनरावल्यसंख्यातभक्तबहुभागः मोहनीयस्य देयः स a ८/९ ९ ९ शेषैकभागे स a १/९ ९ ९ पुनरावल्यसंख्यातेन भक्ते बहुभागः स a ८/९ ९ ९ ९ त्रिभिर्भक्त्वा स a ८/९ ९ ९ ९ ३ ज्ञानदर्शनावरणांतरायेषु प्रत्येकं देयः। शेषैकभागे स a ८ १/९ ९ ९ ९ पुनारावल्यसंख्यातेन भक्ते बहुभागः द्वाभ्यां भक्त्वा स a ८/९ ९ ९ ९ ९ २ प्रत्येकं नामगोत्रयोर्देयः। शेषैकभागं

स ७ १ आयुषि दद्यात्। एवं दत्ते आउगभागो थोवो इति गाथोक्तक्रमः सिद्धः ॥ १९५ ॥ अथ मूलप्रकृतीनां उत्कपिंडद्रव्यं स्वस्वोत्तरप्रकृ-
९ ९ ९ ९ ९
तिषु भक्त्वा दानक्रममाह—

स० चं०—मूल प्रकृति आठ तिनकौं बहुभाग तौ समान देना। बहुरि जो एक भाग रह्या ताकौं जैसें अनुक्रम कह्या है तैसें देना। बहुरि तहां भी बहुभाग जाका बहुत द्रव्य होइ ताकौं देना। सोई कहिए है—

एक समयविषैं कार्माण संबंधी समय प्रबद्ध प्रमाण परमाणू ग्रहै तिन परमाणूनिका जो प्रमाण सो कार्माण समय प्रबद्ध द्रव्य है। ताकौं आवलीका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां एकभागकौं जुदा राखि बहुभाग के आठ भाग कीजिए तहां एक एक समान भाग आठ स्थानकनिविषैं जुदा जुदा स्थापनां। बहुरि जो एक भाग जुदा रह्या ताकौं आवलीका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां एक भागकौं जुदा राखि अवशेष बहुभाग है सो 'बहुकस्य' कहिए जाका बहुत द्रव्य कह्या है ऐसा वेदनीय नामाकर्म ताकौं देना सो पूर्वोक्त आठ भागनिविषैं एक समान भागका प्रमाणमें इस प्रमाणकौं मिलाए जो प्रमाण होइ तितनी परमाणू समय प्रबद्धविषैं वेदनीय कर्मरूप परिणमैं है। बहुरि जो एक भाग रह्या ताकौं आवलीका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां एक भागकौं जुदाराखि बहुभाग मोहनीय कर्मकौं देना सो उन आठ भागनिविषैं एक समान भागका प्रमाणमैं इस प्रमाणकौं मिलाए जो प्रमाण होइ तितनी परमाणु मोहनीय कर्मरूप परिणमैं हैं। बहुरि जो एक भाग रह्या ताकौं आवलीका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां एक भागकौं जुदा राखि अवशेष बहुभागके तीन भाग कीजिए सो एक एक भाग ज्ञानावरण दर्शनावरण अंतरायकौं देना सो उन आठ भागनिविषैं एक एक समान भागका प्रमाण इस एक एकभागकौं मिलाएं जो जो प्रमाण होइ तितने तितने परमाणु अनुक्रमतैं ज्ञानावरण दर्शनावरण अंतराय रूप होइ परिणमैं हैं इनि तीनों कर्मनिका द्रव्य परस्पर समान जानना। बहुरि जो वह एक भाग रह्या ताकौं आवलीका असंख्यातवां भागका भाग दीजिए तहां एक भागकौं जुदाराखि बहुभागके दोय भाग कीजिए सो एक एक भाग नाम गोत्रकौं देना सो उन आठ भागनिविषैं एक एक समान भागका प्रमाणमैं

इस एक एक भागकौं मिलाएं जो प्रमाण होइ तितने तितने परमाणू अनुक्रमतैं नाम वा गोत्ररूप होइ परिणमै हैं। इन दोऊ कर्मनिका द्रव्य परस्पर समान जानना। बहुरि जो वह एक भाग रह्या सो आयुकर्मकौं देना सो उन आठ भागनिविषैं एक समान भागका प्रमाणमैं इस एक भागका प्रमाणकौं मिलाएं जो प्रमाण होइ तितने परमाणू आयुकर्मरूप परिणमै है। ऐसैं 'आउग भागो थोवो' ऐसा गाथाविषैं अनुक्रम कह्या सो सिद्ध भया। इसप्रकार एक समयविषैं समय समयप्रबद्ध प्रमाण पुद्गलद्रव्य आठकर्मरूप होइ परिणमै है ॥१९५॥ आगै मूलप्रकृतिनिविषैं जो पिंड रूप द्रव्य कह्या ताका अपनी अपनी उत्तर प्रकृतिनिविषैं कैसै वटवारा हो है? सो अनुक्रम कहै हैं—

## उत्तरपयडीसु पुणो मोहावरणा हवंति हीणकमा।
## अहियकमा पुण णामाविग्घा य ण भंजणं सेसे ॥ १९६ ॥

उत्तरप्रकृतिषु पुनः मोहावरणाः भवंति हीनक्रमाः।
अधिकक्रमाः पुनः नामविघ्नाश्च न भंजनं शेषे ॥ १९६ ॥

जी० प्र०—उत्तरप्रकृतिषु पुनः मोहनीयज्ञानदर्शनावरणानि हीनक्रमाणि भवंति। नामांतरायौ पुनः अधिकक्रमौ भवतः। शेषवेदनीयगोत्रायुस्सु द्रव्यविभजनं नास्ति, तेषां एकैकस्या एव तदुत्तरप्रकृतेर्बंधात् तेन तन्मूलप्रकृत्युक्तद्रव्यं सर्वमेव स्यात् इत्यर्थः ॥ १९६ ॥ अथ घातिकर्मसु सर्वघातिदेशघातिद्रव्यविभंजनक्रममाह—

स० चं०—बहुरि उत्तर प्रकृतिनिविषैं मोहनीय ज्ञानावरण दर्शनावरण ए तौ हीनक्रम कहिए अनुक्रमतैं घाटि घाटि जानना जैसे ज्ञानावरणविषै मतिज्ञानावरणके द्रव्यतैं श्रुतज्ञानावरणका द्रव्य थोरा है। यातैं अवधिज्ञानावरण थोरा है ऐसैं ही अनुक्रम जानना। बहुरि नामकर्म अर अंतराय कर्म ए दोऊ अधिक क्रम कहिए अनुक्रमतैं अधिक अधिक हैं। जैसैं अंतराय कर्मविषैं दानांतरायके द्रव्यतैं लाभांतरायका द्रव्य अधिक है यातैं भोगांतरायका द्रव्य अधिक है ऐसैं अधिक क्रम जानना। बहुरि अवशेष वेदनीय गोत्र आयु इनविषै वटवारा नाही है जातैं

पंक्तिविषें आहारक चतुष्क घटावना चौथी पंक्तिविषें तीर्थंकर आहारक चतुष्क ए पांच प्रकृति घटावनी । ऐसें बद्धायुके बारह स्थान भए अर अबद्धायुके च्यारयो पंक्तिविषें सर्व स्थाननिविषें अपने अपने नीचें एक एक बध्यमान आयु घटाएं बारह स्थान हो हैं । ऐसें आठ पंक्तिनिके प्रत्येक तीन तीन स्थान होइ सर्व चौईस स्थान हो हैं ॥ ३८३ ॥ आगें घटाई जे प्रकृति तिनके नाम अर स्थाननिविषें भंग कहे हैं—

## णिरयतिरियाउ दोण्णवि पढमकसायाणि दंसणतियाणि ।
## हीणा एदे णेया भंगे एक्केक्कगा होंति ॥३८४॥

निरयतिर्यगायुषी द्वे अपि प्रथमकषाया दर्शनत्रीणि ।
हीनानि एतानि ज्ञेयानि भंगा एकैकका भवंति ॥ ३८४ ॥

जी० प्र०—नरकतिर्यगायुषी तच्च प्रथमकषायचतुष्कं च तानि च दर्शनमोहत्रयं च अमूनि क्रमेण षट्चत्वारिंशच्छतद्वाचत्वारिंशच्छतैकान्नचत्वारिंशच्छतसत्त्वस्थानेभ्यपनेतव्यानि । बद्धायुःस्थानपंक्तिचतुष्के भुज्यमानमनुष्यबध्यमानदेवायुरित्येकैक एव भंगः । तत्पंक्तिचतुष्कस्याधः अबद्धायुःस्थानत्रयचतुःपंक्तिषु भुज्यमानमनुष्य इत्येकैक एव भंगः । एवं सति स्थानानि भंगाश्च चतुर्विंशतिर्भवंति ॥ ३८४ ॥

स० चं०—नरकायु तिर्यंचायु ए दोय प्रकृति घटाएं एकसौ छियालीस रूप प्रथम स्थान है । बहुरि दोय तौ ए अर अनंतानुबंधीका चतुष्क ए छहु प्रकृति घटाएं एकसौ बियालीस रूप दूसरा स्थान है । बहुरि छह तो ए अर तीन दर्शनमोह ए नव घटाएं एकसौ गुणतालीस रूप तीसरा स्थान है इन तीनों स्थानकानिकी च्यारि पंक्ति करनी । तहां प्रथम पंक्तिविषें तो इतनी इतनी प्रकृति रूप ही तीनस्थान जानने । दूजी पंक्तिविषें तीर्थंकर एक एक प्रकृति घाटि तीन स्थान जानने । तीजी पंक्तिविषें आहारक चतुष्क रूप च्यारि च्यारि प्रकृति घाटि तीन स्थान जानने । चौथी पंक्तिविषें आहारक चतुष्क तीर्थंकर इन पंच पंच प्रकृति घाटि तीन स्थान जानने । ऐसें ए बारह स्थान बद्धायुके भए । इन सबनिविषें बध्यमान आयु एक एक घटाएं अबद्धायुके बारह स्थान हो हैं सो इन चौवीसों

स्थानकनिविषैं भंग एक एकही है। तहां बद्धायुस्थानकनिविषैं तो भुज्यमान मनुष्यायु बध्यमान देवायु ऐसाही एक भंग जानना अर अबद्धायु स्थाननिविषैं भुज्यमान मनुष्यायु ऐसाही एक भंग जानना । ऐसैं उपशमक अपूर्व करण विषैं स्थान चौईस हैं अर भंगभी चौईस हैं ॥ ३८४ ॥

## एवं तिसु उवसमगे खवगापुव्वम्मि दसहिं परिहीणं ।
## सव्वं चउपडि किच्चा णभमेक्कं चारि पण हीणं ॥३८५॥

एवं त्रिषु उपशमकेषु क्षपकापूर्वे दशाभिः परिहीनं ।
सर्वं चतुः प्रतिकं कृत्वा नभ एक चत्वारि पंच हीनं ॥ ३८५ ॥

जी० प्र०—एवमुपशमकापूर्वकरणवत् अनिवृत्तिकरणाद्युपशमकत्रयेऽपि स्थानानि भंगाश्च चतुर्विंशतिश्चतुर्विंशतिर्भवंति । क्षपकापूर्वकरणे भुज्यमानमनुष्यायुष्यादितरायुस्त्रयानंतानुबंधिचतुष्कदर्शनमोहत्रयाभावात्सत्त्वस्थानमष्टात्रिंशच्छतकं स्यात् । तच्चतुःप्रतिकं कृत्वा प्रथमे तीर्थाहारः समस्तीति शून्यमपनयेत्, द्वितीये तीर्थं, तृतीये आहारकचतुष्कं, चतुर्थे उभयं एवं सत्त्वस्थानानि अष्टात्रिंशच्छतकसप्तत्रिंशच्छतकचतुस्त्रिंशच्छतकत्रयस्त्रिंशच्छतकानि चत्वारि तेषु प्रत्येकं भुज्यमानमनुष्यायुरेवेति भंगा अपि चत्वारः ॥ ३८५ ॥

स० चं०—ऐसैं ही उपशमक अपूर्व करणवत् उपशमक अनिवृत्ति करण उपशमक सूक्ष्म सांपराय उपशांत मोह इन तीनों विषैं भी स्थान वा भंग चौईस चौईस जानने । बहुरि क्षपक अपूर्व करणविषैं भुज्यमान मनुष्यायु विना तीन आयु अनंतानुबंधी चतुष्क दर्शन मोह तीन इन दश करि रहित एकसौ अठतीस प्रकृति रूप एक सत्त्व स्थानकी च्यारि पंक्ति करनी । तहां पूर्ववत् पहिली पंक्तिविषैं तो शून्य दूसरी पंक्तिविषैं तीर्थंकर तीसरी पंक्तिविषैं आहारक चतुष्क चौथी पंक्तिविषैं तीर्थंकर आहारक चतुष्क घटाएं एकसौ अठतीस एकसौ सैंतीस एकसौ चौतीस एकसौ तेतीस प्रकृति रूप च्यारि स्थान हो हैं । इन विषैं भुज्यमान मनुष्यायु ऐसैं एक एकही भंग है तातैं भंग भी च्यारि हो हैं ॥ ३८५ ॥

**एदे सत्तट्ठाणा अणियट्टिस्सवि पुणोवि खविदेवि ।**
**सोलस अट्ठेक्केक्कं छक्केक्कं एक्कमेक्क तहा ॥३८६॥**

एतानि सत्त्वस्थानानि अनिवृत्तेरपि पुनरपि क्षपितेपि ।
षोडशाष्टैकैकं षट्कैकमेकमेकं तथा ॥ ३८६ ॥

जी० प्र०—एतानि क्षपकापूर्वकरणोक्तचत्वारि स्थानानि क्षपकानिवृत्तिकरणस्यापि भवंति पुनः षोडशाष्टैकैकेषु षट्कैकैकैकेषु क्षपितेषु क्रमेण द्वात्रिंशतिशतकचतुर्दशशतकत्रयोदशशतकद्वादशशतकषडुत्तरशतकपंचोत्तरशतकचतुरुत्तरशतकत्र्युत्तरशतकान्यपि भवंति तानि सर्वाणि चतुःप्रतिकानि कृत्वा णभमेक्कचारिपणहीणमिति स्थाप्यानि ॥ ३८६ ॥ अमीषु षट्त्रिंशत्सत्त्वस्थानेषु भंगान् गाथाद्वयेनाह—

स० चं०—ए क्षपक अपूर्व करण विषैं जे च्यारि स्थान कहे ते क्षपक आनिवृत्ति करणविषै भी पाइए है। बहुरि अनिवृत्ति करणविषैं अनुक्रमतैं पूर्वोक्त सोलह आठ एक एक छह एक एक एक प्रकृति खिपावे है तातैं एकसौ वाईस एकसौ चौदह एकसौ तेरह एकसौ बारह एकसौ छह एकसौ पांच एकसौ च्यारि एकसौ तीन प्रकृतिरूप आठ स्थान हो हैं। तिनकी च्यारि पंक्तिकरि प्रथम पंक्तिविषैं शून्य घटावना। द्वितीय पंक्तिविषैं तीर्थंकर घटावनी। तीसरी पंक्तिविषै आहारक चतुष्क घटावना चौथी पंक्तिविषैं तीर्थंकर आहारक चतुष्क घटावना। ऐसैं च्यारचौ पंक्तिविषै बत्तीस स्थान भए अर च्यारि अपूर्वकरणवत् स्थान कहे थे सब मिलि क्षपक अनिवृत्ति करणविषैं छत्तीस स्थान भए ॥ ३८६ ॥ आगैं इन विषैं भंग दोय गाथानिकरि कहे हैं—

**भंगा एक्केक्का पुण णउंसयक्खविदचउसु ठाणेसु ।**
**बिदियतुरियेसु दो दो भंगा तित्थयरहीणेसु ॥ ३८७ ॥**

भंगाः एकैकः पुनः नपुंसकक्षपितचतुर्षु स्थानेषु ।

द्वितीयतुरीययोर्द्वौ द्वौ भंगौ तीर्थंकरहीनयोः ॥ ३८७ ॥

जी० प्र०—एतेषु क्षपकानिवृत्तिकरणस्य षट्त्रिंशत्सत्त्वस्थानेषु भंगः एकैकः तत्र क्षपितनपुंसकवेदचतुःस्थानेषु तीर्थकरत्वोनद्वितीयचतुर्थयोर्द्वौ द्वौ ॥ ३८७ ॥ तथथा—

स० चं०—ए क्षपक अनिवृत्ति करणके छत्तीस स्थान तिनविषैं एक एक भंग है तहां इतना विशेष-जो नपुंसक वेदका जहां क्षय कह्या ऐसे च्यारि पंक्ति संबंधी च्यारि स्थान तिनविषैं तीर्थंकर सत्व रहित पहिली (?) वा चौथी पंक्ति संबंधी जे दोय स्थान तिनविषैं दोय दोय भंग हैं ॥ ३८७ ॥ सोई कहिए है—

**थीपुरिसोदयचडिदे पुव्वं संढं खवेदि थी अत्थि ।**
**संढस्सुदये पुव्वं थीखविदं संढमत्थित्ति ॥ ३८८ ॥**

स्त्रीपुरुषोदयचटिते पूर्वं षंढं क्षपयति स्त्री अस्ति ।
षंढस्योदये पूर्वं स्त्रीक्षपितं षंढमस्तीति ॥ ३८८ ॥

जी० प्र०—स्त्रीवेदोदयेन पुंवेदोदयेन वा क्षपकश्रेणिमारूढाः पूर्वं षंढवेदं क्षपयंति स्त्रीवेदसत्त्वं स्यात् । षंढवेदोदयेनारूढाः पूर्वं स्त्रीवेदं क्षपयंति षंढवेदसत्त्वं स्यात् । तेन द्वौ द्वौ भंगौ भवतः । एवं सत्यनिवृत्तिकरणस्योभयश्रेण्योर्मिलित्वा द्वाषष्टिर्भंगा भवंति । अस्मिन्पक्षे क्षपकानिवृत्तिकरणस्य मायोनचत्वारि स्थानानि न संति चदुसेक्के बादरे इति पक्षे संति ॥ ३८८ ॥ अथ क्षपकसूक्ष्मसांपरायक्षीणकषाययोराह—

स० चं०—जे जीव स्त्री वा पुरुष वेदका उदय सहित क्षपक श्रेणी चढैं हैं ते पहिलैं नपुंसक वेदकौं खिपावै हैं तिनकैं तो पूर्वोक्त दोऊ स्थानकनिविषैं स्त्री वेदका सत्त्व पाइए है बहुरि नपुंसक वेदका उदय सहित क्षपक श्रेणी चढै हैं ते पूर्वैं स्त्री वेदकौं खिपावै हैं तिसकैं पूर्वोक्त दोऊ स्थानकनिविषै नपुंसक वेदका सत्व पाइए है। ऐसैं दोय दोय स्थानकनिविषैं दोय दोय भंग हैं। ऐसैं क्षपकके छत्तीस स्थानकनिके अठतीस भंग भए अर चौईस उपशमक के थे सब मिलि अनिवृत्ति करणविषैं बासठि भंग भए। इस पक्षविषैं मायाका सत्व रहित च्यारि पंक्तिका च्यारि

स्थान न कहे हैं बहुरि 'चदुसेके वादरे' इत्यादि गाथा आगैं कहैंगे तिस पक्षकरि ते च्यारि स्थान पाइए है सो कथन आगैं करैंगे ॥ ३८८ ॥ आगैं क्षपक सूक्ष्मसांपराय अर क्षीणकषाय विषैं कहै हैं—

**अणियट्टिचरिमठाणा चत्तारिवि एक्कहीण सुहुमस्स।**
**ते इगिदोण्णविहीणं खीणस्सवि होंति ठाणाणि ॥३८९॥**

अनिवृत्तिचरमस्थानानि चत्वार्यपि एकहीन सूक्ष्मस्य।
तानि एकद्विविहीनं क्षीणस्यापि भवंति स्थानानि ॥ ३८९ ॥

जी० प्र०—क्षपकानिवृत्तिकरणस्य संज्वलनमानरहितचत्वारि स्थानानि संज्वलनमायाहीनानि भूत्वा सूक्ष्मसांपरायस्य भवंति । एतानि चत्वारि संज्वलनलोभहीनानि क्षीणकषायद्विचरमसमयपर्यंत भवति । एतानि पुनर्निद्राप्रचलारहितानि चरमसमयस्य भवति ॥ ३८९ ॥ अथ सयोगायोगयोराह—

स० चं०—क्षपक अनिवृत्ति करण विषै संज्वलन मानरहित एकसौ तीन प्रकृतिरूप स्थान कह्या था ताकी च्यारि पंक्तिविषैं शून्य एक च्यारि पांच घटावनेत च्यारि स्थान कहे थे इन च्यार्योविषैं संज्वलन माया घटाइये तब एकसौ दोय, एकसौ एक अठ्याणवै सत्याणवै प्रकृतिरूप क्षपक सूक्ष्म सांपरायके हो हैं । बहुरि इन च्यारो स्थाननिविषैं संज्वलन लोभ घटाइए तब एकसौ एक एकसौ सत्याणवे छिनवे प्रकृतिरूप क्षीणकषायका अंतका दोय समय अवशेष रहै तहां पर्यंत च्यारि स्थान हैं अर इन च्यार्यो स्थाननिविषैं निद्रा प्रचला ए दोय घटाइए तब निन्याणवै अठ्याणवे पच्याणवे चौराणवै प्रकृतिरूप क्षीणकषायका अंत समयविषैं च्यारि स्थान हो हैं ॥ ३८९ ॥ आगैं सयोगी अयोगीविषैं कहैं हैं—

**ते चोद्दसपरिहीणा जोगिस्स अजोगिचरिमगोवि पुणो।**

**बावत्तरिमडसट्ठिं दुसु दुसु हीणेसु दुगदुगा भंगा ॥३९०॥**

तानि चतुर्दशपरिहीनानि योगिन अयोगिचरमकेऽपि पुनः।
द्वासप्ततिरष्टषष्टिः द्वयोर्द्वयोः हीनयोः द्विकद्विकौ भंगाः ॥ ३९० ॥

जी० प्र०—तानि क्षीणकषायचरमसमयस्थानानि चतुर्दशप्रकृतिरहितानि सयोगायोगद्विचरमसमयपर्यंतं च भवंति । पुनर्द्विचरमचतुःस्थानेषु प्रथमद्वितीययोर्द्वासप्ततौ तृतीयचतुर्थयोरष्टषष्ट्यां चापनीतायां चरमसमये द्वे त्रयोदशात्मके द्वादशात्मके तत्र पुनरुक्तद्वये त्यक्ते द्वे भवतः। तत्र सातोदययुतस्य नासातसत्त्वमसातोदययुतस्य न सातसत्त्वमिति द्वौ द्वौ भंगौ भवतः। एवं गुणस्थानेषु सत्त्वस्थानानि सभंगान्युक्तानि ॥ ३९० ॥ अथ दुगछकतिरिणवग्गेणुणेत्युपशमकानां सानंतानुबंधिस्थानाष्टकयुक्तं तत्स्वपक्षे नेत्यादिविशेषं तद्भंगसंख्यां च गाथाचतुष्केणाह—

सं०च०—ते क्षीणकषायका अंत समय संबंधी च्यारि च्यारि स्थान तिनविषैं ज्ञानावरण पांच दर्शनावरण च्यारि अंतराय पांच ए चौदह प्रकृति घटाएं पिच्यासी चौरासी इक्यासी असी प्रकृतिरूप सयोगी अर अयोगीका अंतका दोय समय अवशेष रहै तहां पर्यंत च्यारि स्थान पाइए है। बहुरि तिनविषैं पाहिला दूसरा स्थानविषैं तौ सामान्य सत्ताविषैं कही बहत्तरि प्रकृति ते घटाइए तब तेरह वा बारह प्रकृतिरूप दोय स्थान होंइ अर तीसरा चौथा विषैं आहारक चतुष्क विना अडसठि प्रकृति घटाइए तब तेरह वा बारह प्रकृतिरूप दोय स्थान होंइ इन चार्यौ स्थानकनिविषैं तेरह तेरहका स्थान दोय बार कहे तातैं पुनरुक्त भया तातैं एक स्थान ही ग्रहण करना। ऐसैं ही एक बारहका स्थान अंगीकार करना ऐसैं अयोगीका अंत समय विषैं दोय स्थान पाइए तहां जाकैं साता वेदनीका उदय पाइए ताकैं साताही का सत्व है अर असाताका सत्व नाहीं अर जाकैं असाताका उदय पाइए ताकैं असाताही का सत्व है साताका सत्व नाहीं तातैं तिन दोऊ स्थानकनिविषैं साता असाता प्रकृति बदलनेतैं दोय दोय भंग जानने। ऐसैं गुणस्थान विषैं सत्व स्थान भंग सहित कहे ॥ ३९० ॥ 'आगैं दुगछकतिण्णिवग्गे' इत्यादि गाथाकरि पूर्वैं अनंतानुबंधी सहित आठ स्थान उपशम श्रेणीवालोंके कहे ते अपने पक्षविषैं नाहीं है इत्यादि विशेष वा तिनके भंग संख्यानिकौं च्यारि गाथानिकरि कहे हैं—

**णत्थि अणं उवसमगे खवगापुव्वं खवित्तु अट्ठा य।**
**पच्छा सोलादीणं खवणं इदि केई णिद्दिट्ठं ॥ ३९१ ॥**

नास्ति अनमुपशमके क्षपकापूर्वं क्षपयित्वा अष्टौ च।
पश्चात् षोडशादीनां क्षपणमिति कैर्निर्दिष्टं ॥ ३९१ ॥

जी० प्र०—श्रीकनकनंदिसिद्धांतचक्रवर्तितीर्थसंप्रदाये चतुरुपशमकेष्वनंतानुबंधिचतुष्कसत्त्वयुतस्थानाष्टकं न स्यात्। क्षपका मध्यमकषायाष्टकं पूर्वं क्षपयित्वा पश्चात् षोडशादीनि क्षपयंति इति पुनः कैश्चिदुक्तं ॥ ३९१ ॥

सं० च०—श्रीकनकनंदि सिद्धांतचक्रवर्ती तिनका संप्रदायविषै ऐसें कहे हैं—जो उपशमका च्यारि गुणस्थाननिविषै अनंतानुबंधीका सत्व सहित एकसौ छियालीसका सत्वनें आदि देकरि बद्धायु अबद्धायुकी च्यारि पंक्तिनिविषै आठ स्थान कहे ते नाहीं हैं तातें चौवीस स्थान कहे थे ते सोला ही स्थान हैं। बहुरि क्षपक अनिवृत्तिकरणवाले पहिली तौ अप्रत्याख्यान प्रत्याख्यान कषायरूप आठ प्रकृति खिपावै हैं पीछै सोलह आदि प्रकृतीनिकों खिपावै हैं ऐसें केई आचार्यनिकरि कहिए ॥ ३९१ ॥

**अणियट्टिगुणट्ठाणे मायारहिदं च ठाणमिच्छंति।**
**ठाणा भंगपमाणा केई एवं परूवेंति ॥ ३९२ ॥**

अनिवृत्तिगुणस्थाने मायारहितं च स्थानमिच्छंति।
स्थानानि भंगप्रमाणानि केचिदेवं प्ररूपयंति ॥ ३९२ ॥

जी० प्र०—अनिवृत्तिगुणस्थाने मायारहितं स्थानचतुष्कमिच्छंति। स्थानानि भंगप्रमाणानीति केचित्प्ररूपयंति ॥ ३९२ ॥ एवं सति स्थानभंगसंख्यां गाथाद्वयेनाह—

सं॰ च॰—अनिवृत्ति करण गुणस्थानविषैं माया कषाय रहित च्यारि स्थान केई आचार्य कहैं हैं। इस प्रकार केई आचार्य स्थान वा भंगनिका प्रमाण प्ररूपण करै हैं ॥ ३९२ ॥ ऐसैं होतैं स्थाननिकी अर भंगनिकी संख्या कहा सो कहै हैं—

**अट्ठारह चउ अट्ठं मिच्छतिये उवरि चाल चउठाणे।**
**तिसु उवसमगे संते सोलस सोलस हवे ठाणा ॥३९३॥**

अष्टादश चत्वारि अष्ट मिथ्यत्रये उपरि चत्वारिंशत् चतुःस्थानानि।
त्रिषु उपशमके शांते षोडश षोडश भवंति स्थानानि ॥ ३९३ ॥

जी॰ प्र॰—मिथ्यादृष्ट्यादिगुणस्थानत्रये स्थानानि प्राग्वत् क्रमेणाष्टादश चत्वार्यष्टौ भवंति । उपर्यसंयतादिचतुर्षु प्रत्येकं चत्वारिंशच्चत्वारिंशत् उपशमकत्रये उपशांतकषाये चानंतानुबंधिसत्त्वरहितानि बद्धाबद्धायुष्काणामष्टावष्टौ भूत्वा षोडश, षोडश क्षपके तु पूर्वोक्तक्रमेणापूर्वकरणे चत्वारि अनिवृत्तिकरणे संज्वलनमायारहितचतुर्भिश्चत्वारिंशत्, सूक्ष्मसांपराये चत्वारि, क्षीणकषायेऽष्टौ, सयोगकेवलिनि चत्वारि, अयोगकेवलिनि षट् ॥ ३९३ ॥

स॰ चं॰—मिथ्यादृष्ट्यादिक तीन गुणस्थाननिविषैं क्रमतैं पूर्वोक्त प्रकार अठारह च्यारि आठ स्थान हैं। बहुरि ऊपरि असंयतादिक च्यारि गुणस्थाननिविषैं भी पूर्वोक्त चालीस चालीस स्थान हैं। बहुरि उपशमक अपूर्वकरणादिक तीन अर उपशांतमोह इन विषैं अनंतानुबंधी सत्व रहित बद्धायु अबद्धायु संबंधी च्यारि पंक्तिनिके आठ आठ स्थान हैं तातैं सोलह सोलह स्थान हो हैं । बहुरि क्षपक अपूर्वकरणविषैं पूर्वोक्त च्यारि स्थान हैं । बहुरि क्षपक अनिवृत्ति करणविषै छत्तीस स्थान तौ पूर्वोक्त अर संज्वलन माया रहित च्यारि स्थान जे सूक्ष्म सांपराय विषैं कहे थे ते अनिवृत्ति करणविषैं ही कहिए ऐसैं चालीस स्थान हैं। बहुरि क्षपक सूक्ष्मसांपरायविषैं च्यारि, क्षीण कषायविषैं आठ सयोगीविषैं च्यारि अयोगीविषैं छह पूर्वोक्त स्थान जानने ॥ ३९३ ॥

**पण्णेकारं छक्कादि वीससयं अड्डदाल दुसु तालं ।**
**वीसडतिण्णं वीसं सोलट्ठ य चारि अट्ठेव ॥ ३९४ ॥**

पंचाशदेकादश पद्कृतिः विंशशतमष्टचत्वारिंशत् द्वयोश्चत्वारिंशत् ।
विंशाष्टत्रिंशत् विंशं षोडशाष्ट च चत्वारः अष्टैव ॥ ३९४ ॥

जी० प्र०—ते पूर्वोक्तभंगा मिथ्यादृष्टौ पंचाशत् । सासादने द्वादश स्वबद्धायुःस्थानमध्यवर्तिदेवापर्याप्तकभेदमुद्धृत्यैकादश, द्वितीयोपशमसम्यग्दृष्टेबद्धदेवायुष्कस्य सासादने मरणं नास्तीति पक्षांगीकरणात् । मिश्रे षट्त्रिंशत् । असंयते विंशत्युत्तरशतं । देशसंयतेऽष्टाचत्वारिंशत् । प्रमत्ताप्रमत्तयोश्चत्वारिंशत् चत्वारिंशत् । अपूर्वकरणे उपशमके षोडश, क्षपके चत्वारः, मिलित्वा विंशतिः । अनिवृत्तिकरणे उपशमके षोडश, क्षपके षट्त्रिंशत् । मायारहिताः चत्वारः । नपुंसकवेदे क्षपणास्थानस्य चतुर्षु स्थानेषु तीर्थरहितद्वितीयचतुर्थयोः स्त्रीषंढवेदकृतौ द्वौ एवमष्टपंचाशत् । सूक्ष्मसांपराये उपशमके षोडश, क्षपके चत्वारः, मिलित्वा विंशतिः । उपशांतकषाये षोडश । क्षीणकषाये द्विचरमचरमसमयाष्टस्थानानामष्टौ । सयोगे चत्वारः । अयोगे द्विचरमसमयस्थानषट्कस्याष्टौ, चरमसमये सातासातसत्त्वभेदेन भंगद्वयस्याधिक्यात् ॥ ३९४ ॥

स० चं०—तिन स्थाननिके भंग पूर्वोक्त प्रकार मिथ्यादृष्टिविषैं पचास बहुरि सासादनविषैं बारह तिनमें बद्धायुस्थानविषैं देव अपर्याप्तक भेद दूर कीजिए तब ग्यारह भंग होंइ । इहां जाकैं देवायु बंध भया ऐसा द्वितीयोपशम सम्यग्दृष्टी जीव ताका सासादनविषैं मरण नाहीं ऐसैं केई आचार्य कहे हैं तिनकी अपेक्षा ग्यारह ही भंग हैं बहुरि मिश्रविषैं छत्तीस असंयतविषैं एकसौ वीस देश संयतविषै अठतालीस सप्रमत्त अप्रमत्तविषैं चालीस चालीस अपूर्व करणविषैं उपशमकविषैं इहां सोलह स्थान कहे तातैं सोलह अर क्षपकविषैं च्यारि ऐसा सर्व वीस अनिवृत्ति करणविषैं उपशमकविषैं सोलह क्षपकविषैं पूर्वोक्त छत्तीस स्थाननिके नपुंसकवेद क्षपणाका च्यारि स्थाननिविषैं तीर्थंकर रहित दूसरा चौथा स्थानविषैं स्त्री नपुंसक वेदके बदलनेतैं दोय दोय भंग भए तातैं अठतीस अर मायारहित च्यारिस्थाननिके च्यारि भंग एवं बियालीस मिलिकरि सर्व अठावन । बहुरि सूक्ष्म सांपरायविषैं उपशमकविषैं सोलह क्षपकविषैं च्यारि मिलिकरि सर्व वीस बहुरि उपशांत कषायविषैं सोलह क्षीणकषायविषैं आठ स्थाननिके

आठ सयोगीविषैं च्यारि अयोगीविषैं छह स्थाननिके आठ ऐसैं भंग जानना । प्रत्यक्ष केवली श्रुतकेवलीके अ-भावतैं एक निश्चय होता नाहीं तातैं यहां अनेक प्रकार कथन कीया है ॥ ३९४ ॥

**एवं सत्तट्ठाणं सवित्थरं वण्णियं मए सम्मं ।**
**जो पढइ सुणइ भावइ सो पावइ णिव्वुदिं सोक्खं॥३९५॥**

एवं सत्त्वस्थानं सविस्तरं वर्णितं मया सम्यक् ।
यः पठति शृणोति भावयति स प्राप्नोति निर्वृतिं सौख्यं ॥ ३९५ ॥

जी० प्र०—एवं सत्त्वस्थानं सविस्तरं मया वर्णितं सम्यक् यः पठति शृणोति भावयति स मोक्षसुखं प्राप्नोति ॥ ३९५ ॥

स० चं०—ऐसैं सत्त्व स्थान विस्तार सहित मैं वर्णन कीया है । सम्यक् प्रकार जो पढै सुनै भावै सो निर्वाण सुखकौं प्राप्त हो है ॥ ३९५ ॥

**वरइंदणंदिगुरुणो पासे सोऊण सयलसिद्धंतं ।**
**सिरिकणयणंदिगुरुणा सत्तट्ठाणं समुद्दिट्ठं ॥ ३९६ ॥**

वरेंद्रनंदिगुरोः पार्श्वे श्रुत्वा सकलसिद्धांतं ।
श्रीकनकनंदिगुरुणा सत्त्वस्थान समुद्दिष्टं ॥ ३९६ ॥

जी० प्र०—सुरिमतल्लिकाश्रीमदिंद्रनंदिभट्टारकपार्श्वे सकलसिद्धांतं श्रुत्वा श्रीकनकनंदिसिद्धांतचक्रवर्तिभिः सत्त्वस्थानं सम्यक् प्ररूपितं॥३९६॥

स० चं०—आचार्यनिमैं प्रधान ऐसे श्रीमत् इंद्रनदी नामा भट्टारक ताके पास सकल सिद्धांतकौं सुणिकरि श्री कनकनंदी नामा सिद्धांतचक्रवर्ती करि यहु सत्त्वस्थान सम्यक् प्रकार प्ररूपण कीया है ॥ ३९६ ॥

**जह चक्केण य चक्की छक्खंडं साहियं अविग्घेण ।**
**तह मइचक्केण मया छक्खंडं साहियं सम्मं ॥ ३९७ ॥**

यथा चक्रेण च चक्रिणा षट्खंडं साधितमविघ्नेन ।
तथा मतिचक्रेण मया षट्खंडं साधितं सम्यक् ॥ ३९७ ॥

जी० प्र०—यथा चक्रेण चक्रवर्तिना षट्खंडक्षेत्रमविघ्नेन साधितं तथा मतिचक्रेण मया जीवस्थानक्षुद्रकबंधबंधस्वामित्ववेदनाखंडवर्गणाखंडमहाबंधभेदषट्खंडसिद्धांतशास्त्रं सम्यक् साधितं ॥ ३९७ ॥

इत्याचार्यश्रीनेमिचंद्रविरचितायां गोम्मटसारापरनामपंचसंग्रहवृत्तौ जीवतत्त्वप्रदीपिकाख्यायां कर्मकांडे कनकनंदिकृतसत्त्वस्थानभंगप्ररूपणो नाम तृतीयोऽधिकारः ॥ ३ ॥

स० चं०—जैसैं चक्रवर्ती छह खंड क्षेत्र निर्विघ्नपनैं करि साध्या तैसें मैं मतिरूपी चक्रकरि जीवस्थान क्षुद्रकबंध बंधस्वामी वेदनाखंड वर्गणाखंड महाबंध लीए षट्रूप सिद्धांत शास्त्र भले प्रकार करि साध्या है ॥ ३९७ ॥

इति आचार्य श्रीनेमिचंद्रविरचित गोम्मटसार द्वितीय नामा पंच संग्रह ग्रंथकी जीवतत्त्व प्रदीपिका नाम संस्कृतटीकाके अनुसारि इस सम्यग्ज्ञानचंद्रिका नामा भाषा टीकाविषै कर्मकांडविषै कनकनंदि आचार्यकृत सत्त्वस्थानभंगप्ररूपण नामा तीसरा अधिकार संपूर्ण भया ॥ ३ ॥

अथ त्रिचूलिका अधिकार ॥ ४ ॥

**असहायजिणवरिंदे असहायपरक्कमे महावीरे ।**
**पणमिय सिरसा वोच्छं तिचूलियं सुणह एयमणा ॥ ३९८ ॥**

असहायजिनवरेंद्रानसहायपराक्रमान् महावीरान् ।
प्रणम्य शिरसा वक्ष्यामि त्रिचूलिकं शृणुतैकमनसः ॥ ३९८ ॥

जी० प्र०—असहायपराक्रमान् महावीरगुरून् वृषभादिजिनवरेंद्रांश्च शिरसा प्रणम्य नवप्रश्न-पंचभागहार-दशकरणनामत्रिचूलिकं वक्ष्यामि शृणुतैकमनसः । उक्तानुक्तदुरुक्तचिंतनं चूलिका ॥ ३९८ ॥ तत्र तावन्नवप्रश्नचूलिकामाह—

दोहा—तीन भवन चूडारतन सम श्री जिनके पाय ।
नमत पाइए आप पद सबविधि बंध नसाय ॥ ४ ॥

स० चं०—इंद्रियादिकका सहाय रहित है ज्ञानादि शक्ति रूप पराक्रम जिनिका अैसे महावीर गुरु अर वृषभादिक जिन वरेंद्र तीर्थंकर तिनकौं मस्तक नमाय नमस्कारकरि नवप्रश्न पंचभागहार दशकरण नामकौं लीए त्रिचूलिका अधिकार कहोंगा सो तुम एकाग्र चित्त होतै संते सुणो । चूलिका कहा कहिए ? जो अर्थ कह्या वा न कह्या वा विशिष्टरूप न कह्या ताका जो चिंतवन सो चूलिका कहिए सो इस अधिकार विषैं तीन चूलिकाका व्याख्यान है तातैं त्रिचूलिका कहिए ॥ ३९८ ॥ तहां प्रथम ही नवप्रश्नचूलिकाकौं कहे हैं—

**किं बंधो उदयादो पुव्वं पच्छा समं विणस्सादि सो ।**
**सपरोभयोदयो वा णिरंतरो सांतरो उभयो ॥ ३९९ ॥**

को बंध उदयात्पूर्वं पश्चात् समं विनश्यति सः ।

स्वपरोभयोदयो वा निरंतरः सांतर उभयः ॥ ३९९ ॥

जी० प्र०—उदयव्युच्छित्तेः पूर्वं पश्चात् युगपद्बंधव्युच्छित्तिः का। स बंधः स्वोदयेन परोदयेनोभयोदयेन कः ? वा पुनः निरंतरः सांतरः उभयरूपः कः ? इति नव प्रश्ना भवंति ॥ ३९९ ॥ तत्राद्यप्रश्नत्रयप्रकृतीर्गाथाद्वयेनाह—

स० चं०–पूर्वै जो प्रकृति कहीं तिनविषैं उदयकी व्युच्छित्तिके पहिलैं बंधकी व्युच्छित्ति कौन प्रकृतिनिकी हो है। बहुरि उदयकी व्युच्छित्तिके पीछैं बंधकी व्युच्छित्ति कौन प्रकृतिनिकी हो है? बहुरि उदय व्युच्छित्तिकी साथि युगपत् बंधकी व्युच्छित्ति कौन प्रकृतिनिकी हो है? ऐसैं तीन प्रश्न तो ए भए। बहुरि जिनका अपना उदय होत संतैं बंध होइ ते प्रकृति कौन हैं ? बहुरि जिनका अन्य प्रकृतिनिका उदय होतैं बंध होइ ते प्रकृति कौन हैं? बहुरि जिनका अपना वा अन्य प्रकृतिनिका उदय होतैं बंध होइ ते प्रकृति कौन हैं? ऐसैं तीन प्रश्न ए भए। बहुरि जिनका निरंतर बंध होइ ते प्रकृति कौन हैं?। बहुरि जिनका सांतर बंध होइ कदाचित् होइ कदाचित् न होइ ते प्रकृति कौन हैं बहुरि जिनका निरंतर वा सांतर दोऊ प्रकार बंध होइ ते प्रकृति कौन हैं? ऐसैं तीन प्रश्न ए भए। ऐसैं नव प्रश्न हैं ॥ ३९९ ॥ तिनविषैं पाहिलैं तीन प्रश्ननिकी प्रकृति दोय गाथानिकरि कहैं हैं–

**देवचउक्काहारदुगज्जसदेवाउगाण सो पच्छा।**
**मिच्छत्तादावाणं णराणुथावरचउक्काणं ॥४००॥**
**पण्णरकसायभयदुगहस्सदुचउजाइपुरिसवेदाणं।**
**सममेक्कत्तीसाणं सेसिगिसीदाण पुव्वं तु ॥४०१॥ जुम्मं।**

देवचतुष्काहारद्विकायशो[illegible]णां स पश्चात्।
मिथ्यात्वातापानां नरानुस्थावरचतुष्काणां ॥ ४०० ॥

पंचदशकषायभयाद्विकहास्याद्विचतुर्जातिपुरुषवेदानां ।
सममेकत्रिंशतां शेषैकाशीतेः पूर्वं तु ॥ ४०१ ॥ युग्मं ।

जी० प्र०—देवचतुष्कमाहारकद्विकमयशस्कीर्तिर्देवायुरित्यष्टानामुदयव्युच्छित्तेः पश्चाद्बंधव्युच्छित्तिः। तथाहि-देवचतुष्कस्यासंयते उदयव्युच्छित्तिः, अपूर्वकरणषष्ठभागे बंधव्युच्छित्तिः । आहारकद्वयस्य प्रमत्ते उदयव्युच्छित्तिः, अपूर्वकरणषष्ठभागे बंधव्युच्छित्तिः । अयशस्कीर्तेरसंयते उदयव्युच्छित्तिः, प्रमत्ते बंधव्युच्छित्तिः । देवायुषोऽसंयते उदयव्युच्छित्तिः अप्रमत्ते बंधव्युच्छित्तिः । एवं शेषभमयादिष्वपि योज्यं । मिथ्यात्वमातपो मनुष्यानुपूर्व्यं स्थावरसूक्ष्मापर्याप्तसाधारणानि संज्वलनलोभवर्जितपंचदशकषायाः भयद्विकं हास्यद्विकमेकेंद्रियादिजातिचतुष्कं पुंवेदः इत्येकत्रिंशत उदयव्युच्छित्तिर्बंधव्युच्छित्तिश्च द्वे समं स्तः । शेषाणां पंचज्ञानावरणनवदर्शनावरणद्विवेदनीयसंज्वलनलोभस्त्रीनपुंसकवेदारतिशोकनारकतिर्यग्मानुष्यायुर्नारकतिर्यग्मनुष्यगतिपंचेंद्रियजात्यौदारिकतैजसकार्माणषट्संहननौदारिकांगोपांगषट्संस्थानवर्णचतुष्कनरकतिर्यगानुपूर्व्यागुरुलघुचतुष्कोच्छ्वासविहायोगतिद्वयत्रसचतुष्कस्थिरद्विशुभद्विसुभगद्विकसुस्वरद्विकादेयद्विकयशस्कीर्तिनिर्माणतीर्थंकरगोत्रद्विकपंचांतरायाणामेकाशीतेः उदयव्युच्छित्तेः पूर्वं बंधव्युच्छित्तिः स्यात् ॥ ४००—४०१ ॥ द्वितीयप्रश्नत्रयप्रकृतीर्गाथाद्वयेनाह—

स० चं०—देवगति वा आनुपूर्वी वैक्रियिक शरीर वा अंगोपांग ए च्यारि ४ आहारक शरीर वा अंगोपांग २ अयशस्कीर्ति १ देवायु १ इन आठ प्रकृतिनिकी उदय व्युच्छित्तिके पीछैं बंधव्युच्छित्ति हो है। सोई कहिए है—

देव चतुष्ककी उदय व्युच्छित्ति तो असंयतविषैं भई अर बंध व्युच्छित्ति अपूर्व करणका छठा भागविषैं भई। आहारकद्विककी उदय व्युच्छित्ति प्रमत्तविषैं भई, बंध व्युच्छित्ति अपूर्वकरणका छठा भाग विषैं भई। अयशस्कीर्तिकी उदय व्युच्छित्ति असंयतविषैं भई बंध व्युच्छित्ति प्रमत्तविषैं भई, देवायुकी उदय व्युच्छित्ति असंयतविषैं भई, बंध व्युच्छित्ति अप्रमत्तविषैं भई। ऐसैंही जिनकी युगपत् बंध व्युच्छित्ति उदय व्युच्छित्ति है वा बंध व्युच्छित्तिके पीछैं उदय व्युच्छित्ति है तिनका भी कथन गुणस्थाननिविषैं उदय बंधका कथन पूर्वैं कह्या तातैं जानि लेना। सो मिथ्यात्व १ आतप १ मनुष्यानुपूर्वी १ स्थावर १ सूक्ष्म १ अपर्याप्तक १ साधारण १ संज्वलन लोभ विना १५ कषाय, भय जुगप्सा २ हास्य रति २ एकेंद्रियादि जाति च्यारि ४ पुरुष वेद १ इन इकतीस प्रकृतिनिकी उदय व्युच्छित्ति अर बंध व्युच्छित्ति युगपत् हो हैं इहां महाधवलकै अनुसारतैं स्थावर एकेंद्री विकलत्रयकी व्युच्छित्ति

मिथ्यात्व विषैं हो है तिस अपेक्षा कथन जानना । बहुरि अवशेष ज्ञानावरण पांच ५ दर्शनावरण नव ९ वेदनीय दोय २ संज्वलन लोभ १ स्त्री नपुंसक वेद २ अरति शोक २ नरक तिर्यंच मनुष्यायु ३ नरक तिर्यंच मनुष्यगति तीन ३ पंचेंद्री जाति १ औदारिक तैजस कार्माण शरीर ३ छह संहनन ६ औदारिक अंगोपांग १ षट्संस्थान ६ वर्णादिक च्यारि ४ नरक तिर्यंच आनुपूर्वी २ अगुरु लघु आदि च्यारि ४ उश्वास १ विहायोगति दोय २ त्रस चतुष्क ४ स्थिर द्विक २ शुभद्विक २ सुभगद्विक २ सुस्वरद्विक २ आदेयद्विक २ यशस्कीर्ति १ निर्माण १ तीर्थंकर १ गोत्रद्विक २ अंतराय पांच ५ इन इक्यासी प्रकृतिनिकी उदय व्युच्छित्ति पीछैं हो है । पहिलैं बंध व्युच्छित्ति हो है । व्युच्छित्ति नाम अभाव होनेका जानना ॥ ४००–४०१ ॥ आगे दूजे तीन प्रश्ननिकी प्रकृति कहैं हैं—

**सुराणरयाऊ तित्थं वेगुव्वियछक्कहारमिदि जेसिं ।**
**परउदयेण य बंधो मिच्छं सुहुमस्स घादीओ ॥४०२॥**

सुरनिरयायुषी तीर्थं वैगूर्विकषट्काहारमिति यासां ।
परोदयेन च बंधो मिथ्यं सूक्ष्मस्य घातिन्यः ॥ ४०२ ॥

जी० प्र०—यासां परोदयेन बंधः, ताः प्रकृतयः सुरनारकायुषी तीर्थं वैक्रियिकषट्कमाहारकद्वयं चेत्येकादश भवंति । मिथ्यात्वं सूक्ष्मसांपरायस्य चतुर्दशघातीनि ॥ ४०२ ॥

स० चं०—देव नरक आयु दोय २ तीर्थंकर १ वैक्रियिक शरीर वा अंगोपांग देव नरक गति वा आनुपूर्वी ए छह ६ आहारक शरीर वा अंगोपांग २ इन ग्यारह प्रकृतिनिका पर उदयतैं बंध है । इन प्रकृतिनिका उदय होतैं इन प्रकृतिका बंध न हो है । बहुरि मिथ्यात्व १ सूक्ष्म सांपरायविषैं जिनकी व्युच्छित्ति भई ऐसे पंच ज्ञानावरण च्यारि दर्शनावरण पांच अंतराय मिलि घातियनकी चौदह ॥ ४०२ ॥

**तेजदुगं वण्णचऊ थिरसुहजुगलगुरुणिमिणधुवउदया ।**

## सोदयबंधा सेसा बासीदा उभयबंधाओ ॥४०३॥

तेजोद्विकं वर्णचत्वारि स्थिरशुभयुगलागुरुनिर्माणध्रुवोदयाः ।
स्वोदयबंधाः शेषाः द्व्यशीतिरुभयबंधाः ॥ ४०३ ॥

जी० प्र०—तैजसद्विकं वर्णचतुष्कं स्थिरद्विकशुभद्विकागुरुलघुनिर्माणानीति ध्रुवोदयाश्च मिलित्वा सप्तविंशतिः स्वोदयबंधा भवंति । आसां बंधः स्वोदयेनैव, उदयः अबंधेऽपि स्यात् । शेषाः पंचदर्शनावरणद्विवेदनीयपंचविंशतिमोहनीयतिर्यग्मनुष्यायुस्तिर्यग्मनुष्यगतिपंचजात्यौदारिकतदंगोपांग षट्संहननषट्संस्थानतिर्यग्मनुष्यानुपूर्व्योपघातपरघातातपोद्योतोच्छ्वासविहायोगतिद्विकत्रसद्विकबादरद्विकपर्याप्तद्विकप्रत्येकसाधारणसुभगद्विकसुस्वरद्वि-कादेयद्विकयशस्कीर्तिद्विकगोत्रद्विकानि द्व्यशीतिप्रकृतयः उभयोदयबंधा भवंति ॥ ४०३ ॥ तृतीयप्रश्नत्रयप्रकृतीर्गाथाचतुष्टयेनाह—

सं० चं०—तैजस कार्माण २ वर्णादिक च्यारि ४ स्थिर आस्थिर २ शुभ अशुभ २ अगुरु लघु १ निर्माण १ ए बारह प्रकृति ध्रुवोदय हैं इनका निरंतर उदय पाइए हैं। इनविषैं पूर्वोक्त पंद्रह मिलाएं सत्ताईस प्रकृति भई ते ए स्वोदय हैं अपना संबंधी उदय होतैं संतैही इनका बंध हो है। बहुरि इनका उदय है सो इनका बंध न होतैं भी हो है जैसैं चौदह प्रकृतिनिका बंध तो दशवां गुण स्थान पर्यंत है उदय बारह्वां पर्यंत है ऐसैं अन्य प्रकृतिनिका भी जानना। बहुरि अवशेष पंच निद्रा ५ दोय वेदनीय २ मोहनी पचीस २५ तिर्यंच मनुष्य आयु २ तिर्यंच मनुष्यगति २ जाति पांच ५ औदारिक शरीर वा अंगोपांग २ छह संहनन ६ छह संस्थान ६ तिर्यंच मनुष्य आनुपूर्वी २ उपघात १ परघात १ आतप १ उद्योत १ उश्वास १ विहायोगति द्विक २ त्रसद्विक २ वादर द्विक २ पर्याप्तद्विक २ प्रत्येक १ साधारण १ सुभगद्विक २ सुस्वरद्विक २ आदेय द्विक २ यशस्कीर्तिद्विक २ गोत्रद्विक २ ए बियासी प्रकृति उभयोदयबंधी हैं इनका उदय होतैं संतैं भी इनका बंध हो है अर इनका उदय न होतैं भी इनका बंध हो है ॥ ४०३ ॥ आगैं तीजे तीन प्रश्ननिकी प्रकृति च्यारि गाथानिकरि कहै हैं—

## सत्तेताल धुवावि य तित्थाहाराउगा णिरंतरगा ।

**णिरयदुजाइचउक्कं संहदिसंठाणपणपणगं ॥४०४॥**
**दुग्गमणादावदुगं थावरदसगं असादसंढित्थि ।**
**अरदीसोगं चेदे सांतरगा होंति चोत्तीसा ॥४०५॥जुम्मं ।**

सप्तचत्वारिंशत् ध्रुवा अपि च तीर्थाहारायुष्का निरंतरका ।
निरयद्विजातिचतुष्कं संहतिसंस्थानपंचपंचकं ॥ ४०४ ॥
दुर्गमनातापद्विकं स्थावरदशकमसातषंढस्त्री ।
अरतिः शोकं चैताः सांतरका भवंति चतुस्त्रिंशत् ॥ ४०५ ॥

जी० प्र०—पंचज्ञानावरणनवदर्शनावरणपंचांतरायमिथ्यात्वषोडशकषायभयद्विकतैजसद्विकागुरुलघुद्विकनिर्माणवर्णचतुष्काणीति सप्तचत्वारिंशद् ध्रुवोदयाः । तीर्थमाहारकद्विकमायुश्चतुष्कं चेति चतुःपंचाशत्प्रकृतयो निरंतरबंधा भवंति । नरकद्विकमेकेंद्रियादिजातिचतुष्कं पंचसंहननानि पंचसंस्थानान्यप्रशस्तविहायोगतिरातपोद्योतौ स्थावरदशकमसातं स्त्रीपंढवेदौ अरतिः शोकश्चेति चतुस्त्रिंशत्सांतरबंधा भवंति ॥ ४०४–४०५ ॥

स० चं०—पांच ज्ञानावरण ५ नव दर्शनावरण ९ पांच अतराय ५ मिथ्यात्व १ सोलह कषाय १६ भय जुगुप्सा २ तैजस कार्माण २ अगुरुलघु द्विक २ निर्माण १ वर्णादिक च्यारि ४ ए सैंतालीस प्रकृतिनिका अपनी अपनी व्युच्छित्ति पर्यंत सदा उदय पाइए तातैं ध्रुवोदयी ध्रुवबंधी हैं अर तीर्थंकर १ आहारकद्विक २ आयु च्यारि ४ ए सात मिलिकरि चौबीस प्रकृति भई ते निरंतर बंधी हैं। तहां सैंतालीस प्रकृतिनिका तो व्युच्छित्तितैं पहिलैं समय समय निरंतर बंध सदा पाइए अर तीर्थंकर आहारकका प्रारंभ भएं पीछैं जिन गुणस्थाननिविषैं इनका बंध पाइए तहां निरंतर समय २ बंध पाइए है। बहुरि आयुका जिस कालविषैं आयु बंध होना योग्य है तहां आयु बंध भए पीछैं तिस कालविषैं समय समय निरंतर बंध है तातैं इनकौं निरंतरबंधी कही है। बहुरि नरक गति वा आनुपूर्वी २ एकेंद्रि-

यादिक च्यारि जाति ४ वज्रवृषभ नाराच विना पांच संहनन ५ समचतुरस्र विना पांच संस्थान ५ अप्रशस्त विहायोगति १ आतप उद्योत २ स्थावर सूक्ष्म अपर्याप्त साधारण अस्थिर अशुभ दुर्भग दुस्वर अनादेय अयशस्कीर्ति ए स्थावर दशक १० असाता वेदनीय १ स्त्री नपुंसक वेद २ अरति १ शोक १ ए चौंतीस प्रकृति सांतरबंधी हैं। जैसें किसी समय नरक गतिका बंध होइ किसी समय विषें अन्य गतिनिका बंध होइ । जातिविषें किसी समय विषें एकेंद्री जातिका बंध होइ किसी समय बेंद्रियादिक जातिका बंध होइ इत्यादिक ऐसें ए प्रकृति सांतरबंधी जाननी ॥ ४०४—४०५ ॥

**सुरणरतिरियोरालियवेगुव्वियदुगपसत्थगदिवज्जं ।**
**परघाददुसमचउरं पंचिंदिय तसदसं सादं ॥४०६॥**
**हस्सरदिपुरिसगोददु सप्पडिवक्खम्मि सांतरा होंति ।**
**णट्ठे पुण पडिवक्खे णिरंतरा होंति बत्तीसा ॥४०७॥जुम्मं ।**

सुरनरतिर्यगौरालिकवैगूर्विकद्विकप्रशस्तगतिवज्रं ।
परघातद्विसमचतुरस्रं पंचेंद्रियं त्रसदश सातं ॥ ४०६ ॥
हास्यरतिपुरुषगोत्रद्विकं सप्रतिपक्षे सांतरा भवंति ।
नष्टे पुनः प्रतिपक्षे निरंतरा भवंति द्वात्रिंशत् ॥ ४०७ ॥

जी० प्र०—सुरद्विकं मनुष्यद्विकं तिर्यग्द्विकं औदारिकद्विकं वैक्रियिकद्विकं प्रशस्तविहायोगतिर्वज्रवृषभनाराचं परघातोच्छ्वासौ समचतुरस्रसंस्थानं पंचेंद्रियं त्रसबादरपर्याप्तप्रत्येकस्थिरशुभसुभगसुस्वरादेययशस्कीर्तयः सातं हास्यरती पुंवेदो गोत्रद्विकं चेति द्वात्रिंशत्प्रकृतयः सप्रतिपक्षे सांतरा भवंति । तस्मिन्नष्टे निरंतरोदयबंधा भवति । तत्र सुरद्विकं नरकतिर्यग्मनुष्यद्विकैर्मिथ्यादृष्टौ, तिर्यग्मनुष्यद्विकाभ्यां सासादने, मनुष्यद्विकेन मिश्रासंयत-

योश्च सप्रतिपक्षं, उपर्यपूर्वकरणषष्ठभागांतं भोगभूमौ च निःप्रतिपक्षं । मनुष्यद्विकं 'सदरसहस्सारगोत्तितिरियदुगं' इत्यानतादिकल्पेषु निःप्रतिपक्षं । नीचैर्गोत्रं तिर्यग्द्विकं च सप्तमपृथिव्यां तेजोवातकायिकयोश्च निःप्रतिपक्षं । औदारिकद्विकं नरकदेवगत्योर्निष्प्रतिपक्षं । वैक्रियिकद्विकं नरतिर्यगसंयतादौ भोगभूमौ च निःप्रतिपक्षं । प्रशस्तविहायोगतिरप्रशस्तविहायोगतेः सासादने बंधच्छेदान्मिश्राद्यपूर्वकरणषष्ठभागपर्यंतं निष्प्रतिपक्षा । वज्रऋषभनाराचं मिथ्यादृष्टिसासादनयोः सप्रतिपक्षं, मिश्रासंयतयोर्निष्प्रतिपक्षं । परघातोच्छ्वासद्वयं अपर्याप्तेनैव सप्रतिपक्षं, अपर्याप्तस्य मिथ्यादृष्टौ बंधच्छेदात् परघातोच्छ्वासद्वयं सासादनाद्यपूर्वकरणषष्ठभागपर्यंतं निःप्रतिपक्ष । आतपः मिथ्यादृष्टावपर्याप्तबंधे पर्याप्तेन निःप्रतिपक्षः । समचतुरस्रं मिश्राद्यपूर्वकरणषष्ठभागपर्यंतं निःप्रतिपक्षं । पंचेंद्रियं मिथ्यादृष्टौ सप्रतिपक्षं, सासादनाद्यपूर्वकरणषष्ठभागपर्यंतं निःप्रतिपक्षं । त्रसबादरपर्याप्तप्रत्येकानि मिथ्यादृष्टौ स्थावरसूक्ष्मापर्याप्तसाधारणशरीराणां बंधात्सप्रतिपक्षाणि, उपर्यपूर्वकरणषष्ठभागपर्यंतं निष्प्रतिपक्षाणि । स्थिरशुभयशस्कीर्तयः प्रमत्तपर्यंतमस्थिराशुभायशस्कीर्तीनां बंधात्सप्रतिपक्षाः, उपर्यपूर्वकरणषष्ठभागपर्यंतं निष्प्रतिपक्षाः । यशस्कीर्तिस्तु सूक्ष्मसांपरायपर्यंतं निःप्रतिपक्षा । सुभगसुस्वरादेयानि सासादनपर्यंतं दुर्भगत्रयबंधात् सप्रतिपक्षाणि उपर्यपूर्वकरणषष्ठभागपर्यंतं निःप्रतिपक्षाणि । सातवेदनीयं प्रमत्तपर्यंतमसातबंधात्सप्रतिपक्षं, उपरि सयोगपर्यंतं निःप्रतिपक्षं । हास्यरतिद्वयं प्रमत्तपर्यंतमरतिशोकबंधात्सप्रतिपक्षं, उपर्यपूर्वकरणचरमसमयपर्यंतं निष्प्रतिपक्षं । पुंवेदः सासादनपर्यंतं सप्रतिपक्षः, मिथ्यादृष्टौ षंढस्त्रीवेदयोः सासादने स्त्रीवेदस्य च बंधात् उपर्यनिवृत्तिकरणसवेदभागपर्यंतं निःप्रतिपक्षः । उच्चैर्गोत्रं सासादनपर्यंतं नीचैर्गोत्रबंधात्सप्रतिपक्षं, उपरि सूक्ष्मसांपरायपर्यंतं निःप्रतिपक्षं ॥ ४०६–४०७ ॥ इतिनवप्रश्नप्रथमचूलिका व्याख्याता ।

स० चं०—देवगति वा आनुपूर्वी मनुष्यगति वा आनुपूर्वी तिर्यंचगति वा आनुपूर्वी औदारिक शरीर वा अंगोपांग वैक्रियिक शरीर वा अंगोपांग प्रशस्त विहायोगति १ वज्रवृषभ नाराच १ परघात उश्वास समचतुरस्र संस्थान १ पंचेंद्री १ त्रस बादर पर्याप्त प्रत्येक स्थिर शुभ सुभग सुस्वर आदेय यशस्कीर्ति ए त्रस दशक १० साता वेदनीय १ हास्य १ रति १ पुरुषवेद १ गोत्रद्विक २ ए बत्तीस प्रकृति सांतर वा निरंतर उभय बंधी हैं । तहां प्रतिपक्षी होतें संतें सांतर बंधी हैं प्रतिपक्षी जहां नाहीं तहां निरंतर बंधी हैं । जैसें अन्यगतिका जहां बंध पाइए तहां तौ देवगति सप्रतिपक्षी है सो तहां कोई समय देवगतिका बंध होइ कोई समय अन्य गतिका बंध होइ तातें सांतर बंधी है । बहुरि जहां अन्य गतिका बंध नाहीं केवल देवगतिका ही बंध है तहां देवगति निष्प्रतिपक्षा है सो तहां समय समय देवगतिही का बंध पाइए तातें निरंतरबंधी है तातें देवगतिकौं उभयबंधी कहिए ऐसैंही अन्य प्रकृतिनिकैं उभय बंध जानना । अब ए प्रकृति सप्रतिपक्षी कही हैं निःप्रतिपक्षी कहा है सो कहिए है—

देवगति वा आनुपूर्वी हैं सो मिथ्यादृष्टिविषै तो नरक तिर्यंच मनुष्यका द्विककरि, सासादनविषैं तिर्यंच मनुष्य का द्विककरि, मिश्र असंयतविषैं मनुष्यका द्विककरि सप्रतिपक्ष है। ऊपरि अपूर्वकरणका छठाभाग पर्यंत वा भोगभूमिविषैं केवल देवाद्विकहीका बंध है तातैं तहां निष्प्रतिपक्ष है। बहुरि मनुष्याद्विक है सो 'सदरसहस्सारगोत्ति तिरियदुगं' इस वचनतैं आनत आदि स्वर्ग वा ग्रैवेयकादिविषैं निःप्रतिपक्ष है। बहुरि नीच गोत्र अर तिर्यंच द्विक ये सातवीं नरक पृथ्वी विषैं वा तेजोकायिक वातकायिक विषैं निःप्रतिपक्ष हैं बहुरि औदारिकद्विक है सो नारकदेवगतिविषैं निष्प्रतिपक्ष है बहुरि उच्चगोत्र अर वैक्रियिकद्विक ए मनुष्य तिर्यंच असंयतादिकविषैं वा भोग भूमिविषैं निष्प्रतिपक्ष हैं। बहुरि प्रशस्त विहायोगति है सो अप्रशस्त विहायोगतिकी सासादनहीमैं बंधव्युच्छित्ति भई तातैं मिश्रादिक अपूर्वकरण का छठा भाग पर्यंत निःप्रतिपक्ष है बहुरि वज्रवृषभ नाराच मिथ्यादृष्टि सासादन विषैं तो सप्रतिपक्ष है मिश्र असंयतविषैं निष्प्रतिपक्ष है। बहुरि परघात उस्वास ए अपर्याप्त अपेक्षा सप्रतिपक्ष हैं अपर्याप्त प्रकृतिकी साथि इनका बंध न हो है। अर अपर्याप्त प्रकृतिकी मिथ्यादृष्टिविषैं ही व्युच्छित्ति भई तातैं परघात उस्वास सासादनादिक अपूर्वकरणका छठा भागपर्यंत निष्प्रतिपक्ष हैं। बहुरि आतप मिथ्यादृष्टिविषै अपर्याप्त प्रकृतिका बंध होतैं सप्रतिपक्षी है जातैं अपर्याप्तका बंध होतैं याका बंध न हो है। बहुरि बंधै है पर्याप्त अपेक्षा निष्प्रतिपक्ष है। बहुरि समचतुरस्र संस्थान मिश्रादिक अपूर्वकरणका छठा भागपर्यंत निष्प्रतिपक्ष है। पंचेंद्रिय प्रकृति मिथ्यादृष्टिविषैं सप्रतिपक्ष है। सासादनादिक अपूर्वकरणका छठा भागपर्यंत निष्प्रतिपक्ष है। बहुरि त्रस बादर पर्याप्त प्रत्येक ए च्यारि मिथ्यादृष्टिविषै स्थावर सूक्ष्म अपर्याप्त साधारणका भी बंध है तातैं तहां सप्रतिपक्ष हैं। ऊपरि अपूर्वकरणका छठाभागपर्यंत निष्प्रतिपक्ष हैं। बहुरि स्थिर शुभ यशस्कीर्ति ए तीन प्रमत्तपर्यंत अस्थिर अशुभ अयशस्कीर्तिका बंध है तातैं तहां सप्रतिपक्ष हैं। ऊपरि अपूर्व करण का छठा भागपर्यंत निःप्रतिपक्ष हैं तहां यशस्कीर्ति सूक्ष्मसांपरायपर्यंत निष्प्रतिपक्ष है बहुरि सुभग सुस्वर आदेय है सो सासादनपर्यंत दुर्भगादिक तीनका बंध है तातैं तहां सप्रतिपक्ष है। बहुरि मिश्रादिक अपूर्वकरणका छठाभाग पर्यंत निष्प्रतिपक्ष हैं बहुरि सातावेदनीय है

सो प्रमत्तपर्यंत असाताका बंध है तातैं सप्रातिपक्ष है। ऊपरि सयोगीपर्यंत निष्प्रतिपक्ष है। बहुरि हास्य रति ए दोऊ प्रमत्त पर्यंत अरति शोकका बंध है तातैं तहां सप्रतिपक्ष हैं। ऊपरि अपूर्वकरणका अंतसमय पर्यंत निष्प्रातिपक्ष हैं। बहुरि पुरुषवेद सासादन पर्यंत सप्रतिपक्ष है जातैं मिथ्यादृष्टिविषैं नपुंसक स्त्रीवेदका अर सासादनविषैं स्त्रीवेदका भी बंध है। ऊपरि अनिवृत्ति करणका सवेदभाग पर्यंत निष्प्रतिपक्ष है। बहुरि उच्चगोत्र सासादनपर्यंत नीचगोत्रका बंध है तातैं तहां सप्रतिपक्ष है। ऊपरि सूक्ष्मसांपराय पर्यंत निष्प्रातिपक्ष है। ऐसैं जहां स्वजाति अन्यप्रकृतिका बंध पाइए तहां सप्रतिपक्ष कहिए तहां सांतरबंधी है। बहुरि जहां केवल आपहीका बंध पाइए तहां निष्प्रतिपक्षी कहिए सो तहां निरंतरबंधी है। ऐसैं उभयबंधी प्रकृति जाननी॥४०६–४०७॥इति नवप्रश्नचूलिका समाप्ता।

अथ पंचभागहारचूलिका।

**जत्थ वरणेमिचंदो महणेण विणा सुणिम्मलो जादो।**
**सो अभयणंदिणिम्मलसुओवही हरउ पावमलं॥४०८॥**

यत्र वरनेमिचंद्रो मथनेन विना सुनिर्मलो जातः।
स अभयनंदिनिर्मलश्रुतोदधिर्हरतु पापमलं॥ ४०८ ॥

जी० प्र०——यत्र वरनेमिचंद्रो मथनेन विनापि सुनिर्मलो जातः सोऽभयनंदिनिर्मलश्रुतोदधिर्भव्यजनानां पापमलं हरतु ॥ ४०८ ॥

सं० च०–जिसविषैं उत्कृष्ट नेमिचंद्र, मथन विना ही निर्मल भया सो अभयनंदीका निर्मल शास्त्रसमुद्र है सो जीवनिके पापमलको दूरि करो। भावार्थ–लोकोक्ति ऐसी है जो समुद्र मथिकरि चंद्रमा निकास्या सो अभयनंदि नामा आचार्यका उपदेश्या शास्त्र समुद्रविषै विनाही मथन कीए नेमिचंद्र आचार्यरूपी चंद्रमा निर्मल प्रगट भया वहुत तिस शास्त्रका अभ्यास न कीया थोरे ही अभ्यासतैं निर्मल भया ऐसा निर्मलताकौं कारण सो शास्त्र समुद्र है सो सब जीवनिके पाप मलकौं हरो ऐसा आशीर्वादात्मक मंगल इहां कीया है॥ ४०८ ॥

उव्वेलणविज्झादो अधापवत्तो गुणो य सव्वो य ।
संकमादि जेहिं कम्मं परिणामवसेण जीवाणं ॥४०९॥

उद्वेल्लनविध्यातः अधःप्रवृत्तः गुणश्च सर्वश्च ।
संक्रामति यैः कर्म परिणामवशेन जीवानां ॥ ४०९ ॥

जी० प्र०—यैः शुभाशुभं कर्म संसारिजीवानां परिणामवशेन संक्रामति परप्रकृतिरूपेण परिणमति, ते भागहाराः उद्वेल्लनविध्यातावधःप्रवृत्त-गुणसर्वसंक्रमनामानः पंच संभवंति ॥ ४०९ ॥ संक्रमस्वरूपमाह—

सं० चं०—जिन भागहारनिकरि शुभकर्म वा अशुभकर्म संमारी जीवनिकैं अपने परिणामनिके वशतैं संक्रमण करैं अन्य प्रकृतिरूप होइकरि परिणमै ते भागहार पंच प्रकार हैं—उद्वेलन १ विध्यात २ अधःप्रवृत्त ३ गुणसंक्रम ४ सर्वसंक्रम ५ ए पंच भागहारनिके नाम हैं। भावार्थ—जो उद्वेलन प्रकृति है ताके जितने परमाणु हैं तिनकौं उद्वेलन नामा भागहारका जो प्रमाण ताका भाग दीए जो प्रमाण आवै तितनी परमाणू जहां अन्य प्रकृतिरूप होइ परिणमै तहां उद्वेलन जानना। ऐसैं ही अन्य भागहारनिका स्वरूप जानना। इनका प्रमाण आगैं कहैंगे ॥ ४०९ ॥ संक्रमणका स्वरूप कहैं हैं—

बंधे संकामिज्जादि णोबंधे णत्थि मूलपयडीणं ।
दंसणचरित्तमोहे आउचउक्के ण संकमणं ॥४१०॥

बंधे संक्रामति नोबंधे नास्ति मूलप्रकृतीनां ।
दर्शनचारित्रमोहे आयुश्चतुष्के न संक्रमणं ॥ ४१० ॥

जी० प्र०—बंधे बध्यमानमात्रे संक्रामति इत्ययमुत्सर्गविधिः क्वचिदबध्यमानेऽपि संक्रमात्, नोबंधे अबंधे न संक्रामति इत्यनर्थकवचनाद्दर्शनमोह-

नीयं विना शेषं कर्म बध्यमानमात्रे एव संक्रामतीति नियमो ज्ञातव्यः । मूलप्रकृतीनां परस्परं संक्रमणं नास्ति उत्तरप्रकृतीनामस्तीत्यर्थः । तत्रापि दर्शनचारित्रमोहयोः चतुर्णामायुषां च परस्परं संक्रमणं नास्ति ॥ ४१० ॥

सं० चं०—बंधे कहिए जिस प्रकृतिका बंध होइ तिस प्रकृतिविषैं संक्रमण होइ अन्य प्रकृति तद्रूप होइ परिणमै है यहु सामान्य कथन है जातै कहीं जाका बंध नाहीं तिसविषैं भी संक्रमण हो है । बहुरि 'नो बंधे' कहिए जाका बंध नाहीं तिहिविषैं नाहीं संक्रमण करै है । ऐसा वचन कहनेका अभिप्राय यहु है-जो दर्शन मोहनी विना अवशेष प्रकृति जाका बंध होइ तिहिविषैं संक्रमण हो है ऐसा नियम जानना । बहुरि मूल प्रकृतिके परस्पर संक्रमण नाहीं है । ज्ञानावरण दर्शनावरणादिक रूप न हो है इत्यादिक जानना । बहुरि उत्तर प्रकृतिविषैं संक्रमण है । ज्ञानावरणकी पंच प्रकृतिनिविषैं परस्पर संक्रमण पाइए ऐसैं सबनिविषैं जानना तहां भी दर्शनमोह अर चारित्र मोहविषैं परस्पर संक्रमण नाहीं है । दर्शन मोहकी प्रकृति चारित्र मोहकी प्रकृति रूप होइ परिणमैं नाहीं चारित्रमोहकी प्रकृति दर्शन मोहकी रूप होइ परिणमैं नाहीं । बहुरि च्यारि आयु तिनकैं परस्पर संक्रमण नाहीं देवायु मनुष्यायु आदि रूप होइ न परिणमैं इत्यादि ऐसैं संक्रमणका स्वरूप जानना ॥ ४१० ॥

**सम्मं मिच्छं मिस्सं सगुणट्ठाणम्मि णेव संकमदि ।**
**सासणमिस्से णियमा दंसणतियसंकमो णत्थि ॥ ४११ ॥**

सम्यं मिथ्यं मिश्रं स्वगुणस्थाने नैव संक्रामति ।
सासनमिश्रे नियमाद्दर्शनत्रिकसंक्रमो नास्ति ॥ ४११ ॥

जी० प्र०—सम्यक्त्वं मिथ्यात्वं मिश्रं च स्वस्वगुणस्थाने एव न संक्रामति, सासादनमिश्रयोर्नियमेन दर्शनमोहत्रयस्य संक्रमणं नास्ति । असंयतादिचतुर्ष्वस्तीत्यर्थः ॥ ४११ ॥

स० चं०—सम्यक्त्व मोहनी मिथ्यात्व मोहनी मिश्रमोहनी अपना अपना असंयतादिक वा मिथ्यादृष्टि वा

मिश्र गुणस्थानविषैं संक्रमण नाहीं करै हैं। बहुरि सासादन अर मिश्रविषैं नियमकरि तीनों ही दर्शन मोहका संक्रमण नाहीं असंयतादिक च्यारि गुणस्थानविषैं संक्रमण है ॥ ४११ ॥

**मिच्छे सम्मिस्साणं अधापवत्तो मुहुत्तअंतोत्ति।**
**उव्वेलणं तु तत्तो दुचरिमकंडोत्ति णियमेण ॥४१२॥**

मिथ्ये सम्यग्मिश्रयोरधःप्रवृत्तो मुहूर्तांतरिति।
उद्वेलनं तु ततो द्विचरमकांड इति नियमेन ॥ ४१२ ॥

जी० प्र०—मिथ्यात्वे प्राप्ते सम्यक्त्वमिश्रप्रकृत्योरधःप्रवृत्तसंक्रमोऽतर्मुहूर्तपर्यंतं वर्तते । तु पुनः—उद्वेलनभागहारसंक्रमो द्विचरमकांडपर्यंतं वर्तते नियमेन। तत्राधःप्रवृत्तसंक्रमः फालिरूपेण, उद्वेलनसंक्रमः कांडकरूपेण वर्तते ॥ ४१२ ॥

स० चं०—मिथ्यात्वकौं प्राप्त होतैं संतैं सम्यक्त्व मोहनी अर मिश्रमोहनी इनकैं अधः प्रवृत्त नामा संक्रमण अंतर्मुहूर्त पर्यंत प्रवर्तै है बहुरि उद्वेलना भागहार नामा संक्रम उपांत कांडक पर्यंत वर्तै है नियमकरि। तहां अधः प्रवृत्त संक्रम फालिरूप करि वर्तै है । उद्वेलना संक्रम कांडकरूप करि वर्तै है । एक समय विषैं संक्रमण होइ सो फालि कहिए। बहुत समय समुदायविषैं संक्रमण होइ सो कांडक कहिए इनका विशेष वर्णन आगैं इस भाषाविषैं लब्धिसार क्षपणासार अनुसारि कथन लिखेंगे तहां जानना ॥ ४१२ ॥

**उव्वेलणपयडीणं गुणं तु चरिमम्हि कंडये णियमा।**
**चरिमे फालिम्मि पुणो सव्वं च य होदि संकमणं ॥४१३॥**

उद्वेलनप्रकृतीनां गुणं तु चरमे कांडके नियमात्।
चरमे फालौ पुनः सर्वं च भवति संक्रमणं ॥ ४१३ ॥

जी० प्र०—उद्वेल्लनप्रकृतीना द्विचरमकांडकपर्यंतमुद्वेल्लनसंक्रमणं, चरमकांडके तु पुनः नियमेन गुणसंक्रमणं । चरमफालौ पुनः सर्वसंक्रमणं चास्ति तेन सम्यक्त्वमिश्रप्रकृत्योरुद्वेल्लनप्रकृतित्वाच्चरमकांडके गुणसंक्रमणं चरमफालौ सर्वसंक्रमणं च सिद्धं । संदृष्टिः—




करणपरिणामेन विना कर्मपरमाणूनां परप्रकृतिरूपेण निक्षेपणमुद्वेल्लनसंक्रमणं नाम । विध्यातविशुद्धिकस्य जीवस्य स्थित्यनुभागकांडकगुणश्रेण्यादिपरिणामेष्वतीतेषु प्रवर्तनाद्विध्यातसंक्रमणं नाम । बंधप्रकृतीनां स्वबंधसंभवविषये यः प्रदेशसंक्रमः तदधःप्रवृत्तसंक्रमणं नाम । प्रतिसमयमसंख्येयगुणश्रेणिक्रमेण यत्प्रदेशसंक्रमणं तद् गुणसंक्रमणं नाम । चरमकांडकचरमफालेः सर्वप्रदेशाग्रस्य यत्संक्रमणंतत्सर्वसंक्रमणं नाम॥४१३॥ सर्वसंक्रमणप्रकृतिस्थतिर्यगेकादशपाह—

स० चं०—जे उद्वेलन प्रकृति हैं तिनके द्विचरम कांडक पर्यंत तौ उद्वेलन संक्रम है बहुरि अंतका कांडकविषैं नियमकरि गुण संक्रम हैं । बहुरि अंतफालिविषैं सर्व संक्रमण है तातैं सम्यक्त्व मोहनी अर मिश्रमोहनी भी उद्वेलन प्रकृति हैं सो इनके भी चरम कांडकविषैं गुणसंक्रमण अर चरम फालिविषैं सर्व संक्रमण सिद्ध भया । इहां पंच प्रकार संक्रमणका स्वरूप कहिए हैं—

जो अधःप्रवृत्त आदि तीन करण रूप परिणाम विना ही कर्म प्रकृतिके परमाणूनिका अन्य प्रकृति रूप परणमना सो उद्वेलन संक्रमण है । बहुरि विध्यातविशुद्धकस्य कहिए मंद है विशुद्धता जाकैं ऐसा जो जीव ताकैं स्थिति अनुभागके घटावने रूप कांडक वा गुणश्रेणि आदि परिणाम तिनकौं होइ गए संतैं जो प्रवर्तैं सो विध्यात संक्रमण है । बहुरि बंधरूप भई जे प्रकृति तिनका अपने बंध विषैं संभवती प्रकृतिनिविषैं परमाणूनिका जो संक्रमण होना सो अधःप्रवृत्त संक्रमण है । बहुरि समय समय प्रति जहां श्रेणी जो पंक्ति तींहि रूप असंख्यात असंख्यात गुणे परमाणू अन्य प्रकृति रूप होइ परिणमैं सो गुणसंक्रमण है । बहुरि अंतका कांडका जो अंतका

फालि सर्व प्रदेशानिविषैं जो पीछैं ही पीछैं अन्य प्रकृति रूप न भया ऐसा परमाणू तिसका जो अन्य प्रकृति रूप होना सो सर्वसंक्रमण है। ऐसैं पंच संक्रमण जानने ॥ ४१३ ॥ आगैं सर्व संक्रमण प्रकृतिनिविषैं तिर्यक् एकादश है ताकौं कहै हैं—

**तिरियदुजाइचउक्कं आदावुज्जोवथावरं सुहुमं ।**
**साहारणं च एदे तिरियेयारं मुणेयव्वा ॥४१४॥**

तिर्यग्द्विजातिचतुष्कमातापोद्योतस्थावरं सूक्ष्मं ।
साधारणं चैताः तिर्यगेकादश मंतव्याः ॥ ४१४ ॥

जी० प्र०—तिर्यग्द्वयमाद्यजातिचतुष्कमातपः उद्योतः स्थावरः सूक्ष्मं साधारणं चेत्येता एकादश तिर्यक्ष्वेवोदयात्तिर्यगेकादश इति संज्ञाः स्युः ४१४ ॥ अथोद्वेल्लनप्रकृतयः काः ? इति चेदाह—

स० चं०—तिर्यंच गति वा आनुपूर्वी २ एकेंद्रियादिक जाति च्यारि ४ आतप १ उद्योत १ स्थावर १ सूक्ष्म १ साधारण १ इन ग्यारह प्रकृतिनिका तिर्यंच ही विषैं उदय है। तातैं इनका तिर्यगेकादश नाम जानना ॥ ४१४ ॥ आगैं उद्वेलना प्रकृति कहै हैं—

**आहारदुगं सम्मं मिस्सं देवदुगणारयचउक्कं ।**
**उच्चं मणुदुगमेदे तेरस उव्वेलणा पयडी ॥४१५॥**

आहारद्विकं सम्यं मिश्रं देवद्विकनारकचतुष्कं ।
उच्चं मनुद्विकमेताः त्रयोदश उद्वेल्लनाप्रकृतयः ॥ ४१५ ॥

जी० प्र०—आहारकद्विकं सम्यक्त्वं मिश्रं देवद्विकं नारकचतुष्कमुच्चैर्गोत्रं मनुष्यद्विकं चेत्येतास्त्रयोदश उद्वेल्लनानामप्रकृतयः स्युः ॥ ४१५ ॥

स० चं०—आहारक द्विक २ सम्यक्त्व मोहनी १ मिश्रमोहनी १ देवद्विक २ नरकगति वा आनुपूर्वी वैक्रियिक शरीर वा अंगोपांग ए च्यारि उच्चगोत्र १ मनुष्यद्विक २ ए तेरह उद्वेलना प्रकृति हैं ॥ ४१५ ॥

**बंधे अधापवत्तो विज्झादं सत्तमोत्ति हु अबंधे ।**

**एत्तो गुणो अबंधे पयडीणं अप्पसत्थाणं ॥ ४१६ ॥**

बंधे अधःप्रवृत्तो विध्यातः सप्तम इति हि अबंधे ।

इतो गुणः अबंधे प्रकृतीनामप्रशस्तानां ॥ ४१६ ॥

जी० प्र०—प्रकृतीनां बंधे सति स्वस्वबंधव्युच्छित्तिपर्यंतमधःप्रवृत्तसंक्रमणः स्यात् न मिथ्यात्वस्य, सम्मं मिच्छं मिस्सं सगुणट्ठाणम्मि णेव संकमदीति निषेधात् । बंधव्युच्छित्तौ सत्यामसंयताद्यप्रमत्तपर्यंतं विध्यातसंक्रमणं स्यात् । इतः अप्रमत्तगुणस्थानादुपर्युपशांतकषायपर्यंतं बंधरहिताप्रशस्तप्रकृतीनां गुणसंक्रमणं स्यात् । ततोऽन्यत्रापि प्रथमोपशमसम्यक्त्वग्रहणप्रथमसमयादंतर्मुहूर्तपर्यंतं पुनः मिश्रसम्यक्त्वप्रकृत्योः पूरणकाले मिथ्यात्वक्षपणायामपूर्वकरणपरिणामान्मिथ्यात्वचरमकांडकद्विकचरमफालिपर्यंतं च गुणसंक्रमणं स्यात् । चरमफालौ सर्वसंक्रमणं स्यात् ॥ ४१६ ॥ ताः सर्वसंक्रमणप्रकृतीगह—

स० चं०—प्रकृतिनिके बंधकौं होतें संतै अपनी अपनी बंध व्युच्छित्ति पर्यंत अधःप्रवृत्त संक्रमण है तहां मिथ्यात्व का नाहीं है जातैं 'सम्मं मिच्छं मिस्सं' इत्यादि गाथाविषैं मिथ्यात्वका संक्रमण मिथ्यादृष्टि गुणस्थानविषैं निषेध कीया है अर मिथ्यात्वका बंध मिथ्यादृष्टिविषैं ही है तातैं मिथ्यात्वकौं नाहीं कह्या । बहुरि बंधकी व्युच्छित्तिकौं होत संतै असंयतादिक अप्रमत्त पर्यंत विध्यात नामा संक्रमण है । बहुरि यातैं अप्रमत्त गुणस्थानके ऊपरि उपशांत कषाय पर्यंत बंधरहित जे अप्रशस्त प्रकृति तिनकैं गुणसंक्रमण है तातैं अन्यत्र भी प्रथमोपशम सम्यक्त्वके ग्रहणका प्रथम समयतैं लगाय अंतर्मुहूर्त पर्यंत गुण संक्रमण है । बहुरि मिश्रमोहनी सम्यक्त्व मोहनीका पूरण कालविषै मिथ्यात्वकौं क्षय करने विषैं अपूर्व करण परिणाम है तातैं मिथ्यात्वका अंतका कांडकका द्विचरमफालिपर्यंत गुणसंक्रमण है चरम फालिविषैं सर्व सक्रमण है ॥ ४१६ ॥ तिन सर्व संक्रमण रूप प्रकृतिनिकौं कहैं हैं—

**तिरियेयारुव्वेल्लणपयडी संजलणलोहसम्ममिस्सूणा ।**
**मोहा थीणतिगं च य बावण्णे सव्वसंकमणं ॥ ४१७ ॥**

तिर्यगेकादशोद्वेल्लनप्रकृतयः संज्वलनलोभसम्याग्मिश्रोनाः ।
मोहाः स्त्यानत्रिकं च द्वापंचाशत् सर्वसंक्रमणं ॥ ४१७ ॥

जी० प्र०—प्रागुक्ततिर्यगेकादशोद्वेल्लनत्रयोदशसंज्वलनलोभसम्यक्त्वमिश्रवर्जितमोहनीयानि स्त्यानगृद्धित्रयं चेति द्वापंचाशत्प्रकृतिषु सर्वसंक्रमणं स्यात् ॥ ४१७ ॥ अथ प्रकृतीनां संक्रमणनियममाह—

स० चं०—पूर्वोक्त तिर्यगेकादशकी ग्यारह ११ उद्वेलना प्रकृति तेरह १३ संज्वलन लोभ सम्यक्त्व मिश्र इन तीन विना मोहनीयकी पचीस २५ स्त्यान गृद्ध्यादिक तीन ३ ए बावन प्रकृतिनिविषैं सर्व संक्रमण हो है ।४१७॥ आगैं प्रकृतिनिकै संक्रमणका नियम कहै हैं—

**उगुदालतीससत्तयवीसे एक्केक्कबारतिचउक्के ।**
**इगिचदुदुगतिगतिगचदुपणदुगदुगतिण्णि संकमणा ॥ ४१८ ॥**

एकोनचत्वारिंशत्त्रिंशत्सप्तकविंशे एकैकद्वादशत्रिचतुष्के ।
एकचतुर्द्विकत्रिकत्रिकचतुःपंचद्विकद्विकत्रयः संक्रमणाः ॥ ४१८ ॥

जी० प्र०—एकान्नचत्वारिंशत्त्रिंशत्सप्तविंशत्येकैकद्वादशत्रिचतुष्केषु क्रमेणैकचतुर्द्वित्रित्रिचतुःपंचद्विद्वित्रिसंक्रमा भवंति ॥ ४१८ ॥ ताः प्रकृतीः तासां संक्रमणानि च क्रमशो गाथासप्तकेनाह—

स० चं०—गुणतालीस प्रकृतिनिविषैं तीसविषैं सातविषैं वीसविषैं एकविषैं एकविषै बारहविषैं च्यारिविषैं च्यारिविषैं च्यारि विषैं अनुक्रमतैं एक च्यारि दोय तीन तीन च्यारि पांच दोय दोय तीन संक्रमण पाइए है ॥४१८॥ आगैं

तिन प्रकृतिनिकौं वा तिनके संक्रमणनिकौं क्रमतैं सात गाथानिकरि कहैं हैं—

**सुहुमस्स बंधघादी सादं संजलणलोहपंचिंदी।**
**तेजदुसमवण्णचऊ अगुरुगपरघादउस्सासं ॥४१९॥**
**सत्थगदी तसदसयं णिमिणुगुदाले अधापवत्तो दु।**
**थीणतिबारकसाया संढित्थी अरइ सोगो य ॥४२०॥**

सूक्ष्मस्य बंधघातिन्यः सातं संज्वलनलोभपंचेंद्रियं।
तेजोद्विसमवर्णचतुरगुरुकपरघातोच्छ्वासं ॥ ४१९ ॥
शस्तगतिः त्रसदशकं निर्माणमेकोनचत्वारिंशत्सु अधःप्रवृत्तस्तु।
स्त्यानत्रिद्वादशकषायाः षंढस्त्री अरतिः शोकश्च ॥ ४२० ॥

जी० प्र०—पंचचतुर्ज्ञानदर्शनावरणपंचांतरायाः सातं संज्वलनलोभः पंचेंद्रियं तैजसकार्मणे समचतुरस्रवर्णचतुष्कमगुरुलघुकं परघातः उच्छ्वासः प्रशस्तविहायोगतिस्त्रसबादरपर्याप्तप्रत्येकस्थिरशुभसुभगसुस्वरादेययशस्कीर्तयो निर्माणं चेत्येकान्नचत्वारिंशत्प्रकृतिष्वनुद्वेल्लनप्रकृतित्वान्नोद्वेल्लनसंक्रमणं। 'विज्झादं सत्तमोत्ति हु अबंधे' इत्यप्रमत्तगुणाभ्यंतरे बंधच्छेदाभावान्न विध्यातसंक्रमणं। 'एत्तो गुणो अबंधे' इति न गुणसंक्रमणं। प्रागुक्तबाधकाणां पाठाभावान्न सर्वसंक्रमणं तेनाधःप्रवृत्तसंक्रमणमेकमेव स्यात्। एवं सर्वप्रकृतीनां व्यतिरेकं विचारयेत्। मिथ्यात्वे बध्यमाने मिथ्यादृष्टावधःप्रवृत्तसंक्रमणं न, कुतः? सम्मं मिच्छं मिस्सं सगुणट्ठाणम्मि णेव संकमदीति निषेधात्। पुनः स्त्यानगृद्धित्रयं द्वादश कषायाः षंढस्त्रीवेदौ अरतिः शोकः- ॥ ४१९–४२० ॥

सं० चं०—पांच ज्ञानावरण ५ च्यारि दर्शनावरण ४ पंच अंतराय ५ सातावेदनीय १ संज्वलन लोभ १ पंचेंद्री १ तैजस कार्माण २ समचतुरस्र १ वर्णादिक च्यारि ४ अगुरुलघु १ परघात १ उस्वास १ प्रशस्त विहायोगति १ त्रस

वादर पर्याप्त प्रत्येक स्थिर शुभ सुभग सुस्वर आदेय यशस्कीर्ति ए दश १० निर्माण १ ए गुणतालीस प्रकृति उद्वेलन रहित हैं तातैं इनविषैं उद्वेलन संक्रमण नाहीं। बहुरि 'विज्झादं सत्तमोत्ति हु अबंधे' इस अनुसारतैं अप्रमत्त गुणस्थानके नीचें इनकी बंध व्युच्छित्ति नाहीं तातैं विध्यात संक्रमण भी इनविषैं नाहीं। बहुरि 'एत्तो गुणे अबंधे' इस अनुसारतैं गुण संक्रमण भी नाहीं बहुरि बावन प्रकृति सर्व संक्रमणरूप कहीं तिनविषैं ये प्रकृति न कहीं, तातैं इनविषैं सर्वसंक्रमण भी नाहीं तौ इन गुणतालीस प्रकृतिनिविषैं एक अधःप्रवृत्त नामा संक्रमण ही संभवै है ऐसैंही अन्य प्रकृतिनिविषैं संक्रमण कहिए है तहां भी विचार करि लेना। मिथ्यात्वकैं मिथ्यादृष्टि गुणस्थान विषैं अधःप्रवृत्त संक्रमण क्यों न कहो? ताका उत्तर—'सम्मं मिच्छं मिस्सं सगुणट्ठाणम्मि णेव संकमदि' इस गाथा करि पाहिली ही कह्या था सो जानना। बहुरि स्त्यानगृद्ध्यादिक तीन ३ बारह कषाय १२ नपुंसक स्त्री वेद २ अरति १ शोक १ और ॥ ४१९–४२० ॥ आगैं कहै हैं—

**तिरियेयारं तीसे उव्वेलणहीणचारि संकमणा।**
**णिद्दा पयला असुहं वण्णचउक्कं च उवघादे ॥ ४२१ ॥**
**सत्तण्हं गुणसंकममधापवत्तो य दुक्खमसुहगदी।**
**संहदिसंठाणदसं णीचापुण्णथिरछक्कं च ॥४२२॥**

तिर्यगेकादश त्रिंशत्सु उद्वेल्लनहीनचत्वारः संक्रमणाः।
निद्रा प्रचला अशुभं वर्णचतुष्कं च उपघातं ॥ ४२१ ॥
सप्तानां गुणसंक्रमोऽधःप्रवृत्तश्च दुःखमशुभगतिः।
संहतिसंस्थानं दश नीचपूर्णमस्थिरषट्कं च ॥ ४२२ ॥

जी० प्र०—तिर्यगेकादशं चेति त्रिंशत्प्रकृतिषूद्वेल्लनवर्जितचत्वारि संक्रमणानि स्युः। पुनः निद्रा प्रचला अशुभवर्णचतुष्कमुपघातश्चेति सप्तसु गुणसंक्रमणमधःप्रवृत्तसंक्रमणं च। असातवेदनीयमप्रशस्तविहायोगतिः, आद्यं विना पंच पंच संहननसंस्थानानि, नीचैर्गोत्रमपर्याप्तमस्थिराशुभदुर्भगदुःस्वरानादेयायशस्कीर्तय इति ॥ ४२१–४२२ ॥

स० चं०—तिर्यगेकादशकी ग्यारह ११ इन तीस प्रकृतिनिविषैं उद्वेलना विना च्यारि संक्रमण पाइए है। बहुरि निद्रा १ प्रचला १ अशुभ वर्णादिक च्यारि ४ उपघात १ इन सप्तनिविषैं गुण संक्रमण अर अधःप्रवृत्त संक्रमण ए दोय पाइए है। बहुरि असाता वेदनीय १ अप्रशस्त विहायोगति १ पहिला विना पांच संहनन पांच संस्थान १० नीचगोत्र १ अपर्याप्त १ अस्थिर अशुभ दुर्भग दुःस्वर अनादेय यशस्कीर्ति ए छह ६ ऐसैं वीस भई ॥

**वीसण्हं विज्झादं अधापवत्तो गुणो य मिच्छत्ते।**
**विज्झादगुणे सव्वं सम्मे विज्झादपरिहीणा ॥४२३॥**

विंशानां विध्यातोऽधःप्रवृत्तो गुणश्च मिथ्यात्वं।
विध्यातगुणौ सर्वः सम्यक्त्वे विध्यातपरिहीनाः ॥ ४२३ ॥

जी० प्र०—विंशतौ विध्याताधःप्रवृत्तगुणसंक्रमणानि, मिथ्यात्वे विध्यातगुणसर्वसंक्रमणानि, सम्यक्त्वप्रकृतौ विध्यातवर्जितानि चत्वारि॥४२३॥

स० चं०—तिन वीसनिविषैं विध्यात अधःप्रवृत्त गुणसंक्रमण ए तीन पाइए है बहुरि मिथ्यात्वविषैं विध्यात संक्रमण, गुण संक्रमण, सर्व संक्रमण ये तीन पाइये हैं। बहुरि सम्यक्त्व मोहनीयविषैं विध्यात विना च्यारि संक्रमण पाइए हैं ॥ ४२३ ॥

**सम्मविहीणुव्वेल्ले पंचेव य तत्थ होंति संकमणा।**
**संजलणातिये पुरिसे अधापवत्तो य सव्वो य ॥ ४२४ ॥**

सम्यग्विहीनोद्वेल्ये पंचैव च तत्र भवंति संक्रमणाः ।
संज्वलनत्रये पुरुषे अधःप्रवृत्तश्च सर्वश्च ॥ ४२४ ॥

जी० प्र०—सम्यक्त्वं विना द्वादशोद्वेल्लनप्रकृतिषु पंचैव संक्रमणानि भवंति । संज्वलनक्रोधमानमायापुंवेदेष्वधःप्रवृत्तः सर्वसंक्रमणं च। न चैषां बंधव्युच्छित्तौ गुणसंक्रमणप्राप्तिः सूत्रे द्वारद्वयस्यैव नियमात् ॥ ४२४ ॥

स० चं०— सम्यक्त्व मोहनी विना उद्वेलना प्रकृति बारह तिनविषैं पांचों संक्रमण पाइए है । बहुरि संज्वलन क्रोध मान माया ३ पुरुष वेद १ इन च्यारिनिविषैं अधःप्रवृत्त सर्व संक्रमण ए दोय पाइए है । इन प्रकृतिनिकैं बंध व्युच्छित्ति होतैं भी गुणसंक्रमणकी प्राप्ति नाहीं है ॥ ४२४ ॥

**ओरालदुगे वज्जे तित्थे विज्झादधापवत्तो य ।**
**हस्सरदिभयजुगुच्छे अधापवत्तो गुणो सव्वो ॥ ४२५ ॥**

औरालद्विके वज्रे तीर्थे विध्यातोऽधःप्रवृत्तश्च ।
हास्यरतिभयजुगुप्सायामधःप्रवृत्तो गुणः सर्वः ॥ ४२५ ॥

जी० प्र०—औदारिकद्विके वज्रवृषभनाराचे तीर्थे च विध्यातोऽधःप्रवृत्तश्च । तेषु प्रशस्तत्वाद् गुणसंक्रमणं नास्ति । तीर्थस्य नारकाभिमुखे नारकापर्याप्ते च मिथ्यादृष्टौ विध्यातोऽस्ति । हास्यरतिभयजुगुप्सास्वधःप्रवृत्तसंक्रमणं गुणसंक्रमणं सर्वसंक्रमणं च ॥ ४२५ ॥

स० चं०—औदारिक शरीर वा अंगोपांग वज्रवृषभनाराच १ तीर्थंकर १ इनविषैं विध्यात संक्रमण अधःप्रवृत्त संक्रमण ए दोय पाइए हैं । ए प्रशस्त प्रकृति हैं तातैं इन विषैं गुण संक्रमण नाहीं है इहां तीर्थंकरविषैं विध्यात संक्रमण कह्या है सो नरक जानेकों सन्मुख भया मनुष्य वा मरिकरि भया नारकी अपर्याप्त तिसमें मिथ्यादृष्टि जीवकैं जानना । बहुरि हास्य १ रति १ भय १ जुगुप्सा १ इन च्यारि विषैं अधःप्रवृत्त संक्रमण गुण संक्रमण सर्व संक्रमण ए तीन पाइए हैं । ऐसैं प्रकृतिनिविषैं सर्व संक्रमण कह्या ॥ ४२५ ॥

सम्मत्तूणुव्वेलणथीणतितीसं च दुक्खवीसं च ।
वज्जोरालदुतित्थं मिच्छं विज्झादसत्तट्ठी ॥ ४२६ ॥

सम्यक्त्वोनोद्वेल्लनस्त्यानत्रिंत्रिंशच्च दुःखविंशश्च ।
वज्रोरालद्वितीर्थं मिथ्यं विध्यातसप्तषष्टिः ॥ ४२६ ॥

जी० प्र०—सम्यक्त्वोनद्वादशोद्वेल्लनाः स्त्यानगृद्धित्रयादित्रिंशत्, असातादिविंशतिः, वज्रर्षभनाराचमौदारिकद्विकं तीर्थंकरत्वं मिथ्यात्वं चेति सप्तषष्टिः विध्यातसंक्रमणाः स्युः ॥ ४२६ ॥

स० चं०—सम्यक्त्व मोहनी विना बारह उद्वेलना प्रकृति १२ स्त्यानगृद्धित्रयादिक तीस ३० असाता वेदनीय आदि वीस वज्रवृषभनाराच १ औदारिक द्विक २ तीर्थंकर १ मिथ्यात्व १ ए सतसाठि प्रकृति विध्यात संक्रमण संयुक्त जाननी ॥ ४२६ ॥

मिच्छूणिगिवीससयं अधापवत्तस्स होंति पयडीओ ।
सुहुमस्स बंधघादिप्पहुदी उगुदालुरालदुगतित्थं ॥२७॥

मिथ्योनैकविंशशतमधःप्रवृत्तस्य भवंति प्रकृतयः ।
सूक्ष्मस्य बंधघातिप्रभृतयः एकोनचत्वारिंशदौरालद्विकतीर्थं ॥ ४२७ ॥

जी० प्र०—मिथ्यात्वोनाः एकविंशतिशतं अधःप्रवृत्तसंक्रमणप्रकृतयो भवंति । सूक्ष्मसांपरायस्य बंधघातिप्रभृत्येकान्नचत्वारिंशत् औदारिकद्विकं तीर्थंकरत्वं ॥ ४२७ ॥

स० चं०—मिथ्यात्व विना एकसौ इकईस प्रकृति अधःप्रवृत्त संक्रमण संयुक्त जाननी। बहुरि सूक्ष्मसांपरायविषैं जिनिका बंध ऐसी घातियानिकी चौदह प्रकृति आदि देकरि गुणतालीस ३९ औदारिक द्विक तीर्थंकर १ ॥४२७॥

बंध द्वितीयादिक समयनिविषै जहां होइ तहां अवस्थित बंध कहिए तातैं अवस्थित बंध तेतीस जानने॥ ४७० ॥

आगैं विशेष भुजाकारादिकनिकी संख्या कहै हैं—

**सत्तावीसाहियसयं पणदालं पंचहत्तरिहियसयं।**
**भुजगारप्पदराणि य अवट्ठिदाणिवि विसेसेण ॥४७१॥**

सप्तविंशाधिकशतं पंचचत्वारिंशत्पंचसप्तत्यधिकशतं।
भुजाकाराल्पतराणि च अवस्थितान्यपि विशेषेण ॥ ४७१ ॥

जी० प्र०—विशेषभुजाकाराः सप्तविंशतिशतं, अल्पतराः पंचचत्वारिंशत्, अवस्थिताः पंचसप्ततिशतं । तत्र भुजाकारो यथा—द्वाविंशतिकस्य मिथ्यादृष्टौ शून्यं, ततोऽधिकस्य मोहनीयबंधस्थानस्याभावात् । सासादनबंधयोग्यचतुर्थैकविंशतिकस्यैकभंगस्य मिथ्यादृष्टिबंधयोग्यषोढाद्वाविंशतिकस्यैकैकभंगेन समबंधे चतुर्विंशतिः । एवं सम्यग्मिथ्यादृष्टिबंधयोग्यद्विधासप्तदशकस्य मिथ्यादृष्टिषोढाद्वाविंशतिकेन द्वादश । असंयतद्विधासप्तदशकस्य सासादनचतुर्थैकविंशतिकेनाष्टौ मिथ्यादृष्टिषोढाद्वाविंशतिकेन च द्वादशेति विंशतिः । देशसंयतद्विधात्रयोदशकस्य मिश्रासंयतदेवासंयतानां द्विधासप्तदशकेन चत्वारः । सासादनचतुर्थैकविंशतिकेन चाष्टौ मिथ्यादृष्टिषोढाविंशतिकेन च द्वादशेति चतुर्विंशतिः । प्रमत्तसंयतद्विधानवकस्य देशसंयतद्विधात्रयोदशकेन चत्वारः, मिश्रासंयतद्विविधसप्तदशकेन चत्वारः, सासादने चतुर्विधैकविंशतिकेनाष्टौ मिथ्यादृष्टिषड्विधद्वाविंशतिकेन द्वादशेत्यष्टाविंशतिः । अप्रमत्तैकविधनवकस्य देवासंयतद्विभंगसप्तदशकेन द्वौ । अपूर्वकरणनवकस्यापि तथैव द्वौ । अनिवृत्तिकरणैकभंगपंचकस्यापूर्वकरणैकभंगनवकेनैकः, देवासंयतद्विभंगसप्तदशकेन द्वौ, चतुष्कस्यैकभंगपंचकेनैकः, देवासंयतद्विभंगसप्तदशकेन द्वौ, त्रिकस्य चतुष्केणैकः, देवासंयतद्विभंगसप्तदशकेन द्वौ, द्विकस्यैकभगत्रिकेणैकः देवासंयतद्विभंगसप्तदशकेन द्वौ, एकस्यैकभंगद्विकेनैकः, देवासंयतद्विभंगसप्तदशकेन द्वौ मिलित्वा सप्तविंशत्यग्रशतं ॥ ४७१ ॥ तानेवाह—

स० चं०—विशेषपनैं करि भंगनिकी अपेक्षा भुजाकार बंध एकसौ सत्ताईस हैं, अल्पतर पैंतालीस हैं। अवस्थित एकसौ पिचहत्तरि हैं। ते भुजाकार कहिए है—

मिथ्यादृष्टिविषैं वाईसका बंध तिसतैं अधिक बंध मोहनीयका नाहीं तातैं तहां तौ शून्य है। बहुरि सासा-

दनविषैं बंध योग्य इकईस प्रकृति तहां भंग च्यारि सो सासादनतैं मिथ्यादृष्टिविषैं आवै तहां एक एक भंगकी अपेक्षा मिथ्यादृष्टिके विषैं बाईसका बंधके छह भंगनिकरि भुजाकार कहिए तब चौईस भए ऐसैं ही मिश्रविषैं सतरहका बंधविषैं दोय भंग सोई इहांतैं मिथ्यादृष्टिविषैं आवै हैं तातैं मिथ्यादृष्टिका बाईसका बंधविषैं छह भंगनिकी अपेक्षा भुजाकार कहिए तब बारह ए होंइ। बहुरि असंयतविषैं सतरहका बंध दोय प्रकार सो इहांतैं सासादनविषैं आवै तहां इकईसका बंध च्यारि प्रकार तिनकी अपेक्षा आठ भुजाकार अर मिथ्यादृष्टिविषैं आवै तहां बाईसका बंध छह प्रकार तिनकी अपेक्षा बारह भुजाकार ऐसैं बीस भए। बहुरि देश संयतविषैं तेरहका बंध दोय प्रकार इहांतै मिश्रविषैं वा असंयतविषैं वा मरि देव असंयत विषै आवै तहां सतरहका बंध दोय प्रकार, तिनकी अपेक्षा च्यारि भुजाकार अर सासादनविषैं आवै तहां इकईसका बंध च्यारि प्रकार तिनकी अपेक्षा आठ भुजाकार अर मिथ्यादृष्टिविषैं आवै तहां बाईसका बंध छह प्रकार तिनकी अपेक्षा बारह भुजाकार ऐसैं चौईस भए। बहुरि प्रमत्तविषै नवका बंध दोय प्रकार सो इहांतै देशसंयतविषै आवै तहां तेरहका बंध दोय प्रकार तिनकरि च्यारि भुजाकार अर मिश्र असंयतविषैं आवै तहां सतरहका बंध दोय प्रकार तिसकरि च्यारि भुजाकार अर सासादन विषै आवै तहां इकईसका बंध च्यारि प्रकार तिनकरि आठ भुजाकार अर मिथ्यादृष्टिविषैं आवै तहां बाईसका बंध छह प्रकार तिनकरि बारह भुजाकार ऐसैं सर्व अट्ठाईस भए। बहुरि अप्रमत्तविषैं बंध एक प्रकार इहांतै मरि देव असंयत होइ तहां सतरहका बंध दोय प्रकार तिनकरि दोय भुजाकार हैं। प्रमत्तविषैं आवै तहां नवका बंध है ही तातैं भुजाकार तिसकी अपेक्षा न कह्या। बहुरि अपूर्व करणविषै नवका बंध तहां भी ऐसैंही दोय भुजाकार हैं। बहुरि अनिवृत्ति करणका प्रथम भाग विषै पंचका बंध एक प्रकार इहांतैं अपूर्वकरणविषै आवै तहां नवका बंध एक प्रकार तिसकरि एक भुजाकार अर मरि देव असंयत होइ तहां सतरहका बंध दोय प्रकार तिनकरि दोय भुजाकार एवं तीन बहुरि दूसरा भागविषै च्यारिका बंध इहांतै प्रथम भागविषैं आइ पांचका बंध करै ताकी अपेक्षा एक भुजाकार अर मरि देव असंयत होइ तहां सतरहका बंध दोय प्रकार तिनकरि दोय भुजाकार एवं तीन ऐ-

सैं ही तीसरा भागविषैं तीनका बंध तहां दूसरा भागविषैं च्यारिका बंध की अपेक्षा एक अर देव असंयतकी अपेक्षा दोय ऐसैं तीन भए। अर चौथा भागविषैं दोयका बंध तहां तीसरा भागविषैं तीनका बंध करि एक अर देव असंयतविषैं सतरहका बंध करि दोय ऐसैं तीन भुजाकार अर पांचवां भागविषैं एकका बंध तहां चौथा भागविषैं दोयका बंध करि एक वा देव असंयतविषैं सतरहका बंध करि दोय ऐसैं तीन भुजाकार हैं। ऐसैं सर्व मिलिकरि भुजाकार बंध एकसौ सत्ताइस हैं ॥ ४७१ ॥ सो इनहीकों कहैं हैं—

**णभ चउवीसं बारस वीसं चउरट्ठवीस दो द्दो य।**
**थूले पणगादीणं तिय तिय मिच्छादिभुजगारा ॥४७२॥**

नभश्चतुर्विंशं द्वादश विंशं चतुरष्टविंशं द्वौ द्वौ च।
स्थूले पंचकादीनां त्रयस्त्रयो मिथ्यादिभुजाकाराः ॥४७२॥

जी० प्र०—विशेषभुजाकाराः मिथ्यादृष्टौ शून्यं। सासादने चतुर्विंशतिः। मिश्रे द्वादश। असंयते विंशतिः। देशसंयते चतुर्विंशतिः। प्रमत्तेऽष्टाविंशतिः। अप्रमत्ते द्वौ। अपूर्वकरणेऽपि द्वौ। स्थूले अनिवृत्तिकरणे पंचकादिषु त्रयस्त्रयो भूत्वा पंचदश मिलित्वा तावंतः ॥ ४७२ ॥

स०चं०—भंगनिकी विवक्षाकरि विशेष भुजाकार मिथ्यादृष्टिविषैं नास्ति, सासादनविषैं चौईस, मिश्रविषैं वारह, असंयतविषैं वीस, देशसंयतविषैं चौईस, प्रमत्तविषैं अठाईस, अप्रमत्तविषैं दोय, अपूर्व करणविषैं दोय, स्थूल जो अनिवृत्तिकरण तीहिविषैं पंचकादिकका बंधविषैं तीन तीन भुजाकार तिनके पांचों भागविषैं पंद्रह सर्व मिलि एकसौ सत्ताईस भुजाकार बंध हैं ॥ ४७२ ॥

**अप्पदरा पुण तीसं णभ णभ छद्दोण्णि दोण्णि णभ एक्कं।**
**थूले पणगादीणं एक्केक्कं अंतिमे सुण्णं ॥४७३॥**

अल्पतराः पुनस्त्रिंशन्नभोनभः पद् द्वौ द्वौ नभ एकः ।
स्थूले पंचकादीनामेकैकः अंतिमे शून्यं ॥ ४७३ ॥

जी० प्र०—पुनः अल्पतरा मिथ्यादृष्टौ षोडशद्वाविंशतिकस्य मिश्रासंयतयोर्द्विसप्तदशकेन द्वादश, देशसंयतद्वित्रयोदशकेन द्वादश, अप्रमत्तैकध्यानवकेन षडिति त्रिंशत् । तस्यैकविंशतिकेन द्विनवकेन च बंधः 'सासणपमत्तवज्जं अपमत्तंतं समल्लियइ मिच्छो' इति नियमात्, सासादनस्य पतनशीलत्वात् मिथ्यादृष्टावेव गमनादेकविंशतिकस्य भुजाकारा एव नाल्पतरमिति शून्यं । मिश्रस्यासंयते गमने संख्यावस्थितत्वान्मिथ्यादृष्टौ च गमने भुजाकारत्वादन्यत्रागमनाच्च सप्तदशकस्य नाल्पतरोऽस्तीति शून्यं । असंयते द्विसप्तदशकस्य देशसंयतद्वित्रयोदशकेन चत्वारः, अप्रमत्तैकभंगनवकेन च द्वाविति षट् । देशसंयते द्वित्रयोदशकस्याप्रमत्तैकध्यानवकेन द्वौ । प्रमत्ते द्विनवकस्य अप्रमत्तैकभंगनवकेन द्वौ । कथं समसंख्याबंधेऽल्पतरत्वं ? प्रमत्ते अरतिद्विकयुक्तेनाप्रमत्ते प्रकृतिबंधस्याल्पत्वसंभवात् । अप्रमत्ते शून्यं ... शून्यं । अपूर्वकरणे एकधानवकस्यानिवृत्तिकरणैकपंचकेनैकः । अनिवृत्तिकरणे एकस्य पंचकस्यैकचतुष्केणैकः । चतुष्कस्यैकत्रिकेणैकः । त्रिकस्यैकद्विकेनैकः । तद्द्विकस्यैकबंधकेनैकः चरमभागे एकं बध्वा सूक्ष्मसांपरायं गतस्य बंधाभावादल्पतरशून्यं । एवमल्पतरबंधाः पंचचत्वारिंशत् । अवस्थित भुजाकाराल्पतरवक्ष्यमाणावक्तव्यानां द्वितीयादिसमयेषु बंधे एकसमयत्वप्रसंगात् ॥ ४७३ ॥

स०च०—वहुरि अल्पतर बंध कहिए है—मिथ्यादृष्टिविषैं वाईसका बंध छह प्रकार इहांतैं मिश्र असंयतविषैं जाइ तहां सतरहका बंध दोय प्रकार सो एक एक प्रकार विषैं छह छह प्रकार वाईसका बंधकी अपेक्षाकरि वारह अल्पतर अर देश संयतविषैं जाइ तहां तेरहका बंध दोय प्रकार तिनकरि वारह अल्पतर अर अप्रमत्तविषैं जाइ तहां नवका बंध एक प्रकार तहां तिसकरि छह अल्पतर ऐसें तीस भए । मिथ्यादृष्टि जीव है सो सासादन प्रमत्त विना अप्रमत्त पर्यंत जाइ है तातैं सासादनका च्यारि प्रकार इकईसका बंधकी अपेक्षा अर प्रमत्तका दोय प्रकार नवका बंधकी अपेक्षा अल्पतर इहां न कहे । वहुरि सासादनतैं पडि मिथ्यादृष्टी ही हो है तातैं इकईसका बंधकै भुजाकार बंध संभवै है ऊपरि चढै नाहीं तातैं अल्पतरका अभाव है तातैं शून्य कहा वहुरि मिश्रतैं पडै तौ मिथ्यादृष्टिविषैं आवै तहां भुजाकार बंध ही संभवै । अर चढै तौ असंयतविषैं जाइ तहां जो सतरहका बंध मिश्रविषैं था सोई असंयत विषैं रह्या तहां अवस्थित बंध संभवै तातैं मिश्रविषैं अल्पतर बंध नाहीं शून्य है । वहुरि असंयतविषैं दोय प्रकार सतरहका बंध इहांतै देशसंयतविषैं जाइ तहां तेरहका बंध दोय प्रकार तिनकरि च्यारि अल्पतर

अर अप्रमत्तविषैं जाइ तहां नवका बंध एक प्रकार तिसकरि दोय अल्पतर एवं छह वहुरि देश संयतविषैं तेरहका बध दोय प्रकार इहांतैं अप्रमत्तविषैं जाइ तहां नवका वध एक प्रकार तिसकरि दोय अल्पतर हैं वहुरि प्रमत्तविषैं नवका बंध दोय प्रकार इहांतै अप्रमत्तविषैं जाइ तहां नवका बंध एक प्रकार तिसकरि दोय अल्पतर हैं। इहां प्रश्न—जा प्रमत्तविषैं वा अप्रमत्तविषैं नवही का बंध पाइए सो इहां तौ समान संख्या है सो अवस्थित संभवै अल्पतर कैसैं कहो हो ? ताका समाधान—प्रमत्तविषै अरति शोकके वंधका व्युच्छेद भया है तिस अपेक्षा अल्पतर वंध भंगविवक्षाविषैं संभवै है। बहुरि अप्रमत्ततैं अपूर्व करणविषैं जाइ सो इहां दोऊनिविषैं समान नवका वंध है तहां अल्पतर न संभवै है तातैं शून्य है वहुरि अपूर्व करणविषैं नवका वंध एक प्रकार अर अनिवृत्ति करणका प्रथम भागविषैं पचका वंध एक प्रकार तिसकरि एक अल्पतर है। वहुरि अनिवृत्ति करणविषैं एक प्रकार पांचका बंधकैं एक प्रकार च्यारि वंधकी अपेक्षा एक अर एक प्रकार च्यारिका वंधकैं एक प्रकार तीनका वंधकी अपेक्षा एक अर एक प्रकार तीनका वंधकैं एक प्रकार दोयका वंधकी अपेक्षा एक अर एक प्रकार दोयका वंधकैं एक प्रकार एकका बंधकी अपेक्षा एक अल्पतर है। वहुरि अनिवृत्तिकरणका पंचम भागविषैं एकका वंध सो इहांतैं सूक्ष्मसांपरायविषैं जाइ तहां बंधका अभाव है सो तहां अवक्तव्यवंध सभवै है अल्पतर वंध नाही तातैं शून्य है ऐसैं अल्पतर बंध पैंतालीस है। वहुरि एकसौ सत्ताईस भुजाकार कहे पैंतालीस अल्पतर कहे तीन अवक्तव्य कहैंगे। इन सवनिविषैं जितनी जितनी प्रकृतिनिका पहिले समय वंध होइ तितनी ही प्रकृतिनिका जहां द्विती-यादिक समयनिविषैं बंध होइ तहां अवस्थित बंध कहिए तातैं अवस्थित वंध एकसौ पिचहत्तरि हैं ॥ ४७३ ॥

**भेदेण अवत्तव्वा ओदरमाणम्मि एक्कयं मरणे।**
**दो चेव होंति एत्थावि तिण्णेव अवट्ठिदा भंगा ॥४७४॥**

भेदेन अवक्तव्या अवतरति एकको मरणे।

द्वौ चैव भवतोऽत्रापि त्रय एवावस्थिता भंगाः ॥ ४७४ ॥

जी० प्र०—ने विशेषेणावक्तव्यास्तु सूक्ष्मसांपरायोऽस्तमोहबंधोऽवतरणोऽनिवृत्तिकरणो भूत्वा संज्वलनलोभं बध्नातीत्येकः । स एव च यदि बद्धायुष्कः आरोहणेऽवरोहणे वा म्रियते तदा देवासंयतो भूत्वा द्विधा सप्तदशकं बध्नातीति द्वौ एवं त्रयो भवंति । अत्रापि तद्द्वितीयादिसमयेषु समबंधे त्रय एवावस्थिताश्च भवंति ॥ ४७४ ॥ एवं मोहनीयस्य सामान्यविशेषभुजाकारादिचतुर्धाबंधानुक्त्वा इदानीमुदयस्थानान्याह—

स०चं०—बहुरि भंगाविवक्षा होतैं विशेषकरि अवक्तव्य बंध कहिए है। सूक्ष्मसांपराय है सो मोह बंधतै रहित है तहांतैं उतरि अनिवृत्तिकरण होइ संज्वलन लोभकौं बांधे सो एक तौ यहु अवक्तव्यबंध अर चढनेविषैं वा उतरनेविषैं बद्धायु जो सूक्ष्मसांपराय सो मरि देव असंयत होइ करि दोय प्रकार सतरह प्रकृति बांधे तिनकी अपेक्षा दोय अवक्तव्य ऐसैं तीन अवक्तव्य बंध हैं। इहां भी द्वितीयादिक समयनिविषैं समान प्रकृतिका बंध भएं तीन अवस्थित बंध हो हैं सो ऊपरि कहेही थे ॥ ४७४ ॥ ऐसैं मोहनीयके सामान्य विशेष भुजाकार आदि च्यारि प्रकार बंध कहि अब मोहनीय हीके उदय स्थान कहिए है—

**दश णव अट्ठ य सत्त य छप्पण चत्तारि दोण्णि एक्कं च।**
**उदयट्ठाणा मोहे णव चैव य होंति णियमेण ॥४७५॥**

दश नवाष्ट च सप्त च षट् पंच चत्वारि द्वे एकं च ।
उदयस्थानानि मोहे नव चैव च भवंति नियमेन ॥ ४७५ ॥

जी० प्र०—दशनवाष्टसप्तषट्पंचचतुर्द्व्येकप्रकृतिसंख्यान्युदयस्थानानि मोहनीये नवैव भवंति ॥ ४७५ ॥

स०चं०—दश नव आठ सात छह पांच च्यारि दोय एक प्रकृतिरूप मोहनीयके उदय स्थान नव ही हैं नियम करि ॥ ४७५ ॥

**मिच्छं मिस्सं सगुणो वेदगसम्मेव होदि सम्मत्तं ।**

**एक्का कसायजादी वेददुजुगलाणमेक्कं च ॥४७६॥**

मिथ्यं मिश्रं स्वगुणे वेदकसम्ये एव भवति सम्यक्त्वं।
एका कषायजातिर्वेदद्वियुगलयोरेकं ॥ ४७६ ॥

जी० प्र०—मोहनीयोदयप्रकृतिषु मिथ्यात्वं मिश्रं च स्वस्वगुणस्थाने एवोदेति। सम्यक्त्वप्रकृतिः वेदकसम्यग्दृष्टावेवासंयतादिचतुर्षूदेति, आसां गुणस्थानेषूदयनियमं प्रदर्श्योदयकूटानि रचयति। चतसृष्वेका कषायजातिः, वेदत्रये एको वेदः, हास्यद्विकारतिद्विकयोरेकं द्विकं चेतीदं ॥ ४७६ ॥

स० चं०—मोहनीकी उदय प्रकृतिनिविषैं मिथ्यात्व अर मिश्र ए दोऊ मिथ्यादृष्टि अर मिश्र अपना अपना गुणस्थानविषैं उदय हो है। अर सम्यक्त्व मोहनी है सो वेदक सम्यक्त्वीकैं असंयतादिक च्यारि गुणस्थाननिविषैं उदय हो है ऐसैं गुणस्थाननिविषैं उदय नियमकौं दिखाइ उदयके कूटादिक कहैं हैं। अनंतानुबंध्यादिक च्यारि कषायनिकी क्रोध मान माया लोभ रूप च्यारि जाति तहां एक जातिका उदय पाइए। तीन वेदनिविषैं एक वेदका उदय पाइए हास्य शोक का युगल अर रति अरतिका युगल इन दोऊ युगलनिविषैं एक एकका उदय पाइए ॥ ४७६ ॥

**भयसहियं च जुगुच्छासहियं दोहिंवि जुदं च ठाणाणि।**
**मिच्छादिअपुव्वंते चत्तारि हवंति णियमेण ॥ ४७७ ॥**

भयसहितं च जुगुप्सासहितं द्वाभ्यामपि युतं च स्थानानि।
मिथ्याद्यपूर्वांते चत्वारि भवंति नियमेन ॥ ४७७ ॥

जी० प्र०—भयजुगुप्सासहितमेककूटं, भयेन युतमेककूटं, जुगुप्सया युतमेकं कूटं, चशब्दादुभयरहितमेकं कूटममीषु—

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ | १ | १ | ० |
| २ । २ | २ । २ | २ । २ | २ । २ |
| १ । १ । १ | १ । १ । १ | १ । १ । १ | १ । १ । १ |
| ४ ४ ४ ४ | ४ ४ ४ ४ | ४ ४ ४ ४ | ४ ४ ४ ४ |

मिथ्यात्वे युतेऽनंतानुबंधियुते मिथ्यादृष्टेर्भवंति—

| | | | |
|---|---|---|---|
| २<br>२ \| २<br>१ \| १ \| १<br>४ ४ ४ ४<br>मि १ | १<br>२ \| २<br>१ \| १ \| १<br>४ ४ ४ ४<br>१ | १<br>२ \| २<br>१ \| १ \| १<br>४ ४ ४ ४<br>१ | ०<br>२ \| २<br>१ \| १ \| १<br>४ ४ ४ ४<br>१ |

एषु मिथ्यात्वेऽपनीते सासादनस्य—

| | | | |
|---|---|---|---|
| २<br>२ \| २<br>१ \| १ \| १<br>४ ४ ४ ४ | १<br>२ \| २<br>१ \| १ \| १<br>४ ४ ४ ४ | १<br>२ \| २<br>१ \| १ \| १<br>४ ४ ४ ४ | ०<br>२ \| २<br>१ \| १ \| १<br>४ ४ ४ ४ |

एषु मिश्रप्रकृतिं निक्षिप्यानंतानुबंधिचतुष्केऽपनीते मिश्रस्य—

| | | | |
|---|---|---|---|
| २<br>२ \| २<br>१ \| १ \| १<br>३ ३ ३ ३<br>मि १ | १<br>२ \| २<br>१ \| १ \| १<br>३ ३ ३ ३<br>१ | १<br>२ \| २<br>१ \| १ \| १<br>३ ३ ३ ३<br>१ | ०<br>२ \| २<br>१ \| १ \| १<br>३ ३ ३ ३<br>१ |

एषु मिश्रपनीय सम्यक्त्वप्रकृतौ युतायामसंयतस्य—

| | | | |
|---|---|---|---|
| २<br>२ \| २<br>१ \| १ \| १<br>३ ३ ३ ३<br>स १ | १<br>२ \| २<br>१ \| १ \| १<br>३ ३ ३ ३<br>१ | १<br>२ \| २<br>१ \| १ \| १<br>३ ३ ३ ३<br>१ | ०<br>२ \| २<br>१ \| १ \| १<br>३ ३ ३ ३<br>१ |

ष्वप्रत्याख्यानचतुष्केऽपनीते देशसंयतगुणस्थानस्य—

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ | १ | १ | ० |
| २ । २ | २ । २ | २ । २ | २ । २ |
| १ । १ । १ | १ । १ । १ | १ । १ । १ | १ । १ । १ |
| २ २ २ २ | २ २ २ २ | २ २ २ २ | २ २ २ २ |
| १ | १ | १ | १ |

एषु प्रत्याख्यानचतुष्केऽपनीते प्रमत्ताप्रमत्तयोः—

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ | १ | १ | ० |
| २ । २ | २ । २ | २ । २ | २ । २ |
| १ । १ । १ | १ । १ । १ | १ । १ । १ | १ । १ । १ |
| १ १ १ १ | १ १ १ १ | १ १ १ १ | १ १ १ १ |
| १ | १ | १ | १ |

प्रत्येकं । एषु सम्यक्त्वप्रकृतौ वियुतायामपूर्वकरणगुणस्थानस्य—

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ | १ | १ | ० |
| २ । २ | २ । २ | २ । २ | २ । २ |
| १ । १ । १ | १ । १ । १ | १ । १ । १ | १ । १ । १ |
| १ १ १ १ | १ १ १ १ | १ १ १ १ | १ १ १ १ |

इतीमानि चत्वारि चत्वारि मिथ्यादृष्ट्याद्यपूर्वकरणांतमेव नियमेन । अत्र परंशोत्र षाषेष्वपनीतेष्वनिर्वृत्तिकरणप्रथमभागे एकं कूटं १ १ १
१ १ १ १

अत्र वेदत्रयेऽपनीते तद्द्वितीयभागे १ १ १ १ पुनः संज्वलनक्रोधेऽपनीते तृतीयभागे १ १ १ मानेऽपनीते चतुर्थभागे १ १ मायायामपनीतायां पंचमभागे बादरलोभः १ सूक्ष्मसांपराये सूक्ष्मलोभः १ ॥ ४७७ ॥ अथ मिथ्यादृष्ट्यसंयतादिचतुर्षु संभवद्विशेषमाह—

स० चं०—बहुरि एक जीवकैं एक कालविषैं भयही का उदय होइ वा जुगुप्साही का उदय होइ वा दोऊनिका उदय होइ वा दोऊनि का उदय न होइ यातैं इनकी अपेक्षा च्यारि कूट करने। कूट आकार ऐसैं रचना करनी—

## अनंतानुबंधी सहित मिथ्यादृष्टि कूट।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २<br>२ २<br>१ १ १<br>४ ४ ४ ४<br>१ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>४ ४ ४ ४<br>१ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>४ ४ ४ ४<br>१ | •<br>२ २<br>१ १ १<br>४ ४ ४ ४<br>१ |

तहां नीचें ही नीचें तो एक मिथ्यात्वका एकका अंक लिखना। ऊपरि अनंतानुबंध्यादिक च्यारि च्यारि कषाय लिखने रूप यथा संभव क्रोध आदि कषायनिके च्यारि जायगा च्यारि च्यारिके अंक जहां जिसका उदय होइ सो तहां जानना। बहुरि तिस ऊपरि तीन वेदनिविषें एक वेदके तीन जायगा एक एकके अंक लिखने सो जिसका उदय होइ सोई तहां जानना। बहुरि तिसके ऊपरि दोय युगलनिविषें एक एक प्रकृतिका उदय तिनके दोय जायगा दोय दोय के अंक लिखने सो जिन हास्य रतिका वा अरति शोकका उदय पाइए सोई तहां जानने ताके ऊपरि प्रथम कूटविषें भय जुगुप्सा दोन्यों जानने दूसरा कूटविषें केवल भय ही जानना। तीसरा कूटविषें जुगुप्सा ही जाननी। चौथा कूटविषें दोऊनिका अभाव रूप शून्य जानना तिनके चार्‍यौ कूटनिविषें क्रमतें दोय एक एक बिंदी लिखनी ऐसें च्यारि कूट करने। सो प्रथम कूटविषें दश प्रकृतिरूप उदय स्थान जानना दूसरा तीसरा कूटविषें नव नव प्रकृतिरूप उदय स्थान चौथा कूटविषें आठ प्रकृतिरूप उदय स्थान जानना सो ए तौ च्यार्‍यौ कूट अनंतानुबंधी सहित मिथ्यादृष्टि गुणस्थानके जानने बहुरि इन च्यार्‍यौ कूटनिविषें मिथ्यात्वकौं दूर कीजिए तब च्यार्‍यौ कूट सासादनके जानने।

## सासादन कूट।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २<br>२ २<br>१ १ १<br>४ ४ ४ ४ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>४ ४ ४ ४ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>४ ४ ४ ४ | ०<br>२ २<br>१ १ १<br>४ ४ ४ ४ |

बहुरि इनविषैं मिथ्यादृष्टिकी जायगा मिश्र मोहनीय माडिए अर कषाय च्यारि च्यारि लिखे थे तहां तीन तीन ही लिखिए जातैं ऊपरिके कूटनि विषै एक काल एक जीवकैं जो क्रोधका उदय है सो अनंतानुबंध्यादिक च्यारि रूप है। इन कूटनिविषैं अनंतानुबंधी विना तीन रूपही हैं ऐसैंही मानादिकका उदय जानना सो ये च्यारि कूट मिश्र गुणस्थानके जानने।

मिश्र कूट

| | | | |
|---|---|---|---|
| २<br>२ २<br>१ १ १<br>३ ३ ३ ३<br>१ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>३ ३ ३ ३<br>१ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>३ ३ ३ ३<br>१ | ०<br>२ २<br>१ १ १<br>३ ३ ३ ३<br>१ |

बहुरि इन विषैं मिश्र मोहनीकी जायगा सम्यक्त्व मोहनी मांडिए तब च्यारि कूट वेदक सम्यक्त्व युत अविरत गुणस्थानके जानने।

वेदक असंयत कूट।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २<br>२ २<br>१ १ १<br>३ ३ ३ ३<br>१ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>३ ३ ३ ३<br>१ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>३ ३ ३ ३<br>१ | ०<br>२ २<br>१ १ १<br>३ ३ ३ ३<br>१ |

बहुरि इन विषैं जहां तीन तीन कषाय लिखी तहां दोय दोय कषाय लिखिए जातैं अप्रत्याख्यान का भी उदय नाहीं है सो ए च्यारयौ कूट देशसंयतके होंइ।

वेदक देशसंयतके कूट।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २<br>२ २<br>१ १ १<br>२ २ २ २<br>१ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>२ २ २ २<br>१ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>२ २ २ २<br>१ | ०<br>२ २<br>१ १ १<br>२ २ २ २<br>१ |

बहुरि इन विषै प्रत्याख्यान घटाइ, दोय दोय कषाय लिखे थे तहां एक एक कषाय लिखिए सो ए च्यार्‍यौ कूट प्रमत्तके होंइ।

वेदक प्रमत्तके कूट।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १<br>१ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १<br>१ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १<br>१ | ०<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १<br>१ |

बहुरि प्रमत्तवत् चार्‍यो कूट अप्रमत्तके हैं–

वेदक अप्रमत्तके कूट।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १<br>१ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १<br>१ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १<br>१ | ०<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १<br>१ |

बहुरि इनविषैं सम्यक्त्व प्रकृति घटाइए तब ए च्यार्‍यो कूट अपूर्वकरणके होंइ।

अपूर्वकरणके कूट ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १ | ०<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १ |

ऐसैं मिथ्यादृष्ट्यादिक अपूर्वकरण पर्यंत ही च्यारि च्यारि कूट हैं नियमकरि । इहां छह हास्यादिककी व्युच्छित्ति भई तातैं अनिवृत्ति करणका प्रथमभागविषैं संज्वलन च्यारि कषायनिविषैं एक कषाय तीन वेदनिविषैं एक वेदका उदयरूप एकही कूट है । बहुरि इनविषैं वेदकौं घटाए दूसरा भागविषैं संज्वलन च्यारि कषायनिविषैं एकका उदयरूप एकही कूट है । इनविषैं क्रोधकौं घटाए तीसरा भागविषैं तीन संज्वलन कषायविषैं एकका उदयरूप एकही कूट है बहुरि इनविषैं मानकौं घटाएं चौथा भागविषैं दोय संज्वलन कषायनिविषैं एकका उदयरूप एक ही कूट है बहुरि इनविषैं मायाकौं घटाए पांचवा भागविषैं वादर संज्वलन लोभका उदयरूप एकही कूट है ।

अनिवृत्तिकरणके कूट ।

| प्रथम भाग | द्वितीय भाग | तृतीय भाग | चतुर्थ भाग | पंचम भाग |
|---|---|---|---|---|
| १ १<br>१ १ १ १ | १ १ १ १ | १ १ १ | १ १ | १ |

बहुरि सूक्ष्मसांपराय विषैं सूक्ष्म लोभका उदय रूप एक ही कूट है

| सूक्ष्म सांपराय कूट |
|---|
| १ |

ऐसैं कूटाकार करि उदय कह्या है ॥ ४७७ ॥ आगैं मिथ्यादृष्टिविषैं वा असंयतादिक च्यारि गुणस्थाननिविषैं विशेष संभवै है सो कहिए है—

**अणसंजोजिदसम्मे मिच्छं पत्ते ण आवलित्ति अणं।**
**उवसमखइये सम्मं ण हि तत्थवि चारि ठाणाणि ॥४७८॥**

अनसंयोजितसामान्ये मिथ्यं प्राप्ते न आवलीति अनं।
उपशमक्षायिके सम्यं नहि तत्रापि चत्वारि स्थानानि ॥ ४७८ ॥

जी० प्र०—अनंतानुबंधिविसंयोजितवेदकसम्यग्दृष्टौ मिथ्यात्वकर्मोदयान्मिथ्यादृष्टिगुणस्थानं प्राप्ते आवलिपर्यंतमनंतानुबंध्युदयो नास्ति। तत्प्राप्तिप्रथमसमये बद्धतत्समयप्रबद्धस्यापकर्षणे कृते तावत्कालमुदयावल्यां निक्षेप्तुमशक्तः। तत्रानंतानुबंधिरहितचतुष्कूटानि—

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ | १ | १ | ० |
| २ । २ | २ । २ | २ । २ | २ । २ |
| १ । १ । १ | १ । १ । १ | १ । १ । १ | १ । १ । १ |
| ३ ३ ३ ३ | ३ ३ ३ ३ | ३ ३ ३ ३ | ३ ३ ३ ३ |
| १ | १ | १ | १ |

उपशमसम्यक्त्वे क्षायिकसम्यक्त्वे च सम्यक्त्वप्रकृत्युदयो नास्ति इति तद्रहितान्यसंयतचतुष्के तत्कूटानि संदृष्टिः—

वेदकरहितासंयते—

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ | १ | १ | ० |
| २ । २ | २ । २ | २ । २ | २ । २ |
| १ । १ । १ | १ । १ । १ | १ । १ । १ | १ । १ । १ |
| ३ ३ ३ ३ | ३ ३ ३ ३ | ३ ३ ३ ३ | ३ ३ ३ ३ |

वेदकरहितदेशसंयते—

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ | १ | १ | ० |
| २ २ | २ २ | २ २ | २ २ |
| १ १ १ | १ १ १ | १ १ १ | १ १ १ |
| २ २ २ २ | २ २ २ २ | २ २ २ २ | २ २ २ २ |

वेदकरहितप्रमत्ते ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २<br>२ । २<br>१ । १ । १<br>१ १ १ १ | १<br>२ । २<br>१ । १ । १<br>१ १ १ १ | १<br>२ । २<br>१ । १ । १<br>१ १ १ १ | ०<br>२ । २<br>१ । १ । १<br>१ १ १ १ |

वेदकरहिताप्रमत्ते ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २<br>२ । २<br>१ । १ । १<br>१ १ १ १ | १<br>२ । २<br>१ । १ । १<br>१ १ १ १ | १<br>२ । २<br>१ । १ । १<br>१ १ १ १ | ०<br>२ । २<br>१ । १ । १<br>१ १ १ १ |

स० चं०—अनंतानुबंधी का जाकैं विसंयोजन भया ऐसा वेदक सम्यग्दृष्टि सो मिथ्यात्व कर्मके उदयतैं मिथ्यादृष्टि गुणस्थानकौं प्राप्त होइ ताकैं आवली काल पर्यंत अनंतानुबंधीका उदय नाहीं है जातैं मिथ्यात्वकौं प्राप्त होइ पहले स-मय जो समय प्रबद्ध बांधै ताका अपकर्षण करि आवली प्रमाण काल पर्यंत उदयावली विषै प्राप्त करनेकौं समर्थपना नाहीं अर अनंतानुबंधीका बंध मिथ्यादृष्टि विषैं ही है पूर्वैं अनंतानुबंधी था ताका विसंयोजन कीया तातैं तिस जीवकैं आवली काल प्रमाण अनंतानुबंधीका उदय नाहीं तिसकी अपेक्षा मिथ्यादृष्टिविषैं अनंतानुबंधीरहित च्यारि कूट और जानने ।

अनंतानुबंधीरहित मिथ्यादृष्टि के कूट ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २<br>२ २<br>१ १ १<br>३ ३ ३ ३<br>१ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>३ ३ ३ ३<br>१ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>३ ३ ३ ३<br>१ | ०<br>२ २<br>१ १ १<br>३ ३ ३ ३<br>१ |

इनविषें पहिला कूट नव प्रकृति रूप दूसरा तीसरा विषें आठ प्रकृति रूप चौथा विषें सात प्रकृति रूप उदय स्थान जानने । बहुरि उपशम सम्यक्त्व विषें अर क्षायिक सम्यक्त्व विषें सम्यक्त्व मोहनीयका उदय नाहीं वेदक सम्यक्त्व ही विषें है तातैं असंयत देश संयत प्रमत्त अप्रमत्तके पूर्वे जे सम्यक्त्व मोहनीय सहित च्यारि च्यारि कूट कीए हैं ते वेदक सम्यक्त्वी अपेक्षा जानने तिन सबकूटनिविषें सम्यक्त्व मोहनी घटाइए तब उपशम क्षायिककी अपेक्षा असंयत देश संयत प्रमत्त अप्रमत्त विषें च्यारि च्यारि और कूट हो हैं ।

वेदक रहित असंयत कूट ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २<br>२ २<br>१ १ १<br>३ ३ ३ ३ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>३ ३ ३ ३ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>३ ३ ३ ३ | ०<br>२ २<br>१ १ १<br>३ ३ ३ ३ |

वेदकरहित देशसंयत कूट ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २<br>२ २<br>१ १ १<br>२ २ २ २ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>२ २ २ २ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>२ २ २ २ | ०<br>२ २<br>१ १ १<br>२ २ २ २ |

वेदक रहित प्रमत्त कूट ।

| | | | |
|---|---|---|---|
| २<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १ | ०<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १ |

वेदक रहित अप्रमत्त कूट।

| २<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १ | १<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १ | ०<br>२ २<br>१ १ १<br>१ १ १ १ |
|---|---|---|---|

## पुव्विल्लेसुवि मिलिदे अड चउ चत्तारि चदुसु अट्ठेव।
## चत्तारि दोण्णि एक्कं ठाणा मिच्छादिसुहुमंते ॥ ४७९ ॥

पूर्व्येष्वपि मिलितेषु अष्ट चत्वारि चत्वारि चतुर्षु अष्टैव।
चत्वारि द्वे एकं स्थानानि मिथ्यादिसूक्ष्मांते ॥ ४७९ ॥

जी० प्र०—एतेषूक्तकूटेषु पूर्वकूटेषु मिलितेषु मिथ्यादृष्टावष्टौ। सासादने मिश्रे च चत्वारि। असंयतादिचतुष्केऽष्टावष्टौ। अपूर्वकरणे चत्वारि। अनिवृत्तिकरणे द्वे। सूक्ष्मसांपराये एकं ॥ ४७९ ॥ अमीष्वपुनरुक्तोदयस्थानानि गुणस्थानेष्वाह—

(१)

| मि | सा | मि | अ | दे | प्र | अ | अ | अ | सू |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ८<br>६।६<br>१० | ७<br>८।८<br>६ | ७<br>८।८<br>६ | ७<br>८।८<br>६ | ६<br>७।७<br>८ | ५<br>६।६<br>७ | ५<br>६।६<br>७ | ४<br>५।५<br>६ | १<br>२ | १ |
| ७<br>८।८<br>६ | ० | ० | ६<br>७।७<br>८ | ५<br>६।६<br>७ | ४<br>५।५<br>६ | ४<br>५।५<br>६ | ० | ० | ० |
| ८ | ४ | ४ | ८ | ८ | ८ | ८ | ४ | २ | १ |

स० चं०—ए पीछें कहे कूट तिनविषैं पहिले कहे थे कूट ते मिलाएं संतै मिथ्यादृष्टिविषैं आठ, सासादन मिश्रविषैं च्यारि च्यारि, असंयतादिक च्यारि विषैं आठ आठ, अपूर्व करणविषैं च्यारि, अनिवृत्तिकरणविषैं दोय सूक्ष्मसांपरायविषैं एक कूट जानने ॥ ४७९ ॥ इनविषैं अपुनरुक्त स्थान कहै हैं—

**दसणवणवादि चउतियतिट्ठाण णवट्ठसगसगादि चऊ।**
**ठाणा छादि तियं च य चदुवीसगदा अपुव्वोत्ति ॥४८०॥**

दशनवनवादि चतुस्त्रिकत्रिस्थानं नवाष्टसप्तसप्तादि चतुष्कं।
स्थानानि षडादि त्रिकं च च चतुर्विंशगता अपूर्व इति ॥ ४८० ॥

जी० प्र०—मिथ्यादृष्टौ दशकादीनि चत्वारि १०, ९, ८, ७। सासादने मिश्रे च नवकादिनि त्रीणि ९, ८, ७। असंयते तदादीनि चत्वारि ९, ८, ७, ६। देशसंयतेऽष्टकादीनि चत्वारि ८, ७, ६, ५। प्रमत्तेऽप्रमत्ते च सप्तकादीनि चत्वारि ७, ६, ५, ४। अपूर्वकरणे षट्कादीनि त्रीणि ६, ५, ४। अमूनि सर्वस्थानानि प्रत्येकं चतुर्विंशतिभंगानि।

अथ मिथ्यादृष्ट्यादिषु पंचस्वपुनरुक्तानां संख्यासादृश्येऽपि प्रकृतिभेदादपुनरुक्तता तद्भेदस्तु मिथ्यात्वात्सासादने तदभावात्, मिश्रे सम्यग्मिथ्यात्वात् असंयते सम्यक्त्वप्रकृतेर्देशसंयते प्रत्याख्यानाभावाच्च ज्ञातव्या ॥ ४८० ॥

स० चं०—मिथ्यादृष्टिविषैं दशके आदि च्यारि उदय स्थान हैं ते दश प्रकृति रूप नव प्रकृति रूप आठ प्रकृति रूप सात प्रकृति रूप हैं। बहुरि सासादन अर मिश्रविषैं नवके आदि तीन तीन स्थान हैं ते नव आठ सात प्रकृतिरूप हैं। बहुरि असंयतविषैं नवके आदि च्यारि स्थान हैं ते नव आठ सात छह प्रकृतिरूप हैं। बहुरि देशसंयतविषैं आठके आदि च्यारि स्थान हैं ते आठ सात छह पांच प्रकृतिरूप हैं बहुरि प्रमत्त वा अप्रमत्त विषैं सातके आदि च्यारि स्थान हैं ते सात छह पांच च्यारि प्रकृतिरूप हैं। बहुरि अपूर्वकरणविषैं छहके आदि तीन स्थान हैं ते छह पांच च्यारि प्रकृतिरूप हैं ए सर्वस्थान प्रत्येक चौईस चौईस भंगनिकरि संयुक्त हैं। इन मिथ्यादृष्टि आदि

पंच गुणस्थाननिविषैं अपुनरुक्त स्थान कहे तिनविषैं किसीकी संख्या समान होतैं भी प्रकृति भेद अपेक्षा अपुनरुक्तपना है जैसैं नव नव प्रकृतिरूप स्थान बहुत कहे तथापि तिनविषैं प्रकृति अन्य अन्य पाइए है तातैं अपुनरुक्तता ही जाननी जातैं मिथ्यादृष्टिविषैं स्थान हैं ते मिथ्यात्वसहित हैं, सासादनविषैं मिथ्यात्वरहित हैं, मिश्रविषैं मिश्रमोहनी सहित हैं, असंयतविषैं सम्यक्त्वमोहनी सहित हैं, देश संयतविषैं प्रत्याख्यानरहित हैं। ऐसैं प्रकृति भेदतैं अपुनरुक्तता जाननी।

**एक्क य छक्केयारं एयारेयारसेव णव तिण्णि।**
**एदे चउवीसगदा चदुवीसेयार दुगठाणे ॥ ४८१ ॥**

एकं च षट्कमेकादश एकादशैकादशैव नव त्रीणि।
एतानि चतुर्विंशतिगतानि चतुर्विंशैकादश द्विकस्थाने ॥४८१॥

जी० प्र०—सर्वगुणस्थानेषु मिलित्वा दशकं स्थानमेकं, नवकानि षट्, अष्टकानि सप्तकानि षट्काणि चैकादशैकादश, पंचकानि नव, चतुष्काणि त्रीणि। एतानि प्रत्येकं चतुर्विंशतिभंगगतानि द्विकमेकं भंगाश्चतुर्विंशतिः, एकैकमेकं भंगा एकादश ॥ ४८१ ॥ एतत्स्थानद्वयभंगानामुपपत्तिमाह—

स० चं०—सर्व गुणस्थाननिविषैं मिलकरि दश प्रकृतिरूप तौ एक स्थान है सो मिथ्यादृष्टिविषैं ही है बहुरि नव प्रकृतिरूप छह स्थान हैं पहिले कूटनिविषैं दोय पिछले कूटनिविषैं एक ऐसैं मिथ्यादृष्टिविषैं तीन अर सासादन मिश्र असंयतविषैं पहिले कूटनिविषैं एक एक एक ऐसैं छह स्थान हैं। बहुरि आठ प्रकृतिरूप सात प्रकृतिरूप छह प्रकृतिरूप ग्यारह ग्यारह स्थान हैं तहां मिथ्यादृष्टिविषैं पहिले कूटनिविषैं एक पिछले कूटनिविषैं दोय ऐसैं तीन, सासादन मिश्रविषैं दोय दोय, असंयतविषैं पहिले कूटनिविषैं दोय, पिछले कूटनिविषैं एक ऐसैं तीन, देश संयतविषैं पहिले कूटनिविषैं एक ऐसैं आठ प्रकृतिरूप ग्यारह स्थान जानने। बहुरि

पिछले कूटानिविषैं एक मिथ्यादृष्टिविषैं, एक एक सासादन मिश्रविषैं, एक पहिले दोय पिछले कूटानिकरि तीन असंयतविषैं, दोय पहिले एक पिछले कूटानिकरि तीन देश संयतविषैं, एक एक प्रमत्त अप्रमत्तके पहिले कूटानिविषैं ऐसैं सात प्रकृतिरूप ग्यारह स्थान जानने। बहुरि एक असंयतके पिछले कूटानिविषैं एक एक पहिले दोय पिछले कूटानिकरि तीन देश संयतविषैं दोय पहिले एक पिछले कूटानिकरि तीन तीन प्रमत्त अप्रमत्तविषैं एक अपूर्वकरणविषैं छह प्रकृतिरूप ग्यारह स्थान जानने बहुरि पांच प्रकृतिरूप नव स्थान हैं ते एक देश संयतका पिछला कूटविषैं एक पहिले दोय पिछले कूटानिकरि तीन तीन प्रमत्त अप्रमत्तविषैं दोय अपूर्वकरणविषैं जानने। बहुरि च्यारि प्रकृतिरूप स्थान तीन हैं ते एक एक प्रमत्त अप्रमत्तके पिछले कूटविषैं एक अपूर्वकरणविषैं जानने। ऐसैं ए सर्व स्थान कहे तिन एक एक स्थानविषैं चौईस चौईस भंग हैं। जैसैं दश प्रकृतिरूप स्थानविषैं च्यारि क्रोधादि कषायनिका उदय एक एक वेदविषैं होइ ऐसैं बारह भंग भए ते बारह भंग हास्य रति सहित अर बारह भंग अरति शोक सहित ऐसैं चौईस-भंग भए ऐसैं ही अन्य स्थाननिविषैं चौईस चौईस भंग जानने। बहुरि दोय प्रकृतिरूप एक स्थान है ताके चौईस भंग हैं। बहुरि एक प्रकृतिरूप एक स्थान है ताके ग्यारह भंग है ॥ ४८१ ॥ इनि दोऊ प्रकृतिरूप स्थाननिके भंगनिका विधान कहैं हैं—

**उदयट्ठाणं दोण्हं पणबंधे होदि दोण्हमेकस्स ।**
**चदुविहबंधट्ठाणे सेसेसेयं हवे ठाणं ॥ ४८२॥**

उदयस्थानं द्वयोः पंचबंधे भवति द्वयोरेकस्य ।
चतुर्विधबंधस्थाने शेषेष्वेकं भवेत्स्थानं ॥ ४८२ ॥

जी० प्र०—पंचबंधकचतुर्बंधकानिवृत्तिकरणभागयोस्त्रिवेदचतुःसंज्वलनानामेकैकोदयसंभवं द्विप्रकृत्युदयस्थानं स्यात्। तत्र भंगा द्वादश द्वादशेति

चतुर्विंशतिः । पक्षांतरापेक्षया चतुर्बंधकचरमसमये त्रिद्व्येकबंधकेष्वबंधके च क्रमेण चतुस्त्रिद्व्येकैकसंज्वलनानामेकैकोदयभवमेकोदयभवमेकोदयस्थानं स्यात् । तेन तत्र भंगाः चतुस्त्रिद्व्येकैके भूत्वैकादश ॥ ४८२ ॥ अमुमेवार्थं विशदयितुं सूत्रचतुष्टयमाह—

सं०चं०—अनिवृत्ति करणविषैं पांच प्रकृतिका जहां बंध पाइए ऐसा एक भाग अर च्यारि प्रकृतिका जहां बंध पाइए तहां भी कितने इक काल वेदनिका उदय है तातैं सो एक भाग ऐसैं इन दोऊनिविषैं तीन वेद अर च्यारि संज्वलनविषैं एकका उदयतैं दोय प्रकृतिरूप स्थान पाइए तहां च्यारि च्यारि कषाय एक एक वेदविषैं पा-इए यातैं बारह भंग भए दोऊ भागनिविषैं चौईस भंग भए । बहुरि पक्षांतर जो कनकनंदी आचार्यका आम्नाय ताकी अपेक्षा करि च्यारि प्रकृतिका जहां बंध पाइए तिसका अंत समयविषैं वेदनिके उदयका अभाव ही है तातैं तिसविषैं अर तीन दोय एक प्रकृतिका जहां बंध पाइए तिनविषैं अर बंध न पाइए तिसविषैं क्रमतैं च्यारि तीन दोय एक एक संज्वलन कषायनिविषैं एक एकका उदय पाइए तहां भंग अनुक्रमतैं च्यारि तीन दोय एक एक जानने ऐसैं एक प्रकृतिरूप बंध स्थाननिविषैं ग्यारह भंग जानने ॥ ४८२ ॥ इसही अर्थके प्रगट करनेकौं च्यारि सूत्र कहैं हैं—

**अणियट्टिकरणपढमा संढित्थीणं च सरिस उदयद्धा ।**
**तत्तो मुहुत्तअंते कमसो पुरिसादिउदयद्धा ॥ ४८३ ॥**

अनिवृत्तिकरणप्रथमात् षंढास्त्रियोश्च सदृशी उदयाद्धा ।
ततो मुहूर्तांतः क्रमशः पुरुषाद्युदयाद्धा ॥ ४८३ ॥

जी० प्र०—अनिवृत्तिकरणप्रथमभागप्रथमसमयमादिं कृत्वा षंढस्त्रीवेदयोरुदयाद्धा सदृशी ततः पुंवेदस्य आदिशब्दात् संज्वलनक्रोधादीनां च क्रमशोंऽतर्मुहूर्ताधिका भवंति । द्वादशपुरुषसंबंधिनी रचनेयं ।

| पं | स्त्री | पुं | क्रो | मा | मा | लो |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | २ ७ |
| | | | | | २ ७ | २ ७ |
| | | | | २ ७ | २ ७ | २ ७ |
| | | ४ | २ ७ | २ ७ | २ ७ | २ ७ |
| ४ | ४ | २ ७ | २ ७ | २ ७ | २ ७ | २ ७ |
| २ ७ | २ ७ | २ ७ | २ ७ | २ ७ | २ ७ | २ ७ |

स०चं०—अनिवृत्तिकरणके प्रथमभागके प्रथमसमयतैं लगाय नपुंसक स्त्रीवेदका उदयका काल परस्पर समान है अस्तोक है तिसतैं पुरुषवेद संज्वलन क्रोध मान माया लोभका उदय काल अनुक्रमतैं यथासंभव अंतर्मुहूर्त करि अधिक अधिक जानना ॥ ४८३ ॥

**पुरिसोदएण चडिदे बंधुदयाणं च जुगवदुच्छित्ती ।**
**सेसोदयेण चडिदे उदयदुचरिमम्हि पुरिसबंधछिदी ॥४८४॥**

पुरुषोदयेन चटिते बंधोदययोश्च युगपदुच्छित्तिः ।
शेषोदयेन चटिते उदयद्विचरमे पुरुषबंधच्छित्तिः ॥ ४८४ ॥

जी० प्र०—पुंवेदोदयेन श्रेण्यारूढ [illegible] समये स्यात् । शेषस्त्रीषंढवेदोदयेन श्रेण्यारूढयोरुदयद्विचरमसमये एव पुंवेदबंधव्युच्छित्तिः ॥ ४८४ ॥ तत्र—

स० चं०—पुरुषवेदका उदयसाहित जो श्रेणी चढै ताकैं पुरुषवेदकी बंधव्युच्छित्ति अर उदय व्युच्छित्ति दोनों युगपत् होहैं अथवा चकारतैं बंधकी व्युच्छित्ति उदयका द्विचरम समयविषै होहै । बहुरि शेष स्त्री नपुंसकवेदका उदयसाहित जो श्रेणी चढै हैं ताकैं पुरुषवेदकी बंध व्युच्छित्ति तिनवेदकनिके उदय द्विचरमविषैं होहै ॥ ४८४ ॥

## पणबंधगम्मि बारस भंगा दो चेव उदयपयडीओ ।
## दोउदये चदुबंधे बारेव हवंति भंगा हु ॥ ४८५ ॥

पंचबंधके द्वादश भंगा द्वे चैव उदयप्रकृती ।
द्व्युदये चतुर्बंधे द्वादशैव भवंति भंगा हि ॥ ४८५ ॥



जी० प्र०—पंचबंधकानिवृत्तिकरणे द्वे एवोदयप्रकृती । तत्र भंगा द्वादश भवंति ।

बं ५    चतुर्बंधकेऽपि द्व्युदये भंगा द्वादश खलु    बं ४
१ १ १      १ १ १
१ १ १ १      १ १ १ १

स० चं०—पांच प्रकृतिका जहां बंध पाइए ऐसा अनिवृत्तिकरणविषै दोय उदयप्रकृति हैं तहां च्यारि कषाय तीन वेदनिकरि भंग बारह हैं | १ १ १ / १ १ १ १ | ऐसैं ही च्यारि प्रकृतिका जहां बंध पाइए ऐसे अनिवृत्ति करणविषै भी दोयका उदयरूप स्थानविषैं बारह भंग हैं ॥ ४८५ ॥

## कोहस्स य माणस्स य मायालोहाणियट्टिभागम्हि ।
## चदुतिदुगेक्कंभंगा सुहुमे एक्को हवे भंगो ॥ ४८६ ॥

क्रोधस्य च मानस्य च मायालोभानिवृत्तिभागे ।
चतुस्त्रिद्विकैकभंगाः सूक्ष्मे एको भवेद्भंगः ॥ ४८६ ॥

जी० प्र०— क्रोधमानमायालोभोदयानिवृत्तिकरणभागेषु चतुस्त्रिद्व्येकबंधकेषु क्रमेण चतुस्त्रिद्व्येकभंगा भवंति । सूक्ष्मसांपराये मोहनीयबंधरहित एको भंगः ॥ ४८६ ॥ अथ सर्वोदयस्थानसंख्यास्तत्प्रतिसंख्याश्चाह—

स० चं०—क्रोध मान माया लोभका उदयरूप अनिवृत्तिकरणके च्यारि भाग जिनविषैं च्यारि तीन दोय एक प्रकृतिनिका बंध पाइए तिनविषैं अनुक्रमतैं कषाय बदलनेकी अपेक्षा ही च्यारि तीन दोय एक भंग है अर सूक्ष्मसांपराय मोहनीयका बंधरहित तहां सूक्ष्मलोभका उदयरूपस्थानविषैं एकभंग है ऐसैं ग्यारह भए ॥४८६॥ आगें सर्व उदयस्थाननिकी वा तिनकी प्रकृतिनिकी संख्या कहैं हैं—

**बारससयतेसीदीठाणवियप्पेहिं मोहिदा जीवा ।**
**पणसीदिसदसगेहिं पयडिवियप्पेहिं ओघम्मि ॥ ४८७ ॥**

द्वादशशतत्र्यशीतिस्थानविकल्पैर्मोहिता जीवाः ।
पंचाशीतिशतसप्तभिः प्रकृतिविकल्पैरोघे ॥ ४८७ ॥

| वं ५ | वं ४ | वं ४ | वं ३ | वं २ | वं १ | सू । वं ० |
|---|---|---|---|---|---|---|
| उ २ | उ २ | उ १ | उ १ | उ १ | उ १ | उ १ |
| भ १२ | भं १२ | भं ४ | भं ३ | भं २ | भं १ | भं १ |



जी०प्र०—ओघे गुणस्थानेषु सर्वमोहनीयोदयस्थानानीमानि—

| १० | ९ | ८ | ७ | ६ | ५ | ४ | २ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ६ | ११ | ११ | ११ | ९ | ३ | १ |

मिलित्वा त्रिपंचाशत । प्रत्येकं चतुर्विंशतिभंगानीति तावता संगुणयैव प्रकृतिकस्यैकादशभिर्युतानि त्र्यशीत्यग्रद्वादशशतानि तत्प्रकृतयोऽमूः १०।५४। ८८ । ७७ । ६६ । ४५ । १२ । २ । मिलित्वा चतुःपंचाशत् त्रिशतं चतुर्विंशत्या संगुण्य ८४९६ एकप्रकृतिकस्यैकादशभिर्युताः सप्ताग्रपंचाशीतिशतानि । एतैः स्थानविकल्पैश्च त्रिकालात्रैलोकोदरवर्तिचराचरजीवा मोहिताः संति॥ ४८७॥ अथापुनरुक्तस्थानसंख्यां तत्प्रकृतीश्चाह—

स० चं०—ओघ कहिए गुणस्थान तिनविषैं सर्व मोहनीयके उदयस्थान दश प्रकृतिरूप एक, नव रूप छह, आठ सात छहरूप ग्यारह ग्यारह, पांच रूप नव, च्यारि रूप तीन, दोय रूप एक मिलिकरि तरेपन भए। तहां एक एक के चौईस चौईस भंग तातैं चौईसकरि तरेपनकौं गुणै बारहसै बहत्तरि भए अर एक प्रकृतिरूप स्थानके ग्यारह भंग ऐसैं सर्व बारहसै तियासी भए, अब तिन स्थाननिकी जे प्रकृति तिनकी अपेक्षा कहिए है—

दश प्रकृतिरूप एक स्थानकी दश प्रकृति, नव रूप छहकी चौवन, आठरूप ग्यारहकी अठ्यासी, सातरूप ग्यारहकी सतहत्तरि, छहरूप ग्यारहकी छ्यासठि, पांचरूप नवकी पैंतालीस, च्यारिरूप तीनकी बारह, दोय रूप एककी दोय सर्व मिलै तीनसै चौवन प्रकृति भई तहां चौईस भंगनिकरि गुणै चौरासीसै छिनवै अर एक प्रकृति रूपके ग्यारह भंग मिलाएं पिच्यासीसै सात ८५०७ सर्व प्रकृति अपेक्षा भेद हो हैं। इन स्थान भेदनिकरि वा प्रकृति भेदनिकरि त्रिकाल संबंधी त्रिलोकके चराचर जीव मोहित हैं॥ ४८७॥ आगैं अपुनरुक्त स्थाननिकी संख्या अर तिनकी प्रकृति कहै हैं—

**एक्क य छक्केयारं दससगचदुरेक्कयं अपुणरुत्ता ।**
**एदे चदुवीसगदा बार दुगे पंच एक्कम्मि ॥ ४८८ ॥**

एक च षट्कैकादश दशसप्तचतुष्कमपुनरुक्तानि ।
एतानि चतुर्विंशगतानि द्वादश द्विके पंच एकस्मिन् ॥ ४८८ ॥

जी० प्र०—दशकस्थानमेकं नवकानि षट् अष्टकान्येकादश सप्तकानि दशैव सवेदकप्रमत्ताप्रमत्तयोस्तदेकस्य पुनरुक्तत्वात् । षट्कानि सप्तैव सवेदकप्रमत्ताप्रमत्तयोः षट्कद्वयस्य षट्कद्वयेन अवेदकप्रमत्ताप्रमत्तयोस्तु षट्कद्वयस्यापूर्वकरणषट्केन च पुनरुक्तत्वात् । पंचकानि चत्वार्येव सवेदकप्रमत्ताप्रमत्तयोस्तद्द्वये एकस्य अवेदकतत्सप्तसु चतुर्णां च पुनरुक्तत्वात् । चतुष्कमेकमेव अवेदकं तद्द्वयस्यापूर्वकरणस्य तेन पुनरुक्तत्वात् । एतानि च त्वारिंशत् प्रत्येकं चतुर्विंशतिभेदानीति तावता गुणयित्वा द्विप्रकृतिकस्य द्वादशभिरेकप्रकृतिकस्य पंचभिश्चापुनरुक्तैर्युतानि भूत्वा ॥ ४८८ ॥

स० चं०—दश प्रकृति रूप एक स्थान, नव रूप छह स्थान, आठ रूप ग्यारह स्थान, सात रूप दशही स्थान पूर्वै ग्यारह कहे थे तिन विषैं पाहिले कूटनिविषैं सम्यक्त्व मोहनी सहित वेदक सम्यक्त्ववालेकैं प्रमत्त अप्रमत्तके सात प्रकृति रूप दोय स्थान कहे ते दोऊ स्थान समान हैं तातैं इनमैं एक स्थान पुनरुक्त भया तातैं दश ही कहे। बहुरि छह प्रकृति रूप सातही सातही स्थान पूर्वै ग्यारह कहे थे तिनविषैं वेदक सहित पाहिले कूटनिविषैं छह प्रकृति रूप दोय कूट प्रमत्तके कीएं अर दोय अप्रमत्तके कीएं तिनके समानता पाइए है तातैं इनविषैं दोय ही गिने दोय पुनरुक्त कहे अर वेदकरहित पिछिले कूटनिविषैं छह प्रकृति रूप स्थानकौं लीएं एक कूट प्रमत्तका कीया एक अप्रमत्तका कीया सो ए दोऊ कूट अपूर्व करणका छह प्रकृति रूप कूटके समान हैं तातैं दोय कूट पुनरुक्त कहे थे ऐसैं च्यारि कूटनिके च्यारि स्थान पुनरुक्त ते घटाइ दीए। बहुरि पांच प्रकृति रूप च्यारि ही स्थान हैं। पूर्वै नव कहे थे तिनविषैं वेदक सहित पाहिले कूटनिविषैं एक प्रमत्तका कह्या था एक अप्रमत्तका कह्या था ते दोऊ समान हैं तातैं इनविषैं एक पुनरुक्त कह्या। बहुरि वेदक रहित पिछले कूटनिविषैं एक देश संयतका दोय दोय प्रमत्त अप्रमत्तका अर दोय अपूर्व करणका इन सातनिविषैं दोय दोय प्रमत्त अप्रमत्तके दोय अपूर्व करणके समान हैं तातैं च्यारि पुनरुक्त कहे हैं ऐसैं पंच स्थान पुनरुक्त घटाइ दीए। बहुरि च्यारि प्रकृतिरूप एकही स्थान है पूर्वै तीन कहे थे तिनविषैं ते तीनोंही समान हैं तातैं दोय पुनरुक्त घटाइ दीए जिनविषैं प्रकृतीनिकी समानता पाइए ऐसे पुनरुक्त स्थान घटाएं इस प्रकार स्थान रहे तिनका जोड दीएं चालीस भए ते एक एक स्थान चौईस चौईस भंगनिकरि

संयुक्त हैं तातैं चौईस करि गुणैं नवसै साठि भए। इनविषैं दोय प्रकृति रूप स्थानके चौईस भंग कहे थे तिनविषैं बारह पुनरुक्त छोडि बारह गिने अर एक प्रकृति रूप स्थानके ग्यारह भंग कहे थे तिनविषैं छह पुनरुक्त भंग छोडि पंच गिने ऐसैं सतरह उनविषैं और मिलाइए॥ ४८८॥

**णवसयसत्तत्तरिहिं ठाणवियप्पेहिं मोहिदा जीवा।**
**इगिदालूणत्तरिसयपयाडिवियप्पेहिं णायव्वा ॥ ४८९ ॥**

नवशतसप्तसप्ततिभिः स्थानविकल्पैर्मोहिता जीवाः।
एकचत्वारिंशदेकोनसप्ततिशतप्रकृतिविकल्पैर्ज्ञातव्याः॥ ४८९ ॥

जी० प्र०—नवशतानि सप्तसप्तत्यग्राणि तत्प्रकृतयोऽमूः—१० । ५४ । ८८ । ७० । ४२ । २० । ४ । मिलित्वाऽष्टाशीतिद्विशतं चतुर्विंशत्या गुणयित्वा द्विप्रकृतिकस्य चतुर्विंशत्या एकप्रकृतिकस्य पंचभिश्च युताः एकचत्वारिंशदग्रैकोनसप्ततिशतानि। एतैः स्थानविकल्पैः प्रकृतिविकल्पैश्च त्रिकालत्रिलोकोदरवर्तिचराचरसंसारिजीवाः मोहिताः संति॥ ४८९ ॥ अथ मोहोदयस्थानतत्प्रकृतीर्गुणस्थानेषूपयोगादीनाश्रित्याह—

स० चं०—ऐसैं नवसै सतहत्तरि भेद भए तिनकी प्रकृति कहिए है—दश रूप एक स्थानकी दश, नव रूप छह स्थाननिकी चौवन, आठ रूप ग्यारह स्थाननिकी अठ्यासी, सातरूप दशस्थाननिकी सत्तरि, छह रूप सात स्थाननिकी बियालीस, पांच रूप च्यारि स्थाननिकी बीस, च्यारि रूप एक स्थानकी च्यारि इनका जोड दीएं दोयसै अठ्यासी भई इनकौं भंग चौईस करि गुणिए तब गुणहत्तरिसै बारा हूवा तिनविषैं दोय प्रकृति रूपके बारह बारह भंग एक एक प्रकृतिके गिने तातैं चौईस अर एक प्रकृति रूप पंच ऐसैं गुणतीस मिलाएं गुणहत्तरिसै इकतालीस ६९४१ भेद भए इन स्थान भेदनिकरि अर प्रकृति भेदनिकरि त्रिकाल संबंधी त्रिलोकवासी चराचर संसारी जीव मोहित हैं ॥४८९॥ आगैं मोहका उदय रूप स्थान वा तिनकी प्रकृति गुणस्थाननिविषैं उपयोगादिककी अपेक्षा करि कहिए है—

**उदयट्ठाणं पयडिं सगसगउवजोगजोगआदीहिं ।**
**गुणयित्ता मेलविदे पदसंखा पयडिसंखा य ॥४९०॥**

उदयस्थानं प्रकृतिं स्वकस्वकोपयोगयोगादिभिः ।
गुणयित्वा मेलापिते पदसंख्या प्रकृतिसंख्या च ॥ ४९० ॥

जी० प्र०—'पुव्विल्लेसुवि मिलिदे' इति सूत्रोक्तस्थानसंख्यां तत्प्रकृतिसंख्यां च संस्थाप्य स्वस्वगुणस्थाने संभव्युपयोगयोगैः, आदिशब्दात्संयमदेशसंयमलेश्यासम्यक्त्वैश्च संगुण्य मेलने स्थानसंख्या प्रकृतिसंख्या च स्यात् ॥ ४९० ॥ तद्यथा—

स० चं०—पुव्विल्लिसुवि मिलिदे इत्यादिक गाथाकरि कही स्थाननिकी संख्या अर तिन स्थानकनिविषैं प्रकृतिनिकी संख्या तिनकौं अपने अपने गुणस्थाननिविषैं संभवै ऐसे उपयोग वा योग, आदि शब्दतैं संयम देश संयम लेश्या सम्यक्त्व इनकरि गुणिए बहुरि सब का जोड दीजिए जो प्रमाण होइ तितनी तहां मोहकी स्थान संख्या वा प्रकृति संख्या जाननी ॥ ४९० ॥ सोई कहिए है—

**मिच्छदुगे मिस्सतिये पमत्तसत्ते जिणे य सिद्धे य ।**
**पण छस्सत्त दुगं च य उवजोगा होंति दो चेव ॥ ४९१ ॥**

मिथ्याद्विके मिश्रत्रये प्रमत्तसप्तके जिने च सिद्धे च ।
पंच षट् सप्त द्विकं च च उपयोगा भवंति द्वौ चैव ॥ ४९१ ॥

जी० प्र०—उपयोगा मिथ्यादृष्ट्यादिद्वये त्र्यज्ञानं द्विदर्शनमिति पंच । मिश्रादित्रये त्र्यज्ञानं त्रिदर्शनमिति षट् । प्रमत्तादिसप्तके चतुर्ज्ञानं त्रिदर्शनमिति सप्त । जिने सिद्धे च केवलज्ञानदर्शने इति द्वौ द्वौ । तत्र मिथ्यादृष्टौ स्थानानि प्रकृतयश्च

| अ ८ | ७ |
|---|---|
| ९।९ | ८।८ |
| १० | ९ |
| ३६ | ३२ |

स्वोपयोगैर्गुणिते सति

स्थानानि चत्वारिंशत्, प्रकृतयश्चत्वारिंशदग्रत्रिशतानि । सासादने स्थानप्रकृतयः (७ / ८ | ८ / ९ / ३२) [illegible] विंशतिः पट्पंचाशत ।

मिश्रे (७ / ८ | ८ / ९ / ३२) स्वोपयोगैर्गुणिताश्चतुर्विंशतिः, द्वानवत्यग्रशतं । असंयते (७ / ८ | ८ / ९ / ३२) (६ / ७ | ७ / ८ / २८) अष्टचत्वारिंशत् षष्ट्यग्रत्रिशती ॥ देश-

संयते (६ / ७ | ७ / ८ / २८) (५ / ६ | ६ / ७ / २४) अष्टचत्वारिंशत् द्वादशाग्रत्रिशती । प्रमत्तेऽप्रमत्ते च (५ / ६ | ६ / ७ / २४) (४ / ५ | ५ / ६ / २०) पट्पंचाशत् अष्टाग्रत्रिशती ॥ अपू-

र्वकरणे (४ / ५ | ५ / ६ / २०) अष्टाविंशतिः चत्वारिंशदग्रशतं । अनिवृत्तिकरणस्य स्थानं प्रकृती (१ / २) उपयोगैर्गुणिते सप्त चतुर्दश ॥ पुनर्द्वादश

भंगैर्गुणिते चतुरशीतिः अष्टषष्ट्यग्रशतं । अवेदभागे स्थानं प्रकृतिः (१ / १) उपयोगैर्गुणिते सप्त सप्त ॥ पुनश्चतुर्भंगैर्गुणितेऽष्टाविंशतिरष्टाविंशतिः

सूक्ष्मसांपराये स्थानं प्रकृतिः (१ / १) उपयोगैर्गुणिते सप्त सप्त । अत्रापूर्वकरणांतं स्थानानि प्रकृतीश्चैकीकृत्य चतुर्विंशत्या संगुण्य तत्र च स्थाने-

ष्वनिवृत्तिकरणाद्येकान्नविंशत्यग्रशतस्थानानि प्रकृतिषु त्र्यग्रद्विशतं प्रकृतीश्च क्षेपं कुर्यात् ।

| गु | | ८ मि | ४ सा | मि ४ | ८ अ | ८ दे | ८ प्र | ८ अ | ४ अ | १ अ | अ १ | १ सू |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प्र | | ६८ | ३२ | ३२ | ६० | ५२ | ४४. | ४३ | २० | २ | १ | १ |
| उ | | ५ | ५ | ६ | ६ | ६ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ | ७ |
| गु | वि | ४० | २० | २३ | ४८ | ४८ | ५६ | ५६ | २८ | ७ | ७ | ७ |
| प्र। | वि | ३४० | १६० | १९२ | ३६० | ३१२ | ३०८ | ३०८ | १४० | १४ | ७ | ७ |

स० चं८—उपयोग है सो मिथ्यादृष्ट्यादिक दोय गुणस्थाननिविषैं तीन अज्ञान दोय दर्शन ऐसैं पांच हैं। मिश्रादिक तीनविषैं तीन ज्ञान तीन दर्शन ऐसैं छह हैं प्रमत्तादिक सातविषै च्यारि ज्ञान तीन दर्शन ऐसैं सात हैं सयोगी अयोगी जिनविषैं वा सिद्धविषैं केवलज्ञान केवलदर्शन ए दोय हैं तहां मिथ्यादृष्टिविषैं पहले कूटनिकरि एक तौ दश प्रकृतिरूप अर दोय नव नव रूप अर एक आठ रूप ए च्यारि स्थान हैं। तिनकी प्रकृतिनिका जोड छत्तीस भया। बहुरि पिछले कूटनिकरि नव रूप एक अर आठ आठ रूप दोय अर सात रूप एक ऐसैं च्यारि स्थान तिनकी बत्तीस प्रकृति इनकौं मिलाएं आठ स्थान अरसठि प्रकृति तिनकौं पांच उपयोग करि गुणैं चालीस स्थान तीनसै चालीस प्रकृति हो हैं। बहुरि सासादनविषैं एक नव रूप अर दोय आठ आठ रूप अर एक सात रूप ऐसैं च्यारि स्थान बत्तीस प्रकृति तिनकौं पंच उपयोग करि गुणैं वीस स्थान एकसौ साठि प्रकृति हो हैं। बहुरि मिश्रविषैं एक नव रूप अर दोय आठ आठ रूप अर एक सात रूप ऐसैं च्यारि स्थान तिनकी बत्तीस प्रकृति इनकौं छह उपयोग करि गुणै चौईस स्थान एकसौ वाणवै प्रकृति हो हैं। बहुरि असंयतविषैं पहिले कूटनिकरि नव रूप एक अर आठ आठ रूप दोय अर सात रूप एक ऐसैं च्यारि स्थान तिनकी बत्तीस प्रकृति अर पिछले कूटनिकरि आठ रूप एक अर सात सात रूप दोय अर छह रूप एक ऐसैं च्यारि स्थान तिनकी अट्ठाईस प्रकृति इनकौं मिलाए आठ स्थान साठि प्रकृति तिनकौं छह उपयोग करि गुणैं अडतालीस स्थान तीनसै साठि प्रकृति हो हैं। बहुरि देशसंयतविषैं

पाहिले कूटनिकरि एक आठ रूप अर दोय सात सात रूप अर एक छह रूप अैसें च्यारि स्थान अट्ठाईस प्रकृति पिछले कूटनिकरि एक सात रूप अर दोय छह छह रूप अर एक पंच रूप अैसें च्यारि स्थान चौईस प्रकृति मिलाएतें आठ स्थान बावन प्रकृति तिनकौं छह उपयोग करि गुणें अडतालीस स्थान तीनसै बारा प्रकृति हो हैं। बहुरि प्रमत्तविषैं वा अप्रमत्तविषैं पहिले कूटनिकरि एक सात रूप अर दोय छह छह रूप अर एक पांच रूप अैसें च्यारि स्थान चौईस प्रकृति पिछले कूटनिकरि एक एक छह रूप अर दोय पांच पांच रूप अर एक च्यारि रूप अैसें च्यारि स्थान वीस प्रकृति मिलाएतें आठ स्थान चवालीस प्रकृति तिनकौं सात उपयोगनिकरि गुणें छप्पन छप्पन स्थान तीनसै आठ तीनसै आठ प्रकृति हो हैं। बहुरि अपूर्वकरणविषैं छह रूप अर पांच पांच रूप दोय अर च्यारि रूप एक अैसें च्यारि स्थान वीस प्रकृति तिनकौं सात उपयोगनिकरि गुणे अठाईस स्थान एकसौ चालीस प्रकृति हो हैं। इन सवनिका जोड दीए ४० २० २४ ४८ ४८ ५६ ५६ २८। तीनसौं वीस स्थान भए तिनकौं चौवीस भंगनिकरि गुणे छिहत्तरिसै असी स्थान भए। बहुरि प्रकृति सर्व ३४० १६० ११२ ३१० ३१२ ३०८ ३०८ १४० मिलि इकईससै वीस भई। तिनकौं चौवीस भंगनिकरि गुणे पचास हजार आठसै असी प्रकृति भई। बहुरि आनिवृत्तिकरण विषैं दोय प्रकृति रूप एक स्थान तिनकौं सात उपयोगनिकरि गुणे स्थान सात प्रकृति चौदह होंइ तिनकौं बारह भंगनिकरि गुणे चौरासी स्थान एकसौ अडसठि प्रकृति हो हैं। बहुरि अवेद भागरूप आनिवृत्ति करणविषैं एक प्रकृति रूप एक स्थान तिनकौं सात उपयोगकरि गुणे सात स्थान सात प्रकृति तिनकौं च्यारि भंगनिकरि गुणे अठाईस स्थान अठाईस प्रकृति हो हैं। बहुरि सूक्ष्मसांपराय विषैं एक प्रकृति रूप एक स्थान तिनकौं सात उपयोगनिकरि गुणे सात स्थान सात प्रकृति इहां भंग एकही है अैसें इनका जोड दीएं ८४। २८। ७। एकसौ उगणीस स्थान अर १६८ २८ ७ दोयसै तीन प्रकृति हो हैं। इनकौं पूर्वें अपूर्वकरण पर्यंत कहे स्थान प्रकृति तिन विषैं मिलाइए॥४९१॥

## णवणउदिसगसयाहियसत्तसहस्सप्पमाणमुदयस्स ।

**ठाणवियप्पे जाणसु उवजोगे मोहणीयस्स ॥ ४९२ ॥**

नवनवतिसप्तशताधिकसप्तसहस्रप्रमाणमुदयस्य ।

स्थानविकल्पा जानीहि उपयोगे मोहनीयस्य ॥ ४९२ ॥

जी० प्र०—तत्रोपयोगाश्रितमोहनीयोदयस्थानविकल्पा नवनवत्यग्रसप्तशताधिकसप्तसहस्राणि जानीहि ७७९९ ॥ ४९२ ॥

सं० च०—ऐसैं उपयोगका आश्रय करि मोहनीयके उदय स्थानके भेद निन्याणवै अधिक सातसै संयुक्त सात हजार जानहु ७७९९ ॥ ४९२ ॥

**एक्कावण्णसहस्सं तेसीदिसमण्णियं वियाणाहि ।**
**पयडीणं परिमाणं उवजोगे मोहणीयस्स ॥ ४९३ ॥**

एकपंचाशत्सहस्रं त्र्यशीतिसमान्वितं विजानीहि ।

प्रकृतीनां परिमाणमुपयोगे मोहनीयस्य ॥ ४९३ ॥

जी० प्र०—उपयोगाश्रितमोहनीयप्रकृतिपरिमाणं च त्र्यशीतिसमन्वितैकपंचाशत्सहस्राणि जानीहि ५१०८३ ॥४९३॥ अथ योगमाश्रित्याह—

सं० च—बहुरि उपयोग आश्रय करि मोहनीके प्रकृतिनिका प्रमाण इकावन हजार तियासी जानहु ५१०-८३ ॥ ४९३ ॥ आगे योग आश्रय करि कहै हैं—

**तिसु तेरं दस मिस्से णव सत्तसु छट्ठयम्मि एक्कारा ।**
**जोगिम्मि सत्त जोगा अजोगिठाणं हवे सुण्णं ॥ ४९४ ॥**

त्रिषु त्रयोदश दश मिश्रे नव सप्तसु षष्ठे एकादश ।

योगिनि सप्त योगा अयोगिस्थानं भवेत् शून्यम् ॥ ४९४ ॥

जी॰ प्र॰—योगाः मिथ्यादृष्टिसासादनासंयतेषु त्रयोदश त्रयोदश। मिश्रे दश। देशसंयतादिषु सप्तसु नव नव। प्रमत्त एकादश। सयोगे सप्त। अयोगे शून्यं भवेत् ॥ ४९४ ॥ अथ मिश्रयोगयुक्तकेवलपर्याप्तयोगयुक्तगुणस्थानानि विशेषयति—

सं॰ च॰—योग मिथ्यादृष्टि सासादन असंयतविषैं तेरह तेरह, मिश्रविषैं दश, देशसंयतादिक सप्तनिविषैं नव नव, प्रमत्तविषैं ग्यारह, सयोगी विषैं सात, अयोगी विषैं शून्य है ॥४९४॥ आगै मिश्रयोग युक्त अर केवल पर्याप्त योग युक्त गुणस्थान तिनकौं विशेष करि कहै हैं—

**मिच्छे सासण अयदे पमत्तविरदे अपुण्णजोगगदं।**
**पुण्णगदं च य सेसे पुण्णगदे मेलिदं होदि ॥ ४९५॥**

मिथ्ये सासने अयते प्रमत्तविरते अपूर्णयोगगत।
पूर्णगतं च च शेषे पूर्णगते मिलितं भवति ॥ ४९५ ॥

जी॰ प्र॰—मिथ्यादृष्टौ सासादने असंयते प्रमत्तविरते चेति चतुर्गुणस्थानेषु अपर्याप्तयोगगतं पर्याप्तयोगगतं च मिलितं स्थानप्रमाणं प्रकृतिप्रमाणं च भवति। शेषगुणस्थानेषु केवलपर्याप्तयोगगतमेव तद्द्वयं भवति। तद्यथा—

मिथ्यादृष्टौ स्थानप्रकृतयः

| ८ |
|---|
| ९ । ९ |
| १० |
| ३६ |

स्वयोगैर्गुणिता द्वाचत्वारिंशत्, अष्टषष्ट्यग्रचतुःशतानि। विसंयोजितानंतानुबंधिन्यंतर्मुहूर्ते मरणाभावात्तत्पर्याप्तयोगैर्गुणिताः स्थानप्रकृतयः

| ७ |
|---|
| ८ । ८ |
| ९ |
| ३२ |

चत्वारिंशत् विंशत्यग्रत्रिशती मिलित्वा स्थानानि द्वानवतिः प्रकृतयोऽष्टाशीत्यग्रसप्तशती। सासादने

स्थानप्रकृतयः | ४ / ३२ | वैक्रियिकमिश्रस्य पृथग्वक्ष्यतीति द्वादशभिर्गुणिता अष्टचत्वारिंशत् चतुरशीत्यग्रत्रिशती। मिश्रे | ७ / ८ । ८ / ९ / ३२ | दशभिर्गुणिताश्चत्वारिंशत् विंशत्यग्रत्रिशती। असंयते | ७ / ८ । ८ / ९ / ३२ | ६ / ७ । ७ / ८ / २८ | कार्मणौदारिकमिश्रवैक्रियिकमिश्राणां पृथग्वक्ष्यतीति दशभिर्गुणिता अशीतिः षट्छती। देशसंयते | ८ / ५२ | नवभिर्गुणिता द्वासप्ततिरष्टषष्ट्यग्रचतुःशती। प्रमत्तोऽप्रमत्ते च | ५ / ६ । ६ / ७ / २४ | ४ / ५ । ५ / ६ / २० | आहारकद्वयस्य पृथग्वक्ष्यतीति नवभिर्गुणिता द्वासप्ततिः पञ्चाशत्यग्रत्रिशती। अपूर्वकरणे | ४ / ५ । ५ / ६ / २० | नवभिर्गुणिताः षट्त्रिंशदशीत्यग्रशतं। एतावत्पर्यंतं सर्वत्र स्थानप्रकृतीनां गुणकारश्चतुर्विंशतिः। अनिवृत्तिकरणसवेदभागे | १ / २ | नवभिर्गुणिता नवाष्टादश। गुणकारो द्वादश। अवेदभागे | १ / १ | तथा नव नव गुणकारश्चत्वारः। सूक्ष्मसांपरायेऽपि | १ / १ | तथा नव नव गुणकार एकः ॥ ४९५ ॥ अथापनीतयोगानां विशेषं गाथाद्वयेनाह—

स० चं०—मिथ्यादृष्टिविषैं सासादनविषैं असंयतविषैं प्रमत्तविरतिविषैं इनि च्यारि विषैं अपर्याप्त योगकौं प्राप्त अर पर्याप्त योगकौं प्राप्त मिलाइकरि स्थान प्रमाण अर प्रकृति प्रमाण हो है। बहुरि अवशेष गुणस्थाननिविषैं केवल पर्याप्त योगहीकौं प्राप्त स्थान प्रमाण वा प्रकृति प्रमाण हो है। सोई कहिए है—

मिथ्यादृष्टिविषैं पहिले कूटनिकरि स्थान च्यारि प्रकृति छत्तीस

| ८ |
|---|
| ९ ९ |
| १० |
| ३६ |

तिनकौं तेरह जोगनिकरि गुणै बावन स्थान च्यारिसै अडसठि प्रकृति हो हैं। बहुरि अनंतानुबंधीका विसंयोजन रूप अंतर्मुहूर्तविषैं मरण नाहीं तातैं पिछले कूटनिकरि च्यारिस्थान बत्तीस प्रकृति

| ७ |
|---|
| ८ ८ |
| ९ |
| ३२ |

तिनकौं दश जोगनिकरि गुणै स्थान चालीस प्रकृति तीनसौ वीस हो हैं बहुरि सासादनविषैं स्थान च्यारि प्रकृति बत्तीस

| ७ |
|---|
| ८ ८ |
| ९ |
| ३२ |

तिनकौं वैक्रियिक मिश्रका जुदा कहिएगा तातैं बारहयोगनि करि गुणै स्थान अडतालीस प्रकृति तीनसै चौरासी हो हैं। बहुरि मिश्रविषैं स्थान च्यारि प्रकृति बत्तीस

| ७ |
|---|
| ८ ८ |
| ९ |
| ३२ |

तिनकौं दश योगनिकरि गुणै स्थान चालीस प्रकृति तीनसै वीस हो हैं। बहुरि असंयत विषैं आठ स्थान साठि प्रकृति

| ७ | ६ |
|---|---|
| ८ ८ | ७ ७ |
| ९ | ८ |
| ३२ | २८ |

तिनकौं कार्माण औदारिक मिश्र वैक्रियिक मिश्रका जुदा कहिएगा तातैं दश योगनिकरि गुणै स्थान अस्सी प्रकृति छसौ हो हैं। बहुरि देशसंयतविषै स्थान आठ

प्रकृति बावन

| | |
|---|---|
| ६ | ५ |
| ७ ७ | ६ ६ |
| ८ | ७ |
| २८ | २४ |

तिनकौं नव योगनिकरि गुणें स्थान बहत्तरि प्रकृति च्यारसै अडसठि हो हैं बहुरि प्रमत्तविषें अप्रमत्तविषें स्थान आठ प्रकृति चवालीस

| | |
|---|---|
| ५ | ४ |
| ६ ६ | ५ ५ |
| ७ | ६ |
| २५ | २० |

तिनकौं आहारक द्विकका जुदा कहिएगा तातैं नवयोगनिकरि गुणें स्थान बहत्तरि बहत्तरि प्रकृति तीनसै छिनवै तीनसै छिनवै होहैं। बहुरि अपूर्वकरणविषें च्यारि स्थान वीस प्रकृति

| |
|---|
| ४ |
| ५ ५ |
| ६ |
| २० |

तिनकौं नव योगनिकरि गुणे स्थान छत्तीस प्रकृति एकसौ असी होहैं। इहां पर्यंत स्थान वा प्रकृति जितने होहिं तिनकौं चौवीस भंगनिकरि गुणिए। बहुरि अनिवृत्ति करणविषें सवेदभागविषै एक स्थान दोय प्रकृति इनकौं नव योगनिकरि गुणे नव स्थान अठारह प्रकृति हो हैं इनकौं बारह भंगनिकरि गुणिए। अर अवेदभागविषें एकस्थान एक प्रकृति इनकौं नव योगनिकरि गुणे नव स्थान नव प्रकृति हो हैं इनकौं च्यारि भंगनिकरि गुणिए। बहुरि सूक्ष्म सांपरायविषें एक स्थान एक प्रकृति इनकौं नव योगनिकरि गुणें नव स्थान नव प्रकृति होहैं इनकौं एक भंगकरि गुणिए॥ ४ ५॥ आगें जुदे राखे योग तिनका विशेष दोय गाथानिकरि कहैं हैं

**सासणअयदपमत्ते वेगुव्वियमिस्स तं च कम्मायियं।**
**ओरालमिस्स हारे अडसोलडवग्ग अट्ठवीससयं॥ ४९६॥**

सासनायतप्रमत्ते वैगूर्विकामिश्रं तच्च कार्मणं ।
औरालमिश्रमाहारे अष्टषोडशाष्टवर्ग अष्टविंशशतं ॥ ५९६ ॥

जी० प्र०—सासादनस्य वैक्रियिकमिश्रयोगे स्थानान्यष्टवर्गमात्राणि प्रकृतयो द्वादशाग्रपंचशती । कुतः ? पंढवेदवर्जितकूटस्य—

| २<br>२ । २<br>० । १ । १<br>४ ४ ४ ४ | १<br>२ । २<br>० १ १<br>४ ४ ४ ४ | १<br>२ । २<br>० । १ । १<br>४ ४ ४ ४ | ०<br>२ । २<br>० । १ । १<br>४ ४ ४ ४ |
|---|---|---|---|

संजातचतुःस्थानद्वात्रिंशत्प्रकृतीनां

| ७<br>८ । ८<br>९ |
|---|
| ३२ |

षोडशभंगैर्गुणितत्वात् । असंयतस्य वैक्रियिकमिश्रकार्मणयोगयोः स्थानानि षोडशवर्गमात्राणि प्रकृतयो विंशत्यग्रैकान्नविंशतिशती । कुतः ? स्त्रीवेदवर्जिततत्कूटसंजाताष्टस्थानषष्टिप्रकृतीनां

| ७<br>८ । ८<br>९ | ६<br>७ । ७<br>८ |
|---|---|
| ३२ | २८ |

षोडशभंगैर्योगयुग्मेन च गुणितत्वात् ।

पुनः असंयतस्यौदारिकमिश्रयोगे स्थानान्यष्टवर्गमात्राणि प्रकृतयोऽशीत्यग्रचतुःशती, कुतः ? स्त्रीपंढवेदवर्जितासंयताष्टकूटसंजाताष्टस्थानषष्टिप्रकृतीनां

| ७<br>८ । ८<br>९ | ६<br>७ । ७<br>८ |
|---|---|
| ३२ | २८ |

अष्टभंगैर्गुणितत्वात् । प्रमत्तसंयतस्याहारकद्वये स्थानान्यष्टाविंशत्यग्रशतं प्रकृतयश्चतुरग्रसप्तशती । कुतः ? स्त्रीपंढवर्जिततत्कूटजाताष्टस्थानचतुश्चत्वारिंशत्प्रकृतीनां—

| ५<br>६ । ६<br>७ | ४<br>५ । ५<br>६ |
|---|---|
| २४ | २० |

अष्टभंगैर्योगयुग्मेन च गुणितत्वात् ॥ ५९६ ॥ अथ तमपनीतवेदं स्वयं निषेधयति—

भोगभूमिविषैं अर नारकादिक कर्मभूमिविषैं तीन अशुभ लेश्यासहित सासादन होइ करि तिर्यंच उपज्या तहां तिर्यंच वा मनुष्य सहित गुणतीस अर तीसकौं ही बाधै है जातैं 'मिच्छदुगे देवचऊ तित्थं णहि' इस वचनतैं देवगतियुत अठाईसकेका बंध पर्याप्तविषैं ही है। बहुरि कर्मभूमिका तिर्यंच मनुष्य वेदक सम्यग्दृष्टी वा मनुष्य क्षायिक सम्यग्दृष्टी पूर्वै जाकै तिर्यंचायुका बंध भया सो तीनप्रकार पात्र दानकरि वा दानकी अनुमोदनाकरि तीन दोय एक पल्य प्रमाण आयु धारैं तीन भोगभूमिविषैं कपोतलेश्याका जघन्य अंश सहित उपजिकरि वेदक सम्यग्दृष्टी वा कृतकृत्य वेदक सम्यग्दृष्टी वा क्षायिक सम्यग्दृष्टी तिस अपर्याप्त दशाविषैं देवगतियुत अठाईसका स्थानकौं ही बाधै है 'भोगे सुरट्ठवीसं सम्मो' इति वचनतैं जानाना। बहुरि पर्याप्त दशाके ऊपरि च्यारचो गुणस्थान वर्ती भोगभूमिया तीन शुभलेश्या संयुक्त ही हैं। तहां मिथ्यादृष्टि अर सासादन तौ देवगतियुत अठाईसका वा तिर्यंच मनुष्ययुत गुणतीसका वा उद्योतयुत तीसका इन तीन स्थाननिकौं बाधै हैं। बहुरि मिश्र असंयत है सो देवगतियुत अठाईसका स्थानकौं ही बाधै है जातैं तिर्यंच मनुष्यगतियुत स्थाननिका सासादनहीविषैं व्युच्छेद भया ऐसैं लेश्यासहित तिर्यंचनिविषैं बंधस्थान कहे अब मनुष्यगतिविषैं कहिए है—

लब्धि अपर्याप्तक मनुष्यविषैं तौ तीन अशुभ लेश्या ही हैं निर्वृत्ति अपर्याप्तककैं छहो लेश्या है सो मिथ्यादृष्टिविषैं तो तेवीस पचीस छब्बीस गुणतीस तीसके छह स्थान बंधैं हैं। सासादनविषैं गुणतीस तीसके दोय स्थान बंधैं हैं। असंयतविषैं देवगति युत अठाईका वा देव तीर्थयुत गुणतीसका बंधे हैं। बहुरि पर्याप्त दशाविषैं छहो लेश्या पाइए तहां मिथ्यादृष्टिविषैं तेईसकानै आदि देकरि छह स्थान बंधै है। सासादनविषैं अठाईसकानै आदि देकरि तीन दे २८ तिर्यंच मनुष्य २९ तिर्यंच उद्योत ३० बंधे हैं। बहुरि मिश्रविषैं देवयुत अठाईसका ही बंध है। असंयतविषैं वा तीन शुभलेश्या सहित देश संयत वा प्रमत्तविषैं देवयुत अठाईस देव तीर्थयुत गुणतीसका बंधे है। अप्रमत्तविषैं ते दोन्यूं अर आहारक सहित तीस इकतीसके ऐसैं च्यारि बंधे है। अपूर्वकरणविषैं शुक्ल लेश्या ही है तहां ते च्यारचो अर अंत भागविषैं एकका ऐसैं पांच बंधै है। वादर अनिवृत्तिकरण सूक्ष्मसांपरायविषैं एकका ही

बांधे हैं। उपशांतादिकविषैं बंधका अभाव है। बहुरि भोगभूमिविषैं भोगभूमियां तिर्यचवत् बंध जानना। अर देवगतिविषैं कहिए है—

भवनत्रिक अपर्याप्तविषैं तीन अशुभलेश्याही हैं। पर्याप्तविषैं तेजका जघन्य अंश है। पर्याप्त अपर्याप्त वैमानिक देवनिविषैं सौधर्म युगलका प्रथम इंद्रक श्रेणी बद्ध प्रकीर्णकनिविषैं तौ तेजका जघन्य अंश है। द्वितीय इंद्रकतैं सनत्कुमारद्विकका षष्ठम इंद्रक पर्यंत मध्यम अंश है। सातवां इंद्रक श्रेणी बद्धनिविषैं तेजका उत्कृष्ट पद्मका जघन्य अंश है। ब्रह्मद्विकका च्यारि इंद्रक लांतवद्विकका दोय इंद्रक शुक्राद्विकका एक इंद्रक इनविषैं पद्मका मध्यम अंश है। शतार युगलका एक इंद्रकविषैं पद्मका उत्कृष्ट शुक्लका जघन्य अंश है।' आनत चतुष्कका छह इंद्रक नवग्रैवेयकनिका अनुदिशानिका एक इंद्रक वा अनुत्तरानिका श्रेणी बद्धानिविषैं शुक्लका मध्यम अंश है। सर्वार्थसिद्धिविषैं उत्कृष्ट अंश है। जहां देवनिका जन्म होइ ऐसे आवास ते वैमानिक देवनिके तौ तरेसठि पटल हैं। भवनवासीनिके रत्नप्रभा पृथ्वीका खर भाग पंक भागविषैं सात कोडि बहत्तरि लाख भवन हैं। व्यंतरनिके असंख्यात द्वीप समुद्र हैं। ज्योतिषीनिकैं सुदर्शन मेरुतैं ग्यारहसै इकईस योजन उरैं पृथ्वीतैं सातसै निवै योजन ऊपरि नवसै पर्यंत एकसै दश योजनकी मोटाईमैं लोक पर्यंत पण्णट्ठी प्रमाण प्रतरांगुलकरि भाजित जगत्प्रतर प्रमाण विमान हैं। तहां मिथ्यादृष्टी कर्म भूमियां मनुष्य संज्ञी गर्भज तिर्यंच तौ कृष्णादिक च्यारि लेश्यावाले भवनत्रिक उपजै हैं। गर्भज असंज्ञी तेजो लेश्यावाले भवनवासी व्यंतरहीविषैं उपजै हैं जातैं असंज्ञीकैं उत्कृष्ट देवायुका स्थितिबंध पल्यके असंख्यातवै भाग प्रमाण ही है। बहुरि तिर्यंच संबंधी मानुषोत्तर स्वयं प्रभाचलके वीचि जघन्य भोगभूमि तीन प्रकार मनुष्य भोगभूमि छिनवै कुभोग भूमिके उपजे तेजो लेश्यावाले जीव भवनत्रिकनिविषैं उपजैं हैं, सम्यग्दृष्टि भवनत्रिकविषैं नाहीं उपजै है। बहुरि जिनकैं देवायु बंध भया ऐसैं तिर्यंच मनुष्य सो प्रथमोपशम सम्यक्त्वकौं अनंतानुबंधी एक प्रकृतिका उदयतैं घातकरि च्यारूं लेश्यानिकरि तहां सासादन उपजै हैं ते भवनत्रिक निर्वृत्त्यपर्याप्तक मिथ्यादृष्टी तौ अठाईसका विना पचीसकानैं आदि देकरि च्यारि स्थान बांधै हैं। ए प २५

प २६ ति म २९ ति उ ३० बहुरि सासादन गुणतीस तीसके दोय बाधै है ति म २९ ति उ ३० । बहुरि मनुष्य वा तिर्यग लोक संबंधी कर्म भूमियां तिर्यंच वा नागा सन्यासी इत्यादिक वा जिनद्रव्यलिंगी आदि तेजो लेश्याकरि सौधर्मद्विकविषैं मिथ्यादृष्टी उपजै हैं ते निर्वृत्त्यपर्याप्तक देव पचीस छवीस गुणतीस तीसकै स्थाननिकौं बाधै हैं। एप २५ एप २६ आउ तिम २९ तिउ ३० । बहुरि देश संयतपर्यंत तौ तिर्यंच प्रथमोपशम सम्यक्त्वकौं अर प्रमत्तपर्यंत मनुष्य प्रथम द्वितीयोपशम सम्यक्त्वकौं विराधि देवायुका जिनकैं बंध भया ते तेजो लेश्याकरि सौधर्मद्विकविषैं सासादनविषैं उपजैं है। तहां निर्वृत्ति अपर्याप्तकविषैं गुणतीस तीसके दोय स्थाननिकौं बाधैं है तिम २९ ति उ ३० । बहुरि सर्व भोग भूमिया वेदक क्षायिक सम्यग्दृष्टी अर (कर्मभूमिया वेदकसम्यग्दृष्टी अर) कर्म भूमिया देशसंयत पर्यंत तिर्यंच अर तीर्थंकर सत्त्व सहित वा रहित अप्रमत्त पर्यंत मनुष्य देवायु बंध संयुक्त ते तेजो लेश्याकरि सौधर्मद्विकविषैं उपजैं तहां असंयत गुणस्थानवर्ती निर्वृत्ति अपर्याप्तविषैं तीर्थंकर सत्व सहित तौ तीर्थयुत तीसकेकौं अर तीर्थंकर सत्व रहित मनुष्यगति युत गुणतीसकेकौं बाधैं है। पद्म शुक्ल संयुक्त भोगभूमिया असंयत वा पद्म शुक्लवाले और असंयतादिक वा शुक्ल लेश्यावाले अपूर्वकरणादिक भी मरण समय नीचैके गुणस्थाननिविषैं तेजो लेश्याकौं पाइकरि ही सौधर्मद्विकविषैं उपजै हैं। तहां उत्तरदिशाके श्रेणी बद्ध अर वायु ईशान कौणके प्रकीर्णक विमान तौ उत्तरदिशानिविषैं ईशान इंद्र संबंधी हैं, अवशेष दक्षिण दिशाका सौधर्म इंद्र संबंधी हैं, इतना ही सौधर्म ईशानविषैं भेद है। बहुरि सनत्कुमार युगलविषैं चक्र इंद्रक श्रेणीबद्ध पर्यंत तेजो लेश्या है तथापि तहां भोगभूमिया उपजै नाहीं, अवशेष उपजै हैं ते निर्वृत्त्यपर्याप्तक मिथ्यादृष्टी सासादन तो तिर्यंच मनुष्य गतियुत गुणतीसके स्थाननिको बाधै हैं। तिम २९ तिउ ३० । बहुरि असंयत मनुष्य गतियुत गुणतीस अर मनुष्य तीर्थयुत तीसका

बाधे हैं। बहुरि ऊपरि अष्ट स्वर्गनिविषैं नागा इत्यादिक कर्मभूमियां तिर्यंच मनुष्य देवायु बंध सहित ते पद्मले-श्याकरि उपजैं हैं ते भी तैसैं ही मिथ्यादृष्टि सासादन तिर्यंच मनुष्य युत दोय अर असंयत मनुष्य तीर्थयुत दोय स्थाननिकौं बाधै हैं । बहुरि आनतादिक च्यारि स्वर्ग नव ग्रैवेयकविषैं शुक्ल लेश्या है तहां मिथ्यादृष्टि सासा-दनविषैं मनुष्यगतियुत गुणतीस अर तहांके असंयत अर अनुदिश अनुत्तरके वासी असंयत ते मनुष्ययुत गुणती-सका वा मनुष्य तीर्थयुत तीसका स्थानकौं बाधै हैं। इहां प्रासंगिक गाथा कहिए हैं—

णरतिरियदेशअयदा उक्कस्सेणच्चुदोत्तिणिग्गंथा ।
णरअयददेसमिच्छा गेवेज्जंतोत्ति गच्छंति ॥ १ ॥

मनुष्य तिर्यंच देशव्रती वा असंयत उत्कृष्ट अच्युत स्वर्गपर्यंत उपजै हैं। द्रव्य निर्ग्रंथ भाव असंयत देश संयत मिथ्यादृष्टी ऊपरि ग्रैवेयक पर्यंत उपजै हैं।

सव्वट्ठोत्ति सुदिट्ठी महव्वई भोगभूमिजा सम्मा ।
सोहम्मदुगं मिच्छा भवणातियं तावसा य वरं ॥ २ ॥

सर्वार्थ सिद्धिपर्यंत सम्यग्दृष्टी महाव्रती उपजैं हैं। भोग भूमियां सम्यग्दृष्टी तो सौधर्म युगलविषैं मिथ्यादृष्टी भवनत्रिकविषैं उपजैं है। तापसी उत्कृष्टपनैं भवनत्रिकविषैं उपजैं है।

चरियाय परिव्वाजा बम्होत्तरचुदपदोत्ति आजीवा।
अणुदिसअणुत्तरादो चुदा ण केसवपदं जांति ॥ ३ ॥

नागा सन्यासी ब्रह्मोत्तर पर्यंत उपजैं है। कांजीभिक्षु अच्युतपर्यंत उपजैं है । अनुत्तर विमानतैं चए जीव नारायण प्रति नारायण न हो हैं।

सोहम्मोवरदेवी सलोगपालाय दक्खिणमरिंदा ।
लोयंतिय सव्वट्ठा चुदा तदो णिव्वुर्दि जांति ॥ ४ ॥

सौधर्म देवकी शची नामा पट्टदेवी अर लोक पालनिकरि सहित सौधर्मादिक दक्षिण दिशाके इंद्र अर लौकांतिक देव सर्वार्थ सिद्धिवासी देव ए चयकरि मनुष्य होंइ निर्वाणहीकौं पावैं हैं।

णरतिरियगदीहिंतो भवणतियादो य णिग्गया जीवा।
ण लहंते ते पदवीं तेसट्ठिसलागपुरिसाणं॥ ५॥

मनुष्य तिर्यंच गतितैं वा भवनत्रिकतैं च्युत भए जीव ते तरेसठि शलाका पुरुषनिकी पदवीको न प्राप्त हो है।

सुहसयणंगो देवा जायंते दिणयरोव्व पुव्वणगे।
अंते मुहुत्तपुण्णा सुगंधिसुहफाससुचिदेहा॥ ६॥

शुभ शय्या स्थानविषैं प्राप्त भए देव उदयाचलविषैं सूर्यवत् जन्मकौं धारै हैं ते अंतर्मुहूर्तविषैं संपूर्ण सुगंध शुभ स्पर्श पवित्र देहयुक्त हो हैं।

आणंदतूरजयथुदिरवेण जम्मं विवुज्झ सं पत्तं।
दट्ठूण सपरिवारं गयजम्म ओहिणाणं च॥ ७॥

आनंदके वाजित्र जयकार स्तुति शब्दकरि अपने पाए जन्मकौं जानि परिवार सहित सर्वकौं देखि अवधिज्ञानकौं प्राप्त होइ।

धम्मं पसंसिदूणं ण्हादूण दहेभिसेयलंकारं।
लद्धा जिणाभिसेयं पूजं कुव्वंति सद्दिट्ठी॥ ८॥

धर्मकी प्रशंसाकरि द्रहविषैं स्नानकरि अति उज्जल शरीर अलंकार सहित होइ जिन प्रतिमाका अभिषेक वा पूजनकौं सम्यग्दृष्टी करैं हैं।

सुरबोहियावि मिच्छा पच्छा जिणपूजणं पकुव्वंति।
सुहसायरमज्झगया देवा ण विदंति गयकालं॥ ९॥

मिथ्यादृष्टी हैं ते और देवनिकरि संबोधे हुए पीछैं जिन पूजन करैं है ते देव सुख सागरमैं मग्न भए गये कालकौं न जानै हैं।

महपूजासु जिणाणं कल्लाणेसु य पजांति कप्पसुरा।
अहमिंदा तत्थविया णमंति मणिमौलिघडिदकरा ॥ १० ॥

महा पूजा इंद्रध्वज अष्टाह्निकादिविषैं वा तीर्थंकरके कल्याणानिविषैं कल्पवासी देव जावैं हैं। अहमिंद्र अपने स्थान तिष्ठते ही मणि मुकटनितैं हस्त लगाय नमस्कार करैं हैं।

विविहतवयरणभूसा णाणसुचीसीलवत्थसोम्मंगा।
जो तेसिमेव वस्सा सुरलच्छी सिद्धिलच्छी य ॥ ११ ॥

जे विविधतपश्चरणकरि आभूषित है। ज्ञानकरि पवित्र है। शीलरूपी वस्त्र धरे हैं। सौम्य अंग लीए हैं तिन हीकैं देव लक्ष्मी वा मुक्तिलक्ष्मी वश्य हो है। ऐसैं देव कहे, तहां लेश्याका वर्णनकरि बंध स्थान कहे। या प्रकार कही थीं असंयतविषैं छह लेश्या देश विरतादि तीनविषैं तीन शुभ लेश्या ऊपरि शुक्ल लेश्या अयोगी लेश्या रहित है तहां तीन अशुभ लेश्यानिविषैं तेईसकानै आदि देकरि छह बंध स्थान हैं। तेजो लेश्याविषैं पचीसकानैं आदि देकरि छह स्थान है। पद्मलेश्याविषैं अठाईसकानै आदि देकरि च्यारि स्थान हैं। शुक्ललेश्याविषैं अठाईसकानैं आदि देकरि पंच स्थान हैं ते सूक्ष्म सांपराय पर्यंत यथा संभव जानने ॥ ५४९ ॥

**भव्वे सव्वमभव्वे किण्हं वा उवसमम्मि खइए य।**
**सुक्कं वा पम्मं वा वेदगसम्मत्तठाणाणि ॥ ५५० ॥**

भव्ये सर्वमभव्ये कृष्णा वा उपशमे क्षायिके च।
शुक्लं वा पद्मं वा वेदकसम्यक्त्वस्थानानि ॥ ५५० ॥

जी० प्र०—भव्यमार्गणायां सर्वाणि सर्वगुणस्थानसंभवात् । अभव्ये कृष्णलेश्यावच्चतुर्गतियुतत्रयोविंशतिकादीनि षट् मिथ्यादृष्टिसंबंधीन्येव । सम्यक्त्वमार्गणायामुपशमक्षायिकयोः शुक्ललेश्यावदष्टाविंशतिकादीनि पंच । वेदके पद्मलेश्यावत्तदादीनि चत्वारि । सम्यक्त्वं सम्यग्भावः, संसारच्छेदकारणजीवादिपदार्थयाथात्म्यप्रतिपत्तिश्रद्धानलक्षणभव्यजीवपरिणामविशेषः । तच्चौपशमिकं क्षायिकं वेदकमिति त्रेधा । तत्राद्यं प्रथमद्वितीयभेदाद्द्वेधा । तत्र प्रथमं—

दंसणमोहक्खवणा खवगा चडमाणपढमपुव्वा य ।
पढमुवसम्मा तमतमगुणपडिवण्णाय ण मरंति ॥

इति चतुर्गतिपर्याप्तेष्वेव नापर्याप्तेषु । द्वितीयं पर्याप्तमनुष्यनिर्वृत्त्यपर्याप्तवैमानिकयोरेव । क्षायिकं घर्मानारकभोगभूमितिर्यग्भोगकर्मभूमिमनुष्यवैमानिकेष्वेव पर्याप्तापर्याप्तेषु । वेदकं चातुर्गतिपर्याप्तनिर्वृत्त्यपर्याप्तेषु । तत्र तत्प्रथमं कीदृग्जीवो गृण्हीयात् ?

चदुगदिमिच्छो सण्णी पुण्णो गब्भज विसुद्धसागारो ।
पढमुवसम्मं गेण्हदि पंचमवरलद्धिचरिमम्मि ॥

इति चतुर्गतिमिथ्यादृष्टिरेव, सोऽपि नासंज्ञी ततः संज्ञ्येव, सोऽपि न लब्ध्यपर्याप्तः निर्वृत्त्यपर्याप्तश्च ततः पूर्ण एव । सोऽपि न संमूर्छिमस्ततो गर्भज उपपादजो वा । सोऽपि न संक्लिष्टस्ततो विशुद्ध एव, सोऽपि न अनाकारोपयोगस्ततः साकारोपयोग एव, सोऽपि—

चत्तारिवि खेत्ताइं आउगबंधेण होइ सम्मत्तं ।
अणुवदमहव्वदाइं ण लहइ देवाउगं मोत्तुं ॥

इत्यबद्धायुष्को बद्धायुष्को वा, सोऽपि सादिरनादिर्वा । तत्र सादिर्यदि सम्यक्त्वमिश्रप्रकृतिसत्त्वस्तदा सप्तप्रकृतीः तदसत्त्वस्तदा सोऽप्यनादिरपि मिथ्यात्वानंतानुबंधिनः पंचैव क्षयोपशमविशुद्धिदेशनाप्रायोग्यताकरणलब्धिपरिणामैः प्रशस्तोपशमनविधानेन युगपदेवोपशमय्यांतर्मुहूर्तकालं प्रथमोपशमसम्यक्त्वं स्वीकुर्वन् कश्चिदप्रत्याख्यानकषायोदयादेकचत्वारिंशद्दुरितबंधं निवारयन्नसंयतः, कश्चित्प्रत्याख्यानकषायोदयादेकपंचाशद्बंधमपाकुर्वन् देशसंयतः, कश्चित्संज्वलनोदयादेकषष्टिबंधं निराकुर्वन्नप्रमत्तसंयतो वा स्यात् । सोऽप्रमत्तः प्रमत्ताप्रमत्तपरावृत्तिसंख्यातसहस्राणि करोति । तत्सम्यक्त्वग्रहणप्रथमसमयाद्गुणसंक्रमणेन तत्परिमाणेन यंत्रेण कोद्रववन्मिथ्यात्वद्रव्यं त्रिधाकरोति । तत्र नारकस्तदा असंयत एव भूत्वा घर्मादित्रये नवविंशतिकाद्विद्वयं बध्नाति २९ म ३० म ती । शेषपृथ्वीषु मनुष्यगतिनवविंशतिकमेव । नन्वविरदादिचत्तारितित्थयरबंधपारंभया णरा केवलिदुगंते इत्युक्तं तदा नारकेषु तद्युतस्थानं कथं बध्नाति ? तन्न । प्राग्बद्धनरकायुषां प्रथमोपशमसम्यक्त्वे वेदकसम्यक्त्वे वा प्रारब्धतीर्थबंधानां मिथ्यादृष्टित्वेन मृत्वा तृतीयपृथ्व्यंतं गतानां शरीरपर्याप्तिरुपरि प्राप्ततदन्यतरसम्यक्त्वानां तद्बंधस्यावश्यंभावात् । तत्प्राप्तौ खलु साकारोपयोगेन भाव्यं तत्र स कथं संभवेत् ? तत्र तृतीयपृथ्व्यंतं देवप्रतिबोधनान्निसर्गाद्वा तत्रापि तत्संभवात् । तर्हि निसर्गजेऽर्थावबोधः स्यान्नवा ? यदि स्यात्तदा तदप्यधिगमजमेव । यदि न स्यात्तदानवगततत्त्वः श्रद्धातेति ? तन्न । उभयत्रांतरंगकारणे दर्शनमोहस्योपशमे क्षये क्षयोपशमे वा समाने च सत्याचार्याद्युपदेशेन जा-

तमधिगमजं तद्विना जातं नैसर्गिकमिति भेदस्य सद्भावात् । सचायं प्रथमोपशमसम्यग्दृष्टिर्यदि तिर्यङ् तदा असंयतो देशसंयतो वा भूत्वा देवगत्यष्टाविंशतिकं बध्नाति । मनुष्यस्तदा असंयतः देशसंयतः प्रमत्तश्च तदादिद्वयं । अस्मिन् सम्यक्त्वेऽपि तीर्थबंधप्रारंभात् । अप्रमत्तस्तदादीनि चत्वारि २८ दे २९ दे ती ३० दे आ ३१ दे आ ती । देवस्तदा असंयत एव भूत्वा उपरिमग्रैवेयकावसानः मनुष्यगतिनवविंशतिकमेव न तीर्थयुतं प्रारब्धतीर्थबंधस्य बद्धदेवायुष्कवदबद्धायुष्कस्यापि सम्यक्त्वप्रच्युत्यभावात् । तद्द्वितीयोपशमसम्यक्त्वं वेदकसम्यग्दृष्टयप्रमत्त एव करणत्रयपरिणामैः सप्तप्रकृतीरुपशमय्य गृण्हाति तत्कालांतर्मुहूर्तप्रथमसमये देवगत्यष्टाविंशतिकादीनि चत्वारि बध्नाति । अयं चोपशमश्रेणिमारोढुं करणत्रयं कुर्वन्नधःप्रवृत्तकरणं सातिशयाप्रमत्त एव करोति । तत्र प्रतिसमयमनंतगुणविशुद्धवृद्धि सातादिप्रशस्तप्रकृतीनां प्रतिसमयमनंतगुणवृद्ध्या चतुःस्थानानुभागबंधं असाताद्यप्रशस्तप्रकृतीनां प्रतिसमयमनंतगुणहान्या द्विस्थानानुभागबंधं स्थितिबंधापसरणं च कुर्वन्नपूर्वकरणगुणस्थानं गतः । तत्प्रथमसमयादाषष्ठभागं तान्येव चत्वारि बध्नन् सप्तमभागेऽनिवृत्तिकरणे सूक्ष्मसांपराये चैककमेव बध्नाति ।

उपशांतकषाये आ तच्चरमसमयं नामकर्माबध्नन् क्रमेणावतरन् प्राग्वद्बध्नन् अप्रमत्तगुणस्थानं गतः । प्रमत्ताप्रमत्तपरावृत्तिसहस्राणि कुर्वन् संक्लेशवशेन प्रत्याख्यानावरणोदयाद्देशसंयतो भूत्वा पुनः अप्रत्याख्यानावरणोदयादसंयतो भूत्वा च प्रमत्तोक्ते द्वे बध्नाति इत्यसावसंयताद्यष्टगुणस्थानः स्यात् । स च बद्धदेवायुष्क आरोहणेऽपूर्वकरणप्रथमभागादन्यत्रावतरणे सर्वत्र कश्चिद्यदि म्रियते तदा वैमानिकेषु यथासंभवं निर्वृत्त्यपर्याप्तो भूत्वा मनुष्यगतिनवविंशतिकादिद्वयं बध्नाति २९ म ३० म ती । उभयोपशमसम्यक्त्वे एकत्रिंशत्कसत्त्वप्रमत्ते मिथ्यात्वं तीर्थसत्त्वाहारकसत्त्वासंयतादित्रयेऽनंतानुबंधी तीर्थसत्त्वे मिश्रं च नोदेति, तत्तत्कर्मसत्त्वजीवानां तत्तद्गुणस्थानस्य संभवाभावात् ।

दंसणमोहक्खवणापट्ठवगो कम्मभूमिजो मणुजो । तित्थयरपादमूले केवलिसुदकेवलीमूले ॥

णिट्ठवगो तट्ठाणे विमाणभोगावणीसु धम्मे य । कदकरणिज्जो चदुसुवि गदीसु उप्पज्जदे जम्हा ॥

इति सामग्रीविशेषविशिष्टोऽसंयतादिचतुर्गुणस्थानान्यतमवेदकसम्यग्दृष्टिरधःप्रवृत्तकरणप्रथमसमयात्प्रागुक्तचतुरावश्यकानि कुर्वन् तं करणं नीत्वानंतरसमयेऽपूर्वकरणं गतः तैः सम प्रतिसमयं प्रथमोपशमसम्यक्त्वोत्पत्तिदेशसंयतसकलसंयतगुणश्रेणिद्रव्येभ्यः असंख्यातासंख्यातगुणमनंतानुबंधिद्रव्यमनंतानुबंधिविसंयोजकः, अपकृष्यापूर्वकरणानिवृत्तिकरणकालद्वयात्साधिकेऽपि संयतगुणश्रेण्यायामात् संख्यातगुणहीने गलितावशेषगुणश्रेण्यायामे निक्षिपन् अनंतानुबंधिनः गुणसंक्रमणसद्भावात् पूर्वतोऽसंख्यातगुणं गुणसंक्रमणद्रव्यं संक्रामन् पूर्वतः संख्यातगुणायामानि संख्यातसहस्राणि स्थितिकांडकानि घातयन् तावंति स्थितिबंधापसरणानि कुर्वन् एकैकस्मिन् स्थितिकांडकघातकाले पूर्वतोऽनंतगुणायामानि तावंत्यनुभागकांडकानि घातयश्चापूर्वकरणं नीत्वानंतरसमयेऽनिवृत्तिकरणं गच्छति ।

अणियट्टि अद्धाए अणस्स चत्तारि होंति पव्वाणि ।

सायरलक्खपुधत्तं पल्लं दूरावकिट्टिउच्छिट्ठं ॥

तत्प्रथमसमयेऽनंतानुबंधिनां स्थितिसत्त्वं सागरोपमलक्षपृथक्त्वमात्रं । तत उपरि तत्कालसंख्यातबहुभागे गते पल्यसंख्यातैकभागायामैः संख्या-

तसहस्रस्थितिकांडकैर्हीनमसंज्ञिस्थितिबंधसमं सहस्रसागरोपममात्रं । तत उपरि तदायामैस्तावद्भिस्तैर्हीनं चतुरिंद्रियस्थितिबंधसमं शतसागरोपममात्रं । तत उपरि तदायामैस्तावद्भिस्तैर्हीनं त्रींद्रियं स्थितिबंधसमं पंचाशत्सागरोपममात्रं। तत उपरि तदायामैस्तावद्भिस्तैर्हीनं द्वींद्रियस्थितिबंधसमं पंचविंशतिसागरोपममात्रं । तत उपरि तदायामैस्तावद्भिस्तैर्हीनमेकेंद्रियस्थितिबंधसममेकसागरोपममात्रं । ततं उपरि तदायामैस्तावद्भिस्तैर्हीनं पल्यमात्रं । (अत उपरि पल्यमात्रं ) अत उपरि पल्यासंख्यातबहुभागायामैस्तावद्भि स्तैर्हीनं दूरापकृष्टिसंज्ञं पल्यासंख्यातैकभागमात्रं । तत उपर्येतदायामैस्तावद्भिर्हीनमुच्छिष्टावलिसंज्ञमावलिमात्रं । एतावत्स्थितावशिष्टायां विसंयोजनोपशमनक्षपणाक्रिया नेतीदमुच्छिष्टावलिनाम । ते निषेकाः आवलिकाले परप्रकृतिरूपेण भूत्वा गलंति इत्येवं तच्चतुष्कं तच्चरमसमये सर्वं विसंयोजितं द्वादशकषायनवनोकषायरूपं नीतं ।

अंतो मुहुत्तकालं विस्समिय पुणोवि तिकरणं करिय ।
अणयट्टीए मिच्छं मिस्सं सम्मं कमेण णासेई ॥

तदनंतरमंतर्मुहूर्तं विश्रम्यानंतानुबंधिचतुष्कं विसंयोज्यांतर्मुहूर्तानंतरं करणत्रयं कृत्वाऽनिवृत्तिकरणकाले संख्यातबहुभागे गते शेषैकभागे मिथ्यात्वं ततः सम्यग्मिथ्यात्वं ततः सम्यक्त्वप्रकृतिं च क्रमेण क्षपयति, दर्शनमोहक्षपणाप्रारंभप्रथमसमयस्थापितसम्यक्त्वप्रकृतिप्रथमस्थित्यायामांतर्मुहूर्तावशेषे चरमसमयप्रस्थापकः । अनंतरसमयादाप्रथमस्थितिचरमनिषेकं निष्ठापकः, प्रस्थापकोऽसंयतादिचतुर्ष्वन्यतमो मनुष्य एव । निष्ठापकस्तु बद्धायुष्कापेक्षया वैमानिकघर्मानारकभोगभूमितिर्यग्मनुष्यनिर्वृत्त्यपर्याप्तः । अबद्धायुष्कापेक्षया मनुष्य एव सच निष्ठापकः। कृतकृत्यवेदककालांतर्मुहूर्ते गते क्षायिकसम्यग्दृष्टिः स्यात् । अयं कश्चित्कर्मभूमिमनुष्यः तीर्थबंधं प्रारभ्य न प्रारभ्य वा चरमांगः तस्मिन्नेव भवे क्षपकश्रेणिमारुह्य घातीनि हत्वा सातिशयनिरतिशयकेवली स्यात्। तृतीयभवे सेत्स्यन् देवायुरेव बध्वा वैमानिकेष्ववावतीर्य दिव्यभोगाननुभूयागत्य पंचदशकर्मभूमिषूत्तमसंहननो भूत्वा घातीनि हंति। एते क्षायिकसम्यग्दृष्टयो यथा संभवमष्टाविंशतिकादीनि पंच बध्नंति । असंयतादिचतुर्गुणस्थानवर्तिमनुष्यद्वितीयोपशमसम्यग्दृष्टयः केचिन्मृत्वा वैमानिकासयतेषूत्पन्नास्ते च कर्मभूमिमनुष्यप्रथमोपशमसम्यग्दृष्टयश्च स्वस्वांतर्मुहूर्तकाले गते सम्यक्त्वप्रकृत्युदयाद्वेदकसम्यग्दृष्टयो जायंते । कर्मभूमिमनुष्यसादिमिथ्यादृष्टयः सम्यक्त्वप्रकृत्युदयेन मिथ्यात्वोदयनिषेकानुत्कृष्य्यासंयतादिचतुर्गुणस्थानवेदकसम्यग्दृष्टयो भूत्वा तीर्थं बध्नीयुः । केचिन्न बध्नीयुः ।

एते वेदकाः कृतकृत्यवेदकाश्चाष्टाविंशतिकादीन्यसंयतादित्रयो द्वे अप्रमत्ताश्चत्वारि बध्नंति । नरकगतौ प्रथमोपशमसम्यग्दृष्टयः स्वकालानंतरसमयं प्राप्य सम्यग्मिथ्यादृष्टिसादिमिथ्यादृष्टयः मिश्रमिथ्यात्वप्रकृत्युदयनिषेकानुत्कृष्य च सम्यक्त्वप्रकृत्युदयाद्वेदकसम्यग्दृष्टयो भूत्वा घर्मादित्रये सतीर्थातीर्थनवविंशतिकादिद्वयं बध्नंति । शेषपृथ्वीषु मनुष्यगतिनवविंशतिकमेव । कर्मभोगभूमितिर्यंचो भोगभूमिमनुष्याश्च प्रथमोपशमसम्यक्त्वं त्यक्त्वा सादिमिथ्यादृष्टितिर्यंचो मिथ्यात्वोदयनिषेकानुत्कृष्य च सम्यक्त्वप्रकृत्युदयाद्वेदकसम्यग्दृष्टयो जायंते ते च भोगभूमिकृतकृत्यवेदकाश्च देवगत्यष्टाविंशतिकं बध्नंति देवकृतकृत्यवेदका नवविंशतिकादिद्वयं २९ म ३० म ती । प्रथमोपशमसम्यग्दृष्टयस्तत्र जातवेदकसम्यग्दृष्टयश्च तन्नवविंशतिकमेव । भवनत्रयाद्युपरिमग्रैवेयकांतसादिमिथ्यादृष्टयः करणत्रयमकृत्वा कृत्वा वा यथासंभवं सम्यक्त्वप्रकृत्युदयान्मिथ्यात्वं त्यक्त्वा वेदकसम्यग्दृष्टयो भूत्वा तदेव बध्नंति ॥ ५५० ॥

भव्य मार्गणाविषें सर्व बंध स्थान हैं जातें ताके सर्व गुणस्थान संभवै हैं बहुरि अभव्यविषें कृष्णलेश्यावत् सहित तेईसकानैं आदि दैकरि छह स्थान सिथ्यादृष्टि संबंधी ही संभवै हैं।

बहुरि सम्यक्त्व मार्गणाविषें उपशम क्षायिकविषें तो शुक्ल लेश्यावत् अठाईसकानैं आदि दैकरि पंच स्थान पद्मलेश्यावत् अठाईसकानैं आदि दैकरि च्यारि स्थान हैं। तहां सम्यक्का जो भाव सो सम्यक्त्व है के नाशकौं कारण जे जीवादिक पदार्थनिका यथार्थ प्रतीति श्रद्धान सो है लक्षण जाका असा भव्य जीणामविशेष सो सम्यक्त्व कहिए। सो सम्यक्त्व तीन प्रकार है—औपशमिक १ क्षायिक १ वेदक १ तहां क दोय प्रकार है प्रथमोपशम सम्यक्त्व द्वितीयोपशम सम्यक्त्व तहां—

दंसणमोहक्खवणा खवगा चडमाण पढमपुव्वाय।
पढमुवसम्मा तमतमगुणपडिवण्णा य ण मरंति ॥ १३ ॥

मोहकी क्षपणा करनेवाले वा क्षपक श्रेणिवाले वा चढतें अपूर्व करणका प्रथम भाग विषें उपशम श्रेणीवा प्रथमोपशम सम्यक्त्वके धारी वा तमतम सातवां नरकविषें सासादनादि गुणके धारी ए मरैं नाहीं तातें दोऊनिकेविषें प्रथमोपशम सम्यक्त्व है सो च्यार्यो गतिके पर्याप्तविषें ही होइ अपर्याप्तविषें न होइ। बहुरि तीयोपशम सम्यक्त्व पर्याप्त मनुष्य वा निर्वृत्त्यपर्याप्त वैमानिक देवनिविषें होइ। बहुरि क्षायिक सम्यक्त्व घर्मा नारकी भोगभूमिया तिर्यंच, भोगभूमिया कर्मभूमिया मनुष्य वैमानिक देव इनकैं पर्याप्त वा अपर्याप्त दशाविषें हो है। बहुरि वेदक सम्यक्त्व च्यारिगतिके पर्याप्तक वा निर्वृत्त्यपर्याप्तक जीवनिकैं हो है। तहां प्रथमोपशम सम्यक्त्व कैसे जीवकैं होइ है? सो कहैं हैं—

चदुगादि मिच्छो सण्णी पुण्णो गब्भज विसुद्धसागारो।
पढमुवसम्मं गेण्हदि पंचमवरलद्धिचरिमम्मि ॥ १४ ॥

च्यारि गतिका मिथ्यादृष्टी सो भी सैनी ही होइ, असैनी न होइ, सो भी लब्धि अपर्याप्तक निर्वृत्त्यपर्याप्तक न

होइ, पर्याप्तक ही होइ, सो भी सन्मूर्छन न होइ, गर्भज वा उपपादज ही होइ, सो भी संक्लेशी न होइ, विशुद्ध परिणामी होइ। सो भी अनाकार दर्शनोपयोग युक्त न हो, विशेष ग्रहणरूप साकारोपयोगका धारी होइ तहां भी—

चत्तारिवि खेत्ताइं आउगबंधेण होदि सम्मत्तं।
अणुवदमहव्वयाइं ण लहइ देवाउगं मोत्तुं॥ ५॥

च्यारिगतिका आयु पूर्वे बांध्या होइ तौ भी सम्यक्त्व होइ दोष नाहीं। बहुरि अणुव्रत महाव्रत, देवायु विना और आयुका बंध जाकै भया होइ ताकै न होइ इस वचनतैं बद्धायु हो वा अबद्धायु हो, सो भी सादि मिथ्यादृष्टी होइ वा अनादि मिथ्यादृष्टी होइ, तहां सादि मिथ्यादृष्टीकैं जो सम्यक्त्व मोहनी मिश्र मोहनीका सत्त्व पाइए है तौ ताकै तीन दर्शन मोह च्यारि अनंतानुबंधी ए सात प्रकृति हैं अर जो सम्यक्त्व मोहनी मिश्रमोहनीका सत्त्व नाहीं है तो पंच प्रकृति हैं अर अनादि मिथ्यादृष्टीकैं पांच ही प्रकृति हैं सो क्षयोपशम १ विशुद्धि १ देशना १ प्रायोग्यता १ करण १ लब्धिके परिणामनिकरि प्रशस्तोपशमन विधानकरि तिनि प्रकृतिनिकौं युगपत् उपशमाइ अंतर्मुहूर्त कालपर्यंत प्रथमोपशम सम्यक्त्वकौं अंगीकार करता कोई जीव अप्रत्याख्यान कषायके उदयतैं इकतालीस पाप प्रकृतिनिका बंधकौं निवारता असंयत हो है। वा कोई जीव प्रत्याख्यानके उदयतैं इकावन प्रकृतिके बंधकौं दूरि करता देश संयत हो हैं। वा कोई जीव संज्वलनके उदयतैं इकसठि प्रकृतिनिके बंधकौं दूरि करता अप्रमत्त हो है, सो अप्रमत्त, संख्यात हजारां बार अप्रमत्ततैं प्रमत्तविषैं प्रमत्ततैं अप्रमत्तविषैं आवै जाय है। सो तिस प्रथमोपशम सम्यक्त्वके ग्रहणके प्रथम समयतैं गुण संक्रमणकरि तिस सम्यक्त्वके परिणामतैं जैसे घरटीकरि कोदों नाज तीन भाग कीजिये तैसैं मिथ्यात्व, द्रव्यकौं मिथ्यात्व मिश्र सम्यक्त्व भेदकरि तीन प्रकार करै है। तहां नारकी तौ असंयत ही हो है सो मनुष्य युत गुणतीसका वा मनुष्य तीर्थयुत तीसका इन दोऊनिकौं तौ घर्मादिक तीनविषैं बाधैं है। अवशेष पृथ्वीनिविषैं मनुष्य युत गुणतीसकेकौं ही बाधैं हैं। इहां प्रश्न—"अविरदादि चत्तारि तित्थयरबंधपारंभया णरा केवलिदुगंते" इस वचनतैं अविरतादि च्यारि गुणस्थानवाले मनुष्यही केवली द्विककैं निकटि तीर्थंकर बंधके प्रारंभक कहे नरकविषैं कैसे तीर्थंकरका बंध है? तहां समाधान—

जिनकैं पूर्वैं नरकायु बंध न भया होइ पीछै प्रथमोपशम वा वेदक सम्यक्त्वविषैं तीर्थंकर बंधका प्रारंभ मनुष्य-करै पीछै मरण समय मिथ्यादृष्टी होइ तृतीय पृथ्वीपर्यंत उपजै तहां शरीर पर्याप्ति पूर्ण भए पीछै तिन दोऊनिमैंस्यौं किसी सम्यक्त्वकौं पाइ समय प्रबद्धविषैं तीर्थंकरका भी बंध करै है। तहां प्रश्न—जो प्रथमोपशम सम्यक्त्वकी प्राप्तिविषैं साकारोपयोग कह्या है सो नरकविषैं कैसैं संभवै ? ताका समाधान—तीसरी पृथ्वीपर्यंत देवका संबोधनतैं वा निसर्ग सहज स्वभावतैं तहां भी साकारोपयोग हो है। इहां प्रश्न—जो निसर्गविषैं पदार्थनिका अवबोध है कि नाहीं जो है तौ वह भी अधिगमज ही भया अर नहीं है तौ तत्त्वज्ञान विना सम्यक्त्व कैसैं नाम पाया ? ताका समाधान—दोऊनिविषैं अंतरंगकारण दर्शन मोहका उपशम क्षय क्षयोपशमकी समानता है ताकौं होतैं जहां आचार्यादिकका उपदेशकरि तत्त्वज्ञान होइ सो अधिगमज है तीहिं विना होइ सो निसर्गज है। बहुरि प्रथमोपशम सम्यग्दृष्टी तिर्यंच असंयत वा देशसंयत होइ सो देवगतियुत अठाईसके स्थानकौं ही बांधै है। बहुरि प्रथमोपशम सम्यग्दृष्टी मनुष्य सो असंयत वा देशसंयत वा प्रमत्त तौ देवगतियुत अठाईसका देवतीर्थ सहित गुणतीसका स्थानकौं बांधै है। जातैं इस सम्यक्त्वविषैं भी तीर्थंकर बंधका प्रारंभ हो है। बहुरि अप्रमत्त ते दोन्यों अर आहारकयुत तीस वा इकतीस ऐसैं च्यारि स्थान बांधै है। बहुरि प्रथमोपशम सम्यक्त्व देव असंयत ही है सो उपरिम ग्रैवेयक पर्यंत ही है सो मनुष्यगतियुत गुणतीसकौं ही बांधै है। तीर्थंकर सहित तीस बांधै नाहीं जातैं देवायुका बंध सहित तीर्थंकर बंधवालेकैं जैसैं सम्यक्त्वतैं भ्रष्टता न होइ तैसैं अबद्धायु देवकैं भी न होइ। अर सम्यक्त्वतैं भ्रष्ट होइ मिथ्यादृष्टिविषैं प्राप्त भएं विना प्रथमोपशम सम्यक्त्वकी प्राप्ति नाहीं। बहुरि द्वितीयोपशम सम्यक्त्वकौं वेदक सम्यग्दृष्टी अप्रमत्त ही तीन करणके परिणामनिकरि सातौं प्रकृतिनिकौं उपशमाय ग्रहण करै है। तिस द्वितीयोपशम सम्यक्त्वका अंतर्मुहूर्त कालका प्रथम समयविषैं देवगतियुत अठाईसकानैं आदि देकरि च्यारिकौं बांधै है सो यहु उपशम श्रेणीके चढनेकौं तीन करण करता अधःप्रवृत्त कारणकौं तौ सातिशय अप्रमत्त ही करै है, सो समय समय अनंतगुणी विशुद्धताको धारता सातादिक प्रशस्त प्रकृतिनिकौं गुड खंड शर्करा अमृतरूप च्यारि प्रकार अनु-

भाग बंधकौं समय समय प्रति अनंतगुणा बधावता असाता आदि अप्रशस्त प्रकृतिनिका अनुभाग बंधकौं समय समय अनंतगुणा घटावता निंब कांजीररूप दोयप्रकार बांधता बहुरि सर्वप्रकृतिका स्थितिबंधकौं घटावता अपूर्वकरण गुणस्थानकौं प्राप्त हो है। ताका प्रथम समयतैं लगाय छठा भाग पर्यंत तिनही च्यारि बंधस्थानकनि बाधता सातवां भागविषैं वा अनिवृत्ति करणविषैं वा सूक्ष्मसांपरायविषैं एकका कौं बाधै है। बहुरि उपशांत कषायविषैं अंत समय पर्यंत नाम कर्मकौं न बाधता अनुक्रमतैं उतरि अप्रमत्त गुणस्थानकौं प्राप्त भया तहां अप्रमत्ततैं प्रमत्तविषैं प्रमत्ततैं अप्रमत्तविषैं हजारां वार गमनागमन करे पीछैं प्रमत्ततैं संक्लेशका वशकरि प्रत्याख्यानावरणके उदयतैं देश संयत होइकरि वा अप्रत्याख्यानके उदयतैं असंयत होइकरि प्रमत्तवत् दोय स्थाननिकौं बाधै ऐसैं द्वितीयोपशम सम्यक्त्वविषैं आठ गुणस्थान हैं। बहुरि सो देवायुका बंध सहित जीव चढतैं अपूर्वकरणका प्रथम भाग विना अन्यत्र अर उतरतैं सर्वत्र कहीं जो मरण होइ तौ वैमानिक देवविषैं यथा संभव उपजै तहां निर्वृत्ति अपर्याप्त अवस्थाविषैं मनुष्ययुत गुणतीस वा मनुष्य तीर्थयुत तीसका स्थानकौं बाधै है ऐसैं उपशम सम्यक्त्व कह्या। बहुरि दोऊ प्रकारके उपशम सम्यक्त्वनिविषैं इकतीस प्रकृतिरूप जो नाम कर्मका बंधस्थान ताका सत्त्व सहित प्रमत्त तींहविषैं मिथ्यात्वका उदय न होइ। इकतीसके बंधस्थानकी प्रकृतिनिका सत्त्व जाकैं पाइए सो प्रमत्ततैं मिथ्यादृष्टि विषैं न आवै। बहुरि तीर्थ सत्व आहारक सत्व लीएं असंयतादिक तीनविषैं अनंतानुबंधीका उदय न होइ तातैं तहांतैं तिस सत्ववाला सासादनविषैं न आवै। बहुरि तीर्थंकरका सत्त्व होतैं मिश्रमोहनीका उदय न हो है तातैं तहांतैं तिस सत्ववाला मिश्रगुणस्थानविषैं न आवै है जातैं तिस तिस कर्मका सत्त्वयुक्त जीवनिकैं सो सो गुणस्थान नाहीं संभवै है। एक जीवकैं तीर्थंकर अर आहारकका सत्त्व होतैं मिथ्यादृष्टि गुणस्थान न हो है। आहारकका सत्त्व होतैं सासादन न हो है। तीर्थंकरका सत्त्व होतैं मिश्र न हो है ऐसैं जानना। आगे क्षायिक सम्यक्त्वका विधान कहिए है—प्रासंगिक गाथा—

दंसणमोहक्खवणापट्ठवगो कम्मभूमिजो मणुजो।

तित्थयरपादमूले केवलिसुदकेवलीमूले ॥ १ ॥
णिट्ठवगो तट्ठाणे विमाणभोगावणीसु धम्मे य ।
कदकरणिज्जो चदुसुवि गदीसु उप्पज्जदे जम्हा ॥ २ ॥

दर्शन मोहकी क्षपणाका प्रारंभक तौ कर्मभूमिया मनुष्य तीर्थंकर वा केवली वा श्रुतकेवलीके पादमूलविषैं ही हो है अर निष्ठापक तहां ही वा वैमानिक देव वा भोगभूमिया वा घर्मा नरकवाला हो है जातैं कृतकृत्य वेदक सम्यग्दृष्टी च्यार्यो गतिविषैं उपजै है सोई कहिए है—

सामग्री विशेष संयुक्त असंयतादि च्यारिगुणस्थाननिविषैं कोई गुणस्थानवर्ती जो वेदक सम्यग्दृष्टी जीव सो अधःप्रवृत्त करणका प्रथम समयतैं लगाय पूर्वोक्त प्रकार विशुद्धताका बंधना, सातादि प्रशस्त प्रकृतिनिका अनुभाग बंध वधावना, असातादि अप्रशस्त प्रकृतिनिका अनुभाग बंध घटावना, सर्व प्रकृतिनिका स्थिति बध घटावना, ए च्यारि आवश्यक करता तिस अधः प्रवृत्त करणकौं पूर्णकरि अनंतर समयविषैं अपूर्व करणकौं प्राप्त भया तहां तिन पूर्वोक्त च्यारि आवश्यकनिकरि सहित समय समय प्रति जो प्रथमोपशम सम्यक्त्वकी उत्पत्ति विषैं वा देश संयतविषैं वा सकल संयतविषैं असंख्यात गुणा असंख्यात गुणा गुण श्रेणीरूपी द्रव्य है तिसतैं असंख्यात गुणा अनंतानुबंधीका द्रव्य कहिये परमाणुनिका समूह ताका अपकर्षणकरि जुदे ग्रहिकरि अपूर्वकरण अनिवृत्तिकरणका दोऊ कालतैं इहां गुण श्रेणी आयामका काल किछू अधिक है तथापि सकल संयमका गुण श्रेणीका कालतै संख्यात गुणा घाटि है। तिसविषैं व्यतीत भएं पीछैं अवशेष जेता रहता जाय तिस गुणश्रेणी कालविषैं तिस अपकर्षण कीए हुए द्रव्यकौं देवै है भावार्थ—सत्त्वरूप मोहनीयकर्मके परमाणूनिविषैं जेते अनंतानुवंधीके परमाणू हैं तिनविषैं पूर्वोक्त गुण श्रेणीविषैं देनेकौं अपकर्षण करि जेते परमाणू जुदे करे तितने परमाणू तिस पूर्वोक्त गुण श्रेणीका कालके जितने समय होंइ तितनेविषैं समय समय प्रति असंख्यात असंख्यात गुणे होइ निर्जरावै है। बहुरि पूर्वतैं असंख्यात गुणा संक्रम द्रव्यकौं संक्रमावै है। अनंतानुबंधीके द्रव्यकौं अन्य कषायनिरूप परिणमावै

है। बहुरि पूर्वतैं असंख्यात गुणे आयाम जो समयनिका जो प्रमाण ताकौं लीए संख्यात हजार कर्मनिके कांडक का स्थान तिनिका घात करै है पूर्वं सत्ताविषैं कर्मनिकी स्थिति थी ताकौं घटावै है। बहुरि तितने ही नए कर्मनिके स्थिति बंधका अपसरण जो घटावना ताकौं करै है। बहुरि एक एक स्थिति कांडकका घात करनेका कालविषैं पूर्वतैं अनंतगुणा अनुभागके अविभाग प्रतिच्छेदादिकरूप आयामकौं लीएं अनुभाग कांडकानिका नाश करै है। ऐसैं करता संता अपूर्वकरणकौं पूर्ण करै है। तिसके अनंतर समयविषैं आनिवृत्ति करण हो है।

अणियट्टि अद्धाए अणस्स चत्तारि होंति पव्वाणि।
सायरलक्खपुधत्तं पल्लं दूरावकिट्टिउच्छिदट्ठं ॥ १ ॥

तहां आनिवृत्ति करणका प्रथम समयविषैं सत्त्वरूप अनंतानुबंधीकी स्थिति पृथक्त्व लक्ष सागर प्रमाण है। ताके ऊपरि तिस आनिवृत्ति करणके कालकौं संख्यातका भाग दीजिए तहां एक भाग विना अवशेष बहुभाग प्रमाणकालकौं गएं पल्यका संख्यातवां भाग प्रमाण एक एक कांडक जो एक एक बार इतनी इतनी स्थिति घटावना सो ऐसैं संख्यात सहस्र स्थितिके कांडकानिकरि असैनीका बंधके समान हजार सागर प्रमाण स्थिति राखै है। बहुरि ताके ऊपरि तितने ही प्रमाणकौं लीएं तितने ही कांडकानिकरि चौंद्रीका बंधके समान सौ सागरकी स्थिति राखै हैं। बहुरि ताके ऊपर तितने प्रमाणकौं लीएं तितने ही कांडकनिकरि तेंद्रीका बंध समान पचास सागरकी स्थिति राखै है। बहुरि ताके ऊपरि तितने आयामकौं लीएं तितनेही कांडकानिकरि बेंद्रीका बंध समान पचीस सागरकी स्थिति राखै है। बहुरि ताके ऊपर तितने ही आयामकौं लीएं तितनेही कांडकानिकरि घटाइ एकेंद्रीका बंध समान एक सागर स्थिति राखै हैं। बहुरि ताके ऊपरि तितने आयामकौं लीएं तितने ही कांडकनिकरि घटाइ पल्यप्रमाण स्थिति राखै है। बहुरि ताके ऊपरि पल्यका असंख्यातवां भाग मध्ये एक भाग विना बहु भाग प्रमाण आयामकौं लीएं तितनेही कांडकानिकरि स्थितिकौं घटाइ दूरापकृष्टि है नाम जाका ऐसी पल्यके असंख्यातवै भाग प्रमाण स्थिति राखै है। बहुरि ताके ऊपरि तितने ही आयामकौं लीएं तितनेही कांडकनिकरि उच्छि-

ष्टावली है नाम जाका ऐसी आवलीप्रमाण स्थिति राखै है। इतनीस्थिति अवशेष रहैं विसंयोजन वा उपशमन वा क्षपणा क्रिया न होइ सके तातैं याकौं उच्छिष्टावली कहिए, ते अवशेष रहे आवलीकालके निषेक तिस आवली कालविषैं एक एक निषेककरि अन्य प्रकृतिरूप परिणमिकरि गलैं हैं। ऐसैं अनंतानुबंधी चतुष्क है सो तिस उच्छिष्टावलीका अंत समयविषैं विसंयोजनरूप कीया हुवा अन्य बारह कषाय वा नव नो कषायरूप प्राप्त कीया।

अंतो मुहुत्तकालं विस्समिय पुणोवि तिकरणं किरिय।
अणियट्टीए मिच्छं मिस्सं सम्मं कमेण णासेइ॥ १॥

बहुरि ताके अनंतरि अंतर्मुहूर्त विश्राम लेइकरि अनंतानुबंधीका विसंयोजन कीएं पीछैं अंतर्मुहूर्त भया तब, बहुरि तीन करण करै तहां अनिवृत्ति करण कालका संख्यातभागनिमें एक भाग विना बहुभाग गएं एक भाग अवशेष रहैं पहिलैं मिथ्यात्वकौं पीछैं सम्यग्मिथ्यात्वकौं पीछै सम्यक्त्व प्रकृतिकौं अनुक्रमतैं क्षय करै है। तहां दर्शन मोहकी क्षपणाका प्रारंभका प्रथम समयविषैं स्थापी जो सम्यक्त्वमोहनीकी प्रथम स्थिति ताका कालविषैं अंतर्मुहूर्त अवशेष रहे तहांका अंतसमय पर्यंत तौ प्रस्थापक कहिए। बहुरि तिसके अनंतरि समयतैं प्रथम स्थितिका अंत निषेक पर्यंत निष्ठापक कहिए, सो प्रस्थापक तौ असंयतादि च्यारि गुणस्थाननिविषैं कोई गुणस्थानवर्ती मनुष्य हो है बहुरि निष्ठापक बद्धायुकी अपेक्षा वैमानिक देव वा घर्मा नारक वा भोगभूमिया तिर्यंच वा मनुष्य निर्वृत्त्य-पर्याप्तक भी हो है अर अबद्धायुकी अपेक्षा मनुष्य निष्ठापक हो है। बहुरि कृतकृत्य वेदकका काल अंतर्मुहूर्त गए पीछैं जीव क्षायिक सम्यग्दृष्टी हो है। सो यहु क्षायिक सम्यग्दृष्टी कोई कर्मभूमिका मनुष्य तीर्थबंधका प्रारंभकरि वा न प्रारंभकरि चरम शरीरी तिस ही भवविषैं क्षपकश्रेणी चढि घातियाकर्महानि सातिशय वा निरतिशय केवली हो है। अर जो तीसरा भवविषैं मुक्त होना होइ तौ देवायुहीकौं बांधि वैमानिक देवनिहीविषैं उपजि दिव्यभोगनिकौं भोगि चयकरि पंद्रह कर्मभूमिनिविषैं उत्तम संहननका धारी होइ घातिकर्मनिकौं नष्ट करै है। ए क्षायिक सम्यग्दृष्टी यथासंभव अठाईसकाकौं आदि देकरि पांच स्थान बांधै हैं। आगैं वेदकविषैं कहिए है—

असंयतादिक च्यारि गुणस्थानवर्ती मनुष्य द्वितीयोपशम सम्यग्दृष्टी केई मरि वैमानिक देवनिविषैं असंयत भए ते वेदक सम्यग्दृष्टी हो हैं । बहुरि कर्मभूमिया मनुष्य प्रथमोपशम सम्यग्दृष्टी ते अपने उपशम सम्यक्त्वका अंतर्मुहूर्तकाल गए पीछैं सम्यक्त्व मोहनीके उदयतैं वेदक सम्यग्दृष्टी हो हैं । बहुरि कर्मभूमियां मनुष्य सादि मिथ्यादृष्टी ते सम्यक्त्व मोहनीके उदयतैं मिथ्यात्वका उदयरूप निषेकनिका अभावकरि असंयतादिक च्यारि गुणस्थाननिविषैं मिथ्यात्वतैं वेदक सम्यग्दृष्टी होइ तीर्थंकर प्रकृतिकौं बाधै वा कोई जीव न बाधैं सो ए वेदक सम्यक्त्वी अर कृतकृत्य वेदक सम्यक्त्वी हैं ते असंयतादिक तीन तौ अठाईस गुणतीसके दोय अर प्रमत्त अठाईसकानैं आदि देकरि च्यारि स्थानकनिकौं बाधै है । बहुरि नरक गतिविषैं प्रथमोपशम सम्यग्दृष्टी अपने कालके अनंतर समयकौं प्राप्त होइ करि मिश्रगुणस्थानी वा सादि मिथ्यादृष्टी होंहिं ते मिश्र प्रकृति वा मिथ्यात्व प्रकृतिके उदय निषेकानिकौं मिटाइ सम्यक्त्व प्रकृतिके उदयतैं वेदक सम्यग्दृष्टी होइकरि घर्मादिक तीनविषैं तो तीर्थंकर रहित वा सहित गुणतीस तीसके स्थाननिकौं बाधै है । शेष पृथ्वीनिविषैं मनुष्यगति सहित गुणतीसकेकौं ही बाधैं हैं । बहुरि कर्म भूमिया वा भोगभूमियां तिर्यंच अर भोगभूमियां मनुष्य ते प्रथमोपशम सम्यक्त्वकौं छोडि सादि मिथ्यादृष्टी होइ ते मिथ्यात्वके उदयनिषेकनिकौं मिटाइ सम्यक्त्व मोहनीके उदयतैं वेदक सम्यग्दृष्टी होहिं ते जीव अर भोगभूमियां कृतकृत्य वेदक सम्यग्दृष्टी ते देवगति यु । अठाईसकेकौं ही बाधै हैं । बहुरि देव कृतकृत्यवेदक सम्यग्दृष्टी गुणतीसकानै आदि देकरि दोय स्थान बाधैं हैं । मनु मती । अर प्रथमोपशम सम्यग्दृष्टी देव वा देव प-
२९ ३०
र्याय ही विषैं जिनके वेदक सम्यक्त्व भया ऐसैं देव हैं ते मनुष्य युत गुणतीसकेकौं ही बाधैं है । बहुरि भवनत्रिकादिक उपरिम ग्रैवेयक पर्यंत सादि मिथ्यादृष्टी जीव तीन करणनिकौं विना कीएं यथा संभव सम्यक्त्व मोहनीके उदयतैं मिथ्यात्वकौं छोडि वेदक सम्यग्दृष्टी होइ मनुष्यगतियुत गुणतीसकेकौं ही बाधै है ॥ ५५० ॥

## अडवीसातिय दु साणे मिस्से मिच्छे दु किण्हलेस्सं वा ।

# सण्णीआहारिदरे सव्वं तेवीसछक्कं तु ॥ ५५१ ॥

अष्टविंशत्रयं तु साने मिश्रे मिथ्ये तु कृष्णलेश्या वा।
संज्ञ्याहारेतरयोः सर्वं त्रयोविंशषट्कं तु ॥ ५५१ ॥

सासादनरुचावष्टाविंशतिकादित्रयमेव। तत्र निर्वृत्त्यपर्याप्तबादरपृथ्व्यप्प्रत्येकवनस्पतिद्वित्रिचतुरिंद्रियासंज्ञिसंज्ञितिर्यग्मनुष्येषु पर्याप्तनारकोभयभवनत्रयादिसहस्रारांतदेवेषु च नवविंशतिकादिद्वयमेव। २९ ति म ३० ति उ। पर्याप्तसंज्ञितिर्यग्मनुष्ययोर्देवगत्यष्टाविंशतिकादित्रयं २८ दे २९ ति म ३० ति उ। उभयानताद्युपरिमग्रैवेयकांतेषु मनुष्यगतिनवविंशतिकमेव। अनुदिशानुत्तरयोः सासादनो नास्ति। मिश्ररुचावष्टाविंशतिकादिद्वयं बध्नाति। तत्र पर्याप्तयोर्देवनारकयोर्मनुष्यगतिनवविंशतिकं। तिर्यग्मनुष्ययोश्च देवगत्यष्टाविंशतिकं। अनुदिशानुत्तरयोर्मिश्रो नास्ति। मिथ्यारुचौ कृष्णलेश्यावत्त्रयोविंशतिकादीनि षट् बध्नंति। तत्र निर्वृत्त्यपर्याप्तापर्याप्तनारकेषु नवविंशतिकादिद्वयं। षट्पृथ्वीषु तिर्यग्मनुष्यगतियुतं। २९ ति म ३० ति उ। सप्तम्यां तिर्यग्गतियुतमेव २९ ति म ३० ति उ। तिर्यग्गतौ लब्धिनिर्वृत्त्यपर्याप्तबादरसूक्ष्मपृथ्व्यप्तेजोवायुसाधारणप्रत्येकवनस्पतिद्वित्रिचतुरिंद्रियासंज्ञिसंज्ञितिर्यग्मनुष्येष्वष्टाविंशतिकं विना त्रयोविंशतिकादीनि पंच। तेजोवायुषु तु—'मणुवदुगं मणुवाऊ उच्चं णेति मनुष्यगतियुतपंचविंशतिकनवविंशतिके न स्तः। पर्याप्तासंज्ञिसंज्ञितिर्यग्मनुष्येषु त्रयोविंशतिकादीनि षट्। लब्धिनिर्वृत्त्यपर्याप्तमनुष्येषु तान्यष्टाविंशतिकं विना पंच। देवगतौ निर्वृत्त्यपर्याप्तापर्याप्तयोर्भवनत्रयादीशानांतेषु पंचविंशतिकषड्विंशतिकनवविंशतिकत्रिंशत्कानि चत्वारि। सानत्कुमारादिदशकल्पेषु नवविंशतिकादिद्वयं। आनताद्युपरिमग्रैवेयकांतेषु मनुष्यगतिनवविंशतिकमेव। अनुदिशानुत्तरेषु मिथ्यादृष्टिर्नास्ति। अत्र प्रस्तुतगाथासूत्रं—

चदुरेक्कदुपण पंच य छत्तिगठाणाणि अप्पमत्तंता।
तिसु उवसमगे संतेत्ति य तियतियदोण्णि गच्छंति ॥ १ ॥

स्वगुणस्थानं त्यक्त्वानंतरसमये मिथ्यादृष्टयः सासादनप्रमत्तं वर्जित्वा मिश्राद्यप्रमत्तांतानि चत्वारि गुणस्थानानि गच्छंति। सासादनाः मिथ्यात्वमेव। मिश्रा मिथ्यात्वासंयताख्ये द्वे। असंयता देशसंयताश्च प्रमत्तहीनान्यप्रमत्तांतानि पंच पंच। प्रमत्ताः अप्रमत्तांतानि षट्। अप्रमत्ताः प्रमत्तापूर्वकरणौ मरणे देवासंयतं च। अपूर्वकरणादित्र्युपशमकाः आरोहंत्यवरोहंति मरणे देवासंयतं चेति त्रीणि त्रीणि त्रीणि। उपशांतकषाया अवतरणे सूक्ष्मसांपरायं मरणे देवासंयतं चेति द्वे।

गत्यनुवादे तु नारकमिथ्यादृष्टयः मिश्रमसंयतं च। सासादनाः मिथ्यादृष्टिगुणस्थानमेव। मिश्रा मिथ्यादृष्ट्यसंयतं च। असंयता मिश्रांतानि त्रीणि। तिर्यग्मिथ्यादृष्टयः मिश्रादिदेशसंयतांतानि। सासादना मिथ्यादृष्टिं। मिश्रा मिथ्यादृष्ट्यसंयतं च। असंयताः देशसंयतांतानि। देशसंयता असंयतांतानि। मनुष्यमिथ्यादृष्टयः विना सासादनप्रमत्तमप्रमत्तांतानि। सासादना मिथ्यादृष्टिं। मिश्रा मिथ्यादृष्ट्यसंयतं च। असयता विना

प्रमत्तमप्रमत्तांतानि पंच । देशसंयताश्च तथा । प्रमत्ता अप्रमत्तांतानि । अप्रमत्ताः प्रमत्तमपूर्वकरणं मरणे देवासंयतं च । अपूर्वकरणाः आरोहणेऽनिवृत्तिकरणमवरोहणे अप्रमत्तं, आरोहकापूर्वकरणप्रथमभागादन्यत्र मरणे देवासंयतं च । अनिवृत्तिकरणा आरोहणे सूक्ष्मसांपरायमवरोहणेऽपूर्वकरणं मरणे देवासंयतं च । सूक्ष्मसांपराया आरोहणे उपशांतकषायमवरोहणेऽनिवृत्तिकरणं मरणे देवासंयतं च । उपशांतकषाया अवरोहणे सूक्ष्मसांपरायं मरणे देवासंयतं च। क्षपकश्रेण्यामारोहणमेव नावरोहणमरणे तेनापूर्वकरणोऽनिवृत्तिकरणमनिवृत्तिकरणः सूक्ष्मसांपरायं, सूक्ष्मसांपरायः क्षीणकषायं, क्षीणकषायः सयोगकेवलिनं, सयोगकेवली अयोगकेवलिनं, अयोगकेवली सिद्धं ।

देवमिथ्यादृष्टयः मिश्रमसयतं च, सासादनाः मिथ्यादृष्टिं, मिश्रा मिथ्यादृष्ट्यसंयतं च, असंयता मिश्रांतानि, संज्ञ्याहारमार्गणयोर्नामबंधस्थानानि सर्वाणि, असंज्ञ्यनाहारयोस्त्रयोविंशतिकादीनि षट् । तत्र संज्ञिनि नारके नवविंशतिकादिद्वयं २९ ति म ३० ति उ म ती । तिरश्चि तीर्थाहारवर्जिताद्यानि षट्, मनुष्ये सर्वाणि, देवेऽष्टाविंशतिकं विना पचविंशतिकादीनि चत्वारि २५ ए प २६ ए प आउ २९ ति म ३० ति उ मती । असंज्ञिमार्गणायां लब्धिनिर्वृत्त्यपर्याप्तापर्याप्तबादरसूक्ष्मपृथ्व्यप्तेजोवायुसाधारणप्रत्येकद्वित्रिचतुःपंचेंद्रियेषु तीर्थाहारवर्जिताद्यानि षट् । असंदेवनारकेषु तन्नवविंशतिकादिद्वयं २९ ति म ३० ति उ म ती । तिर्यक्षु त्रयोविंशतिकादीनि षट् । मनुष्येषु सर्वाणि । आहारमार्गणायां देवनारकेषु ते द्वे २९ ति म ३० ति उ मती । एकान्नविंशतित्रिधतिर्यक्षु त्रयोविंशतिकादीनि षट् २३ ए अ, २५ ए प वि ति च पं म अ, २६ ए प आ उ, २८ दे । इदमेकसंयतं प्रति २९ वि ति च पं म । ३० वि ति च पं प उ । अनाहामार्गणायां विग्रहगतौ मनुष्येषु त्रयोविंशतिकादीनि षट् २३ ए अ २५ ए प वि ति च पं म अ २६ ए प आउ २८ दे २९ वि ति च पं म दे ती ३० वि ति च पं उ । तत्त्वरुचिः सम्यक्त्वं । तत्त्वानां सम्यग्ज्ञानं बोधः । तद्द्वयपूर्वकं जीवाविराधनं चारित्रं ॥ ५५१ ॥ अथापुनरुक्तभंगानाह——

स० चं०—सासादन सम्यक्त्वविषैं अठाईसकानैं आदि दैकरि तीनकौं बाधै हैं । तहां निर्वृत्त्यपर्याप्तक बादर पृथ्वी अप प्रत्येक वनस्पती वेंद्री तेंद्री चौंद्री सैनी असैनी तिर्यंच मनुष्यानिविषैं वा पर्याप्त नारकीनिविषैं वा पर्याप्त अपर्याप्त भवनत्रिकादि सहस्रार पर्यंत देवनिविषैं गुणतीसकानैं आदि दैकरि दोय ही बाधै है तिम तिउ । बहुरि पर्याप्त
२९ ३०
संज्ञी तिर्यंच मनुष्यविषैं देवगातियुत अठाईसकानैं आदि दैकरि तीन बांधै है—दे तिम तिउ । बहुरि पर्याप्त अपर्याप्त
२८ २९ ३०
आनतादि उपरिम ग्रैवेयक पर्यंत मनुष्यगाति युत गुणतीसकेकौं ही बाधै हैं । बहुरि अनुदिश अनुत्तरनिविषैं सासादन है नाहीं । बहुरि मिश्ररुचिविषैं अठाईसकानैं आदि दैकरि दोय ही बाधै है । तहां पर्याप्त देव नारकीनिविषैं मनु-

है। तिर्यंच मनुष्यविषैं देवगतियुत अठाईसकेकौं ही बाधै है । अनुदिश अनुत्तरविषैं
ब्ययुत गुणतीसकेकौं ही बाधै है। तिर्यंच मनुष्यविषैं देवगतियुत अठाईसकेकौं ही बाधै है । अनुदिश अनुत्तरविषैं
मिश्र है नाहीं। बहुरि मिथ्यारुचिविषैं कृष्णलेश्यावत् तेईसकानैं आदि देकरि छह स्थाननिकौं बाधै है। तहां निर्वृत्त्य
पर्याप्त पर्याप्त नारकीनिविषैं छह पृथ्वीनिविषैं तिर्यंच मनुष्यगतियुत गुणतीस तीसकेकौं बाधै है । सातवी पृथ्वीविषैं
तिर्यंचगतियुत ही दोऊनिकौं बाधै है । बहुरि तिर्यंचगतिविषैं लब्धि अपर्याप्त निर्वृत्त्यपर्याप्तक वादर सूक्ष्म पृथ्वी
अप तेज वायु साधारण प्रत्येक वनस्पती वेंद्री तेंद्री चौंद्री असैनी सैनी तिर्यंच अर मनुष्यनिविषैं अठाईसका विना
तेईसकानैं आदि देकरि पंचस्थान बांधै है। तहां विशेष–जो तेज वायुविषैं मनुष्यगतियुत पचीस गुणतीसका नाहीं
बंधै है। बहुरि पर्याप्त असंज्ञी संज्ञी तिर्यंच वा मनुष्यनिविषैं तेईसकानैं आदि देकरि छह बाधै । बहुरि लब्धि अ-
पर्याप्त निर्वृत्त्यपर्याप्तक मनुष्यनिविषैं अठाईसका विना पांच ही बाधै है। बहुरि देवगतिविषैं निर्वृत्त्यपर्याप्त वा पर्या-
प्तविषैं भवनत्रिकादि ईशान पर्यंत तौ पचीस छवीस गुणतीस तीसके च्यारि बांधै है। अर सनत्कुमारादि दश स्व-
र्गनिविषैं गुणतीसकानैं आदि देकरि दोय बांधै हैं । आनतादि उपरिम ग्रैवेयक पर्यंतनिविषैं गुणतीसका ही बाधै
है । अनुदिश अनुत्तरनिविषैं मिथ्यादृष्टि है नाहीं । इहां प्रासंगिक गाथा कहिए है—

चदुरेक्कदुपण पंच य छत्तिगठाणाणि अप्पमत्तंता ।
तिण्णुवसमगे संते त्तियतियतियदोण्णि गच्छंति ॥ १ ॥ ५५६ कर्म

निज गुणस्थानकौं छांडि अनंतर समयविषैं किस किस गुणस्थानकौं प्राप्त होइ ? सो कहिए है–मिथ्यादृष्टी है
सो सासादन प्रमत्त विना अप्रमत्तपर्यंत च्यारि गुणस्थाननिकौं प्राप्त हो है। सासादन है सो एक मिथ्यादृष्टिकौ ही
प्राप्त हो है। मिश्र है सो मिथ्यादृष्टि अर असंयत इन दोयकौं प्राप्त हो है । असंयत अर देशसंयत ए दोऊ हैं ते
प्रमत्त विना अप्रमत्तपर्यंत पांच पांचकौं प्राप्त हो हैं। प्रमत्त है सो अप्रमत्त पर्यंत छहकौं प्राप्त हो है । अप्रमत्त वा
अपूर्वकरणादि तीन उपशम श्रेणीवाले आपतैं ऊपरले गुणस्थान चढैं वा नीचले गुणस्थान उतरैं, मरण होइ तौ
देव पर्यायरूप असंयत होइ, ऐसैं तीन तीनकौं प्राप्त हो हैं । उपशांत कषाय उतरै तौ सूक्ष्मसांपरायविषैं आवे,

मरण होइ तौ देव असंयत होइ ऐसैं दोयकौं प्राप्त हो है। तहां गति अपेक्षा नारकी मिथ्यादृष्टी है सो मिश्र असंयतकौं, सासादन है सो मिथ्यादृष्टिहीकौं, मिश्र है सो मिथ्यादृष्टी असंयतकौं, असंयत है सो मिश्रपर्यंत तीनकौं प्राप्त हो हैं। बहुरि तिर्यंच मिथ्यादृष्टी है सो मिश्रादि देशसंयत पर्यंत तीनकौं, सासादन है सो मिथ्यादृष्टीहीकौं, मिश्र है सो मिथ्यादृष्टी असंयतकौं, असंयत है सो देश संयतपर्यंत च्यारिकौं, देशसंयत है सो असंयत पर्यंत च्यारिकौं प्राप्त हो है। बहुरि मनुष्य मिथ्यादृष्टी है सो सासादन प्रमत्त विना अप्रमत्त पर्यंत च्यारिकौं, सासादन है सो मिथ्यादृष्टीहीकौं, मिश्र है सो मिथ्यादृष्टि वा असंयतकौं, असंयत है सो प्रमत्त विना अप्रमत्त पर्यंत पांचकौं, देशसंयत है सो भी प्रमत्तविना अप्रमत्त पर्यंत पांचकौं, प्रमत्त है सो अप्रमत्त पर्यंत छहकौं, अप्रमत्त है सो प्रमत्त वा अपूर्व करण वा मरण भएं देव असंयतकौं, अपूर्वकरण है सो चढनेविषैं अनिवृत्तिकरणकौं उतरतैं अप्रमत्तकौं मरण भएं देव असंयतकौं, अनिवृत्तिकरण है सो चढनेविषैं सूक्ष्मसांपरायकौं उतरनेविषैं अपूर्वकरणकौं मरण भएं देव असंयतकौं, सूक्ष्मसांपराय है सो चढनेविषैं उपशांत कषायकौं उतरनेविषैं अनिवृत्ति करणकौं मरण भएं देव असंयतकौं, उपशांत कषाय है सो उतरनेविषैं सूक्ष्मसांपरायकौं मरण भएं देव असंयतकौं प्राप्त हो है। बहुरि क्षपक श्रेणीविषैं चढना ही है उतरना नाहीं तातैं अपूर्वकरण अनिवृत्ति करणकौं, अनिवृत्तिकरण सूक्ष्मसांपरायकौं, सूक्ष्मसांपराय क्षीणकषायकौं, क्षीणकषाय सयोगीकौं, सयोगी अयोगीकौं, अयोगी सिद्धपदकौं प्राप्त हो है। बहुरि देव मिथ्यादृष्टि है सो मिश्र अर असंयतकौं, सासादन है सो मिथ्यादृष्टिकौं, मिश्र है सो मिथ्यादृष्टि अर असंयतकौं, असंयत है सो मिश्रपर्यंत तीनकौं प्राप्त हो है। बहुरि संज्ञी अर आहारमार्गणाविषैं नामकर्मके सर्व बंधस्थान हैं। असंज्ञी अनाहारकविषैं तेवीसकानैं आदि देकरि छह ही हैं, तहां संज्ञीविषैं नारकीविषैं तौ गुणतीस, तीस के दोय हैं तिम तिउ मती। बहुरि तिर्यंचविषैं तीर्थंकर आहारक वर्जित छह स्थान है। बहुरि मनुष्यविषैं सर्व स्थान है। देव-
२९ ३०

विषैं अठाईसका विना पचीसकानैं आदि देकरि च्यारि हैं ए प ए प आउ तिम तिउ मती।
२५ २६ २९ ३०

बहुरि असंज्ञी मार्गणाविषैं लब्धि अपर्याप्त निर्वृत्त्यपर्याप्त पर्याप्त वादर सूक्ष्म पृथ्वी अप तेज वायु साधारण प्रत्येक वेंद्री तेंद्री चौंद्री पंचेंद्रीनिविषैं तीर्थंकर आहारक रहित छह स्थान हैं । बहुरि आहार मार्गणाविषैं देवनरकविषैं गुणतीस तीसके, तिर्यञ्चविषैं तेईसकानैं आदि देकरि छह, मनुष्यविषैं सर्व स्थान हैं । अनाहार मार्गणाविषैं विग्रहगतिविषैं देवनरकविषैं गुणतीस तीसके दोय, पूर्वोक्त गुणतीस प्रकार तिर्यंचनिविषैं तेईसकानैं आदि देकरि छह, तिनविषैं देवयुत अठाईसका असंयतही विषैं संभवै है। मनुष्यविषैं तेईसकानें आदि देकरि छह—एअ २३

एपवितिचपम २५ एपआउ २ दे २८ वितिचपमदेती २९ वितिचपंउ ३० इहां सैनानीनिविषैं विशेषनिका आदि अक्षर जानना । ऐसैं नामकर्मके बंधस्थान मार्गणानिविषैं जानने, जातैं तत्त्वरुचि सम्यक्त्व है। तत्त्वनिका सम्यग्ज्ञान बोध है । तिन सहित जीवनिका न विराधना चारित्र है सोई मोक्ष मार्ग है ॥ ५५१ ॥ आगैं पुनरुक्त भंगनिकौं कहैं हैं—

**णिरयादिजुदट्ठाणे भंगेणप्पप्पणम्मि ठाणम्मि ।**
**ठविदूणमिच्छभंगे सासणभंगा हु अत्थित्ति ॥ ५५२ ॥**
**अविरदभंगे मिस्सयदेसपमत्ताण सव्वभंगा हु ।**
**अत्थित्ति ते दु अवणिय मिच्छाविरदापमादेसु ॥५५३॥ जुम्मं।**

निरयादियुतस्थाने भंगेनात्मात्मानि स्थाने ।
स्थापयित्वा मिथ्यभंगे सासनभंगा हि अस्तीति ॥ ५५२ ॥

अविरतभंगे मिश्रकदेशप्रमत्तानां सर्वभंगा हि।
अस्तीति तांस्तु अपनीय मिथ्याविरताप्रमादेषु ॥ ५५३ ॥

जी० प्र०—नारकादिगतियुतस्थानानि स्वस्वभंगैः सह स्वस्वगुणस्थाने संस्थाप्य तन्मिथ्यादृष्टिबंधस्थानभंगेषु सासादनबंधस्थानभंगाः खलु संतीति कारणात्। पुनः असंयतबंधस्थानभंगेषु मिश्रदेशसंयतप्रमत्तबंधस्थानसर्वभंगाः खलु संतीति कारणाच्च तान् सासादनभंगान् मिथ्यादृष्टिभंगेषु मिश्रदेशसंयतप्रमत्तभंगान् असंयतभंगेषु चापनीय मिथ्यादृष्ट्यविरताप्रमत्तेषु बंधस्थानभंगा भवंति। संदृष्टिः—मिथ्यादृष्टेर्नरक २८/१ तिर्यग् २३/१ २५/८ २६/८ २९/४६०८ ३०/४६०८ मनुष्य २५/१ २९/४६०८ २५ देवगतियुतानि २८/८। सासादनस्य नरकगतियुतं नास्ति। तिर्यग् २९/३२०० ३०/३२०० मनुष्य २९/३२०० देवगतियुतानि २८/८। मिश्रासंयतयोर्नैव नरकतिर्यग्गतियुतानि। मिश्रस्य मनुष्य २९ देवगतियुते २८/८ असंयतस्य मनुष्य २९/८ ३०/८ देव २८/८ २९/८ गतियुतानि। देशसंयतस्य प्रमत्तस्य च केवलदेवगतियुते २८/८ २९/८ ॥ ५५२-५५३ ॥

सं० च०—नरक आदि गतियुत स्थान तिनकौं अपने अपने भंगनिकरि सहित अपने अपने गुणस्थाननिविषैं स्थापने। तहां मिथ्यादृष्टिके बंधस्थाननिके भंगनिविषैं सासादनके बंधस्थाननिके भंग आयगए अर असंयतके बंधस्थाननिके भंगनिविषैं मिश्र देशसंयत प्रमत्तके बंधस्थाननिके भंग आय गए जातैं इनिके भंगनिकैं परस्पर समानता पाइए है तातैं सासादनिके भंगनिकौं घटाइकरि अर मिश्र देशसंयत प्रमत्तके भंग घटाइकरि मिथ्यादृष्टि असंयत प्रमत्तविषैं बंधस्थाननिके भंग हो हैं। तहां मिथ्यादृष्टिविषैं नरकयुत अठाईसका स्थानविषैं भंग एक है। तिर्यंच गतियुत तेईसकाविषैं एक, पचीसकाविषैं आठ, छवीसका विषैं आठ, गुणतीसका विषैं छियालीससै आठ, तीसकाविषैं छियालीससै आठ भंग हैं। मनुष्ययुत पचीसकाविषैं एक गुणतीसकाविषैं छियालीससै आठ भंग हैं। देवगतियुत अठाईसकाविषैं आठ भंग हैं। बहुरि सासादनविषैं नरक गतियुत नाहीं है। तिर्यंचगतियुत गुणतीसकाविषैं बत्तीससै, तीसकाविषैं बत्तीससै, मनुष्यगतियुत गुणतीसकाविषैं बत्तीससै, देवगतियुत अठाईसकाविषैं आठ भंग

हैं। बहुरि मिश्र असंयतविषैं नरक तिर्यंच गतियुत स्थान नाहीं हैं तातैं मिश्रविषैं मनुष्यगतियुत गुणतीसकाविषैं "च्यारि भंग हैं। देवयुत अठाईसकाविषैं आठ हैं। बहुरि असंयतविषैं मनुष्ययुत गुणतीस तीसका देवयुत अठाईस गुणतीसकाविषैं च्यारि भंग हैं। देवयुत अठाईस गुणतीस गुणतीस तीसका इन च्यारयोंविषैं आठ आठ भंग हैं"(?) देश संयत प्रमत्तविषैं देवयुत अठाईस गुणतीसकाविषैं आठ आठ भंग हैं ॥ ५५२–५५३ ॥

**भुजगारा अप्पदरा अवट्ठिदावि य सभंगसंजुत्ता ।**
**सव्वपरट्ठाणेण य णेदव्वा ठाणबंधम्मि ॥ ५५४ ॥**

भुजाकारा अल्पतरा अवस्थिता अपि च स्वभंगसंयुक्ताः ।
सर्वपरस्थानेन च नेतव्याः स्थानबंधे ॥ ५५४ ॥

तद्वंशा भुजाकारा अल्पतरा अवस्थिताः, चशब्दादवक्तव्याश्चेति चत्वारः, स्वस्वभंगसंयुक्ता नामस्थानबंधविषये स्वस्थानेन परस्थानेन सर्वपरस्थानेन च सह नेतव्याः ॥ ५५४ ॥ तानि[1] स्वस्थानादीनि लक्षयति—

सं० चं०—ते पूर्वोक्त बंध हैं ते भुजाकार १ अल्पतर १ अवस्थित १ चकारतैं अवक्तव्य १ ऐसैं च्यारि प्रकार हैं ते अपने अपने भंगनिकरि संयुक्त नामकर्मके बंधस्थाननिविषैं स्वस्थान वा परस्थान वा सर्वपरस्थानकरि ल्यावने ॥ ५५४ ॥ तिन स्वस्थानादिकनिका लक्षण कहैं हैं—

**अप्पपरोभयठाणे बंधट्ठाणाण जो दु बंधस्स ।**
**सट्ठाण परट्ठाणं सव्वपरट्ठाणमिदि सण्णा ॥ ५५५ ॥**

आत्मपरोभयस्थानानि बंधस्थानानां यत्तु बंधस्य ।
स्वस्थानं परस्थानं सर्वपरस्थानमिति संज्ञा ॥ ५५५ ॥

१ यहां से लेकर कुछ पाठ संस्कृत टीकाके पाठसे अधिकसा प्रतीत होता है

जी० प्र०—आत्मस्थानं स्वगुणस्थानं, परस्थानं परगुणस्थानं, उभयस्थानं परगतिपरगुणस्थानं। अस्मिंस्त्रये यस्तु मिथ्यादृष्ट्यसंयताप्रमत्तबंधस्थानसंबंधी भुजाकारादिबंधः स क्रमेण स्वस्थानभुजाकारादिः परस्थानभुजाकारादिः सर्वपरस्थानभुजाकारादिरितिसंज्ञः स्यात् ॥ ५५५ ॥

स० चं०—आत्मस्थान कहिए विवक्षित निज गुणस्थान अर परस्थान कहिए तिस विवक्षित गुणस्थानतैं अन्य गुणस्थान अर उभयस्थान कहिए अन्य ही गति अर अन्य ही गुणस्थान सो इन तीनौंविषैं मिथ्यादृष्टी असंयत अप्रमत्तके बंधस्थान संबंधी भुजाकारादिक बंध सो अनुक्रमतैं स्वस्थानभुजाकारादिक परस्थान भुजाकारादिक, सर्व परस्थान भुजाकारादिक ऐसी तीन संज्ञा धारक हो हैं ॥ ५५५ ॥

**चदुरेक्कदुपण पंच य छत्तिगठाणाणि अप्पमत्तंता।**
**तिसु उवसमगे संतेत्ति य तियतिय दोण्णि गच्छंति ॥५५६ ॥**

चतुरेकद्विपंच पंचच षट्त्रिकस्थानान्यप्रमत्तांताः।
त्रिषु उपशामके शांत इति च त्रिकत्रिकं द्वे गच्छंति ॥ ५५६ ॥

जी० प्र०—मिथ्यादृष्ट्यः स्वस्वगुणस्थानं त्यक्त्वा अप्रमत्तांताः क्रमेण चत्वार्येकं द्वे पंच पंच षट् त्रीणि गुणस्थानानि गच्छंति। अपूर्वकरणादित्र्युपशमकास्त्रीणि त्रीणि, उपशांतकषाया द्वे ॥ ५५६ ॥ तानि गुणस्थानानि कानीति चेदाह—

स० चं०—मिथ्यादृष्ट्यादिक निज निज गुणस्थानकौं छोडैं अनुक्रमतैं च्यारि एक दोय पांच पांच छह तीन गुणस्थानकनिकौं अप्रमत्तपर्यंतवाले प्राप्त हो हैं। बहुरि अपूर्वकरणादिक तीन उपशमवाले तीन तीनकौं, उपशांतकषायवाले दोय गुणस्थानकनिकौं प्राप्त हो हैं ॥ ५५६ ॥ ते गुणस्थान कौंन ? सो कहैं हैं—

**सासणपमत्तवज्जं अपमत्तंतं समल्लियइ मिच्छो।**
**मिच्छत्तं बिदियगुणो मिस्सो पढमं चउत्थं च ॥ ५५७ ॥**

**अविरदसम्मो देसो पमत्तपरिहीणमप्पमत्तंतं ।**
**छट्ठाणाणि पमत्तो छट्ठगुणं अप्पमत्तो दु ॥ ५५८ ॥ जुम्मं ।**

सासनप्रमत्तवर्ज्यमप्रमत्तांतं समाश्रयति मिथ्यः ।
मिथ्यात्वं द्वितीयगुणो मिश्रः प्रथमं चतुर्थं च ॥ ५५७ ॥
अविरतसम्यो देशः प्रमत्तपरिहीनमप्रमत्तांतं ।
षट्स्थानानि प्रमत्तः षष्ठगुणमप्रमत्तस्तु ॥ ५५८ ॥

जी० प्र०—मिथ्यादृष्टिः सासादनप्रमत्तं वर्जित्वा मिश्राद्यप्रमत्तांतानि चत्वारि गुणस्थानानि समाश्रयति । द्वितीयगुणः सासादनः मिथ्यात्वं । मिश्रः प्रथमं चतुर्थं च । अविरतो देशविरतश्च प्रमत्तपरिहीनाप्रमत्तांतानि पंच । प्रमत्तः— अप्रमत्तांतानि षट् । अप्रमत्तः षष्ठं । तुशब्दात् उपशमकक्षपकापूर्वकरणं देवासंयतं च ॥ ५५७–५५८ ॥

स० चं०—मिथ्यादृष्टी है सो सासादन प्रमत्तकौं वर्जिकरि मिश्रादिक अप्रमत्त पर्यंत च्यारि गुणस्थाननिकौं प्राप्त हो है । बहुरि दूसरा सासादन गुणस्थानवर्ती सो मिथ्यादृष्टिहीकौं प्राप्त हो है । बहुरि मिश्र है सो पहिला अर चौथा गुणस्थाननिकौं प्राप्त हो है । बहुरि असंयत देशसंयत है सो प्रमत्त विना अप्रमत्तपर्यंत पांच पांच गुणस्थाननिकौं प्राप्त हो है । बहुरि प्रमत्त है सो अप्रमत्त पर्यंत छहकौं प्राप्त हो है । बहुरि अप्रमत्त छठे गुणस्थानकौं अर तु शब्दतैं उपशमक क्षपक अपूर्वकरणकौं वा मरण भएं देव असंयतको प्राप्त हो है ॥ ५५७–५५८ ॥

**उवसामगा दु सेढिं आरोहंति य पडंति य कमेण ।**
**उवसामगेसु मरिदो देवतमत्तं समल्लियई ॥ ५५९ ॥**

उपशामकास्तु श्रेणिमारोहयंति च पतंति च क्रमेण ।

उपशामकेषु मृतो देवतमत्वं समाश्रति ॥ ५५९ ॥

अपूर्वकरणाद्युपशामका उपशमश्रेणिं क्रमेणारोहंत्यवरोहंति च । उपशामकेषु मृता देवमहर्धिकत्वं समाश्रयंति ॥ ५५९ ॥ उपशमश्रेण्यां क म्रियंते ? इति चेदाह—

स० चं०—अपूर्वकरणादिक उपशमश्रेणीवाले उपशमश्रेणीकौं अनुक्रमतैं चढै है अर अनुक्रमतैं ही उतरै हैं। बहुरि उपशम श्रेणीविषैं मरे हूए महर्द्धिक देव हो हैं। "तहां एक ऊपरला गुणस्थान चढनेका एक नीचला गुणस्थान उतरनेका मरण भएं एक देव असंयत ऐसैं तीन तीन स्थाननिकौं अपूर्वकरण अनिवृत्तिकरण सूक्ष्मसांपराय प्राप्त हो हैं। उपशांत कषायतैं चढै नाही। तातैं एक पडनेका सूक्ष्मसांपराय अर मरण भएं देव असंयत इन दोयहीकौं प्राप्त हो है" ॥ ५५९ ॥ उपशम श्रेणीविषैं मरण कहां हो है ? सो कहनेके अर्थि सूत्र कहैं हैं—

## "मिस्सा आहारस्स य खवगा चडमाणपढमपुव्वा य ।

(१)

| मि | सा | मि | अ | दे | प्र | अ | अ | अ | सू | उ | क्षी | स | अ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मरणं | मरणं | ० | मरणं | मरणं | मरण | मरणं | उ म क्ष न | उ.म क्ष न | उ म क्ष.न | उ म | ० | ० | मरणं |

| मि | सा | मि | अ | दे | प्र | अ | अ | अ | सू | उ | क्षी | स | अ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| गति ४ | गति ३ | ० | गति ४ | दे | दे | दे | दे | दे | दे | अह मिंद्राः | ० | ० | शिव गतिः |

उपशांतगुणश्रेण्यां येषां मृत्युः प्रजायते । अहमिंद्रा भवंत्येते सर्वार्थसिद्धिसद्मनि ।
मिथ्यात्वेऽविरते मृत्वा जीवा यांति चतुर्गतिं । सासादने विना श्वभ्रं तिर्यगादिगतित्रयं ॥ २ ॥
अयोगे मरणं कृत्वा भव्या याति शिवालयं मृत्वा देवगतिं याति शेषेषु सप्तसु ध्रुवं ॥ ३ ॥
मिश्रे क्षीणे सयोगे च मरणं नास्ति देहिनां । अन्यत्र मरणं प्रोक्तं शेषत्रिक्षपकैर्विना ॥ ४ ॥

सो यहु एकेंद्रीकैं अपर्याप्तविषैं शरीर मिश्रयोग होतैं ही उदय हो है अन्यत्र नाहीं जातैं इसविषैं अंगोपांग वा संहनन नाहीं है। बहुरि इसविषैं परघात मिलैं एकेंद्रीका शरीर पर्याप्तिविषैं उदय योग्य पचीसका स्थान हो है अथवा आहारक अंगोपांग मिलैं विशेष मनुष्यकैं आहारक शरीरका मिश्रकालविषैं उदय योग्य पचीसका स्थान हो है। अथवा वैक्रियिक अंगोपांग मिलैं देव नारकीकैं शरीर मिश्रकालविषैं उदय योग्य पचीसका स्थान हो है ऐसैं तीन पचीसके स्थान भए। बहुरि एकेंद्रीकैं उदय योग्य पचीसका स्थानविषैं आतप वा उद्योतविषैं एककौं मिलैं एकेंद्रीका शरीर पर्याप्तिविषैं उदय योग्य छव्वीसका स्थान हो है। अथवा तिस एकेंद्रीका पचीसका स्थानविषैं उश्वास मिलैं एकेंद्रीकैं उश्वास निश्वास पर्याप्तिविषैं उदय योग्य छव्वीसका स्थान हो है। अथवा चौवीसका स्थानविषैं औदारिक अंगोपांग अर एक संहनन मिलैं बेंद्री तेंद्री चौंद्री पंचेंद्री सामान्य मनुष्य निरतिशय केवली का कपाट युगल इनका औदारिक मिश्रकालविषैं उदय योग्य छव्वीसका स्थान हो है ऐसैं तीन छव्वीसके स्थान भए। बहुरि चौवीसका स्थानविषैं आहारक अंगोपांग परघात प्रशस्तविहायोगति ए तीन मिलैं प्रमत्त गुणस्थानीकैं आहारक शरीर पर्याप्तिविषैं उदय योग्य सताईसका स्थान हो है। अथवा पूर्वोक्त समुद्‌घात केवलीका छव्वीसका स्थानविषैं तीर्थंकर प्रकृति मिलैं तीर्थंकर समुद्‌घात केवलीकैं उदय योग्य सत्ताईसका स्थान हो है। अथवा पूर्वोक्त चौवीसका स्थानविषैं वैक्रियिक अंगोपांग परघात अर नारकीकैं अप्रशस्तविहायोगति देवकैं प्रशस्तविहायोगति ऐसैं तीन मिलैं देव नारकीकैं शरीर पर्याप्तिविषैं उदय योग्य सताईसका स्थान हो है अथवा पूर्वोक्त चौवीसका स्थानविषैं परघात अर आतप उद्योतविषैं एक अर उश्वास इन तीनोंकौं मिलैं एकेंद्रीकैं उश्वास पर्याप्तिविषैं उदय योग्य सत्ताईसका स्थान हो है। ऐसैं च्यारि सत्ताईसके स्थान भए। बहुरि तिस चौवीसके स्थानविषैं औदारिक अंगोपांग एक संहनन परघात यथायोग्य विहायोगति इन च्यारिकौं मिलैं सामान्य मनुष्य वा मूलशरीरविषैं प्रवेश करता समुद्‌घातरूप सामान्य केवली वा बेंद्री तेंद्री चौंद्री पंचेंद्री इनकैं शरीर पर्याप्तिविषैं उदय योग्य अठाईसका स्थान हो है। अथवा चौवीसकाविषैं आहारक अंगोपांग परघात प्रशस्तविहायोगति उश्वास ए च्यारि मिलैं आहारक संयुक्तकैं आहारक शरीरका उश्वा-

सपर्याप्तिविषैं उदय योग्य अठाईसका स्थान हो है। अथवा चौवीसकाविषैं वैक्रियिक अंगोपांग परघात यथासंभव विहायोगति उश्वास इन च्यारिकौं मिलैं देव नारकीकैं उश्वास पर्याप्तिविषैं उदय योग्य अठाईसका स्थान उदय हो है। ऐसैं तीन अठाईसके स्थान भए। बहुरि सामान्य मनुष्य वा समुद्घात केवलीका अठाईसका स्थानविषैं उश्वास प्रकृति मिलैं सामान्य मनुष्यका वा मूल शरीरविषैं प्रवेश करता समुद्घात केवलीका उश्वास पर्याप्तिविषै उदय योग्य गुणतीसका स्थान हो है। अथवा चौवीसकाविषैं औदारिक अंगोपांग एक संहनन परघात एक विहायोगति उद्योत मिलैं वेंद्री तेंद्री चौंद्री पंचेंद्रीका शरीर पर्याप्तिविषैं उदय योग्य गुणतीसका स्थान हो है। अथवा पूर्वोक्त चौवीसकाविषैं एक अंगोपांग एक संहनन परघात एक विहायोगति उश्वास मिलैं वेंद्री तेंद्री चौंद्री पंचेंद्रीका उश्वास पर्याप्तिविषैं उदय योग्य गुणतीसका स्थान हो है। अथवा चौवीसकाविषैं औदारिक अंगोपांग संहनन परघात प्रशस्तविहायोगति तीर्थंकर मिलैं समुद्घात तीर्थंकर केवलीका शरीरपर्याप्तिनिविषैं उदय योग्य गुणतीसका स्थान हो है। अथवा चौवीसकाविषैं आहारक अंगोपांग परघात प्रशस्तविहायोगति उश्वास सुस्वर मिलैं प्रमत्तका आहारक शरीरका भाषापर्याप्तिविषैं उदय योग्य गुणतीसका स्थान हो है। अथवा देव नारकका अठाईसका स्थानविषैं देवकैं सुस्वर नारकीकैं दुस्वर मिलैं देव नारकीकैं भाषापर्याप्तिविषैं उदय योग्य गुणतीसका स्थान हो है। ऐसैं गुणतीसके छह स्थान भए। बहुरि चौवीसकाविषैं अंगोपांग संहनन परघात विहायोगति उच्छ्वास मिलैं गुणतीस होइ इनविषैं उद्योत मिलैं वेंद्री तेंद्री चौंद्री पंचेंद्रीका उश्वास पर्याप्तिविषैं उदय योग्य तीसका हो है। वा दोय स्वरविषैं एक मिलैं सामान्य मनुष्य वा पंचेंद्री वा विकलत्रयकैं भाषापर्याप्तिविषैं उदय योग्य तीसका हो है। अथवा चौवीसकाविषैं औदारिक अंगोपांग वज्रवृषभ संहनन परघात प्रशस्तविहायोगति उश्वास मिलै गुणतीस होइ तिनविषैं तीर्थंकर प्रकृति मिलाएं समुद्घात तीर्थंकर केवलीका उश्वास पर्याप्तिविषैं उदय योग्य तीसका स्थान हो है वा दोय स्वरविषैं एक मिलैं सामान्य समुद्घात केवलीका भाषापर्याप्तिविषैं उदय योग्य तीसका हो है ऐसैं तीसके स्थान च्यारि कहे। बहुरि सामान्य सयोग केवलीका भाषापर्याप्ति संबंधी तीसकाविषैं तीर्थंकर प्रकृति मिलाएं तीर्थंकर

केवलीका भाषापर्याप्तिविषैं उदय योग्य इकतीसका स्थान हो है अथवा पूर्वोक्त चोईसकाविषैं अंगोपांग संहनन परघात उद्योत विहायोगति उश्वास सुस्वर दुःस्वरविषैं एक ऐसैं सात मिलैं वेंद्री तेंद्री चौंद्री पंचेंद्रीनिका भाषापर्याप्तिविषैं उदय योग्य इकतीसका हो है। ऐसैं इकतीसके स्थान दोय कहे या प्रकार एक जीवके एककालविषैं उदयके स्थान कहे ॥ ५९३–५९४ ॥

एगे इगिवीसपणं इगिछव्वीसट्ठवीसतिण्णि णरे।
सयले वियलेवि तहा इगितीसं चावि वचिठाणे ॥५९५॥
सुरणिरयविसेसणरे इगिपणसगवीसतिण्णि समुघादे।
मणुसं वा इगिवीसे वीसं रूवाहियं तित्थं ॥५९६॥
वीसदु चउवीसचऊ पणछव्वीसादि पंचयं दोसु।
उगुतीसति पणकाले गयजोगे होंति णव अट्ठं ॥५९७॥ विसेसयं।

एकस्मिन्नेकविंशतिपंच एकषड्विंशाष्टाविंशत्रीणि नरे।
सकलविकलेऽपि तथा एकत्रिंशच्चापि वचःस्थाने ॥ ५९५ ॥
सुरनिरयविशेषनरे एकपंचसप्तविंशत्रीणि समुद्धाते।
मनुष्यं वा एकविंशे विंशं रूपाधिकं तीर्थं ॥ ५९६ ॥
विंशद्विकं चतुर्विंशचतुष्कं पंचषड्विंशादिपंचकं द्वयोः।
एकोनत्रिंशत्त्रिकं पंचकालेषु गतयोगे भवंति नवाष्ट ॥ ५९७ ॥ विशेषकं

जी० प्र०—पंचकालेषु क्रमेणैकेंद्रियेष्वेकविंशतिकादीनि पंच। मनुष्येष्वेकविंशतिकं षड्विंशतिकमष्टाविंशतिकादित्रयं च । सकलेंद्रिये विकलेंद्रियेऽपि तथैवैकविंशतिकषड्विंशतिकाष्टाविंशतिकत्रयं। एकत्रिंशत्कं तु भाषापर्याप्तौ । सुरनारकविशेषमनुष्येष्वेकविंशतिकं पंचविंशतिकं सप्तविंशतिकादित्रयं च। समुद्घातकेवलिनि तीर्थोने मनुष्यवदप्येकोनत्रिंशतिकस्थाने विंशतिकं स्यात् । तीर्थसमुद्घातकेवलिनि तान्येव रूपाधिकानि। एवं सति केवलिकार्मणे विंशतिकैकविंशतिके द्वे। विग्रहकाले एकविंशतिकं शरीरमिश्रकाले चतुर्विंशतिकादिचतुष्कं । शरीरपर्याप्तिकाले पंचविंशतिकादि पंचकं। आनापानपर्याप्तौ षड्विंशतिकादिपंचकं, भाषापर्याप्तिकाले नवविंशतिकादित्रयं, अयोगे सतीर्थे नवकमतीर्थेऽष्टकं ॥ ५९५–५९७ ॥

| | एकेंद्रिय | देव | नारक | तिर्यग् | मनुष्य | साके | तीर्थकेव | विशेष मनुष्य |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| वचि | ० | २९ | २९ | ३० ३१ | ३० | ३० | ३१ | २९ |
| आणु | २७ २६ | २८ | २८ | ३० २९ | २९ | २९ | ३० | २८ |
| शरी | २६ २५ | २७ | २७ | २९ २८ | २८ | २८ | २९ | २७ |
| शमि | २४ | २५ | २५ | २६ | २६ | २६ | २७ | २५ |
| विका | २१ | २१ | २१ | २१ | २१ | २० | २१ | ० (?) |

अस्यायोगस्थानद्वयस्योपपत्तिमाह—

स० चं०—पूर्वोक्त पंचकालनिविषैं यथासंभव अनुक्रमतैं एकेंद्रीविषैं उदय योग्य इकईसका आदि पांच स्थान हैं। बहुरि मनुष्यविषैं उदय योग्य इकईसका छवीसका अर अठाईसका आदि तीन ऐसैं पंच स्थान हैं। बहुरि सकलेंद्री विकलेंद्री तिर्यंचविषैं उदय योग्य इकईसका अर छवीसका अठाईसका आदि तीन भाषापर्याप्तिविषैं इकतीसका ऐसैं छह स्थान हैं। बहुरि देव नारकी अर आहारक वा केवल सहित विशेष मनुष्य इनविषैं उदय योग्य इकईसका

पचीसका अर अठाईसका आदि तीन ऐसैं पंच स्थान हैं तहां समुद्घात केवलीका कार्माणकालविषैं इकवीसका स्थानविषैं आनुपूर्वी विना सामान्य केवलीकैं वीसका ही उदय स्थान है। तीर्थंकर केवलीके तीर्थंकर प्रकृति सहित इकईसका उदय स्थान है।

॥ नामकर्मके उदयस्थाननिका यंत्र ॥

वीसका स्थान एक ॥ १ ॥
समुद्घातकेवलीका कार्माणविषैं उदययोग्य ॥ २० ॥

इकईसके स्थान ॥ २ ॥
चारयोगतिके विग्रहगतिविषैं उदययोग्य ॥ २१ ॥
तीर्थंकरकेवलीका कार्माणविषैं उदय योग्य ॥ २१ ॥

चोवीसका स्थान एक ॥ १ ॥
एकेंद्रीका मिश्रशरीरविषैं उदय योग्य ॥ २४ ॥

पचीसका स्थान तीन ॥ ३ ॥
एकेंद्रीका शरीरपर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥ २५ ॥
आहारकका शरीरमिश्रकालविषैं उदय योग्य ॥ २५ ॥
देवनारककैं शरीरमिश्रकालविषैं उदय योग्य ॥ २५ ॥

छवीसके स्थान तीन ॥ ३ ॥
एकेंद्रीका शरीरपर्याप्तिकालविषैं उदय योग्य ॥ २६ ॥
एकेंद्रीका उश्वासपर्याप्तिविषै उदय योग्य ॥ २६ ॥
वेंद्री तेंद्री चौंद्री पंचेंद्री सामान्य मनुष्य निरतिशयकेवलीका औदारिक मिश्रकालविषैं उदय योग्य ॥ २६ ॥

सत्ताईसके स्थान च्यारि ॥ ४ ॥
आहारक शरीरपर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥ २७ ॥
तीर्थंकर समुद्घातकेवलीकैं उदय योग्य ॥ २७ ॥
देव नारकीका शरीरपर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥ २७ ॥
एकेंद्रीका उश्वासपर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥ २७ ॥

अठाईसके स्थान तीन ॥ ३ ॥
सामान्य मनुष्य सामान्यकेवली वेंद्री तेंद्री चौंद्री पंचेंद्रीकैं शरीरपर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥ २८ ॥
आहारकका उश्वास पर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥ २८ ॥
देव नारकीका उश्वास पर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥ २८ ॥

गुणतीसके स्थान छह ॥ ६ ॥
समुद्घात केवलीका उश्वास पर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥ २९ ॥
वेंद्री तेंद्री चौंद्री पंचेंद्रीका शरीरपर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥ २९ ॥
वेंद्री तेंद्री चौंद्री पंचेंद्रीका उश्वास पर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥ २९ ॥
समुद्घात तीर्थंकरका शरीर पर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥ २९ ॥
आहारक शरीरका भाषापर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥ २९ ॥
देव नारकका भाषापर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥ २९ ॥

तीसके स्थान च्यारि ॥ ४ ॥
वेंद्री तेंद्री चौंद्री विकलत्रयकैं भाषापर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥ ३० ॥
सामान्य मनुष्य पंचेंद्री विकलत्रयकैं भाषापर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥३०॥
तीर्थंकर समुद्घात केवलीका उश्वास पर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥ ३० ॥
सामान्य समुद्घात केवलीका भाषापर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥ ३० ॥

इकतीसके स्थान ॥ २ ॥
तीर्थंकर केवलीका भाषापर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥ ३१ ॥
वेंद्री तेंद्री चौंद्री पचेंद्रीका भाषापर्याप्तिविषैं उदय योग्य ॥ ३१ ॥

नवका स्थान एक । १ । अयोग केवलीकैं उदय योग्य ॥ ९ ॥

आठका स्थान । १ । अयोग केवलीकै उदय योग्य ॥ १ ॥

ऐसैं केवली कार्माणविषैं तौ वीस इकवीसके दोय स्थान हैं। अर विग्रहगतिका कार्माणविषैं इकवीसका ही है। शरीर मिश्रकालविषैं चौवीसका आदि च्यारि स्थान हैं। शरीर पर्याप्तिकालविषैं पचीसका आदि पंच स्थान हैं। आनपान पर्याप्तिविषैं छवीसका आदि पंच स्थान हैं। भाषापर्याप्तिकालविषैं गुणतीसका आदि तीन स्थान हैं। अयोगीविषैं तीर्थंकरकैं नवका अर सामान्यकैं आठका उदय जानना ॥ ५९५—५९७ ॥

नामकर्मके उदय स्थान जैसैं संभवै तिनिका यंत्र

| जिनके पाइए तिनका नाम | एकेंद्री | देव | नारक | तिर्यंच | मनुष्य | सामान्य केवली | तीर्थंकर केवली | विशेष मनुष्य |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| भाषापर्याप्ति विषैं | ० | २९ | २९ | ३० ३१ | ३० | ३० | ३१ | २६ |
| आनपानविषैं | २७ २६ | २८ | २८ | ३० २९ | २९ | २९ | ३० | २८ |
| शरीरपर्याप्ति विषैं | २६ २५ | २७ | २७ | २९ २८ | २८ | २८ | २६ | २७ |
| शरीरमिश्रविषैं | २४ | २५ | २५ | २६ | २६ | २७ | २७ | २५ |
| कार्माणविषैं | २१ | २१ | २१ | २१ | २१ | २० | २१ | ० |

अयोगी गुणस्थाननिके दोय स्थाननिका स्वरूप कहैं हैं—

**गयजोगस्स य बारे तदियाउगगोद इदि विहीणेसु ।**

## णामस्स य णव उदया अट्ठेव य तित्थहीणेसु ॥ ५९८ ॥

गतयोगस्य च द्वादश तृतीयायुष्कगोत्रमिति विहीनेषु ।
नाम्नश्च नव उदया अष्टैव च तीर्थहीनेषु ॥ ५९८ ॥

जी० प्र०—अयोगकेवलिनः द्वादशोदयप्रकृतिषु वेदनीयायुर्गोत्रेष्वपनीतेषु नाम्नो नव भवंति । पुनः तीर्थेऽपनीतेऽष्टौ भवंति ॥ ५९८ ॥ अथ नामोदयस्थानेषु भंगानाह—

स० चं०— अयोग केवलीकैं बारह उदय प्रकृति हैं तिनविषैं वेदनीय आयु गोत्रकी तीन प्रकृति विना नव प्रकृति नामकर्मकीका उदय जानना । तीर्थंकर विना आठका जानना । ऐसैं नवका आठका उदय जानना ॥५९८॥ आगैं नामके उदयस्थाननिविषैं भंग कहिए है—

## सठाणे संहडणे विहायजुम्मे य चरिमचदुजुम्मे ।
## अविरुद्धेक्कदरादो उदयट्ठाणेसु भंगा हु ॥ ५९९ ॥

संस्थाने संहनने विहायोयुग्मे च चरमचतुर्युग्मे ।
अविरुद्धैकतरस्मात् उदयस्थानेषु भंगा हि ॥ ५९९ ॥

जी० प्र०—संस्थानषट्के संहननषट्के विहायोगतिद्वये सुभगद्वये सुस्वरद्वये आदेयद्वये यशस्कीर्तिद्वये च अविरुद्धैकैकतरग्रहणेन भंगा भवंति । ते खलु द्वापंचाशदधिकैकादशशतानि । ११५२ । ॥ ५९९ ॥ तेषु नारकाद्येकचत्वारिंशज्जीवसंभविनो गाथात्रयेणाह—

१

| | |
|---|---|
| य | अ ११ |
| आ | अ ११ |
| सु | दु ११ |
| सु | दु ११ |
| प्र | प्र ११ |
| सं | १११११११ |
| सं | ११११११ |
| युतिः ११५२ | |

स० चं०—छह संस्थान छह संहनन दोय विहायोगति सुभग युगल स्वरयुगल आदेय युगल यशस्कीर्ति युगल इनविषें अविरुद्ध एक एकका ग्रहण करतें भंग हो हैं जैसें संस्थानविषें समचतुरस्रकी अपेक्षा उदयस्थान कह्या वाकौं पलटि न्यग्रोध परिमंडलकी अपेक्षा कह्या ऐसें सवनिविषें अक्ष संचार विधानतें भंग हो हैं सो छह संस्थानादिककौं ६ ६ २ २ २ २ २ परस्पर गुणें ग्यारहसै बावन भंग हो है ॥५९९॥ तिनविषें नारकादि इकतालीस जीव पदनिविषें भंग संभवै तिनकौं तीन गाथानिकरि कहैं हैं—

**तत्थासत्था णारयसाहारणसुहुमगे अपुण्णे य ।**
**सेसेगविगलऽसण्णीजुदठाणे जसजुगे भंगा ॥ ६०० ॥**

तत्राशस्ता नारकसाधारणसूक्ष्मके अपूर्णे च ।
शेषैकविकलासंज्ञियुतस्थाने यशायुग्मे भंगाः ॥ ६०० ॥

जी० प्र—तत्रोदयप्रकृतिषु नारके साधारणवनस्पतौ सर्वलब्ध्यपर्याप्ते वाऽप्रशस्ता एवोदयंतीति तत्पंचकालसर्वोदयस्थानेषु भंग एकैकः। शेषैकेंद्रियविकलासंज्ञ्युदयस्थानेषु यशस्कीर्तिद्वयकृतौ द्वौ द्वौ भंगौ भवतः ॥ ६०० ॥

स० चं०—तिन उदय प्रकृतिनिविषें नारकी अर साधारण वनस्पती अर सर्व ही सूक्ष्म अर सर्व ही लब्धि अपर्याप्तक इनविषें अप्रशस्त प्रकृतिनिहीका उदय है तातैं तिनके पंच कालसंबंधी सर्व उदय स्थाननिविषें एक एक भंग है । बहुरि अवशेष एकेंद्री विकलेंद्री असैनी पंचेंद्री इनविषें और तौ अप्रशस्त प्रकृतिनिहीका उदय है अर यशस्कीर्ति अयस्कीर्ति इनि दोऊनिविषें एक किसीका उदय है तातैं तिनके उदय स्थाननिविषें दोय दोय भंग जानने—एक यशस्कीर्ति सहित उदय स्थान एक अयशस्कीर्ति सहित उदयस्थान ऐसें दोय जानने ॥ ६०० ॥

**सण्णिम्मि मणुस्सम्मि य ओघेक्कदरं तु केवले वज्जं ।**
**सुभगादेज्जजसाणि य तित्थजुदे सत्थमेदीदि ॥ ६०१ ॥**

संज्ञिनि मनुष्ये च ओधैकतरं तु केवले वज्रं।
सुभगादेययशांसि च तीर्थयुते शस्तमेतीति ॥ ६०१ ॥

जी० प्र०—संज्ञिजीवे मनुष्ये च संस्थानादिसामान्यकृताः सर्वे भगा भवंति। केवलज्ञाने वज्रवृषभनाराचसंहननं सुभगादेययशस्कीर्तय एवो-दयंति, "दुर्भगत्रयादेयस्यासंयते छेदात्"। सतीर्थे च प्रशस्तमेव तेन तत्स्थानेष्वेकैकः, चरमपंचसंस्थानाप्रशस्तविहायोगतिदुःस्वराणां तत्रानुदयात्॥६०१॥

स० चं०—संज्ञी जीवविषैं मनुष्यविषैं छह संस्थान छह संहनन विहायोगति आदि पंच युगल इनविषैं एक एकका उदय पाइए तातैं सामान्यवत् ग्यारहसै बावन भंग मनुष्यके उदयस्थाननिविषैं यथासंभव जानने। बहुरि केवलज्ञान संबंधी स्थाननिविषैं वज्रवृषभ नाराच सुभग आदेय यशस्कीर्ति इनहीका उदय पाइए तातैं केवलज्ञानविषैं छह संस्थान दोय युगल इनविषैं एक एकका उदयकी अपेक्षा चौईस चौईस ही भंग जानने। बहुरि तीर्थंकर केवलीकें अंतके पंच स्थान अप्रशस्तविहायोगति दुःस्वर इनिका भी उदय नाहीं। सर्व प्रशस्तप्रकृतिनिहीका उदय है तातैं ताके उदयस्थाननिविषैं एक एक ही भंग है ॥ ६०१ ॥

## देवाहारे सत्थं कालवियप्पेसु भंगमाणेज्जो।
## वोच्छिण्णं जाणित्ता गुणपडिवण्णेसु सव्वेसु ॥ ६०२ ॥

देवाहारे शस्तं कालविकल्पेषु भंगा आनेयः।
व्युच्छिन्नं ज्ञात्वा गुणप्रतिपन्नेषु सर्वेषु ॥ ६०२ ॥

जी० प्र०—चतुर्निकायदेवेष्वाहारकर्धिप्राप्तप्रमत्ते च प्रशस्तमेवोदेतीति तत्सर्वकालोदयस्थानेष्वेकैको भंगः। सासादनादिगुणप्रतिपन्नेषु विग्र-हकार्मणशरीरादिकालविकल्पेषु व्युच्छिन्नप्रकृतीर्ज्ञात्वा भंगा आनेतव्याः ॥ ६०२ ॥

स० चं०—च्यारि प्रकार देवनिविषैं वा आहारक सहित प्रमत्तविषैं प्रशस्त प्रकृतिनिहीका उदय है तातैं तिनके सर्वकाल संबंधी उदय स्थाननिविषैं एक एक ही भंग है। बहुरि सासादनादिक गुणस्थानकौं प्राप्त भए तिनविषैं वा विग्रहगतिका कार्माणादिक कालनिविषैं व्युच्छित्ति भई प्रकृतिनिकौं जानि अवशेष प्रकृतिनिके यथासंभव भंग जानने ॥ ६०२ ॥

वीसादीणं भंगा इगिदालपदेसु संभवा कमसो ।
एक्कं सट्ठी चेव य सत्तावीसं च उगुवीसं ॥ ६०३ ॥
वीसुत्तरछच्चसया बारस पण्णत्तरीहिं संजुत्ता ।
एक्कारससयसंखा सत्तरससयाहिया सट्ठी ॥ ६०४ ॥
ऊणत्तीससयाहियएक्कावीसा तदोवि एक्कट्ठी ।
एक्कारससयसहिया एक्केक्क विसरिसगा भंगा॥६०५॥विसेसयं।

विंशादीनां भंगा एकचत्वारिंशत्पदेषु संभवाः क्रमशः ।
एकः षष्टिः चैव च सप्तविंशं च एकोनविंशं ॥ ६०३ ॥
विंशोत्तरषट् च शतानि द्वादश पंचसप्ततिभिः संयुक्ता ।
एकादशशतसंख्या सप्तदशशताधिकाः षष्टिः ॥ ६०४ ॥
एकोनत्रिंशच्छताधिकैकविंशं ततोऽपि एकषष्टिः ।
एकादशशतसहिता एकैकं विसदृशका भंगाः ॥ ६०५ ॥ विशेषकं

जी० प्र०—विंशतिकादीनां स्थानानामेकचत्वारिंशज्जीवपदेषु संभवतो भंगाः क्रमेण विंशतिकं सामान्यसमुद्घातकेवलिनः प्रतरलोकपूरणकार्मणकाये उदययोग्यमतीर्थमेकं २० । एकविंशतिकानि पर्याप्तानां देवगतिविग्रहकार्मणे एकं, तीर्थसमुद्घाते एकं, मनुष्यगतिविग्रहगतौ सुभगादेययशस्कीर्तियुग्मकृतान्यष्टौ । संज्ञिन्यपि तथैवाष्टौ । विकलासंज्ञिषु प्रत्येकं यशोयुग्मकृते द्वे द्वे भूत्वाष्टौ । बादरपृथ्व्यप्तेजोवायुप्रत्येकेष्वपि तथा दश । सूक्ष्मपृथ्व्यप्तेजोवायुषूभयसाधारणयोश्चैकैकं भूत्वा षट् । नारकेष्वेकं । लब्ध्यपर्याप्ते सप्तदशेति षष्टिः २१/६० । चतुर्विंशतिकानि पर्याप्तानां शरीरमिश्रकाले बादरपृ-

ष्व्यप्तेजोवायुप्रत्येकेषु द्वे द्वे भूत्वा दश। सूक्ष्मपृथ्व्यप्तेजोवायुभयसाधारणयोश्चैकैकं भूत्वा षट्। लब्ध्यपर्याप्तेष्वेकादशेति सप्तविंशतिः २४। पंचविंश-
२७

तिकानि देवाहारकनारकाणां शरीरमिश्रकाले एकैकं भूत्वा त्रीणि, शरीरपर्याप्तौ बादरपृथ्व्यप्तेजोवायुप्रत्येकानां द्वे द्वे भूत्वा दश। सूक्ष्मपृथ्व्यप्तेजो-
वायूनामुभयसाधारणयोश्चैकैकं भूत्वा षडित्येकान्नविंशतिः २५। षड्विंशतिकानि शरीरमिश्रकालेद्वित्रिचतुरिंद्रियासंज्ञिनां द्वे द्वे भूत्वाष्टौ। संज्ञिनि
१९

मनुष्ये च प्रत्येकं षट्संहननषट्संस्थानसुभगादेययशस्कीर्तियुग्मकृताष्टाशीत्यग्रद्विशती भूत्वा षट्सप्तत्यग्रपंचशती, अतीर्थसमुद्घातकेवलिनः संस्थानषट्केन
षट्। लब्ध्यपर्याप्तेष्वपि षट्। शरीरपर्याप्तौ बादरपृथ्वीकायस्यातपोद्योतस्थानद्वये द्वे द्वे भूत्वा चत्वारि। बादराप्कायप्रत्येकयोर्द्वे द्वे भूत्वा चत्वारि। उ-
च्छ्वासपर्याप्तौ बादरपृथ्व्यप्तेजोवायुप्रत्येकेषु द्वे द्वे भूत्वा दश। सूक्ष्मपृथ्व्यप्तेजोवायूभयसाधारणेष्वेकैकं भूत्वा षडिति विंशत्यग्रषट्छती। २६ सप्त-
६२०

विंशतिकानि सतीर्थसमुद्घातशरीरमिश्रकाले एकं देवाहारकनारकशरीरपर्याप्तावेकैकं भूत्वा त्रीणि। आनापानपर्याप्तौ बादरपृथ्वीकायस्यातपोद्योत-
स्थानयोर्द्वे द्वे भूत्वा चत्वारि। बादराप्प्रत्येकयोर्द्वे द्वे भूत्वा चत्वारीति द्वादश २७। अष्टाविंशतिकानि शरीरपर्याप्तौ निरतिशयसमुद्घातकेवलिनः
१२

द्विविहायोगतिषट्स्थानकृतानि द्वादश। मनुष्ये संज्ञिनि च प्रत्येकं सुभगादेययशस्कीर्तिविहायोगतियुग्मषट्संस्थानषट्संहननकृतानि षट्सप्तत्यग्रपंचशती
भूत्वा द्वापंचाशदग्रैकादशशती। द्वित्रिचतुरिंद्रियासंज्ञिषु द्वे द्वे भूत्वाष्टौ। देवाहारकनारकानापानपर्याप्तावेकैकं भूत्वा त्रीणीति पंचसप्तत्यग्रैकादशशती
२८। नवविंशतिकानि शरीरपर्याप्तौ तीर्थसमुद्घातकेवलिन्येकं। संज्ञिनि प्राग्वत् सोद्योतषट्सप्तत्यग्रपंचशती। द्वित्रिचतुरिंद्रियासंज्ञिषु सोद्योते द्वे द्वे भू-
११७५

त्वाष्टौ। उच्छ्वासपर्याप्तौ निरतिशयसमुद्घातकेवलिनः संस्थानविहायोगतिकृतानि द्वादश। मनुष्ये संज्ञिनि प्रत्येकं प्राग्वत् षट्सप्तत्यधिकपंचशती
भूत्वा द्वापंचाशदग्रैकादशशती। द्वित्रिचतुरिंद्रियासंज्ञिष्वनुद्योते द्वे द्वे भूत्वाष्टौ। भाषापर्याप्तौ देवाहारकनारकाणामेकैकं भूत्वा त्रीणीति षष्ट्यग्रसप्तद-
शशती २९। त्रिंशत्कान्युच्छ्वासपर्याप्तौ तीर्थसमुद्घातकेवलिन्येकं। संज्ञिनि प्राग्वत्सोद्योतषट्सप्तत्यग्रपंचशती। द्वित्रिचतुरिंद्रियासंज्ञिषु सोद्योते द्वे द्वे
१७६०

भूत्वाष्टौ। भाषापर्याप्तौ तीर्थोनकेवलिनः संस्थानविहायोगतिस्वरकृतानि चतुर्विंशतिः। मनुष्ये संस्थानसंहननसुभगादेययशस्कीर्तिविहायोगतिस्वर
कृतानि द्वापंचाशदग्रैकादशशती। संज्ञिनोऽपि तथा उद्योतरहितानि भवंति। द्वित्रिचतुरिंद्रियासंज्ञिषु ते द्वे द्वे भूत्वाष्टावित्येकत्रिंशत्यग्रैकान्नत्रिंशच्छती
३० तीर्थोनसमुद्घातकेवलिभाषापर्याप्तौ चतुर्विंशतिभंगास्ते पुनरुक्ताः। एकत्रिंशत्कानि भाषापर्याप्तौ सतीर्थकेवलिन्येकं। संज्ञिनि सोद्योतानि
२९२

तथा द्वापंचाशदग्रैकादशशती । द्वित्रिचतुरिंद्रियासंज्ञिषु सोद्योते द्वे द्वे भूत्वाष्टाविंरयेकषट्चग्रैकादशशती २१ तीर्थसमुद्घातकेवलिन्येकं पुनरुक्तं ११६१

अयोगकेवलिनि सतीर्थनवकमेकं, अतीर्थाष्टकमेकं १ । ८ मिलित्वा सर्वाणि ७७५८ ॥ ६०३-६०५ ॥ तानि पुनरुक्तान्याह १ । १

स० चं०——वीसकानैं आदि देकरि जे स्थान कहे तिनिविषैं इकतालीस जीवपदनिकी अपेक्षा भंग संभवै ते अनुक्रमतैं कहिए हैं——

तहां वीसका उदय सामान्य समुद्घात केवलीकैं प्रतरलोकपूरणका कार्माणकालविषैं है तिसविषैं एकही भंग है। बहुरि इकवीसके भंग कहिए है—देवगातिका विग्रहगतिरूप कार्माणविषैं एक ही भंग है। तीर्थंकरकैं समुद्घात संबंधी कार्माणविषैं एक ही भंग है १। मनुष्यगातिका विग्रहगतिसंबंधी कार्माणविषैं सुभग आदेय यशस्कीर्ति इन तीन युगलनिविषैं एक एकके उदयतैं आठ भंग है । ८ । संज्ञी पचेंद्रीका कार्माणविषैं भी तैसैं ही आठ भंग है । ८ । बेंद्री तेंद्री चौंद्री असंज्ञी इनके कार्माणविषैं यशस्कीर्तिके युगलतैं भए दोय भंग हैं तिनके भए । ८ । बादर पृथ्वी अप तेज वायु प्रत्येक बनस्पती इन पंचनिके कार्माणविषैं भी यशस्कीर्तिके युगलतैं भए दोय दोय भंग हैं तिनके दश भए १० । सूक्ष्म पृथ्वी अप तेज वायु सूक्ष्म बादर साधारण इन छहोंके कार्माणविषैं एक एक ही भंग हैं तिनके छह भंग भए । ६ । नारकीकैं कार्माणविषैं एक ही भंग है । लब्धि अपर्याप्तक सूक्ष्म पृथ्वीकायादिक भेदतैं सतरह प्रकार तिनके कार्माणविषैं एक एकही भंग है तिनके सतरह भए ऐसैं इकईसके स्थानविषैं साठि भंग हैं । बहुरि चौवीसके स्थाननिविषै भंग कहिए है——

ताका उदय पर्याप्तजीवनिका शरीर मिश्रकालविषैं है तहां बादर पृथ्वी अप तेज वायु प्रत्येक इन पंचनिविषैं यशस्कीर्ति युगलतैं भए दोय भंगनितैं दशभए १० । सूक्ष्म पृथ्वी अप तेज वायु बादर सूक्ष्म साधारण इनिविषैं एक एक भंगतैं छह भए । बहुरि लब्धि अपर्याप्तक ग्यारह तिनकैं शरीर मिश्रकालविषैं उदय है तहां एक एक ही भंग है तिनके ग्यारह भए । ऐसैं चौबीसका स्थानविषैं सत्ताईस भंग हैं ।

बहुरि पचीसकाविषैं देव आहारक नारकी इनकैं तौ एक एक भंगतें तीन भए। बहुरि शरीर पर्याप्ति
बादर पृथ्वी अप तेज वायु प्रत्येकनिके दोय दोय भंगतैं दश भए १०। सूक्ष्म पृथ्वी अप तेज वायु सूक्ष्म बादर
साधारण इनकैं एक एक भंगतैं छह भए ऐसैं पचीसके स्थानविषैं उगणीस भंग हैं।

बहुरि छबीसका स्थानविषैं शरीरमिश्रकालविषैं वेंद्री तेंद्री चौंद्री असंज्ञीनिकैं यशस्कीर्ति युग्मतैं भए दोय दोय
भंगकरि आठ हो हैं। संज्ञी तिर्यंच अर मनुष्य इनिविषैं छह संहनन छह संस्थान सुभग आदेय यशस्कीर्ति युगल इन-
करि दोयसै अठ्यासी दोयसै अठ्यासी भंग भए तिनके पांचसै छिहंतरि हा हैं।५७६। तीर्थ रहित साधारण सामा-
न्य समुद्घात केवलीकैं छह संस्थाननिके बदलनेतैं छह भंग हो हैं। ६। बहुरि लब्धि अपर्याप्तक छह तिनके एक
एक भंगतैं छह भंग हो हैं। ६। बहुरि शरीर पर्याप्ति कालविषैं बादर पृथ्वीकायके आतप उद्योत सहितपनेतैं दोय
स्थान तिनविषैं यश युग्मतैं दोय दोय भंग तिनके च्यारि भए। ४। बहुरि बादर अपकाय प्रत्येक वनस्पती इनविषैं
भी दोय दोय भंगतैं च्यारि भए। ४। बहुरि उश्वास पर्याप्तिकालविषैं बादर पृथ्वी अप तेज वायु प्रत्येक इनविषैं यश
युग्मतैं दोय दोय भंगनितैं दश भए १०। सूक्ष्म पृथ्वी अप तेज वायु सूक्ष्म बादर साधारण इनविषैं एक एक भंगतैं
छह भए। ६। ऐसैं छबीसके स्थानविषैं छसै बीस भंग हैं।

बहुरि सत्ताईसके स्थानविषैं तीर्थंकर समुद्घात केवलीका शरीर मिश्रकालविषैं एक भंग है। देव आहारक
नारकीनिका शरीर पर्याप्ति कालविषैं एक एक भंग तिनके तीन भए। ३। उश्वास पर्याप्ति कालविषैं बादर पृथ्वी
कायके आतप उद्योततैं दोय स्थान तिनविषैं दोय दोय भंगतैं च्यारि भए। ४। बादर अप प्रत्येकके दोय दोय
भंगतें च्यारि भए ४ ऐसैं सत्ताईसके स्थानविषैं बारह भंग हैं।

बहुरि अठाईसके स्थानविषै शरीर पर्याप्ति कालविषैं निरातिशय समुद्घात केवलीकैं विहायोगति युगल
छह संस्थान करि बारह भंग हो हैं। १२। मनुष्य अर संज्ञी तिर्यंचविषै सुभग आदेय यशस्कीर्ति विहायोगतिके युगल
छह संस्थान छह संहनन इनकरि प्रत्येक पांचसै छिहंतरि भंग होंइ तिनके ग्यारहसै बावनभए। ११५२। वेंद्री तेंद्री

चौंद्री असंज्ञी विषैं यश युग्मतैं दोय दोय भंग हैं तिनके आठ भए। ८। देव नारकी आहारक इनका आन पान पर्याप्तिकालविषै एक एक भंग तिनके तीन भए। ३। ऐसैं अठाईसके स्थानविषैं ग्यारहसै पिचहत्तरि भंग हैं ॥ ११७५ ॥

बहुरि गुणतीसके स्थानविषैं शरीर पर्याप्ति कालविषै तीर्थंकर समुद्घात केवलीकैं एक भंग है। संज्ञी तिर्यंच उद्योत सहित ताकैं पूर्वोक्त प्रकार पांचसै छिहंतरि भंग हैं। ५७६। वेंद्री तेंद्री चौंद्री असंज्ञी उद्योत सहित तिनकैं दोय दोय भंगतै आठ आठ भंग हैं। ८। बहुरि उश्वास पर्याप्तिविषैं निरतिशय समुद्घात केवलीकैं संस्थान छह विहायोगति युगलकरि बारह भंग हैं। १२। मनुष्यविषै वा संज्ञी पंचेंद्रीविषै पूर्वोक्तप्रकार प्रत्येक पांचसै छिहंतरि भंग हैं तिनके ग्यारहसै बावन भए। ११५२। वेंद्री तेंद्री चौंद्री असंज्ञी उद्योत रहित तिनके दोय दोय भंगकरि आठ भंग है। ८। बहुरि भाषा पर्याप्ति कालविषैं देव आहारक नारकीकैं एक एक भंगकरि तीन भए ऐसैं गुणतीसके स्थानविषैं सतरहसै साठि भंग हैं।

बहुरि तीसके स्थानविषैं उश्वास पर्याप्ति कालविषैं तीर्थंकर समुद्घात केवलीकैं एक भंग है। उद्योत सहित संज्ञीकैं पूर्वोक्तप्रकार पांचसै छिहंतरि भंग हैं। ५७६। उद्योत सहित वेंद्री तेंद्री चौंद्री पचेंद्रीकैं दोय दोय भंगतैं आठ भंग हैं। ८। बहुरि भाषा पर्याप्ति कालविषै तीर्थरहित सामान्य केवलीकैं छह संस्थान विहायोगति युगल, स्वरयुगल, करि चौबीस भंग हैं। मनुष्यविषैं छह संस्थान छह संहनन सुभग आदेय यशस्कीर्ति विहायोगति स्वरके युगल इनिकरि ग्यारहसै बावन भंग हैं। ११५२। उद्योतरहित संज्ञी पचेंद्री तिर्यंचविषैं भी तैसैं ही ग्यारहसै बावन भंग हैं। ११५२। वेंद्री तेंद्री चौंद्री असंज्ञीकैं दोय दोय भंगकरि आठ भंग हैं। ८। ऐसैं तीसके स्थानविषै गुणतीससै इकईस भंग हैं। २९२१।

बहुरि तीर्थरहित समुद्घात केवलीकैं भाषापर्याप्तिकालविषैं चौईस भंग हैं ते पुनरुक्त हैं जातैं पूर्वै कहे तिनविषैं अर इनविषैं किछू विशेष नाहीं। बहुरि इकतीसके स्थानविषैं भाषा पर्याप्तिविषैं तीर्थंकर केवलीकैं एक भंग

है। १। उद्योत सहित संज्ञी पंचेंद्रीविषैं पूर्वोक्त प्रकार ग्यारहसै बावन भंग हैं। ११५२। उद्योत सहित वेंद्री तेंद्री चौंद्री असंज्ञी पंचेंद्रीके दोय दोय भंगनितैं आठ भए ऐसैं इकतीसके स्थानविषैं ग्यारहसै इकसठि भंग हैं।११६१। तीर्थसहित समुद्घात केवलीविषैं एक भंग है, सो पुनरुक्त है। अयोग केवलीविषैं तीर्थंकर सहित नवका ताका एक भंग है। बहुरि तीर्थंकर रहित आठ ताका एक भंग ऐसैं सर्व मिलि सात हजार सातसै अठावन ७७५८ भंग भए। ६०३–६०५। तिन पुनरुक्त भंगनिकौं कहैं हैं—

**सामण्णकेवलिस्स समुग्घादगदस्स तस्स वाचि भंगा।**
**तित्थस्सवि सगभंगा समेदि तत्थेक्कमवणिज्जो॥ ६०६॥**

सामान्यकेवलिनः समुद्घातगतस्य तस्य वचासि भंगाः।
तीर्थस्यापि स्वकभंगाः समा इति तत्रैकोपनेयः॥ ६०६॥

जी० प्र०—भाषापर्याप्तौ सामान्यकेवलिसमुद्घातसामान्यकेवलिनस्त्रिशत्कस्य चतुर्विंशतिश्चतुर्विंशतिः। तीर्थकेवलिसमुद्घाततीर्थकेवलिनोरेकत्रिशत्कस्यैकैकश्च भंगाः सामाना इति पंचविंशतिरपनेतव्याः॥ ६०६॥ अथ गुणस्थानेषु तान् भगानाह—

स० चं०—भाषा पर्याप्तिकालविषैं सामान्यकेवली वा समुद्घात सहित सामान्यकेवलीकैं तीसके स्थानविषैं चौईस चौईस भंग समान हैं। बहुरि तीर्थंकर केवलीकैं वा समुद्घात तीर्थंकर केवलीकैं इकतीसके स्थानविषैं एक एक भंग है सो समान है तातैं ए पचीस भंग पुनरुक्त हैं ते ग्रहण न करने॥ ६०६॥ आगे गुणस्थानविषैं तिन भंगनिकौं कहैं हैं—

**णारयसण्णिमणुस्ससुराणं उवरिमगुणाण भंगा जे।**
**पुणरुत्ता इदि अवणिय भणिया मिच्छस्स भंगेसु॥ ६०७॥**

**नारकसंज्ञिमनुष्यसुराणामुपरितनगुणानां भंगा ये ।**
**पुनरुक्ता इत्यपनीय भणिता मिथ्यस्य भंगेषु ॥ ६०७ ॥**

जी० प्र०—नारकसंज्ञितिर्यग्मनुष्यसुराणामुपरितनगुणस्थानेषु ये भंगास्ते पुनरुक्ता इति मिथ्यादृष्टिभंगेष्वपनीय भणिताः । तद्यथा—

एकविंशतिकस्य षष्टौ तीर्थजो नेत्येकान्नषष्टिः । चतुर्विंशतिकस्य सप्तविंशतिः । पंचविंशतिकस्यैकान्नविंशतावाहारकशरीरमिश्रजो नेत्यष्टादश । षड्विंशतिकस्य विंशत्यग्रषट्छत्यां सामान्यसमुद्घातकेवलिसंस्थानजाः षड्नेति चतुर्दशाग्रषट्छती । सप्तविंशतिकस्य द्वादशस्वाहारकतीर्थजौ नेति दश । अष्टाविंशतिकस्य पंचसप्तत्यग्रैकादशशत्यां सामान्यसमुद्घातकेवलिनो द्वादश, आहारकस्यैकश्च नेति द्वाषष्ट्यग्रैकादशशती । नवविंशतिकस्य षष्ट्यग्रसप्तदशशत्यां सामान्यसमुद्घातकेवलिनो द्वादश, तीर्थसमुद्घातकेवलिन एकः, आहारकस्यैकश्च नेति षट्चत्वारिंशदग्रशती । त्रिंशत्कस्यैकत्रिंशत्यग्रैकान्नत्रिंशच्छत्या सामान्यकेवलिनश्चतुर्विंशतिः । तीर्थकेवलिन एकश्च नेति षण्णवत्यग्राष्टविंशतिशती । एकत्रिंशत्कस्यामीषु ११६१ तीर्थजो नेति षष्ट्यग्रैकादशशती । सासादने एकविंशतिकस्य वादरपृथ्व्यप्प्रत्येकेषु षट् । द्वित्रिचतुरिंद्रियासंज्ञिष्वष्टौ । संज्ञिन्यष्टौ । मनुष्येऽष्टौ । देवगतावेकः इत्येकत्रिंशत् । चतुर्विंशतिकस्य वादरपृथ्व्यप्प्रत्येकेषु षट् । पंचविंशतिकस्य देवगतेरेकः । षड्विंशतिकस्य द्वित्रिचतुरिंद्रियासंज्ञिष्वष्टौ । संज्ञिमनुष्ययोः प्रत्येकमष्टाशीत्यग्रद्विशती इति चतुरशीत्यग्रपंचशती । नात्र सप्तविंशतिकाष्टविंशतिकोदयः शरीरपर्याप्त्यादिकालेषु मिथ्यादृष्टित्वसंभवात् । नवविंशतिकस्य देवनारकयोरेकैक इति द्वौ । त्रिंशत्कस्य तिर्यग्मनुष्ययोर्भाषापर्याप्तौ प्रत्येकं द्वापंचाशदग्रैकादशशतीति चतुरग्रत्रयोविंशतिशती । एकत्रिंशत्कस्य संज्ञिनो भाषापर्याप्तावुद्योतयुतद्वापंचाशदग्रैकादशशती । मिश्रे देवनारकयोर्भाषापर्याप्तौ नवविंशतिके द्वौ । त्रिंशत्कस्य संज्ञिमनुष्ययोश्चतुरग्रत्रिंशतद्विसहस्री । एकत्रिंशत्कस्य संज्ञिनि सोद्योतद्वापंचाशदग्रैकादशशती । असंयते एकविंशतिकस्य चतुर्गतिजेष्वेकैको भूत्वा चत्वारः । पंचविंशतिकस्य घर्मानारकवैमानिकदेवयोरेकैक इति द्वौ । षड्विंशतिकस्य भोगभूमितिरश्चां शुभोदयादेकः । कर्मभूमिसंज्ञिनां संस्थानसंहननजाः षट्त्रिंशदिति सप्तत्रिंशत् । सप्तविंशतिकस्य घर्माजवैमानिकयोर्द्वौ । अष्टाविंशतिकस्य भोगभूमिजघर्माजवैमानिकानामुच्छ्वासपर्याप्तौ त्रयः । मनुष्ये संस्थानसंहननविहायोगतिजा द्वासप्ततिरिति पंचसप्ततिः । नवविंशतिकस्य भोगभूमितिर्यग्मनुष्ययोरानापानपर्याप्तौ द्वौ । देवनारकयोर्भाषापर्याप्तौ द्वौ । कर्मभूमिमनुष्यस्यानापानपर्याप्तौ प्राग्वद्द्वासप्ततिरिति षट्सप्ततिः । त्रिंशत्कस्य भोगभूमितिर्यक्ष्वानापानपर्याप्तौ सोद्योत एकः । संज्ञितिर्यग्मनुष्ययोर्भाषापर्याप्तौ चतुरग्रत्रयोविंशतिशती पंचाग्रत्रिंशतद्विसहस्री । एकत्रिंशत्कस्य संज्ञिनो द्वापचाशदग्रैकादशशती । देशसंयते त्रिंशत्कस्य संज्ञितिर्यग्मनुष्ययोः संस्थानसंहननविहायोगतिस्वरप्रकृता अष्टाशीत्यग्रशती । सोद्योतैकत्रिंशत्कस्य संज्ञिनः चतुश्चत्वारिंशदग्रशतं । प्रमत्ते आहारकशरीरमिश्रपंचविंशतिकस्यैकः । शरीरपर्याप्तौ सप्तविंशतिकस्यैकः । आनापानपर्याप्तावष्टाविंशतिकस्यैकः, भाषापर्याप्तौ नवविंशतिकस्यैकः । त्रिंशत्कस्यौदारिकशरीरभाषापर्याप्तौ संस्थानसंहननविहायोगतिस्वरजाश्चतुश्चत्वारिंशदग्रैकशतं । अप्रमत्ते त्रिंशत्कस्य तथा तावंतः । उपशमकेषु चतुर्षु प्रत्येकं संस्थानत्रिसंहननस्वरविहायोगतिजा द्वासप्ततिः । क्षपकेषु चतुर्षु तथा संस्थानैकसंहननविहायोगतिस्वरजाः चतुर्विंशतिः । सयोगे समुद्घाते कार्मणे विंशतिकस्यैकः । सतीर्थे एकविंशतिकस्यैकः । औदारिकमिश्रे षड्विंशतिकस्य

संस्थानजाः षट् । सतीर्थे सप्तविंशतिकस्यैकः । अष्टाविंशतिकस्य मूलशरीरप्रवेशे पर्याप्तौ संस्थानविहायोगतिजा द्वादश, सतीर्थे नवविंशतिकस्यैकः, आनापानपर्याप्तौ द्वादशेति त्रयोदश । सतीर्थे त्रिंशत्कस्यैकः । भाषापर्याप्तौ संस्थानस्वरविहायोगतिजाश्चतुर्विंशतिरिति पंचविंशतिः । सतीर्थे एक-त्रिंशत्कस्यैकः । अयोगे नवकस्यैकोऽष्टकस्यैकः ॥ ६०७ ॥

स० चं०—नारकी संज्ञी तिर्यंच मनुष्य देव इनकैं ऊपरिके सासादनादिक गुणस्थाननिविषैं जे भंग हैं ते मिथ्या दृष्टिके भंगनिके समान हैं तातैं तिन पुनरुक्त भंगनिकौं दूरिकरि एक मिथ्यादृष्टीहीका भंगनिविषैं तेभी कहे, सोई कहिए है—

मिथ्यादृष्टिविषै इकईसकेके साठि भंगनिविषैं तीर्थंकर संबंधी एक विना गुण साठि भंग हैं। चौबीसकेके सत्ता-ईस भंग हैं। पचीसकेके उगणीसविषैं आहारक शरीर मिश्र संबंधी एक विना अठारह भंग हैं। छवीसकेके छसै बीसविषैं समुद्घात केवलीके छह भंग विना छहसै चौदह भंग है। सत्ताईसकेके बारहविषैं आहारक तीर्थंकरके दोय विना दश भंग हैं। अठाईसके ग्यारहसै पिचहत्तरि भंगनिविषैं सामान्य समुद्घात केवलीके बारह, आहारकका एक, इन तेरह विना ग्यारहसै बासटि भंग हैं। गुणतीसके सतरहसै साठि भंगनिविषैं सामान्य समुद्घात केवलीके बारह, तीर्थंकर समुद्घात केवलीका एक, आहारकका एक, इन चौदह विना सतरैसै छियालीस भंग हैं। तीसकेके गुणतीससै इकईस भंगनिविषैं सामान्य केवलीके चौईस, तीर्थंकर केवलीका एक, इन पचीस विना अठाईससै छिनवै भंग हैं। इकतीसकेके ग्यारहसे इकसाठि भंगनिविषै तीर्थंकरका एक विना ग्यारहसै साठि भंग है।

बहुरि सासादन गुणस्थानविषैं इकईसकेके बादर पृथ्वी अप प्रत्येकके छह, बेंद्री तेंद्री चौंद्री असंज्ञीके आठ, संज्ञीके आठ, मनुष्यके आठ, देवका एक, ऐसैं इकतीस भंग हैं। चौबीसकेके बादर पृथ्वी अप प्रत्येकके ही छह भंग हैं। पचीसकेका देवगतिका एक भंग है। छबीसकेके बेंद्री तेंद्री चौंद्री असंज्ञीके आठ, संज्ञी पंचेंद्रीके दोयसै अठ्यासी, मनुष्यके दोयसै अठ्यासी, ऐसैं पांचसै चौरासी भंग हैं। इस गुणस्थानविषै सत्ताईस अट्ठाईसका उदय नाहीं है जातैं शरीर पर्याप्ति आदि कालनिविषैं एकेंद्रियादिककैं मिथ्यादृष्टिपनां ही संभवै है। बहुरि गुणतीसकेके देव नारकीका

एक एकतैं दोय भंग हैं। तीसकेका भाषापर्याप्तिविषैं संज्ञी तिर्यंचके ग्यारहसै बावन मनुष्यके ग्यारहमै बावन ऐसैं तेईसमै च्यारि भंग हैं। इकतीसकेका संज्ञी भाषापर्याप्तिविषै उद्योत सहित स्थानका ग्यारासै बावन भंग हैं। बहुरि मिश्रगुणस्थानविषैं गुणतीसकेका देवनारकीका भाषापर्याप्तिविषै एक एक करि दोय भंग हैं। तीसकेके संज्ञी अर मनुष्यका मिलाएं तेईससै च्यारि भंग हैं। इकतीसकेके उद्योत सहित संज्ञीके ग्यारहसै बावन भंग हैं। बहुरि असंयत गुणस्थानविषै इकवीसकेके च्यार्‍योगातिका एक एक भंगकरि च्यारि भंग हैं। पचीसकेके धर्मा नारक वैमानिक देवकैं एक एक करि दोय भंग हैं। छबीसकेका भोगभूमिया तिर्यंचकैं शुभहीका उदय है तातैं एक अर कर्मभूमियां संज्ञी तिर्यंचकैं छह संस्थान छह संहननतैं छत्तीस ऐसैं सैंतीस भंग हैं। सत्ताईसकेकैं धर्मानारक वैमानिक देवका एक एक करि दोय भंग हैं। अठाईसकेकैं भोगभूमियां तिर्यंच धर्मा नारकी वैमानिक देव इनिके उश्वास पर्याप्तिविषैं एक एककरि तीन मनुष्यके छह संस्थान छह संहनन विहायोगति युगलतैं बहत्तरि ऐसैं पिचहत्तरि भंग हैं। गुणतीसकेके भोगभूमियां तिर्यंच मनुष्यके प्रशस्तहीका उदय है तातैं एक एक भंगकरि तिनके आनपान पर्याप्तिविषै दोय अर देवनारकीका भाषापर्याप्तिविषै एक एक भंगकरि दोय अर कर्म भूमिया मनुष्यका आनपान पर्याप्तिविषैं पूर्वोक्त प्रकार बहत्तरि ऐसैं छिहंतरि भंग हैं। तीसकेके भोगभूमियां तिर्यंच उद्योत सहित ताका आनपान पर्याप्तिविषैं एक अर संज्ञी तिर्यंच वा मनुष्य कर्मभूमिया तिन दोऊनिके मिलाएं तेईससै च्यारि ऐसैं तेईससै पांच भंग हैं। इकतीसकेके संज्ञी तिर्यंचके ही ग्यारहसै बावन भंग हैं। बहुरि देशसंयत गुणस्थानविषैं तीसकेके संज्ञी तिर्यंचके संस्थान छह संहनन छह विहायोगति युगल स्वरयुगलतैं एकसौ चवालीस ऐसैं ही मनुष्यके एकसौ चवालीस ऐसै दोयसै अठ्यासी भंग हैं। उद्योत सहित इकतीसकेके संज्ञी पंचेंद्रीका पूर्वोक्तप्रकार एकसौ चवालीस भंग हैं। बहुरि प्रमत्तविषैं आहारकका शरीर मिश्रविषै पचीसकेका एक, शरीर पर्याप्तिविषैं सताईसकेका एक, आनपान पर्याप्तिविषैं अठाईसकाका एक, भाषापर्याप्तिविषैं गुणतीसकाका एक भंग है। औदारिक शरीरका भाषापर्याप्ति संबंधी तीसकेके छह संस्थान छह संहनन विहायोगति युगल स्वर युगलतैं भए एकसौ चवालीस भंग हैं। बहुरि अप्रमत्तविषैं तीसकेके

तैसैं ही एकसौ चवालीस भंग हैं। बहुरि उपशम श्रेणीवाले च्यारि गुणस्थाननिविषैं प्रत्येक छह संस्थान तीन संहनन स्वर युगल विहायोगति युगलतैं बहत्तरि बहत्तरि भंग हैं। बहुरि क्षपकश्रेणी वाले आदि गुणस्थाननिविषैं छह संस्थान एक संहनन विहायोगतियुगल स्वरयुगल ये चौईस चौईस भंग हैं। बहुरि सयोगीविषैं समुद्घातरूप कार्माणविषैं वीसकाका एक भंग है। तीर्थ सहित इकवीसकाका एक भंग है। औदारिकका मिश्रविषैं छब्बीसके छह संस्थाननिकरि छह भंग हैं। तीर्थसहित सताईसकाका एक भंग है। अठाईसकाका मूल शरीरविषैं प्रवेशकरता शरीर पर्याप्तिविषैं छह संस्थान विहायोगतिके युगलतैं बारह भंग हैं। तीर्थ सहित गुणतीसकाका एक सामान्य केवलीका आनपान पर्याप्तिविषैं बारह ऐसैं तेरह भंग हैं। तीर्थ सहित तीसकाका एक, भाषापर्याप्तिविषैं सामान्यकेवलीका छह संस्थान स्वर विहायोगति युगलतैं चौईस ऐसैं पचीस भंग हैं। तीर्थ सहित इकतीसका एक भंग है। बहुरि अयोगीविषैं नवका एक भंग है। अष्टका एक भंग है॥ ६१७॥

**अडवण्णा सत्तसया सत्तसहस्सा य होंति पिंडेण।**
**उदयट्ठाणे भंगा असहायपरक्कमुद्दिट्ठा॥ ६०८॥**

अष्टपंचाशत्सप्तशतानि सप्तसहस्राणि च भवंति पिंडेन।
उदयस्थाने भंगा असहायपराक्रमोद्दिष्टाः॥ ६०८॥

जी० प्र०—असहायपराक्रमेण श्रीवर्धमानस्वामिना विंशतिकादिद्वादशनामोदयस्थानेष्वपुनरुक्तभंगाः पिंडेनाष्टपंचाशदग्रसप्तशतसप्तसहस्री समुद्दिष्टा भवंति। ७७५८। अत्र नारकसंज्ञितिर्यग्मनुष्यदेवमिथ्यादृष्टिभंगेषु स्वस्वगुणप्रतिपन्नभंगोपलब्धेः पुनरुक्तत्वं ज्ञातव्यं॥ ६०८॥ अथ नामसत्त्वस्थानप्रकरणमेकान्नविंशतिगाथाभिराह—

स० चं०—सहाय रहित पराक्रमके धारी वर्धमान स्वामी तिन वीसका आदि बारह नामकर्मके उदय स्थान तिनविषैं अपुनरुक्त भंग हैं ते मिलाइ करि अठावन अधिक सातसै सहित सातहजार ७७५८ कहे हैं। इहां नारकी

संज्ञी पंचेंद्री तिर्यंच मनुष्य देव इनके मिथ्यादृष्टि गुणस्थानविषैं जे भंग कहे तिनके सासादनादिकविषैं जे भंग कहे तिनस्यों जिनके समान हैं ते सासादनादिकके भंग पुनरुक्त जानने ॥ ६०८ ॥ आगैं नामकर्मका सत्त्वस्थानका प्रकरण उगणीस गाथानिकरि कहैं हैं—

**तिदुइगिणउदी णउदी अडचउदोअहियसीदि सीदी य ।**

**ऊणासीदट्ठत्तरि सत्तत्तरि दस य णव सत्ता ॥ ६०९ ॥**

त्रिद्व्येकनवतिः नवतिः अष्टचतुर्द्व्यधिकाशीतिरशीतिश्च ।

एकोनाशीत्यष्टसप्तती सप्ततिः दश च नव सत्त्वानि ॥ ६०९ ॥

जी॰ प्र॰—त्रिनवतिर्द्वानवतिरेकनवतिर्नवतिरष्टाशीतिश्चतुरशीतिर्द्व्यशीतिरशीतिरेकोनाशीतिरष्टसप्ततिः सप्तसप्ततिर्दश नव च प्रकृतयः नामकर्मसत्त्वस्थानानि त्रयोदश भवंति ॥ ६०९ ॥ तेषामुपपत्तिमाह—

स॰ चं॰—तरेणवै बाणवै इक्याणवै निवै अठ्यासी चौरासी बियासी अस्सी गुण्यासी अठहत्तरि सतहत्तरि दश नव प्रकृतिरूप नामकर्मके सत्त्वस्थान तेरह हैं ॥ ६०९ ॥ तिनका विधान कहैं हैं—

**सव्वं तित्थाहारुभऊणं सुरणिरयणरदुचारिदुगे ।**

**उव्वेल्लिदे हदे चउ तेरे जोगिस्स दसणवयं ॥ ६१० ॥**

सर्वं तीर्थाहारोभयोनं सुरनिरयनरद्विचतुर्द्विके ।

उद्वेल्लिते हते चतुष्कं त्रयोदश योगिनो दश नवकं ॥ ६१० ॥

जी॰ प्र॰—सर्वनामप्रकृतयः प्रथमं तदेव तीर्थाहारकद्वयतदुभयैः क्रमेणोनितं द्वानवतिकैकनवतिकनवतिकत्वं प्राप्नोति । तन्नवतिकं पुनः सुरद्विके पुनः नारकचतुष्के पुनः मनुष्यद्विके चोद्वेल्लितेऽष्टाशीतिकचतुरशीतिकद्व्यशीतिकत्वं । पुनः तानि त्रिनवतिकादीनि चत्वारि 'णिरयतिरिक्खदुवियल-मित्यादित्रयोदशसु क्षपितेषु अशीतिकैकान्नाशीतिकाष्टासप्ततिकसप्तसप्ततिकत्वं दशकं, नवकं चायोगकेवलिनि ॥ ६१० ॥ तयोः प्रकृतीराह—

दाहारं पुव्वं उव्वेल्लदे तदो सम्मं ।

सम्मामिच्छं तु तदो एगो विगलो य सगलोय ॥ ६१३ ॥

शस्तत्वादाहारं पूर्वमुद्वेल्लयति ततः सम्यक् ।

सम्यग्मिथ्यं तु तत एको विकलश्च सकलश्च ॥ ६१३ ॥

जी० प्र०—प्रशस्तत्वादाहारकद्वयं पूर्वं चतुर्गतिकमिथ्यादृष्टिः उद्वेल्लयति, ततः पश्चात् सम्यक्त्वप्रकृतिं, ततः पश्चात् सम्यग्मिथ्यात्वप्रकृतिं, ततः पश्चात् शेषसुरद्विकादीन्येकेंद्रियो विकलेंद्रियः सकलेंद्रियश्च ॥ ६१३ ॥ तदुद्वेल्लनावसरकालमाह—

स० चं०—आहारकद्विक प्रशस्त प्रकृति है तातैं च्यार्योगतिका मिथ्यादृष्टि जीव पहिलें आहारकद्विककी उद्वेलना करै तहां पीछें सम्यक्त्वमोहनी ता पीछें सम्यग्मिथ्यात्व मोहनीकी करै तहां पीछें अवशेष देवद्विकादिक की एकेंद्री वा विकलेंद्री वा पचेंद्री उद्वेलना करै है ॥ ६१३ ॥ तिस उद्वेलनाके अवसरका काल कहैं हैं—

वेदगजोग्गे काले आहारं उवसमस्स सम्मत्तं ।

सम्मामिच्छं चेगे वियले वेगुव्वछक्कं तु ॥ ६१४ ॥

वेदकयोग्ये काले आहारमुपशमस्य सम्यक्त्वं ।

सम्यग्मिथ्यं चैकस्मिन् विकले वैगूर्वषट्कं तु ॥ ६१४ ॥

जी० प्र०—वेदकयोग्यकाले आहारकद्वयमुद्वेल्लयति । उपशमकाले सम्यक्त्वप्रकृतिं सम्यग्मिथ्यात्वप्रकृतिं च । एकविकलेंद्रियेषु वैक्रियिकषट्कं ॥ ६१४ ॥ तौ कालौ लक्षयति—

स० चं०—वेदक योग्य कालविषैं तो आहारक द्विककी उद्वेलना करै है अर उपशमकालविषैं सम्यक्त्व प्रकृति वा सम्यग्मिथ्यात्व प्रकृतिकी अर एकेंद्री विकलेंद्री जीव वैक्रियिक षट्ककी उद्वेलना करै है ॥ ६१४ ॥ तिन दोऊ कालनिका लक्षण कहैं हैं—

**गयजोगस्स दु तेरे तदियाउगगोदइदि विहीणेसु ।**
**दस णामस्स य सत्ता णव चेव य तित्थहीणेसु ॥ ६११ ॥**

गतयोगस्य तु त्रयोदशसु तृतीयायुष्कगोत्रेति विहीनेषु ।
दश नाम्नश्च सत्ता नव चैव च तीर्थहीनेषु ॥ ६११ ॥

जी० प्र०—तु–पुनः अयोगिकेवलिसत्त्वप्रकृतयः 'उदयगवारणराणू' इति त्रयोदशसु वेदनीयमनुष्यायुरुच्चैर्गोत्रेष्वपनीतेषु दश स्युः । तत्र तीर्थेऽपनीते नव स्युः ॥ ६११ ॥ अथोद्वेल्लितस्थानविशेषमाह—

स० चं०—बहुरि अयोगकेवलीविषैं सत्त्वप्रकृति 'उदयगवारणराणू' इत्यादि गाथाकरि कहीं तेरह हैं तिनविषैं वेदनीय मनुष्यायु उच्चगोत्र घटाएं नामकी दश प्रकृतिके सत्त्व हैं। तामैं तीर्थंकर प्रकृति विना नवका हो है ॥६११॥ आगैं उद्वेलनाके स्थाननिका विशेष कहैं हैं—

**गुणसंजादप्पयडिं मिच्छे बंधुदयगंधहीणम्मि ।**
**सेसुव्वेल्लणपयडिं णियमेणुव्वेल्लदे जीवो ॥ ६१२ ॥**

गुणसंजातप्रकृतिं मिथ्ये बंधोदयगंधहीने ।
शेषोद्वेल्लनप्रकृतिं नियमेनोद्वेल्लयति जीवः ॥ ६१२ ॥

जी० प्र०—मिथ्यादृष्टौ सर्वदापि बंधोदयगंधो नेति सम्यग्दर्शनादिगुणसंजातसम्यक्त्वसम्यग्मिथ्यात्वाहारकद्वयप्रकृतीः शेषोद्वेल्लनप्रकृतीश्च नियमेन मिथ्यादृष्टिरेवोद्वेल्लयति ॥ ६१२ ॥ तत्क्रममाह—

स० चं०—मिथ्यादृष्टिविषैं जिनि प्रकृतिनिके बंधका वा उदयका गंध कहिए वासनामात्र सोभी नाहीं ऐसी सम्यक्त्वादि गुणतैं उपजीं सम्यक्त्व-मोहनी मिश्रमोहनी आहारकद्विक इनि च्यारि प्रकृतिनिका बहुरि अवशेष उद्वेलन प्रकृतिनिके उद्वेलना मिथ्यादृष्टिहीविषैं हो है ताका अनुक्रम कहैं हैं—

सत्थत्तादाहारं पुव्वं उव्वेल्लदे तदो सम्मं ।
सम्मामिच्छं तु तदो एगो विगलो य सगलोय ॥ ६१३ ॥

शस्तत्वादाहारं पूर्वमुद्वेल्लयति ततः सम्यक् ।
सम्यग्मिथ्यं तु तत एको विकलश्च सकलश्च ॥ ६१३ ॥

जी० प्र०—प्रशस्तत्वादाहारकद्वयं पूर्वं चतुर्गतिकमिथ्यादृष्टिः उद्वेल्लयति, ततः पश्चात् सम्यक्त्वप्रकृतिं, ततः पश्चात् सम्यग्मिथ्यात्वप्रकृतिं, ततः पश्चात् शेषसुरद्विकादीन्येकेंद्रियो विकलेंद्रियः सकलेंद्रियश्च ॥ ६१३ ॥ तदुद्वेल्लनावसरकालमाह—

स० चं०—आहारकद्विक प्रशस्त प्रकृति है तातैं च्यार्‍यो गतिका मिथ्यादृष्टि जीव पहिलैं आहारकद्विककी उद्वेलना करै तहां पीछैं सम्यक्त्वमोहनी ता पीछैं सम्यग्मिथ्यात्व मोहनीकी करै तहां पीछैं अवशेष देवद्विकादिक की एकेंद्री वा विकलेंद्री वा पचेंद्री उद्वेलना करै है ॥ ६१३ ॥ तिस उद्वेलनाके अवसरका काल कहैं हैं—

वेदगजोग्गे काले आहारं उवसमस्स सम्मत्तं ।
सम्मामिच्छं चेगे वियले वेगुव्वछक्कं तु ॥ ६१४ ॥

वेदकयोग्ये काले आहारमुपशमस्य सम्यक्त्वं ।
सम्यग्मिथ्यं चैकस्मिन् विकले वैगूर्वषट्कं तु ॥ ६१४ ॥

जी० प्र०—वेदकयोग्यकाले आहारकद्वयमुद्वेल्लयति । उपशमकाले सम्यक्त्वप्रकृतिं सम्यग्मिथ्यात्वप्रकृतिं च । एकविकलेंद्रियेषु वैक्रियिकषट्कं ॥ ६१४ ॥ तौ कालौ लक्षयति—

स० चं०—वेदक योग्य कालविषैं तो आहारक द्विककी उद्वेलना करै है अर उपशमकालविषैं सम्यक्त्व प्रकृति वा सम्यग्मिथ्यात्व प्रकृतिकी अर एकेंद्री विकलेंद्री जीव वैक्रियिक षट्ककी उद्वेलना करै है ॥ ६१४ ॥ तिन दोऊ कालनिका लक्षण कहैं हैं—

**उदधिपुधत्तं तु तसे पल्लासंखूणमेगमेयक्खे ।**
**जाव य सम्मं मिस्सं वेदगजोग्गो य उवसमस्स तदो ॥ ६१५ ॥**

उदधिपृथक्त्वं तु त्रसे पल्यासंख्योनमेकमेकाक्षे ।
यावच्च सम्यं मिश्रं वेदकयोग्यश्च उपशमस्य ततः ॥ ६१५ ॥

जी० प्र०—सम्यक्त्वमिश्रप्रकृत्याः स्थितिसत्वं यावत्त्रसे उदधिपृथक्त्व एकाक्षे च पल्यासंख्यातैकभागोनसागरोपममवशिष्यते तावद्वेदकयोग्यकालो भण्यते । तत उपर्युपशमकाल इति ॥ ६१५ ॥ तेजोद्वयस्योद्वेल्लनप्रकृतीराह––

स० चं०—सम्यक्त्व मोहनी अर मिश्रमोहनी इनकी जो पूर्वै स्थितिबंधी थी सो वह सत्तारूप स्थिति त्रसकैं तौ पृथक्त्व सागर प्रमाण अवशेष रहै अर एकेंद्रीकैं पल्यका असंख्यातवां भागकरि हीन एक सागर प्रमाण अवशेष रहै तावत्काल तौ वेदक योग्य काल कहिए । बहुरि ताके ऊपरि जो तिसतैं भी सत्तारूप स्थिति घाटि होइ तहां उपशम योग्य काल कहिए ॥ ६१५ ॥ आगैं तेज बात कायिककैं उद्वेलन प्रकृतिनिकौं कहैं हैं––

**तेउदुगे मणुवदुगं उच्चं उव्वेल्लदे जहण्णिदरं ।**
**पल्लासंखेज्जादिमं उव्वेल्लणकालपरिमाणं ॥ ६१६ ॥**

तेजोद्विके मनुष्यद्विकमुच्चमुद्वेल्ल्यते जघन्येतरत् ।
पल्यासंख्यियिममुद्वेल्लनकालपरिमाणं ॥ ६१६ ॥

जी० प्र०—तेजोवातकायिकयोर्मनुष्यद्विकमुच्चैर्गोत्रं चोद्वेल्ल्यते । जघन्यमुत्कृष्टं चोद्वेल्लनकारणकालप्रमाणं पल्यासंख्यातैकभागः ॥ ६१६ ॥ तदेवाह–

स० चं०—तेज कायिक बात कायिकविषैं मनुष्यद्विक उच्चगोत्र ए तीन उद्वेलनरूप हो हैं । तिस उद्वेलन करनेके कालका प्रमाण जघन्य वा उत्कृष्ट पल्यके असंख्यातवे भाग प्रमाण जानना । इतने कालकरि तिनकी सर्व स्थितिके निषेकनिकौं उद्वेलना रूप करै है ॥ ६१६ ॥ सोई कहिए है––

पल्लासंखेज्जदिमं ठिदिमुव्वेल्लदि मुहुत्तअंतेण ।
संखेज्जसायराठिदिं पल्लासंखेज्जकालेण ॥ ६१७ ॥

पल्यासंख्येयिमां स्थितिमुद्वेल्लयति मुहूर्तांतरेण ।
संख्येयसागरास्थितिं पल्यासंख्येयकालेन ॥ ६१७ ॥

जी० प्र०— अंतर्मुहूर्तकालेन पल्यासंख्यातैकभागस्थितिमुद्वेल्लयति । स संख्यातसागरोपमस्थितिं कियत्कालेनेति प्रश्ने पल्यासंख्यातैकभागेनेत्युत्तरं । तद्यथा—



अस्याः स्थितेरग्रंतनभागे पल्यच्छेदासंख्यातैकभागकांडकं अधोगलनरूपांतर्मुहूर्तेनाधिकं प्रमाणं २१ छे a तत्कांडकपतनकालोंतर्मुहूर्तः फलं २१ स्थितिः संख्यातसागारत्वात्संख्यातपल्यानि इच्छा प १ । लब्धं प/a ॥ ६१७ ॥ अथ सम्यक्त्वादिविराधनावारानाह—

स० चं०—पूर्वै जो बंधी थी ऐसी सत्तारूप स्थिति नाम पल्यका असंख्यातवां भाग प्रमाण स्थितिकौं एक अंतमुहूर्त कालविषैं उद्वेलना करै तौ संख्यात सागर प्रमाण मनुष्यद्विकादिककी सत्तारूप स्थितिकौं कितने कालविषैं उद्वलेना करै ? यहु प्रश्न होतैं तहां उत्तर ऐसा कि—पल्यका असंख्यातवां भागप्रमाणकालविषैं तिस सर्व स्थितिकी उद्वेलना करै, सोई कहिए है—

इस स्थितिका अग्रतन भागविषैं पल्यके अर्धच्छेदनिके असंख्यातवैं भागप्रमाण कांडक अधोगलन रूप अंत-मुहूर्तकरि अधिक सो याकौं तौ प्रमाण राशि करिए बहुरि तिस कांडकका पडना—उद्वेलनारूप होना ताका काल अंतमुहूर्त है याकौं फलराशि करिए। बहुरि सर्वस्थिति संख्यात सागर प्रमाण याकौं इच्छाराशि करिए। फलकौं इच्छाकरि गुणें प्रमाणका भाग दीएं पल्यका असंख्यातवां भागही लब्धि राशिका प्रमाण हो है। इहां अंतर्मुहूर्तविषें जितनी स्थितिके निषेक उद्वेलना रूप कीए ताका ही नाम कांडक जानना ॥ ६१७ ॥ आगें सम्यक्त्वादिककी विराधना केती वार होइ ? सो कहैं हैं—

**सम्मत्तं देसजमं अणसंजोजणविहिं च उक्कस्सं।**

**पल्लासंखेज्जदिमं वारं पडिवज्जदे जीवो ॥ ६१८ ॥**

सम्यक्त्वं देशसंयतमनसंयोजनविधिं चोत्कृष्टं।

पल्यासंख्येयं वारं प्रतिपद्यत जीवः ॥ ६१८ ॥

जी० प्र०—प्रथमोपशमसम्यक्त्वं वेदकसम्यक्त्व देशसंयममनतानुबंधिविसंयोजनविधिं चोत्कृष्टेन पल्यासंख्यातैकभागवारान् प्रतिपद्यते जीवः। उपरि नियमेन सिद्ध्यत्येव ॥ ६१८ ॥

स० चं०—प्रथमोपशम सम्यक्त्व अर वेदक सम्यक्त्व अर देशसंयम अर अनंतानुबंधीका विसंयोजनका विधान इन च्यारिकौं उत्कृष्टपनैं जीव पल्यका असंख्यातवां भागका जितने समय होंहि तितनीबार छोडि ग्रहण करै है पीछैं सिद्धि पदहीकौं पावै है ॥ ६१८ ॥

**चत्तारि वारमुवसमसेढिं समरुहदि खविदकम्मंसो।**

**बत्तीसं वाराइं संजममुवलहिय णिव्वादि ॥ ६१९ ॥**

चतुरोवारानुपशमश्रेणिं समारोहति क्षपितकर्मांशः ।
द्वात्रिंशद्वारान् संयममुपलभ्य निर्वाति ॥ ६१९ ॥

जी० प्र०—उपशमश्रेणिमुत्कृष्टेन चतुर्वारानेवारोहति । क्षपितकर्मांशो जीवः, उपरि नियमेन क्षपकश्रेणिमेवारोहति । संयममुत्कृष्टेन द्वात्रिंशद्वारान् प्राप्य ततो निर्वात्येव ॥ ६१९ ॥

स० चं०—उत्कृष्टपनैं उपशम श्रेणीकौं च्यारि बारही चढै पीछै क्षय किए हैं कर्मका अंश जाने ऐसा होइ क्षपक श्रेणी ही चढै । बहुरि सकल संयमकौं उत्कृष्ट पनैं बत्तीसवार ही धारै पीछै निर्वाण ही कौं पावै ॥ ६१९ ॥

## तित्थाहाराणुभयं सव्वं तित्थं ण मिच्छगादितिये ।
## तस्सत्तकम्मियाणं तग्गुणठाणं ण संभवई ॥ १ ॥

तीर्थाहारोभयं सर्वं तीर्थं न मिथ्यकादित्रये ।
तत्सत्त्वकर्मकाणां तद्गुणस्थानं न संभवति ॥ १ ॥

तीर्थाहारकयोरुभयेन युतं सत्त्वस्थानं मिथ्यादृष्टौ नास्ति । तीर्थयुतमाहारकद्वययुतं च नानाजीवापेक्षयास्ति । सासादने नानाजीवापेक्षयाप्याहारकतीर्थयुतानि न संति । मिश्रगुणस्थाने तीर्थयुतं नाहारयुतं चास्ति । तत्र कारणमाह । तत्तत्कर्मसत्त्वजीवानां तत्तद्गुणस्थानं न संभवति । कुतः ? तीर्थाहारोभयसत्त्वे मिथ्यात्वस्य तीर्थाहारयोरन्यतरसत्त्वेऽनंतानुबंधिनां तीर्थसत्त्वे सम्यग्मिथ्यात्वस्य चानुदयात् । १ । अथ चतुर्गतिविवक्षया गुणस्थानेषु नानासत्त्वस्थानानि योजयति—

स० चं०—मिथ्यादृष्टिविषैं एक जीव अपेक्षा तीर्थंकर आहारकद्विक इनि दोऊनिकरि सहित स्थान न पाइए हैं। कै तो तीर्थंकर हीका सत्त्व होइ, कै आहारक द्विकहीका सत्त्व होइ, अर नाना जीव अपेक्षा दोऊनिका सत्त्व मिथ्यादृष्टिविषै है । बहुरि सासादनविषै नानाजीव अपेक्षा भी आहारक तीर्थंकर सहित सत्त्वस्थान नाही है । बहुरि मिश्रविषै तीर्थंकर सहित सत्त्वस्थान है, आहारक सहित नाही है, जातैं तिनकर्मनिकी सत्तासहित जीवनिकै सो गुणस्थान न संभवै है । सोई कहिए है—

तीर्थंकर आहारक दोऊका सत्व होतैं मिथ्यात्वका उदय होइ नाहीं। तीर्थंकर वा आहारकविषै एक एकका भी सत्व होतैं मिथ्यात्व रहित अनंतानुबंधीका उदय होइ नाहीं। तीर्थंकरका सत्व होतैं "मिश्रमोहनीका उदय होइ आहारकद्विकका सत्व होतैं" मिश्र मोहनी का उदय होइ नाहीं। आगैं च्यारि गतिकी विवक्षाकरि गुणस्थानविषैं नामकर्मके सत्त्वस्थान लगावै हैं—

**सुरणरसम्मे पढमो सासणहीणेसु होदि बाणउदी।**
**सुरसम्मे णरणारयसम्मे मिच्छे य इगिणउदी ॥ ६२० ॥**

सुरनरसम्ये प्रथमं सासनहीनेषु भवति द्वानवतिः।
सुरसम्ये नरनारकसम्ये मिथ्ये चैकनवतिः ॥ ६२० ॥

जी० प्र०—सुरसम्यग्दृष्टौ मनुष्यासंयतादिसम्यग्दृष्टौ च त्रिनवतिकं संभवति। सासादनवर्जितचातुर्गतिकेषु द्वानवतिकं। सुरसम्यग्दृष्टौ मनुष्यनारकसम्यग्दृष्टिमिथ्यादृष्टौ चैकनवतिकं ॥ ६२० ॥

स० चं०—तरेणवैका सत्वस्थान देव असंयत सम्यग्दृष्टीविषैं वा मनुष्य असंयतादिक सम्यग्दृष्टीविषैं संभवै है। बहुरि बाणवैका स्थान सासादन रहित च्यारयोगतिके जीवनिविषैं संभवै है। बहुरि इक्याणवैका स्थान देव सम्यग्दृष्टीविषैं अर मनुष्य नारकी सम्यग्दृष्टी वा मिथ्यादृष्टीविषैं संभवै॥ ६२० ॥

**णउदी चदुग्गदिम्मि य तेरसखवगोत्ति तिरियणरमिच्छे।**
**अडचउसीदी सत्ता तिरिक्खमिच्छम्मि वासीदी ॥ ६२१ ॥**

नवतिः चतुर्गतौ च त्रयोदशक्षपक इति तिर्यग्नरमिथ्ये।
अष्टचतुरशीतिः सत्ता तिर्यग्मिथ्ये द्व्यशीतिः ॥ ६२१ ॥

जी० प्र०—चतुर्गतिकेष्वात्रयोदशक्षपकानिवृत्तिकरणांतं सर्वत्र नवतिकं संभवति। तिर्यग्मनुष्यमिथ्यादृष्टावेवाष्टाशीतिकं चतुरशीतिकं च सपदे उप्पण्णठाणेवीत्युक्तत्वात्। तिर्यग्मिथ्यादृष्टौ द्व्यशीतिकं। मनुष्यद्विकोद्वेल्लकतेजोवाय्वोस्तिर्यग्गतेरन्यत्रानुत्पत्तेः ॥ ६२१ ॥

स० चं०—बहुरि निवैका स्थान आनिवृत्ति करणविषैं तेरह प्रकृति क्षय हो हैं तिसतैं नीचैं सर्वत्र च्यारयोगतिके जीवनिविषै संभवै है। बहुरि अठ्यासी चौरासीके दोऊ स्थान तिर्यंच वा मनुष्य मिथ्यादृष्टिविषै ही संभवै है जातैं 'सपदे उप्पण्णठाणेवि' इस गाथातैं एकेंद्रियादिकविषैं जहां देवद्विकादिककी उद्वेलना होइ तहां भी ऐसी सत्ता पाइए। बहुरि सो जीव मरि तिर्यंचविषैं वा मनुष्यविषैं जहां उपजैं तहां भी ऐसी सत्ता पाइए'। बहुरि बियासीका स्थान मिथ्यादृष्टी तिर्यंचविषैं ही संभवै है जातैं मनुष्यद्विककी उद्वेलना तेज वात कायिककैं होइ तहां ऐसी सत्ता होइ बहुरि वह मरिकरि भी तिर्यंचहीविषैं उपजै अन्यत्र नाहीं तहां ऐसी सत्ता होइ ॥ ६२१ ॥

**सीदादिचउट्ठाणा तेरसखवगादु अणुवसमगेसु।**
**गयजोगस्स दुचरिमं जाव य चरिमम्हि दसणवयं ॥ ६२२ ॥**

अशीत्यादिचतुःस्थानानि त्रयोदशक्षपकादनुपशामकेषु।
गतयोगस्य द्विचरमं यावच्च चरमे दशनवकं ॥ ६२२ ॥

जी० प्र०—अशीतिकादीनि चत्वारि तत्त्रयोदशक्षपकानिवृत्तिकरणादा अयोगिद्विचरमसमयं, चरमसमये दशकं नवकं च ॥ ६२२ ॥ अथैक-चत्वारिंशज्जीवपदेष्वाह—

स० चं०—असीकानैं आदि देकरि च्यारि स्थान तेरह प्रकृति क्षयसहित अनिवृत्तिकरणतैं लगाय अयोगीका द्विचरमसमयपर्यंत जानने दशका नवका सत्त्व अयोगीका अंतसमयविषैं बहुरि संभवै है ॥६२२॥ आगैं इकतालीस जीव पदनिविषैं कहै हैं—

**णिरये वा इगिणउदी उणदी भूआदिसव्वतिरियेसु।**
**बाणउदी णउदी अडचउबासीदी य होंति सत्ताणि ॥ ६२३ ॥**

निरये द्व्येकनवतिर्नवतिर्भ्वादिसर्वतिर्यक्षु ।

द्वानवतिर्नवतिरष्टचतुर्द्व्यशीतिश्च भवंति सत्त्वानि ॥ ६२३ ॥

जी० प्र०——सत्त्वस्थानानि नारकेषु द्वानवतिकैकनवतिकनवतिकानि त्रीणि भवंति । पृथ्वीकायिकादिसर्वतिर्यक्षु द्वानवतिकनवतिकाष्टशीतिक चतुरशीतिकद्व्यशीतिकानि पंच ॥ ६२३ ॥

स० चं०—नाम कर्मके सत्त्वस्थान नारकीनिविषैं बाणवै इक्याणवै निवैके ए तीनू हैं । पृथ्वीकायिकादिक सर्व तिर्यंचनिविषैं बाणवै निवै अठयासी चौरासी बियासीके पांच पांच स्थान हैं ॥ ६२३ ॥

बासीदिं वज्जित्ता बारसठाणाणि होंति मणुवेसु ।

सीदादिचउट्ठाणा छट्ठाणा केवलिदुगेसु ॥ ६२४ ॥

द्व्यशीतिं वर्जयित्वा द्वादशस्थानानि भवंति मानवेषु ।

अशीत्यादिचतुःस्थानानि षट्स्थानानि केवलिद्विकयोः ॥ ६२४ ॥

जी० प्र०——सत्त्वस्थानानि मनुष्येषु द्व्यशीतिकं वर्जित्वा शेषाणि द्वादश भवंति । सयोगे अशीतिकादीनि चत्वारि । अयोगे च षट् ॥६२४॥

स० चं०—मनुष्यनिविषैं बियासीका बिना अवशेष बारह सत्त्वस्थान हैं । सयोग केवलीनिविषैं अस्सीका आदि च्यारि स्थान हैं । अयोगीविषैं असीका आदि छह स्थान हैं ॥ ६२४ ॥

समविसमट्ठाणाणि य कमेण तित्थिदरकेवलीसु हवे ।

तिदुणवदी आहारे देवे आदिमचउक्कं तु ॥ ६२५ ॥

समविषमस्थानानि च क्रमेण तार्थितरकेवलिनोर्भवेयुः ।

त्रिद्विनवतिराहार देवे आदिमचतुष्कं तु ॥ ६२५ ॥

जी० प्र०—केवल्युक्तस्थानेषु सयोगायोगयोः चतुःषट्सु सतीर्थातीर्थयोः क्रमेण समविषमाणि स्युः । आहारके त्रिनवतिकद्विनवतिके द्वे । वैमानिकेष्वाद्यानि चत्वारि ॥ ६२५ ॥

स० चं०—केवलीविषै स्थान कहे सयोगीविषैं च्यारि अयोगीविषैं छह तिनविषैं तीर्थंकर सहितविषैं समरूप तीर्थंकर रहितविषैं विषमरूप प्रकृति जाननी । सयोगीविषैं असी अठहत्तरिके अयोगीविषैं ते दोय अर दशका ऐसैं ए स्थान सम गिणतीकौ धरैं तीर्थंकरके सत्वसहित हैं । बहुरि सयोगीविषैं गुण्यासी सतहत्तरिके अयोगीविषैं ते दोय अर नवका ए स्थान विषम गिणतीकौं धरैं सामान्य केवलीके सत्वरूप हैं । बहुरि आहारकविषै तरेणवै बाणवैके दोय सत्वस्थान हैं । बहुरि वैमानिक देवनिविषैं आदिके च्यारि स्थान हैं ॥ ६२५ ॥

**बाणउदिणउदिसत्ता भवणतियाणं च भोगभूमीणं ।**
**हेट्ठिमपुढविचउक्कभवाणं च य सासणे णउदी ॥ ६२६ ॥**

द्वानवतिनवतिसत्ता भवनत्रिकाणां च भोगभूमीनां ।
अधस्तनपृथिवीचतुष्कभवानां च च सासने नवतिः ॥ ६२६ ॥

जी० प्र०—सत्त्वस्थानानि भवनत्रयदेवानां सर्वभोगभूमितिर्यग्मनुष्याणामंजनाद्यधस्तनचतुःपृथ्वीनारकाणां च द्वानवतिकनवतिके द्वे । सर्वसासादनानां नवतिकमेव ॥ ६२६ ॥

स० चं०—भवनत्रिक देवनिकैं सर्व भोगभूमिया मनुष्य तिर्यंचनिकैं अंजनादिक च्यारि नीचली पृथ्वीके नारकीनिकैं बाणवै निवैके दोय ही सत्वस्थान हैं । बहुरि सर्व ही सासादनवर्ती जीवनिकैं निवैका ही एक स्थान है ॥ ६२६ ॥

**मूलुत्तरपयडीणं बंधोदयसत्तठाणभंगा हु ।**
**भणिदा हु तिसंजोगे एत्तो भंगे परूवेमो ॥ ६२७ ॥**

मूलोत्तरप्रकृतीनां बंधोदयसत्त्वस्थानभंगा हि ।
भणिता हि त्रिसंयोगे इतो भंगान् प्ररूपयामः ॥ ६२७ ॥

जी० प्र०—मूलोत्तरप्रकृतीनां बंधोदयसत्त्वस्थानभंगाः खलु भणिताः । इतोग्रे त्रिसंयोगे भंगान् प्ररूपयामः खलु ॥ ६२७ ॥ तद्यथा—

स० चं०—मूल प्रकृति वा उत्तरप्रकृति तिनके बंध उदय सत्त्वरूप स्थान वा भंग कहे। इहांतैं आगैं बंध उदय सत्ता इनिका त्रिसंयोगविषैं स्थान वा भंगनिकौं हम प्ररूपण करैं हैं ॥ ६२७ ॥ सोई कहिए है—

**अट्ठविहसत्तछब्बंधगेसु अट्ठेव उदयकम्मंसा ।**
**एयविहे तिवियप्पो एयवियप्पो अबंधम्मि ॥ ६२८ ॥**

अष्टविधसप्तषट्बंधकेषु अष्टैव उदयकर्मांशाः ।
एकविधे त्रिविकल्प एकविकल्पोऽबंधे ॥ ६२८ ॥

जी० प्र०—अष्टविधसप्तविधषड्विधबंधकेषु उदयसत्त्वे अष्टाष्टविधे स्तः । एकविधबंधके तु सप्ताष्टविधे सप्तसप्तविधे चतुश्चतुर्विधे च स्तः । अबंधके चतुश्चतुर्विधे स्तः ॥ ६२८ ॥ अथ तत्त्रिसंयोगभंगान् गुणस्थानेषु योजयति—

स० चं०—मूल प्रकृति ज्ञानावरणादि भेदतैं आठ प्रकार है तहां जिस जीवकै आठप्रकार वा सात प्रकार वा छह प्रकार मूल प्रकृतिनिका बंध होइ ताकैं उदय अर सत्व आठ आठ प्रकार ही जानना। बहुरि जाकैं एकप्रकार मूल प्रकृतिका बंध हैं ताकैं उदय सात प्रकार सत्व आठप्रकार अथवा उदय अर सत्त्व दोन्यूं सात सात प्रकार वा उदय अर सत्त्व दोन्यूं च्यारि च्यारि प्रकार पाइए है। बहुरि जाकैं एक भी मूल प्रकृतिका बंध नाहीं ताकैं उदय वा सत्व दोन्यूं च्यारि च्यारिका ही है ॥ ६२८ ॥ आगैं इनिकौं गुणस्थाननिविषैं जोडे हैं—

१

| ब | ८ | ७ | ६ | १ | १ | १ | ० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| उ | ८ | ८ | ८ | ७ | ७ | ४ | ४ |
| स | ८ | ८ | ८ | ८ | ७ | ४ | ४ |

उद्योतयुत तीसका है। उपरि ग्रैवेयक पर्यंत मनुष्य युत गुणतीसका ही है। सत्व सर्वत्र बाणवै निवैका है। अर
सासादनविषैं भवनत्रिकादि बारह्वां स्वर्गपर्यंत तिर्यंच मनुष्ययुत गुणतीसका वा तिर्यंच उद्योतयुत तीसका उपरि
ग्रैवेयक पर्यंत मनुष्ययुत गुणतीसहीका है। सत्व सर्वत्र निवैका है। मिश्रविषैं सर्वत्र उपरि ग्रैवेयक पर्यंत बंध मनु-
ष्ययुत गुणतीसका सत्व बाणवै निवैका है। असंयतविषैं भवनत्रिक कल्पवासिनी स्त्रीकैं बंध मनुष्ययुत गुणतीस-
का सत्व बाणवै निवैका है। सौधर्मादिक अनुत्तर बिमान पर्यंत बंध मनुष्ययुत गुणतीस वा मनुष्य तीर्थयुत तीस-
का सत्व तरेणवै बाणवै इक्याणवै निवैका है।

बहुरि तीसका उदय तिर्यंच मनुष्यनिहीकैं है जाते ए संहनन सहित है तहां तिर्यंचनिकैं उश्वास पर्याप्तिविषैं उद्यो-
तयुत तीसका उदय होइ। तहां मिथ्यादृष्टिविषै बंध तेवीस पचीस छवीस अठाईस गुणतीस तीसका है। सत्व बाणवै
निवै अठ्यासी चौरासीका है। सासादन मिश्रविषैं नाहीं। असंयतविषैं बंध देवयुत अठाईसका सत्व बाणवै निवैका
है। देश संयतविषैं नाहीं। बहुरि भाषापर्याप्तिविषैं उद्योत रहित अर सुस्वर दुःस्वर विषैं एककरि सहित भी तीस
का उदय तिर्यंचकैं होइ। तहां मिथ्यादृष्टिविषैं बंध तेईस पचीस छवीस अठाईस गुणतीस तीसका सत्व बाणवै
निवै अठ्यासी चौरासीका है। इहां अठ्यासी चौरासीका सत्व विकलत्रयकी अपेक्षा कह्या है। जातैं विकलत्रय
जीवनिकैं सुरद्विक नारक चतुष्ककी उद्वेलना भएं पीछैं फेरि बंधका अभाव है। बहुरि सासादनविषैं बंध तिर्यंच
मनुष्य सहित गुणतीस वा तिर्यंच उद्योत सहित तीसका है। सत्व निवैका है। मिश्र असंयत देश संयतविषैं बंध
देवयुत अठाईसका सत्व बाणवै निवैका है। बहुरि मनुष्यनिकैं तीर्थंकरके मूल शरीरविषैं प्रवेश करता उश्वास
सहित तीसका उदय होइ तहां बंधका अभाव सत्व असी अठहत्तरिका है। तीर्थंकर विना मूल शरीरविषैं प्रवेश
करता भाषापर्याप्ति कालविषैं सुस्वर वा दुःस्वर युत तीसका उदय होइ तहां बंधका अभाव सत्व गुण्यासी वा
सतहत्तरिका है। बहुरि सामान्य मनुष्यनिकैं भाषापर्याप्तिविषैं सुस्वर वा दुःस्वर सहित तीसका उदय होइ तहां
मिथ्यादृष्टिविषैं बंध तेईस पचीस छवीस अठाईस गुणतीस तीसका सत्व बाणवै इक्याणवै निवैका है। इहां इक्या-

णवैका सत्व नरक गमनकौं सन्मुख तीर्थंकर सत्ववालेकी अपेक्षा है। सासादनविषैं बंध तिर्यंच मनुष्ययुत गुणतीस वा तिर्यंच उद्योत सहित तीसका है। सत्व निवैका है। मिश्रविषै बंध देवयुत अठ ईसका सत्व बाणवै निबैका है। असंयतादि अपूर्वकरणका छठा भागपर्यंत बंध देवयुत अठाईस वा देव तीर्थयुत गुणतीसका है सत्व तरेणवै आदि च्यारिका है। अपूर्वकरणका सातवां भागविषैं बंध एकका, सत्व तरेणवै आदि च्यारिका है। अनिवृत्तिकरण सूक्ष्म सांपरायविषैं बंध एकका, सत्व तरेणवैं आदि च्यारि अर असी आदि च्यारिका है। ऊपरि बंधका अभाव है। सत्व उपशांतकषायविषैं तरेणवै आदि च्यारिका है। क्षीणकषाय सयोगीविषैं असी आदि च्यारिका है। अयोगीविषै तीसका उदय ही नाहीं। बहुरि इकतीसका उदय त्रस उद्योत सहित भाषापर्याप्तिविषैं सुस्वर वा दुःस्वर विषैं एक सहित तिर्यंचनिकैं हो है। तहां जैसैं उद्योत रहित भाषापर्याप्तिविषैं तीसका उदय होता तिर्यंचकैं बंध सत्व कहेथे तैसैं ही इहां जानना। मनुष्यविषैं क्षीणकषाय पर्यंत इकतीसका उदय नाहीं। तीर्थंकरके भाषापर्याप्तिविषै उदय है। तहां बंधका अभाव सत्व असी अठहत्तरिका है। बहुरि नवका उदय तीर्थंकरकैं अयोगीविषैं होइ तहां सत्व असी अठहत्तरि दशका है। बहुरि तहां ही सामान्य केवलीकैं आठका उदय होइ तहां सत्व गुण्यासी सतहत्तरि नवका है। बंधका दोऊनिविषैं अभाव है ॥ ७५२ ॥ ऐसैं उदय आधार बंध आधेयका आगम अनुसारि जोडि आगैं सत्वस्थान आधार बंध उदय आधेयका सात गाथानिकरि कहैं हैं—

**सत्ते बंधुदया चदुसग सगणव चदुसगं च सगणवयं।**
**छण्णव पणणव पणचदु चदुसिगिछक्कं णभेक्क सुण्णेगं॥७५३॥**

सत्त्वे बंधोदया चतुःसप्त सप्तनव चतुःसप्त च सप्तनवकं।
षण्णव पंचनव पंचतुष्कं चतुर्ष्वेकषट्कं नभएकं शून्यमेकं ॥ ७५३ ॥

जी० प्र०—त्रिनवतिकादिसत्वस्थानेषु बंधोदयस्थानानि क्रमेण चतुःसप्त सप्तनव चतुःसप्त सप्तनव षण्णव पंचनव पंचचत्वारि चतुर्ष्वेकषट् नभ एकं, शून्यैकं ॥ ७५३ ॥ तानि कानीति चेदाह—

स० चं०—तरेणवैकानैं आदि दैकरि जे सत्त्वस्थान तिनविषैं बंधस्थान वा उदयस्थान अनुक्रमतैं च्यारि सात अर सात नव अर च्यारि सात अर सात नव अर छह नव अर पांच नव अर पांच च्यारि सत्वस्थाननिविषैं एक छह शून्य एक अर शून्य एक जानने। इहां इतने इतनेका सत्व होतैं कोई जीवकैं कोई, कोई जीवकैं कोई ऐसैं बंध वा उदय पाइए है ऐसा कहिए है ॥ ७५३ ॥ ते कौन ? सो कहैं हैं—

**तेणउदीए बंधो उगुतीसादीचउक्कमुदओ दु।**
**इगिपणछस्सगअट्ठयणववीसं तीसयं णेयं ॥ ७५४ ॥**

त्रिनवत्यां बंध एकोनत्रिंशादिचतुष्कमुदयस्तु।
एकपंचषट्सप्ताष्टकनवविंशं त्रिंशत्को ज्ञेयः ॥ ७५४ ॥

जी० प्र०—त्रिनवतिके बंधस्थानानि नवविंशतिकादीनि चत्वारि। उदयस्थानान्येकपंचषट्सप्ताष्टनवाग्रविंशतिकानि त्रिंशत्कं च ज्ञेयानि ॥७५४॥

स० चं०—तरेणवैका सत्वस्थानविषैं बंधस्थान गुणतीसका आदि च्यारि हैं। उदयस्थान इकईस पचीस छब्बीस सताईस अठाईस गुणतीस तीसके हैं ॥ ७५४ ॥

**वाणउदीए बंधा इगितीसूणाणि अट्ठाणाणि।**
**इगिवीसादीएक्कत्तीसंता उदयठाणाणि ॥ ७५५ ॥**

द्वानवत्यां बंधा एकत्रिंशोनान्यष्टस्थानानि।
एकविंशाद्येकत्रिंशांतानि उदयस्थानानि ॥ ७५५ ॥

जी० प्र०—द्वानवतिके बंधस्थानान्येकत्रिंशत्कं विना शेषाणि सप्त। उदयस्थानान्येकविंशतिकादीन्येकत्रिंशत्कांतानि नव ॥ ७५५ ॥

स० चं०—बाणवैका सत्वस्थानविषैं बंधस्थान इकतीसका विना अवशेष सात हैं। उदयस्थान इकईसका आदि इकतीसका पर्यंत नव हैं ॥ ७५५ ॥

**इगिणवदीए बंधा अडवीसत्तिदयमेक्कयं चुदओ।**
**तेणउदिं वा णउदीबंधा बाणउदियं व हवे ॥ ७५६ ॥**

एकनवत्यां बंधा अष्टविंशात्रितयमेकश्चोदयः।
त्रिनवतिर्वा नवतिबंधा द्वानवतिर्व भवेत् ॥ ७५६ ॥

जी० प्र०—एकनवतिके बंधस्थानान्यष्टाविंशतिकादीनि त्रीण्येककं च। उदयस्थानानि त्रिनवतिकोक्तानि सप्त। नवतिके बंधस्थानानि द्वानवतिकोक्तानि सप्त ॥ ७५६ ॥

स० चं०—इक्याणवैका सत्वस्थानविषैं बंधस्थान अठाईसका आदि तीन अर एकका ऐसैं च्यारि हैं। उदयस्थान तरेणवैकावत् सात हैं। बहुरि निवैका सत्वस्थानविषैं बंधस्थान बाणवैकावत् सात है ॥ ७५६ ॥

**चरिमदुवीसूणुदयो तिसु दुसु बंधा छ तुरियहीणं च।**
**बासीदी बंधुदया पुव्वं विगिवीसचत्तारि ॥ ७५७ ॥**

चरमद्विविंशोनोदयस्त्रिषु द्वयोर्बंधाः षट् तुरीयहीनं च।
द्व्यशीत्यां बंधोदयाः पूर्वं इवैकविंशचत्वारः ॥ ७५७ ॥

जी० प्र०—उदयस्थानानि चरमद्वयेन विंशतिकेन चोनसर्वाणि। त्रिषु शब्देनाष्टाशीतिकचतुरशीतिकयोरप्यमून्येव नव। बंधस्थानानि त्रयोविंशतिकादीनि षट्। अष्टाविंशतिकोनानि पंच। द्व्यशीतिके बंधोदयस्थानानि क्रमेण चतुरशीतिकोक्तानि पंच। एकविंशतिकादीनि चत्वारि ॥७५७॥

स० चं०—उदयस्थान अंतके दोय अर वीसका इन तीन विना नव हैं। त्रिषु कहिए अठ्यासी चौरासीका सत्वस्थानविषैं भी एई नव उदयस्थान हैं। अठ्यासी चौरासीकाविषैं बंधस्थान तेवीसकानैं आदि देकरि छह अर तिनिविषैं अठाईसका विना पांच हैं। वियासीका सत्वस्थानविषैं बंधस्थान चौरासीकावत् पांच हैं। उदयस्थान इकईसकानैं आदि देकरि च्यारि हैं। सत्व ८२। बंध २३ २५ २६ २९ ३०। उदय २१ २४ २५ २६ ॥ ७५७ ॥

**सीदादिचउसु बंधा जसकित्ती समपदे हवे उदओ ।**
**इगिसगणवधियवीसं तीसेक्कत्तीसणवगं च ॥ ७५८ ॥**

अशीत्यादिचतुर्षु बंधो यशस्कीर्तिः समपदे भवेदुदयः ।
एकसप्तनवाधिकविंशं त्रिंशैकत्रिंशनवकं च ॥ ७५८ ॥

जी० प्र०—अशीतिकादिषु चतुर्षु बंधो यशस्कीर्तिः । उदयस्थानानि समपदयोरेकसप्तनवाधिकविंशतिकानि त्रिंशत्कैकत्रिंशत्कनवकानि च ॥

स० चं०—असीनैं आदि देकरि च्यारि सत्वस्थाननिविषैं बंधस्थान एक यशस्कीर्ति है । उदयस्थान असी अठहत्तरिके समगणनारूप स्थाननिविषैं इकईस सत्ताईस गुणतीस तीस इकतीस नवके हैं ॥ ७५८ ॥

**वीसं छडणववीसं तीसं चट्ठं च विसमठाणुदया ।**
**दसणवगे ण हि बंधो कमेण णवअट्ठयं उदओ ॥ ७५९ ॥**

विंशः षडष्टनवविंशं त्रिंशच्चाष्ट च विषमस्थानोदयाः ।
दशनवके न हि बंधः क्रमेण नवाष्टक उदयः ॥ ७५९ ॥

जी० प्र०—विषमयोर्विंशतिकषडष्टनवाग्रविंशतिकत्रिंशत्काष्टकानि षट् । दशकनवकयोर्नाम बंधः शून्यं, उदयः क्रमेण नवकमष्टकं । उक्ताधाराधेयं चतुर्गतिगुणस्थानं प्रति योजयति—

तत्र त्रिनवतिकं कर्मभूमिपर्याप्तनिर्वृत्त्यपर्याप्तमनुष्यवैमानिकयोरेव । तत्रापि तित्थाहारेत्यादिना न मिथ्यादृष्ट्यादित्रये । तत्र मनुष्येऽसंयते स ९३, बं २९ दे ती, उ २१, २६, २८, २९, ३०, देशसंयते स ९३, बं २९ दे ती, उ ३०, प्रमत्ते स ९३, बं २९ दे ती, उ २५, २७, २८, २९, ३०, अप्रमत्ते स ९३, बं २९ दे ती, ३१ दे ती आ, उ ३०, उपशमकेऽपूर्वकरणे स ९३, बं २९ दे ती, ३१ दे ती आ, उ ३०, अनिवृत्तिकरणे स ९३, बं १, उ ३०, सूक्ष्मसांपराये स ९३ । बं १ । उ ३० उपशांतकषाये । स ९३, बं ०, उ ३०, न क्षीणकषायादौ । वैमानिकासंयते स ९३, बं ३० म ती, उ २१, २५, २७, २८, २९, एतेष्वसंयतादिषु कुतोऽष्टाविंशतिकं न बध्नाति । नरकगमनाभिमुखं मुक्त्वा तीर्थं बध्नतां विश्रांत्यभावेन तद्घटनात् ।

द्वानवतिकं चतुर्गतिषु तत्र नरके घर्मायां मिथ्यादृष्टौ स ९२, बं २९ ति म, ३० ति उ, उ २१, २५, २७, २८, २९, न सासादने। मिश्रे स ९२, बं २९ म, उ २९, असंयते स ९२, बं २९ म, उ २१, २५, २७, २८, २९, आमघवीं मिथ्यादृष्टौ स ९२, बं २९ ति म, ३० ति उ। उ २१, २५, २७, २८, २९, न सासादने। मिश्रे स ९२, बं २९ म, उ २९, असंयते स ९२, बं २९ म, उ २९, माघव्यां मिथ्यादृष्टौ। स ९२, बं २९ ति उ, उ २१, २५, २७, २८, २९, न सासादने। मिश्रे स ९२, बं २९ म, उ २९, असंयते स २९, बं २९ म, उ २९, तिर्यक्षु मिथ्यादृष्टौ। स ९२, बं २३, २५, २६, २८, २९, ३०, उ २१, २४, २५, २६, २७, २८, २९, ३०, ३१, न सासादने। मिश्रे स ९२, बं २८ दे, उ ३०, ३१, असंयते स ९२। बं २८ दे, उ २१, २६, २८, २९, ३०, ३१, देशसंयते स ९२, बं २८ दे, उ ३०, ३१, मनुष्येषु मिथ्यादृष्टौ स ९२, बं २३, २५, २६, २८, २९, ३०, उ २१, २६, २८, २९, ३०, न सासादने। मिश्रे स ९२, बं २८ दे, उ ३०, असंयते स ९२, बं २८ दे, उ २१, २६, २८, २९, ३०, देशसंयते। स ९२, बं २८ दे, उ ३०, प्रमत्ते ९२, बं २८ दे, उ २५, २७, २८, २९, ३०, अप्रमत्ते स ९२, बं २८ दे, ३० दे आ, उ ३०। अपूर्वकरणे स ९२, बं २८ दे, ३० दे आ, उ ३०, अनिवृत्तिकरणे स ९२, बं १, उ ३०, सूक्ष्मसांपराये। स ९२, बं १, उ ३०, उपशांतकषाये स ९२, बं ०, उ ३०, न क्षीणकषायादौ।

देवगतौ भवनत्रये मिथ्यादृष्टौ स ९२, बं २५, २६, २९, ३०, उ २१, २५, २७, २८, २९, न सासादने। मिश्रे स ९२, बं २९ म, उ २९ भापा। असंयते स ९२, बं २९ म, उ २९ भापा, सौधर्मद्वये मिथ्यादृष्टौ स ९२, बं २५, २६, २९, ३०, उ २१, २५, २७, २८, २९, न सासादने। मिश्रे स ९२, बं २९ म, उ २९ भा, असंयते स ९२, बं २९ म, उ २१, २५, २७, २८, २९, उपरि दशकल्पेषु मिथ्यादृष्टौ स ९२, बं २९ ति म, ३० ति उ, उ २१, २५, २७, २८, २९, न सासादने। मिश्रे स ९२, बं २९ म, उ २९ भा, असंयते स ९२, बं २९ म, उ २१, २५, २७, २८, २९, उपरि ग्रैवेयकांतेषु मिथ्यादृष्टौ, स ९२, बं २९ म, उ २१, २५, २७, २८, २९, न सासादने। मिश्रे, स ९२, बं २९ म, उ २९ भा, असंयते स ९२, बं २९ म, उ २१, २५, २७, २८, २९, अनुदिशानुत्तरासंयते, स ९२, बं २९ म, उ २१, २५, २७, २८, २९,

एकनवतिकं तिरियेण तित्थसत्तमिति देवनारकमनुष्येष्वेव। तत्र नारकेषु घर्मायां मिथ्यादृष्टौ स ९१, बं २९ म, उ २१, २५, नात्र सप्तविंशतिकाद्युदयः। शरीरपर्याप्तेरुपरि तीर्थसत्त्वमिथ्यादृष्टेः सम्यग्दृष्टित्वसंभवात्। न सासादनमिश्रयोः। असंयते। स ९१, बं ३० म ती, उ २१, २५, २७, २८, २९, वंशामेघयोर्मिथ्यादृष्टौ स ९१, बं २९ म, उ २१, २५, न सासादनमिश्रयोः। असंयते, स ९१, बं ३०, म ती, उ २७, २८, २९, नांजनादौ कुतः? तीर्थसत्त्वस्य तत्रानुत्पत्तेः।

मनुष्येषु मिथ्यादृष्टौ स ९१। बं २८ न। २९ म। उ ३०। न सासादनमिश्रयोः। असंयते स ९१। बं २९ दे ती। उ २१। २६।

२८ । २९ । ३० । देशसंयते । स ९१ । बं २९ । दे । ती । उ ३० । प्रमत्ते स ९१ । बं २९ । दे । ती । उ ३० । अप्रमत्ते स ९१ । बं २९ । दे । ती । उ ३० । अपूर्वकरणे स ९१ । बं २९ । दे ती । उ ३० । अनिवृत्तिकरणे स ९१ । बं १ । उ ३० । सूक्ष्मसांपराये स ९१ । बं १ । उ ३० । उपशांतकषाये स ९१ । बं० । उ ३० । देवेषु तु भवनत्रयकल्पस्त्रीवर्जितेष्वेव । तत्रापि न मिथ्यादृष्ट्यादित्रये । असंयते स ९१ । बं ३० । म ती । उ २१ । २५ । २७ । २८ । २९ ।

नवतिके धर्मामिथ्यादृष्टौ स ९० । बं २९ । ति म । ३० ति उ । उ २१ । २५ । २७ । २८ । २९ । सासादने स ९० । बं २९ । ति म । ३० ति उ । उ २९ भा । मिश्रे स ९० । बं २९ । म । उ २९ । भा । असंयते । स ९० । बं २९ म । उ २१ । २५ । २७ । २८ । २९ । वंशादिमघव्यंतमिथ्यादृष्टौ स ९० । बं २९ ति म । ३० ति । उ । उ २१ । २५ । २७ । २८ । २९ । सासादने स ९० । बं २९ । ति म । ३० ति । उ । उ २९ भा । मिश्रे स ९० । बं २९ । म । उ २९ । भा । असंयते स ९० । बं २९ । म । उ २९ भा । माघव्यां मिथ्यादृष्टौ स ९० । बं २९ ति । ३० ति उ । उ २१ । २५ । २७ । २८ । २९ । सासादने स ९० । बं २९ ति । ३० ति उ । उ २९ भा । मिश्रे स ९० । बं २९ । म । उ २९ भा । असंयते । स ९० । बं २९ । म । उ २९ । भा । तिर्यग्मिथ्यादृष्टौ स ९० । बं २३ । २५ । २६ । २८ । २९ । ३० । उ २१ । २४ । २५ । २६ । २७ । २८ । २९ । ३० । ३१ । सासादने स ९० । बं २८ । दे २९ ति म । ३० ति उ । उ २१ । २४ । २६ । ३० । ३१ । मिश्रे स ९० । बं २८ दे । उ ३० । ३१ । असंयते । स ९० । बं २८ दे । उ २१ । २६ । २८ । २९ । ३० । ३१ । देशसंयते स ९० । बं २८ । दे । उ ३० । ३१ । मनुष्यमिथ्यादृष्टौ स ९० । बं २३ । २५ । २६ । २८ । २९ । ३० । उ २१ । २६ । २८ । २९ । ३० । सासादने स ९० । बं २८ दे । २९ ति । म । ३० ति । उ । उ २१ । २६ । ३० । मिश्रे स ९० । बं २८ । दे । उ ३० । असंयते स ९० । बं २८ । दे । उ २१ । २६ । २८ । २९ । ३० । देशसंयते स ९० । बं २८ । दे । उ ३० । प्रमत्ते स ९० । बं २८ । दे । उ ३० । अप्रमत्ते स ९० । बं २८ । दे । उ ३० । अपूर्वकरणे स ९० । बं २८ दे १ । उ ३० । अनिवृत्तिकरणे स ९० । बं १ । उ ३० । सूक्ष्मसांपराये स ९० । बं १ । उ ३० । उपशांतकषाये स ९० । बं० । उ ३० । भवनत्रयमिथ्यादृष्टौ स ९० बं २५ । २६ । २९ । ३० । उ २१ । २५ । २७ । २८ । २९ । सासादने स ९० । बं० २९ ति म । ३० ति उ । उ २१ । २५ । २९ । मिश्रे स ९० । बं २९ म । उ २९ भा । असंयते स ९० । बं २९ । म । उ २९ । भा । सौधर्मद्वये मिथ्यादृष्टौ स ९० । बं २५ । २६ । २९ । ३० । उ २१ । २५ । २७ । २८ । २९ । सासादने स ९० । बं २९ ति म । ३० ति । उ । उ २१ । २५ । २९ भा । मिश्रे स ९० । बं २९ । म । उ २९ । भा । असंयते स ९० । बं २९ । म । उ २१ । २५ । २७ । २८ । २९ । उपरि दशकल्पमिथ्यादृष्टौ । स ९० । बं २९ ति म । ३० ति उ । उ २१ । २५ । २७ । २८ । २९ । सासादने स ९० । बं २९ । ति म । ३० ति । उ । उ २१ । २५ । २९ भा । मिश्रे स ९० । बं २९ । म । उ २९ भा । असंयते स ९० । बं २९ । म । उ २१ । २५ । २७ । २८ । २९ । उपरि ग्रैवेयकांतमिथ्यादृष्टौ स ९० । बं २९ ।

म । उ २१ । २५ । २७ । २८ । २९ । सासादने स ९० । बं २९ म । उ २१ । २५ । २९ भा । मिश्रे स ९० । बं २९ म । उ २९ भा । असंयते स ९० । बं २९ म । उ २१ । २५ । २७ । २८ । २९ । अनुदिशानुत्तरासंयते स ९० । बं २९ । म । उ २१ । २५ । २७ । २८ । २९ ।

अष्टाशीतिकमुद्वेल्लितदेवद्विकैकविकलेंद्रियाणां स्वस्थानोत्पन्नस्थानयोः । तत्र तिर्यग्मिथ्यादृष्टौ स ८८ । बं २३ । २५ । २६ । २८ । २९ । ३० । उ २१ । २४ । २५ । २६ । २७ । २८ । २९ । ३० । ३१ । न सासादनादौ । मनुष्यमिथ्यादृष्टौ स ८८ । बं २३ । २५ । २६ । २८ । २९ । ३० । उ २१ । २६ । २८ । २९ । ३० । न सासादनादौ । इदमष्टाशीतिकं सत्त्वं तु पंचेंद्रियतिर्यग्मनुष्यौ मिथ्यादृष्टी शरीरपर्याप्तावष्टाविंशतिकं नरकगतियुतं तिर्यग्मनुष्यगतियुतं वा बध्नतस्तदा वा विकलेंद्रियो नारकचतुष्कमुद्वेल्य पंचेंद्रियतिर्यग्मनुष्येषूत्पन्नः शरीरपर्याप्तौ सुरचतुष्कं बध्नाति तदा च संभवति ।

चतुरशीतिकमुद्वेल्लितनारकचतुष्कस्य स्वस्थानोत्पन्नस्थानयोः । तत्र तिर्यग्मिथ्यादृष्टौ स ८४ । बं २३ । २५ । २६ । २९ । ३० । उ २१ । न सासादनादौ । मनुष्यमिथ्यादृष्टौ स ८४ । बं २३ । २५ । २६ । २९ । ३० । उ २१ । २६ । २८ । २९ । ३० । न सासादनादौ । इदं सत्त्वं शरीरपर्याप्त्यादौ तिर्यग्मनुष्यगतिबंधे स्यान्न पंचेंद्रियतिर्यग्मनुष्ययोर्देवनारकगतिबंधे ।

द्व्यशीतिकमुद्वेल्लितमनुष्यद्विकतेजोवाय्वोः स्वस्थानोत्पन्नस्थानयोर्मिथ्यादृष्टौ स ८२ । बं २३ । २५ । २६ । २९ । ३० । उ २१ । २४ । २५ । २६ । अत्र तेजोवाय्वोरातपोद्योतानुदयाच्छरीरपर्याप्तौ उच्छ्वासपर्याप्तौ च पंचविंशतिकमेव । षड्विंशतिके न द्व्यशीतिकं । मनुष्यद्विकबंधे तदन्यतिर्यक्षु ।

अशीतिकं क्षपकस्नातकयोरेव । तत्रानिवृत्तिकरणे स ८० । बं १ । उ ३० । सूक्ष्मसांपराये स ८० । बं १ । उ ३० । क्षीणकषाये स ८० । बं० । उ ३० । सयोगे स्वस्थाने स ८० । बं० । उ ३० । समुद्घाते स ८० । बं० । उ २१ । २७ । २९ । ३० । ३१ । अयोगे । स ८० । बं० । उ ९ । अतीर्थेऽनिवृत्तिकरणे स ७९ । बं १ । उ ३० । सूक्ष्मसांपराये स ७९ । बं १ । उ ३० । क्षीणकषाये स ७९ बं० । उ ३० । सयोगे स्वस्थाने स ७९ । बं० । उ ३० । समुद्घाते स ७९ । बं० । उ २० । २६ । २८ । २९ । ३० । अयोगे स ७९ । बं० । उ ८ । आहारसत्त्वरहितेऽनिवृत्तिकरणे स ७८ । बं १ । उ ३० । सूक्ष्मसांपराये स ७८ । बं १ । उ ३० । क्षीणकषाये स ७८ । बं० । उ ३० । सयोगे स्वस्थाने स ७८ । बं० । उ ३१ । समुद्घाते स ७८ । बं० । उ २१ । २७ । २९ । ३० । ३१ । अयोगे स ७८ । बं० । उ ९ । तीर्थाहारासत्त्वेऽनिवृत्तिकरणे स ७७ । बं १ । उ ३० । सूक्ष्मसांपराये स ७७ । बं १ । उ ३० । क्षीणकषाये स ७७ । बं० । उ ३० । सयोगे स्वस्थाने स ७७ । बं० । उ ३० । समुद्घाते स ७७ । बं० । उ २० । २६ । २८ । २९ । ३० । अयोगे स ७७ । बं० । उ ८ । चरमसमये सतीर्थे स १० । बं० । उ ९ । वितीर्थे स ९ । बं० । उ ८ ॥ ७५९ ॥ ते सत्त्वस्थानाधारे बंधोदयसत्त्वस्थानान्याधेयत्वेन संयोज्य बंधोदयद्वयाधारे सत्त्वस्थानान्याधेयतया गाथानवकेनाह—

स० चं०—गुण्यासी सतहत्तरिका विषम गणनारूप सत्वस्थाननिविषैं वीस छवीस अठाईस गुणतीस तीस आठके उदयस्थान हैं। दशका नवका सत्वस्थाननिविषैं बंध का अभाव है। उदय क्रमतैं नवका अर आठका है। ऐसैं कह्या आधार आधेय ताकौं च्यार्‍यो गतिका गुणस्थाननिविषैं लगाइए है—

तहां तरेणवैका सत्व कर्मभूमिया पर्याप्त निर्वृत्ति अपर्याप्त मनुष्य अर वैमानिक देवनिकैं ही पाइए। तहां भी तित्थाहार इत्यादिक सूत्रकरि मिथ्यादृष्टि आदि तीन गुणस्थाननिविषैं तरेणवैका सत्व न पाइए है। तहां मनुष्यकैं जहां तरेणवैका सत्व पाइए तहां असंयतविषैं बंध देव तीर्थ सहित गुणतीसका उदय इकईस छवीस अठाईस गुणतीस तीसका है। देश संयतविषैं बंध देव तीर्थयुत गुणतीसका उदय तीसका है। प्रमत्तविषै बंध देव तीर्थयुत गुणतीसका उदय पचीस सताईस अठाईस गुणतीस तीसका है। अप्रमत्तविषैं बंध देव तीर्थयुत गुणतीस वा आहारक तीर्थयुत इकतीसका उदय तीसका है। उपशमक अपूर्वकरणविषैं अप्रमत्तवत् बंध सत्व हैं। अर अनिवृत्तिकरण सूक्ष्म सांपरायविषैं बंध एकका उदय तीसका है। उपशांत कषायविषैं बंधका अभाव उदय तीसका है। क्षीणकषायादिकविषैं तरेणवैका सत्व नाहीं। बहुरि वैमानिक देवनिकै असंयतविषैं तरेणवैका सत्व होइ तहां बंध मनुष्य तीर्थ सहित तीसका उदय इकईस पचीस सताईस अठाईस गुणतीसका है। इहां असंयतादिकविषैं अठाईसकौं न बांधै जातैं नरक जानेकौं सन्मुख जीव विना अन्य जीव तीर्थंकर सत्ववाला ताकैं तीर्थंकर बंधका सर्वदा सद्भाव है। बहुरि बाणवैका सत्व च्यार्‍यो गतिविषैं पाइए तहां नारकीनिकैं जहां बाणवैका सत्व पाइए तहां घर्माविषैं मिथ्यादृष्टिविषैं बंध तिर्यंच वा मनुष्ययुत गुणतीसका वा तिर्यंच उद्योतयुत तीसका है। उदय इकईस पचीस सताईस अठाईस गुणतीसका है। सासादनविषैं बाणवेका सत्व ही नाहीं। मिश्रविषैं बंध मनुष्ययुत गुणतीसका उदय गुणतीसका है। अर असंयतविषैं बंध मनुष्ययुत गुणतीसका उदय इकईस पचीस सताईस अठाईस गुणतीसका है। वंशातैं मघवीपर्यंत मिथ्यादृष्टिविषैं धर्मावत् सासादनविषैं ऐसा सत्व नाहीं। मिश्रविषैं बंध गुणतीसका उदय गुणतीसका है। असंयतविषैं बंध मनुष्ययुत गुणतीसका उदय गुणतीसका है। माघवीविषैं मिथ्यादृष्टिविषैं बंध

तिर्यंचयुत गुणतीस वा तिर्यंच उद्योतयुत तीस का, उदय घर्मावत् है सासादनविषें नाहीं। मिश्र वा असंयतविषें बंध मनुष्ययुत गुणतीसका उदय गुणतीसका है।

बहुरि तिर्यंचनिकैं जहां बाणवेका सत्व पाइए तहां मिथ्यादृष्टिविषैं बंध तेवीस पचीस छवीस अठाईस गुणतीस तीसका है। उदय इकईस चौवीस पचीस छवीस सत्ताईस अठाईस गुणतीस तीस इकतीसका है। सासादनविषैं नाहीं। मिश्रविषैं बंध देवयुत अठाईसका उदय तीस इकतीसका है। असंयतविषैं बंध देवयुत अठाईसका उदय इकईस छवीस अठाईस गुणतीस तीस इकतीसका है। देश संयतविषैं बंध देवयुत अठाईसका उदय तीस इकतीसका है।

बहुरि मनुष्यनिकैं जहां बाणवेका सत्व पाइए तहां मिथ्यादृष्टिविषैं बंध तेईस पचीस छवीस अठाईस गुणतीस तीसका उदय इकईस छवीस अठाईस गुणतीस तीसका है। सासादनविषैं बाणवेका सत्व ही नाहीं। मिश्रविषैं बंध देवयुत अठाईसका उदय तीसका है। असंयतविषैं बंध देवयुत अठाईसका उदय इकईस छवीस अठाईस गुणतीस तीसका है। देशसंयतविषैं बंध देवयुत अठाईसका उदय तीसका है। प्रमत्तविषैं बंध देवयुत अठाईसका उदय पचीस सत्ताईस अठाईस गुणतीस तीसका है। अप्रमत्त अपूर्व करणविषैं बंध देवयुत अठाईसका वा देव आहारक युत तीसका उदय तीसका है। अनिवृत्तिकरण सूक्ष्म सांपरायविषैं बंध एक का उदय तीसका है। उपशांतकषायविषैं बंधका अभाव उदय तीसका है। क्षीणकषायादिविषैं बाणवेका सत्व ही नाहीं।

बहुरि देवनिकैं जहां बाणवेका सत्व पाइए तहां भवनत्रिक सौधर्मद्विक मिथ्यादृष्टिविषैं बंध पचीस छवीस गुणतीस तीसका उदय इकईस पचीस सताईस अठाईस गुणतीस (तीस)का है। सासादनविषैं नाहीं। मिश्रविषैं बंध मनुष्ययुत गुणतीसका उदय गुणतीसका है। असंयतविषैं बंध मनुष्ययुत गुणतीसका उदय भवनत्रिककैं तौ गुणतीसहीका सौधर्मद्विककैं इकईस पचीस सताईस अठाईस गुणतीसका है। बहुरि ऊपरि मिथ्यादृष्टिविषैं बंध सहस्रार पर्यंत तिर्यंच वा मनुष्ययुत गुणतीसका वा तिर्यंच उद्योतयुत तीसका उपरि ग्रैवेयक पर्यंत मनुष्ययुत गुणती-

सहीका है उदय ग्रैवेयक पर्यंत इकईस पचीस सताईस अठाईस गुणतीसका है। सासादनविषैं नाहीं । मिश्रविषैं उपरि ग्रैवेयक पर्यंत बंध मनुष्ययुत गुणतीसका उदय गुणतीसका है। असंयतविषैं अनुत्तर विमान पर्यंत बंध मनुष्ययुत गुणतीसका उदय इकईस पचीस सताईस अठाईस गुणतीसका है। बहुरि इक्याणवैका सत्व 'तिरियेण तित्थसत्तं' इस वचनतैं तिर्यंच विना देव नारकी मनुष्यविषैं ही है सो जहां इक्याणवैका सत्व होइ तहां नारकीनिकैं धर्माविषैं मिथ्यादृष्टिविषैं तो बंध मनुष्ययुत गुणतीसका उदय इकईस पचीसका है। सताईस आदिकका इहां उदय नाहीं जातैं शरीरपर्याप्तिके ऊपरि तीर्थसत्ववाला मनुष्य सम्यग्दृष्टी ही हो है। सासादन मिश्रविषैं इक्याणवैका सत्व ही नाहीं। असंयतविषैं बंध तीर्थ मनुष्ययुत तीसका उदय इकईस पचीस सताईस अठाईस गुणतीसका है। वंशा मेघाविषैं भी धर्मावत् है। विशेष इतना—असंयतविषैं उदय सताईस अठाईस गुणतीस हीका है। अंजनादिकविषैं इक्याणवैका सत्त्व ही नाहीं। मनुष्यनिकैं इक्याणवैका सत्व होइ तहां मिथ्यादृष्टिविषैं बंध नरकयुत अठाईसका वा मनुष्ययुत गुणतीसका उदय तीसका है। सासादनमिश्रविषैं नाहीं। असंयतविषैं बंध देव तीर्थसहित गुणतीसका उदय इकईस छबीस अठाईस गुणतीस तीसका है। देशसंयत प्रमत्त अप्रमत्त अपूर्वकरणका छठा भाग पर्यंत बंध देव तीर्थ सहित गुणतीसका अपूर्वकरणका सातवां भाग अनिवृत्तिकरण सूक्ष्म सांपरायविषैं बंध एकका उपशांत कषायविषैं बंध नाहीं उदय देशसंयतादि उपशांत कषायपर्यंत तीसहीका है। बहुरि देवनिकैं इक्याणवैका सत्व भवनत्रिक कल्पवासिनी विना वैमानिक देवनिकै असंयतविषैं ही होइ तहां बंध मनुष्य तीर्थयुत तीसका उदय इकईस पचीस सताईस अठाईस गुणतीसका है। बहुरि निवैका सत्व नारकीनिकैं होइ तहां सर्व नारकीनिकैं मिथ्यादृष्टिविषैं बंध तिर्यंच वा मनुष्य सहित गुणतीस वा तिर्यंच उद्योत सहित तीसका है तहां माघवीविषैं मनुष्ययुतका बंध नाहीं है। उदय इकईस पचीस सताईस अठाईस गुणतीसका है। सासादनविषैं बंध मिथ्यादृष्टिवत् उदय गुणतीसका है। मिश्रविषैं बंध मनुष्ययुत गुणतीसका उदय गुणतीसका है। असंयतविषैं बंध मनुष्ययुत गुणतीसका है उदय धर्माविषैं इकईस पचीस सताईस अठाईस गुणतीसका वंशादिकविषैं गुणतीसहीका है।

बहुरि तिर्यंचनिकैं निवैका सत्व होइ तहां मिथ्यादृष्टिविषैं बंध तेईस पचीस छबीस अठाईस गुणतीस तीसका है। उदय इकईस चौईस पचीस छबीस सताईस अठाईस गुणतीस तीस इकतीसका है। सासादनविषैं बंध देवयुत अठाईस वा तिर्यंच वा मनुष्ययुत गुणतीस वा तिर्यंच उद्योत युत तीसका है। उदय इकईस चौवीस छबीस तीस इकतीसका है। मिश्रविषैं बंध देवयुत अठाईसका उदय तीस इकतीसका है। असंयतविषैं बंध देवयुत अठाईसका उदय इकईस छबीस अठाईस गुणतीस तीस इकतीसका है। देशसंयतविषैं बंध देवयुत अठाईसका उदय तीस इकतीसका है।

बहुरि मनुष्यनिकैं निवैका सत्व होइ तहां मिथ्यादृष्टिविषैं बंध तेईस पचीस छबीस अठाईस गुणतीस तीसका उदय इकईस छबीस अठाईस गुणतीस तीसका है। सासादनविषैं बंध देवयुत अठाईसका वा तिर्यंच वा मनुष्ययुत गुणतीसका वा तिर्यंच उद्योतयुत तीसका, उदय इकईस छबीस तीसका है। मिश्रविषैं बंध देवयुत अठाईसका उदय तीसका है। असंयतविषैं बंध देवयुत अठाईसका उदय इकईस छबीस अठाईस गुणतीस तीसका है। देशसंयत प्रमत्त अप्रमत्तविषैं बंध देवयुत अठाईसका अपूर्वकरणविषैं बंध देवयुत अठाईसका वा एकका अनिवृत्तिकरण सूक्ष्मसांपरायविषैं बंध एकका उपशांत कषायविषैं बंधका अभाव है। उदय देशसंयतादि उपशांतकषाय पर्यंत तीसहीका है।

बहुरि देवनिकैं निवैका सत्व होइ। तहां मिथ्यादृष्टिविषैं भवनत्रिक सौधर्मद्विककैं तौ बंध पचीस छबीस गुणतीस तीसका है। सहस्रार पर्यंत तिर्यंच वा मनुष्ययुत गुणतीस वा तिर्यंच उद्योतयुत तीसका है। उपरि ग्रैवेयक पर्यंत मनुष्ययुत गुणतीसहीका है। उदय उपरि ग्रैवेयक पर्यंत इकईस पचीस सताईस अठाईस गुणतीसका है। सासादनविषैं बंध सहस्रारपर्यंत तिर्यंच वा मनुष्ययुत गुणतीस वा तिर्यंच उद्योतयुत तीसका है। उपरि ग्रैवेयक पर्यंत मनुष्ययुत गुणतीसहीका है। उदय उपरि ग्रैवेयक पर्यंत इकईस पचीस गुणतीसका है। मिश्रविषैं उपरि ग्रैवेयक पर्यंत बंध मनुष्ययुत गुणतीसका उदय गुणतीसहीका है। असंयतविषैं भवनत्रिककैं उदय गुणतीसहीका सौधर्मादिक अनुत्तर विमान पर्यंत इकईस पचीस सताईस अठाईस गुणतीसका है। बहुरि अठ्यासीका सत्व देव द्विककी उद्वेलना भएं एकेंद्री विकलत्रयकैं होइ वा ते मरि जहां उपजैं तहां भी होय सो तिर्यंच मनुष्य मिथ्यादृष्टीहीकैं होइ तहां बंध ते-

ईस पचीस छवीस अठाईस गुणतीस तीसका है। उदय तिर्यंचनिकैं इकईस चौवीस पचीस छवीस सताईस अठाईस गुणतीस तीस इकतीसका है। मनुष्यनिकैं इकईस छवीस अठाईस गुणतीस तीसका है। यहु अठ्यासीका सत्व पंचेंद्री तिर्यंच मनुष्य मिथ्यादृष्टी शरीर पर्याप्तिकालविषैं नरकगतियुत अठाईसका बंध करै वा तिर्यंच मनुष्य गति सहित गुणतीस वा तिर्यंच उद्योत सहित तीसका बंध करै तब पाइए। अथवा एकेंद्री विकलत्रय नारक चतुष्ककी उद्वेलनाकरि मरि पंचेंद्री तिर्यंच वा मनुष्य होइ शरीरपर्याप्ति कालविषैं देव चतुष्ककौं बांधै तब पाइए है। बहुरि चौरासी का सत्व नारक चतुष्ककी उद्वेलना भएं एकेंद्री विकलेंद्रीकैं पाइए वा ते मरि मनुष्य तिर्यंचविषैं जहां उपजैं तहां मिथ्यादृष्टिविषैं ही पाइए सो तहां बंध वा उदय अठ्यासीका सत्वविषैं कह्या तैसैं ही जानना। विशेष इतना—इहां अठाईसका बंध नाहीं है। यहु चौरासीका सत्व शरीरपर्याप्ति कालादिकविषैं तिर्यंच मनुष्यगतिका बंध भए हो है। पंचेंद्री तिर्यंच वा मनुष्यकैं देवनरकका बंध भए ऐसा सत्व न हो है। बहुरि बियासीका सत्व मनुष्य द्विककी उद्वेलना भएं तेज वात कायिककैं होइ वा ते मरि तिर्यंचविषैं जहां उपजैं तहां होइ तहां बंध तेईस पचीस छवीस गुणतीस तीसका उदय इकईस चौवीस पचीस छवीसका। इहां तेज वातकायिकविषैं आतप वा उद्योतका उदय नाहीं तातैं पचीसहीका उदय है। छवीसका नाहीं। बहुरि असीका सत्व क्षपकश्रेणीवाला अनिवृत्ति करणादिककैं वा तीर्थंकर केवलीकैं हो है। तहां अनिवृत्ति करण सूक्ष्मसांपरायविषैं बंध एकका ऊपरि बंधका अभाव उदय क्षीणकषाय पर्यंत तीसका सयोगीविषैं स्वस्थान केवलीकैं तीसहीका समुद्घात केवली इकईस सत्ताईस गुणतीस तीस इकतीसका अयोगीविषैं नवका है। बहुरि गुण्यासीका सत्व तीर्थंकर रहित है। अठहत्तरिका तीर्थंकर सहित आहारक रहित है। सतहत्तरिका तीर्थंकर आहारकद्विक रहित है। सो इन तीनूंविषैं बंध उदय सत्व क्षपक अनिवृत्तिकरणतैं क्षीणकषाय पर्यंत तौ असीकाविषैं कह्या तैसैं ही जानना। सयोगविषैं गुण्यासी वा सतहत्तरिका सत्वविषैं तौ स्वस्थान केवलीकै तीसका समुद्घातकेवलीकै वीस छवीस अठाईस गुणतीसका उदय है। अठहत्तरिका सत्वविषैं असीका सत्वविषैं कह्या तैसैं जानना। अयोगीविषैं गुण्यासी सतहत्तरिका सत्वविषैं आठका उदय

अठहत्तरिका सत्वविषै नवका उदय जानना । बहुरि दशका नवका सत्व अयोगीकैं चरम समय तीर्थसहित वा रहित है। तहां बंधका अभाव है। उदय क्रमतैं नवका आठका जानना ॥ ७५९ ॥ ऐसैं सत्वस्थान आधारविषैं बंध उदय आधेयकरि व्याख्यान कीया आगैं बंध उदय दोय तौ आधार अर सत्वस्थान एक आधेय ताकौं नव गाथानिकरि कहै हैं। इहां इतनेका बंध इतनेका उदय होतैं सत्व कितने कितनेका पाइए ऐसा कथन कहिए है—

**तेवीसबंधगे इगिवीसणवुदयेसु आदिमचउक्के ।**

**बाणउदिणउदिअडचउबासीदी सत्तठाणाणि ॥ ७६० ॥**

त्रयोविंशबंधके एकविंशनवोदयेषु आदिमचतुष्के ।

द्वानवतिनवत्यष्टचतुद्र्यशीतिः सत्त्वस्थानानि ॥ ७६० ॥

जी० प्र—त्रयोविंशतिकबंधे एकविंशतिकादिनवोदयेष्वादिमचतुष्के सत्त्वस्थानानि द्वानवतिकनवतिकाष्टचतुर्द्व्यग्राशीतिकानि ॥ ७६० ॥

स० चं०—तेवीसका बंधविषैं इकवीसका आदि नव उदयस्थान हैं तिनविषै आदिके च्यारि उदयस्थाननिविषैं तौ बाणवै निवै अठ्यासी चौरासी बियासीके पंच सत्वस्थान हैं ॥ ७६० ॥

**तेणुवरिमपंचुदये ते चेवंसा विवज्ज बासीदिं ।**

**एवं पणछव्वीसे अडवीसे एक्कवीसुदये ॥ ७६१ ॥**

तेनोपरिमपंचोदये ते चैवांशा विवर्ज्य द्व्यशीतिं ।

एवं पंचषड्विंशे अष्टविंशेन एकविंशोदये ॥ ७६१ ॥

जी० प्र०—तेन त्रयोविंशतिकबंधेन सहोपरितनसप्तविंशतिकादिपंचोदयेषु सत्त्वस्थानानि तान्येव पंच द्व्यशीतिकोनानि । पंचषडग्रविंशतिकबंधयोरुदयसत्त्वानि त्रयोविंशतिकबंधोक्तप्रकारेण ज्ञातव्यानि ॥ ७६१ ॥ अष्टाविंशतिकबंधैकविंशतिकोदये तु—

स० चं०—तीहिं तेवीसका बंध सहित ऊपरिके सताईसकानैं आदि दैकरि पंच उदय स्थाननिविषैं तिन पंच-निमैंस्यों वियासीका विना च्यारि ही सत्वस्थान हैं। बहुरि पचीसका वा छवीसका बंध सहित उदयस्थान तेवी-सका सहितवत् हैं। तिनविषैं सत्व भी तेवीसका सहितविषैं जैसैं कह्या तैसैंही है ॥ ७६१ ॥ बहुरि अठाईसका बंध सहित इकवीसका उदयविषैं कहै हैं—

**बाणउदिणउदिसत्तं एवं पणुवीसयादिपंचुदये।**
**पणसगवीसे णउदी विगुव्वणे अत्थि णाहारे ॥ ७६२ ॥**

द्वानवतिनवतिसत्त्वमेवं पंचाविंशतिकादिपंचकोदये।
पंचसप्तविंशे नवतिर्विगूर्वणेऽस्ति नाहारे ॥ ७६२ ॥

जीं० प्र०—द्वानवतिकनवतिकसत्त्वं स्यात्। एवं पंचविंशतिकादिपंचोदयेष्वपि। किंतु पंचसप्ताग्रविंशतिकयोर्नवतिकसत्त्वं सविक्रियर्द्धिषु ना-हारकर्द्धिषु ॥ ७६२ ॥

स० चं०—बाणवै निवैका सत्व है ऐसैं ही अठाईसका बंध सहित पचीसका आदि पांच उदयविषैं सत्व है। इतना विशेष—जो पचीस सताईसका उदयविषैं जो निवैका सत्व है सो वैक्रियिक अपेक्षा है आहारक अपेक्षा नाहीं है ॥ ७६२ ॥

**तेण णभिगितीसुदये बाणउदिचउक्कमेक्कतीसुदये।**
**णवरि ण इगिणउदिपदं णववीसिगिवीसबंधुदये ॥ ७६३ ॥**

तेन नभ एकत्रिंशोदये द्वानवतिचतुष्कमेकत्रिंशोदये।
नवरि न एकनवतिपदं नवविंशैकविंशबंधोदययोः ॥ ७६३ ॥

जीं० प्र०—तेनाष्टाविंशतिकबंधनयुतशून्यैकाधिकत्रिंशत्कोदये सत्त्वं द्वानवतिकचतुष्कं किंत्वेकत्रिंशत्कोदये नैकनवतिकं ॥ ७६३ ॥ नवत्रिंशति-कबंधैकविंशतिकोदये—

विशेष इतना—इहां बियासीका सत्व नाहीं है। बहुरि इकतीसका बंध सहित तीसका उदय होतैं सत्व तरेणवैका एक ही है ॥ ७६७ ॥

**इगिबंधट्ठाणेण दु तीसट्ठाणोदये णिरुंधम्मि ।**

**पढमचऊसीदिचऊ सत्तट्ठाणाणि णामस्स ॥ ६८ ॥**

एकबंधस्थानेन तु त्रिंशस्थानोदये निरोधे ।

प्रथमचतुष्काशीतिचतुष्कं सत्त्वस्थानानि नाम्नः ॥ ७६८ ॥

जी० प्र०—एकबंधेनावस्थिते तु त्रिंशत्कोदये नाम्नः सत्त्वं प्रथमचतुष्कमशीतिकादिचतुष्कं च ॥ ७६८ ॥ अथ बंधसत्त्वस्थानाधारे उदयस्थानान्याधेयत्वेन गाथाषट्केनाह—

स० चं०—एकका बंध सहित तीसहीका उदय है तहां सत्व पहिलैं तरेणवै आदि च्यारिका वा असी आदि च्यारिका सत्वस्थान नामकर्मके हैं ॥ ७६८ ॥ आगैं बंध सत्व आधारविषैं उदयस्थानकौं आधेयकरि छह गाथानिविषैं कहैं है तहां इतनेका बंध इतनेका सत्व होतैं उदय इतने इतनेका होइ असा कथन कहिए है—

**तेवीसबंधठाणे दुखणउदडचदुरसीदिसत्तपदे ।**

**इगिवीसादिणउदओ बासीदे एक्कवीसचऊ ॥ ६९ ॥**

त्रयोविंशबंधस्थाने द्विखनवत्यष्टचतुरशीतिसत्त्वपदे ।

एकविंशादिनवोदयो द्व्यशीतौ एकविंशचतुष्कं ॥ ७६९ ॥

जी० प्र०—त्रयोविंशतिकबंधस्थाने द्विखाधिकनवतिकाष्टचतुरधिकाशीतिकसत्त्वे उदयस्थानान्येकविंशतिकादीनि नव। तद्बंधद्व्यशीतिसत्त्वे एकविंशतिकादीनि चत्वारि ॥ ७६९ ॥

स० चं०—तेवीसका बंधस्थान सहित बाणवै निवै अठ्यासी चौरासीका सत्व होतैं इकईसका आदि नव उदय स्थान हैं। तेवीसका बंध सहित वियासीका सत्वविषैं इसईसका आदि च्यारि उदयस्थान है ॥ ७६९ ॥

**एवं पणछव्वीसे अडवीसे बंधगे दुणउदंसे ।**
**इगिवीसादिणवुदया चउवीसट्ठाणपरिहीणा ॥ ७० ॥**

एवं पंचषड्विंशे अष्टविंशे बंधके तु द्वानवत्यंशे ।
एकविंशादिनवोदयाश्चतुर्विंशस्थानपरिहीनाः ॥ ७७० ॥

जी० प्र०—पंचषडग्रविंशतिकबंधयोरपि सत्त्वोदयस्थानान्येवं त्रयोविंशतिकवद्भवंति । अष्टविंशतिकबंधे द्विनवतिकसत्त्वे एकविंशतिकादीनि नव चतुर्विंशतिकोनानि ॥ ७७० ॥

स० चं०—पचीस छबीसका बंध सहित भी सत्वस्थान तेवीसका सहितवत् है । तहां उदयस्थान भी तेवीसका सहितविषैं जैसैं कहे तैसैं ही हैं । बहुरि अठाईसका बंधसहित बाणवैका सत्व होतैं इकईसकानैं आदि नव, चौवीसका विना उदय स्थान हैं ॥ ७७० ॥

**इगिणउदीए तीसं उदओ णउदीए तिरियसण्णिं वा ।**
**अडसीदीए तीसदु णववीसे बंधगे तिणउदीए ॥ ७१ ॥**

एकनवत्यां त्रिंश उदयो नवत्यां तिर्यक्संज्ञी वा ।
अष्टाशीतौ त्रिंशद्द्विकं नवविंशे बंधके त्रिनवत्यां ॥ ७७१ ॥

जी० प्र०—तद्बंधैकनवतिकसत्त्वे उदयस्त्रिंशत्कं । तद्बंधनवतिकसत्त्वे तिर्यक्संज्ञ्युक्तैकपञ्चषड्नवदशैकादशाधिकविंशतिकानि । तद्बंधाष्टाशीतिकसत्त्वे त्रिंशत्कैकत्रिंशत्के द्वे ॥ ७७१ ॥ नवविंशतिकबंधे त्रिनवतिकसत्त्वे आह—

स० चं०—अठाईसका बंध सहित इक्याणवैका सत्व होतैं उदय तीसका है। अठाईसका बंध सहित निवैका

एकविंशस्थानोदये त्र्येकनवत्यां नवविंशद्विकबंधः ।
तेन द्विखनवतिसत्त्वे आदिमषट्कं भवेद् बंधः ॥ ७७५ ॥

जी० प्र०—एकविंशतिकोदये त्र्येकाधिकनवतिकसत्त्वयोर्बंधस्थानानि नवविंशतिकत्रिंशत्के द्वे पुनस्तदुदयेन द्विनवतिकनवतिकसत्त्वयोराद्यान्येव षट् ॥ ७७५ ॥

स० चं०—इकईसका उदय सहित तरेणवै इक्याणवैका सत्वविषैं गुणतीस तीसके दोय बंधस्थान हैं। बहुरि इकईसका उदय बाणवै निवैका सत्व होतैं आदिके छह बंधस्थान हैं ॥ ७७५ ॥

**एवमडसीदितिदए ण हि अडवीसं पुणोवि चउवीसे ।**
**दुखणउदडसीदितिए सत्ते पुव्वं व बंधपदं ॥ ७६ ॥**

एवमष्टाशीतित्रितये न ह्यष्टविंशं पुनरपि चतुर्विंशे ।
द्विखनवत्यष्टाशीतित्रये सत्त्वे पूर्वं व बंधपदं ॥ ७७६ ॥

जी० प्र०—पुनः तदुदयाष्टाशीतिकादित्रयसत्त्वे बंधस्थानानि तान्येव षट् न ह्यष्टाविंशतिकं । चतुर्विंशतिकोदये द्वानवतिकनवतिकाष्टाशीतिकादित्रयसत्त्वे पूर्वोक्तान्येव पंच ॥ ७७६ ॥

स० चं०—बहुरि इकईसका उदय सहित अठ्यासी आदि तीनका सत्व होतैं बंधस्थान आदिके छह तिनविषैं अठाईसका बिना पांच है। बहुरि चौवीसका उदय सहित बाणवै निवैका अठ्यासी आदि तीनका सत्व होतैं तेई पांच बंधस्थान हैं ॥ ७७६ ॥

**पणवीसे तिगिणउदे एगुणतीसं दुगं दुणउदीए ।**
**अदिमछक्कं बंधो णउदिचउक्केवि अडवीसं ॥ ७७ ॥**

पंचविंशे त्र्येकनवतौ एकोनत्रिंशद्द्विकं द्विनवत्यां।
आदिमषट्कं नवतिचतुष्केऽपि नाष्टाविंशं ॥ ७७७ ॥

जी० प्र०—पंचविंशतिकोदये त्र्येकाधिकनवतिकसत्त्वे बंधस्थानान्येकान्नत्रिंशत्कत्रिंशत्के द्वे। पुनः तदुदये द्विनवतिकसत्त्वे आदिमषट्कं। पुनस्तदुदयनवतिकादिचतुःसत्त्वेष्वपि तदेवादिमषट्कमष्टाविंशतिकोनं ॥ ७७७ ॥

स० चं०—पचीसका उदय सहित तरेणवै इक्याणवैका सत्वविषैं गुणतीस तीसके दोय बंधस्थान हैं। बहुरि पचीसका उदय बाणवैका सत्वविषै आदिके छह बंध स्थान हैं बहुरि पचीस का उदय निवै आदि च्यारिका सत्व होतैं आदिके छहविषै अठाईसका बिना पंच बंधस्थान हैं ॥ ७७७ ॥

**छव्वीसे तिगिणउदे उणतीसं बंध दुगखणउदीए।**
**आदिमछक्कं एवं अडसीदितिए ण अडवीसं ॥ ७८ ॥**

षड्विंशे त्र्येकनवतौ एकोनत्रिंशं बंधो द्विकखनवत्यां।
आदिमषट्कमेवमष्टाशीतित्रये नाष्टाविंशं ॥ ७७८ ॥

जी० प्र०—षड्विंशतिकोदये त्र्येकाधिकनवतिकसत्त्वयोर्बंधस्थानानि नवविंशतिक। पुनस्तदुदये द्विनवतिकनवतिकसत्त्वे आद्यानि षट्। पुनस्तदुदयेऽष्टाशीत्यादित्रयसत्त्वे तान्येव षट् नाष्टाविंशतिकं ॥ ७७८ ॥

स० चं०—बहुरि छवीसका उदय सहित तरेणवै इक्याणवैका सत्व होतैं गुणतीसहीका बंधस्थान है। बहुरि छवीसका उदय बाणवै निवैका सत्व होतैं आदिके छह बंधस्थान हैं बहुरि छवीसका उदय अठ्यासी आदि तीनका सत्व होतैं आदिके छह विषैं अठाईसका विना पंच बधस्थान हैं ॥ ७७८ ॥

**सगवीसे तिगिणउदे णववीसदुबंधयं दुणउदीए।**
**आदिमछण्णउदितिए एयं अडवीसयं णत्थि ॥ ७९ ॥**

सप्तविंशे त्र्येकनवतौ नवविंशद्विबंधको द्विनवत्यां ।
आदिमषण्णवतित्रये एवमष्टाविंशकं नास्ति ॥ ७७९ ॥

जी॰ प्र॰—सप्तविंशतिकोदये त्र्येकाधिकनवतिकसत्त्वे बंधस्थानानि नवविंशतिकादिद्वयं । पुनस्तदुदये द्विनवतिकसत्त्वे आद्यानि षट् । पुनस्तदुदये नवतिकादित्रिसत्त्वे तान्येव षट् नाष्टाविंशतिकमस्ति ॥ ७७९ ॥

स॰ चं॰—सताईसका उदय सहित तरेणवै इक्याणवैका सत्वविषैं गुणतीसका आदि दोय बंधस्थान हैं। बहुरि सताईसका उदय बाणवैका सत्व होतैं आदिके छह बंध स्थान हैं। बहुरि सताईसका उदय निवै आदि तीनका सत्व होतैं आदिके छह विषै अठाईसका विना पंच बंधस्थान हैं॥ ७७९ ॥

अडवीसे तिगिणउदे उणतीसदु दुजुदणउदिणउदितिये ।
बंधो सगवीसं वा णउदीए अत्थि णडवीसं ॥ ८० ॥

अष्टाविंशे त्र्येकनवत्यामेकोनत्रिंशद्विकं द्वियुतनवतिनवतित्रये ।
बंधः सप्तविंशं वा नवतौ अस्ति नाष्टाविंशं ॥ ७८० ॥

जी॰ प्र॰—अष्टाविंशतिकोदये त्र्येकाधिकनवतिकसत्त्वे बंधस्थानानि नवविंशतिकत्रिंशत्के द्वे । तदुदये द्वानवतिकसत्त्वे नवतिकादित्रिसत्त्वे च सप्तविंशतिकोदयस्येव न नवतिकसत्त्वेऽष्टाविंशतिकबंधोऽस्ति ॥ ७८० ॥

स॰ चं॰—अठाईसका उदयसहित तरेणवै इक्याणवैका सत्व होतैं गुणतीस तीसके दोय बंधस्थान हैं। बहुरि अठाईसका उदय बाणवैका सत्व होतैं वा निवै आदि तीनका सत्व होतैं सताईसका उदय सहितविषै जैसैं कहे तैसैं ही बंधस्थान हैं। विशेष इतना—निवैका सत्व होतैं अठाईसका बंध नाहीं है॥ ७८० ॥

अडवीसमिवुणतीसे तीसे तेणउदिसत्तगे बंधो ।
णववीसेक्कत्तीसं इगिणउदी अट्ठवीसदुगं ॥ ८१ ॥

अष्टाविंश इवैकोनत्रिंशे त्रिंशे त्रिनवतिसत्त्वके बंधः ।
नवविंशैकत्रिंशमेकनवत्यामष्टविंशद्विकं ॥ ७८१ ॥

जी० प्र०—नवविंशतिकोदये त्र्येकाधिकनवतिकसत्त्वे द्वानवतिकनवतिकसत्त्वे अष्टचतुरधिकाशीतिकसत्त्वे च बंधस्थानान्यष्टाविंशतिकोदयस्येव ज्ञातव्यानि । त्रिंशत्कोदये त्रिनवतिकसत्त्वे नवविंशतिकैकत्रिंशत्के द्वे । तदुदयैकनवतिकसत्त्वे नरकगमनाभिमुखतीर्थसत्त्वमनुष्यमिथ्यादृष्टेरष्टनवाग्रविंशतिके द्वे ॥ ७८१ ॥

स० चं०—गुणतीसका उदय सहित तरेणवै इक्याणवैका सत्वविषैं वा बाणवै निवैका सत्व विषै वा अठ्यासी चौरासीका सत्व विषै जैसैं अठाईसका उदय सहितविषैं कहे तैसैं ही बंधस्थान हैं। बहुरि तीसका उदय सहित तरेणवैका सत्वविषैं गुणतीस इकतीसक दोय बंध स्थान हैं। बहुरि तीसका उदय इक्याणवैका सत्वविषैं नरक गमनकौं सन्मुख तीर्थंकर सत्ववाला मिथ्यादृष्टी मनुष्यकैं अठाईस वा गुणतीसका बंध है ॥ ७८१ ॥

**तेण दुणउदे णउदे अडसीदे बंधमादिमं छक्कं ।**
**चुलसीदेवि य एवं णवरि ण अडवीसबंधपदं ॥ ८२ ॥**

तेन द्विनवतौ नवतौ अष्टाशीतौ बंध आदिमषट्कं ।
चतुरशीत्यामपि च एवं नवरि नाष्टाविंशबंधपदं ॥ ७८२ ॥

जी० प्र०—तदुदयेन सह द्विनवतिकनवतिकाष्टाशीतिकसत्त्वे बंधस्थानान्याद्यषट्कं । पुनस्तदुदये चतुरशीतिकसत्त्वेऽपि तदेव षट्कं । किंतु नाष्टाविंशतिकबंधस्थानं ॥ ७८२ ॥

स० चं०—तीसका उदय सहित बाणवै निवै अठ्यासीका सत्वविषैं आदिके छह बंधस्थान हैं। बहुरि तीसका उदय चौरासीका सत्वविषैं भी तेई छह तिनविषैं अठाईसका नाहीं। ऐसैं पंच बंधस्थान हैं ॥ ७८२ ॥

**तीसुदयं विगितीसे सजोगबाणउदिणउदितियसत्ते ।**
**उवसंतचउक्कुदये सत्ते बंधस्स ण वियारो ॥ ८३ ॥**

त्रिंशोदयं वैकत्रिंशे स्वयोग्यद्वानवतिनवतित्रयसत्त्वे ।
उपशांतचतुष्कोदये सत्त्वे बंधस्य न विचारः ॥ ७८३ ॥

जी० प्र०—एकत्रिंशत्कोदये स्वयोग्यद्वानवतिकनवतिकाष्टाशीतिकसत्त्वेषु चतुरशीतिकसत्त्वे च बंधस्थानानि त्रिंशत्कोदयवदाद्यानि षडष्टाविंशतिकं विना पंच । उपशांतकषायादिचतुर्गुणस्थानानामुदयसत्त्वस्थानेषु नामबंधस्थानविचारो नास्ति तेषु तदभावात् । तथाहि—

उपशांतकषाये उ ३० । स ९३ । ९२ । ९१ । ९० । बं० । क्षीणकषाये उ ३० । स ८० । ७९ । ७८ । ७७ । बं० । सयोगे उ ३० । ३१ । स ८० । ७९ । ७८ । ७७ । बं० । अयोगे उ ९ । ८ । स ८० । ७९ । ७८ । ७७ । १० । ९ । बं० ॥ ७८३ ॥

सं० चं०—इकतीसका उदय सहित अपने योग्य बाणवै निवै अठ्यासीका सत्वविषैं वा चौरासीका सत्वविषैं तीसका उदयसहितविषै जैसें कहे तैसें आदिके छह वा अठाईसके विना पंच बंधस्थान हैं । बहुरि उपशांतकषायादिक च्यारि गुण स्थानकनिविषै उदयस्थान हैं तिनविषैं बंधस्थानका विचार नाहीं जातैं तिनविषैं बंधका अभाव है उदय सत्व ही हैं । तहां उपशांत कषायविषैं उदय तीसका सत्व तरेणवै आदि च्यारिका है । क्षीणकषायविषैं उदय तीसका सत्व असी आदि च्यारिका है । सयोगीविषैं उदय तीसका वा इकतीसका सत्व असी आदि च्यारिका है अयोगीविषै उदय नवका वा आठका सत्व असी आदि च्यारिका वा दश नवका है ॥ ७८३ ॥

**णामस्स य बंधादिसु दुतिसंजोगा परूविदा एवं ।**
**सुदवणवसंतगुणगणसायरचंदेण सम्मदिणा ॥ ८४ ॥**

नाम्नश्च बंधादिषु द्वित्रिसंयोगाः प्ररूपिता एवं ।
श्रुतवनवसंतगुणगणसागरचंद्रेण सन्मतिना ॥ ७८४ ॥

जी० प्र०—नाम्नश्च बंधादिषु द्वित्रिसंयोगाः प्ररूपिताः एव श्रुतवनवसंतगुणगणसागरचंद्रेण सन्मतिना ॥ ७८४ ॥

इत्याचार्यश्रीनेमिचंद्रविरचितायां गोम्मटसारापरनामपंचसंग्रहवृत्तौ जीवतत्त्वप्रदीपिकाख्यायां कर्मकांडे बंधोदयसत्त्वस्थानप्ररूपणो नाम पंचमोऽधिकारः ॥ ५ ॥

स० चं०—ऐसें नामकर्मके बंध उदय सत्व स्थाननिविषैं द्विसंयोग वा त्रिसंयोग प्ररूपण किए हैं। कौन कीए हैं? श्रुत जो जैन सिद्धांत सोई भया वन ताके प्रफुल्लित करनेकौं वसंत ऋतु समान अर गुणांका गण समूह सोई भया सागर समुद्र ताके बधावनेकूं चंद्रमा समान ऐसा जु भलेज्ञानका धारक सन्मति वर्धमान स्वामी तीहिं प्ररूपणा कीए हैं। इहां द्विसंयोग त्रिसंयोगविषैं जे बंध उदय सत्वस्थान कहे हैं तिनका जुदा जुदा पहिलैं कथन गुणस्थानादिविषैं किया है ताकौं यादिकरि यथासंभव विचारने ॥ ७८४ ॥

इति आचार्य श्रीनेमिचंद्रविरचित गोम्मटसार द्वितीय नाम पंचसंग्रह ग्रंथकी जीवतत्त्वप्रदीपिका नाम संस्कृतटीकाके अनुसारि सम्यग्ज्ञानचंद्रिका नामा भाषाटीकाविषैं कर्मकांडविषै बंध उदय सत्त्वस्थान प्ररूपणा नाम पांचवा अधिकार संपूर्ण भया ॥ ५ ॥

—०—

# आस्रवाधिकारः ॥ ६ ॥

आस्रव भाव अभावतैं भए स्वभाव स्वरूप।
नमौं सहज आनंदमय अचलित अमल अनूप ॥ ६ ॥

अथ प्रत्ययाधिकारमुपक्रममाणो निर्विघ्नतत्परिसमाप्त्यर्थं स्वेष्टगुरून्नमस्यति—

आगैं प्रत्यय जु है कर्म आवनेकौं कारण ऐसा आस्रव ताका अधिकारकौं प्रारंभैं हैं। तहां प्रथम ही निर्विघ्नपनैं समाप्त होनेकै अर्थि अपने इष्ट गुरुकौं नमस्कार करैं हैं—

**णमिऊण अभयणंदिं सुदसायरपारगिंदणंदिगुरुं।**
**वरवीरणंदिणाहं पयडीणं पच्चयं वोच्छं ॥ ७८५ ॥**

नत्वाभयनंदिनं श्रुतसागरपारगेंद्रनंदिगुरुं।
वरवीरनंदिनाथं प्रकृतीनां प्रत्ययं वक्ष्ये ॥ ७८५ ॥

जी० प्र०—अभयनंदिमुनीश्वरं श्रुतसागरपारगेंद्रनंदिगुरुं वरवीरनंदिनाथं च नत्वा प्रकृतीनां प्रत्ययं वक्ष्यामि ॥ ७८५ ॥

स० चं०—अभयनंदी नामा मुनीश्वर वहुशास्त्र समुद्रका पारगामी इंद्रनंदि नामा गुरु वहुरि उत्कृष्ट वीरनंदी नामा स्वामी इनि अपने गुरुनिकौं नमस्कार करि कर्म प्रकृतिनिका प्रत्यय कहिए कारण ऐसा आस्रव ताकौं कहौंगा ॥ ७८५ ॥

**मिच्छत्तं अविरमणं कसायजोगा य आसवा होंति ।**
**पण बारस पणुवीसं पण्णरसा होंति तब्भेया ॥ ८६ ॥**

मिथ्यात्वमविरमणं कषाययोगौ चास्रवा भवंति ।
पंच द्वादश पंचविंशं पंचदश भवंति तद्भेदाः ॥ ७८६ ॥

जी० प्र०—मिथ्यात्वमविरमणं कषायो योगश्चेति चत्वारो मूलप्रत्यया आस्रवा भवंति, आस्रवंत्यागच्छंति कर्मरूपतां कार्मणस्कंधा एभिरिति कारणात् । तेषां भेदाः क्रमेण पंच द्वादश पंचविंशतिः पंचदश च भवंति । मिलित्वोत्तरप्रत्यया अमी सप्तपंचाशत् ॥ ७८६ ॥ अथ मूलप्रत्ययान् गुणस्थानेष्वाह—

स० चं०—मिथ्यात्व १ अविरत २ कषाय ३ योग ४ ए च्यारि मूल आस्रव हैं। आस्रवंति कहिए कार्माण स्कंध हैं ते कर्मरूपपनेकौं प्राप्त हो हैं इनकरि तातैं इनकौं आस्रव कहिए । तिनके भेद क्रमतैं पंच वारह पचीस पंद्रह जानने। तहां एकांत १ विनय २ संशय ३ विपरीत ४ अज्ञान ५ ए तौ पांच मिथ्यात्व हैं। पांच इंद्री छठा मन का वशीभूतपना नाहीं पंच स्थावर छठे त्रसकी दया नाहीं ऐसें वारह अविरत हैं । अनंतानुबंधी अप्रत्याख्यानावरण प्रत्याख्यानावरण संज्वलन क्रोध मान माया लोभ ए सोलह कषाय अर हास्य रति अरति शोक भय जुगुप्सा पुरुष स्त्री नपुंमक वेद ए नव नोकषाय ऐसें पचीस कषाय हैं। सत्य असत्य उभय अनुभयरूप च्यारि मनोयोग ४ सत्य असत्य उभय अनुभयरूप च्यारि वचन योग ४ औदारिक १ औदारिकमिश्र २ वैक्रियिक ३ वैक्रियिकमिश्र ४ आहारक ५ आहारकमिश्र ६ कार्माण ७ रूप सात काययोग ऐसें पंद्रह योग हैं । या प्रकार सत्तावन उत्तर प्रत्यय हैं ॥ ७८६ ॥ आगैं मूल प्रत्ययकौं गुणस्थाननिविषैं कहैं हैं—

## चदुपच्चइगो बंधो पढमे णंतरतिगे तिपच्चइगो ।
## मिस्सगबिदियं उवरिमदुगं च देसेक्कदेसम्मि ॥ ८७ ॥

चतुःप्रत्ययिको बंधः प्रथमेऽनंतरत्रिके त्रिप्रत्ययकः ।
मिश्रकद्वितीय उपरिमद्विकं च देशैकदेशे ॥ ७८७ ॥

जी० प्र०—मूलप्रत्यया गुणस्थानेषु मिथ्यादृष्टौ बंधश्चतुष्प्रत्ययिकः । सासादनादित्रये मिथ्यात्वं विना त्रिप्रत्ययिकः । देशेन लेशेन एकम-संयमं दिशति परिहरतीति देशैकदेशः देशसंयतः । तत्रापि त्रिप्रत्ययिकः । ते प्रत्यया विरमणेन मिश्रमविरमणं कषायो योगश्चेति ॥ ७८७ ॥

स० चं०—मिथ्यादृष्टिविषैं बंध च्यार्‍यो प्रत्ययतैं हैं । सासादनादि तीनविषैं मिथ्यात्व विना तीन प्रत्ययतैं है । देश कहिए लेश किंचित् एक जु है असंयम ताकौं दिशति कहिए परिहरै त्यागै ऐसा देशैकदेश कहिए देश संयत तिस-विषैं भी तीन प्रत्यय हीतैं बंध है । इतना विशेष—तहां अविरत है सो विरतिकरि मिश्ररूप है ॥ ७८७ ॥

## उवरिल्लपंचये पुण दुपच्चया जोगपच्चओ तिण्हं ।
## सामण्णपच्चया खलु अट्ठण्हं होंति कम्माणं ॥ ८८ ॥

उपरिमपंचके पुनर्द्विप्रत्ययो योगप्रत्ययस्त्रयाणां ।
सामान्यप्रत्ययाः खलु अष्टानां भवंति कर्मणां ॥ ७८८ ॥

जी० प्र०—पुनः उपरितनेषु पंचसु द्वौ द्वौ प्रत्ययौ तौ योगकषायौ । उपशांतकषायादिषु त्रिषु एको योगप्रत्ययः । इत्येवं खलु सामान्यप्रत्यया अष्टकर्मणां भवंति ॥ ७८८ ॥ अथोत्तरप्रत्ययान् गुणस्थानेषु गाथाद्वयेनाह—

१

| मि | सा | मि | अ | दे | प्र | अ | अ | अ | सू | उ | क्षी | स | अ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ | ३ | ३ | ३ | ३ | २ | २ | २ | २ | २ | १ | १ | १ | ० |

स० चं०—बहुरि ऊपरिके पंच गुणस्थाननिविषैं दोय ही प्रत्यय हैं ते योग अर कषाय हैं। बहुरि उपशांत कषायादि तीनविषैं योग प्रत्यय एक ही है ऐसैं सामान्य प्रत्यय आठ कर्मनिके कारण तें गुणस्थाननिविषैं जानने ॥ ७८८ ॥ आगैं उत्तर प्रत्ययनिकौं गुणस्थाननिविषैं कहैं हैं—

**पणवण्णा पण्णासा तिदाल छादाल सत्ततीसा य।**
**चदुवीसा बावीसा बावीसमपुव्वकरणोत्ति ॥ ८९ ॥**
**थूले सोलसपहुदी एगूणं जाव होदि दसठाणं।**
**सुहुमादिसु दस णवयं णवयं जोगिम्मि सत्तेव ॥ ९० ॥**

पंचपंचाशत् पंचाशत् त्रिचत्वारिंशत् षट्चत्वारिंशत्सप्तत्रिंशश्च।
चतुर्विंशतिर्द्वाविंशतिः द्वाविंशमपूर्वकरण इति ॥ ७८९ ॥
स्थूले षोडशप्रभृतय एकोना यावद्भवति दशस्थानं।
सूक्ष्मादिषु दश नवकं नवकं योगिनि सप्तैव ॥ ७९० ॥

जी० प्र०—उत्तरप्रत्ययाः गुणस्थानेषु मिथ्यादृष्टावाहारकद्वयं नेति पंचपंचाशत्। सासादने मिथ्यात्वपंचकं नेति पंचाशत्। मिश्रे औदारिकमिश्रवैक्रियिकमिश्रकार्मणयोगानंतानुबंधिनो नेति त्रिचत्वारिंशत्। असंयते मिश्रापनीतयोगत्रयमस्तीति षट्चत्वारिंशत्। देशसंयते तत्त्रयवैक्रियिकयोगत्रसासंयमाप्रत्याख्यानचतुष्कं नेति सप्तत्रिंशत्। प्रमत्ते शेषैकादशासंयमप्रत्याख्यानचतुष्कं नाहारकद्विकमस्तीति चतुर्विंशतिः। अप्रमत्तादिद्वये तद्द्विकं नेति द्वाविंशतिः। स्थूले षण्णोकषाया नेति षोडश। षंढवेदो नेति पंचदश। स्त्रीवेदो नेति चतुर्दश। पुंवेदो नेति त्रयोदश। क्रोधो नेति द्वादश। मानो नेत्येकादश। माया नेति दश। सूक्ष्मसांपराये बादरलोभो न सूक्ष्मलोभोऽस्तीति दश। उपशांतक्षीणकषाययोः सोऽपि नेति नव।

सयोगे सत्यानुभयमनोवागौदारिकद्विककार्मणयोगाः सप्त । अयोगे शून्यं ॥ ७८९ ॥ ७९० ॥ अत्र व्युच्छित्त्यनुदयोपयोगिगाथाषट्कं केशव-वर्णिभिरुच्यते—

स० चं०—उत्तर प्रत्यय गुणस्थाननिविषैं कहिए है। तहां मिथ्यादृष्टिविषैं पचावन प्रत्यय हैं। सासादनविषै पांच मिथ्यात्व नाहीं तातैं पचास हैं। मिश्रविषैं आहारक आहारकमिश्र नाहीं तातैं कार्माण योग अनंतानुबंधी चतुष्क नाहीं तातैं तियालीस हैं। असंयतविषै जे मिश्रविषैं औदारिकमिश्र वैक्रियिकमिश्र के मिलनेतैं छियालीस हैं। देश संयतविषैं ते तीन योग अर वैक्रियिककाय योग अर त्रस हिंसारूप अविरति अर अप्रत्याख्यान च्यारि कषाय नाहीं तातैं सैंतीस हैं। प्रमत्तविषैं अवशेष ग्यारह अविरति अर प्रत्याख्यान चतुष्क ए पंद्रह नाहीं अर आहारकद्विक मिलैं तातैं चौवीस हैं। अप्रमत्त आदि दोयविषैं आहारकद्विक नाहीं तातैं बावीस हैं। स्थूल जो अनिवृत्तिकरण तीहिविषैं छह हास्यादिक नोकषाय नाहीं तब सोलह, नपुंसक वेद नाहीं तब पंद्रह, स्त्रीवेद नाहीं तब चौदह, पुरुषवेद नाहीं तब तेरह, संज्वलन क्रोध नाहीं तब बारह, मान नाहीं तब ग्यारह, माया नाहीं तब दश हैं। सूक्ष्मसांपरायविषैं बादर लोभ नाहीं सूक्ष्म लोभ है तातैं इहां भी दश ही हैं। उपशांतकषाय क्षीणकषायविषैं सो सूक्ष्मलोभ भी नाहीं तातैं नव नव हैं। सयोगीविषैं सत्य अनुभय मन सत्य अनुभय वचन औदारिक औदारिकमिश्र कार्माणयोग ए सात प्रत्यय हैं। अयोगीविषैं शून्य—प्रत्ययका अभाव है ॥ ७८९—७९० ॥

आगैं प्रत्ययनिकी व्युच्छित्ति वा अनुदयका वर्णन रूप छह गाथा केशव ब्रह्मचारीकरि कहिए है—

| प्रत्ययव्युच्छित्ति | मि ५ | स ४ | मि० | अ ९ | द १५ | प्र २ | अ ० | अ ६ | अ १ | १ | १ | १ | १ | १ | १ | सू १ | उ ० | क्षी ४ | स ७ | अ • |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| प्रत्ययोदय | ५५ | ५० | ४३ | ४६ | ३७ | २४ | २२ | २२ | १६ | १५ | १४ | १३ | १२ | ११ | १० | १० | ९ | ९ | ७ | • |
| प्रत्ययानुदय | २ | ७ | १४ | ११ | २० | ३३ | ३५ | ३५ | ४१ | ४२ | ४३ | ४४ | ४५ | ४६ | ४७ | ४७ | ४८ | ४८ | ५० | ५७ |

**पण चदु सुण्णं णवयं पण्णारस दोण्णि सुण्ण छक्कं च ।**
**एक्केक्कं दस जाव य एक्कं सुण्णं च चारि सग सुण्णं ॥ १ ॥**
**दोण्णि य सत्त य चोद्दसणुदयेवि एयार वीस तेत्तीसं ।**
**पणतीस दुसिगिदालं सत्तेतालट्ठदाल दुसु पण्णं ॥ २ ॥**

पंच चतुष्कं शून्यं नवकं पंचदश द्वे शून्यं षट्कं च ।
एकैकं दश यावच्च एकं शून्यं च चत्वारि सप्त शून्यं ॥ १ ॥
द्वौ च सप्त च चतुर्दशानुदयेऽपि एकादश विंशं त्रयस्त्रिंशत् ।
पंचत्रिंशत् द्वयोरेकचत्वारिंशत्सप्तचत्वारिंशदष्टचत्वारिंशद् द्वयोः पंचाशत् ॥ २ ॥

ते के ?—

स० चं०—मिथ्यादृष्ट्यादि गुणस्थाननिविषैं क्रमतैं पांच च्यारि शून्य नव पंद्रह दोय शून्य छह पीछैं दश आस्रव रहैं तहां पर्यंत एक एक बहुरि एक शून्य च्यारि सात शून्य रूप आस्रवानिकी व्युच्छित्ति है । बहुरि तिन गुणस्थाननिविषैं अनुदय जो आस्रवका अभाव सो क्रमतैं दोय सात चौदह ग्यारह वीस तेतीस पैंतीस पैंतीस इकतालीस सैंतालीस अठतालीस अठतालीस पचासका जानना ॥ १–२ ॥ ते व्युच्छित्ति कौन सो कहैं हैं—

**मिच्छे पणमिच्छत्तं पढमकसायं तु सासणे मिस्से ।**
**सुण्णं अविरदसम्मे बिदियकसायं विगुव्वदुग कम्मं ॥ ३ ॥**

ओरालमिस्स तसवह णवयं देसम्मि अविरदेक्कारा ।
तदियकसायं पण्णर पमत्तविरदम्मि हारदुगछेदो ॥ ४ ॥
सुण्णं पमादरहिदेऽपुव्वे छण्णोकसायवोच्छेदो ।
अणियट्टिम्मि य कमसो एक्केक्कं वेदतियकसायतियं ॥५॥
सुहुमे सुहुमो लोहो सुण्णं उवसंतगेसु खीणेसु ।
अलीयुभयवयणमणचउ जोगिम्मि य सुणह वोच्छामि ॥६॥
सच्चाणुभयं वयणं मणं च ओरालकायजोगं च ।
ओरालमिस्स कम्मं उवयारेणेव सब्भाओ ॥ ७ ॥

मिथ्ये पंचमिथ्यात्वं प्रथमकषायस्तु सासादने मिश्रे ।
शून्यमविरतसम्ये द्वितीयकषायो वैगूर्वद्विकं कर्म ॥ ३ ॥
औरालमिश्रं त्रसवधो नवकं देशेऽविरता एकादश ।
तृतीयकषायः पंचदश प्रमत्तविरते आहारकाद्विकच्छेदः ॥ ४ ॥
शून्यं प्रमादरहिते अपूर्वे षण्णोकषायव्युच्छेदः ।
अनिवृत्तौ च क्रमश एकैकं वेदत्रयकषायत्रयं ॥ ५ ॥

सूक्ष्मे सूक्ष्मो लोभः शून्यमुपशांतकेषु क्षीणेषु ।
अलीकोभयवचनमनश्चतुष्कं योगिनि च शृणुत वक्ष्यामि ॥ ६ ॥
सत्यानुभयं वचनं मनश्च औरालकाययोगश्च ।
औरालमिश्रं कार्मणमुपचारेणैव सद्भावः ॥ ७ ॥ कुलकं ।

अथ विशेषं वक्तुमधिकारान्निर्दिशति—

स० चं०—मिथ्यात्वविषैं पांच मिथ्यात्व व्युच्छित्ति भए। ऊपरिके गुणस्थाननिविषैं नाहीं । सासादनविषैं प्रथम च्यारि कषाय, मिश्रविषैं शून्य, अविरतविषैं दूसरा च्यारि कषाय, वैक्रियिकद्विक कार्माण औदारिक मिश्र त्रस- हिंसा ए नव, देशसंयतविषैं अविरत ग्यारह तीसरा च्यारि कषाय ऐसैं पंद्रह, प्रमत्तविरतविषैं आहारकद्विक, अप्र- मत्तविषैं शून्य, अपूर्वकरणविषैं छह नोकषाय, अनिवृत्तिकरणविषै क्रमतैं एक एक करि तीन वेद तीन कषाय, सू- क्ष्मसांपरायविषै सूक्ष्म लोभ, उपशांतकषायविषैं शून्य, क्षीणकषायविषैं असत्य उभय मन वा वचन ए च्यारि व्यु- च्छित्ति हैं । बहुरि सयोगीविषैं कहौं हौं तू सुनि—सत्य अनुभय वचन अर मन अर औदारिक औदारिकमिश्र कार्माण ए सात योग हैं । सो उपचार ही है ॥ ३–७ ॥ आगैं आस्रवनिके विशेष कहनेकौं अधिकार कहैं हैं—

**अवरादीणं ठाणं ठाणपयारा पयारकूडा य ।**
**कूडुच्चारणभंगा पंचविहा होंति इगिसमये ॥७९१॥**

अवरादीनां स्थानं स्थानप्रकाराः प्रकारकूटाश्च ।
कूटोच्चारणभंगाः पंचविधा भवंति एकसमये ॥ ७९१ ॥

जी० प्र०—जघन्यमध्यमोत्कृष्टस्थानानि स्थानप्रकाराः कूटप्रकाराः कूटोच्चारणविधानभंगाश्चेति पंचप्रकाराः प्रत्ययानामेककाले भवंति ॥ ७९१ ॥ तान् प्रकारान् क्रमेण गाथाषट्केनाह—

१ केशववर्णिभी रचितत्वादिमाः सप्त गाथाः क्षेपकात्मिकाः ।

स० चं०—जघन्य मध्यम उत्कृष्ट स्थान बहुरि स्थानप्रकार बहुरि कूट प्रकार बहुरि कूटोच्चारणविधान बहुरि भंग ऐसें प्रत्ययनिके पांच प्रकार हैं ते एक कालविषैं हो हैं ॥ ७९१ ॥ तिन प्रकारनिकों क्रमतें छह गाथानिकरि कहैं हैं—

**दस अट्ठारस दसयं सत्तर णव सोलसं च दोण्हंपि ।**
**अट्ठ य चोद्दस पणयं सत्त तिये दुति दुगेगमेगमदो ॥७९२॥**

दश अष्टादश दशकं सप्तदश नव षोडश च द्वयोरपि ।
अष्ट च चतुर्दश पंचकं सप्त त्रिके द्वित्रिकं द्विकैकमेकमतः ॥ ७९२ ॥

जी० प्र०—एकजीवस्यैकस्मिन् समये संभवत्प्रत्ययसमूहः स्थानं । तच्च गुणस्थानेषु मिथ्यादृष्टौ जघन्यं दशकं मध्यमं एकैकाधिकं यावदुत्कृष्टमष्टादशकं । सासादने दशकं जघन्यं तथा मध्यममुत्कृष्टं सप्तदशकं । मिश्रे नवकं जघन्यं तथा मध्यममुत्कृष्टं षोडशकं । तथाऽसंयमेऽपि द्वयोरपीति वचनात् । देशसंयतेऽष्टकं जघन्यं तथा मध्यमं चतुर्दशकं उत्कृष्टं । प्रमत्तादित्रये प्रत्येकं पंचकसप्तकानि । अनिवृत्तिकरणे द्विकत्रिके । सूक्ष्मसांपराये द्विकं । उपशांतकषायादित्रये एककं । अयोगे शून्यं ॥ ७९२ ॥ अथ स्थानप्रकारानाह—

स० चं०—एक जीवकैं एक कालविषैं संभवै ऐसा प्रत्ययनिका समूह सो स्थान कहिए । सो गुणस्थाननिविषैं कहिए है—

मिथ्यादृष्टिविषैं जघन्य दशका मध्यम एक एक अधिक यावत् उत्कृष्ट अठारहका स्थान हो है। भावार्थ—मिथ्यादृष्टिविषैं एक जीवकैं एक कालि सत्तावन आस्रवनिविषैं जघन्य तौ दश होंय मध्यम ग्यारह वा बारह वा तेरह वा चौदह वा पंद्रह वा सोलह वा सतरह होंइ। उत्कृष्ट अठारह होइ। ऐसैं ही अन्यत्र जानना। सासादनविषैं जघन्य दशका मध्यम तैसैं ही एक एक अधिक यावत् उत्कृष्ट सतरहका स्थान है। मिश्रविषैं जघन्य नवका मध्यम तैसैं ही एक एक अधिक यावत् उत्कृष्ट सोलहका स्थान है। 'द्वयोरपि च' इस वचनतैं अविरतविषैं भी मिश्रवत् स्थान है । देशसंयतविषैं जघन्य आठका मध्यम तैसैं ही एक एक अधिक यावत् उत्कृष्ट चौदहका स्थान है ।

प्रमत्त आदि तीनविषैं प्रत्येक जघन्य पांचका मध्यम छहका उत्कृष्ट सातका स्थान है। अनिवृत्तिकरणविषैं जघन्य दोयका मध्यम नाहीं। उत्कृष्ट तीनका स्थान है। सूक्ष्मसांपरायविषैं जघन्यादि भेद विना दोयका एक ही स्थान है। उपशांतकषायादिविषैं जघन्यादि भेद विना एकका एक ही है। अयोगीविषैं शून्य है ॥ ७९२ ॥ आगैं ए स्थान कहे ते केते केते प्रकारकरि पाइए हैं ऐसा स्थान प्रकारकरि कहैं हैं—

**एक्कं च तिण्णि पंच य हेट्ठुवरीदो दु मज्झिमे छक्कं।**
**मिच्छे ठाणपयारा इगिदुगमिदरेसु तिण्णि देसोत्ति ॥७९३॥**

एकश्च त्रयः पंच च अधस्तनोपरितस्तु मध्यमे षट्कं।
मिथ्ये स्थानप्रकाराः एकद्विकमितरेषु त्रयोदश इति ॥ ७९३ ॥

जी० प्र०—मिथ्यादृष्टेः स्थानेष्वधस्तनानि दशकैकादशकद्वादशकानि त्रीणि उपरितनान्यष्टादशकसप्तदशकषोडशकानि त्रीणि च क्रमेण एकत्रिपंच भवंति। मध्यमानि त्रयोदशकचतुर्दशकपंचदशकानि षट् भवंति। सासादनादिदेशसंयतांतानां अधस्तनानि प्रथमद्वितीयानि उपरितनानि

चरमद्विचरमाणि चैकद्विप्रकाराणि । मध्यमानि त्रित्रिप्रकाराणि । प्रमत्तादीनां सर्वस्थानान्येकैकप्रकाराणि ॥ ७९३ ॥ अथ कूटप्रकारानाह—

स० चं०—मिथ्यादृष्टिविषै आठ स्थान कहे तिनविषैं दश ग्यारह बारहके तीन नीचले स्थान अर अठारह सतरह सोलहके तीन ऊपरिके स्थान इनविषैं तौ क्रमतैं एक तीन पांच प्रकार हैं। भावार्थ—दश वा अठारह के स्थान तौ एक एक प्रकारकरि ही हैं । ग्यारह सतरहके स्थान तीन तीन प्रकार करि हैं । बारह सोलहके स्थान पांच पांच प्रकारकरि हैं । असैं ही अन्यत्र जानना । बहुरि मध्यके तेरह चौदह पंद्रहके तीन स्थान छह छह प्रकार हैं। बहुरि सासादनादिक देशसंयत पर्यंतविषैं नीचला पहिला वा दूसरा स्थान अर ऊपरला अंतका वा अंततैं नीचला स्थान सो एक दोय प्रकार है। पहिला अर अंतका स्थान तो एक एक प्रकार है। अर दूसरा अंतकेतैं लगताही

१

| सासादन— | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | १ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | २ | १ |

| मिश्र— | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | १ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | २ | १ |

| असंयत | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | १ | २ | ३ | ३ | ३ | ३ | २ | १ |

| देशसंयत | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | १ | २ | ३ | ३ | ३ | २ | १ |

२

| प्रमत्त | ५ | ६ | ७ |
|---|---|---|---|
| | १ | १ | १ |

| अप्रमत्त | ५ | ६ | ७ |
|---|---|---|---|
| | १ | १ | १ |

| अपूर्व | ५ | ६ | ७ |
|---|---|---|---|
| | १ | १ | १ |

| अनिवृ० | २ | ३ |
|---|---|---|
| | १ | १ |

| सू | २ |
|---|---|
| | १ |

| क्षी | १ |
|---|---|
| | १ |

| स | १ |
|---|---|
| | १ |

ओदयिका: पुनर्भावा गतिलिंगकषायास्तथा च मिथ्यात्वं ।
लेश्यासिद्धासंयमाज्ञानं भवंति एकविंशतिः ॥ ८१८ ॥

जी० प्र०—औदयिकभावाः पुनः चतुर्गतित्रिलिंगचतुःकषायाः, तथा च मिथ्यात्वं षड्लेश्या असिद्धासंयमाज्ञानानि इत्येकविंशतिर्भवंति ॥८१८॥

स० चं०—बहुरि औदयिक भाव है सो च्यारि गति तीन वेद च्यारि कषाय एक मिथ्यात्व छह लेश्या बहुरि सामान्य कर्मके उदयरूप सिद्ध पदका अभाव सो असिद्धत्व अर चारित्र मोहका सर्व घातियाका उदयतें चारित्रका अभाव सो असंयम अर ज्ञानावरणके उदयतें जो ज्ञान प्रगट नाही सो अज्ञान, छद्मस्थकैं जितना ज्ञान प्रगट भया है सो क्षयोपशम रूप है अर जितना ज्ञान प्रगट नाहीं सो औदयिक अज्ञानरूप है। ऐसैं इकईस प्रकार है॥ ८१८ ॥

## जीवत्तं भव्वत्तमभव्वत्तादी हवंति परिणामा ।
## इदि मूलुत्तरभावा भंगवियप्पे बहू जाणे ॥ ८१९ ॥

जीवत्वं भव्यत्वमभव्यत्वादयो भवंति परिणामाः ।
इति मूलोत्तरभावाः भंगविकल्पे बहवो जानीहि ॥ ८१९ ॥

जी० प्र०—जीवत्वं भव्यत्वं अभव्यत्वादयश्च पारिणामिकभावा भवंति । इत्येवं मूलभावाः पंच उत्तरभावास्त्रिपंचाशत् भंगविकल्पा बहव इति जानीहि ॥ ८१९ ॥

स० चं०—जीवत्व भव्यत्व अभव्यत्व ऐसैं पारिणामिक भाव तीन प्रकार हैं जीवत्व तो द्रव्यस्वभाव है ही अर भव्यत्व अभव्यत्व भी कोई कर्मके निमित्ततें नाहीं अनादितें जैसैं हैं तैसैं ही हैं। तातैं इनकौं भी पारिणामिक कहे। ऐसैं मूलभाव पांच हैं। उत्तर भाव तरेपन हैं अर भंग विकलपकरि बहुत हैं ऐसैं जानहु ॥ ८१९ ॥

## ओघादेसे संभवभावं मूलुत्तरं ठवेदूण ।

## पत्तेये अविरुद्धे परसगजोगेवि भंगा हु ॥ ८२० ॥

ओघादेशे संभवभावं मूलोत्तरं स्थापयित्वा ।
प्रत्येके अविरुद्धे परस्वकयोगेऽपि भंगा हि ॥ ८२० ॥

जी० प्र०—गुणस्थाने मार्गणास्थाने च संभवतो मूलभावानुत्तरभावांश्च संस्थाप्याक्षसंचारक्रमेण प्रत्येके अविरुद्धपरसंयोगे स्वसंयोगे च भंगा भवंति स्फुटं। तत्र गुणस्थानेषु यथा मिथ्यादृष्ट्यादित्रये मूलभावाः क्षायोपशमिकौदयिकपारिणामिकास्त्रयस्त्रयः। तत्र परसंयोगे प्रत्येकभंगास्त्रयस्त्रयः। द्विसंयोगास्त्रयः। त्रिसंयोगे एकः। स्वसंयोगे मिश्रे मिश्रः। औदयिके औदयिकः। पारिणामिके पारिणामिकः इति त्रयः मिलित्वा दश। असंयतादिचतुष्के मूलभावाः पंच पंच। तत्र प्रत्येकभंगाः पंच। द्विसंयोगा नवैव औपशमिकक्षायिकयोरसंयोगात् त्रिसंयोगाः सप्त। चतुःसंयोगा औपशमिकक्षायिकाभ्यां द्वौ। पंचसंयोगो नास्ति। स्वसंयोगा मिश्रौदयिकपारिणामिकास्त्रयः। एवं परस्वसंयोगाः षड्विंशतिः। उपशमकचतुष्के मूलभावाः पंच पंच। तत्र परसंयोगे प्रत्येकभंगाः पंच। द्विसंयोगा दश। त्रिसंयोगा दश। चतुःसंयोगाः पंच। पंचसंयोग एकः। स्वसंयोगाः क्षायिके क्षायिकं विना चत्वारः। एवं परस्वसंयोगाः पंचत्रिंशत्। क्षपकचतुष्के क्षायिकमिश्रौदयिकपारिणामिका मूलभावाश्चत्वारश्चत्वारः। तत्र परसंयोगे प्रत्येकभंगाश्चत्वारः। द्विसंयोगाः षट्। त्रिसंयोगाश्चत्वारः। चतुःसंयोग एकः। स्वसंयोगाश्चत्वारः। मिलित्वैकान्नविंशतिः। सयोगायोगयोर्मूलभावास्त्रयस्त्रयः। तत्र प्रत्येकभंगास्त्रयः। द्विसंयोगास्त्रयः। त्रिसंयोग एकः। स्वसंयोगास्त्रयः मिलित्वा दश। सिद्धे मूलभावौ द्वौ। तत्र प्रत्येकभंगौ द्वौ। द्विसंयोग एकः। स्वसंयोगौ द्वौ। मिलित्वा पंच ॥ ८२० ॥ उक्तमूलभावसंख्यां स्वपरसंयोगसंख्यां चाह—

स० चं०—ओघ कहिए गुणस्थान आदेश कहिए मार्गणास्थान इनविषैं संभवते असे जु मूलभाव अर उत्तरभाव तिनकौं स्थापिकरि जैसैं गुणस्थानाधिकारविषैं प्रमादनिका कथन करतैं अक्षसंचार विधान कह्या तैसैं ही इहां अक्ष संचारका विधानकरि भावनिके बदलनेतैं प्रत्येक भंग अर विरुद्धरहित परसंयोगी अर स्वसंयोगीविषैं भंग हो हैं। जहां जुदे जुदे भाव कहिए तहां प्रत्येक भंग जानने। बहुरि जहां अन्य अन्य भावके संयोगरूप भंग होंइ तहां परसंयोगी कहिए। जैसैं औदायिकका कोई भेद जहां पाइए अर तहां ही औपशमादिकका कोई भेद पाइए तहां औदायिक औपशमादिकका संयोगरूप परसंयोगी होइ। असैंही अन्यत्र भी जानने। बहुरि जहां निज भावके भेदनिका संयोगरूप ही भंग होइ तहां स्वसंयोगी कहिए जैसैं औदायिकका कोइ भेद जहां पाइए अर

तहां ही औदयिकका अन्य भेद भी पाइए तहां औदयिकविषै औदयिक अैसा स्वसंयोगी भंग होइ, अैसैं ही अन्यत्र भी जानने। सो गुणस्थाननिविषैं कहिए है——

नानाजीव नाना काल अपेक्षा भाव कहना सुगम है जातैं पूर्वैं सवनिका कथन होइ ही आया तथापि मंद बुद्धिनिके समझनेके निमित्त कहिए है–तहां मूलभाव मिथ्यादृष्ट्यादि तीनविषैं औदयिक क्षायोपशमिक पारिणामिक अैसैं तीन तीन हैं। असंयतादि आठविषैं सर्व पांच पांच हैं। क्षीणकषायविषैं औपशमिक विना च्यारि हैं। सयोगी अयोगीविषैं औदयिक क्षायिक पारिणामिक ए तीन तीन हैं। सिद्धनिविषैं क्षायिक पारिणामिक ए दोय हैं। अब उत्तरभाव कहिए है——

मिथ्यादृष्टिविषैं औदायिकके इकईस अर तीन अज्ञान दोय दर्शन पांच लब्धि ए क्षायोपशमिकके दश अर तीन पारिणामिकके अैसैं चौंतीस भाव हैं। बहुरि सासादनविषैं मिथ्यात्वविना औदयिकके बीम अर तीन अज्ञान दोथ दर्शन पांच लब्धि ए क्षायोपशमिकके दश अर जीवत्व भव्यत्व ए पारिणामिकके दोय अैसैं बत्तीस भाव हैं बहुरि मिश्रविषैं मिथ्यात्व विना औदयिकके बीस अर मिश्र रूप तीन ज्ञान तीन दर्शन पांच लब्धि ए क्षायोपशमिकके ग्यारह अर भव्यत्व जीवत्व ए पारिणामिकके दोय अैसैं तेतीस भाव हैं। बहुरि असंयतविषैं मिथ्यात्व विना औदयिकके बीस अर तीन ज्ञान तीन दर्शन पांच लब्धि एक सम्यक्त्व ए क्षायोपशमिकके बारह अर औपशमिक सम्यक्त्व अर क्षायिक सम्यक्त्व अर जीवत्व भव्यत्व ए पारिणामिक अैसैं छत्तीस भाव हैं। बहुरि देशसंयतविषैं मनुष्य तिर्यंच गति दोय च्यारि कषाय तीन लिंग तीन शुभलेश्या आसिद्धत्व अज्ञान ए औदयिकके चौदह अर तीन ज्ञान तीन दर्शन पांच लब्धि सम्यक्त्व देशचारित्र ए क्षायोपशमिकके तेरह अर औपशमिक सम्यक्त्व अर क्षायिक सम्यक्त्व अर जीवत्व भव्यत्व पारिणामिक अैसैं इकतीस भाव हैं। बहुरि इनविषैं तिर्यंचगति देश चारित्र घटाइ मनःपर्ययज्ञान सरागचारित्र मिलाएं प्रमत्त अप्रमत्तविषैं इकतीस इकतीस भाव हैं। बहुरि इनविषैं पीत पद्मलेश्या अर क्षायोपशमिक सम्यक्त्व चारित्र घटाइ औपशमिक चारित्र क्षायिक चारित्र

मिलाएं अपूर्वकरण अनिवृत्तिकरणविषैं गुणतीस गुणतीस भाव हैं। इन विषै लोभ विना तीन कषाय अर तीन लिंग घटाएं सूक्ष्म सांपरायविषै तेवीस भाव हैं। बहुरि इनविषै लोभकषाय क्षायिक चारित्र घटाएं उपशांत कषाय विषै इकईस भाव हैं बहुरि इनविषैं औपशामिकके दोय घटाइ क्षायिक चारित्र मिलाएं क्षीणकषायविषैं वीसभाव हैं। बहुरि मनुष्यगति शुक्लेलश्या असिद्धत्व ए औदायिकके तीन क्षायिकके सर्व नव जीवत्व भव्यत्व पारिणामिक असैं सयोगीविषैं चौदह भाव हैं। बहुरि इनविषैं शुक्लेश्या घटाएं अयोगीविषैं तेरह भाव हैं। बहुरि सम्यक्त्व ज्ञान दर्शन वीर्य ए क्षायिकके च्यारि अर जीवत्व पारिणामिक असैं सिद्धविषैं पांच भाव हैं। असैं नानाजीव नाना काल अपेक्षा जानना। बहुरि इहां एक जीवके एकै कालि जितने जितने भाव संभवैं तिस अपेक्षा कथन करिए है—

सो मिथ्यादृष्ट्यादिक तीन गुणस्थाननिविषैं मूलभाव तीन पाइए है। तहां परसंयोगविषैं प्रत्येक भंग तीन औदयिक १ मिश्र १ पारिणामिक १ ए जुदे जुदे जानने। अर द्विसंयोगी भंग तीन—औदयिक मिश्र १ औदयिक पारिणामिक १ मिश्रपारिणामिक १ बहुरि औदायिक मिश्र पारिणामिक इन तीनोंका संयोग रूप त्रिसंयोगी भंग एक १ बहुरि स्वसंयोगीविषैं भंग तीन—औदायिकविषैं औदयिक १ मिश्रविषैं मिश्र १ पारिणामिकविषैं पारिणामिक १ असैं सर्व मिलि दश भंग भए। प्रत्येक द्विसंयोगी त्रिसंयोगी आदि भंग ल्यावनेका विधान जैसैं आस्रवाधिकारविषैं कह्या था तैसैं जानना। विवक्षित संख्याका प्रमाणरूप अंकतैं लगाय एक एक घाटि संख्यारूप लिखने ते अंश जानने। तिनके नीचै एकतैं लगाय एक एक अधिक अंक लिखने ते हार जानने। तहां पहिले अंशनिकरि अगला अंशकौं अर पहिले हारनिकरि अगिले हारकौं गुणि अंश प्रमाणकौं हार प्रमाणका भाग दीएं क्रमतैं प्रत्येक द्विसंयोगी आदि भंगनिका प्रमाण आवै है। सो यहां मिथ्यादृष्टी आदि तीन विषै तीन मूलभाव हैं। सो तीनतैं एक एक घाटिकरि अंक लिखने सो तीन दोय एकके अंक लिखने। तिनके नीचैं एक दोय तीनके अंक लिखने—

| ३ | २ | १ |
|---|---|---|
| १ | २ | ३ |

तहां पहिलैं तीनकौं एकका भाग दीएं तीन पाए सो तीन तौ प्रत्येक भंग हैं। बहुरि तीनकरि दोयकौं गुणि ताकौं एक गुणा दोयका भाग दीएं तीन पाया सो तीन द्विसंयोगी भंग

हैं। बहुरि छहकरि एककौं गुणि ताकौं दोयगुणा तीनका भाग दीएं एक पाया सो एक त्रिसंयोगी भंग है। इस ही विधानतैं आगैं मूलभाव उत्तर भावनिका कथनविषैं भी प्रत्येक द्विसंयोगी त्रिसंयोगी आदि भंगनिका विधान जानना। बहुरि असंयतादि च्यारि गुणस्थाननिविषैं मूलभाव पांच पांच पाइए तहां पूर्वोक्त विधानतैं परसंयोगीविषैं प्रत्येक भंग तौ पांच पाइए

| ५ | ४ | ३ | २ | १ |
|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | ४ | ५ |

बहुरि द्विसंयोगी भंग दश होंइ तिनविषैं इहां औपशमिक क्षायिकका संयोगरूप एक भंग नाहीं तातैं नव ही हैं जातैं इहां औपशमिकका अर क्षायिकका कोई भी भेद परस्पर मिलै नाहीं। बहुरि त्रिसंयोगी भंग दश होंइ तिनविषैं औपशमिक क्षायिक अर एक औदयिक वा क्षायोपशमिक वा पारिणामिकविषैं कोई इन तीनके संयोग रूप तीन भंग इहां नाहीं तातैं सात ही हैं। बहुरि चतुःसंयोगी पांच होंइ तिनविषैं औपशमिक क्षायिक अर दोय औदयिक क्षायोपशमिक वा क्षायोपशमिक पारिणामिक वा औदयिक पारिणामिकविषैं कोई इनके संयोगरूप तीन इहां नाहीं तातैं दोय ही हैं। बहुरि उपशम क्षायिकका मिलन नाहीं तातैं पंच संयोगी भंगका अभाव है। बहुरि स्वसंयोगी भंग मिश्रविषैं मिश्र, औदयिकविषैं औदायिक, पारिणामिकविषैं पारिणामिक ऐसैं तीन भंग हैं। इहां उपशम सम्यक्त्वविषैं उपशम चारित्र वा क्षायिक सम्यक्त्वविषैं क्षायिकचारित्रादिक संभवै नाहीं तातैं औपशमिकविषैं औपशमिक अर क्षायिकविषैं क्षायिक ए दोय भंग न कहे ऐसैं मिलिकरि छव्वीस भंग भए। बहुरि उपशमश्रेणीके च्यारि गुणस्थाननिविषैं पांच पांच मूलभाव हैं। तहां परसंयोगविषैं प्रत्येक भंग पांच द्विसंयोगी दश त्रिसंयोगी दश चतुः संयोगी पांच पांचसंयोगी एक भंग है। इहां क्षायिक सम्यक्त्व होतैं उपशमचारित्र संभवै है तातैं उपशम क्षायिकका भी संयोग जानना। बहुरि स्वसंयोगीविषैं क्षायिकविषैं क्षायिक नाहीं जातैं इहां क्षायिक सम्यक्त्वविषैं और कोई क्षायिकका चारित्रादिक भेद संभवै नाहीं तातैं अवशेष च्यारि भाग संबंधी च्यारि भंग जानना। ऐसैं सर्व मिलि पैंतीस भंग भए। बहुरि क्षपकश्रेणीका च्यारि गुणस्थाननिविषैं क्षायिक मिश्र औदयिक पारिणामिक ए च्यारि च्यारि ही भाव हैं। तहां परसयोगविषैं प्रत्येक भंग च्यारि द्विसंयोगी छह त्रिसंयोगी च्यारि चतुःसंयोगी एक भंग

है। बहुरि स्वसंयोगीविषैं इहां क्षायिक सम्यक्त्वविषैं क्षायिक चारित्र भी संभवै है तातैं च्यारयो भावनिकी अपेक्षा च्यारि भंग हैं। ऐसैं मिलिकरि उगणीस भंग भए। बहुरि सयोगी अयोगीविषैं क्षायिक औदयिक पारिणामिक ए तीन तीन भाव हैं। तहां परसंयोगीविषैं प्रत्येक भंग तीन द्विसंयोगी तीन त्रिसंयोगी एक। बहुरि स्वसंयोगी तीनो भावनिकी अपेक्षा तीन ऐसैं मिलि दश भंग भए। बहुरि सिद्धनिविषैं क्षायिक पारिणामिक ए मूलभाव दोय हैं तहां प्रत्येक भंग दोय द्विसंयोगी एक स्वसंयोगी दोय ऐसैं मिलि पंच भंग भए ॥८२०॥ कही जो मूलभावनिकी संख्या अर स्वपरका संयोगरूप संख्या ताकौं कहैं हैं---

**मिच्छातिये तिचउक्के दोसुवि सिद्धेवि मूलभावा हु।**
**तिग पण पणगं चउरो तिग दोण्णि य संभवा होंति ॥ ८२१ ॥**

मिथ्यत्रये त्रिचतुष्के द्वयोरपि सिद्धेऽपि मूलभावा हि।
त्रिकं पंच पंचकं चत्वारः त्रिकं द्वौ च संभवा भवंति ॥ ८२१ ॥

जी० प्र०---मिथ्यादृष्ट्यादित्रये असंयताद्युपशमकापूर्वकरणादिक्षपकापूर्वकरणादित्रिचतुष्केषु सयोगद्वये सिद्धे च क्रमेण मूलसंभवभावास्त्रयः पंच पंच चत्वारस्त्रयो द्वौ भवंति ॥ ८२१ ॥

स० चं०---मिथ्यादृष्ट्यादि तीनविषै असंयतादि च्यारिविषैं उपशमश्रेणीके च्यारिविषैं क्षपक श्रेणीके च्यारि विषैं सयोगी आदि दोय विषै सिद्धविषैं अनुक्रमतैं संभवते मूलभाव तीन पांच पांच च्यारि तीन दोय हैं ॥८२१॥

**तत्थेव मूलभंगा दस छव्वीसं कमेण पणतीसं।**
**उगुवीसं दस पणगं ठाणं पडि उत्तरं वोच्छं ॥ ८२२ ॥**

तत्रैव मूलभंगा दश षट्विंशं क्रमेण पंचात्रिंशत्।
एकोनविंशं दश पंचकं स्थानं प्रति उत्तरं वक्ष्यामि ॥ ८२२ ॥

जी० प्र०—तथैवोक्तषट्स्थलेषु क्रमेण मूलभंगाः दश षड्विंशतिः पंचत्रिंशत् एकान्नविंशतिः दश पंच भवंति ॥ ८२२ ॥ अथ गुणस्थानं प्रति उत्तरभावान् वक्ष्ये—

स० चं०—तिनही पूर्वोक्त छहौंविषैं क्रमतैं मूलभंग दश छवीस पैंतीस उगणीस दश पांच है ॥ ८२२ ॥ आगैं गुणस्थाननिप्रति उत्तर भावनिकौं कहौंगा—

**उत्तरभंगा दुविहा ठाणगया पदगयात्ति पढमम्मि ।**
**सगजोगेण य भंगाणयणं णत्थित्ति णिद्दिट्ठं ॥ २३ ॥**

उत्तरभंगा द्विविधाः स्थानगताः पदगता इति प्रथमे ।
स्वयोगेन च भंगानयनं नास्तीति निर्दिष्टं ॥ ८२३ ॥

जी० प्र०—उत्तरभंगा द्विविधाः स्थानगताः पदगताश्चेति । तत्र प्रथमे युगपत्संभविभावसमूहरूपे स्थाने स्थानांतरं नेति स्वसंयोगेन भंगानयनं नास्तीति निर्दिष्टं ॥ ८२३ ॥

स० चं०—उत्तर भावनिके भंग दोय प्रकार स्थानगत अर पदगत तहां एक जीवकैं एकै काल जितने जितने भाव पाइए तिनके समूहका नाम स्थान है ताकी अपेक्षा करि जे भंग करिए तिनकौं स्थानगत कहिए । बहुरि एक जीवके एक कालि जे भाव पाइए तिनकी एक जातिका वा जुदे जुदेका नाम पद कहिए ताकी अपेक्षा जे भंग करिए तिनकौं पदगत कहिए तहां एक जीवके एक कालि एकै स्थानविषैं अन्य कोई स्थान संभवै नाहीं तातैं स्थानगत भंगनिविषैं स्वसंयोगी भंग नाहीं प्राप्त हो है । ऐसा कह्या है ॥ ८२३ ॥

**मिच्छदुगे मिस्सतिये पमत्तसत्ते य मिस्सठाणाणि ।**
**तिग दुग चउरो एक्कं ठाणं सव्वत्थ ओदयियं ॥ २४ ॥**

मिथ्याद्विके मिश्रत्रये प्रमत्तसप्तके च मिश्रस्थानानि ।

त्रिकं द्विकं चत्वारि एकं स्थानं सर्वत्र औदयिकं ॥ ८२४ ॥

जी० प्र०—क्षायोपशमिकभावस्थानानि मिथ्यादृष्ट्यादिद्वये त्रीणि । मिश्रादित्रये द्वे । प्रमत्तादिसप्तके चत्वारि । ( अग्रे त्रिषु शून्यं । ) औदयिकभावस्थानं चतुर्दशगुणस्थानेष्वेकमेव ॥ ८२४ ॥

स० चं०—मिथ्यादृष्ट्यादि दोय गुणस्थानविषैं अर मिश्रादि तीनविषैं अर प्रमत्तादि सातविषैं अनुक्रमतैं क्षायोपशमिकभावके स्थान तीन दोय च्यारि जानने बहुरि । औदायिक भावका स्थान सर्व चौदह गुणस्थाननिविषैं एक एक ही जानना ॥ ८२४ ॥

## तत्थावरणजभावा पणछस्सत्तेव दाणपंचेव ।
## अयदचउक्के वेदगसम्मं देसम्मि देसजमं ॥ २५ ॥

तत्रावरणजभावा पंचषट्सप्तैव दानपंचैव ।

अयतचतुष्के वेदकसम्यं देशे देशयमं ॥ ८२५ ॥

जी० प्र०—तत्र स्थानत्रये क्षायोपशमिकेष्वावरणजभावा मिथ्यादृष्ट्यादिद्वये त्र्यज्ञानाद्यद्विदर्शनानि । मिश्रत्रये आद्यत्रिज्ञानत्रिदर्शनानि । प्रमत्तसप्तके तानि च मनःपर्ययश्च । क्षीणकषायांतं दानादयः पंच । असंयतादिचतुष्के वेदकसम्यक्त्वं । देशसंयते देशसंयमः ॥ ८२५ ॥

स० चं०—तहां पूर्वोक्त तीनविषैं क्षायोपशमिकके ज्ञानावरण दर्शनावरणके निमित्ततैं भए ऐसे भाव मिथ्यादृष्टि सासादनविषैं तीन अज्ञान दोय दर्शन ऐसैं पांच हैं । मिश्रादिक तीनविषैं आदिके तीनज्ञान तीन दर्शन हैं । प्रमत्तादिक सातविषैं मनःपर्यय सहित च्यारि ज्ञान तीन दर्शन हैं । बहुरि दानादिक पंच भाव मिथ्यादृष्टितैं क्षीण कषाय पर्यंत हैं । वेदक सम्यक्त्व असंयतादिक च्यारिविषै है । देशसंयम देशसंयतविषै है ॥ ८२५ ॥

## रागजमं तु पमत्ते इदरे मिच्छादिजेठ्ठाणाणि ।

**वेभंगेण विहीणं चक्खुविहीणं च मिच्छदुगे ॥ २६ ॥**

रागयमं तु प्रमत्ते इतरास्मिन् मिथ्यादिज्येष्ठस्थानानि ।
वैभंगेन विहीनं चक्षुर्विहीनं च मिथ्यद्विके ॥ ८२६ ॥

जी० प्र०—तु–पुनः प्रमत्ते अप्रमत्त च सरागचारित्रं तेन क्षायोपशमिकभावज्येष्ठस्थानानि मिथ्यादृष्ट्यादिष्विमानि–मि १० । सा १० । मि ११ । अ १२ । दे १३ । प्र १४ । अ १४ । अ १२ । अ १२ । सू १२ । उ १२ । क्षी १२ । पुनरपि मिथ्यादृष्टिद्वये तज्ज्येष्ठं विभंगेन हीनं तदा नवकं स्यात् । पुनरपि चक्षुर्दर्शनेन हीनं तदाष्टकं स्यात् ॥ ८२६ ॥

स० चं०—बहुरि सराग चारित्र प्रमत्त अप्रमत्तविषैं ही है असैं यथासंभव भाव मिलाए मिथ्यादृष्ट्यादि क्षीणकषाय पर्यंत अनुक्रमतैं क्षायोपशमिकके उत्कृष्टस्थान दश दश ग्यारह बारह तेरह चौदह चौदह बारह बारह बारह बारह बारह रूप जानने । तहां मिथ्यादृष्टि सासादनविषैं तीन अज्ञान दोय दर्शन पांच दानादिक असैं दश दशका उत्कृष्ट स्थान जानना । उत्कृष्ट इतने भाव होंइ । मिश्रविषैं तीन ज्ञान तीन दर्शन पंच दानादिक असैं ग्यारहका है । असंयतविषै वेदक सम्यक्त्व सहित बारहका है । देश संयतविषैं देश संयम सहित तेरहका है । प्रमत्त अप्रमत्तविषैं देश संयमविना अर सराग संयम मनःपर्यय सहित चौदहका है । अपूर्वकरणादि क्षीणकषायपर्यंत च्यारि ज्ञान तीन दर्शन पंच दानादिक असैं बारह बारहका उत्कृष्ट स्थान है । बहुरि मिथ्यादृष्ट्यादि दोयविषैं एक तौ दशका उत्कृष्टस्थान अर एक विभंग रहित नवका स्थान एक चक्षुर्दर्शनकरि भी रहित आठका स्थान असैं तीन तीन स्थान हैं ॥ ८२६ ॥

**अवधिदुगेण विहीणं मिस्सतिए होदि अण्णठाणं तु ।**
**मणणाणेणवधिदुगेणुभयेणूणं तदो अण्णे ॥ ८२७ ॥**

अवधिद्विकेन विहीनं मिश्रत्रये भवत्यन्यत्स्थानं तु ।

मनोज्ञानेनावधिद्विकेनोभयेनोनं ततोऽन्यानि ॥ ८२७ ॥

जी० प्र०—मिश्रत्रये स्वस्वोत्कृष्टं अवधिद्विकेन विहीनं तदा मिश्रे नवकं । असंयते दशकं । देशसंयते एकादशकं स्यात् । प्रमत्ताद्युत्कृष्टं मनःपर्ययेनावधिद्विकेन तदुभयेन च पृथग्विहीनं तदा प्रमत्तद्वये त्रयोदशकद्वादशकैकादशकं, अपूर्वकरणादिपंचके एकादशकदशकनवकं स्यात् । औदयिकभावेष्वेकविंशतौ मिथ्यादृष्टौ एकजीवस्यैकसमये चतुर्गतित्रिवेदे चतुःकषायषट्लेश्यास्वेकैकः, मिथ्यात्वं असिद्धत्वं असंयमः अज्ञानं चेत्यष्टौ । सासादनादित्रये मिथ्यात्वं विना सप्त । देशसंयताद्यनिवृत्तिकरणसवेदभागे असंयमं विना षट् । अवेदभागे सूक्ष्मसांपराये च लिंगं विना पंच । उपशांतक्षीणकषाययोः कषायं विना चत्वारः । सयोगे अज्ञानं विना त्रयः । अयोगे लेश्यां विना द्वौ, तौ हि मनुष्यगत्यसिद्धत्वे ॥ ८२७ ॥ अथौदयिकस्थानभंगान् गुणस्थानेष्वाह—

स० चं०—मिश्रादिक तीनविषैं एक अपना अपना उत्कृष्ट स्थान बहुरि अवधिज्ञान दर्शनरहित मिश्रविषैं नवका, असंयतविषैं दशका, देशसंयतविषैं ग्यारहका स्थान ऐसैं दोय दोय स्थान हैं । बहुरि प्रमत्तादि सातविषैं एक एक अपना उत्कृष्टस्थान बहुरि एक एक मनःपर्यय रहित अर एक एक अवधिज्ञान अवधिदर्शन रहित अर एक एक अवधिज्ञान अवधिदर्शन मनःपर्यय रहित प्रमत्त अप्रमत्तविषैं तेरह बारह ग्यारहके, अपूर्वकरणादि पंचविषैं ग्यारह दश नवके तीन तीन स्थान ऐसैं च्यारि च्यारि स्थान जानने । बहुरि औदयिकके इकईसभाव तिनविषैं एक जीवकैं एकै कालि मिथ्यादृष्टिविषैं च्यारि गति तीन वेद च्यारिकषाय छह लेश्यानिविषैं एक एक अर मिथ्यात्व असिद्धत्व असंयम अज्ञान ऐसैं आठ भाग पाइए है । बहुरि सासादनादि तीनविषैं मिथ्यात्व विना सात सात पाइए । बहुरि देश संयतादि अनिवृत्तिकरणका सवेदभाग पर्यंत असंयमविना छह छह पाइए हैं । बहुरि अवेद भागविषैं अर सूक्ष्मसांपरायविषै वेदविना पांच पाइए है । बहुरि उपशांत कषाय क्षीणकषायविषैं कषाय विना च्यारि च्यारि पाइए है । बहुरि सयोगीविषैं अज्ञान विना तीन पाइए है । बहुरि अयोगीविषैं लेश्याविना मनुष्यगति अर असिद्धत्व ए दोय पाइए हैं ॥ ८२७ ॥ आगैं कहे औदयिकके स्थान तिनविषैं भावनिके बदलनेतैं भए जे भंग तिनकौं गुणस्थाननिविषै कहिए है—

**लिंगकसाया लेस्सा संगुणिदा चदुगदीसु अविरुद्धा ।**

**बारस बावत्तरियं तत्तियमेत्तं च अडदालं ॥ ८२८ ॥**

लिंगकषाया लेश्याः संगुणिताश्चतुर्गतिष्वविरुद्धाः।
द्वादश द्वासप्ततिः तावन्मात्रं चाष्टचत्वारिंशत् ॥ ८२८ ॥

जी० प्र०—चतुर्गतिष्वविरुद्धाः लिंगकषायलेश्याः। तत्र नरकगतौ षंढवेदचतुःकषायत्र्यशुभलेश्याः, तिर्यग्मनुष्यगत्योस्त्रिलिंगचतुःकषायषड्लेश्याः, देवगतौ स्त्रीपुंलिंगचतुष्कषायत्रिशुभलेश्याः भवनत्रयापर्याप्ते त्र्यशुभलेश्या अपि सर्वत्र गुणिताः क्रमेण द्वादश द्वासप्ततिः द्वासप्ततिरष्टचत्वारिंशद्भवति। मिलित्वा २०४, मिथ्यादृष्टौ सासादने च गुण्यं स्थाप्यं ॥ ८२८ ॥

स० चं०—च्यारि गतिनिविषैं अविरुद्ध यथासंभव लिंग कषाय लेश्यानिकौं परस्पर गुणिए। तहां नरकगतिविषै तौ नपुंसक वेद च्यारि कषाय तीन अशुभ लेश्याके परस्पर गुणनेतैं बारह होंइ। तिर्यंच वा मनुष्यगतिविषैं तीन वेद च्यारि कषाय छह लेश्यानिकौं परस्पर गुणें बहत्तरि बहत्तरि होंइ। देवगतिविषैं स्त्री पुरुष दोय लिंग च्यारि कषाय तीन शुभ लेश्या अर भवनत्रिककैं अपर्याप्त दशामैं तीन अशुभ लेश्या भी होंइ तातैं छह लेश्या इनकौं परस्पर गुणें अठतालीस होंइ ऐसैं सर्व मिलिकरि दोयसै च्यारि भए सो इतने तौ मिथ्यादृष्टि अर सासादनविषैं गुण्य जानने। जाकौं गुणकार करि गुणिए ताकौं गुण्य कहिए सो इनका आगै गुणकारकरि गुणन कीजिएगा तातैं इनकौं गुण्य कहे। इहां अक्ष संचारकरि भावानिके बदलनेतैं जितने भंग होंहिं तितने ही परस्पर गुणे भंग होंहि तातैं गुणन विधानकरि अक्ष भंग कहे हैं ॥ ८२८ ॥

**णवरि विसेसं जाणे सुर मिस्से अविरदे य सुहलेस्सा।**
**चदुवीस तत्थ भंगा असहायपरक्कमुद्दिट्ठा ॥ ८२९ ॥**

नवरि विशेषं जानीहि सुरे मिश्रेऽविरते च शुभलेश्याः।
चतुर्विंशं तत्र भंगा असहायपराक्रमोद्दिष्टाः ॥ ८२९ ॥

जी० प्र०—मिश्रे असंयते च प्राग्वन्नरकगतौ द्वादश । तिर्यग्मनुष्यगत्योर्द्वासप्ततिर्द्वासप्ततिः । देवगतौ शुभलेश्यात्रयमेवेति नवीनं विशेषं जानीहि, भवनत्रयापर्याप्तस्यात्रासंभवात्तेन भंगा स्त्रीपुंलिंगचतुष्कषायत्रिशुभलेश्याकृताश्चतुर्विंशतिः श्रीवर्धमानस्वामिना निर्दिष्टाः मिलित्वाशीत्यग्रशतं । देशसंयते लिं ३ क ४ ले ३ गुणिते ३६ । मिलित्वा तिर्यग्मनुष्यगत्योर्द्वासप्ततिः । प्रमत्तादिद्वये मनुष्यगतौ लिं ३ क ४ ले ३ गुणिते षट्त्रिंशत् । अपूर्वकरणे सवेदानिवृत्तिकरणे च लिं ३ क ४ ले १ गुणिते द्वादश । अवेदभागे मनुष्यगतौ चतुष्कषायशुक्ललेश्याकृताश्चत्वारः । मानभागे मनुष्यगतिकषायत्रयैकलेश्याकृतास्त्रयः । मायाभागे मनुष्यगति १ क २ शुभले १ गुणिते द्वौ । लोभभागे मनुष्य १ क १ लो शु ले १ गुणिते एकः। सूक्ष्मसांपराये मनुष्यगति १ क—सू, लो १ शु ले १ गुणिते १ उपशांतकषायादित्रये मनुष्यगतिः १ क शून्यं, शु ले १ गुणिते एकैकः । अयोगे मनुष्यगतिरिति १ ॥ ८२९ ॥

स० चं०—मिश्रविषै अर असंयतविषै पूर्ववत् नरकगतिविषै बारह, तिर्यंच मनुष्यविषै बहत्तरि बहत्तरि, देवगतिविषैं इहां तीन शुभलेश्या हैं इतना नवीन विशेष जानहु जातैं भवनत्रिकका अपर्याप्तपना इहां न संभवै है तातैं स्त्री पुरुषवेद च्यारि कषाय तीन शुभलेश्यानिकौं परस्पर गुणैं देवगतिविषैं चौईस ही भंग भए ऐसा असहाय पराक्रमी श्रीवर्धमानस्वामी तिननैं कह्या है सो ए सर्व मिलि एकसौ असी गुण्य भया । बहुरि देशसंयतविषैं तीन लिंग च्यारि कषाय तीन शुभलेश्याकौं परस्पर गुणैं तिर्यंच वा मनुष्यगतिविषैं छत्तीस छत्तीस होइ मिलिकरि बहत्तरि भए । बहुरि प्रमत्त वा अप्रमत्तविषैं मनुष्यगतिविषैं तीन लिंग च्यारि कषाय तीन शुभलेश्यानिके गुणनिकरि छत्तीस भए । बहुरि अपूर्वकरण वा सवेद अनिवृत्ति करणविषैं मनुष्यगतिविषैं तीन लिंग च्यारि कषाय एक शुक्लेश्याकरि बारह भए । बहुरि अवेद अनिवृत्ति करणविषैं मनुष्यगतिविषैं च्यारि कषाय शुक्ललेश्याकरि च्यारि भए। बहुरि अनिवृत्तिकरणका मानभागविषैं मनुष्यगति तीन कषाय शुक्ललेश्याकरि तीन भए । मायाभागविषैं मनुष्यगति दोय कषाय शुक्ललेश्याकरि दोय भए । लोभ भागविषैं मनुष्यगति बादर लोभ शुक्ललेश्याकरि एक ही भया। बहुरि सूक्ष्मसांपरायविषैं मनुष्यगति सूक्ष्म लोभ शुक्ललेश्याकरि एक ही भया । उपशांत कषायादि तीनविषैं मनुष्यगति कषायका अभाव शुक्ललेश्याकरि एक भया । अयोगीविषैं मनुष्यगतिरूप एक भया । ऐसैं ए भंग भए । तिनकौं गुण्य स्थापन करने ॥ ८२९ ॥

**चक्खूण मिच्छसासणसम्मा तेरिच्छगा हवंति सदा ।**
**चारिकसायतिलेस्साणब्भासे तत्थ भंगा हु ॥ ८३० ॥**

चक्षुरूनं मिथ्यसासनसम्यंचः तैरश्चिका भवंति सदा ।
चतुःकषायत्रिलेश्यानामभ्यासे तत्र भंगा हि ॥ ८३० ॥

जी० प्र०—चक्षुर्दर्शनरहितमिथ्यादृष्टिसासादनसम्यग्दृष्टयः सदा तिर्यंच एव स्युस्तेन तत्र भंगाः षंढवेदचतुःकषायत्र्यशुभलेश्यानां गुणने द्वादश द्वादश खलु ॥ ८३० ॥

स० चं०—बहुरि चक्षुदर्शन रहित मिथ्यादृष्टी वा सासादन सम्यग्दृष्टी सदा तिर्यंच ही हैं तातैं तहां तिर्यंच गतिहीविषैं नपुंसकवेद च्यारि कषाय तीन अशुभलेश्यानिका परस्पर गुणनतैं बारह भंग प्रगटपने जानने ॥८३०॥

**खाइयअविरदसम्मे चउ सोल बिहत्तरी य बारं च ।**
**तद्देसो मणुसेव य छत्तीसा तब्भवा भंगा ॥ ८३१ ॥**

क्षायिकाविरतसम्ये चत्वारः षोडश द्वासप्ततिश्च द्वादश च ।
तद्देशो मनुष्य एव षट्त्रिंशत्तद्भवा भंगाः ॥ ८३१ ॥

जी० प्र०—क्षायिकसम्यग्दृष्ट्यसंयते नारके षंढलिंग कषायचतुष्कं कपोतलेश्येति भंगाश्चत्वारः । तिरश्चि पुंलिगं कषायचतुष्कं लेश्याचतुष्कमिति षोडश । मनुष्ये लिंगत्रयं कषायचतुष्कं लेश्याषट्कमिति द्वासप्ततिः । देवे पुलिंगं कषायचतुष्कं शुभलेश्यात्रयमिति द्वादश मिलित्वा चतुरग्रशतं । क्षायिकसम्यग्दृष्टिदेशसंयतः मनुष्य एवेति तत्र लिं ३ क ४ शु ले ३ तद्भवभंगाः षट्त्रिंशत् ॥ ८३१ ॥

स० चं०—क्षायिक सम्यग्दृष्टी असंयतविषैं नारकीविषैं तौ नपुंसकवेद च्यारि कषाय कपोत लेश्याकरि च्यारि ही भंग हैं । तिर्यंचविषैं पुरुष वेद च्यारि कषाय च्यारि लेश्याकरि सोलह भंग हैं । मनुष्यविषैं तीन वेद च्यारि कषाय छह लेश्याकरि बहत्तरि भंग हैं । देवगतिविषै पुरुषवेद च्यारि कषाय तीन शुभलेश्याकरि बारह भंग हैं ऐसैं

मिलिकरि एकसौ च्यारि भंग भए । बहुरि क्षायिक सम्यग्दृष्टी देश संयत मनुष्य ही होइ तहां तीन वेद च्यारि कषाय तीन शुभलेश्याकरि छत्तीस भंग हैं ॥ ८३१ ॥

**परिणामो दुट्ठाणो मिच्छे सेसेसु एक्कठाणो दु ।**
**सम्मे अण्णं सम्मं चारित्ते णत्थि चारित्तं ॥ ८३२ ॥**

परिणामो द्विस्थानो मिथ्ये शेषेषु एकस्थानस्तु ।
सम्ये अन्यत्सम्यं चारित्रे नास्ति चारित्रं ॥ ८३२ ॥

जी० प्र०—पारिणामिकभावो मिथ्यादृष्टौ जीवत्वभव्यत्वं जीवत्वाभव्यत्वमिति द्विस्थानः । शेषगुणस्थानेषु सिद्धे च जीवत्वभव्यत्वमित्येकस्थान एव । अग्रे गुणस्थानेषु प्रत्येकद्विसंयोगादीन् वक्तुमाह—सम्यक्त्वयुतस्थाने सम्यक्त्वांतरं चारित्रयुतस्थाने चारित्रांतरं च नास्ति ॥ ८३२ ॥ पुनः—

स० चं०—पारिणामिक भावका मिथ्यादृष्टिविषैं दोय स्थान है—जीवत्व भव्यत्व अर जीवत्व अभव्यत्व । बहुरि अवशेष गुणस्थाननिविषैं वा सिद्धविषैं जीवत्व भव्यत्व ऐसा एक ही स्थान है । आगैं गुणस्थाननिविषैं प्रत्येक द्विसंयोगी आदि भेद कहनेके अर्थि कहैं हैं—

सम्यक्त्वसहित स्थानविषैं अन्य सम्यक्त्व न होइ । चारित्र सहित स्थानविषैं अन्य चारित्र न होइ । जैसैं जहां उपशम सम्यक्त्व पाइए तहां वेदक वा क्षायिक सम्यक्त्व न पाइए । ऐसैं ही अन्यविषै भी जानना ॥ ८३२ ॥

**मिच्छदुगयदचउक्के अट्ठाणेण खयियठाणेण ।**
**जुद परजोगजभंगा पुध आणिय मेलिदव्वा हु ॥ ८३३ ॥**

मिथ्यद्विकायतचतुष्के अष्टस्थानेन क्षायिकस्थानेन ।
युतं परयोगजभंगाः पृथगानीय मेलयितव्या हि ॥ ८३३ ॥

जी० प्र०—मिथ्यादृष्ट्यादिद्वये चक्षुरूनाष्टस्थानयुतान् असंयतादिचतुष्के क्षायिकसम्यक्त्वस्थानयुतांश्च परसंयोगजभंगान् पृथगानीय स्वस्वराशौ निक्षिपेत् ॥ ८३३ ॥ उक्तगुण्यानां गुणकारक्षेपावुद्भावयति—

स० चं०—मिथ्यादृष्टि सासादनविषै चक्षुर्दर्शन रहित क्षायोपशमिक आठका स्थान तींहिविषै औदयिकके भंग कहे तिनकरि संयुक्त अर असंयतादि च्यारिविषै क्षायिक सम्यक्त्वका स्थानविषैं औदयिकके भंग कहे तिनकरि संयुक्त परसंयोगकरि उपजे भंग तिनको जुदे जुदे विचारि अपना अपना राशिविषैं मिलावने ॥ ८३३ ॥ पूर्वै कहे थे गुण्य तिनके गुणकार अर क्षेप प्रगट करें हैं—

## उदयेणक्खे चाडिदे गुणगारा एव होंति सव्वत्थ ।
## अवसेसभावठाणेणक्खे संचारिदे खेवा ॥ ८३४ ॥

उदयेनाक्षे चटिते गुणकारा एव भवंति सर्वत्र ।
अवशेषभावस्थानेनाक्षे संचारिते क्षेपाः ॥ ८३४ ॥

जी० प्र०—गुणस्थानं प्रति प्रागुक्तमिश्रौदयिकपारिणामिकभावस्थानानि भंगोत्पादनक्रमेण संस्थाप्य तत्र औदयिकभावस्थानेनाक्षे चलिते सर्वत्र ये भंगास्ते गुणकारा एव स्युः । शेषभावस्थानैरक्षे संचारिते तु क्षेपाः स्युः । तद्यथा—

मिथ्यादृष्टौ तत्स्थानानीत्थं संस्थाप्य

| मि | औ | पा |
|---|---|---|
| १० | ८ | भ |
| ९ | ० | अ |

अत्राष्टकस्य प्रत्येकभंगो गुणकारः शेषाश्चत्वारः क्षेपाः । द्विसंयोगेऽष्टकेन दशकनवकयोर्द्वौ भव्यत्वाभव्यत्वयोर्द्वौ च गुणकाराः नवकदशकाभ्यां भव्यत्वाभव्यत्वयोर्द्वौ द्वौ क्षेपाः त्रिसंयोगे दशकेनाष्टकेनाष्टके भव्यत्वाभव्यत्वाभ्यां द्वौ नवकेन च द्वौ गुणकाराः क्षेपो नास्ति मिलित्वा प्रागुक्तचतुरष्टद्विशत्याः गुणकारा नव क्षेपा अष्टौ । चक्षुरूने तु तत्स्थानानीमानि—

| मि | औ | पा |
|---|---|---|
| ८ | ८ | भ |
| | | अ |

अत्र मिश्राष्टस्यैव प्रत्येकभंगो ग्राह्यः । शेषाणां पुनरुक्तत्वात् । स च क्षेपः । द्विसंयोगेऽपि तथात्वात् गुणकारः एकः ।

मिश्राष्टकस्य भव्यत्वाभव्यत्वाभ्यां द्वौ क्षेपौ । त्रिसंयोगे गुणकारावेव द्वौ । मिलित्वा प्रागुक्तद्वादशानां गुणकारास्त्रयः । क्षेपास्त्रयः । भंगा,एकान्नचत्वारिंशत् । उभये मिलित्वा मिथ्यादृष्टौ सर्वभंगा त्र्यशीत्यग्राष्टादशशतानि ।

सासादने—

| मि | औ | पा |
|---|---|---|
| १० | ७ | भ |
| ६ | | |

अत्र प्र गु १ क्षे ३ द्वि गु ३ क्षे २ त्रि गु २ मिलित्वा गुण्यं २०४ । गु ६ क्षे ५ भंगाः १२२९ ।

पुनश्चक्षुरूने—

| मि | औ | पा |
|---|---|---|
| ८ | ७ | भ |

अत्र प्र क्षे १ द्विगु १ क्षे १ त्रिगु १ मिलित्वा गुण्यं १२ । गु २ क्षे २ भंगा २६ उभये १२५५ ।

मिश्रे—

| मि | औ | पा |
|---|---|---|
| ११ | ७ | भ |
| ६ | | |

प्रगु १ क्षे ३ द्विगु ३ क्षे २ त्रिगु २ मिलित्वा गुण्यं १८० गु ६ क्षे ५ भंगाः १०८५ ।

असंयते—

| उ | मि | औ | पा |
|---|---|---|---|
| १ | १२ | ७ | भ |
| | १० | | |

प्र गु १ क्षे ४ द्विगु ४ क्षे ५ त्रिगु ५ क्षे २ च गु २ मिलित्वा गुण्यं १८० गु १२ क्षे ११ भंगाः २१७१ ।

क्षायिकसम्यग्दृष्टौ—

| क्षा | मि | औ | पा |
|---|---|---|---|
| १ | १२ | ७ | भ |
| | १० | | |

अत्र प्रत्येकगुणकारः पुनरुक्तः । प्र क्षे १ द्विगु १ शेषाः पुनरुक्ताः । द्वि क्षे ३ त्रिगु ३ क्षे २ चगु २ मिलित्वा गुण्यं १०४ । गु ६ । क्षे ६ भगाः ६३० । उभये भंगाः २८०१ । अत्रोपशमक्षायिकसम्यक्त्वाभ्यां मिश्रभावस्थानं वेदकं विना विवक्षितं ।

देशसंयते—

| उ | मि | औ | पा |
|---|---|---|---|
| १ | १३ | ६ | भ |
| | ११ | | |

अत्र प्रगु १ क्षे ४ द्विगु ४ क्षे ५ त्रिगु ५ क्षे २ चगु २ मिलित्वा गुण्यं ७२ गु १२ क्षे ११ भंगाः ८७५ ।

क्षायिकसम्यक्त्वे—

| क्षा | मि | औ | पा |
|---|---|---|---|
| १ | १३ | ६ | भ |
| | ११ | | |

अत्र प्रत्येकगुणकारः पुनरुक्तः । क्षे १ द्विगु १ शेषद्विसंयोगगुणकाराः पुनरुक्ताः । द्वि क्षे ३ त्रिगु ३ शेषगुणकाराः पुनरुक्ताः । त्रि क्षे २ चगु २ मिलित्वा गुण्यं ३६ गु ६ क्षे ६ भंगाः २२२ । उभयभंगाः १०९७ ।

प्रमत्ते—

| उ | क्षा | मि | औ | पा |
|---|---|---|---|---|
| १ | १ | १४ | ६ | भ |
| | | १३ | | |
| | | १२ | | |
| | | ११ | | |

अत्र प्रगु १ क्षे ७ द्विगु ७ क्षे १४ त्रिगु १४ क्षे ८ चगु ८ मिलित्वा गुण्यं ३६ गु ३० क्षे २९ भंगाः ११०९ ।

अप्रमत्ते—

| उ | क्षा | मि | औ | पा |
|---|---|---|---|---|
| १ | १ | १४ | ६ | भ |
| | | १३ | | |
| | | १२ | | |
| | | ११ | | |

अत्र प्रगु १ क्षे ७ द्विगु ७ क्षे १४ त्रिगु १४ क्षे ८ चगु ८ । मिलित्वा गुण्यं ३६ । गु ३० क्षे २९ भंगाः ११०९ ।

क्षपकेऽप्यपूर्वकरणे—

| क्षा | मि | औ | पा |
|---|---|---|---|
| २ | १२ | ६ | भ |
| | ११ | | |
| | १० | | |
| | ९ | | |

अत्र प्रगु १ क्षे ६ द्विगु ६ क्षे ९ त्रिगु ९ क्षे ४ चगु ४ मिलित्वा गुण्यं १२ । गु २० क्षे १९ लब्धभंगाः २५९ ।

अनिवृत्तिकरणे सवेदभागे गुण्यं १२ गु २० क्षे १९ भंगाः २५९ । अवेदभागे—

| क्षा | मि | औ | पा |
|---|---|---|---|
| २ | १२ | ५ | भ |
| | ११ | | |
| | १० | | |
| | ९ | | |

अत्र गुण्यं ४ गु २० क्षे १९

भंगाः ६६ । अक्रोधभावे गुण्यं ३ गु २० क्षे १९ भंगा ७९ । अमानभागे गुण्यं २ गु २० क्षे १६ भंगाः ५६ । अमायभागे गुण्यं १ गु २० क्षे १९ भंगाः ३९ ।

सूक्ष्मसांपराये गुण्यं १ गु २० क्षे १६ भंगाः ३९ । क्षीणकषाये गुण्यं १ गु २० क्षे १९ भंगाः ३९ ।

सयोगे—

| क्षा | औ | पा |
|---|---|---|
| १ | २ | भ |

अत्र प्रगु १ क्षे २ द्विगु २ क्षे १ त्रिगु १ मिलित्वा गुण्यं १ गु ४ क्षे ३ भंगाः ७ ।

अयोगे—

| क्षा | औ | पा |
|---|---|---|
| १ | २ | भ |

अत्र प्रगु १ क्षे २ द्विगु २ क्षे १ त्रिगु १ मिलित्वा गुण्यं १ गु ४ क्षे ३ भंगाः ७ ।

सिद्धे—

| क्षा | पा |
|---|---|
| १ | जी |

अत्र प्रक्षे २ द्विक्षे १ मिलित्वा भंगाः ३ ।

उपशमकेऽपूर्वकरणे—

| उ | क्षा | मि | औ | पा |
|---|---|---|---|---|
| २ | १ | १२ | ६ | भ |
| | | ११ | | |
| | | १० | | |
| | | ९ | | |

अत्र प्रगु १ क्षे ७ द्विगु ७ क्षे १५ त्रिगु १५ क्षे १३ चगु १३ क्षे ४ पंगु ४ मिलित्वा गुण्यं १२ गु ४० क्षे ३९ भंगाः ५१९ ।

अनिवृत्तिकरणे सवेदभागे गुण्यं १२ गु ४० क्षे ३९ भंगाः ५१९ । अवेदभागे गुण्यं ४ गु ४० क्षे ३६ भंगाः १९६ । अक्रोधभागे गुण्यं ३ गु ४० क्षे ३९ भंगाः १५९ । अमानभागे गुण्यं २ गु ४० क्षे ३६ भंगाः ११९ । अमायभागे गुण्यं १ गु ४० क्षे ३६ भंगाः ७९ ।

सूक्ष्मसांपराये गुण्यं १ गु ४० क्षे ३६ भंगाः ७६ । उपशांतकषाये गुण्यं १ गु ४० क्षे ३९ भंगाः ७९ ॥८३४॥ उक्तगुण्यादीनुच्चरति—

स० चं०—गुणस्थानप्रति पूर्वै कहे जे मिश्र वा औदयिक वा पारिमाणिक भावके स्थान तिन स्थाननिके अक्ष संचार विधानकरि बदलनेतैं भंग उपजावनेके अर्थि अनुक्रमतैं स्थापनकरि तहां औदयिक भावका स्थानकरि

अक्षका संचारकरि सर्व जे भंग होंहि ते भंग गुणकार जानने। अवशेष भावनिका स्थानविषैं अक्षका संचारकरि जे भंग होंहि ते क्षेपक जानने। भावार्थ—भावनिके जे स्थान कहे तिनकौं यथा संभव जुदे जुदे कहिए ते प्रत्येक भंग जानने। तहां औदयिकका स्थानरूप जो प्रत्येक भंग सो तौ गुणकाररूप जानना। अवशेष भावका स्थानरूप जे प्रत्येक भंग ते क्षेपरूप जानने। बहुरि जहां दोय तीन आदि भावनिके स्थाननिका संयोग करिए तहां दोय संयोगी तीन संयोगी आदि भंग होंहि तिनविषैं जहां औदायिक भावका संयोग सहित दोइसंयोगी आदि भंग होंइ ते भंग तौ गुणकाररूप जानने। बहुरि जहां औदायिक भावका तौ संयोग न होइ अन्य भावनिका ही संयोगतैं दोय संयोगी आदि भंग होंइ ते भंग क्षेपरूप जानने। सो जिसकरि गुणिए ताकौं गुणकार कहिए अर जिनकौं मिलाइए तिनकौं क्षेप कहिए। सो पूर्वै जो जो गुण्य कहा था ताकौं इहां कहिए है—

गुणकार तींहि तींहिकरि गुणिए अर गुणन कीएं जो प्रमाण होइ तींहिविषैं जो क्षेपका प्रमाण होइ ताकौं मिलाइए यों करता जितने होंइ तितने तहां भंग जानने। ऐसा विधान करतें जितने होंहि तितने ही यथासंभव भावनिके वदलनेतैं भंग हो हैं तातैं थोरेमें आवनेके अर्थि ऐसा विधान कह्या है। सोई कहिए है—

मिथ्यादृष्टिविषैं मिश्रके तो दशका अर नवका ऐसे दोयस्थान औदयिकका आठका एक स्थान पारिणामिकके जीवत्व सहित भव्य वा अभव्यरूप दोय स्थान—

| मि | औ | पा |
|---|---|---|
| १० | ८ | भ |
| ९ | ० | अ |

ऐसैं पांच स्थान हैं। तथा प्रत्येक भंग पांच तिनविषैं औदयिकका आठका स्थानरूप एक प्रत्येक भंग तो गुणकार जानना। अवशेष दोय मिश्रके दोय पारिणामिकके ऐसैं च्यारि भंग क्षेप जानने। बहुरि दोय संयोगी भंगविषैं औदयिकका आठका स्थानसहित मिश्रका दशका अर नवका स्थानकरि दोय भंग अर पारिणामिकका भव्यरूप वा अभव्यरूप स्थानकरि दोय भंग ऐसैं च्यारि भंग तौ गुणकाररूप जानने। बहुरि मिश्रका दशका स्थान सहित पारिणामिकका भव्य अभव्य रूप दोय स्थानकरि दोय भंग अर मिश्रका नवका स्थान सहित तिनही पारिणामिकके दोय स्थानका संयोगरूप दोय भंग ऐसैं च्यारि

भंग क्षेपरूप जानने। बहुरि तीन संयोगीविषैं औदयिकका आठका स्थान अर मिश्रका दशका स्थान सहित पारिणामिकके दोय स्थाननिकरि दोय भंग भए। बहुरि औदयिकका आठका स्थान अर मिश्रका नवस्थान सहित पारिणामिकके दोय स्थाननिकरि दोय भंग ऐसैं च्यारि भंग गुणकाररूप जानने। इहां औदयिकका संयोगविना त्रिसंयोगी नाहीं तातैं त्रिसंयोगीविषैं क्षेप नाहीं है। ऐसैं सर्व मिलि नव तौ गुणकार अर आठ क्षेप भए। तहां पूर्वैं औदयिक भावके भंगनिकरि मिथ्यादृष्टिविषैं दोयसै च्यारि गुण्य कह्या था तिनकौं गुणकार नवकरि गुणिये तब अठारहसै छत्तीस होइ तिनविषैं आठ क्षेप मिलाइए तब अठारहसै चवालीस भंग होंहि। बहुरि चक्षुदर्शन रहित मिथ्यादृष्टिविषैं मिश्रका आठहीका एक स्थान औदयिकका आठका एकस्थान पारिणामिकका भव्य अभव्यरूप दोय स्थान—

| मि | औ | पा |
|---|---|---|
| ८ | ८ | भ |
| | | अ |

ऐसैं च्यारि स्थान हैं। इहां प्रत्येक भंग च्यारि तिनविषैं एक मिश्रका आठका स्थान रूप ही प्रत्येक भंग ग्रहण करना जातैं अन्य तीन प्रत्येक भंग पुनरुक्त हैं, चक्षुदर्शन सहित मिथ्यादृष्टिविषैं पूर्वैं कहे तिनकी समान है तातैं एकही ग्रह्या सो क्षेपरूप है। बहुरि दोय संयोगीविषैं मिश्रका आठका स्थान अर औदायिकका आठका स्थान इन दोऊनिका संयोगरूप एक भंग गुणकार जानना। बहुरि औदयिकका स्थान अर भव्य अभव्यका स्थानके संयोगतैं जे द्विसंयोगी होंहि ते पुनरुक्त हैं तातैं न ग्रहे। बहुरि मिश्रका आठका स्थान अर भव्यत्व अभव्यत्वरूप पारिणामिकके दोयस्थान तिनके संयोगतैं जे दोय संयोगी भंग दोय होंहिं ते क्षेपरूप जानने। बहुरि तीन संयोगीविषैं मिश्रका आठका स्थान औदयिकका आठका स्थान तिनकै भव्य वा अभव्यरूप दोय स्थाननिके संयोगतैं दोय भंग भए ते गुणकाररूप हैं। ऐसैं चक्षुदर्शन रहित मिथ्यादृष्टीकैं पूर्वैं जे बारह गुण्य कहे थे तिनके मिलिकरि तीन गुणकार अर तीन क्षेप भए। तहां गुण्यकौं गुणकार करि गुणैं क्षेपकौं मिलाए गुणतालीस भंग भए ऐसैं चक्षुदर्शन सहित वा रहित मिथ्यादृष्टीकैं सर्वभंग मिलाएं अठारहसै तियासी भंग भए।

बहुरि याही प्रकार सासादनादिविषैं भी जितने भावनिके स्थान पाइए तितने तौ प्रत्येक भंग जानने । बहुरि औदयिकका जो स्थान होइ सो गुणकार जानना । अन्यभावनिके जे स्थान होंहि ते क्षेपरूप जानने । बहुरि जे दोय तीन आदि भावनिके संयोगतैं भंग होंहिं ते दोय संयोगी तीन संयोगी आदि जानने । तहां औदयिक भाव अर अन्य कोई भावके संयोगतैं जे दोयसंयोगी आदि भंग होंहि ते गुणकाररूप जानने अर औदायिक भाव विना अन्य ही भावनिके संयोगतैं जे दोय संयोगी आदि भंग होंहि ते क्षेपरूप जानने । तहां पहले जिन भंगनिकों कहि आए अर तिनहीके समान पीछे जे भंग होंहि ते पुनरुक्त जानने । तिनका ग्रहण न करना । असैं करतें जे गुणकार होंहि तिनकौं मिलाएं जो प्रमाण होइ ताकरि पूर्वे जो गुण्य कहि आए थे ताकों गुणिए जो प्रमाण होइ तिसविषैं क्षेपकौं जोडैं जो प्रमाण होइ ताकों मिलाइए । यों करते जो प्रमाण होइ तितने भंग जानने । सो सासादनविषै मिश्रके दशका नवका दोय स्थान औदयिकका सातका एक स्थान पारिणामिकका भव्यरूप एक स्थान असैं च्यारि स्थान हैं । तहां प्रत्येक भंगविषैं गुणकार एक क्षेप तीन अर दोय संयोगीविषैं गुणकार तीन क्षेप दोय बहुरि तीन संयोगीविषै गुणकार दोय मिलिकरि गुणकार छह क्षेप पांच तहां गुण्य दोयसै च्यारिकों यथोक्त करतें बारहसै गुणतीस भंग भए । बहुरि चक्षुर्दर्शन रहित सासादनविषैं मिश्रका आठका स्थान औदयिकका सातका स्थान पारिणामिकका भव्य स्थान असैं तीन स्थान तहां प्रत्येक भंगविषैं क्षेप एक अन्य पुनरुक्त हैं । दोय संयोगीविषै गुणकार एक क्षेप एक त्रिसंयोगीविषै गुणकार एक मिलिकरि गुणकार दोय क्षेप दोय तहां पूर्वोक्त गुण्य बारह यथोक्त करतैं सर्व भंग छव्वीस भए । दोऊ मिलाएं सासादनविषैं सर्व भंग बारहसै पचावन हो हैं ।

बहुरि मिश्र गुणस्थानविषैं मिश्रके ग्यारह नवके दोय औदयिकका सातका पारिणामिकका भव्यरूप असैं च्यारि स्थान हैं । तहां प्रत्येक भंगविषैं गुणकार एक क्षेप तीन अर दोय संयोगीविषैं गुणकार तीन क्षेप दोय अर तीन संयोगीविषैं गुणकार दोय मिलिकरि गुणकार छह क्षेप पांच पूर्वोक्त गुण्य एकसौ असी यथोक्त करते सर्वभंग एक हजार पिच्यासी हो हैं ।

बहुरि असंयतविषैं औपशमिकका उपशम सम्यक्त्वरूप एक मिश्रके बारह दशके दोय औदयिकका सात का एक पारिणामिकका भव्यत्वरूप एक ऐसैं पांच स्थान हैं। तहां प्रत्येक भंगविषैं गुणकार एक क्षेप च्यारि दोय संयोगीविषै गुणकार च्यारि क्षेप पांच तीन संयोगीविषैं गुणकार पांच क्षेप दोय च्यारि संयोगीविषैं गुणकार दोय मिलिकरि गुणकार बारह क्षेप ग्यारह पूर्वोक्त गुण्य एकसौ असी सर्व भंग इकईससै इकहत्तरि भंग हो हैं। बहुरि क्षायिक सम्यग्दृष्टीके क्षायिकका क्षायिक सम्यक्त्वरूप एक, मिश्रके बारह दशके दोय औदयिकका सातका एक पारिणामिकका भव्यत्वरूप एक ऐसैं पांच स्थान तहां प्रत्येक भंगविषैं क्षेप एक, दोय संयोगीविषैं गुणकार एक क्षेप तीन, तीन संयोगीविषैं गुणकार तीन क्षेप दोय, च्यारि संयोगी विषैं गुणकार दोय हैं। अवशेष गुणकार वा क्षेप पुनरुक्त जानने मिलिकरि गुणकार छह क्षेप छह पूर्वोक्त गुण्य एकसौ च्यारि सर्व भंग छसै तीस हो हैं। दोऊनिकौं मिलाएं असंयतविषैं सर्व भंग अठाईससै एक हो हैं।

बहुरि देशसंयतविषैं उपशमका उपशम सम्यक्त्व रूप एक, मिश्रके तेरह ग्यारहके दोय औदयिकका छहका एक पारिणामिकका भव्यत्वरूप एक ऐसैं पांच स्थान हैं। तहां प्रत्येक भंगविषैं गुणकार एक क्षेप च्यारि, दोय संयोगी विषै गुणकार च्यारि क्षेप पांच, तीन संयोगीविषैं विषै गुणकार पांच क्षेप दोय, च्यारि संयोगी विषैं गुणकार दोय मिलिकरि गुणकार बारह क्षेप ग्यारह पूर्वोक्त गुण्य बहत्तरि सर्व भंग आठसै पिचहत्तरि हो हैं। बहुरि क्षायिक सम्यक्त्वविषै उपशमका स्थान जायगा क्षायिक सम्यक्त्वरूप क्षायिकका स्थान कहना अन्य पूर्ववत्। तहां प्रत्येक भंगविषैं क्षेप एक, दोय संयोगीविषैं गुणकार एक क्षेप तीन, तीन संयोगीविषैं गुणकार तीन क्षेप दोय, च्यारि संयोगीविषैं गुणकार दोय अवशेष गुणकार वा क्षेप पुनरुक्त जानने। मिलिकरि गुणकार छह क्षेप छह पूर्वोक्त गुण्य छतीस सर्व भंग दोयसै बाईस हो हैं। दोऊ मिलि देशसंयतविषैं सर्व भंग एक हजार सत्याणवै हो हैं।

बहुरि प्रमत्तविषैं उपशमका उपशम सम्यक्त्वरूप एक, क्षायिकका क्षायिक सम्यक्त्वरूप एक मिश्रके चौदह तेरह बारह ग्यारहके च्यारि, औदयिकका छहका एक, पारिणामिकका भव्यत्वरूप एक ऐसैं आठ स्थान हैं। तहां

प्रत्येक भंगविषैं गुणकार एक क्षेप सात, दोय संयोगीविषैं गुणकार सात क्षेप चौदह, तीन संयोगीविषैं गुणकार चौदह क्षेप आठ, च्यारि संयोगीविषैं गुणकार आठ मिलिकरि गुणकार तीस क्षेप गुणतीस पूर्वोक्त गुण्य छत्तीस सर्व भंग ग्यारहसै नव हो हैं।

बहुरि अप्रमत्तविषैं प्रमत्तवत् स्थान आठ गुणकार तीस क्षेप गुणतीस पूर्वोक्त गुण्य छतीस सर्व भंग ग्यारहसै नव हो हैं।

बहुरि क्षपक श्रेणीविषैं अपूर्वकरणविषैं क्षायिकका सम्यक्त्वचारित्ररूप एक स्थान, मिश्रके बारह ग्यारह दश नव च्यारि औदयिकका छहका एक पारिणामिकका भव्यत्वरूप एक ऐसैं सात स्थान हैं। तहां प्रत्येक भंगविषैं गुणकार एक क्षेप छह, दोय संयोगीविषैं गुणकार छह क्षेप नव, तीन संयोगीविषैं गुणकार नव क्षेप च्यारि, च्यारि संयोगीविषैं गुणकार च्यारि मिलिकरि गुणकार बीस क्षेप उगणीस पूर्वोक्त गुण्य बारह भंग दोयसै गुणसाठि हो हैं।

बहुरि अनिवृत्तिकरणविषैं वेदसहित भागविषैं अपूर्वकरणवत् च्यारि भावके सात स्थान हैं। तहां गुणकार बीस क्षेप उगणीस पूर्वोक्त गुण्य बारह भग दोयसै गुणसाठ जानने। वेदरहित भागविषैं भी तैसैं ही च्यारि भावके सात स्थान हैं। विशेष इतना—इहां औदयिकका पांचका स्थान जानना। तहां अपूर्वकरणवत् गुणकार बीस क्षेप उगणीस इहां पूर्वोक्त गुण्य च्यारि भंग निन्याणवे हैं। बहुरि क्रोधरहित भागविषैं भी तैसैं ही वेद रहित भागवत् जानना। तहां गुणकार बीस क्षेप उगणीस पूर्वोक्त गुण्य तीन भंग गुण्यासी जानने। मानरहित भागविषैं भी तैसैं ही हैं तहां गुणकार बीस क्षेप उगणीस पूर्वोक्त गुण्य दोय भंग गुणसाठि जानने। मायारहित भागविषैं भी तैसैं ही जानना। तहां गुणकार बीस क्षेप उगणीस पूर्वोक्त गुण्य एक भंग गुणतालीस जानने।

बहुरि सूक्ष्मसांपरायविषै भी तैसैं ही गुणकार बीस क्षेप उगणीस गुण्य एक भंग गुणतालीस हैं।

बहुरि क्षीणकषायविषैं भी तैसैं ही गुणकार बीस क्षेप उगणीस गुण्य एक भंग गुणतालीस हैं।

बहुरि सयोगीविषैं क्षायिकका एक औदयिकका तीनका एक पारिणामिकका एक ऐसैं तीन स्थान हैं। तहां

प्रत्येक भंगविषैं गुणकार एक क्षेप दोय, दोय संयोगीविषैं गुणकार दोय क्षेप एक, तीन संयोगीविषैं गुणकार एक मिलिकरि गुणकार च्यारि क्षेप तीन गुण्य एक भंग सात जानने।

बहुरि अयोगीविषैं क्षायिकका एक, औदयिकका दोयका एक पारिणामिकका एक ऐसैं तीन स्थान हैं। तहां सयोगीवत् गुणकार च्यारि क्षेप तीन गुण्य एक भंग सात जानने। बहुरि सिद्धविषैं क्षायिकका एक पारिणामिकका जीवत्वरूप एक ऐसैं दोय स्थान हैं। तहां प्रत्येक भंगविषैं क्षेप दोय, दोय संयोगीविषैं एक क्षेप मिलिकरि तीन भंग हैं।

बहुरि उपशम श्रेणीविषैं अपूर्वकरणादि उपशांत कषाय पर्यंत उपशमका सम्यक्त्व चारित्ररूप एक स्थान क्षायिकका सम्यक्त्वरूप एक स्थान मिश्रके बारह ग्यारह दश नवके च्यारि स्थान. औदयिकका अपूर्वकरण वा वेदसहित अनिवृत्ति करणविषैं छहका अर ऊपरि उपशांतकषाय पर्यंत पांचका एक स्थान पारिणामिकका भव्यत्वरूप एक स्थान ऐसैं आठ आठ स्थान हैं। तहां प्रत्येक भंगविषैं गुणकार एक क्षेप सात दोय संयोगीविषैं गुणकार सात क्षेप पंद्रह तीन संयोगीविषैं गुणकार पंद्रह क्षेप तेरह च्यारि संयोगीविषैं गुणकार तेरह क्षेप च्यारि पंच संयोगी विषै गुणकार च्यारि मिलिकरि गुणकार चालीस क्षेप गुणतालीस भए। तहां अपूर्वकरणविषैं गुण्य बारह भंग पांचसै उगणीस, अनिवृत्तिकरणका वेदसहित भागविषैं गुण्य बारह भंग पांचसै उगणीस, वेदरहित भागविषैं गुण्य च्यारि भंग एकसै निन्याणवै क्रोधरहित भागविषैं गुण्य तीन भंग एकसौ गुणसठि, मानरहित भागविषैं गुण्य दोय भंग एकसौ उगणीस, मायारहित भागविषैं गुण्य एक भंग गुण्यासी सूक्ष्मसांपरायविषैं गुण्य एक भंग गुण्यासी, उपशांतकषायविषैं गुण्य एक भंग गुण्यासी जानने॥ ८३४ ॥ आगें कहे ते गुण्यादिक तिनकौं कहैं हैं—

**दुसु दुसु ति से दोसुवि चउरुत्तरदुसदगासिदिसहिदसदं।**
**बावत्तरि छत्तीसा बारमपुव्वे गुणिज्जपमा ॥ ८३५ ॥**

**बारचउतिदुगमेक्कं थूले तो इगि हवे अजोगित्ति ।**
**पुण बार बार सुण्णं चउसद छत्तीस देसोत्ति ॥ ८३६ ॥**

द्वयोर्द्वयोर्देशे द्वयोरपि चतुरुत्तरद्विशतकमशीतिसहितशतं ।
द्वासप्ततिः षट्त्रिंशद् द्वादश अपूर्वे गुण्यप्रमाः ॥ ८३५ ॥
द्वादशचतुस्त्रिद्व्येकैकं स्थूलेऽन्त एको भवेदयोगीति ।
पुनर्द्वादश द्वादश शून्यं चतुःशतं षट्त्रिंशद्दश इति ॥ ८३६ ॥ युग्मं

जी० प्र०—औदयिकस्य गुण्यभंगा मिथ्यादृष्ट्यादिद्वये चतुरग्रद्विशती । मिश्रादिद्वयेऽशीत्यग्रशतं। देशसंयते द्वासप्ततिः । प्रमत्तादिद्वये षट्त्रिंशत् । अपूर्वकरणे द्वादश । अनिवृत्तिकरणभागभागेषु द्वादश चत्वारः त्रयः द्वौ एकः । तत उपर्या अयोगांतमेकैकः । पुनरा देशसंयतांतं द्वादश द्वादश शून्यं चतुरग्रशतं षट्त्रिंशत् ॥ ८३५–८३६ ॥

स० चं०—औदयिकके गुण्यरूप भंग मिथ्यादृष्ट्यादिक दोयविषैं प्रत्येक च्यारि अधिक दोयसै हैं । मिश्रादिक दोयविषैं असी अधिक सौ हैं । देशसंयतविषैं बहत्तरि हैं । प्रमत्तादि दोयविषैं छत्तीस हैं । अपूर्वकरणविषैं बारह है । अनिवृत्तिकरणके भागविषैं क्रमतैं बारह च्यारि तीन दोय एक हैं । तातैं ऊपरि अयोगीपर्यंत एक एक हैं । बहुरि मिथ्यादृष्ट्यादि देशपर्यंत चक्षुदर्शन रहित वा क्षायिक सम्यक्त्वकी अपेक्षा क्रमतैं बारह बारह शून्य एकसौ च्यारि छत्तीस गुण्यरूप भंग हैं ॥ ८३५ ॥ ८३६ ॥

**वामे दुसु दुसु दुसु तिसु खीणे दोसुवि कमेण गुणगारा ।**
**णव छब्बारस तीसं वीसं वीसं चउक्कं च ॥ ८३७ ॥**

वामे द्वयोर्द्वयोर्द्वयोस्त्रिषु क्षीणे द्वयोरपि क्रमेण गुणकाराः ।

नव षट् द्वादश त्रिंशं विंशं विंशं चतुष्कं च ॥ ८३७ ॥

जी० प्र०—तद्गुणकाराः क्रमेण मिथ्यादृष्टौ नव । सासादनादिद्वये षट् । असंयतादिद्वये द्वादश । प्रमत्तादिद्वये त्रिंशत् । अपूर्वादित्रये क्षीणकषाये च विंशतिः । सयोगायोगयोश्चत्वारः ॥ ८३७ ॥

स० चं०—तिन गुण्यनिकौं जिनकरि गुणिए ऐसे गुणकार क्रमतैं मिथ्यादृष्टिविषै नव सासादनादि दोयविषै छह, असंयतादि दोयविषैं बारह प्रमत्तादि दोयविषैं तीस अपूर्वकरणादि तीन अर क्षीणकषायविषैं वीस सयोगी अयोगीविषैं च्यारि हैं ॥ ८३७ ॥

**पुणरवि देसोत्ति गुणो तिदुणभछक्कयं पुणो खेवा ।**
**पुव्वपदे अड पंचयमेगारमुगुतीसमुगुवीसं ॥ ८३८ ॥**

पुनरपि देश इति गुणास्त्रिद्विनभःषट्षट्कं पुनः क्षेपाः ।
पूर्वपदे अष्ट पंचकमेकादश एकोनत्रिंशमेकोनविंशं ॥ ८३८ ॥

जी० प्र०—पुनरप्यादेशसंयतातं क्रमेण त्रयः द्वौ नभः षट् षट् । पुनः क्षेपाः पूर्वोक्तपदेषु मिथ्यादृष्टावष्टौ । सासादनमिश्रयोः पंच । असंयतादिद्वये एकादश । प्रमत्तादिद्वये एकान्नत्रिंशत् । अपूर्वकरणादित्रये एकान्नविंशतिः ॥ ८३८ ॥

स० चं०—बहुरि चक्षुर्दर्शन रहित वा क्षायिक सम्यक्त्व अपेक्षा मिथ्यादृष्ट्यादि देशसंयत पर्यंतविषैं क्रमतैं गुणकार तीन दो शून्य छह छह जानने । बहुरि गुण्यकौं गुणकार करि गुणैं जो प्रमाण होइ तिसविषैं जिनकौं मिलाइए ऐसे क्षेप पूर्वोक्त ठिकानेविषैं प्रत्येक मिथ्यादृष्टिविषैं आठ सासादनादि दोयविषैं पांच असंयतादि दोयविषैं ग्यारह प्रमत्तादि दोयविषैं गुणतीस अपूर्वकरणादि तीनविषै उगणीस हैं ॥ ८३८ ॥

**उगुवीस तियं तत्तो तिदुणभछक्कयं च देसोत्ति ।**
**चउसुवसमगेसु गुणा तालं रूऊणया खेवा ॥ ८३९ ॥**

एकोनविंशं त्रयस्तताश्चिद्विनभःषट्षट्कं च देश इति।
चतुर्षूपशामकेषु गुणाः चत्वारिंशत् रूपोनाः क्षेपाः ॥ ८३९ ॥

जी० प्र०—क्षीणकषाये एकान्नविंशतिः। सयोगायोगयोः त्रयः। पुनः आ देशसंयतांतं पुनस्त्रयः द्वौ नभः षट् षट्। चतुर्षूपशामकेषु प्रत्येकं गुणकाराः चत्वारिंशत्। क्षेपा एकोनचत्वारिंशत् ॥ ८३९ ॥

स० चं०—क्षीणकषायविषैं उगणीस सयोगी अयोगीविषै तीन हैं। बहुरि चक्षुदर्शन रहित वा क्षायिक सम्यग्दृष्टी अपेक्षा मिथ्यादृष्ट्यादि देशपर्यंत क्रमतैं तीन दोय शून्य छह छह क्षेप हैं। बहुरि च्यारि उपशम श्रेणीके गुणस्थाननिविषैं गुणकार चालीस क्षेप गुणतालीस हैं ॥ ८३९ ॥

**मिच्छादिठाणभंगा अट्ठारसया हवंति तेसीदा।**
**बारसया पणवण्णा सहस्ससहिया हु पणसीदा ॥ ८४० ॥**

मिथ्यादिस्थानभंगा अष्टादशशतं भवंति त्र्यशीतिः।
द्वादशशतं पंचपंचाशत् सहस्रसहिता हि पंचाशीतिः ॥ ८४० ॥

जी० प्र०—प्रागुक्तगुण्यगुणकारान् गुणयित्वा क्षेपेषु निक्षिप्तेषु उत्तरभावस्थानभंगा मिथ्यादृष्टौ त्र्यशीत्यग्राष्टादशशतानि। सासादने पंचपचाशदग्रद्वादशशतानि। मिश्रे पंचाशीत्यग्रदशशतानि ॥ ८४० ॥

स० चं०—पूर्वोक्त गुण्यकौं गुणकार करि गुणें क्षेपकौं मिलाएं उत्तर भावनिके स्थाननिके भंग मिथ्यादृष्टिविषैं अठारहसै तियासी सासादनविषैं बारहसै पचावन मिश्रविषैं एक हजार पिच्यासी हो हैं ॥ ८४० ॥

**रूवहियडवीससया सगणउदा दससया णवेणहिया।**
**एक्कारसया दोण्हं खवगेसु जहाकमं वोच्छं ॥ ८४१ ॥**

रूपाधिकाष्टविंशशतानि सप्तनवतिर्दशशतानि नवेनाधिकाः ।
एकादशशतानि द्वयोः क्षपकेषु यथाक्रमं वक्ष्यामि ॥ ८४१ ॥

जी० प्र०—असंयते एकाग्राष्टाविंशतिशतानि । देशसंयते सप्तनवत्यग्रदशशतानि । प्रमत्ताद्विद्वये नवाग्रैकादशशतानि । क्षपकेषु यथाक्रमं वक्ष्ये ॥

स० चं०—असंयतविषै अठाईससै एक, देश संयतविषैं सत्याणवै अधिक दशसै, प्रमत्तादि दोयविषैं नव अधिक ग्यारहसै भंग हो हैं । क्षपक श्रेणीवालोंविषै यथाक्रम कहों हों ॥ ८४१ ॥

**पुव्वे पंचणियट्टीसुहुमे खीणे दहाण छव्वीसा ।**
**तत्तियमेत्ता दसअडछच्चदुचदुचदुय एगूणं ॥ ८४२ ॥**

पूर्वे पंचानिवृत्तिसूक्ष्मे क्षीणे दशानां षड्विंशतिः ।
तावन्मात्रा दशाष्टषट्चतुश्चतुश्चतुष्कमेकोनं ॥ ८४२ ॥

जी० प्र०—अपूर्वकरणे अनिवृत्तिकरणपंचभागेषु सूक्ष्मसांपराये क्षीणकषाये चेत्यष्टसु क्षपकेषु भंगाः क्रमेण दशगुणा षड्विंशतिरेकोना २५९ । पुनश्च तावंतः २५९ । दशगुणा दशैकोनाः ९९ । दशगुणा अष्टावेकोनाः । ७९ । दशगुणा षडेकोनाः ५९ । दशगुणाश्चत्वार एकोनाः । ३९ । दशगुणाश्चत्वार एकोनाः ३९ दशगुणाश्चत्वार एकोनाः ३९ भवंति ॥ ८४२ ॥

स० चं०—अपूर्वकरण अनिवृत्तिकरणके पंच भाग सूक्ष्मसांपराय क्षीण कषाय इन आठौ क्षपकनिविषैं क्रमतैं दश गुणे छव्बीस एक घाटि तिनके दोयसै गुणसठि बहुरि तितने ही दोयसै गुणसठि बहुरि दशगुणे दश एक घाटि तिनके निन्याणवै बहुरि दशगुणे आठ एक घाटि तिनके गुण्यासी बहुरि दशगुणे छह एक घाटि तिनके गुणसठि बहुरि दशगुणे च्यारि एक घाटि तिनके गुणतालीस, बहुरि दशगुणे च्यारि एक घाटि तिनके गुणतालीस बहुरि दशगुणे च्यारि एक घाटि तिनके गुणतालीस भंग हैं ॥ ८४२ ॥

**उवसामगेसु दुगुणं रूवहियं होदि सत्त जोगिम्हि ।**
**सत्तेव अजोगिम्मि य सिद्धे तिण्णेव भंगा दु ॥ ८४३ ॥**

उपशामकेषु द्विगुणं रूपाधिकं भवति सप्त ये.गिनि।
सप्तैवायोगिनि च सिद्धे त्रय एव भंगा हि॥ ८४३॥

जी॰ प्र॰—उपशामकेषु चतुर्षु खलु तदेव क्षपकचतुष्कोक्तं भंगप्रमाणं द्विगुणं रूपाधिकं स्यात्। सयोगे सप्त। अयोगेऽपि सप्त। सिद्धे त्रय एव॥ ८४३॥

स॰ चं॰—उपशमक च्यारि गुणस्थाननिविषैं क्षपक श्रेणीके च्यारि गुणस्थाननिविषैं जितने भंग कहे तितने दूणे एक अधिक जानने। सयोगीविषैं सात अयोगीविषै सात सिद्धनिविषैं तीन भंग जानने। कथन पूर्वै करि ही आए हैं। ऐसैं स्थान भंगका कथन कह्या॥ ८४३॥ आगैं पदभंग कहैं हैं—

**दुविहा पुण पदभंगा जादिगपदसव्वपदभवात्ति हवे।**
**जातिपदखइगमिस्से पिंडेव य होदि सगजोगो॥ ८४४॥**

द्विविधाः पुनः पदभंगा जातिगपदसर्वपदभवा इति भवेत्।
जातिपदक्षायिकमिश्रे पिंडे एव च भवति स्वकयोगः॥ ८४४॥

जी॰ प्र॰—पुनः अनंतरं पदभंगा उच्यंते ते च जातिपदभंगाः सर्वपदभंगाश्चेति द्विविधाः। तत्र जातिपदरूपक्षायिकभावमिश्रभावपिंडपदभावेषु स्वसंयोगो भवति॥ ८४४॥

स॰ चं॰—बहुरि पदभंग दोय प्रकार है। जाति पदभंग १ सर्वपद भंग २। सो जहां एक जातिका ग्रहण कीजिए जैसैं मिश्रभावविषैं ज्ञानके च्यारि भेद होतैं भी एक ज्ञान जातिका ग्रहण करना। ऐसैं जाति ग्रहणकरि जे भंग करिए ते जातिपद भंग जानने। बहुरि जे जुदे जुदे सर्व भावनिका ग्रहणकरि भंग कीजिए ते सर्वपद भंग जानने। तहां जातिपद रूप क्षायिक भाव अर मिश्रभाव इनके पिंड पदरूप जे भाव तिनाविषैं स्वसंयोगी भग भी पाइए हैं। क्षायिकविषैं लब्धिके पांच भेद हैं तातैं लब्धि पिंडपदरूप है। मिश्रविषैं ज्ञान अज्ञान दर्शन लब्धि ए पिंड

पदरूप हैं सो इनविषैं एक भेद होतैं अन्य भेद जहां पाइए जैसैं दान होतैं लाभ पाइए तहां स्वसंयोगी भी भंग पाइए है ॥ ८४४ ॥

**अयदुवसमगचउक्के एक्कं दो उवसमस्स जादिपदो ।**
**खइगपदं तत्थेक्कं खवगे जिणसिद्धगेसु दु पण चदू ॥८४५॥**

अयतौपशमिकचतुष्के एकं द्वे उपशमस्य जातिपदं ।
क्षायिकपदं तत्रैकं क्षपके जिनसिद्धकेषु द्वे पंच चत्वारि ॥ ८४५ ॥

जी० प्र०—उपशमस्य जातिपदान्यसंयतादिचतुष्के उपशमसम्यक्त्वमित्येक । उपशमचतुष्के उपशमसम्यक्त्वचारित्रे द्वे । क्षायिकजातिपदानि तदुभयचतुष्के क्षायिकसम्यक्त्वं । क्षपकचतुष्के द्वे । सयोगायोगयोः पच । सिद्धे चत्वारि ॥ ८४५ ॥

स० चं०—औपशमिकभावके जाति पद असंयतादि च्यारिविषै सम्यक्त्वरूप एक ही हैं । उपशम श्रेणीके च्यारि गुणस्थाननिविषैं सम्यक्त्व अर चारित्र ऐसैं दोय जातिपद हैं । बहुरि क्षायिकभावके जातिपद असंयतादि च्यारिविषै क्षायिक सम्यक्त्वरूप एक है । क्षपक श्रेणीके च्यारि गुणस्थानानिविषैं सम्यक्त्व अर चारित्र ऐसैं दोय हैं । सयोगी अयोगीविषैं सम्यक्त्व १ ज्ञान १ दर्शन १ चारित्र १ लब्धि १ ऐसैं पांच हैं । सिद्धविषैं चारित्र विना च्यारि हैं ॥ ८४५ ॥

**मिच्छतिये मिस्सपदा तिण्णि य अयदम्मि होंति चत्तारि ।**
**देसतिये पंचपदा तत्तो खीणोत्ति तिण्णिपदा ॥ ८४६ ॥**

मिथ्यत्रये मिश्रपदानि त्रीणि चायते भवंति चत्वारि ।
देशत्रये पंचपदानि ततः क्षीण इति त्रिपदानि ॥ ८४६ ॥

जी० प्र०—मिश्रपदानि मिथ्यादृष्ट्यादित्रये त्रीणि। असंयते चत्वारि। देशसंयतादित्रये पंच। तत उपरि क्षीणकषायांतं त्रीणि ॥ ८४६ ॥

स० चं०—मिश्रभावके जातिपद मिथ्यादृष्टि सासादनविषैं अज्ञान १ दर्शन १ लब्धि १ अर मिश्रविषै ज्ञान १ दर्शन १ लब्धि १ ऐसैं तीन हैं। असंयतविषैं ज्ञान १ दर्शन १ लब्धि १ सम्यक्त्व १ ऐसैं च्यारि हैं। देश संयतादि तीनविषैं ज्ञान १ दर्शन १ लब्धि १ सम्यक्त्व १ च्यारि तौ ए अर देशसंयतविषैं देशसंयम, प्रमत्त अप्रमत्तविषैं सरागसंयम ऐसैं पांच हैं। तहां ऊपरि क्षीणकषायपर्यंत ज्ञान १ दर्शन १ लब्धि १ ऐसैं तीन हैं ॥ ८४६ ॥

**मिच्छे अट्ठुदयपदा ते तिसु सत्तेव तो सवेदोत्ति।**
**छस्सुहुमोत्ति य पणगं खीणोत्ति जिणेसु चदुतिदुगं ॥८४७॥**

मिथ्येऽष्टोदयपदानि तानि त्रिषु सप्तैवातः सवेदे इति।
षट् सूक्ष्म इति च पंचकं क्षीण इति जिनेषु चतुस्त्रिद्विकं ॥ ८४७ ॥

जी० प्र०—औदयिकपदानि मिथ्यादृष्टावष्टौ। सासादनादित्रये सप्त। उपरि सवेदानिवृत्त्यंतं षट्। सूक्ष्मसांपरायांतं पंच। क्षीणकषायांतं चत्वारि। सयोगे त्रीणि। अयोगे द्वे ॥ ८४७ ॥

स० चं०—औदयिक भावके जातिपद मिथ्यादृष्टिविषैं आठ—गति १ कषाय १ लिंग १ लेश्या १ मिथ्यात्व १ अज्ञान १ असंयम १ असिद्धत्व १। बहुरि सासादनादि तीनविषैं मिथ्यात्व बिना सात, ऊपरि अनिवृत्तिके सवेद भागपर्यंत असंयम बिना छह, ऊपरि सूक्ष्मसांपराय पर्यंत वेद बिना पांच, ऊपरि क्षीणकषाय पर्यंत कषाय बिना च्यारि, सयोगीविषैं अज्ञान विना तीन, अयोगीविषैं लेश्या बिना दोय जानने ॥ ८४७ ॥

**मिच्छे परिणामपदा दोण्णि य सेसेसु होदि एक्कं तु।**
**जातिपदं पडि वोच्छं मिच्छादिसु भंगपिंडं तु ॥ ८४८ ॥**

मिथ्ये परिणामपदे द्वे च शेषेषु भवति एकं तु ।
जातिपदं प्रति वक्ष्यामि मिथ्यादिषु भंगपिंडं तु ॥ ८५८ ॥

जी० प्र०—परिणामपदानि मिथ्यादृष्टौ द्वे । तु–पुनः शेषगुणस्थानेषु सिद्धे चैकैकं स्यात् । तु पुनः–अनंतरं जातिपदं प्रति गुणस्थानेषु भंगपिंडं वक्ष्ये तद्यथा—

जातिपदेषु द्व्युपशमकपंचक्षायिकसप्तक्षायोपशमिकाष्टौदयिकत्रिपारिणामिकेषु मिथ्यादृष्टौ

| मिश्र | औ | पारि |
|---|---|---|
| अ । दं । ल । | ८ | भ । अ |

औदयिकान्यष्टौ गुणयं ८ प्रगु १ क्षे ५ द्विगु ५ क्षे ६ त्रिगु ६ । स्वसंयोगक्षेपाः कुज्ञाने कुज्ञानांतरं दर्शने दर्शनांतरं लब्धौ लब्ध्यंतरमिति त्रयः ३ । मिलित्वा गुण्यं ८ गु १२ क्षे १४ गुण्यगुणकारान् संगुण्य क्षेपेषु निक्षिप्तेषु लब्धभंगाः ११० ।

सासादने

| मिश्र | औ | पारि |
|---|---|---|
| अ । दं । ल । | ७ | भ |

गुण्यं ७ प्रगु १ क्षे ४ द्विगु ४ क्षे ३ त्रिगु ३ स्वसंक्षे ३ मिलित्वा गुण्यं ७ । गु ८ क्षेप १० भंगाः ६६ ।

मिश्रे

| मिश्र | औ | पारि |
|---|---|---|
| णा । दं । ल | ७ | भ |

गुण्यं ७ प्रगु १ क्षे ४ द्विगु ४ क्षे ३ त्रिगु ३ स्वसंक्षे ३ मिलित्वा गुण्यं ७ गु ८ । क्षे १० भंगाः ६६ ।

असंयते

| उप | क्षा | मिश्र | औ | पा |
|---|---|---|---|---|
| सं १ | सं १ | णा । दं । ल । | ७ | भ |

गुण्यं ७ प्रगु १ क्षे ७ द्विगु ७ क्षे १२ त्रिगु १२ क्षे ६ चगु ६ स्वसंक्षे ३ मिलित्वा गुण्यं ७ गु २६ क्षे २८ भंगाः २१० ।

---

१

| उपशमभाव | क्षायिकभाव | क्षायोपशमिकभाव |
|---|---|---|
| सं चा | सं । चा । णा । दं । ल ५ | णा ४ । अ ३ । द ३ । ल ५ । वे १ । चा १ । दे १ |

| औदयिकभाव | पारिणामिकभाव |
|---|---|
| ग ४ । क ४ । लिं ३ । मि १ । अ १ । अ १ । अ १ ले ६ । | भ १ । अ १ । जी १ |

देशसंयतादित्रये प्रत्येकं

| उप | क्षा | मिश्र | औ | पा |
|---|---|---|---|---|
| सं | सं | णा । दं । ल । वे चा । | ६ | भ |

गुण्यं ६ प्रगु १ क्षे ८ द्विगु ८ क्षे १५ । त्रिगु १५ क्षे ८ चगु ८ स्वसंक्षे ३ मिलित्वा गुण्यं ६ गु ३२ क्षे ३४ भंगाः २२६ ।

उपशमकेष्वपूर्वसवेदानिवृत्तिकरणयोः

| उपश | क्षा | मिश्र | औ | पा |
|---|---|---|---|---|
| सं । चा | सं १ | णा । दं । ल | ६ | भ |

गुण्यं ६ प्रगु १ क्षे ७ द्विगु ७ क्षे १६ त्रिगु १६ क्षे १३ चगु १३ क्षे ३ पंगु ३ स्वसंक्षे ३ मिलित्वा गुण्यं ६ गु ४० क्षे ४२ भंगाः २८२ ।

अवेदभागसूक्ष्मसांपराययोः

| उपश | क्षा | मिश्र | औ | पा |
|---|---|---|---|---|
| सं । चा | सं १ | णा । दं । ल | ५ | भ |

गुण्यं ५ प्रगु १ क्षे ७ द्विगु ७ क्षे १६ त्रिगु १६ क्षे १३ चगु १३ क्षे ३ पगु ३ स्वसंक्षे ३ मिलित्वा गुण्यं ५ गु ४० क्षे ४२ भंगाः २४२ । नात्राकषायभागः कषायजातिपदस्य विवक्षितत्वात् ।

उपशांतकषाये—

| उपश | क्षा | मिश्र | औ | पा |
|---|---|---|---|---|
| सं । चा | सं १ | णा । दं । ल | ४ | भ १ |

गुण्य ४ प्रगु १ क्षे ७ द्विगु ७ क्षे १६ त्रिगु १६ क्षे १३ चगु १३ क्षे ३ पंगु ३ स्वसंक्षे ३ मिलित्वा गुण्यं ४ गु ४० क्षे ४२ भंगाः २०२ ।

क्षपकेष्वपूर्वसवेदानिवृत्तिकरणयोः

| क्षायि | मिश्रभाव | औ | पारि |
|---|---|---|---|
| सं । चा | णा । दं । ल | ६ | भ १ |

गुण्यं ६ प्रगु १ क्षे ६ द्विगु ६ क्षे ११ त्रिगु ११ क्षे ९ चगु ९ स्वसंक्षे ३ मिलित्वा गुण्यं ६ गु २४ क्षे २६ लब्धभंगाः १७० ।

अवेदभागसूक्ष्मसांपराययोः

| क्षा | मिश्रभाव | औ | पा |
|---|---|---|---|
| स । चा | णा । दं । ल | ५ | भ १ |

गुण्यं ५ प्रगु १ क्षे ६ द्विगु ६ क्षे ११ त्रिगु ११ क्षे ९ चगु ६ स्वसंक्षे ३ मिलित्वा गुण्यं ५ गु २४ क्षे २६ भंगाः १४६ । नात्राप्यकषायभागः ।

क्षीणकषाये कषायपदं नेति

| क्षायि | मिश्रभाव | औ | पा |
|---|---|---|---|
| स । चा | णा । दं । ल | ४ | भ १ |

गुण्यं ४ प्रगु १ क्षे ६ द्विगु ६ क्षे ११ त्रिगु ११ क्षे ९ चगु ६ स्वसंक्षे ३ मिलित्वा गुण्यं ४ गु २४ क्षे २६ भंगाः १२२ ।

सयोगे

| क्षायिकभाव | औ | पा |
|---|---|---|
| ग्या । दं । सं । चा । ल | ३ | भ |

गुण्यं ३ प्रगु १ क्षे ६ द्विगु ६ क्षे ५ त्रिगु ५ । स्वसंयोगक्षेपो लब्धिभेदः मिलित्वा गुण्यं ३ गु १२ क्षे १२ भंगाः ४८ ।

अयोगे

| क्षायिकभाव | औ | पा |
|---|---|---|
| णा । दं । स । चा । ल | २ | भ |

गुण्यं २ प्रगु १ क्षे ६ द्विगु ६ क्षे ५ त्रिगु ५ स्वसंक्षे १ मिलित्वा गुण्यं २ गु १२ क्षे १२ भंगाः ३६ ।

सिद्धे

| क्षायिक | पा |
|---|---|
| सं । ग्या । दं । ल | जी |

प्र क्षे ५ । द्वि क्षे ४ । मिलित्वा भंगाः ९ ॥ ८४८ ॥ उक्तगुण्यादिसंख्या माह—

स० चं०—पारिणामिक भावके जातिपद मिथ्यादृष्टिविषैं भव्य अभव्यरूप दोय अवशेष गुणस्थाननिविषैं वा सिद्धविषै भव्य वा जीवत्वरूप ही एक जानना। बहुरि जातिपद अपेक्षा गुणस्थाननिविषैं भंगनिका समुदाय कहो हों। सोई कहिए है—

जाति पद दोय औपशमिकके, पंच क्षायिकके, सात क्षायोपशमिकके, आठ औदायिकके, तीन पारिणामिक के हैं। तहां यथा संभव औददिकके जितने जातिपद पाइए तितने तो गुण्य जानने। बहुरि ताके गुणकार अर क्षेप कहनेके अर्थि प्रत्येक भंगादिक करनेविषैं मिश्रादिकके जो जितने जातिपद होंहि तिनने भेद ग्रहण करने अर औदयिकका जातिपदका समूहरूप एकही भेद ग्रहण करना ऐसैं करि प्रत्येक भंगविषैं औदायिकका भेद तो गुणकार रूप जानना अन्य भावनिके भेद क्षेप रूप जानने। बहुरि दोय संयोगी आदि भंगनिविषैं औदायिकका भेद अर अन्यभावनिके भेद सहित जे भंग होंहि ते गुणकाररूप जानने। अर औदयिक विना अन्यभावनिकेही संयोगतैं जे द्विसंयोगी आदि भंग होंहि ते क्षेपरूप जानने। बहुरि क्षायिक वा मिश्रके एक जातिपदका भेदविषै ताहीका अन्यभेद जहां संभवै तहां स्वसंयोगी भंग होंहि ते क्षेपरूप जानने। सो गुण्यकौं गुणकारकरि गुणें क्षेपकौं मिलाएं जितने होंहि तितने तहां भंग जानने। सो मिथ्यादृष्टिविषैं मिश्रके अज्ञान दर्शन लब्धि ए तीन,

औदयिकके आठ पारिणामिकके भव्य अभव्यरूप दोय जाति पद हैं। तहां औदयिकके, आठ हैं ते गुण्य जानने। बहुरि प्रत्येक भंगविषैं औदयिकका आठका समूहरूप एक तौ गुणकार जानना अर तीन मिश्रके दोय पारिणामिकके ए पांच क्षेप जानने। बहुरि दोय संयोगीविषै औदयिकका आठका समूहरूप एकका योग लिए तीन मिश्रके अर दोय पारिणामिकके ऐसैं पांच तौ गुणकार जानने। बहुरि तीन मिश्रके संयोग सहित दोय पारिणामिकके भेदरूप छह दोय संयोगी क्षेप जानने। बहुरि तीन संयोगीविषै औदयिकका आठका समूहरूप एक अर अभव्य पारिणामिक इनका संयोग सहित तीन मिश्रके अर औदयिकका आठका समूहरूप एक अर भव्य पारिणामिक इनका संयोग सहित तीन मिश्रके ऐसैं छह भंग गुणकाररूप जानने। बहुरि स्वसंयोगीविषै एक अज्ञान होतैं अन्य ज्ञान पाइए है। जैसैं कुमति होतैं कुश्रुतादि पाइए है। बहुरि एक दर्शन होतैं अन्य दर्शन पाइए जैसैं चक्षुदर्शन होतैं अन्य दर्शन पाइए। वा एक लब्धि होतैं अन्य लब्धि पाइए जैसैं दान होतैं लाभादि पाइए। ऐसैं ए तीन भंग क्षेप जानने। मिलिकरि गुण्य आठ गुणकार बारह क्षेप चौदह तहां गुण्यकौं गुणकार करि गुणैं क्षेपकौं मिलाएं एकसौ दश भंग हो हैं।

बहुरि याही प्रकार सासादनविषैं मिश्रके अज्ञान दर्शन लब्धिरूप तीन, औदयिकके सात, पारिणामिकका भव्यरूप एक जातिपद है। तहां गुण्य सात प्रत्येक भंगविषै गुणकार एक क्षेप च्यारि दोय संयोगी भंगविषै गुणकार च्यारि क्षेप तीन, तीनसंयोगीविषै गुणकार तीन स्वसंयोगीविषै क्षेप तीन मिलिकरि गुण्य सात गुणकार आठ क्षेप दश भंग छ्यासठि हैं।

बहुरि मिश्रविषैं मिश्रके ज्ञान दर्शन लब्धि ए तीन औदायिकके सात पारिणामिकका भव्यरूप एक जाति पद है। तहां गुण्य सात प्रत्येक भंगविषै गुणकार एक क्षेप च्यारि दोय संयोगी भंगविषैं गुणकार च्यारि क्षेप तीन, तीन संयोगीभंगविषैं गुणकार तीन स्वसंयोगी भंगविषैं क्षेप तीन मिलिकरि गुण्य सात गुणकार आठ क्षेप दश भंग छ्यासठि हैं।

बहुरि असंयतविषैं उपशमकका एक सम्यक्त्व क्षायिकका एक सम्यक्त्व मिश्रके तीन ज्ञान दर्शन लब्धि औदायिकके सात पारिणामिकका एक भव्यरूप जाति पद है। तहां गुण्य सात प्रत्येकभंगविषै गुणकार एक क्षेप सात दोय संयोगीविषैं गुणकार सात क्षेप बारह, तीन संयोगीविषैं गुणकार बारह क्षेप छह, च्यारि संयोगीविषैं गुणकार छह, पांच संयोगीका अभाव है जातैं क्षायिक सम्यक्त्व उपशम सम्यक्त्वका संयोग नाहीं। स्वसंयोगीविषै क्षेप तीन मिलिकरि गुण्य सात गुणकार छब्बीस क्षेप अठाईस भंग दोयसै दश हैं।

बहुरि देश संयतादि तीनविषैं उपशमकका एक सम्यक्त्व अर क्षायिकका एक सम्यक्त्व अर मिश्रके च्यारि ज्ञान दर्शन लब्धि वेदक चारित्र अर औदायिकके छह अर पारिणामिकका एक भव्यत्व ऐसैं जातिपद हैं। तहां गुण्य छह प्रत्येक भंगविषै गुणकार एक क्षेप आठ, दोय संयोगीविषैं गुणकार आठ क्षेप पंद्रह, तीन संयोगीविषैं गुणकार पद्रह क्षेप आठ, च्यारि संयोगीविषै गुणकार आठ, स्वसंयोगीविषैं क्षेप तीन मिलकरि गुण्य छह गुणकार बत्तीस क्षेप चौंतीस भंग दोयसै छबीस हैं।

बहुरि उपशम श्रेणीविषै अपूर्वकरण अर वेद सहित अनिवृत्ति करणविषैं औपशमिकके दोय सम्यक्त्व चारित्र, अर क्षायिकका एक सम्यक्त्व अर मिश्रके तीन ज्ञान दर्शन लब्धि, अर औदयिकके छह अर पारिणामिकका एक भव्यत्व ऐसैं जातिपद हैं। तहां गुण्य छह प्रत्येक भंगविषैं गुणकार एक क्षेप सात दोय संयोगीविषैं गुणकार सात क्षेप सोलह, तीन संयोगीविषैं गुणकार सोलह क्षेप तेरह, च्यारि संयोगीविषैं गुणकार तेरह क्षेप तीन, पंच संयोगीविषैं गुणकार तीन इहां क्षायिकसम्यक्त्व होतैं उपशम चारित्र पाइए है तातैं पंच संयोगी भी है। स्वसंयोगीविषैं क्षेप तीन मिलिकर गुण्य छह गुणकार चालीस क्षेप बियालीस भंग दोयसै बियासी हैं।

बहुरि वेदरहित अनिवृत्तिकरण अर सूक्ष्म सांपरायविषैं उपशमक दोय सम्यक्त्व अर चारित्र, अर क्षायिकका एक सम्यक्त्व अर मिश्रके तीन ज्ञान दर्शन लब्धि अर औदायिकके पांच अर पारिणामिकका एक भव्यत्व ऐसैं जातिपद हैं। इहां गुण्य पांच प्रत्येक भंगविषैं गुणकार एक क्षेप सात दोय संयोगीविषै गुणकार सात क्षेप

सोलह, तीन संयोगीविषैं गुणकार सोलह क्षेप तेरह, च्यारि संयोगीविषैं गुणकार तेरह क्षेप तीन, पांच संयोगीविषैं गुणकार तीन स्वसंयोगीविषैं क्षेप तीन मिलिकरि गुण्य पांच गुणकार चालीस क्षेप बियालीस भंग दोयसे बियालीस हैं। इहां कषायका जातिपद एक ग्रह्या तातैं कषाय रहित भागनिके विशेष न कीए।

बहुरि उपशांत कषायविषैं भी सूक्ष्मसांपरायवत् जातिपद दोयसै दोय हैं विशेष इतना—औदयिकके च्यारि ही हैं। तहां गुण्य च्यारि गुणकार अर क्षेप पूर्वोक्त प्रकार चालीस बियालीस हैं भंग दोयसे दोय हैं।

बहुरि क्षपक श्रेणीविषैं अपूर्वकरण वा वेदसहित अनिवृत्तिकरण विषै क्षायिकके दोय सम्यक्त्व अर चारित्र अर मिश्रके तीन ज्ञान दर्शन लब्धि औदयिकके छह अर पारिणामिकका एक भव्यत्व ऐसैं जातिपद हैं। तहां गुण्य छह प्रत्येक भंगविषैं गुणकार एक क्षेप छह दोय संयोगीविषैं गुणकार छह क्षेप ग्यारह तीन संयोगीविषैं गुणकार ग्यारह क्षेप छह, च्यारि संयोगीविषैं गुणकार छह स्वसंयोगीविषैं क्षेप तीन मिलिकरि गुण्य छह गुणकार चौईस क्षेप छबीस भंग एकसौ सत्तरि हैं।

बहुरि वेद रहित अनिवृत्तिकरण वा सूक्ष्म सांपरायविषैं भी अपूर्वकरणवत् जातिपद हैं विशेष इतना इहां औदयिकके पांच ही हैं तातैं तहां गुण्य पांच गुणकार चौईस क्षेप छबीस भंग एकसौ छियालीस हैं।

बहुरि क्षीणकषायविषैं भी तैसैं ही जातिपद हैं। विशेष इतना इहां औदयिकके च्यारि ही हैं तातैं गुण्य च्यारि गुणकार चौईस क्षेप छब्बीस भंग एकसौ वावीस हैं।

बहुरि सयोगीविषै क्षायिकके पांच ज्ञान दर्शन सम्यक्त्व चारित्र लब्धि औदयिकके तीन पारिणामिकका एक भव्यत्व ऐसैं जातिपद हैं। तहां गुण्य तीन प्रत्येक भंगविषैं गुणकार एक क्षेप छह, दोय संयोगीविषैं गुणकार छह क्षेप पांच तीन संयोगीविषैं गुणकार पांच स्वसंयोगीविषैं कोई एक क्षायिक लब्धिविषै अन्य क्षायिक लब्धि पाइए तातैं क्षेप एक मिलिकरि गुण्य तीन गुणकार बारह क्षेप बारह भंग अठतालीस हैं।

बहुरि अयोगीविषैं भी सयोगीवत् जातिपद हैं। विशेष इतना—इहां औदयिकके दोय ही हैं तातैं गुण्य दोय गुणकार बारह क्षेप बारह भंग छत्तीस हैं।

बहुरि सिद्धिविषैं क्षायिकके च्यारि—सम्यक्त्व ज्ञान दर्शन तीर्थरूप—लब्धि अर पारिणामिकका एक जीवत्व जातिपद है इहां प्रत्येकभंगविषैं क्षेप पांच द्विसंयोगीविषैं क्षेप च्यारि मिलिकरि नव भंग भए ॥ ८४८ ॥ आगैं ए कहे जे गुण्यादिक तिनकी संख्या कहैं हैं—

**अट्ठ गुणिज्जा वामे तिसु सग छच्चउसु छक्क पणगं च ।**
**थूले सुहुमे पणगं दुसु चउतियदुगमदो सुण्णं ॥ ८४९ ॥**

अष्ट गुण्यानि वामे त्रिषु सप्त षट् चतुर्षु षट्कं पंचकं च ।
स्थूले सूक्ष्मे पंचकं द्वयोश्चतुस्त्रिकद्विकमतः शून्यं ॥ ८४९ ॥

जी० प्र०—गुण्यानि मिथ्यादृष्टावष्टौ । सासादनादित्रये सप्त । देशसंयतादित्रये क्षपकोपशमकापूर्वकरणयोश्च षट् । तदनिवृत्तिकरणयोः षट्पंच । सूक्ष्मसांपराययोः पंच । उपशांतक्षीणकषाययोश्चत्वारि । सयोगे त्रीणि । अयोगे द्वे । सिद्धे शून्यं ॥ ८४९ ॥

स चं०—जिनकौं गुणिए ऐसे गुण्य ते मिथ्यादृष्टिविषैं आठ सासादनादि तीनविषैं सात देशसंयतादि तीन वा क्षपक उपशमक अपूर्वकरणविषैं छह अनिवृत्तिकरणविषैं छह वा पांच सूक्ष्मसांपरायविषै पांच उपशांत कषाय क्षीणकषायविषै च्यारि सयोगीविषैं तीन अयोगीविषैं दोय सिद्धविषैं शून्य जानने ॥ ८४९ ॥

**बारट्ठछवीसं तिसु तिसु बत्तीसयं च चउवीसं ।**
**तो तालं चउवीसं गुणगारा बार बार णभं ॥ ८५० ॥**

द्वादशाष्टाष्ट षड्विंशं त्रिषु त्रिषु द्वात्रिंशत्कं च चतुर्विंशं ।
अतश्चत्वारिंशच्चतुर्विंशं गुणकारा द्वादश द्वादश नभः ॥ ८५० ॥

जी० प्र०—गुणकारा मिथ्यादृष्टौ द्वादश । सासादनादिद्वये अष्टावष्टौ । असंयते षड्विंशतिः । देशसंयतादित्रये द्वात्रिंशत् । क्षपकापूर्वकरणादित्रये चतुर्विंशतिः । तत उपशमकचतुष्के चत्वारिंशत् । क्षीणकषाये चतुर्विंशतिः । सयोगायोगयोर्द्वादश । सिद्धे शून्यं ॥ ८५० ॥

स० चं०—जिनकरि गुणिए ऐसे गुणकार मिथ्यादृष्टिविषैं बारह सासादनादि दोयविषै आठ आठ असंयतविषैं छवीस देशसंयतादि तीनविषै बत्तीस क्षपक अपूर्वकरणादि तीन विषै चौवीस उपशमक अपूर्व करणादि च्यारि विषै चालीस क्षीणकषायविषैं चौईस सयोगी अयोगीविषैं बारह सिद्धविषैं शून्य जानने ॥ ८५० ॥

**वामे चउदस दुसु दस अडवीसं तिसु हवंति चोत्तीसं ।**
**तिसु छव्वीस दुदालं खेवा छव्वीस बार बार णवं ॥ ८५१ ॥**

वामे चतुर्दश द्वयोः दश अष्टाविंशं त्रिषु भवंति चतुस्त्रिंशत् ।
त्रिषु षड्विंशं द्विचत्वारिंशत्क्षेपाः षड्विंशं द्वादश द्वादश नव ॥ ८५१ ॥

जी० प्र०—क्षेपा मिथ्यादृष्टौ चतुर्दश । सासादनमिश्रयोर्दश । असंयतेऽष्टाविंशतिः । देशसंयतादित्रये चतुस्त्रिंशत् । क्षपकापूर्वकरणादित्रये ष-
ड्विंशतिः । उपशमकचतुष्के द्वाचत्वारिंशत् । क्षीणकषाये षड्विंशतिः । सयोगायोगयोर्द्वादश । सिद्धे नव भवंति ॥ ८५१ ॥

स० चं०—जिनकौं मिलाइए ऐसे क्षेप मिथ्यादृष्टिविषैं चौदह सासादन मिश्रविषैं दश असंयतविषैं अठाईस देशसंयतादि तीनविषैं चौंतीस क्षपक अपूर्वकरणादि तीनविषैं छवीस, उपशमक अपूर्वकरणादि च्यारिविषै बियालीस, क्षीणकषायविषैं छवीस, सयोगी अयोगीविषैं बारह बारह, सिद्धविषैं नव जानने ॥ ८५१ ॥

**एक्कारं दसगुणियं दुसु छावट्ठी दसाहियं बिसयं ।**
**तिसु छव्वीसं बिसयं वेदुवसामोत्ति दुसय बासीदी ॥८५२॥**

एकादश दशगुणितं द्वयोः षट्षष्टिः दशाधिकं द्विशतं ।
त्रिषु षड्विंशं द्विशतं वेदोपशम इति द्विशतं द्व्यशीतिः ॥ ८५२ ॥

जी० प्र०—भंगा मिथ्यादृष्टौ दशाग्रशतं । सासादनमिश्रयोः षट्षष्टिः । असंयते दशाग्रद्विशती । देशसंयतादित्रये षड्विंशत्यग्रद्विशती । क्षप-
कापूर्वसवेदानिवृत्तिकरणयोर्द्व्यशीत्यग्रद्विशती ॥ ८५२ ॥

स० चं०–गुण्यकौं गुणकारकरि गुणें क्षेपकौं मिलाएं भंग मिथ्यादृष्टिविषैं एकसौ दश, सासादन मिश्रविषैं छ्यासठि, असंयतविषैं दश अधिक दोयसै, देशसंयतादि तीनांविषैं छत्रीस अधिक दोयसै, उपशमक अपूर्वकरण सवेद अनिवृत्तिकरणविषैं दोयसै वियासी हैं ॥ ८५२ ॥

**बादालं बेण्णिसया तत्तो सुहुमोत्ति दुसय दोसहियं ।**
**उवसंतम्मि य भंगा खवगेसु जहाकमं वोच्छं ॥ ८५३ ॥**

द्वाचत्वारिंशद्द्विशतं ततः सूक्ष्म इति द्विशतं द्विसहितं ।
उपशांते च भंगाः क्षपकेषु यथाक्रमं वक्ष्यामि ॥ ८५३ ॥

जी० प्र०—तत उपर्युपशमकावेदानिवृत्तिकरणसूक्ष्मसांपराययोः द्विचत्वारिंशदग्रद्विशती । उपशांतकषाये द्व्यग्रद्विशती । क्षपकेषु यथाक्रमं वक्ष्ये ॥ ८५३ ॥

स० चं०–तातैं ऊपरि उपशमक वेदरहित अनिवृत्तिकरण सूक्ष्मसांपरायविषैं दोयसै त्रियालीस, उपशांतकषायविषैं दोयसै दोय भंग हैं ॥ ८५३ ॥ अब क्षपकविषैं यथाक्रम कहोंहों—

**सत्तरसं दसगुणिदं वेदित्ति सयाहियं तु छादालं ।**
**सुहुमोत्ति खीणमोहे बावीससयं हवे भंगा ॥ ८५४ ॥**

सप्तदश दशगुणितं वेद इति शताधिकं तु षट्चत्वारिंशत् ।
सूक्ष्म इति क्षीणमोहे द्वाविंशशतं भवेयुर्भंगाः ॥ ८५४ ॥

जी० प्र०–अपूर्वसवेदानिवृत्तिकरणयोः सप्तत्यग्रशतं । अवेदानिवृत्तिसूक्ष्मसांपराययोः षट्चत्वारिंशदग्रशतं । क्षीणकषाये द्वाविंशत्यग्रशतं ८५४

स० चं०–अपूर्वकरण सवेद अनिवृत्ति करणविषैं दश गुणे सतरह तिनके एकसौ सत्तरि, वेदरहित अनिवृत्तिकरण सूक्ष्म सांपरायविषैं एकसौ छियालीस, क्षीणकषायविषैं एकसौ बाईस भंग हैं ॥ ८५४ ॥

**अडदालं छत्तीसं जिणेसु सिद्धेसु होंति णव भंगा।**
**एत्तो सव्वपदं पडि मिच्छादिसु सुणह वोच्छामि ॥ ८५५ ॥**

अष्टचत्वारिंशत् षट्त्रिंशत् जिनेषु सिद्धेषु भवंति नव भंगाः।
एतस्मात्सर्वपदं प्रति मिथ्यादिषु शृणुत वक्ष्यामि ॥ ८५५ ॥

जी० प्र०—सयोगेऽष्टचत्वारिंशत्, अयोगे षट्त्रिंशत्, सिद्धे नव भवंति। इतः उपरि सर्वपदान्याश्रित्य मिथ्यादृष्ट्यादिषु वक्ष्ये शृणुत ८५५

स० चं०—सयोगीविषैं अठतालीस अयोगीविषैं छत्तीस सिद्धविषैं नव भंग हैं ॥ ८५५ ॥ इहातैं आगैं सर्व पदनिकौं आश्रयकरि मिथ्यादृष्ट्यादिविषैं भंग कहौं हौं तुम सुनहु—

**भव्विदराणण्णदरं गदीण लिंगाण कोहपहुदीणं।**
**इगिसमये लेस्साणं सम्मत्ताणं च णियमेण ॥ ५६ ॥**

भव्येतरयोरन्यतरत् गतीनां लिंगानां क्रोधप्रभृतीनां।
एकसमये लेश्यानां सम्यक्त्वानां च नियमेन ॥ ८५६ ॥

जी० प्र०—तानि तु सर्वपदानि पिंडप्रत्येकभेदाद् द्विविधानि। तत्र पिंडपदेषु एकसमये भव्याभव्ययोः गतिषु लिंगेषु क्रोधादिषु लेश्यासु सम्यक्त्वेषु चैकैकमेव गुणस्थानेषु यथायोग्यं नियमेन युगपत् संभवति ॥ ८५६ ॥

स० चं०—ते सर्वपद दोयप्रकार हैं—पिंडपद १ प्रत्येकपद २। तहां जिस भाव समूह एकैं कालि एक जीवकैं एक एक ही संभवै सर्व न संभवैं जैसैं च्यारो गति विषैं एक जीवकैं एकै कालविषै एक गति ही संभवै च्यारो न संभवै तिस भाव समूहकौं पिंडपद कहिए। बहुरि जे भाव एक जीवकैं एक कालविषैं युगपत् भी संभवैं ऐसे भाव तिनकौं प्रत्येकपद कहिए। तहां भव्य अभव्य अर गति अर लिंग अर क्रोधादिक च्यारि अर लेश्या अर सम्य-

क्त्व ए पिंडपद हैं सो इनविषैं एक कालि एक जीवकैं गुणस्थाननिविषैं यथायोग्य एक एक ही नियमकरि युगपत् संभवे है ॥ ८५६ ॥

**पत्तेयपदा मिच्छे पण्णरसा पंच चेव उवजोगा ।**
**दाणादी ओदयिये चत्तारि य जीवभावो य ॥ ८५७ ॥**

प्रत्येकपदानि मिथ्ये पंचदश पंच चैव उपयोगाः ।
दानादय औदयिके चत्वारि च जीवभावश्च ॥ ८५७ ॥

जी॰ प्र॰—युगपत्संभवानि प्रत्येकपदानि मिथ्यादृष्टौ पंचदशैव । तानि कानि ? त्र्यज्ञानाद्यद्विदर्शनान्येवं पंचोपयोगा दानादयः पंच औदयिके मिथ्यात्वाज्ञानासंयमासिद्धत्वानि चत्वारि जीवत्वं चेति ॥ ८५७ ॥

स॰ चं॰—युगपत् संभवैं ऐसे प्रत्येकपद मिथ्यादृष्टिविषैं पंद्रह ही हैं । ते कौन ? तीन अज्ञान दोय दर्शन ए पांच उपयोग अर दानादिक पांच क्षयोपशम लब्धि अर औदायिकविषैं मिथ्यात्व अज्ञान असंयम असिद्धत्व ए च्यारि अर जीवत्व पारिणामिक ऐसैं पंद्रह जानने ॥ ८५७ ॥

**पिंडपदा पंचेव य भव्विदरदुगं गदी य लिंगं च ।**
**कोहादी लेस्सावि य इदि वीसपदा हु उड्ढेण ॥ ८५८ ॥**

पिंडपदानि पंचैव च भव्येतरद्विकं गतिश्च लिंगं च ।
क्रोधादयः लेश्या अपि च इति विंशपदानि हि वृद्ध्या ॥ ८५८ ॥

जी॰ प्र॰—तदुपरि पिंडपदानि पंचैव । तानि तु भव्येतरद्वयं गतिः लिंगं क्रोधादिः लेश्या चेति । इत्येतानि विंशतिपदानि खलु मिथ्यादृष्ट्यादिरूपेण स्थाप्यानि ॥ ८५८ ॥

स० चं०—तिन पंद्रह प्रत्येकपदनिके ऊपरि पिंडपद मिथ्यादृष्टिविषैं पांच हैं ते कौंन ? भव्य अभव्य युगल अर गति अर लिंग अर क्रोधादि अर लेश्या ऐसैं पांच हैं मिलिकरि बीस पद भए। ऊर्ध्वरूप ऊपरि ऊपरि स्थापन करने ॥ ८५८ ॥

## पत्तेयाणं उवरिं भव्विदरदुगस्स होदि गदिलिंगे।
## कोहादिलेस्ससम्मत्ताणं रयणा तिरिच्छेण ॥ ८५९ ॥

प्रत्येकानामुपरि भव्येतरद्विकस्य भवति गतिलिंगयोः।
क्रोधादिलेश्यासम्यक्त्वानां रचना तिरश्चा ॥ ८५९ ॥

जी० प्र०—सर्वत्र प्रत्येकपदानामुपरिस्थितानां भव्याभव्ययोः गतीनां लिंगानां क्रोधादिकषायाणां लेश्यानां सम्यक्त्वानां च रचना तिर्यग्रूपेण कार्या भवंति ॥ ८५९ ॥

स० चं०—प्रत्येक पदनिके ऊपरि तिनका स्थापन पाइए ऐसे भव्य अभव्य अर गति अर लिंग अर क्रोधादिक अर लेश्या अर सम्यक्त्व तिनकी रचना तिर्यग् रूप बरोबरि करनी। भावार्थ ऐसा—जो नीचैं तो प्रत्येक

१ संदृष्टिः—कु। कु। वि। च। अ। दा। ला। मो। उ। वी। मि। ष। अ। अ। जी।

| भ | न | स्त्री | क्रो | कृ |
|---|---|---|---|---|
| अ | ति | पु | मा | नी |
|  | म | न | मा | क |
|  | दे | ० | लो | ते |
|  |  |  |  | प |
|  |  |  |  | शु |

पद ऊपरि लिखने । तिनके ऊपरि मूल पिंडपद ऊपरि ऊपरि लिखने । तहां अपने अपने पिंड पदके भेद आगें आगें बरोबरि लिखने सो रचना आगैं लिखैंगें तहां देखिलेने ॥ ८५९ ॥

## एक्कादी दुगुणकमा एक्केक्कं रुंधिऊण हेट्ठम्मि ।
## पदसंजोगे भंगा गच्छं पडि होंति उवरुवरिं ॥ ८६० ॥

एकादि द्विगुणक्रमादेकैकं रुद्ध्वा अधस्तने ।
पदसंयोगे भंगा गच्छं प्रति भवंत्युपर्युपरि ॥ ८६० ॥

जी० प्र०—एकमादिं कृत्वा द्विगुणद्विगुणक्रमाः एकैकपदमवलंब्याधस्तनपदसंयोगे गच्छं प्रत्युपर्युपरि भंगा भवंति । तद्यथा—

कुमतौ प्रत्येकभंग एकः । कुश्रुते प्रत्येकभंग एकः । तदधस्तनेन संयोगे द्विसंयोगेप्येकः मिलित्वा द्वौ । विभंगे प्रत्येकभंग एकः । तदधस्तनकुश्रुतादिना द्विसंयोगौ द्वौ । त्रिसंयोग एकः, मिलित्वा चत्वारः । चक्षुर्दर्शने प्रत्येकभंग एकः । तदधस्तनविभंगादिना द्विसंयोगास्त्रयः । त्रिसंयोगास्त्रयः । चतुःसंयोग एकः । मिलित्वाष्टौ । अचक्षुर्दर्शने प्रत्येकभंग एकः । तदधस्तनचक्षुरादिना द्विसंयोगाश्चत्वारः । त्रिसंयोगाः षट् । चतुःसंयोगाश्चत्वारः । पंचसंयोग एकः । मिलित्वा षोडश । दानलब्धौ प्रत्येकभंग एकः । तदधस्तनाचक्षुरादिना द्विसंयोगाः पंच । त्रिसंयोगा दश । चतुःसंयोगा दश । पंचसंयोगाः पंच । षट्संयोग एकः । मिलित्वा द्वात्रिंशत् । एवं प्रतिपदं द्विगुणा द्विगुणा भूत्वा पंचदशे जीवपदे प्रत्येकभंगः पंचदशसंयोगश्चैकः । द्विसंयोगाश्चतुर्दशसंयोगाश्च चतुर्दश । त्रिसंयोगाः त्रयोदशसंयोगाश्च द्विरूपोनगच्छस्यैकवारसंकलनमात्राः १३ । १४ । लब्धं ९१ । ९१ । चतु-
२ १

स्संयोगा द्वादशसंयोगाश्च त्रिरूपोनगच्छस्य द्विकवारसंकलनमात्राः। १२ । १३ । १४ । लब्धं ३६४ । ३६४ । पंचसंयोगा एकादशसंयोगाश्च
३ । २ । १

चतूरूपोनगच्छस्य त्रिकवारसंकलनमात्राः ११ । १२ । १३ । १४ लब्धं १००१ । १००१ । षट्संयोगा दशसंयोगाश्च पंचरूपोनगच्छस्य चतुर्वार-
४ । ३ । २ । १

संकलनमात्राः १० । ११ । १२ । १३ । १४ लब्धं २००२ । २००२ । सप्तसंयोगा नवसंयोगाश्च षड्रूपोनगच्छस्य पंचवारसंकलनमात्राः—
५ । ४ । ३ । २ । १

९ । १० । ११ । १२ । १३ । १४ लब्धं ३००३ । ३००३ । अष्टसंयोगाः सप्तरूपोनगच्छस्य षड्वारसंकलनमात्राः—
६ । ५ । ४ । ३ । २ । १

८ । ९ । १० । ११ । १२ । १३ । १४ लब्धं ३४३२ । मिलित्वा तत्र षोडशसहस्रत्रिशतचतुरशीतिभंगाः १६३८४ । इदं पंचपट्द्विपतुर्थांशः
७ । ६ । ५ । ४ । ३ । २ । १

६५ = १ ॥ ८६० ॥ अथोत्तरत्रयभंगसंकलनसूत्रमाह—
४

स० चं०—एकतैं लगाय दूणे दूणे अनुक्रमतैं एक एक पदका अवलंबनकरि नीचले नीचले पदानिके संयोगतैं गच्छ जो जेथवां पद होइ ताका प्रमाण तीहि प्रति ऊपरि ऊपरि भंग हो हैं। सोई कहिए है—

मिथ्यादृष्टिविषैं प्रत्यकपद नीचैं ही नीचैं कुमति स्थाप्या तिसविषैं प्रत्येक भंग एक ही है। बहुरि ताके ऊपरि कुश्रुत तिसविषैं प्रत्येक भंग एक अर याके नीचैं कुमति ताका संयोग कीएं दोय संयोगी भंग एक ऐसैं दोय भंग भए। बहुरि ताके ऊपरि विभंग तिसविषैं प्रत्येक भंग एक अर याके नीचले कुश्रुत वा कुमतिका संयोगतैं दोय संयोगी भंग दोय बहुरि तीनूंका संयोगतैं तीन संयोगी भंग एक ऐसैं च्यारि भंग भए। बहुरि ताके ऊपरि चक्षुदर्शन तिसविषैं प्रत्येक भंग एक अर याके नीचले विभंग कुश्रुत कुमति तिनका संयोगतैं चक्षुदर्शनतैं कीए दोय

(१) नी १ । १४ । ९१ । ३६४ । १००१ । २००२ । ३००३ । ३४३२ । ३००३ । २००२ । १००१ । ३६४ । ९१ । १४ । १ ।
०
० १५
०

दा १ । ५ । १० । १० । ५ । १ । ३२ ।
अ १ । ४ । ६ । ४ । १ । १६ ।
च १ । ३ । ३ । १ । ८ ।
वि १ । २ । १ । ४ ।
कु १ । १ । २ ।
कु १ । १ ।

संयोगी भंग तीन अर चक्षु कुमति कुश्रुत वा चक्षु कुमति विभंग वा चक्षु कुश्रुत विभंगका संयोगतैं तीन संयोगी
भंग तीन बहुरि च्यारयोंके संयोगतैं च्यारि संयोगी भंग एक ऐसैं आठ भए। बहुरि ताके ऊपरि अचक्षुद-
र्शन तिसविषैं प्रत्येक भंग एक अर याके नीचले चक्षुदर्शन विभंग कुश्रुत कुमति तिनका संयोग क्रमतैं अचक्षु द-
र्शनतैं कीएं दोय संयोगी भंग च्यारि, बहुरि अचक्षु चक्षु कुमति वा अचक्षु चक्षु कुश्रुत वा अचक्षु चक्षु विभंग वा
अचक्षु कुमति कुश्रुत वा अचक्षु कुमति विभंग वा अचक्षु कुश्रुत विभंगके संयोगतैं तीन संयोगी भंग छह, बहुरि
अचक्षु चक्षु कुमति कुश्रुत वा अचक्षु चक्षु कुमति विभंग वा अचक्षु चक्षु कुश्रुत विभंग वा अचक्षु कुमति कु
श्रुत विभंगके संयोगतैं च्यारि संयोगी भंग च्यारि बहुरि अचक्षु चक्षु विभंग कुश्रुत कुमति इनि पंचनिके संयोगतैं
पंच संयोगी भंग एक मिलिकरि सोलह भए। याहीप्रकार ताके ऊपरि दान लब्धि तिसविषै प्रत्येक भंग एक अर
बहुरि याके नीचले चक्षु आदि तिनके संयोगतैं दोय संयोगी भंग पांच, तीन संयोगी दश, च्यारि संयोगी दश, पांच
संयोगी पांच, छह संयोगी एक मिलिकरि बत्तीस भंग भए ऐसैं ही उपरि उपरि एक एक पद प्रति दूणे दूणे भंग होंहिं
तिनिविषै प्रत्येक भंग तौ एक अर दोय संयोगी आदि भंग नीचले भावनिके संयोगके वदलनेतैं जितने जितने
होंहिं तितने तितने जानने सो लाभ लब्धिविषैं चौसठि भोगविषै एकसौ अठाईस उपभोगविषै दोयसै छप्पन वीर्य-
विषैं पांचसै बारह मिथ्यात्वविषैं एक हजार चौईस अज्ञानविषै दोय हजार अठतालीस असंयमविषै च्यारि हजार
छिनवै असिद्धत्वविषैं इक्यासीसै बाणवै जीवत्वविषै सोलह हजार तीनसै चौरासी भंग होंहि। तहां पंद्रहां जीव
पदविषै इतने भंग कैसैं होंइ सो कहिए है—

प्रत्येक भंग तौ एक बहुरि दोय संयोगी अर चौदह संयोगी चौदह चौदह हैं। बहुरि तीन संयोगी अर तेरह
संयोगी भंग दोय घाटि गच्छ प्रमाणका एकवार संकलनमात्र हैं सो इक्याणवै इक्याणवै हैं। बहुरि च्यारि संयोगी
अर बारह संयोगी भंग तीन घाटि गच्छका दोयवार संकलनमात्र हैं ते तीनसै चौसठि तीनसै चौसठि हैं। बहुरि
पांच संयोगी अर ग्यारह संयोगी भंग च्यारि घाटि गच्छका तीनवार संकलनमात्र हैं। ते एक हजार एक एक हजार

एक भंग हैं । बहुरि छह संयोगी अर दश संयोगी भंग पांच घाटि गच्छका च्यारिवार संकलनमात्र हैं ते दोय हजार दोय दोय हजार दोय भंग हैं। बहुरि सात संयोगी अर नव संयोगी भंग छह घाटि गच्छका पांचवार संकलन मात्र हैं ते तीन हजार तीन तीन हजार तीन भंग हैं। बहुरि आठ संयोगी भंग सात घाटि गच्छका छहवार संकलन मात्र हैं ते चौंतीससै बत्तीसभंग हैं। ऐसैं सर्व मिलि पद्रह्वां जीवपदविषैं सोलह हजार तीनसै चोरासी भंग जानने सो पण्णट्ठीका चौथा भाग भया जातैं पैंसठि हजार पांचसै छत्तीस रूप प्रमाणकी पण्णट्ठी ऐसी संज्ञा है। इहां एक बार दोय बार आदि संकलनका विधान वा भंग ल्यावनेका विधान जैसें जीवकांडका ज्ञानाधिकारविषैं पर्याय समास श्रुतज्ञानका वर्णन करते पत्तेयभंगमेगं, इत्यादि सूत्रकरि कह्या था तैसैं इहां भी जानना। सो इहां जीव पद पद्रह्वां है तातैं गच्छका प्रमाण पद्रह जानना। तहां दोय घाटि गच्छका एकवार संकलन करनेकौं पूर्वोक्त सूत्र अनुसारि तेरह चौदहकौं परस्पर गुणि ताकौं दोय एककौं परस्पर गुणि ताका भाग दीए इक्याणवे हो हैं। बहुरि तीन घाटि गच्छका दोयवार संकलन करनेकौं बारह तेरह चौदहकौं परस्पर गुणि ताकौं तीन दोय एककौं परस्पर गुणि ताका भाग दीए तीनसै चौसठि हो हैं। बहुरि च्यारि घाटि गच्छका तीनवार संकलन करनेकौं ग्यारह बारह तेरह चौदहकौं परस्पर गुणि ताकौं च्यारि तीन दोय एककौं परस्पर गुणि ताका भाग दीएं एक हजार एक हो है। बहुरि पांचवार गच्छका च्यारिवार संकलन करनेकौं दश ग्यारह बारह तेरह चौदहकौं परस्पर गुणि ताकौं पांच च्यारि तीन दोय एककौं परस्पर गुणि ताका भाग दीए दोय हजार दोय हो हैं। बहुरि छह घाटि गच्छका पांचवार संकलन करनेकौं नव दश ग्यारह बारह तेरह चौदहकौं परस्पर गुणि ताकौं छह पांच च्यारि तीन दोय एककौं परस्पर गुणि ताका भाग दीए तीन हजार तीन हो हैं। बहुरि सात घाटि गच्छका छहवार संकलन ल्यावनेकौं आठ नव दश ग्यारह बारह तेरह चौदहकौं परस्पर गुणि ताकौं सात छह पांच च्यारि तीन दोय एककौं परस्पर गुणि ताका भाग दीए चौंतीससै बत्तीस हो हैं ऐसैं विधान जानना ॥ ८६० ॥ आगैं भंगनिके मिलावनेके अर्थि सूत्र कहैं हैं—

## इट्ठपदे रूऊणे दुगसंवग्गम्मि होदि इट्ठधणं ।
## असरित्थाणंतधणं दुगुणेगूणे सगीयसव्वधणं ॥ ८६१ ॥

इष्टपदे रूपोने द्विकसंवर्गे भवतीष्टधनं ।
असदृशानामंतधनं द्विगुणे एकोने स्वकीयसर्वधनं ॥ ८६१ ॥

जी० प्र०—इष्टपदं विवक्षितभावः जीवत्वं तदा पंचदशसु रूपे ऊने १५ । शे १४ मात्रद्विकसंवर्गे कृते इष्टधनं स्यात् १६३८४ (१—) । इदमेव प्रत्येकपदानामंतधनं द्वाभ्यां संगुणय्यैकरूपेऽपनीते स्वेष्टस्थाने सर्वधनं स्यात् ६५ = १ । २ । (४) ऋण १(०) अपवर्तिते ६५ = १/२ ऋणं १(०) पुनस्तदेवेष्टधनं ६५ = १/४ द्विगुणितं उपरितनभव्यभावस्य भवति ६५ = १/२ तथा अभव्यभावस्य ६५ = १/२ मिलित्वेदं ६५ = १ इदं द्विगुणितमेकगतेर्भवति ६५ = १ । २ पुनश्चतुर्गुणितं चतुर्गतीनां ६५ = १ । ८ पुनस्तदेकगतिधनं ६५ = । १ । २ द्विगुणितमेकलिंगस्य ६५ = १ । २ । २ पुनः नरकादिगतीनामेकत्रित्रिद्विलिंगैर्नवभिर्गुणितं लिंगानां ६५ = १ । २ । २ । ९ लब्धं ६५ = १ । ३६ । पुनस्तदेकलिंगधनं ६५ = १ । २ । २ द्विगुणितमेककषायस्य ६५ = १ । २ । २ । २ । एकैकलिंगस्य चत्वारश्चत्वारः कषाया इति षट्त्रिंशता गुणितं कषायाणां ६५ = १ । २ । २ । २ । ३६ लब्ध ६५ = १ । २८८ पुनस्तदेककषायधनं ६५ = १ । २ । २ । २ । द्विगुणितमेकलेश्यायाः ६५ = १ । २ । २ । २ । २ । पुनः नरकादिगतिषु लिंगाश्रयत्वाच्चतुर्द्वादशद्वादशाष्टकषायैः सह त्रिषड्लेश्याकृतचतुरग्रद्विशत्या गुणितं लेश्याना ६५ = १।२।२।२।२। २०४ लब्धं ६५ = ३२६४।

सर्वे पिंडपदभंगाः—

| | | |
|---|---|---|
| ६५ = १ | ३२६४ | लेश्या |
| ६५ = १ | २८८ | कषाय |
| ६५ = १ | ३६ | लिंग |
| ६५ = १ | ८ | गति |
| ६५ = १ | १ | भव्याभव्य |

मिलिस्वामी ६५ = १ । ३५९७ । अत्रावस्तनप्रत्येकपदसर्वभंगेषु ६५ = १/२ मिलितेषु मिथ्यादृष्टौ सर्वपदभंगा भवंति ६५ = ७१९५/२ । सासादने मिथ्यात्वाभव्यत्वे नेति प्रत्येकपदानि पंचदश । पिंडपदानि चत्वारि, प्राग्वदानीतैषां भंगसंदृष्टिः—क्रु १ । क्रु २ । वि ४ । च ८ । भ्र १६ । दा ३२ । ज्ञा ६४ । भो १२८ । उं २५६ । वी ५१२ । भ १०२४ । अ २०४८ । भ्र ४०९६ । जी ८१९२ । भ १६३८४ । ※

| | | | |
|---|---|---|---|
| नरकगति ६५ = १/२ | लिंगनरक १ । ६५ = १ | कषाय । नरक १ लिं १ क ४ । ६५ = २ | नरकलिंग १ क ४ । ले ३ । ६५=२ । २ |
| तिर्यग्गति ६५ = १/२ | लिंग । तिर्य्य ३ । ६५ = १ | कषाय । तिर्य्य १ लिं ३ क ४ । ६५ = २ | तिर्य्य । लिंग ३ क ४ । ले ६ । ६५=२ । २ |
| मनुष्यगति ६५ = १/२ | लिंग । मनुष्य ३ । ६५ = १ | कषाय । मनुष्य १ लिं ३ क ४ । ६५ = २ | मनुष्य । लिंग ३ क ४ । ले ६ । ६५=२ । २ |
| देवगति ६५ = १/२ | लिंग । देवगति २ । ६५ = १ | कषाय । देवगति १ लिं २ क ४ । ६५ = २ | देवगति । लिंग २ क ४ । ले ६ । ६५=२ । २ |
| मिलित्वा ६५ = १ २/२ । | मिलित्वा ६५=१ । ९ लिंग | मिलित्वा कषाय६५=२।२६ । लब्ध ६५=७२ | मिलित्वा६५=२।२।२०४।लब्ध ६५=८१६ |

※ इतः पुरस्सर–तद्भंगसकलनमिद–इष्टे पचदशे भव्यपदे १५ रूपेणोने १४ शेषमात्रद्विकसंवर्गे पण्णट्ट्याश्चतुर्थांशः ६५ = १/४ इष्टधनं भवति । इदं प्रत्येकपदांत्यधनं ६५ = १/४ द्विगुणितं रूपोनं ६५ = १/४ । २ । ऋ । १° स्वेष्टधनं स्यात् ६५ = १/२ ऋ १° एषा राशीनां संदृष्टिः—

| | |
|---|---|
| प्रत्येकधनं | ६५ = १/२ |
| गतिधनं | ६५ = २ |
| लिंगधनं | ६५ = ९ |
| कषायधनं | ६५ = ७२ |
| लेश्याधन | ६५ = ८१६ |

मिलित्वा सर्वपदधनं ६५ = १७९९ ऋ १/२ । मिश्रे मिश्रमतिश्रुतावधिज्ञानदर्शनानि दानादयः पंचाज्ञानासंयमासिद्धत्वजीवत्वभव्यत्वानि प्रत्येकपदानि गतिलिंगकषायलेश्याः पिंडपदानि । एषां भंगसंदृष्टिः म १ । श्रु २ । अ ४ । च ८ । अच १६ । अ ३२ । दा ६४ । ला १२८ । भो २५६ । उ ५१२ । वी १०२४ । अ २०४८ । अ ४०९६ । अ ८१९२ । मी १६३८४ । भ ६५ = १/२ । *

| नरकगति । ६५=१ | नरकलिंग १ । ६५=२ | नरकलिंग १ । क ४ । ६५=२ । २ | नरकलिंग १ । क ४ । ले ३ । ६५=२ । २ । २ |
|---|---|---|---|
| तिर्यगति । ६५=१ | तिर्य्यलिंग ३ । ६५=२ | तिर्य्यलिंग ३ । क ४ । ६५=२ । २ | तिर्य्यलिंग ३ । क ४ । ले ६ । ६५=२ । २ । २ |
| मनुष्यगति । ६५=१ | मनुष्यलिंग ३ । ६५=२ | मनुष्यलिंग ३ । क ४ । ६५=२ । २ | मनुष्यलिंग ३ । क ४ । ले ६ । ६५=२ । २ । २ |
| देवगति । ६५=१ | देवगलिंग २ । ६५=२ | देवगलिंग २ । क ४ । ६५=२ । २ | देवगलिंग २ । क ४ । ले ३ । ६५=२ । २ । २ |
| मिलित्वा । ६५=४ | मिलित्वा लिंग ६५=२ । ९ | मिलित्वा ६५=२ । २ । ३६ | मिलित्वा ६५ = ८ । १८० |

मिलित्वा सर्वधनं ६५ = १६०७ ।

असयते प्रत्येकपदान्युक्तान्येव षोडश पिंडपदानि सम्यक्त्वेन समं पंच। संदृष्टिः— म १ । श्रु २ । अ ४ । च ८ । अ १६ । अ ३२ । दा ६४ ।

---

* इतोऽग्रे अत्र प्रत्येकपदसंकलनधनमिदं ६५ = १ ऋ १ एषां राशीना संकलनार्थं संदृष्टिः—

| | |
|---|---|
| प्रत्येकधन ६५ | = १ |
| गतिधन ६५ | = ४ |
| लिंगधन ६५ | = १८ |
| कषायधन ६५ | = १४४ |
| लेश्याधन ६५ | = १४४ |

इयान् पाठोऽधिकः

ला १२८ । भो २५६ । उ ५१२ । वी १०२४ । अ २०४८ । अ ४०९६ । अ ८१९२ । जी ६५ = १/४ भ ६५ = १/२ । *

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| नर=गति ६५=१ | नर=लिंग १ । ६५ = २ | नर=लिं १।क४।६५=२।२ | नर=लिं१क४ले३।६५=८ | सम्यक्त्व उपश्च ६५=१६ । १८० |
| तिरि=गति ६५=१ | तिरि=लिं ३ । ६५ = २ | तिरि=लिं३।क४।६५=२।२ | तिर्य=लिं३क४।ले६।६५=८ | वेदक ६५=१६ । १८० |
| मनुष्यगति ६५=१ | मनु=लिं ३ । ६५ = २ | मनु=लिं३।क४।६५=२।२ | मनु=लिं३क४।ले६।६५=८ | क्षा नर=लिं१क४ले।१।६५=१६ |
| देवगति ६५=१ | देव=लिं २ । ६५ = २ | देव=लिं २।क४।६५=२।२ | देव=लिं२क४।ले३।६५=८ | तिरि=लिं१क४ले४।६५=१६ |
| मिलित्वा ६५=४ | मिलित्वा ६५ = २ । ६ | मिलित्वा ६५ = ४ । ३६ | मिलित्वा ६५=८ । १८० | मनु=लिं३।क४।ले६।६५=१६ |
| | | | | देव=लिं१।क४।ले३।६५ = १६ |
| | | | | मिलित्वाक्षायिक।६५=१६। १०४ |

मिलित्वा सर्वधनं ६५ = ७३६७ ऋ १ । क्षायिक ६५ = १६६४ ।

* संदृष्टेरमे अत्रासदृशपदसंकलनमिदं ६५ = १ ऋ १ । एषां राशीनां संदृष्टिः—

| | |
|---|---|
| प्रत्येकधनं ६५ | = १ |
| गतिधनं ६५ | = ४ |
| लिंगधनं ६५ | = १८ |
| कषायधनं ६५ | = १४४ |
| लेश्याधनं ६५ | = १४४० |
| उप = वेदधनं ६५ | = ५७६० |
| क्षायिकधनं ६५ | = १६६४ |

इयान् पाठोऽधिकः ।

देशसंयते पदानि तान्येवैकविंशतिः किंतु असंयमस्थाने देशसंयमः, न देवनरकगती। संदृष्टिः—म १ । भु २ । अ ४ । च ८ । अ १६ । अ ३२ । दा ६४ । ला १२८ । मो २५६ । उ ५१२ । वी १०२४ । अ २०४८ । दे ४०९६ । अ ८१९२ । जी १६३८४ । भ ६५ = १/२ *

| तिरिगति ६५ = १ | तिरि लिं३।६५ = २ | ति लिं३क४।६५ = २।२ | तिलिं३।क४।ले३।६५=२।२।२। | उ ६५ = १६ । ७२ |
|---|---|---|---|---|
| मनुगति ६५ = १ | म लिं ३ । ६५ = २ | मनु लिं३क४।६५ = २।२ | म लिं ३।क४।ले३।६५ = २।२।२ | वे ६५ = १६ । ७२ |
| मिलित्वा ६५ = २ | मिलित्वा ६५ = २।६ | मिलित्वा ६५ = २।२।२४ | मिलित्वा । ६५ = ८ । ७२ | क्षा मनुलिं३।क४।ले३।६५=१६।२६ |
| | | | | मिलित्वा । उ।वे।६५=१६।१४४ |
| | | | | क्षा ६५ = ५७६ |

मिलित्वा सर्वपदघनं ६५ = २९९१ ऋ १ । चा ६५ = ५७६ ।

प्रमत्ते प्रत्येकपदानि मनुष्यगत्यंतान्यष्टादश सहशपदानि लिंगकषायलेश्यासम्यक्त्वानि संदृष्टिः—म १ । श्रु २ । अ ४ । म ८ । च १६ । अ ३२ । अ ६४ । दा १२८ । ला २५६ । मो ५१२ । उ १०२४ । वी २०४८ । अ ४०९६ । अ ८१९२ । सकलसंयम १६३८४ । जी—

६५ = १/२ भ ६५ = १ । म गति ६५ = २ ऋ १ । +

---

* संदृष्टेरग्रे—प्रत्येकपिंडपदभंगराशीनां संदृष्टिः—

| | | |
|---|---|---|
| प्रत्येकघनं | ६५ = | १ |
| गतिघनं | ६५ = | २ |
| लिंगघनं | ६५ = | १२ |
| कषायघनं | ६५ = | ९६ |
| लेश्या | ६५ = | ५७६ |
| सम्य | ६५ = | २३०४ |
| क्षायि | ६५ = | ५७६ |

\+ इतः परं–एषां राशीनां संदृष्टिः—

| | |
|---|---|
| प्रत्येकधनं | ६५ = ४ |
| लिंगघनं | ६५ = १२ |
| कषायघनं | ६५ = ९३ |
| लेश्याघनं | ६५ = ५७६ |
| सम्यक्त्वघनं | ६५ = ३४५६ |

इयान् पाठोऽधिकः

| म लिं ३ । ६५ = २ । २ | म । लिं ३ । क ४ । ६५ = २।२।२ | म । लिं ३ । क ४ । ले ३ । ६५ = २।२।२।२ | सम्य ३ । ले ३६ । ६५ = ३२ |
|---|---|---|---|
| मिलित्वा लब्ध । ६५ = १२ | मिलित्वा लब्ध ६५ = ९६ | मिलित्वा लब्धा लेश्याधनं ६५ = ५७६ | गुणितलब्ध ६६ = ३४५६ |

मिलित्वा सर्वपदधनं ६५ = ४१४४ ऋ १ । तथा अप्रमत्तेऽपि ६५ = ४१४४ ऋ १ ।

उपशमकेऽपूर्वकरणे असदृशपदानि शुक्लेश्यांतान्येकान्नविंशतिः । सदृशपदानि लिंगकषायसम्यक्त्वानि । संदृष्टिः—म १ । श्रु २ । अ ४ । म ८ । च १६ । अ ३२ । अ ६४ । दा १२८ । ला २५६ । भो ५१२ । उ १०२४ । वी २०४८ । अ ४०९६ । अ ८१९२ । सं १६३८४ । जी ६५ = १ भ ६५ = १ म गति ६५ = २ । शु ले ६५ = २ । २ ।
२

| मनुष्यगतिलिंग ३।६५ = ८ लब्ध ६५ = २४ | मनुलिंग३ । क ४ । ६५ = १६ लब्ध ६५ = १९२ | उप = क्षायिक २-६५ - ३२।१२ लब्ध ६५ = ७६८ |
|---|---|---|

| अत्र प्रत्येकसंकलनं ६५ = ८ |
|---|
| लिंगधनं ६५ = २४ |
| कषायधनं ६५ = १९२ |
| सम्यक्त्वधनं ६५ = ७६८ |

मिलित्वा सर्वपदभंगाः—६५ = ९९२ ऋ १ । तथा सवेदानिवृत्तिकरणस्यापि ६५ = ९९२ ऋ १ । कषायानिवृत्तिकरणस्य म १ श्रु २ । अ ४ । म ८ । च १६ । अ ३२ । अ ६४ । दा १२८ । ला २५६ । भो ५१२ । उ १०२४ वी २०४८ । अ ४०९६ । अ ८१९२ । सं १६३८४ । जी ६५ = १ । भ ६५ = १ । मनुष्यगति ६५ = २ । शुक्लेश्या ६५ = २ । २ ।
२

| म = लिंग० । क ४ । ६५ = ८ मिलित्वा लब्ध ६५ = ३२ | उप = ६५ = १६ । ४ क्षा ६५ = १६ । ४ लब्ध ६५ = १२८ | अत्र प्रत्येकपदसंकलनधनं ६५ = ८ । ऋ १ कषायधनं ६५ = ३२ सम्यक्त्वधनं ६५ = १२८ |
|---|---|---|

मिलित्वा सर्वपदभंगाः ६५ = १६८ ।

सूक्ष्मसांपरायस्य प्रत्येकपदानि विंशतिः सदृशपदं सम्यक्त्वं। संदृष्टिः–म१ श्रु २ । अ ४ । म ८ । च १६ । अ ३२ । अ ६४ । दा १२८। ला २५६ । भो ५१२ । उ १०२४ । अ ४०९६ । अ ८१९२ । सं १६३८४ । जी ६५ = $\frac{१}{२}$ भ ६५ = मनुष्यगति ६५ = २ । शुक्लेश्या ६५ = २ । २ । सूक्ष्मलोभ ६५ = २ । २ । २ ।

| सम्यक्त्व उपशम ६५ = १६ | प्रत्येकधनं ६५ = १६ |
|---|---|
| क्षायिक ६५ = १६ | सम्यक्त्वधनं ६५ = ३२ |

मिलित्वा सर्वपदधनं ६५=४८ ऋ $\overset{\circ}{१}$ ।

उपशांतकषाये प्रत्येकपदान्येकान्नविंशतिः । सम्यक्त्वमेव पिंडपदं । संदृष्टिः–म १ । श्रु २ । अ ४ । म ८ । च १६ । अ ३२ । अ ६४ । दा १२८ । ला २५६ । भो ५१२ । उ १०२३ । वी २०४८ । अ ४०९६ । अ ८१९२ । सं १६३८४ । जी ६५ = $\frac{१}{२}$ । भ ६५ = १ । म ग ६५ = २ शु ले ६५ = ४ । सम्यक्त्व २ । ६५ = ८ ।

| प्रत्येकपदधनं ६५ = ८ |
|---|
| सम्यक्त्वधनं ६५ = १६ |

मिलित्वा सर्वपदधनं ६५ = २४ । ऋ $\overset{\circ}{१}$

क्षपकेष्वपूर्वकरणे प्रत्येकपदानि क्षायिकसम्यक्त्वांतानि विंशतिः । लिंगकषायौ पिंडपदे। संदृष्टिः—म १ । श्रु २ । अ ४ । म ८ । च १६ । अ ३२ । अ ६४ । दा १२८ । ला २५६ । भो ५१२ । उ १०२४ । वी २०४८ । अ ४०९६ । अ ८१९२ । सं १६३८४ । जी ६५ = $\frac{१}{२}$ भ ६५ = १ । म ग ६५ = २ । शुक्ल ले ६५ = ४ । क्षा–सम्य–६५ = ८ ।

| लिंग ३ । ६५ = १६ | लिंग ३ कषाय ४ । ६५=३२ | प्रत्येकधनं ६५ = १६ |
|---|---|---|
| लब्ध ६५ = ४८ | लब्ध ६५ = ३८४ | लिंगधनं ६५ = ४८ |
| | | कषायधनं ६५ = ३८४ |

मिलित्वा सर्वपदधनं ६५=४४८। ऋ $\overset{\circ}{१}$ । तथा सवेदानिवृत्तिकरणोऽपि–६५ = ४४८ । ऋ $\overset{\circ}{१}$ ।

कषायानिवृत्तिकरणे प्रत्येकपदानि क्षायिकसम्यक्त्वांतानि विंशतिः । कषायाः सदृशपदं। संदृष्टिः–म १ । श्रु २ । अ ४ । म ८ । च १६ । अ ३२ ।

अ ६४ । दा १२८ ला २५६ । मो ५१२ । उ १०२४ । वी २०४८ । अ ४०९६ । म ८१९२ । सं १६३८४ । जी ६५ = $\frac{१}{२}$ म ६५ = १

म-ग ६५ = २ । शु-ले ६५ = ४ । क्षा-स ६५ = ८ ।

| | | |
|---|---|---|
| कषाय ४ । | ६५ = | १६ |
| लब्ध | ६५ = | ६४ |

मिलित्वा सर्वपदघनं ६५ = ८० । ऋ १ ।

सूक्ष्मसांपराये असदृशपदान्येव सूक्ष्मलोभांतान्येकविंशतिः । संदृष्टिः ग १ । श्रु २ । अ ४ । म ८ । च १६ । अ ३२ । अ ६४ । दा १२८ । ला २५६ । भो ५१२ । उ १०२४ । वी २०४८ । अ ४०९६ । अ ८१९२ । सू सं १६३८४ । जी ६५ = $\frac{१}{२}$ म ६५ = १ म-ग ६५ = २ शु-ले ६५ = ४ । क्षा-सां ६५ = ८ । सू लो ६५ = १६ । भंगाः ६५ = ३२ । ऋ १ ।

क्षीणकषाये प्रत्येकपदान्येवैकविंशतिः । संदृष्टिः म १ । श्रु २ । अ ४ । म ८ । च १६ । अ ३२ । अ ६४ । दा १२८ । ला २५६ । भो ५१२ । उ १०२४ । वी २०४८ । अ ४०९६ । अ ८१९२ । म १६३८४ । जी ६५ = $\frac{१}{२}$ म ६५ = १ म-ग ६५ = २ । शु-ले ६५ = ४ । क्षा-स ६५ = ८ । अंतधणं गुणगुणियमित्याद्यानीतभंगाः ६५ = १६ ऋ १ ।

सयोगे असदृशपदान्येव चतुर्दश । संदृष्टिः—के-ज्ञा १ के-द २ । क्षा-स ४ । य-चा ८ । क्षा-दा १६ । क्षा-ला ३२ । क्षा भो ६४ । क्षा उ १२८ । अनंतवी २५६ । असिद्धत्व ५१२ । जी । १०२४ । म २०४८ । म-ग ४०९६ । शु-ले ८१९२ । भंगाः २५६ । ६४ । ऋ १ गुणिते १६३८४ ।

अयोगे असदृशपदान्येव त्रयोदश । संदृष्टिः—के-ज्ञा १ । के-द २ । क्षा-स ४ । य- चा ८ । क्षा-दा १६ । क्षा ला ३२ । क्षा भो ६४ । क्षा-उ १२८ । क्षा-वी २५६ । असि २५६ । २ । जी २५६ । २ । २ । म २५६ । २ । २ । २ । म-ग २५६ । १६ । भंगाः २५६ । ३२ । ऋ १ ।

सिद्धे के-ज्ञा १ । के-दा २ । क्षा-स ४ । अ-वी ८ । जी १६ । इत्यसदृशपदानि पंच, भंगा एकत्रिंशत् ॥ ८६१ ॥

स० चं०—विवक्षित जेथवां पद होहि तामैं एक घटाएं जितने रहैं तितने दूवे माडि परस्पर गुणें विवक्षित पदविषें भंगनिका प्रमाणरूप इष्टधन होइ। जैसैं जीवपद पंद्रहका है तामैं एक घटाएं चौदह भए सो चौदह जायगा दूवे माडि परस्पर गुणें सोलह हजार तीनसै चौरासी भए सो इतने ही जीवपदविषें भंग हैं। बहुरि तिस इष्टधन-कौं दूणाकरि तामैं एक घटाएं जो प्रमाण होइ तितना प्रथम पदतैं लगाय विवक्षित पद पर्यंत सर्व पदनिके भंग-निका जोडरूप सर्व धन हो है। जैसैं विवक्षित जीवपद पंद्रहवां ताका इष्ट धन पण्णट्ठीका चौथा भाग ताकौं दूणा-करि तामैं एक घटाएं प्रथमपदतैं पद्रह्वां पद पर्यंत सर्वपदनिके भंगनिका जोडरूप प्रमाण हो है। बहुरि जो जीवपदविषें इष्ट धन कह्या ताका दूणा आधा पण्णट्ठी प्रमाण भव्य भावके भंग हो हैं अर इतने ही अभव्य भावके भंग हो हैं। मिलिकरि दोऊनिके पण्णट्ठी प्रमाण भंग हो हैं। बहुरि इनकौं दूणे कीजिये तव एक गतिके भंग होंहि सो नरक तिर्यंच मनुष्य देवगतिके इतने इतने भंग जानने। च्यारूं गतिके भंग जोडें पण्णट्ठीतैं आठ गुणे भए। बहुरि एकगतिके, पण्णट्ठीतैं दूणे भंग कहे तिनकौं दूणे किएं एक लिंगके भंग होइ तिनकौं नरक-गतिविषें एक लिंग तिर्यंचविषें तीनलिंग मनुष्यविषें तीन लिंग, देवविषें दोय लिंग मिलिकरि नव भए तिनिकरि गुणें पण्णट्ठीतैं छत्तीस गुणें भंग भए। बहुरि एक लिंगके पण्ट्ठीतैं चौगुणे भंग तिनकौं दूणे कीएं एक कषायके भंग होंहि तिनकौं नरकगतिविषें एकलिंग सहित च्यारि कषाय तहां च्यारि करि गुणें, तिर्यंचविषें तीन लिंगसहित च्यारि कषाय तहां बारह करि गुणें, मनुष्यविषें तीन लिंगसहित च्यारि कषाय तहां बारह करि गुणे देवविषे दोय लिंग सहित च्यारि कषाय तहां आठकरि गुणे भंग होंहि सो मिलिकरि छत्तीसकरि पण्णट्ठीतैं आठगुणे भंग-निकौं गुणें पण्णट्ठीतैं दोयसै अठ्यासी गुणे भंग भए। बहुरि एक कषायके पण्णट्ठीतैं आठ गुणे भंग तिनकौं दूणे कीएं एक लेश्याके भंग होंहिं तिनकौं नरकविषें एकलिंग च्यारि कषाय सहित तीनलेश्या तहां बारह करि गुणें तिर्यंचविषें तीन लिंग च्यारि कषाय सहित छह लेश्या तहां बहत्तरिकरि गुणें, मनुष्यविषे तीन लिंग च्यारि कषाय सहित छह लेश्या तहां बहत्तरि करि गुणे देवविषें दोय लिंग च्यारि कषाय सहित छह लेश्या तहां अठतालीस-

करि गुणें भंग होंहि मिलिकरि दोयसै च्यारि करि पणणद्ठीतें सोलह गुणे भंगनिकौं गुणें पणणद्ठीते बत्तीससे चौसठि गुणे भंग हो हैं सर्व मिलि पिंडपदनिके भंग १ । ८ । ३६ । २८८ । ३२६४ । पणणद्ठीतें पैंतीससे सत्याणवे गुणे हो हैं । इनिविषैं नीचले प्रत्येक पदनिके भंग एक घाटि पणणद्ठीतें आधे कहे थे तिनकौं मिलाएं मिथ्यादृष्टिविषैं सर्व पदभंग पणणदठीकौं सात हजार एकसो पिच्याणवैका आधा प्रमाण करि गुणि तामैं एक घटाएं जो प्रमाण होइ तितने भंग हो हैं ।

मिथ्यादृष्टिविषैं प्रत्येकपद पिंडपदनिकी रचना इहां पणणद्ठीकी संदृष्टि ऐसी ६५ =

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| नरकलिंग १ क ४ ले ३ भंग ६५ = १६ | तिर्यंचलिं ३ क ४ ले ६ भंग ६५ = १६ | मनुष्य लिं ३ क ४ ले ३ भंग ६५ = १६ | देवलिं २ क० ४ ले ६ भंग ६५ = १६ | भंग६ = ३२ ६३ |
| नरकलिंग १ क ४ भंग ६५ = ८ | तिर्यंच लिं ३ क ४ भंग ६५ = ८ | मनुष्य लिं ३ क ४ भंग ६५ = ८ | देवलिंग २ क ४ भंग ६५ = ८ | भंग ६५ = २८८ |
| नरकलिंग १ भंग ६५ = ४ | तिर्यंच लिंग ३ भंग ६५ = ४ | मनुष्य लिं ३ भंग ६५ = ४ | देवलिंग २ भंग ६५ = ४ | भंग ६५ = ३६ |
| नरकगति भंग ६५ = २ | तिर्यंच भंग ६५ = २ | मनुष्य भंग ६५ = २ | देव, भंग ६५ = २ | भंग६५ = ८ |
| | भव्यत्व भंग ६५ = २ | अभव्य ६५ = २ | भंग ६५ = | |

| | |
|---|---|
| कुम | १ |
| कुश्रु | २ |
| वि | ४ |
| च | ८ |
| अ | १६ |
| दा | ३२ |
| ला | ६४ |
| भो | १२८ |
| उ | २५६ |
| वी | ५१२ |
| अ | १०२४ |
| अ | २०४८ |
| अ | ४०९६ |
| अ | ८१९२ |
| जीव | १६३८४ |

इनकी ऊर्ध्व तिर्यक लिखनेकी रचना दिखाइए है—प्रत्येकपद तौ कुमति आदि नीचे लिखने। तिनके ऊपरि भव्य अभव्य बरोबरि लिखने तिनके ऊपरि च्यारिगति बरोबरि लिखनी। तिनके ऊपरि लिंग यथासंभव बरोबरि लिखने। तिनके ऊपरि च्यारि च्यारि कषाय बरोबरि लिखने। तिनके ऊपरि लेश्या यथासंभव बरोबरि लिखनी असैं इनकी रचना करनी। बहुरि जैसैं मिथ्यादृष्टिविषैं भंग वा रचनाका विधान कह्या तैसैं ही सासादनादिविषैं यथासंभव भंग वा रचनाका विधान जानना। तहां सासादनविषैं मिथ्यात्व प्रत्येक पदका तौ अभाव है अर भव्य अभव्य पिंडपद कह्या था सो इहां अभव्यत्वका अभाव है तातैं प्रतिपक्षीके अभावतैं भव्यत्वकौं भी प्रत्येक पद कहिए ऐसैं प्रत्येकपद पंद्रह पिंडपद च्यारि हैं। तहां पूर्वोक्त प्रकार कुमति १ कुश्रुत २ विभंग ४ चक्षु ८ अचक्षु १६ दान ३२ लाभ ६४ भोग १२८ उपभोग २५६ वीर्य ५१२ अज्ञान १०२४ असंयम २०४८ असिद्धत्व ४०९६ जीवत्व ८१९२ भव्यत्व १६३८४ इनके दूणे दूणे भंग जानने। तहां भव्यत्वके पण्णट्ठीका चौथा भाग प्रमाण भंग भए तिनकौं दूणे दूणे कीएं पण्णट्ठीकें आधे एक गतिके भंग होंहिं। तिनकौं चौगुणे कीएं च्यारिगतिके भंग मिलि पण्णट्ठीतैं दूणे होंहि। बहुरि एक गतिके भंग दूणे कीएं पण्णट्ठी प्रमाण एक लिंगके होंहि तिनकौं नरकविषैं एक, तिर्यंचविषैं तीन, मनुष्यविषैं तीन, देवविषैं दोय लिंगनिकरि गुणैं मिलिकरि पण्णट्ठीतैं नवगुणे भंग भए। बहुरि एक लिंगके भंगनितैं दूणे एक कषायके भंग पण्णट्ठीतैं दूणे होहिं तिनकौं नरकविषैं एक वेदसहित च्यारि

कषाय तिर्यंचविषैं तीन वेदसहित च्यारि कषाय मनुष्यविषैं तीन वेदसहित च्यारिकषाय देवविषैं दोय वेदसहित च्यारिकषायकरि गुणैं मिलिकरि पणणट्ठीकौं दूणेकरि छत्तीस गुणेकरि इतने भंग भए। बहुरि एक कषायके भंगानितैं दूणे एक लेश्याके पणणट्ठीतैं चौगुणे भंग होंहि। तिनकौं नरकविषैं एक लिंग च्यारि कषाय सहित तीन लेश्या तिर्यंचविषैं तीन वेद च्यारि कषाय सहित छह लेश्या मनुष्यविषैं तीन वेद च्यारि कषाय सहित छह लेश्या देवविषैं दोय वेद च्यारि कषाय सहित छह लेश्यानिकरि गुणैं मिलिकरि पणणट्ठीकौं चौगुणेकरि दोयसै च्यारि गुणे करिए इतने पणणट्ठीतैं आठसै सोलह गुणे भंग भए ऐसैं प्रत्येकपद पिंडपदनिके मिलिकरि सासादनविषैं पणणट्ठीकौं सतरहसै निन्याणवैका आधाकरि गुणिए तामैं एक घटाइए इतने सर्वपद भंग भए।

बहुरि मिश्रविषैं प्रत्येकपद मिश्ररूप मति १ श्रुत २ अवधिज्ञान ४ अर चक्षु ८ अचक्षु १६ अवधिदर्शन ३२ दान ६४ लाभ १२८ भोग २५६ उपभोग ५१२ वीर्य लब्धि १०२४ अज्ञान २०४८ असंयम ४०१६ असिद्धत्व ८१९२ जीवत्व १६३८४ भव्यत्व ३२७६८ है तिनविषैं दूणे दूणे भंग जानने। बहुरि पिंडपद गति लिंग कषाय लेश्या हैं। तहां भव्यत्वके पणणट्ठीतैं आधे भंग तिनकौं दूणे कीएं एक गतिके होंहि नरक तिर्यंच मनुष्य देव च्यारि गतिके मिलिकरि पणणट्ठीतैं चौगुणे होंहि। बहुरि एक गतिके भंगानितैं दूणे एक लिंगके पणणट्ठीतैं दूणे भंग होंहि तिनकौं नरकविषैं एक तिर्यंचविषैं तीन मनुष्यविषैं तीन देवविषैं दोय लिंगनिकरि गुणैं मिलिकरि पणणट्ठीकौं दूणेकरि नव गुणे करिए इतने भंग होंहि। बहुरि एक लिंगके भंगानितैं दूणे दूणे एक कषायके भंग पणणट्ठीतैं चौगुणे होंहि तिनकौं नरकविषैं एक वेदसहित च्यारि कषाय तिर्यंचविषैं तीन वेदसहित च्यारि कषाय मनुष्यविषैं तीन वेद सहित च्यारिकषाय देवविषैं दोय वेदसहित च्यारिकषायनिकरि गुणैं मिलिकरि पणणट्ठीकौं चौगुणेकरि छत्तीस गुणकरिए इतने भंग भए। बहुरि एक कषायके भंगानितैं दूणे एक लेश्याके भंग पणणट्ठीतैं आठगुणे होंहि तिनकौं नरकविषैं एक वेद च्यारि कषाय सहित तीन लेश्या तिर्यंचविषैं तीन वेद च्यारि कषाय सहित छह लेश्या मनुष्यविषैं तीन वेद च्यारि कषाय सहित छह लेश्या देवविषैं दोय वेद च्यारि कषाय सहित छह लेश्यानिकरि गुणैं

मिलिकरि पण्णट्टीकौं आठगुणाकरि एकसौ असी गुणा करिए इतने भंग भए ऐसैं प्रत्येकपद पिंडपदनिके मिलि-करि मिश्रविषैं पण्णट्टीकौं सोलहसै सातकरि गुणि तामैं एक घटाएं जो प्रमाण होइ तितने सर्वपद भंग हो हैं।

बहुरि असंयतविषैं प्रत्येकपद सोहल मति १ श्रुति २ अवधि ४ चक्षु ८ अचक्षु १६ अवधि ३२ दान ६४ लाभ १२८ भोग २५६ उपभोग ५१२ वीर्य १०२४ अज्ञान २०४८ असंयम ४०९६ असिद्धत्व ८१९२ जीवत्व १६३८४ भव्यत्व ३२७६८ है तिनविषैं दूणे दूण भंग जानने। बहुरि पिंडपद च्यारि पूर्वोक्त अर एक सम्यक्त्व ऐसैं पांच हैं। तिनविषैं भव्यत्वविषैं पण्णट्टीतैं आधे भंग भए तिनकौं दूणे कीएं पण्णट्टी प्रमाण एक गतिके भंग होंहि ते प्रत्येक नरक तिर्यंच मनुष्य देवगतिके मिलाएं पण्णट्टीतैं चौगुणे भए। बहुरि एकगतिके भंगनिके दूणे एक लिं-गके भंग पण्णट्टीतैं दूणे होंहि तिनकौं नरकविषैं एक लिंग तिर्यंचविषै तीन लिंग मनुष्यविषै तीन लिंग देवविषैं दोय लिंगकरि गुणैं मिलिकरि पण्णट्टीकौं दूणा करि नव गुणा करिए इतने भंग भए। बहुरि एक लिंगके भंगनितैं दूणे एक कषायके भंग पण्णट्ठीतैं चौगुणे भए तिनकौं नरकविषैं एक लिंगसहित च्यारि कषाय, ति-र्यंचविषैं तीन लिंग सहित च्यारि कषाय, मनुष्यविषैं तीन लिंगसहित च्यारि कषाय, देवविषैं दोय लिंग सहित च्यारि कषायनिकरि गुणैं मिलिकरि पण्णट्टीकौं चौगुणाकरि छत्तीस गुणाकरिए इतने भंग भए। बहुरि कषायके भंगनितैं दूणे एक लेश्याके भंग पण्णट्टीतैं आठगुणे हैं। तिनकौं नरकविषै एक लिंग च्यारि कषाय सहित तीन अशुभ लेश्या, तिर्यंच विषै तीन लिंग च्यारि कषाय सहित छह लेश्या, मनुष्यविषै तीन लिंग च्यारि कषाय सहित छह लेश्या, देवविषैं दोयलिंग च्यारि कषाय सहित तीन शुभलेश्यानिकरि मिलिकरि पण्णट्टीकौं आठ गुणाकरि एकसो असी गुणा करिए इतने भंग भए। बहुरि एक लेश्याके भंगनितैं दूणे एक सम्यक्त्वके भंग पण्ण-ट्टीतैं सोलह गुणे हैं। तिनकौं नरकविषै एक लिंग च्यारि कषाय तीन लेश्या, तिर्यंचविषै तीन लिंग च्यारि कषाय छह लेश्या, मनुष्यविषै तीन लिंग च्यारि कषाय छह लेश्या, देवविषै दोय लिंग च्यारि कषाय तीन लेश्यानिकरि गुणै मिलाएंतैं पण्णट्टीकौं सोलह गुणाकरि एकसो असी गुणाकरिए इतने भंग उपशम सम्यक्त्वके अर इतने ही

भंग वेदकसम्यक्त्वके हैं। बहुरि क्षायिक सम्यक्त्वका जुदा कथन है सो एक लेश्याके भंगनितैं दूणे क्षायिक सम्यक्त्वके भंग पण्णट्ठीतैं सोलह गुणे हैं। तिनकौं नरकविषै एकलिंग च्यारि कषाय एक लेश्या, तिर्यंचविषैं एक लिंग च्यारि कषाय च्यारि लेश्या, मनुष्यविषै तीन लिंग च्यारि कषाय छह लेश्या, देवविषै एकलिंग च्यारि कषाय तीन लेश्यानिकरि गुणे मिलिकरि पण्णट्ठीकौं सोलह गुणेकरि एकसो च्यारि गुणे करिए इतने भंग भए। ऐसैं असंयतविषै प्रत्येकपद पिंडपदनिके भंग जोडैं पण्णट्ठीतै तिहत्तरिसै सडसठि गुणे एक घाटि सर्वपद भंग हो हैं। क्षायिकसम्यक्त्वके पण्णट्ठीतैं सोलहसै चौसठि गुणे भंग हो हैं।

बहुरि देशसंयतविषै असंयमकी जायगा देशसंयम भया देव नरकगतिका अभाव भया तहां प्रत्येकपद सोलह मति १ श्रुत २ अवधि ४ चक्षु ८ अचक्षु १६ अवधि ३२ दान ६४ लाभ १२८ भोग २५६ उपभोग ५१२ वीर्य १०२४ अज्ञान २०४८ देशसंयम ४०९६ असिद्धत्व ८१९२ जीवत्व १६३८४ भव्यत्व ३२७६८ है तिनके दूणे दूणे भंग जानने। बहुरि भव्यत्वविषैं पण्णट्ठीतैं आधे भंग तिनके दूणे पण्णट्ठी प्रमाण एक गतिके भंग हैं तिनकौं तिर्यंच मनुष्य दोय गतिकरि गुणें पण्णट्ठीतैं दूणे भंग भए। बहुरि एक गतिके भंगनितैं दूणे एक लिंगके भंग पण्णट्ठीतैं दूणे हैं तिनकौं तिर्यंचविषै तीन लिंग, मनुष्यविषै तीन लिंगकरि गुणे मिलिकरि पण्णट्ठीकौं दूणाकरि छह गुणाकरिए इतने भंग भए। बहुरि एकलिंगके भंगनितैं दूणे एक कषायके भंग पण्णट्ठीतैं चौगुणे हैं तिनकौ तिर्यंचविषै तीन लिंग सहित च्यारि कषाय, मनुष्यविषैं तीन लिंग सहित च्यारि कषायनिकरि गुणें मिलिकरि पण्णट्ठीकौं चौगुणाकरि चौवीस गुणाकरिए इतने भंग भए। बहुरि एक कषायके भंगनितैं दूणे एक लेश्याके भंग पण्णट्ठीतैं अठगुणे हैं। तिनकौं तिर्यंचविषैं तीन लिंग च्यारि कषाय सहित तीन लेश्या मनुष्यविषैं तीन वेद च्यारि कषाय सहित तीन लेश्यानिकरि गुणे मिलिकरि पण्णट्ठीकौं अठगुणाकरि बहत्तरिगुणा करिए इतने भंग हो हैं। बहुरि एक लेश्याके भंगनितैं दूणे एक सम्यक्त्वके पण्णट्ठीतै सोलह गुणे भंग हैं तिनकौं तिर्यंचविषै तीन लिंग च्यारि कषाय छह लेश्या, मनुष्यविषै तीन लिंग च्यारि कषाय छह लेश्यानिकरि गुणें पण्णट्ठीकौं सोलह गुणाकरि बहत्तरिगुणा

कीजिए इतने भंग भए सो इतने उपशम सम्यक्त्वके इतने ही वेदक सम्यक्त्वके जानने। बहुरि क्षायिक सम्यक्त्व विषैं एक लेश्याके भंगनितैं दूणे पण्णट्ठीतैं सोलह गुणे भंग तिनकौं मनुष्यगतिविषैं तीन लिंग च्यारि कषाय तीन लेश्यानिकरि गुणैं पण्णट्ठीकौं सोलह गुणाकरि छत्तीस गुणा करिए इतने भंग भए। ऐसैं देशसंयतविषैं मिलिकरि पण्णट्ठीतै गुणतीससै इक्याणवै गुणैं एक घाटि अर क्षायिक सम्यक्त्व अपेक्षा पण्णट्ठीतैं पांचसै छिहंतरि गुणे सर्वपद भंग हो हैं।

बहुरि प्रमत्तविषैं मनःपर्ययज्ञान प्रत्येकपद भया। देश संयमकी जायगा सराग संयम भया। और गतिके अभावतैं मनुष्यगति भी प्रत्येकपद ही भया ऐसैं प्रत्येकपद अठारह मति १ श्रुत २ अवधि ४ मनःपर्यय ८ चक्षु १६ अचक्षु ३२ अवधि ६४ दान १२८ लाभ २५६ भोग ५१२ उपभोग १०२४ वीर्य २०४८ अज्ञान ४०९६ असिद्धत्व ८१९२ सकलसंयम १६३८४ जीवत्व ३२७६८ भव्यत्व ६५ = मनुष्य ६५ = २ हैं। तिनके दूणे दूणे भंग जानने। बहुरि पिंडपद लिंग कषाय लेश्या सम्यक्त्व तिनविषैं मनुष्यगतिके भंग पण्णट्ठीतैं दूणे भए तिनके दूणे एक लिंगके भंग पण्णट्ठीतैं चौगुणे हैं तिनकौं तीन वेदकरि गुणैं पण्णट्ठीतैं बारह भए। बहुरि एक लिंगके भंगनितैं दूणे पण्णट्ठीतैं अठगुणे एक कषायके भंग हैं। तिनकौं तीन वेदसहित च्यारि कषायकरि गुणे पण्णट्ठीतैं छिनवैगुणे भंग हो हैं। बहुरि एक कषायके भंगनितैं दूणे एक लेश्याके भंग पण्णट्ठीतैं सोलह गुणे हैं तिनकौं तीन लिंग च्यारि कषाय सहित तीन लेश्यानिकरि गुणैं पण्णट्ठीतैं पांचसै छिहंतरि गुणे भंग हो हैं। बहुरि एक लेश्याके भंगनितैं दूणे एक सम्यक्त्वके भंग पण्णट्ठीतैं बत्तीस गुणे हैं तिनकौं तीन वेद च्यारि कषाय तीन लेश्या सहित तीन सम्यक्त्वकरि गुणैं पण्णट्ठीतैं चौतीससै छप्पन गुणे भंग हो हैं। मिलिकरि प्रमत्तविषैं पण्णट्ठीतैं इकतालीससै चवालीस गुणे एक घाटि सर्वपद भंग हो हैं।

बहुरि अप्रमत्तविषैं भी प्रमत्तवत् पण्णट्ठीतैं इकतालीससै चवालीस गुणे एक घाटि भंग हैं।

बहुरि उपशमश्रेणीविषैं अपूर्वकरणविषैं और लेश्याके अभावतैं शुक्ललेश्या भी प्रत्येकपद है। तहां मति १

श्रुत २ अवधि ४ मनःपर्यय ८ चक्षु १६ अचक्षु ३२ अवधि ६४ दान १२८ लाभ २५६ भोग ५१२ उपभोग १०२४ वीर्य २०४८ अज्ञान ४०९६ असिद्धत्व ८१९२ उपशमचारित्र १६३८४ जीवत्व ३२७६८ भव्यत्व ६५ = मनुष्यगति ६५ = २ शुक्लेश्या ६५ = ४ प्रत्येकपद हैं तिनके दूणे दूणे भंग हैं। बहुरि पिंडपद लिंग कषाय सम्यक्त्व तिनविषैं शुक्लेश्याके भंग पण्णट्ठीतैं चौगुणे तिनतैं दूणे एक लिंगके भंग पण्णट्ठीतैं अठगुणे हैं। तिनकौं तीन लिंगकरि गुणें पण्णट्ठीतैं चौवीस गुणे भए। बहुरि एक लिंगके भंगनितैं दूणे एक कषायके भंग पण्णट्ठीतैं सोलह गुणे हैं। तिनकौं तीन वेदसहित च्यारि कषायनिकरि गुणें पण्णट्ठीतैं एकसो बाणवै गुणे भंग हो हैं। बहुरि एक कषायके भंगनितैं दूणे एक सम्यक्त्वके भंग पण्णट्ठीतैं बत्तीसगुणे हैं। तिनकौं तीन वेद च्यारि कषायसहित दोय सम्यक्त्वकरि गुणें पण्णट्ठीतैं सातसै अडसठि गुणे भंग हो हैं मिलिकरि अपूर्वकरणविषैं पण्णट्ठीतैं नवसै बाणवै गुणे एक घाटि सर्वपद भंग हो हैं।

बहुरि वेदसहित अनिवृत्तिकरणविषैं भी अपूर्वकरणवत् पण्णट्ठीतैं नवसै बाणवै गुणे एक घाटि भंग हैं।

बहुरि वेदरहित अनिवृत्तिकरणविषैं प्रत्येकपद मति १ श्रुत २ अवधि ४ मनःपर्यय ८ चक्षु १६ अचक्षु ३२ अवधि ६४ दान १२८ लाभ २५६ भोग ५१२ उपभोग १०२४ वीर्य २०४८ अज्ञान ४०९६ असिद्धत्व ८१९२ उपशम संयम १६३८४ जीवत्व ३२७६८ भव्यत्व ६५ = मनुष्यगति ६५ = २ शुक्लेश्या ६५ = ४ है तिनके दूणे दूणे भंग हैं। बहुरि पिंडपदविषैं शुक्लेश्याके पण्णट्ठीतैं चौगुणे भंग तिनतैं दूणे एक कषायके पण्णट्ठीतैं अठगुणे भंग है तिनकौं च्यारि कषायनिकरि गुणें पण्णट्ठीतैं बत्तीस गुणे भंग हो हैं। बहुरि एक कषायके भंगनितैं दूणे पण्णट्ठीतैं सोलह गुणे एक सम्यक्त्वके भंग हैं तिनकौं च्यारि कषाय सहित दोय सम्यक्त्वनिकरि गुणे पण्णट्ठीतैं एकसो अठाईस गुणे भंग हो हैं। प्रत्येकपद पिंडपदके भंग मिलिकरि पण्णट्ठीतैं एकसो अडसठिगुणे एक घाटि भंग भए।

बहुरि सूक्ष्मसांपरायविषै प्रत्येकपद मति १ श्रुत २ अवधि ४ मनःपर्यय ८ चक्षु १६ अचक्षु ३२ अवधि ६४

दान १२८ लाभ २५६ भोग ५१२ उपभोग १०२४ वीर्य २०४८ अज्ञान ४०९६ असिद्धत्व ८१९२ उपशम संयम १६३८४ जीवत्व ३२७६८ भव्यत्व ६५ = मनुष्य ६५ = २ शुक्ललेश्या ६५ = ४ सूक्ष्मलोभ ६५ = ८ हैं तिनके दूणे दूणे भंग जानने। बहुरि पिंडपदविषै सूक्ष्मलोभके पणगट्ठीतैं अठगुणे भंगनितै दूणे एक सम्यक्त्वके भंग हैं तिनकौं उपशम क्षायिक सम्यक्त्वकरि गुणें पणगट्ठीतैं बत्तीस गुणे भंग भए। प्रत्येकपद पिंडपदके मिलि पणगट्ठीतै अठतालीसगुणे एक घाटि सर्वपद भंग भए।

बहुरि उपशांतकषायविषैं प्रत्येकपद मति १ श्रुत २ अवधि ४ मनःपर्यय ८ चक्षु १६ अचक्षु ३२ अवधि ६४ दान १२८ लाभ २५६ भोग ५१२ उपभोग १०२४ वीर्य २०४८ अज्ञान ४०९६ असिद्धत्व ८१९२ उपशम संयम १६३८४ जीवत्व ३२७६८ भव्यत्व ६५ = मनुष्य ६५ = २ शुक्ललेश्या ६५ = ४ है तिनके दूणे दूणे भंग हैं। बहुरि पिंडपदविषैं शुक्ललेश्याके पणगट्ठीतैं चौगुणे भंगनितैं दूणे एक सम्यक्त्वके भंग सो इतने ही उपशमसम्यक्त्वके इतने ही क्षायिक सम्यक्त्वके मिलिकरि पणगट्ठीतैं सोलह गुणे भए। प्रत्येकपद पिंडपदके मिलि पणगट्ठीतैं चौबीस गुणे एक घाटि सर्वपद भंग भए।

बहुरि क्षपकश्रेणीविषैं अपूर्वकरणविषै मति १ श्रुत २ अवधि ४ मनःपर्यय ८ चक्षु १६ अचक्षु ३२ अवधि ६४ दान १२८ लाभ २५६ भोग ५१२ उपभोग १०२४ वीर्य २०४८ अज्ञान ४०९६ असिद्धत्व ८१९२ क्षायिक संयम १६३८४ जीवत्व ३२७६८ भव्यत्व ६५ = मनुष्यगति ६५ = २ शुक्ललेश्या ६५ = ४ क्षायिक सम्यक्त्व ६५ = ८ हैं तिनके दूणे दूणे भंग हैं। बहुरि क्षायिकसम्यक्त्वके पणगट्ठीतैं अठगुणे भंगनितैं दूणे एकलिंगके भंग हैं। तिनकौं तीन वेदकरि गुणैं पणगट्ठीतैं अठतालीस गुणे भए। बहुरि एक लिंगके भंगनितैं दूणे एक कषायके भंग पणगट्ठीतैं बत्तीस गुणे हैं तिनकौं तीन वेदसहित च्यारि कषायनिकरि गुणें पणगट्ठीतैं तीनसै चौरासी गुणे भए। सर्व प्रत्येकपद पिंडपदके मिलिकरि पणगट्ठीतैं च्यारिसै अठतालीसगुणे एक घाटि सर्वपद भंग हैं।

बहुरि तैसैं ही अपूर्वकरणवत् वेदसहित अनिवृत्तिकरण विषैं भी पणगट्ठीतैं च्यारिसै अडतालीस गुणे एकघाटि सर्वपद भंग हैं।

व्युच्छित्ति कही ताके ऊपरि ताका उदय नाहीं। सो व्युच्छित्ति प्रकृति मिथ्यादृष्टितैं लगाइ अयोग केवली पर्यंत गुणस्थान विषै अनुक्रमतैं पांच ५ नव ९ एक १ सतरह १७ आठ ८ पांच ५ च्यारि ४ छह ६ एक, दोय २ सौलह १६ तीस ३० वारह १२ जाननी। ते व्युच्छित्ति प्रकृति कौन? सो कहिए है—

**मिच्छे मिच्छादावं सुहुमतियं सासणे अणेइंदी।**
**थावरवियलं मिस्से मिस्सं च य उदयवोच्छिण्णा ॥२६५॥**

मिथ्ये मिथ्यातपं सूक्ष्मत्रयं सासादन अनेकेंद्रियं।
स्थावराविकलं मिश्रे मिश्रं च च उदयव्युच्छिन्नाः ॥ २६५ ॥

मिथ्यादृष्टिगुणस्थाने मिथ्यात्वमातपः सूक्ष्ममपर्याप्तं साधारणं चेति पंच प्रकृतयः उदयतो व्युच्छिन्ना भवंति। सासादने अनंतानुबंधिचतुष्कं एकेंद्रियं स्थावरं द्वींद्रियं त्रींद्रियं चतुरिंद्रिय चेति नव। मिश्रे सम्यग्मिथ्यात्वमित्येका ॥ २६५ ॥

स० चं०—मिथ्यादृष्टि गुणस्थान विषैं मिथ्यात्व १ आतप १ सूक्ष्म १ अपर्याप्त १ साधारण १ ए पंच प्रकृति उदयतैं व्युच्छित्ति भई। वहुरि सासादन विषैं अनंतानुबंधी च्यारि ४ एकेंद्री १ स्थावर १ वेंद्री १ तेंद्री १ चौंद्री १ ए नव उदयतैं व्युच्छित्ति भई पूर्वपक्षविषैं अर इस पक्षविषै इतना विशेष—जो इहां तौ सासादन विषैं एकेंद्री स्थावर वेंद्री तेंद्री चौंद्रीका उदय कह्या अर ऊपरि इनका उदय सासादन विषैं न कह्या मिथ्यादृष्टि विषैं ही कह्या सो दोऊ कथन आचार्यानिनैं कीए हैं तातैं दोऊ कथन कहे हैं। वहुरि मिश्रविषैं एक सम्यग्मिथ्यात्वप्रकृति उदयतैं व्युच्छित्ति भई है ॥ २६५ ॥

**अयदे बिदियकसाया वेगुव्वियछक्क णिरयदेवाऊ।**
**मणुयतिरियाणुपुव्वी दुब्भगणादेज्ज अज्जसयं ॥२६६॥**

अयते द्वितीयकषाया वैगूर्विकषट्कं निरयदेवायुः ।
मनुजतिर्यगानुपूर्व्ये दुर्भगानादेयमयशस्कं ॥ २६६ ॥

जी० प्र०—असंयते अप्रत्याख्यानावरणचतुष्क वैक्रियिकशरीरतदंगोपांगनरकदेवगतितदानुपूर्व्याणि नरकदेवायुषी मनुष्यतिर्यगानुपूर्व्ये दुर्भगमनादेयमयशस्कीर्तिश्चेति सप्तदश ॥ २६६ ॥

स० चं०—असंयतविषैं अप्रत्याख्यानावरण च्यारि ४ वैक्रियिक शरीर वा ताका अंगोपांग नरक देवगति वा तिनकी आनुपूर्वी ए छह ६ नरक देव आयु २ मनुष्य तिर्यंच आनुपूर्वी २ दुर्भग १ अनादेय १ अयशस्कीर्ति ए सतरह व्युच्छित्ति भई ॥ २६६ ॥

**देसे तदियकसाया तिरियाउज्जोवणीचतिरियगदी ।**
**छट्ठे आहारदुगं थीणातियं उदयवोच्छिण्णा ॥ २६७ ॥**

देशे तृतीयकषायाः तिर्यगायुरुद्योतनीचतिर्यग्गतिः ।
षष्ठे आहारकद्विकं स्त्यानत्रयमुदयव्युच्छिन्नाः ॥ २६७ ॥

जी० प्र०—देशसंयते प्रत्याख्यानावरणचतुष्कं तिर्यगायुरुद्योतो नीचैर्गोत्रं तिर्यगायुश्चेत्यष्टौ । षष्ठगुणस्थाने आहारकशरीरतदंगोपांगस्त्यानगृद्धिनिद्रानिद्राप्रचलाप्रचलाश्चेति पंच व्युच्छिन्नाः इति मध्यदीपकत्वादन्यत्रापि ग्राह्यं ॥ २६७ ॥

स० चं०—देश संयत विषैं प्रत्याख्यानावरण च्यारि ४ तिर्यंचायु उद्योत २ नीचगोत्र १ तिर्यंचगति १ ए आठ बहुरि प्रमत्त छठा गुणस्थान विषैं आहारक शरीर वा अंगोपांग २ स्त्यानगृद्धि निद्रानिद्रा प्रचलाप्रचला ए तीन ३ ए पांच उदयतैं व्युच्छित्ति भई । व्युच्छिन्नाः ऐसा शब्द मध्य दीपक समान है तातैं अन्यत्र भी यहु जानना जो व्युच्छित्ति कही है । २६७ ।

**अपमत्ते सम्मत्तं अंतिमतियसंहदी यऽपुव्वम्हि ।**

**छच्चेव णोकसाया अणियट्टीभागभागेसु ॥ २६८ ॥**

अप्रमत्ते सम्यक्त्वमंतिमत्रयसंहतिश्चापूर्वे ।
षट्चैव नोकषायाः अनिवृत्तिभागभागयोः ॥ २६८ ॥

जी० प्र०—अप्रमत्ते सम्यक्त्वप्रकृतिः अर्धनाराचकीलितासंप्राप्तसृपाटिकासंहननानि चेति चतस्रः । अपूर्वकरणे हास्यरत्यरतिशोकभयजुगुप्साः षट् । अनिवृत्तिकरणगुणस्थाने प्रकृतिविनाशक्रममपेक्ष्य सवेदावेदभागयोः ॥ २६८ ॥

स० चं०—अप्रमत्त विषैं सम्यक्त्व मोहनीय १ अर्धनाराच कीलित सृपाटिक संहनन तीन ए च्यारि बहुरि अपूर्वकरण विषैं हास्य राति अराति शोक भय जुगुप्सा छह नोकषाय व्युच्छित्ति भई । बहुरि अनिवृत्ति करणविषैं प्रकृति नाशका अनुक्रमकी अपेक्षा करि सवेद भागका वा अभेद भाग विषैं ऐसैं व्युच्छित्ति है । २६८ ।

**वेदतिय कोहमाणं मायासंजलणमेव सुहुमंते ।**
**सुहुमो लोहो संते वज्जं णारायणारायं ॥ २६९ ॥**

वेदत्रयं क्रोधमानं मायासंज्वलनमेव सूक्ष्मांते ।
सूक्ष्मो लोभः शांते वज्रनाराचनाराचं ॥ २६९ ॥

जी० प्र०—सवेदभागे वेदत्रयं, अवेदभागे क्रमेण क्रोधसंज्वलनं मानसंज्वलनं मायासंज्वलनं चेति षट् । बादरलोभोऽपि तत्रैव । सूक्ष्मसांपरायचरमसमये सूक्ष्मकृष्टिगतलोभः । उपशांतकषाये वज्रनाराचनाराचसंहनने द्वे ॥ २६९ ॥

सं० च—अनिवृत्ति करणका वेदसहित जो सवेदभाग मोहविषैं तो तीन वेद व्युच्छित्ति भए । अवेद भागनिविषैं अनुक्रमतैं संज्वलन क्रोध संज्वलन मान संज्वलनमाया व्युच्छित्ति भई ऐसैं छह व्युच्छित्ति हैं । बादर लोभ भी अनिवृत्ति करण ही विषैं व्युच्छित्ति भया बहुरि सूक्ष्मसांपरायका अंतविषैं सूक्ष्मकृष्टिकौं प्राप्त भया जो लोभ सो व्युच्छित्ति भया । बहुरि उपशांत कषायविषैं वज्रनाराच नाराच ए दोय संहनन व्युच्छित्ति भए ॥ २६९ ॥

## खीणकसायदुचरिमे णिद्दा पयला य उदयवोच्छिण्णा।
## णाणंतरायदसयं दंसणचत्तारि चरिमम्हि ॥ २७० ॥

क्षीणकषायद्विचरमे निद्रा प्रचला च उदयव्युच्छिन्नाः ।
ज्ञानांतरायदशकं दर्शनचत्वारि चरमे ॥ २७० ॥

जी० प्र०—क्षीणकषायगुणस्थानद्विचरमसमये निद्राप्रचले उदयव्युच्छिन्ने । चरमसमये पंचज्ञानावरणपंचांतरायचतुर्दर्शनावरणानि ॥ २७० ॥

सं० च—क्षीणकषाय गुणस्थानके अंतके दोय समय तिनविषैं पाहिला द्विचरम समयविषैं निद्रा प्रचला ए दोय उदयतैं व्युच्छित्ति भई। अंतके समयविषैं पांच ज्ञानावरण ५ पांच अंतराय ५ च्यारि दर्शनावरण ४ ए चौदह व्युच्छित्ति भई एवं सोलह १६ ॥ २७० ॥

## तदियेक्कवज्जणिमिणं थिरसुहसरगादिउरालतेजदुगं ।
## संठाणं वण्णागुरुचउक्क पत्तेय जोगिम्हि ॥ २७१ ॥

तृतीयैकवज्रनिर्माणं स्थिरशुभस्वरगतिऔरालतेजोद्विकं ।
संस्थानं वर्णागुरुचतुष्कं प्रत्येकं योगिनि ॥ २७१ ॥

जी० प्र० सयोगकेवलिगुणस्थाने वेदनीयैकतर वज्रवृषभनाराचं निर्माणं स्थिरास्थिरे शुभाशुभे सुस्वरदुःस्वरौ प्रशस्ताप्रशस्तविहायोगती औदारिकतदंगोपांगे तैजसकार्मणे संस्थानषट्कं वर्णचतुष्कं अगुरुलघूपघातपरघातोच्छ्वासाः प्रत्येकशरीरं चेति त्रिंशत् ॥ २७१ ॥

सं० च—सयोगकेवली गुणस्थानविषैं दोऊ वेदनीयविषैं एक कोऊ वेदनीय १ वज्रवृषभनाराच १ निर्माण १ स्थिर अस्थिर २ शुभ अशुभ २ सुस्वर दुःस्वर २ प्रशस्त अप्रशस्त विहायोगति २ औदारिक शरीर वा अंगोपांग २ तैजस कार्माण २ संस्थान छह ६ वर्णादिक च्यारि ४ अगुरुलघु उपघात परघात उच्छ्वास ए च्यारि ४ प्रत्येक शरीर १ ए तीस व्युच्छित्ति भई ॥ २७१ ॥

**तदियेक्कं मणुवगदी पंचिंदियसुभगतसातिगादेज्जं ।**
**जसतित्थं मणुवाऊ उच्चं च अजोगिचरिमम्हि ॥ २७२ ॥**

तृतीयैकं मानवगतिः पंचेंद्रियसुभगत्रसात्रिकादेयं ।
यशस्तीर्थं मानवायुरुच्चं चायोगिचरमे ॥ २७२ ॥

जी० प्र०—अयोगिगुणस्थानचरमसमये वेदनीयैकतरं मनुष्यगतिः पंचेंद्रियं सुभगं त्रसबादरपर्याप्तानि आदेयं यशस्कीर्तिः तीर्थंकरत्वं मनुष्यायुः उच्चैर्गोत्रं चेति द्वादश, एता व्युच्छित्तयो नानाजीवापेक्षयैवोक्ताः। सयोगायोगयोस्तु एकं जीवं प्रति असाते साते वा व्युच्छिन्ने त्रिंशत् द्वादश नानाजीवं प्रति उभयच्छेदाभावात् एकान्नत्रिंशत् त्रयोदश ज्ञातव्याः ॥ २७२ ॥ अथ पूर्वगुणस्थानवत् सयोगेऽप्येकजीवं प्रति तदुभयोदयो भविष्यतीति शंकां निराकरोति—

अयोगी गुणस्थानका अंतसमयविषैं दोऊ वेदनीयविषैं एक कोऊ वेदनीय १ मनुष्यगति १ पंचेंद्री १ सुभग १ त्रस बादर पर्याप्त ए तीन ३ आदेय १ यशस्कीर्ति १ तीर्थंकरत्व १ मनुष्यायु १ उच्चगोत्र १ ए बारह व्युच्छित्ति भई। ए व्युच्छित्ति नानाजीवकी अपेक्षा कहिए अर सयोगी अयोगी गुणस्थानविषैं साता वा असाताविषैं एकहीकी व्युच्छित्ति कही है। सो एक जीवकी अपेक्षा व्युच्छित्ति कही है। नानाजीवकी अपेक्षा सयोगी गुणस्थानविषैं साता वा असाता दोऊकी व्युच्छित्ति नाहीं तातैं सयोगी अयोगीविषैं एक जीवकी अपेक्षा तीस अर बारा व्युच्छित्ति हैं। नाना जीवकी अपेक्षा गुणतीस अर तेरा व्युच्छित्ति है ॥ २७२ ॥ आगैं पहिले गुणस्थानवत् सयोग केवली विषैं भी साता असाताका उदय होइगा ऐसी शंकाकौं दूरि करैं हैं—

**णट्ठा य रायदोसा इंदियणाणं च केवलिम्हि जदो ।**
**तेण दु सादासादजसुहदुक्खं णत्थि इंदियजं ॥ २७३ ॥**

नष्टौ च रागद्वेषौ इंद्रियज्ञानं च केवलिनि यतः ।
तेन तु सातासातजसुखदुःखं नास्ति इंद्रियजं ॥ २७३ ॥

जी० प्र०—यतः घातिकर्मविनाशात् सयोगकेवलिनि रागहेतुमायाचतुष्कलोभचतुष्कवेदत्रयहास्यरतीनां द्वेषहेतुक्रोधचतुष्कमानचतुष्कारतिशोकभयजुगुप्सानां च निरवशेषक्षयात् रागद्वेषौ नष्टौ। युगपत्सकलावभासिनि मतिश्रुतयोः परोक्षयोः क्षायोपशमिकयोरसंभवात् इंद्रियज्ञानं च नष्टं तेन कारणेन तु-पुनः सातासातोदयजं सुखदुःखमपि नास्ति कुतः ? तस्येंद्रियजत्वात्। सहकारिकारणमोहनीयाभावे तदुदयो विद्यमानोऽपि न स्वकार्यकारीत्यर्थः ॥ २७३ ॥ तस्य तदकारणत्वे उपपत्तिमाह—

स० चं०—जातैं सयोग केवलीकैं घाति कर्मनिका नाश भया है तातैं रागकौं कारण भूत च्यारि प्रकार माया, च्यारि प्रकार लोभ, तीन वेद, हास्य रति इनका अर द्वेषकौं कारण भूत च्यारि प्रकार क्रोध, च्यारि प्रकार मान अरति शोक भय जुगुप्सा इनका निर्मूल नाश भया है तातैं राग द्वेष नष्ट भया है। बहुरि युगपत् सकलप्रकाशी ज्ञान विषैं क्षयोपशमरूप परोक्ष मतिज्ञान अर श्रुतज्ञान न सभवै है तातें इंद्रिय जनित ज्ञान नष्ट भया है तिस कारण करि केवलीकैं साता असाता वेदनीयके उदयतैं सुख दुःख नाही है जातैं सुख दुःख इंद्रिय जनित है। बहुरि वेदनीयका सहकारी कारण मोहनीयका अभाव भया है तातैं वेदनीयका उदय होत संतैं भी अपना सुख दुःख देनेरूप कार्य करनेकौं समर्थ नाहीं।२७३। याका हेतु कहै है—

समयट्ठिदिगो बंधो सादस्सुदयाप्पिगो जदो तस्स ।
तेण असादस्सुदओ सादसरूवेण परिणमदि ॥ २७४ ॥

समयास्थितिको बंधः सातस्योदयात्मको यतस्तस्य ।
तेनासातस्योदयः सातस्वरूपेण परिणमति ॥ २७४ ॥

जी० प्र०—यतस्तस्य केवलिनः सातवेदनीयस्य बंधः समयस्थितिकः ततः उदयात्मक एव स्यात् तेन तत्रासातोदयः सातस्वरूपेण परिणमति कुतः ? विशिष्टशुद्धे तस्मिन् असातस्य अनंतगुणहीनशक्तित्वसहायरहितत्वाभ्यां अव्यक्तोदयत्वात् । बध्यमानसातस्य च अनंतगुणानुभागत्वात् तथात्वस्यावश्यंभावात् । नच तत्र सातोदयोऽसातस्वरूपेण परिणमतीति शक्यते वक्तुं द्विसमयस्थितिकत्वप्रसंगात् अन्यथा असातस्यैव बंधः प्रसज्यते ॥

स० चं०—जातैं तिस केवलीकैं साता वेदनीयका बंध एक समय स्थितिकौं लीएं हैं तातैं उदयस्वरूप ही है तातैं केवलीकैं असाता वेदनीयका उदय सातारूप होइकरि परिनमै है। काहेतैं ? केवलीकेविषैं विशुद्धता विशेष है तातैं असाता वेदनीयकी अनुभागशक्ति अनंतगुणी हीन भई है अर मोहका सहाय था ताका अभाव भया है तातैं असाता वेदनीयका अप्रगट सूक्ष्म उदय है। बहुरि जो साता वेदनीय बंधै है ताका अनुभाग अनंतगुणा है जातैं साता वेदनीयकी स्थितिकी अधिकता तो संक्लेश तातैं हो है अनुभागकी अधिकता विशुद्धतातैं हो है सो केवलीकैं विशुद्धता विशेष है तातैं स्थितिका तौ अभाव है बंध है सो उदयरूप परिनमता ही हो है अर ताकैं साता वेदनीयका अनुभाग अनंतगुणा हो है ताहीतैं जो असाताका भी उदय है सो सातारूप होइकरि परिनमैं है। कोऊ कहै कि साता असातारूप होइ परिनमै है ऐसैं क्यों न कहौ ? ताका उत्तर कि ऐसैं कहैं साताका स्थितिबंध दोय समयका न ठहरै वा अन्य प्रकार कहैं असाताहीका बंध होइ तातैं तैं कह्या तैसैं कहना संभवै नाहीं ॥२७४॥

## एदेण कारणेण दु सादस्सेव दु णिरंतरो उदओ।
## तेणासादणिमित्ता परीसहा जिणवरे णत्थि ॥ २७५ ॥

एतेन कारणेन तु सातस्यैव तु निरंतर उदयः।
तेनासातनिमित्ताः परीषहाः जिनवरे नास्ति ? ॥ २७५ ॥

जी० प्र०—एतेन उक्तकारणेन तु पुनः सातस्यैव निरंतरोदयः स्यात् तेनासातोदयजनिताः परीषहाः क्षुत्पिपासाशीतोष्णदंशमशकचर्याशय्यावधरोगतृणस्पर्शमलाख्या जिनवरे न संति 'एकादश जिने' 'वेदनीये शेषाः' इति सूत्रेणापि कारणे कार्योपचारेणैवोक्तत्वात् मुख्यतस्तेषामभावात्।

अथाभेदविवक्षया उदये द्वाविंशत्युत्तरशतं १२२। तत्र मिथ्यादृष्ट्यानुदयः सप्तदशोत्तरशतं, अनुदयः तीर्थकरत्वाहारकद्वयसम्यग्मिथ्यात्वसम्यक्त्वप्रकृतयः पंच। सासादने पंच नारकानुपूर्व्यं च मिलित्वा अनुदयः एकादश, उदयः एकादशोत्तरशतं। मिश्रेऽनुदयः नव शेषानुपूर्व्यत्रयं च मिलित्वा सम्यग्मिथ्यात्वोदयात् द्वाविंशतिः। उदयः शतं। असंयतेऽनुदयः एकां निक्षिप्य चतुरानुपूर्व्यसम्यक्त्वप्रकृत्युदयादष्टादश। उदयः चतुरुत्तरशतं। देशसंयतेऽनुदयः सप्तदश मिलित्वा पंचत्रिंशत्। उदयः सप्ताशीतिः। प्रमत्तेऽनुदयः आहारद्वयोदयादेकचत्वारिंशत्। उदयः एकाशीतिः। अप्रमत्तेऽनुदयः पंच संयोज्य षट्-

चत्वारिंशत् । उदयः षट्सप्ततिः । अपूर्वकरणेऽनुदयः चतस्रः संयोज्य पंचाशत् । उदयः द्वासप्ततिः । अनिवृत्तिकरणेऽनुदयः षट् संयोज्य षट्पंचाशत् । उदयः षट्षष्टिः । सूक्ष्मसांपराये षट् निक्षिप्य अनुदयो द्वाषष्टि, उदयः षष्टिः । उपशांतकषाये एकां संयोज्यानुदयस्त्रिषष्टिः । उदयः एकान्नषष्टिः । क्षीणकषाये द्वे निक्षिप्य अनुदयः पंचषष्टिः । उदयः सप्तपंचाशत् । सयोगकेवलिनि षोडश संयोज्य तीर्थकरत्वोदयादनुदयः अशीतिः । उदयः द्वाचत्वारिंशत् । अयोगकेवलिनि त्रिंशतं संयोज्यानुदयः दशोत्तरशतं । उदयः द्वादश ॥ २७५ ॥ अमूनुक्तोदयानुदयान् गाथाद्वयेनाह—

स० चं०—इसही कारणकरि केवलीकैं निरंतर साताहीका उदय है तींहि कारणकरि असाताके उदयतै निपजैं ऐसा क्षुधा १ पिपासा १ शीत १ उष्ण १ दंशमशक १ चर्या १ शय्या १ बंध १ रोग १ तृणस्पर्श १ मल १ ए ग्यारह परीषह केवलीविषैं नाहीं हैं । सूत्रके कर्ता 'एकादश जिने' बहुरि 'वेदनीसे शेषाः' ऐसा कह्या है सो कारण असाता वेदनीयका उदयविषैं कार्यरूप परीषहका उपचारकरि कह्या है । मुख्यपनैकरि परीषहका केवलीकैं अभाव है ।

अथ अभेद विवक्षाकरि उदय प्रकृति एकसो वाईस १२२ तहां मिथ्यादृष्टिविषैं उदय एकसो सतरह ११७ अनुदय तीर्थंकर १ आहारकद्विक २ सम्यक्त्व मोहनी मिश्र मोहनी २ ए पांच ५ बहुरि पांच व्युच्छित्ति अर नारकानुपूर्वी मिलिकरि सासादनविषैं अनुदय ग्यारह, उदय एकसौ ग्यारह है बहुरि नव व्युच्छित्ति अर अवशेष तीन आनुपूर्वीका अनुदय है अर सम्यग्मिथ्यात्वका उदय है तातैं मिश्रविषैं अनुदय वाईस उदय सौ १०० बहुरि व्युच्छित्ति एकका अनुदय है अर च्यारि आनुपूर्वी अर सम्यक्त्व मोहनीयका उदय है तातैं असंयतविषैं अनुदय अठारह उदय एक सौ च्यारि, बहुरि व्युच्छित्ति सतरह है तातैं देशसंयतविषैं अनुदय पैंतीस उदय सित्यासी बहुरि व्युच्छित्ति आठका अनुदय है अर आहारक द्विकका उदय है तातैं प्रमत्तविषैं अनुदय इकतालीस उदय इक्यासी बहुरि व्युच्छित्ति पांच है तातैं अप्रमत्तविषैं अनुदय छियालीस उदय छिहतरि बहुरि व्युच्छित्ति च्यारि तातैं अपूर्वकरण विषैं अनुदय पचास उदय बहत्तरि बहुरि व्युच्छित्ति छह तातैं अनिवृत्ति करणविषैं अनुदय छप्पन उदय छयासाठि बहुरि व्युच्छित्ति छह तातैं सूक्ष्मसांपरायविषैं अनुदय वासठि उदय साठि बहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं उपशांत कषायविषैं अनुदय तरेसठि उदय गुनसाठि बहुरि व्युच्छित्ति दोय तातैं क्षीणकषायविषैं अनुदय पैंसाठि उदय सत्तावन बहुरि व्युच्छित्ति सोलहका अनुदय अर तीर्थकरत्वका उदय है तातैं संयोग केवलीविषैं अनुदय

असी उदय वियालीस बहुरि व्युच्छित्ति तीस तातैं अयोग केवलीविषै अनुदय एकसौ दश उदय बारह जानना ॥ २७५ ॥ ए कहे उदय अनुदय तिनकौं दोय गाथानि करि कहैं हैं—

**सत्तरसेक्कारख चदुसहियसयं सगिगिसीदि छदुसदरी।**
**छावट्ठि सट्ठि णवसगवण्णास दुदालबारुदया ॥ २७६ ॥**

सप्तदशैकादशशून्यचतुःसहितशतं ससैकाशीतिः पद्‌द्विसप्ततिः।
षट्षष्टिः षष्टिः नवसप्तपञ्चाशत् द्विच चारिंशद्द्वादशोदयः॥ २७६ ॥

जी॰ प्र॰—मिथ्यादृष्ट्यादिगुणस्थानेषु यथाक्रमं सप्तदशैकादशशून्यचतुरधिकशतानि सप्तैकाशीतिः षट्‌द्व्युत्तरसप्ततिः षट्षष्टिः षष्टिः नवसप्ताधिकपंचाशतौ द्विचत्वारिंशत् द्वादश प्रकृतयः उदये भवंति ॥ २७६ ॥

स॰ चं॰—मिथ्यादृष्ट्यादिक गुणस्थाननिविषै अनुक्रमतैं एकसौ सतरह एकसौ ग्यारह एकसौ एकसौ च्यारि सत्यासी इक्यासी छिहंतरि बहत्तरि छ्यासठि साठि गुणसठि सतावन वियालीस बारह प्रकृति उदयरूप जाननी।२७६।

**पंचेक्कारसबावीसट्ठारसपंचतीस इगिछादालं।**
**पण्णं छप्पण्णं बितिपणसट्ठि असीदि दुगणपणवण्णं ॥२७७॥**

पंचैकादशद्वाविंशत्यष्टादशपंचत्रिंशदेकषट्चत्वारिंशत्।
पंचाशत् षट्पंचाशत् द्वित्रिपंचषष्टिरशीतिः द्विगुणपंचपंचाशत् ॥ २७७ ॥

जी॰ प्र॰—तेषु अनुदयाः यथाक्रमं पंचैकादशद्वाविंशत्यष्टादशपंचत्रिंशदेकषडधिकचत्वारिंशत्पंचाशत्षट्पंचाशद्द्वित्रिपंचाधिकषष्ट्यशीतिद्विगुणपंचपंचाशत्प्रकृतयो भवंति ॥ २७७ ॥ अथोदयप्रकृतीनामुदीरणामाह—

स॰ चं॰—तिन मिथ्यादृष्ट्यादिक गुणस्थाननिविषैं अनुक्रमतैं पांच ग्यारह बाईस अठारह पैंतीस इकता-

लीस छियालीस पंचास छप्पन वासठि तरेसठि पैंसठि असी एकसौ दश प्रकृति अनुदयरूप जाननी ॥ २७७ ॥
आगैं उदय प्रकृतिनिकी उदीरणा कहैं हैं—

**उदयस्सुदीरणस्स य सामित्तादो ण विज्जदि विसेसो ।**
**मोत्तूण तिण्णिठाणं पमत्त जोगी अजोगी य ॥ २७८॥**

उदयस्योदीरणायाश्च स्वामित्वात् न विद्यते विशेषः ।
मुक्त्वा त्रयस्थानं प्रमत्तं योग्ययोगि च ॥ २७८ ॥

जी० प्र०—उदयस्य उदीरणायाश्च स्वामित्वाद्विशेषो न विद्यते प्रमत्तयोग्ययोगित्रयं मुक्त्वा अन्यत्र विशेषो नेत्यर्थः ॥ २७८ ॥ तत्र कोवि-शेषः ? इति चेदाह—

स० चं०—उदयकैं अर उदीरणाकैं स्वामित्वपनेतैं किछू विशेष नाहीं प्रमत्त सयोगी अयोगी इन तीनों गुणस्थानोंको छोडि अन्यत्र उदयवत् उदीरणा जाननी ॥ २७८ ॥ तहां विशेष कहा ? सो कहैं हैं—

**तीसं बारस उदयुच्छेदं केवलिणमेकदं किच्चा ।**
**सादमसादं च तहिं मणुवाउगमवणिदं किच्चा ॥२७९॥**

त्रिंशत् द्वादश उदयोच्छेदं केवलिनोरेकत्र कृत्वा ।
सातमसातं च तत्र मानवायुष्कमपनीतं कृत्वा ॥ २७९ ॥

जी० प्र०—सयोगायोगयोः उदयव्युच्छित्तिं त्रिंशद्द्वादश एकीकृत्य ४२ तत्र सातासातमनुष्यायूंषि अपनेतव्यानि ३९ ॥ २७९ ॥

स० चं०—सयोगी अयोगीविषैं व्युच्छित्ति तीस अर बारह है तिनकौ एकट्ठी करि तिनमैं स्यौं साता असाता मनुष्यायु ए घटाइए ॥ २७९ ॥

**अवणिदतिप्पयडीणे पमत्तविरदे उदीरणा होदि ।**
**णत्थित्ति अजोगिजिणे उदीरणा उदयपयडीणं ॥२८०॥**

अपनीतात्रिप्रकृतीनां प्रमत्तविरते उदीरणा भवति ।
नास्तीति अयोगिजिने उदीरणा उदयप्रकृतीनां ॥ २८० ॥

जी० प्र०—अयोगिजिने उदयप्रकृतीनां उदीरणा नास्ति इति तदपनीतप्रकृतित्रयस्य प्रमत्तसंयते व्युच्छित्तिर्भवति ततः कारणात् प्रमत्तेऽष्टौ व्युच्छिद्यंते । शेषैकोनचत्वारिंशदुदीरणा सयोगे एव नाप्रमत्तादिषु तत्त्रयोदीरणास्ति अप्रमत्तादित्वात् । संक्लिष्टेभ्योऽन्यत्र तदसंभवाच्च ॥ २८० ॥ अथोदीरणाव्युच्छित्तिमाह—

स० चं०—घटाई जे तीन प्रकृति साता असाता मनुष्यायु इनकी उदीरणाकी व्युच्छित्ति प्रमत्त संयतविषैं ही भई तातैं प्रमत्तविषैं व्युच्छित्ति आठ है बहुरि अयोगी जिनविषैं उदीरणाका अभाव है । तातैं तिन तीन प्रकृतिनिकौं घटाएं अवशेष गुणतालीस प्रकृति रहीं तिनकी उदीरणाकी व्युच्छित्ति सयोगीविषैं जाननी । तिन तीन प्रकृतिनिकी उदीरणा अप्रमत्तादिक गुणस्थाननिविषैं नाहीं है जातैं इनकी उदीरणा संक्लेश परिणामनतैं हो है ॥ २८० ॥ आगें उदीरणाकी व्युच्छित्ति कहैं हैं—

**पण णव इगि सत्तरसं अट्ठ य चदुर छक्क छच्चेव ।**
**इगि दुग सोलुगदालं उदीरणा होंति जोगंता ॥२८१॥**

पंच नवैकं सप्तदश अष्टाष्ट च चत्वारि षट्कं षट्चैव ।
एकं द्विकं षोडशैकोनचत्वारिंशदुदीरणा भवंति योग्यताः ॥ २८१ ॥

जी० प्र०—सयोगपर्यंतत्रयोदशगुणस्थानेषु यथाक्रमं उदीरणा व्युच्छित्तिः पंचनवैकसप्तदशाष्टाष्टचतुःषट्कषट्कैकद्विषोडशैकान्नचत्वारिंशत्प्रकृतयः स्युः। तस्यां सत्यां मिथ्यादृष्टिगुणस्थाने उदीरणा सप्तदशोत्तरशतं। अनुदीरणा तीर्थकृदाहारकद्विकसम्यग्मिथ्यात्वसम्यक्त्वानि पंच। सासादनेऽनुदीरणा मिथ्यादृष्टिव्युच्छित्तिनारकानुपूर्व्यं च मिलित्वा एकादश। उदीरणा एकादशोत्तरशतं। सम्यग्मिथ्यादृष्टौ अनुदीरणा नव शेषानुपूर्व्यत्रयं च मिलित्वा सम्यग्मिथ्यात्वोदीरणाद्द्वाविंशतिः। उदीरणा शतं। असंयते अनुदीरणा एकां निक्षिप्य सम्यक्त्वानुपूर्व्यचतुष्कोदीरणादष्टादश। उदीरणा चतुरुत्तरशतं। देशसंयतेऽनुदीरणा सप्तदश संयोज्य पचत्रिंशत्। उदीरणा सप्ताशीतिः। प्रमत्तेऽनुदीरणा अष्टौ मिलित्वा आहारकद्विकोदीरणादेकचत्वारिंशत्। उदीरणा एकाशीतिः। अप्रमत्तेऽनुदीरणा अष्टौ मिलित्वा एकान्नपंचाशत्। उदीरणा त्रिसप्ततिः। अपूर्वकरणेऽनुदीरणा चतस्रो मिलित्वा त्रिपंचाशत् उदीरणा एकान्नषष्टिः। अनिवृत्तिकरणेऽनुदीरणा षट् संयोज्य एकान्नषष्टिः। उदीरणा त्रिषष्टिः। सूक्ष्मसांपरायेऽनुदीरणा षट् संयोज्य पंचषष्टिः। उदीरणा सप्तपंचाशत्। उपशांतकषायेऽनुदीरणा एकां संयोज्य षट्षष्टिः। उदीरणा षट्पंचाशत्। क्षीणकषायेऽनुदीरणा द्विसंयोज्य अष्टषष्टिः, उदीरणा चतुःपंच शत्। सयोगकेवलिन्यनुदीरणा षोडश संयोज्य तीर्थकृदुदीरणात् त्र्यशीतिः, उदीरणा एकान्नचत्वारिंशत्। अयोगकेवलिनि अनुदीरणा एकान्नचत्वारिंशत् मिलित्वा द्वाविंशत्युत्तरशतं, उदीरणा नास्ति। उदीरणा नाम अपक्वपाचनं दीर्घकाले उदेष्यतोऽग्रनिषेकानपकृष्य अल्पस्थितिकाधस्तननिषेकेषु उदयावल्यां दत्त्वा उदयमुखेन अनुभूय कर्मरूपं त्याजयित्वा पुद्गलांतररूपेण परिणामयतं त्यर्थः ॥ २८१ ॥ अथोक्तोदीरणानुदीरणाप्रकृतिसंख्याः गाथाद्वयेनाह—

स० चं०—मिथ्यादृष्ट्यादि सयोगीपर्यंत उदीरणाकी व्युच्छित्ति अनुक्रमतैं पांच नव एक सतरह आठ आठ च्यारि छह छह एक दोय सोलह गुणतालीस प्रकृति जाननी ऐसैं व्युच्छित्ति होतैं मिथ्यादृष्टिविषैं उदीरणा एकसौ सत्तर अनुदीरणा तीर्थंकर १ आहारक द्विक २ सम्यक्त्व मोहनी मिश्र मोहनी ए पांच बहुरि व्युच्छित्ति पांच अर नारकानुपूर्वीकी उदीरणा नाहीं तातैं सासादनविषैं अनुदीरणा ग्यारह उदीरणा एकसौ ग्यारह। बहुरि व्युच्छित्ति नव अर अवशेष तीन अनुपूर्वीकी उदारणा नाहीं अर सम्यग्मिथ्यात्व प्रकृतिकी उदीरणा हैं तातैं मिश्रविषैं अनुदीरणा वाईस, उदीरणा सौ १००। बहुरि व्युच्छित्ति एककी उदीरणा नाहीं सम्यक्त्व मोहनीय अर च्या-

| उदीरणात्रिभंगीरचनेयं | मि | सा | मि | अ | दे | प्र | अ | अ | अ | सू | उ | क्षी | स | अ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | ५ | ९ | १ | १७ | ८ | ८ | ४ | ६ | ६ | १ | २ | १६ | ३९ | ० |
| | ११७ | १११ | १०० | १०४ | ८७ | ८१ | ७३ | ६९ | ६३ | ५७ | ५६ | ५४ | ३९ | ० |
| | ५ | ११ | २२ | १८ | ३५ | ४१ | ४९ | ५३ | ५९ | ६५ | ६६ | ६८ | ८३ | १९२ |

रि आनुपूर्वीकी उदीरणा है तातैं असंयतविषैं अनुदीरणा अठारह उदीरणा एकसौ च्यारि । बहुरि व्युच्छित्ति सतरह तातैं देशसंयतविषैं अनुदीरणा पैंतीस उदीरणा सित्यासी । बहुरि व्युच्छित्ति आठकी उदीरणा नाही अर आहारकादिककी उदीरणा है तातैं प्रमत्तविषैं अनुदीरणा इकतालीस, उदीरणा इक्यासी । बहुरि व्युच्छित्ति आठ तातैं अप्रमत्तविषैं अनुदीरणा गुणचास, उदीरणा तेहत्तरि । बहुरि व्युच्छित्ति च्यारि तातैं अपूर्वकरणविषैं अनुदीरणा तरेपन, उदीरणा गुणहत्तरि । बहुरि व्युच्छित्ति छह तातैं अनिवृत्ति करणविषैं अनुदीरणा गुणसठि, उदीरणा तरेसठि। बहुरि व्युच्छित्ति छह तातैं सूक्ष्मसांपरायविषैं अनुदीरणा पैंसठि। उदीरणा सत्तावन। बहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं उपशांत कषायविषैं अनुदीरणा छ्यासठि, उदीरणा छप्पन। बहुरि व्युच्छित्ति दोय तातैं क्षीणकषाय विषैं अनुदीरणा अडसठि, उदीरणा चौवन। बहुरि व्युच्छित्ति सोलहकी उदीरणा नाहीं अर तीर्थंकरकी उदीरणा है तातैं सयोगविषैं अनुदीरणा तियासी, उदीरणा गुणतालीस। बहुरि व्युच्छित्ति गुणतालीस तातैं अयोगीविषैं उदीरणाका अभाव, अनुदीरणा एकसौ बाईस है। उदीरणा कहा कहिए? 'अपक्वपाचनं उदीरणा' दीर्घकालमें जिनका उदय आवै ऐसे अगले निषेक तिनकौं अपकर्षणकरि थोराकालमें जिनका उदय आवै ऐसै निषेकनविषैं उदयावलीविषैं देय करि उदय रूप अनुभवकरि कर्मपना छुडाय और पुद्गल पर्यायरूप परिनमावना ताकौं उदीरणा कहिए। भावार्थ—जे कर्म प्रकृति बंध रूप भई थी ते अपनी अपनी गुण हानिविषैं जे निषेक तिनका अनुक्रमतैं उदय रूप हो हैं बहुरि जे निषेक आगामी बहुत कालमें उदय आवैंगे तिन निषेकनिकौं जे निषेक थोरे कालमें उदय आवैं तिन विषैं मिलाय देना जैसे आंब बहुत कालमें पचता ताकौं पालमें देइ थोरे कालमें पचाया तैसे जे कर्म परमाणूका समुदायरूप निषेक बहुतकाल मैं उदय आवने योग्य थे तिनकौं थोरे कालमें उदय आवने योग्य कीए। बहुरि तिनको उदयरूप अनुभवकरि तिन कर्म परमाणूनिकौं कर्मपनेतैं छुडाय और पर्याय रूप परिनमावना तिसका नाम उदीरणा है ॥ २८१ ॥ आगे कही जो उदीरणा वा अनुदीरणा रूप प्रकृतिंनिकी संख्या ताकौं दोय गाथानिकरि कहैं हैं--

**सत्तरसेक्कारखचदुसहियसयं सगिगिसीदि तियसदरी।**
**णवतिण्णिसट्ठि सगछक्कवण्ण चउवण्णमुगुदालं॥२८२॥**
**पंचेक्कारसबावीसट्ठारस पंचतीस इगिणवदालं।**
**तेवण्णेक्कुणसट्ठी पणछक्कडसट्ठि तेसीदी॥२८३ जुम्मं।**

सप्तदशैकादशखचतुःसहितशतं सप्तैकाशीतिः त्रिसप्ततिः।
नवत्रिषष्ठिः सप्तषट्कपंचाशत् चतुःपंचाशत् एकोनचत्वारिंशत्॥ २८२॥
पंचैकादशद्वाविंशत्यष्टादश पंचत्रिंशत् एकनवचत्वारिंशत्।
त्रिपंचाशदेकोनषष्टिः पंचषट्काष्टषष्टिः त्र्यशीतिः॥ २८३॥

जी० प्र०—चतुर्दशगुणस्थानेषु यथाक्रमं सप्तदशैकादशशून्यचतुःसहितशतानि सप्ताशीतिरेकाशीतिस्त्रिसप्ततिर्नवषष्टिः त्रिषष्टिः सप्तपंचाशत्षट्पंचाशच्चतुःपंचाशदेकान्नचत्वारिंशदुदीरणा भवति। पंचैकादशद्वाविंशत्यष्टादशपंचत्रिंशदेकचत्वारिंशन्नवोत्तरचत्वारिंशत्त्रिपंचाशदेकान्नषष्टिपंचषष्टिषट्षष्ट्यष्टषष्ट्यत्र्यशीतिसंख्या च अनुदीरणा भवति॥ २८२–२८३॥ एवं गुणस्थानेषूदयोदीरणात्रिभंगीमुक्त्वा इदानीं गत्यादिमार्गणासु उदयत्रिभंगीवक्तुमनास्तावद्गत्यादिषु तत्क्रममाह—

सं० चं०-मिथ्यादृष्ट्यादिक तेरह गुणस्थाननिविषै एकसौ सतरह, एकसौ ग्यारह, पूरा एकसौ, एकसौ च्यारि, सत्यासी इक्यासी तिहत्तरि गुणहत्तरि तरेसठि सत्तावन छप्पन चौवन गुणतालीस उदीरणा प्रकृति अनुक्रमतें जाननी। बहुरि पांच ग्यारह बाईस अठारह पैंतीस इकतालीस गुणचास तरेपन गुणसाठि पैंसठि अर छ्यासठि अडसठि तियासी अनुदीरणा प्रकृति जाननी॥ २८२-२८३॥ ऐसे गुणस्थाननिविषै उदय उदीरणा त्रिभंगी कहि अब गत्यादिक मार्गणा विषै उदय त्रिभंगी कह्या चाहै हैं सो प्रथम गत्यादिकका उदयका अनुक्रम कहिए है—

**गदियादिसु जोग्गाणं पयडिप्पहुदीणमोघसिद्धाणं ।**
**सामित्तं णेदव्वं कमसो उदयं समासेज्ज ॥२८४॥**

गत्यादिषु योग्यानां प्रकृतिप्रभृतीनामोघसिद्धानां ।
स्वामित्वं नेतव्यं क्रमश उदयं समासाद्य ॥ २८४ ॥

जी० प्र०—गत्यादिमार्गणासु योग्यानां प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशानां गुणस्थानसिद्धानां स्वामित्वमागमोक्तक्रमेणोदयमाश्रित्य नेतव्यं ॥२८४॥ तत्र तावत्परिभाषां गाथापंचकेनाह—

स० चं०—योग्य जे प्रकृति स्थिति अनुभाग प्रदेश गुणस्थान वर्णनविषैं सिद्ध भए तिनका स्वामित्वपना गत्यादिमार्गणानिविषैं आगमके अनुसारि क्रमतैं उदयकी अपेक्षाकरि प्राप्त करणा ॥ २८४ ॥ तहां प्रथम परिभाषा पंच गाथानि करि कहै हैं—

**गदिआणुआउउदओ सपदे भूपुण्णबादरे ताओ ।**
**उच्चुदओ णरदेवे थीणतिगुदओ णरे तिरिये ॥२८५॥**

गत्यान्वायुरुदयः सपदे भूपूर्णबादरे आतपः ।
उच्चोदयो नरदेवे स्त्यानत्रिकोदयो नरे तिरश्चि ॥ २८५ ॥

जी० प्र०—विवक्षितभवप्रथमसमये एव तद्गतितदानुपूर्व्यतदायुष्योदयः सपदे सदृशस्थाने युगपदेवैकजीवे उदेतीत्यर्थः । भूकायिकबादरपर्याप्ते एव आतपनामोदयः उच्चैर्गोत्रोदयो मनुष्ये सर्वदेवभेदे च । स्त्यानगृद्धित्रयोदयो मनुष्ये तिरश्चि च नेतव्य इत्यर्थः ॥ २८५ ॥ तत्रापि—

स० चं०—विवक्षित पर्यायका पहिला समय ही तीहिं विवक्षित पर्याय संबंधी गति वा आनुपूर्वी वा आयुका उदय हो है सपदे कहिए एक ही गतिका वा आनुपूर्वी वा आयूका उदय एक जीवकैं यूगपत् हो है। वहुरि आ-

ताप प्रकृतिका उदय बादर पर्याप्तक पृथ्वीकायिक जीवही कैं है औरकैं नाहिं। बहुरि उच्चगोत्रका उदय किसी मनुष्यविषैं वा सर्व देवके भेदनिविषैं पाइए है। बहुरि स्त्यानगृद्ध्यादिक तीन निद्राका उदय मनुष्य अर तिर्यंचविषैं ही है अन्यत्र नाहीं ॥ २८५ ॥

**संखाउगणरतिरिए इंदियपज्जत्तगादु थीणतियं।**
**जोग्गमुदेदुं वज्जिय आहारविगुव्विणुट्ठवगे ॥२८६॥**

संख्यायुष्कनरतिरश्चि इंद्रियपर्याप्तकात् स्त्यानत्रयं।
योग्यमुदेतुं वर्जयित्वा आहारविगूर्वणोत्थापके ॥ २८६ ॥

जी० प्र०—तु–पुनः संख्यातवर्षायुष्के कर्मभूमिमनुष्यतिरश्चि इंद्रियपर्याप्तेरुपरि स्त्यानगृद्धित्रयमुदययोग्यं। तत्रापि मनुष्ये आहारकर्धिवैक्रियिकर्द्ध्यभावे एव ॥ २८६ ॥

सं० च–बहुरि संख्यात वर्षका जिनका आयु ऐसे जो कर्मभूमियां मनुष्य वा तिर्यंच तिनहीके इंद्रियपर्याप्ति पूर्ण भए पीछे स्त्यानगृद्ध्यादिक तीन प्रकृति उदय योग्य हैं तहां भी आहारक ऋद्धि अर वैक्रियिक ऋद्धिका धारक मनुष्यकैं स्त्यानगृद्ध्यादिक तीन प्रकृति उदय योग्य नाहीं ॥ २८६ ॥

**अयदापुण्णे ण हि थी संढोवि य धम्मणारयं मुच्चा।**
**थीसंढयदे कमसो णाणुचऊ चरिमतिण्णाणू ॥२८७॥**

अयतापूर्णे न हि स्त्री षंढोऽपि च धर्मनारकं मुक्त्वा।
स्त्रीषंढायते क्रमशो नानुचत्वारिचरमत्रयानुः ॥ २८७ ॥

जी० प्र०—निर्वृत्त्यपर्याप्तासंयते स्त्रीवेदोदयो नहि असंयतस्य स्त्रीत्वेनानुत्पत्तेः। षंढवेदोदयोऽपि च नहि षंढत्वेनापि तस्यानुत्पत्तेः। अयमुत्स-

गविधिः प्राग्बद्धनरकायुस्तिर्यग्मनुष्ययोः सम्यक्त्वेन समं धर्मायामुत्पत्तिसंभवात् तेन असंयते स्त्रीवेदिनि चतुर्णां, षंढवेदिनि त्रयाणां चानुपूर्वीणां उदयो नास्ति ॥ २८७ ॥

सं० च०—निर्वृत्ति अपर्याप्त असंयत गुणस्थानविषैं स्त्रीवेदका उदय नाहीं जातैं असंयत मरि स्त्री नाहीं उपजैं है। बहुरि धर्मानरक विना नपुंसक वेदका भी उदय नाहीं जातें पूर्वें नरकायु बांध्या होइ ऐसैं तिर्यंच वा मनुष्य सम्यक्त्वसहित मरि धर्मा नरकविषैं ही उपजें है याहीतैं असयतविषैं स्त्री वेदीकै तो च्यारयो आनुपूर्वीका उदय नाहीं। नपुंसककैं नरकविना तीन आनुपूर्वीका उदय नाहीं है ॥ २८७ ॥

**इगिविगलथावरचऊ तिरिए अपुण्णो णरेवि संघडणं।**
**ओरालदु णरतिरिए वेगुव्वदु देवणेरायिए ॥२८८॥**

एकविकलस्थावरचत्वारि तिरश्चि अपूर्णो नरेऽपि संहननं।
औरालद्विनरतिरश्चि वैक्रियिकाद्विदेवनैरयिके ॥ २८८ ॥

जी० प्र०—एकद्वित्रिचतुरिंद्रियजातिनामकर्मस्थावरसूक्ष्मापर्याप्तसाधारणानि तिर्यक्षु एव उदययोग्यानि अपर्याप्तमनुष्येऽपि। संहननषट्कमौदारिकद्वयं च तिर्यग्मनुष्येष्वेव। वैक्रियिकद्वयं सुरनारकेष्वेन ॥ २८८ ॥

सं० च—एकेंद्री वेंद्री तेंद्री चौंद्री ए जाति नाम कर्म अर सूक्ष्म अपर्याप्त साधारण ए तिर्यंचविषैं ही उदय योग्य हैं। अपर्याप्त प्रकृति मनुष्यविषैं भी उदय योग्य है। बहुरि छह संहनन औदारिक शरीर वा अंगोपांग तिर्यंच मनुष्यविषैं ही उदय योग्य हैं। बहुरि वैक्रियिक शरीर वा अंगोपांग देव नारकविषैं ही उदय योग्य है ॥ २८८ ॥

**तेउतिगूणतिरिक्खेसुज्जोवो बादरेसु पुण्णेसु।**
**सेसाणं पयडीणं ओघं वा होदि उदओ दु ॥२८९॥**

तेजास्त्रिकोनतिर्यक्षु उद्योतो वादरेषु पूर्णेषु ।
शेषाणां प्रकृतीनामोघवत भवति उदयस्तु ॥ २८९ ॥

जी० प्र०—तेजोवायुसाधारणवनस्पत्यूनशेषवादरपर्याप्ततिर्यक्षु उद्योतः । तु—पुनः शेषप्रकृत्युदयक्रमो गुणस्थानवद्भवेत् ॥ २८९ ॥ एवं पंचपरिभाषासूत्रैरुदयनियमं परिज्ञाप्य चतुर्गतिषु उदयप्रकृतीर्वक्तुं प्राक् नरकगतावाह—

सं० च०—तेजस्काय वातकाय साधारण वनस्पती काय इन विना अन्य वादर पर्याप्त तिर्यंचनिविषैं उद्योत प्रकृतिका उदय है । बहुरि अवशेष प्रकृतिनिका उदयका अनुक्रम गुणस्थानवत् जानना ॥२८९॥ ऐसैं पंच परिभाषा सूत्रनिकरि उदयका नियम कहिकरि च्यारि गतिनिविषैं उदय प्रकृति कह्या चाहैं है । तहां प्रथम नरकगतिविषैं कहैं हैं ॥ २८९ ॥

## थीणातिथीपुरिसूणा घादी णिरयाउणीचवेयणियं ।
## णामे सगवचिठाणं णिरयाणू णारयेसुदया ॥२९०॥

स्त्यानत्रिस्त्रीपुरुषोना घातिनी निरयायुर्नीचवेदनीयं ।
नाम्नि स्वकवचःस्थानं निरयानुः नारकेषूदयाः ॥ २९० ॥

जी० प्र०—स्त्यानगृद्धित्रयस्त्रीपुंवेदोनघातीनि द्वाचत्वारिंशत् । नरकायुर्नीचगोत्रसातासातवेदनीयानि नामकर्मणि नारकभाषापर्याप्तिस्थानस्यैकान्नत्रिंशत् नारकानुपूर्व्यं चेति षट्सप्ततिर्नारकोदययोग्यानि ॥ २९० ॥ तदेकान्नत्रिंशतमाह—

सं० च०—स्त्यान गृद्ध्यादिक तीन अर स्त्री पुरुषवेद इन पंच विना घाति कर्मनिकी वियालीस प्रकृति ४२ अर नरकायु १ नीचगोत्र १ साता असाता वेदनीय २ नामकर्मविषैं नारकी जीवाकैं भाषा पर्याप्ति स्थानविषैं होइ ऐसैं गुणतीस प्रकृति २९ अर नारकानुपूर्वी ए छिहंतरि प्रकृति नरक गतिविषैं उदय योग्य हैं ॥ २९० ॥ तिन गुणतीस प्रकृतिनिकौं कहैं हैं ॥

**वेगुव्वतेजथिरसुहदुग दुग्गदिहुंडणिमिणपंचिंदी ।**

**णिरयगदि दुब्भगागुरुतसवण्णचऊ य वचिठाणं ॥ २९१ ॥**

वेगूर्वतेजः स्थिरशुभद्विकं दुर्गतिहुंडनिर्माणपंचेंद्रियं ।

निरयगतिर्दुर्भगागुरुत्रसवर्णचत्वारि च वचःस्थानं ॥ २९१ ॥

जी० प्र०—वैक्रियिकद्विकं तैजसद्विकं स्थिरद्विकं शुभद्विकं अप्रशस्तविहायोगतिः हुंडसंस्थानं निर्माणं पंचेंद्रियनरकगतिः दुर्भगदुस्वरानादेयायशस्कीर्तयः अगुरुलघूपघातपरघातोच्छ्वासाः त्रसबादरपर्याप्तप्रत्येकशरीराणि वर्णगंधरसस्पर्शाश्च इत्येकान्नत्रिंशन्नारकाणां वचःपर्याप्तिस्थाने भवति ॥ २९१ ॥ अथ घर्मानारकोदयव्युच्छित्तिमाह—

सं० च०—वैक्रियिक द्विक २ तैजस कार्माण २ स्थिर अस्थिर २ शुभ अशुभ २ अप्रशस्त विहायोगति १ हुंडसंस्थान १ निर्माण १ पंचेंद्री १ नरकगति १ दुर्भग दुःस्वर अनादेय अयशस्कीर्ति ए च्यारि ४ अगुरुलघु उपघात परघात उछ्वास ए च्यारि ४ त्रस बादर पर्याप्त प्रत्येक ए च्यारि ४ वर्ण गंध रस स्पर्श ए च्यारि ४ ऐसैं गुणतीस प्रकृति नारकी जीवनिकैं वचन पर्याप्तिके ठिकानैं उदयरूप हैं ॥ २९१ ॥ आगैं घर्मानारकविषैं उदयकी व्युच्छित्ति कहै हैं ॥ २९१ ॥

**मिच्छमणंतं मिस्सं मिच्छादितिए कमा छिदी अयदे ।**

**बिदियकसाया दुब्भगणादेज्जदुगाउणिरयचऊ ॥२९२॥**

मिथ्यमनंतं मिश्रं मिथ्यात्वादित्रयं क्रमात् छित्तिरयते ।

द्वितीयकषाया दुर्भगानादेयद्विकायुर्निरयचत्वारि ॥ २९२ ॥

जी० प्र०—मिथ्यात्वं अनंतानुबंधिचतुष्कं सम्यग्मिथ्यात्वं च क्रमेण मिथ्यादृष्ट्यादिगुणस्थानत्रये व्युच्छित्तिः । असंयते द्वितीयकषायचतुष्कदुर्भगानादेयायशस्कीर्तिनारकायुर्नरकगतितदानुपूर्व्यवैक्रियिकशरीरतदंगोपांगानि द्वादश । एवं सति मिथ्यादृष्टावनुदयः मिश्रसम्यक्त्वप्रकृती उदयः च-

तुःसप्ततिः । सासादनेऽनुदयः मिथ्यात्वनरकानुपूर्व्ये मिलित्वा चतस्रः, उदयः द्वासप्ततिः । मिश्रेनुदयः चतस्रः संयोज्य सम्यग्मिथ्यात्वोदयात् सप्त, उदयः एकान्नसप्ततिः । असंयतेऽनुदयः एकां निक्षिप्य सम्यक्त्वप्रकृतिनारकानुपूर्व्योदयात् षद्, उदयः सप्ततिः ॥२९२॥ अथ द्वितीयादिपृथ्वीष्वाह—

सं० च—मिथ्यादृष्टिविषैं व्युच्छित्ति एक मिथ्यात्व १ सासादनविषैं व्युच्छित्ति च्यारि ४ अनंतानुबंधी मिश्रविषैं व्युच्छित्ति एक मिश्र मोहनी, असंयत विषैं व्युच्छित्ति वारह अप्रत्याख्यान च्यारि ४ दुर्भग १ अनादेय १ यशस्कीर्ति १ नरक आयु १ नरकगति १ नारकानुपूर्वी १ वैक्रियिक शरीर १ वैक्रियिक अंगोपांग १ ए वारह सो ऐसें होतें घर्मा नरकविषैं मिथ्यादृष्टिविषैं मिश्र मोहनी अर सम्यक्त्व मोहनी ए अनुदय दोय उदय चौहत्तरि ७४। बहुरि मिथ्यात्व व्युच्छित्ति अर नारकानुपूर्वीका उदय नाहीं तातैं सासादनविषैं अनुदय चार उदय वहत्तरि बहुरि व्युच्छित्ति च्यारिका उदय नाहीं अर मिश्रमोहनीयका उदय पाइए तातैं मिश्रविषैं अनुदय सात उदय गुणहत्तरि बहुरि व्युच्छित्ति एकका उदय नाही अर सम्यक्त्वमोहनी अर नारकानुपूर्वीका उदय पाइए तातैं असंयतविषैं अनुदय छह उदय सत्तरि है ॥ २९२ ॥ आगें द्वितीयादिक पृथ्वीनिविषैं कहैं हैं—

**बिदियादिसु छसु पुढविसु एवं णवरि य असंजदट्ठाणे ।**
**णत्थि णिरयाणुपुव्वी तिस्से मिच्छेव वोच्छेदो ॥२९३॥**

द्वितीयादिषु षट्सु पृथिवीषु एवं नवरि च असंयतस्थाने ।
नास्ति निरयापूर्वी तस्मात् मिथ्ये एव व्युच्छेदः ॥ २९३ ॥

प्रथमनरकरचना

| मि | सा | मि | अ |
|---|---|---|---|
| १ | ४ | १ | १२ |
| ७४ | ७२ | ६९ | ७० |
| २ | ४ | ७ | ६ |

जी० प्र०—वंशादिषु पृथ्वीषु धर्मावत् षट्सप्ततिः उदययोग्याः। असंयते नारकानुपूर्व्योदयो नहि प्राग्बद्धनरकायुष्कस्यापि सम्यग्दृष्टेस्तत्रानुत्पत्तेः। ततः नारकानुपूर्व्येण सह मिथ्यादृष्टौ व्युच्छित्तिः द्वयं। उदयः चतुःसप्ततिः। अनुदयः सम्यग्मिथ्यात्वसम्यक्त्वप्रकृती। सासादने द्वयं संयोज्य अनुदयः चतस्रः। उदयः द्वासप्ततिः। मिश्रेऽनुदयः चतस्रः सयोज्य मिश्रप्रकृत्युदयात्सप्त, उदयः एकान्नसप्ततिः। असंयतेऽनुदयः एकां संयोज्य सम्यक्त्वप्रकृत्युदयात् सप्त। उदयः एकान्नसप्ततिः॥ २९३॥ अथ तिर्यग्गतावाह—

स० चं०—वंशादिक पृथ्वीनिविषैं धर्मावत् उदययोग्य प्रकृति छिहंतरि, तहां असंयतविषैं नरकानु पूर्वीका उदय नाहीं पूर्वै जिनके नरकायु वंध भया होइ ऐसा भी सम्यग्दृष्टी वंशादिक पृथ्वीनिविषैं उपजै नाहीं तातैं मिथ्या दृष्टिविषैं नारकानुपूर्वी अर मिथ्यात्व ए दोय प्रकृति व्युच्छित्ति हैं। उदय चौहत्तरि अनुदय दोय मिश्र मोहनी अर सम्यक्त्व मोहनी बहुरि व्युच्छित्ति दोय तातैं सासादनविषैं अनुदय च्यारि उदय वहत्तरि बहुरि व्युच्छित्ति च्यारिका उदय नाहीं अर मिश्रमोहनीयका उदय पाइए तातै मिश्रविषैं अनुदय सात उदय गुणहत्तरि बहुरि व्युच्छित्ति एकका उदय नाहीं अर सम्यक्त्व मोहनीयका उदय पाइए तातैं असंयतविषैं अनुदय सात उदय गुणहत्तरि है॥ २९३॥ आगैं तीर्यंच गतिविषैं कहैं हैं—

**तिरिये ओघो सुरणरणिरयाऊउच्च मणुदुहारदुगं।**
**वेगुव्वछक्कतित्थं णत्थि हु एमेव सामण्णे॥२९४॥**

तिरश्चि ओघः सुरनरनिरयायुरुच्चं मनुद्विकं आहारद्विकं।
वैगूर्विकषट्कतीर्थं नास्ति हि एवमेव सामान्ये॥ २९४॥

द्वितीयादिनरकरचना।

| मि | सा | मि | अ |
|---|---|---|---|
| २ | ४ | १ | ११ |
| ७४ | ७२ | ६९ | ६९ |
| २ | ४ | ७ | ७ |

जी प्र०—तिर्यग्गतावोघः गुणस्थानवत् द्वाविंशत्युत्तरशतं। तत्र देवमनुष्यनरकायूंषि उच्चैर्गोत्रं मनुष्यद्विकमाहारद्विकं वैक्रियिकषट्कं तीर्थकरत्वं चेति पंचदश न इत्युदययोग्याः सप्तोत्तरशतं। १०७। सामान्यतिर्यंचु एवमेव सप्तोत्तरशतमेव। गुणस्थानानि पंच। तिरियो ओघा इति पणगावेत्यादि व्युच्छितयः तेन मिथ्यादृष्टौ व्युच्छित्तिः पंच। उदयः पंचोत्तरशतं। अनुदयः मिश्रसम्यक्त्वप्रकृती। सासादने अनुदयः पंच सयोज्य सप्त। उदयः शतं। व्युच्छित्तिर्नव। मिश्रगुणस्थानेऽनुदयः नव तिर्यगानुपूर्व्यं च संयोज्य सम्यग्मिथ्यात्वोदयात् षोडश। उदयः एकनवतिः। व्युच्छित्तिरेका। असंयतेऽनुदयः मिश्रं संयोज्य सम्यक्त्वतिर्यगानुपूर्व्योदयात् पंचदश। उदयः द्वानवतिः। व्युच्छित्तिः द्वितीयकषायचतुष्कतिर्यगानुपूर्व्यदुर्भगानादेयायशस्कीर्तयोऽष्टौ। देशसंयते अनुदयः अष्टौ संयोज्य त्रयोविंशतिः। उदयः चतुरशीतिः। व्युच्छित्तिः गुणस्थानोक्ता अष्टौ ॥ २९४ ॥ अथ पंचेंद्रियतत्पर्याप्तकयोराह—

स० चं०—तिर्यंच गतिविषैं ओघः कहिए गुणस्थान उदय योग्य एकसौ वाईस तिनविषैं इहां देव मनुष्य नारक आयु तीन ३ उच्चगोत्र १ मनुष्यगति वा आनुपूर्वी २ आहारक शरीर वा अंगोपांग २ वैक्रियिक शरीर वा अंगोपांग देव नारक गति वा आनुपूर्वी ए छह तीर्थंकर ए पंद्रह प्रकृति उदय योग्य नाहीं तातैं उदय योग्य प्रकृति एकसौ सात हैं सो पंचप्रकार तिर्यंचानिविषैं सामान्य तिर्यंचविषैं ऐसैं ही उदय योग्य प्रकृति एकसौ सात गुणस्थान पांच। तहां व्युच्छित्ति गुणस्थाननिविषैं कही तैसैं ही पंच नव इत्यादिक जाननी तातैं मिथ्यादृष्टिविषैं व्युच्छित्ति पांच उदय एकसौ पांच अनुदय मिश्रमोहनी सम्यक्त्व मोहनी दोय बहुरि सासादनविषैं पंच मिलनेतैं अनुदय सात उदय सौ १०० व्युच्छित्ति नव बहुरि नव व्युच्छित्ति अर तिर्यंचानुपूर्वीका उदय नाहीं अर मिश्रमोहनीका उदय तातैं मिश्रविषैं अनुदय सोलह उदय इक्याणवै व्युच्छित्ति एक बहुरि व्युच्छित्ति एकका उदय नाहीं अर सम्यक्त्व मोहनी अर तिर्यंचानुपूर्वीका उदय है तातैं असंयतविषैं अनुदय पंद्रह उदय बाणवै व्युच्छित्ति अप्रत्याख्यान च्यारि तिर्यंचानु-

सामन्यतिर्यग्रचना।

| मि | सा | मि | अ | दे |
|---|---|---|---|---|
| ५ | ९ | १ | ८ | ८ |
| १०५ | १०० | ९१ | ९२ | ८४ |
| २ | ७ | १६ | १५ | २३ |

पूर्वी १ दुर्भग १ अनादेय १ अयशस्कीर्ति १ ए आठ बहुरि व्युच्छित्ति आठका उदय नाहीं तातैं देशसंयतविषैं अनुदय तेईस उदय चौरासी व्युच्छित्ति गुणस्थानवत् आठ ॥ २९४ ॥ आगैं पंचेंद्री तिर्यंच वा पर्याप्त तिर्यंच विषैं कहैं हैं—

**थावरदुगसाहारणताविगिविगलूण ताणि पंचक्खे ।**
**इत्थिअपज्जत्तूणा ते पुण्णे उदयपयडीओ ॥२९५॥**

स्थावरद्विकसाधारणातपैकविकलोनाः ताः पंचाक्षे ।
स्त्र्यपर्याप्तोनास्ताः पूर्णे उदयप्रकृतयः ॥ २९५ ॥

जी० प्र०—स्थावरसूक्ष्मसाधरणातपैकेंद्रियद्वींद्रियत्रींद्रियचतुरिंद्रियोनसामान्यतिर्यगुक्ताः पचेंद्रियतिरश्चि उदययोग्याः एकोनशतं । तत्र मिथ्यादृष्टौ व्युच्छित्तिः मिथ्यात्वापर्याप्त २ उदयः सप्तनवतिः । अनुदयः मिश्रसम्यक्त्वप्रकृती । सासादने व्युच्छित्तिरनंतानुबंधिचतुष्कं । उदयः पंचनवतिः । द्वयं संयोज्य अनुदयः चतस्रः । मिश्रे मिश्र व्युच्छित्तिः । उदयः एकनवतिः, चतस्रः सयोज्य अनुदयोष्टौ । असंयते व्युच्छित्तिः अष्टौ एकां निक्षिप्यानुदयः सम्यक्त्वतिर्यगानुपूर्व्योदयात्सप्त । उदयः द्वानवतिः । देशसंयते व्युच्छित्तिरष्टौ, अनुदयः अष्टौ निक्षिप्य पंचदश, उदयश्चतुरशीतिः ।

स्त्रीवेदापर्याप्तोनपंचेंद्रियतिर्यगुक्तास्तत्पर्याप्तस्य उदययोग्याः सप्तनवतिः । तत्र मिथ्यादृष्टौ व्युच्छित्तिः मिथ्यात्वं । अनुदयः सम्यक्त्वमिश्रप्रकृती । उदयः पंचनवतिः । सासादने व्युच्छित्तिरनंतानुबंधिचतुष्कं । एकां सयोज्य अनुदयस्तिस्रः । उदयश्चतुर्नवतिः । मिश्रे व्युच्छित्तिः मिश्रं । अनुदयः चतुष्कं तिर्यगानुपूर्व्यं च संयोज्य मिश्रोदयात् सप्त । उदयः नवतिः । असंयते व्युच्छित्तिः अष्टौ । अनुदयः एकां सयोज्य सम्यक्त्वतिर्यगानुपूर्व्योदयात् षट्, उदयः एकनवतिः । देशसंयते व्युच्छित्तिः अष्टौ । अनुदयः अष्टौ संयोज्य चतुर्दश । उदयस्त्र्यशीतिः ॥ २९५ ॥

पंचेंद्रियपर्याप्ततिर्यग्रचना ।

| मि | सा | मि | अ | दे |
|---|---|---|---|---|
| १ | ४ | १ | ८ | ८ |
| ९५ | ९४ | ९० | ९१ | ८३ |
| २ | ३ | ७ | ६ | १४ |

स०चं०—स्थावर १ सूक्ष्म १ साधारण १ आतप १ एकेंद्री १ वेंद्री १ तेंद्री १ चौंद्री १ इन आठ विना सामान्य तिर्यंच विषैं उदय योग्य प्रकृति कहीं थीं ते पंचेद्री तिर्यंचके उदय योग्य निन्याणवै प्रकृति हैं तहां मिथ्यादृष्टिविषैं व्युच्छित्ति मिथ्यात्व अपर्याप्त ए दोय उदय सत्याणवै अनुदय मिश्रमोहनी सम्यक्त्व मोहनी ए दोय, सासादनविषैं व्युच्छित्ति अनंतानुबंधी च्यारि उदय पच्याणवै अनुदय दोय मिलनेतैं च्यारि मिश्रविषैं व्युच्छित्ति मिश्रमोहनी एक उदय इक्याणवै अनुदय तिर्यंचानुपूर्वीका उदय नाही अर मिश्रमोहनीका उदय पाइए अर व्युच्छित्तिका च्यारि मिलनेतैं आठ असंयतविषैं व्युच्छित्ति पूर्वोक्त आठ अर मिश्र सबंधी आठकी विषैं तहांकी व्युच्छित्ति एक मिलाए अर सम्यक्त्व मोहनी अर तिर्यंचानुपूर्वीका उदय पाइए तातैं इनकौ घटाएं अनुदय सात उदय बाणवै बहुरि देश संयतविषै व्युच्छित्ति गुणस्थानवत् आठ अनुदय आठ मिलावनेतैं पंद्रह उदय चौरासी है। बहुरि पंचेंद्री तिर्यंचकैं उदय योग्य प्रकृतिमैस्यों स्त्रीवेद अर अपर्याप्त ए दोय प्रकृति घटाएं पंचेंद्रीपर्याप्तके उदय योग्य प्रकृति सित्याणवै तहां मिथ्यादृष्टिविषैं व्युच्छित्ति एक मिथ्यात्व अनुदय सम्यक्त्व मोहनी मिश्रमोहनी दोय उदय पच्याणवै बहुरि सासादनविषैं व्युच्छित्ति अनंतानुबंधी च्यारि एक मिलनेतैं अनुदय तीन उदय चौराणवै बहुरि मिश्रविषै व्युच्छित्ति मिश्र मोहनी एक अनुदय च्यारि व्युच्छित्तिकी अर तिर्यंचानुपूर्वीके मिलनेतैं अर मिश्र मोहनीके धटनेतैं सात उदयविषैं बहुरि असंयतविषैं व्युच्छित्ति आठ अनुदय एक मिलनेतैं अर सम्यक्त्व मोहनी अर तिर्यंचानुपूर्वीके घटनेतैं छह उदय इक्याणवै बहुरि देश संयतविषैं व्युच्छित्ति आठ अनुदय आठ मिलनेतैं चौदह, उदय तियासी ॥ २९५ ॥

**पुंसंढूणित्थिजुदा जोणिणिये अविरदे ण तिरयाणू।**
**पुण्णिदरे थी थीणति परघाददु पुण्णउज्जोवं ॥२९६॥**

पुंषंढोनस्त्रीयुता योनिमती अविरते न तिर्यगानुः।

पूर्णेतरे स्त्री स्त्यानत्रि परघाताद्वि पूर्णोद्योतं ॥ २९६ ॥

जी० प्र०—योनिमत्तिर्यक्षु उदययोग्याः पंचेंद्रियपर्याप्तोक्तसप्तनवत्यां पुंषंढवेदावपनीय स्त्रीवेदे निक्षिप्ते षण्णवतिर्भवति । तत्र व्युच्छित्तयः मिथ्यादृष्टौ मिथ्यात्वं । सासादने अनंतानुबंधिचतुष्कं तिर्यगानुपूर्व्यं चेति पंच । कुतः ! अविरतदेशतिरिश्चाण्वित्युक्तत्वात् । मिश्रे मिश्रं । असंयते तिर्यगानुपूर्व्याभावात् सप्त । देशसंयते गुणस्थानोक्ता अष्टौ । एवं सति मिथ्यादृष्टावनुदयः मिश्रसम्यक्त्वप्रकृती । उदयः चतुर्नवतिः । सासादनेऽनुदयः एकां संयोज्य तिस्रः । उदयस्त्रिनवतिः । मिश्रेऽनुदयः पंच संयोज्य मिश्रोदयात् सप्त । उदयः एकान्ननवतिः । असंयतेऽनुदयः एकां संयोज्य सम्यक्त्वोदयात्सप्त । उदयः एकान्ननवतिः । देशसंयतेऽनुदयः सप्त संयोज्य चतुर्दश, उदयो द्व्यशीतिः ।

लब्ध्यपर्याप्तपंचेंद्रियतिरश्चि उदययोग्या योनिमत्तिर्यगुक्तषण्णवत्यां स्त्रीवेदः स्त्यानगृद्धित्रयं परघातः उच्छ्वासः पर्याप्तं उद्योतः ॥ २९६ ॥

स०चं०—बहुरि योनिमतातिर्यंच जो तिर्यंचणी ताकै उदययोग्य प्रकृति पंचेंद्री पर्याप्तकै सत्याणवै कहीं तामैं पुरुष वेद नपुंसक वेद घटाएं स्त्रीवेद मिलाएं छिनवे हो हैं । तहां व्युच्छित्ति मिथ्यादृष्टिविषै एक मिथ्यात्व सासादनविषै व्युच्छित्ति अनंतानुबंधी च्यारि अर तिर्यंचानुपूर्वी ए पांच जातैं अविरत सम्यग्दृष्टी मरि तिर्यंचणी न उपजैं । बहुरि मिश्रविषैं व्युच्छित्ति एक मिश्रमोहनी असंयतविषैं आठमैस्यों तिर्यंचानुपूर्वी विना व्युच्छित्ति सात देशसंयतविषैं गुणस्थानवत् व्युच्छित्ति आठ ऐसे होतैं मिथ्यादृष्टिविषैं मिश्रमोहनी सम्यक्त्व मोहनी अनुदय दोय उदय चौराणवै एक व्युच्छित्ति भई तातैं सासादनविषैं अनुदय तीन उदय तरेणवै व्युच्छित्ति पांचका उदय नाहीं मिश्रमोहनीका उदय तातैं मिश्रविषैं अनुदय सात उदय निवासी व्युच्छित्ति एकका उदय नाहीं अर सम्यक्त्व मोहनीका उदय तातैं असंयतविषैं अनुदय सात उदय निवासी व्युच्छित्ति सात तातैं देशसंयतविषै अनुदय चौदह उदय वियासी बहुरि लब्धि अपर्याप्तक पचेंद्री तिर्यंच विषैं योनिमात्तिर्यंच विषैं उदय योग्य छिनवे प्रकृति कहीं

योनिमतीतिर्यग्रचना ।

| मि | सा | मि | अ | दे |
|---|---|---|---|---|
| १ | ५ | १ | ७ | ८ |
| ९४ | ९३ | ८९ | ८९ | ८२ |
| २ | ३ | ७ | ७ | १४ |

थीं तिनमैंस्यों इतनी प्रकृति घटाइए स्त्रीवेद १ स्त्यानगृद्ध्यादिक तीन ३ परघात १ उच्छ्वास १ पर्याप्त १ उद्योत १ ॥ २९६ ॥

**सरगादिदु जसादेज्जं आदीसंठाणसंहदीपणगं ।**
**सुभगं सम्मं मिस्सं हीणा तेऽपुण्णसंढजुदा ॥ २९७ ॥**

स्वरगतिद्वि यश आदेयमादिसंस्थानसंहातपंचकं ।
सुभगं सम्यक्त्वं मिश्रं हीनाः ता अपूर्णषंढयुताः ॥ २९७ ॥

जी० प्र०—सुस्वरदुःस्वरद्वयं प्रशस्ताप्रशस्तविहायोगती यशस्कीर्तिः आदेय आद्यपंचसंस्थानपंचसंहननानि सुभगं सम्यक्त्वमिश्रप्रकृती चेति सप्तविंशतिमपनीय अपर्याप्तषट्कवेदयोर्निक्षेपे एकसप्ततिः उदययोग्या भवंति । गुणस्थानमाद्यमेव ॥ २९७ ॥ मनुष्यगतावाह—

स० चं०—सुस्वर १ दुःस्वर १ प्रशस्त अप्रशस्त विहायोगति २ यशस्कीर्ति १ आदेय १ आदिका पंच संस्थान ५ आदिका पंच संहनन, सुभग १ सम्यक्त्वमोहनी मिश्रमोहनी २ ए सत्ताईस घटाइए अर अपर्याप्त नपुंसक वेद मिलाएं ऐसैं पंचेंद्री लब्धि अपर्याप्तककैं उदय योग्य प्रकृति इकहत्तरि हैं । गुणस्थान एक मिथ्यादृष्टि है । २९७ । आगैं मनुष्यगतिविषैं कहैं हैं—

**मणुवे ओघो थावरातिरियादावदुगएयवियलिंदी ।**
**साहरणिदराउतियं वेगुव्वियछक्क परिहीणो ॥२९८॥**

मानवे ओघः स्थावरतिर्यगातपद्विकैकविकलेंद्रियं ।
साधारणेतरायुस्त्रयं वैगूर्विकषट्कं परिहीनः ॥ २९८ ॥

जी० प्र०—मनुष्याश्चतुर्विधाः तत्र सामान्यमनुष्ये उदययोग्याः सामान्योदयप्रकृतिषु १२२ स्थावरद्वयं तिर्यग्गतिद्वयं आतपद्वयं एकेंद्रियादिजातिचतुष्कं साधारणशरीरं नरकतिर्यग्देवायूंषि वैक्रियिकषट्कं चेति त्रिंशतमपनीय शेषद्व्युत्तरशतं ॥ १०२ ॥ २९८ ॥ तत्र—

स० चं०—मनुष्य च्यारि प्रकार तिनविषैं सामान्य मनुष्यविषैं उदय योग्य प्रकृति गुणस्थान विषैं उदय योग्य प्रकृति एक सौ बाईसमैंस्यों स्थावर सूक्ष्म २ तिर्यंच गति वा आनुपूर्वी २ आतप उद्योत २ एकेंद्रियादिक च्यारि ४ साधारण १ नरक तिर्यंच देव आयु ३ वैक्रियक शरीर वा अंगोपांग देव नरक गति वा आनुपूर्वी ए छह ऐसें वीस प्रकृती घटाए एकसो दोय प्रकृति जाननी। २९८।

**मिच्छमपुण्णं छेदो अणमिस्सं मिच्छगादितिसु अयदे।**
**बिदियकसायणराणू दुब्भगऽणादेज्जअज्जसयं ॥२९९॥**

मिथ्यात्वमपूर्णं छेदः अनमिश्रं मिथ्यकादित्रिषु अयते।
द्वितीयकषायनरानुः दुर्भगानादेयायशस्कं ॥ २९९ ॥

जी० प्र०—मिथ्यादृष्टौ मिथ्यात्वमपर्याप्तं चेति द्वयं व्युच्छित्तिः। सासादने अनंतानुबंधिचतुष्कं मिश्रे मिश्रप्रकृतिः। असंयते द्वितीयकषायचतुष्कं मनुष्यानुपूर्व्यं दुर्भगमनादेयमयशस्कीर्तिश्चेत्यष्टौ ॥ २९९ ॥

स० चं०—तहां व्युच्छित्ति मिथ्यादृष्टि विषैं मिथ्यात्व अपर्याप्त ए दोय सासादन विषैं अनंतानुबंधी च्यारि मिश्रविषै मिश्रमोहनी असंयतविषै अप्रत्याख्यान १ कषाय च्यारि ४ मनुष्यानुपूर्वी १ दुर्भग १ अनादेय १ अयशस्कीर्ति १ ए आठ। २९९।

**देसे तदियकसाया णीचं एमेव मणुससामण्णे।**
**पज्जत्तेवि य इत्थीवेदापज्जत्तिपरिहीणो ॥३००॥**

देशे तृतीयकषाया नीचमेवमेव मनुष्यसामान्ये।
पर्याप्तेऽपि च स्त्रीवेदापर्याप्तिपरिहीना ॥ ३०० ॥

जी० प्र०—देशसंयते तृतीयकषायचतुष्कं नीचैर्गोत्रं चेति पंच। उपरि प्रमत्तादिषु 'पंच य चउरछक्कछच्चेव इगिदुगसोलसतीसंबारसेति' प्रागुक्त एव छेदो ज्ञातव्यः। तत्र मिथ्यादृष्टौ अनुदयः मिश्रसम्यक्त्वाहारकद्वयतीर्थकरत्वानि ५, उदयः सप्तनवतिः। सासादने द्वे मिलित्वा अनुदयः सप्त। उदयः पञ्चनवतिः। मिश्रे अनुदयः चतुष्कं मनुष्यानुपूर्व्यं च मिलित्वा मिश्रोदयादेकादश। उदयः एकनवतिः। असंयते अनुदयः एकं मिलित्वा सम्यक्त्वप्रकृतिमनुष्यानुपूर्व्योदयाद् दश। उदयः द्वानवतिः। देशसंयते अष्टौ संयोज्य अनुदयः-अष्टादश उदयश्चतुरशीतिः। प्रमत्ते अनुदयः पंच संयोज्य आहारकद्वयोदयादेकविंशतिः। उदयः एकाशीतिः। अप्रमत्तेऽनुदयः पच संयोज्य षड्विंशतिः। उदयः षट्सप्ततिः। अपूर्वकरणे चतस्रो मिलित्वा अनुदयस्त्रिंशत्। उदयो: द्वासप्ततिः। अनिवृत्तिकरणे षट् संयोज्य अनुदयः षट्त्रिंशत्। उदयः षष्टिः। सूक्ष्मसांपराये षट् संयोज्य अनुदयः द्वाचत्वारिंशत्। उदयः षष्टिः। उपशांतकषाये एकां संयोज्य अनुदयः त्रिचत्वारिंशत्। उदयः एकान्नषष्टिः। क्षीणकषाये द्वे संयोज्य अनुदयः पंचचत्वारिंशत् उदयः सप्तपंचाशत्। सयोगेनुदयः षोडश संयोज्य तीर्थकरत्वोदयात् षष्टिः। उदयः द्वाचत्वारिंशत्। अयोगे त्रिंशतं संयोज्य अनुदयः नवतिः। उदयो द्वादश। तथा पर्याप्तमनुष्येऽपि च स्त्रीवेदापर्याप्तोनसामान्यमनुष्योक्तप्रकृतयः उदययोग्या भवंति। १००। तत्र मिथ्यादृष्टौ व्युच्छित्तिः मिथ्यात्वं, सासादने चतस्रः, मिश्रे एका, असयते अष्टौ, देशसंयते पंच, प्रमत्ते पंच, अप्रमत्ते चतस्रः, अपूर्वकरणे षट्, अनिवृत्तिकरणे पंचैव स्त्रीवेदस्थापनयनात्। उपरि सर्वत्रापि सामान्यमनुष्यवत् छेदो ज्ञातव्यः। एवं सति मिथ्यादृष्टौ अनुदयः मिश्रसम्यक्त्वाहारकद्विकतीर्थकरत्वानि ५। उदयः पंचनवतिः। सासादने एकां संयोज्य अनुदयः षट्। उदयः चतुर्नवतिः। मिश्रे अनुदयः चतुष्कं मनुष्यानुपूर्व्यं च मिलित्वा मिश्रप्रकृत्युदयाद्दश। उदयो नवतिः। असयते अनुदयः एकां निक्षिप्य सम्यक्त्वप्रकृतिमनुष्यानुपूर्व्योदयान्नव। उदय एकनवतिः। देशसंयते अष्टौ संयोज्य अनुदयः सप्तदश। उदयस्त्र्यशीतिः। प्रमत्ते अनुदयः पञ्च संयोज्य आहारकद्वयोदयाद्विंशतिः। उदयः अशीतिः। अप्रमत्ते पंच संयोज्य अनुदयः पंचविंशतिः। उदयः पंचसप्ततिः। अपूर्वकरणे चतस्रः संयोज्य अनुदयः एकान्नत्रिंशत्। उदयः एकसप्ततिः। अनिवृत्तिकरणे षट् संयोज्य अनुदयः पञ्चत्रिंशत। उदयः पंचषष्टिः। सूक्ष्मसांपराये पंच संयोज्य अनुदयः चत्वारिंशत्। उदयः षष्टिः। उपशांतकषाये एकां संयोज्य अनुदयः एकचत्वारिंशत्। उदयः एकान्नषष्टिः। क्षीणकषाये द्वे संयोज्य अनुदयः त्रिचत्वारिंशत्। उदयः सप्तपंचाशत्। सयोगे अनुदयः षोडश संयोज्य तीर्थोदयादष्टपंचाशत्। उदयः द्वाचत्वारिंशत्। अयोगे त्रिंशतं संयोज्य अनुदयः—अष्टाशीतिः, उदयो द्वादश ॥ ३०० ॥

| उदीरणात्रिभंगीरचनेयं | मि | सा | मि | अ | दे | प्र | अ | अ | अ | सू | उ | क्षी | स | अ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | १ | ४ | १ | ८ | ५ | ५ | ४ | ६ | ५ | १ | २ | १६ | ३० | १२ |
| | ९५ | ९४ | ९० | ९१ | ८३ | ८० | ७५ | ७१ | ६५ | ६० | ५९ | ५७ | ४२ | १२ |
| | ५ | ६ | १ | ९ | १७ | २० | २५ | २९ | ३५ | ४० | ४१ | ४३ | ५८ | ८८ |

स० चं०—देश संयतविषैं तीसरा प्रत्याख्यान कषाय च्यारि अर नीच गोत्र ए पांच ऊपरि प्रमत्तादिकविषैं गुणास्थानोक्त पांच च्यारि छह छह एक दोय सोला तीस बारा व्युच्छित्ति जाननी तहां मिथ्यादृष्टिविषैं अनुदय मिश्रमोहनी सम्यक्त्व मोहनी आहारक द्विक तीर्थंकर ए पांच, उदय सत्याणवै बहुरि व्युच्छित्ति दोय तातैं सासादनविषैं अनुदय सात उदय पच्याणवै बहुरि व्युच्छित्ति च्यारि अर मनुष्यानुपूर्वीका उदय नाहीं अर मिश्रमोहनीका उदय तातै मिश्रविषैं अनुदय ग्यारह उदय इक्याणवै बहुरि व्युच्छित्ति एकका उदय नाहीं अर सम्यक्त्वमोहनी अर मनुष्यानुपूर्वीका उदय तातैं असंयतविषैं अनुदय दश उदय बाणवै बहुरि व्युच्छित्ति आठ तातैं देशसंयतविषैं अनुदय अठारह उदय चौरासी बहुरि व्युच्छित्ति पांचका उदय नाहीं आहारकद्विकका उदय तातैं प्रमत्तविषैं अनुदय इकईस उदय इक्यासी बहुरि व्युच्छित्ति पांच तातैं अप्रमत्तविषैं अनुदय छब्बीस उदय छिहंतरि बहुरि व्युच्छित्ति च्यारि तातैं अपूर्व करणविषैं अनुदय तीस उदय बहत्तरि बहुरि व्युच्छित्ति छह तातैं अनिवृत्ति करणविषैं अनुदय छत्तीस उदय छ्यासठि बहुरि व्युच्छित्ति छह तातैं सूक्ष्मसांपरायविषैं अनुदय बियालीस उदय साठि बहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं उपशांत कषायविषैं अनुदय तियालीस उदय गुणसाठि बहुरि व्युच्छित्ति दोय तातैं क्षीणकषायविषैं अनुदय पैंतालीस उदय सत्तावन बहुरि व्युच्छित्ति सोलहका उदय नाहीं अर तीर्थंकरत्वका उदय तातैं सयोगीविषैं अनुदय साठि उदय बियालीस बहुरि व्युच्छित्ति तीस तातैं अयोगीविषैं अनुदय निवै उदय बारह बहुरि तैसैंही पर्याप्त मनुष्यविषै सामान्य मनुष्यविषैं कहीं प्रकृति तिनमैंस्यों स्त्रीवेद अर अपर्याप्त घटाएं उदय योग्य प्रकृति सौ १०० तहां व्युच्छित्ति मिथ्यादृष्टिविषैं मिथ्यात्व सासादनविषैं अनंतानुबंधी च्यारि ४ मिश्रविषैं एक असंयतविषैं आठ देशसंयतविषै पांच प्रमत्तविषैं पांच अप्रमत्तविषैं च्यारि अपूर्वकरणविषैं छह अनिवृत्ति करणविषैं स्त्रीवेद विना पांच ही ऊपरि सामान्य मनुष्यवत व्युच्छित्ति जाननी। ऐसैं होतैं मिथ्यादृष्टिविषैं अनुदय पांच पूर्वोक्त उदय पिच्याणवै बहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं सासादनविषैं अनुदय छह उदय चौराणवै बहुरि व्युच्छित्ति च्यारि अर मनुष्यानुपूर्वीका उदय नाहीं अर मिश्र मोहनीका उदय तातैं मिश्रविषैं

अनुदय दश उदय निवैं बहुरि व्युच्छित्ति एकका उदय नाहीं अर सम्यक्त्व प्रकृति मनुष्यानुपूर्वीका उदय तातैं असंयतविषैं अनुदय नव उदय इक्याणवै बहुरि व्युच्छित्ति आठ तातैं देशसंयतविषैं अनुदय सतरह उदय तियासी बहुरि व्युच्छित्ति पांचका उदय नाहीं आहारद्विकका उदय तातैं प्रमत्तविषैं अनुदय वीस उदय असी बहुरि व्युच्छित्ति पांच तातैं अप्रमत्तविषैं अनुदय पचीस उदय पिचहत्तरि, बहुरि व्युच्छित्ति च्यारि तातैं अपूर्व अरणविषै अनुदय गुणतीस उदय इकहत्तरि बहुरि व्युच्छित्ति छह तातैं अनिवृत्ति करणविषैं अनुदय पैंतीस उदय पैंसाठि बहुरि व्युच्छित्ति पांच तातैं सूक्ष्म सांपरायविषैं अनुदय चालीस उदय साठि बहुरि व्युच्छित्ति एक तातै उपशांत कषाय विषै अनुदय इकतालीस उदय गुणसाठि बहुरि व्युच्छिति दोय तातैं क्षीणकषायविषैं अनुदय तियालीस उदय सत्तावन बहुरि व्युच्छित्ति सोलाका उदय नाहीं तीर्थकरत्वका उदय तातैं सयोगीविषैं अनुदय अठावन उदय वियालीस बहुरि व्युच्छित्ति तीस तातैं अयोगीविषैं अनुदय अठ्यासी उदय वारा है ॥ ३०० ॥

## मणुसिणिएत्थीसहिदा तित्थयराहारपुरिससंढूणा।
## पुण्णिदरेव अपुण्णे सगाणुगदिआउगं णेयं ॥३०१ ॥

मनुष्यिण्यां स्त्रीसहिताः तीर्थकराहारपुरुषषंढोनाः ।
पूर्णेतर इवापूर्णे स्वकानुगत्यायुष्कं ज्ञेयं ॥ ०१ ॥

जी० प्र०—मानुष्युदययोग्यप्रकृतयः षरणवतिः पर्याप्तमनुष्योक्तशते स्त्रीवेदं निक्षिप्य तीर्थकरत्वाहारकद्वयपुंषंढवेदानामपनयनात् । तत्र मिथ्यादृष्टौ उदयव्युच्छेदो मिथ्यात्वं। सासादने अनंतानुबंधिचतुष्कं मनुष्यानुपूर्व्यं च असंयतेऽनुदयात् । मिश्रे मिश्रप्रकृतिः। असंयते द्वितीयकषायचतुष्कदुर्भगानादेयायशस्कीर्तयः।देशसंयते तृतीयकषायचतुष्कं नीचैर्गोत्रं च। प्रमत्ते स्त्यानगृद्धित्रयमेव। अप्रमत्तापूर्वकरणयोः गुणस्थानवत् चतुःषट् अनिवृत्तिकरणभागभागेषु क्रमेण स्त्रीवेदसंज्वलनक्रोधमानमायाः। सूक्ष्मसांपराये सूक्ष्मलोभः । उपशांतकषाये वज्रनाराचं नाराचं । क्षीणकषाये षोडश । सयोगे त्रिंशत् । अयोगे तीर्थकृत्वाभावात् एकादश । एवं संति मिथ्यादृष्टौ अनुदयः मिश्रसम्यक्त्वप्रकृती । उदयः चतुर्नवतिः । सासादने एकं संयोज्यानुदयः त्रीणि । उदयः त्रिनवतिः । मिश्रे अनुदयः पंच संयोज्य मिश्रप्रकृत्युदयात्सप्त । उदयः एकान्ननवतिः । असंयते अनुदयः एकां संयोज्य स-

म्यक्त्वप्रकृत्युदयात्सप्त । उदयः एकान्ननवति । देशसंयते सप्तसंयोज्य अनुदयः चतुर्दश. उदयः द्व्यशीतिः । प्रमत्ते पंच संयोज्य अनुदयः एकान्नविंशतिः । उदयः सप्तसप्ततिः । अप्रमत्ते त्रीणि संयोज्य अनुदयः द्वाविंशतिः । उदयः चतुःसप्तति । अपूर्वकरणे चत्वारि संयोज्य अनुदयः षड्विंशतिः । उदयः सप्ततिः । अनिवृत्तिकरणे षट् संयोज्य अनुदयः द्वात्रिंशत् । उदयः चतुःषष्टिः । सूक्ष्मसांपराये चत्वारि संयोज्य अनुदयः षट्त्रिंशत् । उदय षष्टिः । उपशांतकषाये एकां संयोज्य अनुदयः सप्तत्रिंशत् । उदयः एकान्नषष्टिः । क्षीणकषाये द्वे संयोज्य अनुदयः एकान्नचत्वारिंशत् । उदयः सप्तपंचाशत् । सयोगे षोडश संयोज्य अनुदयः पंचपंचाशत् । उदयः एकचत्वारिंशत् । अयोगे त्रिंशतं संयोज्य अनुदयः पंचाशीतिः । उदयः एकादश तीर्थाभावात् ।

मनुष्यलब्ध्यपर्याप्ते उदयप्रकृतयः तिर्यग्लब्ध्यपर्याप्तवेदकसप्ततिः । तत्र तिरश्चः अनुपूर्व्यगत्यायूंषि नहि । मनुष्यस्य तानि ज्ञातव्यानि ॥ ३०१॥

अथ भोगभूमिमनुष्यतिरश्चोर्गाथाद्वयेनाह—

स० चं०—बहुरि मनुष्यणीविषैं उदय योग्य प्रकृति छिनवै हैं पर्याप्त मनुष्यविषैं सो कहीं तिनमें स्त्रीवेद मिलावना अर तीर्थंकर आहारकद्विक पुरुष वेद नपुंसकवेद घटावनां । तहां व्युच्छित्ति मिथ्यादृष्टिविषैं एक मिथ्यात्व सासादनविषैं अनंतानुबंधी च्यारि अर मनुष्यानुपूर्वी ए पांच, मिश्रविषैं मिश्रमोहनी एक, असंयतविषैं दूसरा कषाय च्यारि ४ दुर्भग अनादेय अयशस्कीर्ति ए सात. देशसंयतविषैं तीसरा कषाय च्यारि नीच गोत्र ए पांच, प्रमत्तविषैं स्त्यानगृद्धित्रिक ३, अप्रमत्त अपूर्वकरणविषैं गुणस्थानवत् च्यारि अर छह, अनिवृत्ति करणके भागनिविषैं अनुक्रमतैं स्त्रीवेद संज्वलन क्रोध मान माया ए च्यार सूक्ष्म सांपरायविषैं सूक्ष्म लोभ उपशांत मोहविषैं वज्रनाराच नाराच ए दोय, क्षीणकषायविषैं सोला, सयोगीविषैं तीस, अयोगीविषैं तीर्थंकर नाहीं तातैं ग्यारह ऐसै होतैं मिथ्यादृष्टिविषैं अनुदय मिश्रमोहनी सम्यक्त्व मोहनी दोय उदय चौराणवै बहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं सासादनविषैं अ-

योनिमनुष्यरचना ।

| मि | सा | मि | अ | दे | प्र | अ | अ | अ | सू | उ | क्षी | स | अ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ५ | १ | ७ | ५ | ३ | ४ | ६ | ४ | १ | २ | १६ | ३० | ११ |
| ९४ | ९३ | ८९ | ८९ | ८२ | ७७ | ७४ | ७० | ६४ | ६० | ५९ | ५९ | ४१ | ११ |
| २ | ३ | ७ | ७ | १४ | १९ | २२ | २६ | ३२ | ३६ | ३७ | ३९ | ५५ | ८५ |

नुदय तीन उदय तरेणवै बहुरि व्युच्छित्ति पांचका उदय नाहीं मिश्रमोहनीका उदय तातैं मिश्रविषैं अनुदय सात उदय निवासी बहुरि व्युच्छित्ति एकका उदय नाही सम्यक्त्व मोहनीका उदय तातैं असंयतविषैं अनुदय सात उदय निवासी बहुरि व्युच्छित्ति सात तातैं देश संयतविषै अनुदय चौदह उदय वियासी बहुरि व्युच्छित्ति पांच तातैं प्रमत्तविषैं अनुदय उगणीस उदय सतहत्तरि बहुरि व्युच्छित्ति तीन तातैं अप्रमत्तविषैं अनुदय वाईस उदय चहौत्तरि बहुरि व्युच्छित्ति च्यारि तातैं अपूर्वकरणविषैं अनुदय छव्वीस उदय सत्तरि बहुरि व्युच्छित्ति छह तातैं अनिवृत्ति करण विषैं अनुदय वत्तीस उदय चौंसठि बहुरि व्युच्छित्ति च्यारि तातैं सूक्ष्म सांपरायविषैं अनुदय छत्तीस उदय साठि बहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं उपशांत कषायविषैं अनुदय सैतीस उदय गुणसाठि बहुरि व्युच्छित्ति दोय तातैं क्षीणकषायविषैं अनुदय गुणतालीस उदय सत्तावन बहुरि व्युच्छित्ति सोलह तातैं सयोगीविषैं अनुदय पचावन उदय इकतालीस बहुरि व्युच्छित्ति तीस तातैं अयोगीविषैं अनुदय चिच्यासी उदय ग्यारह बहुरि मनुष्य लब्धि अपर्याप्तकविषैं उदय प्रकृति इकहत्तरि तिर्यंच लब्धि अपर्याप्तक विषै इकहत्तरि कहीं तिन विषैं तिर्यंच गति वा आनुपूर्वी वा आयु घटावनी । मनुष्यगति वा आनुपूर्वी वा आयु मिलावनी । गुणस्थान एक मिथ्यादृष्टि है। ३०१। आगैं भोगभूमि मनुष्य वा तिर्यंच विषैं दोय गाथानिकरि कहै हैं।

**मणुसोघं वा भोगे दुब्भगचउणीचसंढथीणतियं।**
**दुग्गदितित्थमपुण्णं संहदिसंठाणचरिमपणं ॥३०२॥**
**हारदुहीणा एवं तिरये मणुदुच्चगोदमणुवाउं।**
**अवणिय पक्खिव णीचं तिरियदुतिरियाउउज्जोवं ॥६०३॥ जुम्मं**

मनुष्योघ इव भोगे दुर्भगचतुर्नीचषंढस्त्यानत्रयं ।
दुर्गतितीर्थमपूर्णं संहतिसंस्थानचरमपंच ॥ ३०२ ॥
आहारद्विहीना एवं तिरश्चि मनुद्विउच्चगोत्रमानवायुः ।
अपनीय प्राक्षिप्य नीचं तिर्यग्द्वितिर्यगायुरुद्योतं ॥ ३०३ ॥

भोगभूमिमनुष्याणां मनुष्यौघवदिति द्व्युत्तरशतं । तत्रापि दुर्भगदुःस्वरानादेयायशस्कीर्तिनीचैर्गोत्रषंढवेदस्त्यानगृद्धित्रयाप्रशस्तविहायोगतितीर्थकरत्वापर्याप्तवरपंचसंहननपंचसंस्थानाहारकद्वयं न इत्युदययोग्यप्रकृतयः सप्तसप्ततिः । तत्र मिथ्यादृष्टौ मिथ्यात्वं छेदः । सासादने अनंतानुबंधिचतुष्कं । मिश्रे मिश्रप्रकृतिः । असंयते द्वितीयकषायचतुष्कं मनुष्यायुश्च ५ । तथाप्यत्र मिथ्यादृष्टौ मिश्रसम्यक्त्वप्रकृती अनुदयः । उदये षट्सप्ततिः । सासादने एकां संयोज्य अनुदये त्रीणि । उदये पंचसप्ततिः । मिश्रे अनुदये चतुर्भिर्मनुष्यानुपूर्व्यं संयोज्य मिश्रोदयात्सप्त । उदये एकसप्ततिः । असंयते अनुदयः एकां संयोज्य सम्यक्त्वप्रकृतिमनुष्यानुपूर्व्योदयात् षट् । उदये द्विसप्ततिः ।

एवं तिरश्चि मनुष्यद्वयोच्चैर्गोत्रमनुष्यायूंष्यपनीय नीचैर्गोत्रतिर्यग्द्वयतिर्यगायुरुद्योतेषु निक्षिप्तेषु भोगभूमितिर्यक्षु उदययोग्या एकोनाशीतिः । तत्र मिथ्यादृष्टौ मिथ्यात्वं व्युच्छित्तिः । सासादने अनंतानुबंधिचतुष्कं । मिश्रे मिश्रप्रकृतिः । असंयते द्वितीयकषायचतुष्कं तिर्यगायुश्च ५ । एवं सति मिथ्यादृष्टौ मिश्रसम्यक्त्वे अनुदयः । उदये सप्तसप्ततिः । सासादने एकां संयोज्य अनुदये त्रय । उदये षट्सप्ततिः । मिश्रे अनुदयः चतुर्भिस्तिर्यगानुपूर्व्यं संयोज्य मिश्रोदयात्सप्त । उदयः द्वासप्ततिः । असंयते अनुदयः एकां संयोज्य सम्यक्त्वप्रकृतितिर्यगानुपूर्व्योदयात् षट् । उदयः त्रिसप्ततिः ॥ ३०२ ॥ ३०३ ॥ अथ देवगतावाह——

१ भोगभूमिमनुष्यरचना ।

| मि | सा | मि | अ |
|---|---|---|---|
| १ | ४ | १ | ५ |
| ७६ | ७५ | ७१ | ७२ |
| २ | ३ | ७ | ६ |

२ भोगभूमितिर्यग्रचना ।

| मि | सा | मि | अ |
|---|---|---|---|
| १ | ४ | १ | ५ |
| ७७ | ७६ | ७२ | ७३ |
| २ | ३ | ७ | ६ |

स० चं०—भोगभूमियां मनुष्य विषैं सामान्य मनुष्यवत् एकसौ दोय तामैंस्यौं दुर्भग दुःस्वर अनादेय अयशस्कीर्ति ए च्यारि ४ नीच गोत्र १ नपुंसक वेद १ स्त्यान गृद्ध्यादिक तीन ३ अप्रशस्त विहायोगति १ तीर्थंकरत्व, अपर्याप्त १ अंतके पांच संहनन ५ अंतके पंच संस्थान ५ आहारक द्विक २ इन चौवीस विना उदय योग्य अठहत्तरि। तहां व्युच्छित्ति मिथ्यादृष्टिविषैं मिथ्यात्व १ सासादनविषै अनंतानुबंधी च्यारि, मिश्रविषैं मिश्र मोहनी असंयतविषैं दूसरा कषाय च्यारि मनुष्यानुपूर्वी ए पांच ऐसैं होतैं मिथ्यादृष्टिविषैं मिश्र मोहनी सम्यक्त्व मोहनी ए अनुदय दोय उदय छिहंतरि वहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं सासादनविषैं अनुदय तीन उदय पिचहत्तरि वहुरि व्युच्छित्ति च्यारि अर मनुष्यानुपूर्वीका उदय नाहीं अर मिश्र मोहनीका उदय तातैं मिश्रविषै अनुदय सात उदय इकहत्तरि वहुरि व्युच्छित्ति एकका उदय नाहीं अर सम्यक्त्व मोहनी मनुष्यानुपूर्वीका उदय तातैं असंयतविषैं अनुदय छह उदय वहत्तरि है ऐसैं ही भोगभूमियां तिर्यंच विषैं भोगभूमियां मनुष्यवत् अठहत्तरि तिनमैंस्यौं मनुष्य गति वा आनुपूर्वी २ उच्चगोत्र १ मनुष्यायु १ ए च्यारि दूर करनी अर नीचगोत्र १ तिर्यंच गति वा आनुपूर्वी २ तिर्यंचायु १ उद्योत १ ए पांच मिलावनी ऐसैं उदय योग्य प्रकृति गुणयासी। तहां मिथ्यादृष्टि विषैं व्युच्छित्ति मिथ्यात्व १ सासादन विषैं अनंतानुबंधी च्यारि ४ मिश्रविषैं मिश्रमोहनी, असंयत विषैं दूसरा कषाय च्यारि ४ तिर्यंचानुपूर्वी १ ए पांच व्युच्छित्ति ऐसैं होतैं मिथ्यादृष्टिविषैं मिश्रमोहनी सम्यक्त्वमोहनी अनुदय दोय उदय सतहत्तरि वहुरि एक व्युच्छित्ति तातैं सासादन विषैं अनुदय तीन उदय छिहंतरि वहुरि व्युच्छित्ति च्यारि तिर्यंचानुपूर्वीका उदय नाहीं मिश्रमोहनीका उदय तातैं मिश्रविषैं अनुदय सात उदय वहत्तरि वहुरि व्युच्छित्ति एकका उदय नाहीं अर सम्यक्त्व मोहनी अर तिर्यंचानुपूर्वीका उदय तातैं असंयत विषैं अनुदय छह उदय तिहत्तरि है ॥३०२। ३०३॥ आगैं देवगति विषैं कहै हैं—

**भोगं व सुरे णरचउणराउवज्जूण सुरचउसुराउं।**

खिव देवे णेवित्थी इत्थिम्मि ण पुरिसवेदो य ॥३०४॥

भोग इव सुरे नरचतुर्नरायुर्वज्रोनित्वा सुरचतुःसुरायुः।
क्षिप्त्वा देवे नैव स्त्री स्त्रियां न पुरुषवेदश्च ॥ ३०४ ॥

सुरेषु भोगभूमिवदिति अष्टसप्ततिः । तत्र मनुष्यगतिद्वयौदारिकद्वयनरायुर्वज्रवृषनाराचसंहननान्यपनीय देवगतिद्वयवैक्रियिकद्वयसुरायुष्षु निक्षिप्तेषु सामान्यदेवोदययोग्याः सप्तसप्ततिः । तत्र मिथ्यादृष्टौ मिथ्यात्वं व्युच्छित्तिः । सासादने अनंतानुबंधिचतुष्कं । मिश्रे मिश्रं । असंयते द्वितीयकषायचतुष्कसुरचतुष्कसुरायूंषि । एवं सति मिथ्यादृष्टौ अनुदये मिश्रसम्यक्त्वप्रकृती । उदये पंचसप्ततिः । सासादने एकां संयोज्य अनुदयस्तिस्रः । उदये चतुःसप्ततिः । मिश्रे अनुदयः चतुर्भिर्देवानुपूर्व्यं संयोज्य मिश्रोदयात् सप्त । उदये सप्ततिः—असंयते अनुदय एकां संयोज्य सम्यक्त्वप्रकृति देवानुपूर्व्योदयात् षट् । उदये एकसप्ततिः ।

स॰ चं॰—देवनिविषैं भोगभूमि मनुष्यवत् अठहत्तरि तहां मनुष्य गति वा आनुपूर्वी २ औदारिक शरीर वा अंगोपांग मनुष्यायु एक वज्रवृषभनाराच संहनन एक ए छह घटावनी अर देवगति वा आनुपूर्वी २ वैक्रियिक शरीर वा अंगोपांग २ देवायु १ ए पंच मिलावनी ऐसैं सामान्य देवविषैं उदय योग्य सतहत्तरि तहां व्युच्छित्ति मिथ्यादृष्टि विषैं मिथ्यात्व १ सासादनविषैं अनंतानुबंधी च्यारि ४ मिश्रविषैं मिश्रमोहनी एक १ असंयतविषैं दूसरा कषाय च्यारि देवगति वा आनुपूर्वी वैक्रियिक शरीर वा अंगोपांग ४ देवायु एवं नव ऐसैं होतैं मिथ्यादृष्टिविषैं सम्यक्त्व मोहनी मिश्रमोहिनी ए अनुदय दोय उदय पिचहत्तरि बहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं सासादनविषैं अनुदय तीन उदय चहोत्तरि बहुरि व्युच्छित्ति च्यारि देवानुपूर्वी इनका उदय नाहीं। मिश्र मोहनीका उदय तातैं मिश्रविषैं अनुदय सात उदय सत्तरि बहुरि व्युच्छित्ति एकका उदय नाहीं अर सम्यक्त्व मोहनी देवानुपूर्वीका उदय तातैं असंयतविषैं अनुदय छह उदय इकहत्तरि बहुरि देवनिविषैं पुरुष वेदहीका उदय है अर देवांगनाविषैं स्त्रीवेदहीका उदय है तातैं सौधर्मादिक उपरिम ग्रैवेयक पर्यंत देवनिविषैं उदय योग्य प्रकृति स्त्रीवेद विना छिहंतरि हैं अन्य सर्व सामान्य देववत्

देवेषु पुंवेदस्यैवोदयः। देवीषु स्त्रीवेदस्यैवेति नियमात् स्त्रीवेदेऽपनीते सौधर्माद्युपरिमग्रैवेयकावसानेषूदययोग्यप्रकृतयः षट्सप्ततिः। अन्यत्सर्व सामान्यसुरवत् ज्ञातव्यं। संदृष्टिः—

| सौधर्माद्युपरिमग्रैवे=यो७६ | | | | |
|---|---|---|---|---|
| व्यु | १ | ४ | १ | ९ |
| उ | ७४ | ७३ | ६९ | ७० |
| अ | २मि | ३सा | ७मि | ६अ |

३०४। अनुदिशादिष्वाह—

रचना है। तहां मिथ्यादृष्ट्यादिक च्यारि गुणस्थाननिविषैं व्युच्छित्ति एक च्यारि एक नव, उदय चहोत्तरि तेहत्तरि गुणहत्तरि सत्तरि, अनुदय दोय तीन सात छह अनुक्रमतैं जाननी॥३०४॥ आगैं अनुदिशादिकविषैं कहैं हैं—

**अविरदठाणं एक्कं अणुद्दिसादिसु सुरोघमेव हवे।**
**भवणतिकप्पित्थीणं असंजदे णत्थि देवाणू॥३०५॥**

अविरतस्थानमेकमनुदिशादिषु सुरौघमेव भवेत्।
भवनत्रिकल्पस्त्रीणामसंयते नास्ति देवानुः॥ ३०५॥

जी० प्र०—अनुदिशानुत्तरचतुर्दशविमानेषु असंयतगुणस्थानमेव स्यात्। तेन उदययोग्याः सप्ततिरेव। भवनत्रयदेवदेवीनां कल्पस्त्रीणां च सुरौघ एव इत्युदययोग्याः सप्तसप्ततिः॥ ७७॥ केवलदेवेषु देवीषु वा षट्सप्ततिः॥ ७६॥ भवनत्रये कल्पस्त्रीषु च सम्यग्दृष्ट्यनुत्पत्तेरसंयतगुण-

---

१ अनुदिशानुत्तररचना

| अ |
|---|
| ० |
| ७० |
| ० |

स्थाने देवानुपूर्व्यं नास्तीति सासादने व्युच्छित्तिः पंच ५ । असंयते अष्टौ ८। शेषं सुगमं ।

भवनत्रयकल्पस्त्रीयोग्य ७६

| व्यु | १ | ५ | १ | ८ |
|---|---|---|---|---|
| उ | ७३ | ७२ | ६६ | ६६ |
| अ | २ | ३ | ७ | ७ |
| | मि | सो | मि | अ |

३०५। अथेंद्रियमार्गणायां गाथात्रयेणाह—

स० चं०—नव अनुदिश पंच अनुत्तर इन चौदह विमाननिविषैं एक असंयत गुणस्थान ही है तातैं जे देवनिविषैं असंयत गुणस्थानविषैं उदय रूप कहीं थी तेई सत्तरि प्रकृति तहां उदय योग्य जाननी वहुरि भवनत्रिक अर कल्पवासिनी देवांगना इनकैं सामान्य देववत् उदय योग्य प्रकृति सतहत्तरि तिनविषैं केवल देवनिविषैं स्त्री वेद विना अर केवल देवांगना विषैं पुरुष वेद विना छिहंत्तरि प्रकृति उदय योग्य जाननी सो भवनत्रिक अर कल्पवासिनी देवांगना इनविषैं सम्यग्दृष्टी उपजैं नाहीं तातैं देवानुपूर्वी चौथे गुणस्थान उदय नाहीं असैं सासादनविषैं व्युच्छित्ति पांच अर असंयतविषैं व्युच्छित्ति आठ कहनी और सब सुगम है। मिथ्यादृष्ट्यादिकविषैं व्युच्छित्ति एक पांच एक आठ, उदय चहोत्तरि तेहत्तरि गुणहत्तरि गुणहत्तरि अनुदय दोय तीन सात सात जाननी ॥३०५॥ आगै इंद्रिय मार्गणाविषैं तीन गाथानिकरि कहैं हैं—

**तिरियअपुण्णं वेगे परघादचउक्कपुण्णसाहरणं ।**
**एइंदियजसथीणतिथावरजुगलं च मिलिदव्वं ॥३०६॥**

रिणमंगोवंगतसं संहदिपंचक्खमेवामिह वियले ।
अवणिय थावरजुगलं साहरणेयक्खमादावं ॥३०७॥
खिव तसदुग्गदिदुस्सरमंगोवंगं सजादिसेवट्टं ।
ओघं सयले साहरणिगिविगलादावथावरदुगूणं॥३०८॥विसेसयं॥

तिर्यगापूर्णमिवैके परघातचतुष्कपूर्णसाधारणं ।
एकेंद्रिययशःस्त्यानत्रिस्थावरयुगलं मेलितव्यं ॥ ३०६ ॥
ऋणमंगोपांगत्रसं संहतिपंचाक्षमेवमिह विकले ।
अपनीय स्थावरयुगलं साधारणैकाक्षमातापं ॥ ३०७ ॥
क्षिप्त्वा त्रसदुर्गतिदुःस्वरमंगोपांगं स्वजातिसृपाटिकं ।
ओघः सकले साधारणैकविकलातापस्थावरद्विकोनं ॥ ३०८ ॥ विशेषकं

जी० प्र०—एकेंद्रियमार्गणायां उदययोग्याः तिर्यगपर्याप्तपंचेंद्रियवदित्येकसप्ततिः । तत्र परघातातपोद्योतोच्छ्वासपर्याप्तसाधारणैकेंद्रिया यशस्कीर्तिस्त्यानगृद्धित्रयस्थावरसूक्ष्माणि मेलयित्वा अंगोपांगत्रससृपाटिकासंहननपंचेंद्रियेष्वपनीतेष्वशीतिः स्युः । तत्र मिच्छादावं सुहुमतियमिति पंच पुनः स्त्यानगृद्धित्रयपरघातोद्योतोच्छ्वासाः सासादनानुदयात् षट् च मिथ्यादृष्टौ व्युच्छित्तिः ११ सासादनेऽनंतानुबंधिचतुष्कैकेंद्रियस्थावराणि षट् तथासति मिथ्यादृष्टौ अनुदयः शून्यं । उदयः अशीतिः । ८० । सासादने अनुदये एकादश ११ । उदये एकोनसप्ततिः ६९ । एवमिह वियले—विकलत्रये अशीतिं संस्थाप्य तत्र स्थावरसूक्ष्मसाधारणैकेंद्रियातपानपनीय असाप्रशस्तविहायोगतिदुःस्वरांगोपांगस्वजातिसृपाटिकासंहननेषु प्रक्षिप्तेषु एकाशीतिरुदययोग्या भवंति । तत्र मिथ्यात्वापर्याप्तस्त्यानगृद्धित्रयं पुनः परघातोच्छ्वासोद्योताप्रशस्तविहायोगतिदुःस्वराः सासादने अनुदयात् मिथ्यादृष्टौ व्युच्छित्तिः । १० । सासादने अनंतानुबंधिचतुष्कं स्वैकतरजातिश्चेति पंच । एवं सति मिथ्यादृष्टा-

अनुदय शून्य । उदय एकाशीतिः ८१ । सासादने अनुदय १० । उदय एकसप्ततिः ७१ ।

सकलेंद्रियेषु ओघः द्वाविंशत्युत्तरशतं । १२२ । तत्र साधरणैकेंद्रियविकलत्रयातपस्थावरसूक्ष्मेष्वपनीतेषु उदययोग्यं चतुर्दशोत्तरशतं ११४ । गुणस्थानानि चतुर्दश । तत्र मिथ्यादृष्टौ मिथ्यात्वापर्याप्तद्वयं छेदः २ । सासादने अनंतानुबंधिचतुष्कं । मिश्रे मिश्रप्रकृतिः १ । असंयते द्वितीयकषायचतुष्कादिसप्तदश । १७ । देशसंयतेऽष्टौ । प्रमत्तादिषु गुणस्थानवत् पंच ५ चत्वारि ४ षट् ६ षट् ६ एकं १ द्वे २ षोडश १६ त्रिंशत् ३० द्वादश १२ तथासति मिथ्यादृष्टौ मिश्रसम्यक्त्वाहारकद्वयतीर्थंकरत्वाऽनुदयः । उदये नवोत्तरशतं १०९ । सासादनेऽनुदयः द्वयं नारकानुपूर्व्यं च मिलित्वा अष्टौ ८ । उदयः षडुत्तरशतं । १०६ । मिश्रेऽनुदयः चत्वारि ४ शेषानुपूर्व्यत्रयं च मिलित्वा मिश्रप्रकृत्युदयाच्चतुर्दश १४ । उदये शतं । असंयते अनुदयः एकां संयोज्य चतुरानुपूर्व्यमभ्यक्त्वप्रकृत्युदयाद्दश १० । उदयः चतुरुत्तरशतं । देशसंयते सप्तदश संयोज्यानुदयः सप्तविंशतिः २७ । उदयः सप्ताशीतिः ८७ । प्रमत्ते अनुदयः अष्ट संयोज्य आहारकद्वयोदयात्त्रयस्त्रिंशत् ३३ । उदय एकाशीतिः । ८१ । अप्रमत्ते पंच संयोज्य अनुदयोऽष्टात्रिंशत् ३८ । उदयः षट्सप्ततिः ७६ । अपूर्वकरणे चत्वारि संयोज्य अनुदयः द्वाचत्वारिंशत् ४२ । उदयः द्वासप्ततिः ७२ । अनिवृत्तिकरणे षट् संयोज्य अनुदयः अष्टाचत्वारिंशत् ४८ । उदयः षट्षष्टिः ६६ । सूक्ष्मसांपराये षट् संयोज्य अनुदयः चतुःपंचाशत् ५४ । उदयः षष्टिः ६० । उपशांतकषाये एकां संयोज्य अनुदये पंचपंचाशत् ५५ । उदये एकान्नषष्टिः ५९ । क्षीणकषाये द्वे संयोज्य अनुदये सप्तपंचाशत् ५७ । उदयेऽपि सप्तपंचाशत् ५७ । सयोगे अनुदयः षोडश संयोज्य तीर्थकरत्वोदयाद् द्वासप्ततिः ७२ । उदये द्वाचत्वारिंशत् ४२। अयोगे त्रिंशतं संयोज्य अनुदये द्व्युत्तरशतं १०२ । उदयो द्वादश । ३०६—३०८ अथ कायमार्गणायामाह—

**स० चं०—एकेंद्रिय मार्गणाविषैं तिर्यंच लब्धि अपर्याप्तवत् इकहत्तरि तहां परघात १ आतप १ उद्योत १ उच्छ्वास १ पर्याप्त १ साधारण १ एकेंद्री १ यशस्कीर्ति १ स्त्यानगृद्धित्रिक ३ स्थावर १ सूक्ष्म १ ए तेरा मिलावनी अर औदारिक अंगोपांग १ त्रस १ सृपाटिका संहनन १ पंचेंद्री १ ए च्यारि घटावनी ऐसैं उदय योग्य प्रकृति**

---

१ विकलत्रयरचना

| मि | सा |
|---|---|
| १० | ५ |
| ८१ | ७१ |
| ० | १८ |

२ पचेंद्रियरचना ।

| मि | सा | मि | अ | दे | प्र | अ | अ | अ | सू | उ | क्षी | स | अ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २ | ४ | १ | १७ | ८ | ५ | ४ | ६ | ६ | १ | २ | १६ | ३० | १२ |
| १०९ | १०६ | १०० | १०४ | ८७ | ८१ | ७६ | ७२ | ६६ | ६० | ५९ | ५७ | ४२ | १२ |
| ५ | ८ | १४ | १० | २७ | ३३ | ३८ | ४२ | ४८ | ५४ | ५५ | ५७ | ७२ | १०२ |

असी तहां व्युच्छित्ति मिथ्यादृष्टिविषैं मिथ्यात्व आतप सूक्ष्म अपर्याप्त साधारण ए पांच अर स्त्यान गृद्धि तीन ३ परघात उद्योत उच्छ्वास इन छहोंका एकेंद्रीकैं सासादनविषैं उदय नाहीं तातैं छह ए ऐसैं सर्व ग्यारह सासादनविषैं अनंतानुबंधी च्यारि ४ एकेंद्रिय १ स्थावर १ ए छह व्युच्छित्ति ऐसैं मिथ्यादृष्टि विषैं अनुदय नास्ति उदय असी, बहुरि व्युच्छित्ति ग्यारह तातैं सासादनविषैं अनुदय ग्यारह उदय गुणहत्तरि है बहुरि वेंद्री तेंद्री चौंद्री इन विकलत्रयविषैं एकेंद्रीवत् असी तिनमैंस्यों स्थावर १ सूक्ष्म १ साधारण १ एकेंद्री १ आतप १ ए पांच घटाइए त्रस १ अप्रशस्त विहायोगति १ दुःस्वर १ अंगोपांग १ अपनी अपनी जाति १ सृपाटिक संहनन १ ए छह मिलाइए ऐसैं उदय योग्य प्रकृति इक्यासी तहां व्युच्छित्ति मिथ्यादृष्टि विषैं मिथ्यात्व १ अपर्याप्त १ स्त्यान गृद्धित्रिक ३ परघात १ उच्छ्वास १ उद्योत १ अप्रशस्त विहायोगति १ दुःस्वर १ एवं दश। सासादनविषैं अनंतानुबंधी च्यारि ४ अपनी एक जाति १ ए पांच व्युच्छित्ति ऐसैं मिथ्यादृष्टि विषैं अनुदय नास्ति उदय इक्यासी बहुरि व्युच्छित्ति दश तातैं सासादनविषैं अनुदय दश उदय इकहत्तरि बहुरि पंचेंद्रिय विषैं गुणस्थानवत् एकसौ बाईस तहां साधारण १ एकेंद्रियादिक जाति च्यारि ४ आतप १ स्थावर १ सूक्ष्म १ ए आठ घटाएं उदययोग्य प्रकृति एकसौ चौदह अर गुणस्थान चौदह तहां व्युच्छित्ति मिथ्यादृष्टिविषैं मिथ्यात्व १ अपर्याप्त ए दोय सासादनविषैं अनंतानुबंधी च्यारि मिश्रादिक विषैं गुणस्थानवत् एक सतरह आठ पांच च्यारि छह छह एक दोय सोला तीस बारह व्युच्छित्ति जाननी। तहां मिथ्यादृष्टिविषैं अनुदय गुणस्थानवत् ५ उदय एकसौ नव बहुरि व्युच्छित्ति दोय अर नारकानु पूर्वीका उदय नाहीं तातैं सासादनविषैं अनुदय आठ उदय एकसौ छह मिश्रादिकविषैं गुणस्थानवत् अनुक्रमतैं उदय सौ एकसौ च्यारि सत्यासी इक्यासी छिहंतरि बहत्तरि छ्यासठि साठि गुणसठि सत्तावन बियालीस बारा प्रकृति जाननी। मूलमें आठ घाटि हैं तातैं मिश्रादिक विषै अनुक्रमतैं अनुदय चौदह दश सत्ताईस तेतीस अठतीस बियालीस अठतालीस चौवन पचावन सतावन बहत्तरि एकसौ दोय प्रकृति जाननी ॥ ३०६–३०८ ॥ आगैं कायमार्गणाविषैं कहैं हैं—

## एवं वा पणकाये ण हि साहारणमिणं च आदावं।
## दुसु तद्दुगमुज्जोवं कमेण चरिमम्हि आदावं॥३०९॥

एकं वा पंच काये नहि साधारणमिदं चा तापं।
द्वयोस्तद्द्विकमुद्योतः क्रमेण चरमे आतपः॥ ३०९॥

जी० प्र०—एकेंद्रियमार्गणावत् पंचकायमार्गणायामशीतिः ८० । तत्र साधारणेऽपनीते पृथ्वीकायिकोदययोग्या एकान्नाशीतिः । ७९ । पुनस्तत्राशीत्यां साधारणातपद्वयेऽपनीतेऽप्कायिकोदययोग्या अष्टसप्ततिः ७८ । पुनस्तत्राशीत्यां साधारणातपोद्योतत्रयेऽपनीते तेजोवातकायिकयोरुदययोग्याः सप्तसप्ततिः ७७ । पुनः क्रमेण चरिमम्हि आतपेऽपनीते वनस्पतिकायिके उदययोग्याः एकान्नाशीतिः ७९ । तथासति पृथ्वीकायिकोदययोग्या एकान्नाशीतिः ७९ । गुणस्थानद्वयं । कुतः ! ण हि सासणो अपुण्णे साहारणसुहमगेयतेउदुगे । इतिपारिशेष्यात् पृथ्व्यप्प्रत्येकवनस्पतिषु सासादनस्योत्पत्तेः । तत्रोत्पन्नसासादनस्य तद्गुणस्थाने उदययोग्यानि मिथ्यात्वातपसूक्ष्मापर्याप्तानि इंद्रियपर्याप्त्युपर्युदययोग्यस्त्यानगृद्धित्रयं उच्छ्वासपर्याप्त्युपर्युदययोग्योच्छ्वासः शरीरपर्याप्त्युपर्युदययोग्यपरघातोद्योतौ एवं दश मिथ्यादृष्टौ व्युच्छित्तिः १० । सासादने अनंतानुबंधिचतुष्कं एकेंद्रियस्थावरं चेति षट् ६ । तथासति मिथ्यादृष्टावनुदयः शून्यं । उदयः एकान्नाशीतिः ७९ सासादने अनुदयो दश १० । उदयः एकान्नसप्ततिः ६९ । अप्कायिकोदययोग्याष्टसप्तत्यां ७८ मिथ्यादृष्टौ व्युच्छित्तिः मिथ्यात्वं सूक्ष्ममपर्याप्तं स्त्यानगृद्धित्रयं परघातोद्योतोच्छ्वासाश्चेति नव । सासादने अनंतानुबंधिचतुष्कैकेंद्रियस्थावराणि षट् । तथासति मिथ्यादृष्टावनुदयः शून्यं । उदयोऽष्टसप्ततिः ७८ । सासादने अनुदयः नव ९ । उदयः एकान्नसप्ततिः ६९ । तेजोवातकायिकोदययोग्याः सप्तसप्ततिः ७७ । मिथ्यादृष्टिगुणस्थानं । वनस्पतिकायिकोदय-

पृथ्वीकायरचना।

| मि | सा |
|---|---|
| १० | ६ |
| ७९ | ६९ |
| ० | १० |

अप्कायरचना

| मि | सा |
|---|---|
| ९ | ६ |
| ७८ | ६९ |
| ० | ९ |

तेजोवातकायरचना।

| मि |
|---|
| ० |
| ७७ |
| ० |

योग्यैकान्नाशीत्यां मिथ्यादृष्टौ मिथ्यात्वसूक्ष्मापर्याप्तसाधारणस्त्यानगृद्धित्रयपरघातोच्छ्वासोद्योताः व्युच्छित्तिः १० । सासादने अनंतानुबंधि-चतुष्कैकेंद्रियस्थावराणि ६ तयासति मिथ्यादृष्टावनुदयः शून्यं । उदयः एकान्नाशीतिः ७९ । सासादनेऽनुदयः दश १० । उदयः एकान्नसप्ततिः । ६९ । ॥ २०९ ॥ अथ त्रसकायमार्गणायामाह——

स० चं०—कायमार्गणाविषैं पांच कायविषैं एकेंद्रीवत् असी तहां साधारण घटाए पृथ्वी कायविषैं उदय योग्य गुण्यासी बहुरि तिन असीमैंस्यों साधारण आतप ए दोय घटाए अप्कायिकविषैं उदय योग्य अठहत्तरि बहुरि तिन असीनिमैंस्यों साधारण आतप उद्योत ए तीन घटाएं तेजस्कायिक वातकायिकविषैं उदययोग्य सतहत्तरि बहुरि तीन असीनिमैंस्यों आतप घटाए बनस्पति कायिकविषैं उदय योग्य गुण्यासी तहां पृथ्वीकायिक विषैं उदय योग्य गुण्यासी गुणस्थान दोय जातैं 'णहि सासणो अपुण्णो साहारणसुहुमगेय तेउदुगे । इस वचनतैं पृथ्वी अप प्रत्येक बनस्पती विषैं ही सासादन मरि उपजै है तहां उत्पन्न भया सासादनकै तीहिं गुणस्थानविषैं उदय योग्य नाहीं असी मिथ्यात्व आतप उद्योत सूक्ष्म अपर्याप्त ए पांच प्रकृति अर तिनके सासादन तौ निर्वृत्ति अपर्याप्त दशाहीमैं होय अर स्त्यानगृद्धि तीन तौ इंद्रिय पर्याप्ति पूर्ण भए उदय योग्य होइ । उच्छ्वास, उच्छ्वास पर्याप्ति पूर्णभए उदय योग्य होइ परघात शरीरपर्याप्ति पूर्णभए उदय योग्य होइ तातैं इन पंचानिका उदय सासादनविषैं नाहीं तातैं मिथ्यादृष्टिविषै व्युच्छित्ति दश हैं सासादनविषैं अनंतानुबंधी च्यारि ४ एकेंद्री १ स्थावर १ ए छह व्युच्छित्ति हैं असैं होतैं मिथ्यादृष्टिविषैं अनुदय नास्ति उदय गुण्यासी बहुरि व्युच्छित्ति दश तातैं सासादनविषैं अनुदय दश उदय गुणहत्तरि बहुरि अपकायविषैं उदय योग्य अठहत्तरि तहां मिथ्यादृष्टिविषैं व्युच्छित्ति पूर्वोक्त दशमैंस्यों आतप विना नव सासादनविषै पूर्वोक्त छह असैं होते मिथ्यादृष्टिविषैं अनुदय नास्ति उदय अठहत्तरि बहुरि व्युच्छित्ति नव तातैं सासादनविषै अनुदय नव उदय गुणहत्तरि बहुरि तेजस्कायिक वातकायिकविषैं उदय योग्य प्रकृति सतहत्तरि गुणस्थान एक मिथ्यादृष्टि बहुरि बनस्पति कायिकविषैं उदय योग्य प्रकृति गुण्यासी तहां मिथ्यादृष्टिविषैं व्युच्छित्ति मिथ्यात्व सूक्ष्म अपर्याप्त साधारण स्त्यानगृद्धित्रिक परघात उस्वास उद्योत एवं दश सा-

सादनविषैं पूर्वोक्त छह ऐसैं होतैं मिथ्यादृष्टिविषैं अनुदय नास्ति उदय गुण्यासी बहुरि व्युच्छित्ति दश तातैं सासादनविषैं अनुदय दश उदय गुणहत्तरि है ॥ ३०९ ॥ आगैं त्रसमार्गणाविषैं कहैं हैं—

**ओघं तसे ण थावरदुगसाहरणेयतावमथ ओघं ।**
**मणवयणसत्तगे ण हि ताविगिविगलं च थावराणुचओ॥३१०॥**

ओघस्त्रसे न स्थावरद्विकसाधारणैकातपमथ ओघः ।
मनोवचनसप्तके नहि आतपैकविकलं च स्थावरानुचतुष्कं ॥ ३१० ॥

जी० प्र—त्रसकायिकोदययोग्यं सप्तदशोत्तरशतं ११७ । कुतः ! स्थावरसूक्ष्मसाधारणैकेंद्रियातपनामैकेंद्रियेष्वेवोदयात् । गुणस्थानानि चतुर्दश १४ । तत्र मिथ्यादृष्टौ मिथ्यात्वापर्याप्तद्वयं व्युच्छित्तिः । सासादनेऽनतानुबंधिचतुष्कं विकलत्रयं च । मिश्रे मिश्रं १ । असंयतादिषु गुणस्थानवत् सप्तदशाष्ट पंच चत्वारि षट् षडेकं द्वे षोडश त्रिंशत् द्वादश तथासति मिथ्यादृष्टावनुदयः मिश्रसम्यक्त्वाहारकद्वयतीर्थकरत्वानि ५ । उदयः द्वादशोत्तरशतं ॥ ११२ सासादने अनुदयः द्वे नरकानुपूर्व्यं च मिलित्वा अष्टौ ८ । उदयः नवोत्तरशतं । मिश्रे अनुदयः सप्त शेषानुपूर्व्यत्रयं च मिलित्वा मिश्रप्रकृत्युदयात् सप्तदश १७ । उदयः शतं १०० । असंयते अनुदयः एकां संयोज्य सम्यक्त्वानुपूर्व्यचतुष्कोदयात् त्रयोदश १३ । उदयः चतुरुत्तरशतं ॥ १०४ ॥ देशसंयते सप्तदश संयोज्य अनुदयः त्रिंशत् ॥ ३० ॥ उदयः सप्ताशीतिः ॥ ८७ ॥ प्रमत्तादिषु अनुदयोदयौ गुणस्थानवत् संदृष्टिः—

त्रसकाययोग्य ११७ ।

| | मि | सा | मि | अ | दे | प्र | अ | अ | अ | सू | उ | क्षी | स | अ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| व्यु | २ | ७ | १ | १७ | ८ | ५ | ४ | ६ | ६ | १ | २ | १६ | ३० | १२ |
| उ | ११२ | १०९ | १०० | १०४ | ८७ | ८१ | ७९ | ७२ | ६६ | ६० | ५९ | ५७ | ४२ | १२ |
| अ | ५ | ८ | १७ | १३ | ३० | ३६ | ४१ | ४५ | ५१ | ५७ | ५८ | ६० | ७५ | १०५ |

अथ सत्यादिषु चतुर्षु मनोयोगेषु त्रिषु वाग्योगेषु च ओघः ११२, तत्र आतपैकेंद्रियविकलत्रयस्थावरसूक्ष्मपर्याप्तसाधारणचतुरानुपूर्व्याणि उदययोग्यानि नेति नवोत्तरशतं ॥ १०९ ॥ तत्र मिथ्यादृष्टौ मिथ्यात्वं व्युच्छित्तिः । सासादने अनंतानुबंधिचतुष्कं ४ । मिश्रे मिश्रं

१ । असंयते भावापर्याप्तेरुपरि योग्यसंभवात् आनुपूर्व्यचतुष्कं विना त्रयोदश १३ । देशसंयते तृतीयकषायचतुष्कं तिर्यगायुरुद्योतनीचैर्गोत्रतिर्यग-
तयोष्टौ ८ । प्रमत्तादिसयोगपर्यंतं पंचयचउरछक्कछच्चेव इगिदुगसोलसतीसमिति । अयोगे योगाभावात् तद्द्वादशानां सयोगे एव व्युच्छित्तेर्द्वाचत्वा-
रिंशत् । ४२ । तथासति मिथ्यादृष्टौ मिश्रसम्यक्त्वतीर्थाहारकद्वयमनुदयः ५ । उदयः चतुरुत्तरशतं १०४ । सासादने एकसंयोगादनुदयः षट् ६ उदयः त्र्युत्तर-
शतं १०३ मिश्रेऽनुदयः चतुष्क संयोज्य मिश्रोदयाभव ९ उदयःशतं । १०० । देशसंयते त्रयोदशसंयोगे अनुदयः द्वाविंशतिः २२ । उदयः सप्ताशीतिः ८७ ।
प्रमत्ते अष्ट संयोज्य आहारकद्वयोदयादनुदयः अष्टविंशतिः २८ । उदयः एकाशीतिः ८१ । अप्रमत्तादिषु अनुदयोदययोरेवं गच्छतोः संदृष्टिः—

मनो ४ वा ३ योग्यप्रकृतयः १०९ ।

| म | मि | सा | मि | अ | दे | प्र | अ | अ | अ | स | उ | क्षी | स |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| व्यु | १ | ४ | १ | १३ | ८ | ५ | ४ | ६ | ६ | १ | २ | १६ | ४२ |
| उ | १०४ | १०३ | १०० | १०० | ८७ | ८१ | ७६ | ७२ | ६६ | ६० | ५९ | ५७ | ४२ |
| अ | ५ | ६ | ९ | ९ | २२ | २८ | ३३ | ३७ | ४३ | ४९ | ५० | ५२ | ६७ |

३१० । अनुभयवागौदारिककाययोगयोराह—

स० चं०—त्रस कायिकविषैं गुणस्थानवत् एकसौ वाईस तहां स्थावर १ सूक्ष्म १ साधारण १ एकेंद्री १ आतप१ए पांच घटाएं उदय योग्य प्रकृति एकसौ सतरह गुणस्थान तहां चौदह,व्युच्छित्ति मिथ्यादृष्टिविषैं मिथ्यात्व१ अपर्याप्त १ ए दोय सासादनविषै अनतानुबंधी चतुष्क विकलत्रय तीन एवं सात ७ । मिश्रादिकविषैं अनुक्रमतैं गुणस्थानवत् एक सतरह आठ पांच च्यारि छह छह एक दोय सोला तीस वारा व्युच्छित्ति जाननी । ऐसैं होतैं मिथ्यादृष्टिविषैं अनुदय पांच गुणस्थानवत् उदय एकसौ वारह बहुरि व्युच्छित्ति दोय अर नारकानुपूर्वीका उदय नाहीं तातैं सासादनविषैं अनुदय आठ उदय एकसौ नव मिश्रादि गुणस्थाननिविषैं गुणस्थानवत् अनुक्रमतैं उदय सौ एकसौ च्यारि सित्यासी इक्यासी छिहंतरि बहत्तरि छ्यासठि साठि गुणसठि सत्तावन वियालीस वारह प्रकृति है बहुरि मूलमें पच प्रकृति उदय योग्य नाहीं तातैं मिश्रादिकविषैं अनुक्रमतैं अनुदय सतरह तेरह तीस छत्तीस इकतालीस पैंतालीस इक्यावन सत्तावन अठावन साठि पिचहत्तरि एकसौ पांच प्रकृति हैं बहुरि योगमार्गणा विषै च्यारि प्रकार मनोयोग अर सत्य असत्य उभय वचन योग इन सप्तनिविषैं गुणस्थानवत् एकसौ बाईस ति-

द्वापंच शत् ५२। उदयः सप्तपंचाशत् ५७। सयोगे षोडश सं-योज्य तीर्थोदयादनुदयः सप्तषष्टिः ६७। उदयः द्वाचत्वारिंशत् ४२। ३११। अथौदारिकमिश्रकाययोगस्य गाथाद्वयेनाह—

सं० च०—अनुभय वचनविषैं पूर्वोक्त एकसौ नवमैं विकलत्रय तीन मिलाएं उदययोग्य एकसौ वारह गुणस्थान तेरह तहां मिथ्यादृष्टिविषैं व्युच्छित्ति एक मिथ्यात्व सासादनविषैं अनंतानुबंधी च्यारि विकलत्रय तीन एवं सात, मिश्रादिकविषैं पूर्वोक्तवत् एक तेरह आठ पांच च्यारि छह छह एक दोय सोला वियालिस व्युच्छित्ति हैं ऐसे होतैं मिथ्यादृष्टिविषैं गुणस्थानवत् अनुदय पांच उदय एकसौ सात वहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं सासादनविषैं अनुदय छह उदय एकसौ छह, मिश्रादिकविषैं पूर्वोक्तवत् उदय सौ सौ सित्यासी इक्यासी छिहंतरि वहत्तरि छ्यासाठि साठि गुणसठि सत्तावन वियालीस जानना। पूर्वोक्ततैं उदय योग्य तीन प्रकृति वंधती हैं तातैं मिश्रादिकविषैं क्रमतैं अनुदय बारह वारह पचीस इकतीस छत्तीस चालीस छियालीस वावन तरेपन पंचावन सत्तरि प्रकृति जाननी। वहुरि औदारिक काय योगविषैं गुणस्थानवत् एकसौ वाईस तहां आहारक द्विक २ देवायु १ वैक्रियिक शरीर वा अंगोपांग देव नारक गति वा आनुपूर्वी ए छह ६ मनुष्य तिर्यंच आनुपूर्वी २ अपर्याप्त १ नरकायु १ इन तेरह विना उदय योग्य प्रकृति एकसौ नव गुणस्थान तेरह तहां व्युच्छित्ति मिथ्यादृष्टिविषैं गुणस्थानवत् पांचमैं अपर्याप्त विना च्यारि सासादनविषैं अनंतानुवंधी च्यारि ४ एकेंद्री १ स्थावर १ विकलत्रय ३ एवं नव, मिश्रविषैं एक मिश्रमोहनी, असंयतविषैं दूसरा कषाय च्यारि ४ दुर्भग आदि तीन ३ एवं सात, देशसंयतविषैं गुणस्थानवत् आठ, इस औदारिक योगकी प्रवृत्ति होतैं आहारक योगकी प्रवृत्ति न होइ एक काल दोऊ योग न होइ तातैं प्रमत्तविषैं व्युच्छि-

औदारिक काययोगरचना।

१

| | मि | सा | मि | अ | दे | प्र | अ | अ | अ | सू | उ | क्षी | स |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| व्यु | ४ | ९ | १ | ७ | ८ | ३ | ४ | ६ | ६ | १ | २ | १६ | ४२ |
| उ | १०६ | १०२ | ९४ | ९४ | ८७ | ७९ | ७६ | ७२ | ६६ | ६० | ५९ | ५७ | ४२ |
| अ | ३ | ७ | १५ | १५ | २२ | ३० | ३३ | ३७ | ४३ | ४९ | ५० | ५२ | ६७ |

त्ति स्त्यानगृद्ध्यादिक तीन ३ अप्रमत्तादिकविषैं व्युच्छित्ति पूर्वोक्तवत् च्यारि छह छह एक दोय सोला वियालीस हैं ऐसैं होतैं मिथ्यादृष्टिविषैं अनुदय मिश्रमोहनी सम्यक्त्व मोहनी तीर्थंकर ए तीन उदय एकसौ छह वहुरि व्युच्छित्ति च्यारि तातैं सासादनविषैं अनुदय सात उदय एकसौ दोय वहुरि व्युच्छित्ति नवका उदय नाही अर मिश्र मोहनीका उदय तातैं मिश्रविषैं अनुदय पंद्रह उदय चौराणवै वहुरि व्युच्छित्ति एकका उदय नाही सम्यक्त्व मोहनीयका उदय तातैं असंयतविषैं अनुदय पंद्रह उदय चौराणवै वहुरि व्युच्छित्ति सात तातैं देश संयतविषैं अनुदय वाईस उदय सित्यासी वहुरि व्युच्छित्ति आठ तातैं प्रमत्तविषैं अनुदय तीस उदय गुण्यासी वहुरि व्युच्छित्ति तीन तातैं अप्रमत्तविषैं अनुदय तेतीस उदय छिहंतारि उपरि अपूर्व करणादिकविषैं क्रमतैं पूर्ववत् उदय वहत्तरि छ्यासठि साठि गुणसठि सत्तावन वियालीस जानना। अनुदय सैंतीस तियालीस गुणचास वावन सतसाठि जानना। ३११। आगैं औदारिक मिश्र काययोगविषैं दोय गाथानिकरि कहैं हैं —

**तम्मिस्से पुण्णजुदा ण मिस्सथीणतियसरविहायदुगं।**
**परघादचओ अयदे णादेज्जदुदुब्भगं ण संढिच्छी ॥ ३१२ ॥**
**साणे तेसिं छेदो वामे चत्तारि चोद्दसा साणे।**
**चउदालं वोछेदो अयदे जोगिम्हि छत्तीसं ॥ ३१३ ॥ जुम्मं**

तन्मिश्रे पूर्णयुता न मिश्रस्त्यानत्रयस्वरविहायोद्विकं।
परघातचत्वार्ययतेऽनादेयद्विदुर्भगं न षंढस्त्री ॥ ३१२ ॥
साने तेषां छेदो वामे चत्वारि चतुर्दश साने।
चतुश्चत्वारिंशत् व्युच्छेदः अयते योगिनि षट्त्रिंशत् ॥ ३१३ ॥ युग्मं।

नविषैं आतप १ एकेंद्री १ विकलत्रय ३ स्थावर १ सूक्ष्म १ अपर्याप्त १ साधारण १ च्यारि आनुपूर्वी ४ इन तेरह विना उदय योग्य प्रकृति एकसौ नव गुणस्थान तेरह व्युच्छित्ति मिथ्यादृष्टिविषैं मिथ्यात्व १ सासादनविषैं अनंतानुबंधी च्यारि ४ मिश्रविषैं मिश्रमोहनी असंयतविषैं सतरहमैस्यों च्यारि आनुपूर्वी घटाए तेरह च्यारि आनुपूर्वीका तौ उदय पर भवकौं गमन करतैं होइ अर मनोयोग वचन योग अपना पर्याप्ति पूर्ण भएं पीछैं होइ तातैं आनुपूर्वी न कही। देशसंयत विषैं तीसरा कषाय च्यारि ४ तिर्यंचायु १ उद्योत १ नीचगोत्र १ तिर्यंचगति १ ए आठ प्रमत्तादि विषैं गुणस्थानवत् पांच च्यारि छह छह एक दोय सोलह वहुरि अयोगी विषैं योगका अभाव है तातैं तीस अर वारा मिलाइ सयोगी विषैं वियालीस व्युच्छित्ति जाननी। ऐसैं होतैं मिथ्यादृष्टि विषैं गुणस्थानोक्त अनुदय पांच उदय एकसौ च्यारि वहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं सासादनविषैं अनुदय छह उदय एकसौ तीन वहुरि व्युच्छित्ति च्यारिका अनुदय मिश्र मोहनीका उदय तातैं मिश्र विषैं अनुदय नव उदय सौ वहुरि व्युच्छित्ति एकका। अनुदय सम्यक्त्व मोहनीका उदय तातैं असंयत विषैं अनुदय नव उदय सौ वहुरि व्युच्छित्ति तेरह तातैं देशसंयतविषैं अनुदय वाइस उदय सित्यासी आगैं प्रमत्तादि विषैं गुणस्थानवत् अनुक्रमतैं उदय इक्यासी छिहंतरि वहत्तरि छ्यासठि गुणसठि सत्तावन वियालीस जानना। मूलमें तेरह प्रकृति उदय योग्य नाही तातैं प्रमत्तादिक विषैं अनुदय अठाईस तेंतीस सैंतीस वियालीस गुणचास पचास वावन सतसाठि जानना॥ ३१०॥ आगैं अनुभय वचन अर औदारिक काययोग विषैं कहै हैं—

**अणुभयवचि वियलजुदा ओघमुराले ण हारदेवाऊ।**
**वेगुव्वछक्कणरतिरियाणु अपज्जत्ताणिरयाऊ॥ ३११॥**

अनुभयवचसि विकलयुता ओघं औराले नाहारदेवायुः।
वैगूर्वषट्कनरतिरियानुः अपर्याप्तनिरयायुः॥ ३११॥

जी० प्र०—अनुभयवाग्योगे विकलेंद्रियत्रये मिलिते द्वादशोत्तरशतं उदययोग्यं विकलत्रयजीवेष्वपि तद्योगसंभवात् । तत्र मिथ्यादृष्टौ मिथ्यात्वं व्युच्छित्तिः १। सासादने अनंतानुबंधिचतुष्कं विकलत्रयं च ७ । मिश्रे मिश्रं १ । असंयते त्रयोदश १३ । देशसंयतादिषु अष्ट पंच चत्वारि षट् षट् एकं द्वे षोडश द्वाचत्वारिंशत् । तथा सति मिथ्यादृष्टौ मिश्रप्रकृत्यादिपंचकमनुदयः, उदयः सप्तोत्तरशत १०७ । सासादने एकं संयोज्य अनुदयः षट् ६ । उदयः षडुत्तरशतं १०६ । मिश्रे सप्त संयोज्य मिश्रोदयानुदयौ द्वादश १२ । उदयः शतं १०० । असंयते एकं संयोज्य सम्यक्त्वोदयादनुदयः द्वादश १२ । उदयः शतं १०० देशसंयते त्रयोदश संयोज्य अनुदयः पंचविंशतिः २५, उदयः सप्ताशीतिः ८७ । प्रमत्ते अष्टौ संयोज्य आहारकद्वयोदयादनुदयः एकत्रिंशत् ३१ । उदयः एकाशीतिः ८१ । अप्रमत्ते पंच संयोज्य अनुदयः षट्त्रिंशत् ३६ । उदयः षट्सप्ततिः ७६ । अपूर्वकरणे चतस्रः संयोज्य अनुदयः चत्वारिंशत् ४० । उदयः द्वासप्ततिः ७२ । अनिवृत्तिकरणे षट् संयोज्य अनुदयः षट्चत्वारिंशत् ४६ । उदयः षट्षष्टिः ६६ । सूक्ष्मसांपराये षट् संयोज्य अनुदयः द्वापंचाशत् ५२ उदयः षष्टिः ६० । उपशांतकषाये एकां संयोज्य अनुदयः त्रिपंचाशत् ५३ उदयः एकान्नषष्टिः ५९ । क्षीणकषाये द्वे संयोज्य अनुदयः पंचपंचाशत् ५५ । उदयः सप्तपंचाशत् ५७ । सयोगे षोडश संयोज्य तीर्थकरत्वोदयात् अनुदयः सप्ततिः ७० । उदयः द्वाचत्वारिंशत् ४२ ।

औदारिककाययोगे द्वाविंशत्युत्तरशतमध्ये १२२ आहारकद्वयं देवायुः वैक्रियिकषट्कं मनुष्यतिर्यगानुपूर्व्ये अपर्याप्तं नरकायुश्च उदययोग्यं नेति नवोत्तरशतं १०९ । गुणस्थानानि त्रयोदश । तत्र मिथ्यादृष्टौ अपर्याप्तवर्जितव्युच्छित्तिः चत्वारि ४ । सासादने अनंतानुबंधिचतुष्कैकेंद्रियस्थावरविकलत्रयाणि नव । मिश्रे मिश्रं । असंयते द्वितीयकषायचतुष्कं दुर्भगत्रयं च । देशसंयते तृतीयकषायचतुष्कतिर्यगायुरुद्योतनीचैर्गोत्रतिर्यग्गतयोऽष्टौ । अस्मिन् योगे आहारकयोगप्रवृत्तिर्नास्तीति प्रमत्ते स्त्यानगृद्धित्रयं । अप्रमत्तादिषु क्रमेण ' चउरछक्कछच्चेव इगिदुगसोलसबाद लं ' एवं सति मिथ्यादृष्टावनुदयः मिश्रसम्यक्त्वतीर्थंकरत्वानि ३ । उदयः षडुत्तरशतं १०६ । सासादने चतस्रः संयोज्य अनुदयः सप्त ७ । उदयो द्व्युत्तरशतं १०२ । मिश्रे नव संयोज्य मिश्रोदयादनुदयः पंचदश १५ । उदयः चतुर्नवतिः ९४ । असंयते एकां संयोज्य सम्यक्त्वोदयादनुदयः पंचदश १५ । उदयः चतुर्नवतिः ९४ । देशसंयते सप्त संयोज्य अनुदयः द्वाविंशतिः २२ । उदयः सप्तशीतिः ८७ । प्रमत्ते अष्ट संयोज्य अनुदयः त्रिंशत् ३० । उदयः एकोनाशीतिः । अप्रमत्ते तिस्रः संयोज्य अनुदयः त्रयस्त्रिंशत् ३३ । उदयः षट्सप्ततिः ७६ । अपूर्वकरणे चतस्रः संयोज्य अनुदयः सप्तत्रिंशत् ३७ । उदयः द्वासप्ततिः ७२ । अनिवृत्तिकरणे षट् संयोज्यानुदयः त्रिचत्वारिंशत् ४३ उदयः षट्षष्टिः ६६ । सूक्ष्मसांपराये षट् संयोज्य अनुदयः एकान्नपंचाशत् ४९ । उदयः षष्टिः ६० । उपशांते एकां संयोज्य अनुदयः पंचाशत् ५० उदयः एकान्नषष्टिः ५९ क्षीणकषाये द्वे संयोज्यानुदयो

१

| | मि | सा | मि | अ | दे | प्र | अ | अ | अ | सू | उ | क्षी | स |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| व्यु | १ | ७ | १ | १३ | ८ | ५ | ४ | ६ | ६ | १ | २ | १६ | ४२ |
| उ | १०७ | १०६ | १०० | १०० | ८७ | ८१ | ७६ | ७२ | ६६ | ६० | ५९ | ५७ | ४२ |
| अ | ५ | ६ | १२ | १२ | २५ | ३१ | ३६ | ४० | ४६ | ५२ | ५३ | ५५ | ७० |

द्वापंच शत् ५२ । उदयः सप्तपंचाशत् ५७ । सयोगे षोडश सं-योज्य तीर्थोदयादनुदयः सप्तषष्टिः ६७ । उदयः द्वाचत्वारिंशत् ४२ । ३११ । अथौदारिकमिश्रकाययोगस्य गाथाद्वयेनाह—

सं० च०—अनुभय वचनविषैं पूर्वोक्त एकसौ नवमें विकलत्रय तीन मिलाएं उदययोग्य एकसौ वारह गुणस्थान तेरह तहां मिथ्यादृष्टिविषैं व्युच्छित्ति एक मिथ्यात्व सासादनविषैं अनंतानुबंधी च्यारि विकलत्रय तीन एवं सात, मिश्रादिकविषैं पूर्वोक्तवत् एक तेरह आठ पांच च्यारि छह छह एक दोय सोला वियालीस व्युच्छित्ति हैं ऐसें होतें मिथ्यादृष्टिविषैं गुणस्थानवत् अनुदय पांच उदय एकसौ सात वहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं सासादनविषैं अनुदय छह उदय एकसौ छह, मिश्रादिकविषैं पूर्वोक्तवत् उदय सौ सौ सित्यासी इक्यासी छिहंतरि वहत्तरि छ्यासाठि साठि गुणसठि सत्तावन वियालीस जानना । पूर्वोक्ततैं उदय योग्य तीन प्रकृति बंधती हैं तातैं मिश्रादिकविषैं क्रमतैं अनुदय बारह बारह पचीस इकतीस छत्तीस चालीस छियालीस बावन तरेपन पंचावन सत्तरि प्रकृति जाननी। वहुरि औदारिक काय योगविषैं गुणस्थानवत् एकसौ वाईस तहां आहारक द्विक २ देवायु १ वैक्रियिक शरीर वा अंगोपांग देव नारक गति वा आनुपूर्वी ए छह ६ मनुष्य तिर्यंच आनुपूर्वी २ अपर्याप्त १ नरकायु १ इन तेरह विना उदय योग्य प्रकृति एकसौ नव गुणस्थान तेरह तहां व्युच्छित्ति मिथ्यादृष्टिविषैं गुणस्थानवत् पांचमें अपर्याप्त विना च्यारि सासादनविषैं अनंतानुबंधी च्यारि ४ एकेंद्री १ स्थावर १ विकलत्रय ३ एवं नव, मिश्रविषैं एक मिश्रमोहनी, असंयतविषैं दूसरा कषाय च्यारि ४ दुर्भग आदि तीन ३ एवं सात, देशसंयतविषैं गुणस्थानवत् आठ, इस औदारिक योगकी प्रवृत्ति होतैं आहारक योगकी प्रवृत्ति न होइ एक काल दोऊ योग न होइ तातैं प्रमत्तविषैं व्युच्छि-

औदारिक काययोगरचना ।

१

| | मि | सा | मि | अ | दे | प्र | अ | अ | अ | सू | उ | क्षी | स |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| व्यु | ४ | ९ | १ | ७ | ८ | ३ | ४ | ६ | ६ | १ | २ | १६ | ४२ |
| उ | १०६ | १०२ | ९४ | ९४ | ८७ | ७९ | ७६ | ७२ | ६६ | ६० | ५९ | ५७ | ४२ |
| अ | ३ | ७ | १५ | १५ | २२ | ३० | ३३ | ३७ | ४३ | ४९ | ५० | ५२ | ६७ |

त्ति स्त्यानगृद्ध्यादिक तीन ३ अप्रमत्तादिकविषैं व्युच्छित्ति पूर्वोक्तवत् च्यारि छह छह एक दोय सोला वियालीस हैं ऐसैं होतैं मिथ्यादृष्टिविषैं अनुदय मिश्रमोहनी सम्यक्त्व मोहनी तीर्थंकर ए तीन उदय एकसो छह वहुरि व्युच्छित्ति च्यारि तातैं सासादनविषैं अनुदय सात उदय एकसौ दोय वहुरि व्युच्छित्ति नवका उदय नाही अर मिश्र मोहनीका उदय तातैं मिश्रविषैं अनुदय पंद्रह उदय चौराणवै वहुरि व्युच्छित्ति एकका उदय नाही सम्यक्त्व मोहनीयका उदय तातैं असंयतविषैं अनुदय पंद्रह उदय चौराणवै वहुरि व्युच्छित्ति सात तातैं देश संयतविषैं अनुदय वाईस उदय सित्यासी वहुरि व्युच्छित्ति आठ तातैं प्रमत्तविषैं अनुदय तीस उदय गुण्यासी वहुरि व्युच्छित्ति तीन तातैं अप्रमत्तविषैं अनुदय तेतीस उदय छिहंतरि उपरि अपूर्व करणादिकविषैं क्रमतैं पूर्ववत् उदय वहत्तरि छ्यासठि साठि गुणसठि सत्तावन वियालीस जानना। अनुदय सैंतीस तियालीस गुणचास वावन सतसाठि जानना। ३११ ।आगैं औदारिक मिश्र काययोगविषैं दोय गाथानिकरि कहैं है —

**तम्मिस्से पुण्णजुदा ण मिस्सथीणतियसरविहायदुगं।**
**परघादचओ अयदे णादेज्जदुदुब्भगं ण संढिच्छी ॥ ३१२ ॥**
**साणे तेसिं छेदो वामे चत्तारि चोद्दसा साणे।**
**चउदालं वोछेदो अयदे जोगिम्हि छत्तीसं॥ ३१३ ॥ जुम्मं**

तन्मिश्रे पूर्णयुता न मिश्रस्त्यानत्रयस्वराविहायोद्विकं ।
परघातचत्वार्ययतेऽनादेयद्विदुर्भगं न षंढस्त्री ॥ ३१२ ॥
साने तेषां छेदो वामे चत्वारि चतुर्दश साने ।
चतुश्चत्वारिंशत् व्युच्छेदः अयते योगिनि षट्त्रिंशत् ॥ ३१३ ॥ युग्मं ।

तन्मिश्रयोगे औदारिकयोगोक्तनवोत्तरशते अपर्याप्तिं निक्षिप्य मिश्रप्रकृतिः स्त्यानगृद्धित्रयं स्वरद्विकं विहायोगतिद्विकं परघातातपोद्योतोच्छ्वासाश्चेति द्वादशस्वपनीतेषु अष्टानवतिरुदययोग्याः ९८। गुणस्थानानि चत्वारि ४। सामान्योदयप्रकृतिषु आहारकद्विकं देवायुर्वैक्रियिकषट्कं मनुष्यतिर्यगानुपूर्व्ये नरकायुः मिश्रप्रकृतिः स्त्यानगृद्धित्रयं स्वरद्वयं विहायोगतिद्वयं परघातचतुष्कं चेति चतुर्विंशतिः कुतोनेतिचेत् नरकदेवगतिपर्याप्तकालविग्रहगतिसम्बन्धिनीनामत्रानुदयात्। असंयते अनादेयायशस्कीर्तिदुर्भगषंढस्त्रीवेदानामुदयो नहि सासादने एव व्युच्छित्तेः। तथासति मिथ्यादृष्टौ मिथ्यात्वं सूक्ष्मत्रयं च व्युच्छित्तिः। आतपस्य पर्याप्तिरुपर्युदयात्। सासादने अनंतानुबंधिचतुष्कं एकेन्द्रियस्थावरविकलत्रयानादेयायशस्कीर्तिदुर्भगषंढस्त्रीवेद श्चेति चतुर्दश १४। असंयते स्वस्य द्वितीयकषायचतुष्कं तथा क्षीणकषायांतेषु अस्य योगस्याभावाद्देशसंयतस्योद्यातं विना सप्त। प्रमत्तस्य आहारकद्वयस्त्यानगृद्धित्रयं विना शून्य। अप्रमत्तस्य चतस्रः। अपूर्वकरणस्य षट्। अनिवृत्तिकरणस्य पंढस्त्रीवेदौ विना चतस्रः, सूक्ष्मसांपरायस्य लोभः उपशांतकषायस्य वज्रनाराचनाराचद्वयं। क्षीणकषायस्य षोडश चेति चतुश्चत्वारिंशत् ४४। योगिनि षट्त्रिंशत् कपाटसमुद्घातकाले स्वरद्वयविहायोगतिद्वयपरघातोच्छ्वासानामनुदयात्। तथासति मिथ्यादृष्टौ सम्यक्त्व तीर्थं चानुदयः, उदयः षण्णवतिः। सासादनेऽनुदयः चतुःसंयोगात् षट्। उदयः द्वानवतिः ९२। असंयते चतुर्दश संयोज्य सम्यक्त्वप्रकृत्युदयात् अनुदयः एकान्नविंशतिः १९। उदयः एकान्नाशीतिः ७९। सयोगे अनुदये चत्वारिंशतं संयोज्य तीर्थोदयात् द्वाषष्टिः ६२। उदयः षट्त्रिंशत् ३६।३१२।३१३। अथ वैक्रियिककाययोग स्याह—

स० चं०—तीहि औदारिक मिश्रकाययोगविषैं औदारिक योग विषैं एकसौ नव कहीं तिनमें अपर्याप्ति मिलाइए वहुरि मिश्र मोहनी १ स्त्यानगृद्धित्रिक ३ सुस्वर दुःस्वर २ प्रशस्त अप्रशस्त विहायोगति २ परघात आतप उद्योत उच्छ्वास ४ ए वारा घटाइए ऐसैं उदययोग्य प्रकृति अठ्याणवै गुणस्थान च्यारि सामान्य उदय प्रकृति एकसौ वाईस तिनमें आहारक द्विक २ देवायु १ वैक्रियिक षट् ६ मनुष्य तिर्यंचानुपूर्वी २ नरकायु १ मिश्र मोहनी १ स्त्यानगृद्धित्रिक ३ स्वरद्विक २ विहायोगतिद्विक २ परघातादि चतुष्क ४ ए चौईस उदय योग्य

औदारिक मिश्रकाययोगरचना।

१

| मि | सा | अ | स |
|---|---|---|---|
| ४ | १४ | ४४ | ३६ |
| ९६ | ९२ | ७९ | ३६ |
| २ | ६ | १९ | ६२ |

नाहीं जातैं देव नरक गति संबंधी वा पर्याप्त काल संबंधी वा विग्रहगति संबंधी प्रकृतिनिका इहां उदय नाहीं है यातैं उदय योग्य प्रकृति अठ्याणवै ही हैं तहां औदारिक मिश्र योगी असंयत गुणस्थानवर्तीकैं अनादेय अयशस्कीर्ति दुर्भग नपुंसक स्त्री वेद इनका उदय नाई तातैं इनकी व्युच्छित्ति सासादन विषैं ही जाननी ऐसैं मिथ्यात्वविषैं मिथ्यात्व सूक्ष्म अपर्याप्त साधारण ए च्यारि व्युच्छित्ति हैं आतप प्रकृति पर्याप्त पूर्ण भएं उदय योग्य हैं तातैं इहां न संभवै है। वहुरि सासादन विषैं अनंतानुबंधी च्यारि ४ स्थावर १ एकेंद्री १ विकल त्रय ३ अनादेय १ अयशस्कीर्ति १ दुर्भग १ नपुंसक वेद १ स्त्री वेद १ ए व्युच्छित्ति चौदह वहुरि असंयत विषैं अप्रत्याख्यान कषाय च्यारि ४ अर क्षीणकषाय पर्यंत औदारिक मिश्र योग संभवै नाही तातैं ऊपरला गुणस्थानांका भी व्युच्छित्ति इहां ही कहनी सो दशसंयन संबंधी उद्योत विना सात प्रमत्त संबंधी आहारक द्विक स्त्यानगृद्धित्रिक विना शून्य ० अप्रमत्त संबंधी च्यारि ४ अपूर्व करण संबंधी छह अनिवृत्ति करण संबंधी स्त्री नपुंसक वेद विना च्यारि सूक्ष्मसांपराय संबंधी लोभ उपशांत कषाय संबंधी दोय २ क्षीणकषाय संबंधी सोलह ऐसैं असंयत विषैं व्युच्छित्ति चवालीस ४४ वहुरि सयोगी विषैं व्युच्छित्ति छत्तीस जातैं कपाट समुद्घात समय औदारिक मिश्र योग है तहां स्वर द्विक विहायोगति द्विक २ परघात उस्वास इनका उदय नाहीं ऐसैं होतैं मिथ्यादृष्टि विषैं सम्यक्त्व मोहनी तीर्थंकर अनुदय दोय उदय छिनवै वहुरि व्युच्छित्ति च्यारि तातैं सासादन विषैं अनुदय छह उदय वाणवै वहुरि व्युच्छित्ति चौदह का उदय नाहीं सम्यक्त्व मोहनीका उदय तातैं असंयत विषैं अनुदय उगणीस उदय गुण्यासी वहुरि व्युच्छित्ति चवालीसका उदय नाही तीर्थंकरका उदय तातैं सयोगी विषैं अनुदय वासठि उदय छत्तीस ॥ ३१२–३१३॥

आगैं वैक्रियिक काययोग विषै कहैं हैं—

**देवोघं वेगुव्वे ण सुराणू पक्खिवेज्ज णिरयाऊ।**
**णिरयगदिहुंडसंढं दुग्गदि दुब्भगचओ णीचं ॥ ३१४ ॥**

देवौघः वैगूर्वे च सुरानुः प्रक्षिप्य निरयायुः ।
निरयगतिहुंडषंढं दुर्गतिः दुर्भगचत्वारि नीचं ॥ ३१४ ॥

देवगतिसामान्योक्तसप्तसप्तत्यां देवानुपूर्व्यमपनीय नरकायुः नरकगतिहुंडसंस्थाने षंढवेदः अप्रशस्तविहायोगतिर्दुर्भगचतुष्कं नीचैर्गोत्रं चेति दशसु प्रक्षिप्तेषु वैक्रियिककाययोगोदययोग्याः षडशीतिः ८६ । तत्र मिथ्यादृष्टौ व्युच्छित्तिर्मिथ्यात्वं १ सासादने अनतानुबंधिचतुष्कं । मिश्रे मिश्रं । असयते द्वितीयकषायचतुष्कदेवनरकगतिवैक्रियिकद्विकदेवनारकायुर्दुर्भगत्रयाणि १३ । एवं सति मिथ्यादृष्टौ मिश्रं सम्यक्त्वं चानुदयः २ उदयश्चतुरशीतिः ८४ । सासादने अनुदये एकसंयोगात्त्रयं ३ उदयस्त्र्यशीतिः ८३ । मिश्रे चत्वार्यनुदये संयोज्य सम्यग्मिथ्यात्वप्रकृत्युदयात् षट् ६ । उदयः अशीतिः ८० । असंयते अनुदये एकां संयोज्य सम्यक्त्वप्रकृत्युदयात् षट् । उदयः—अशीतिः ८० । ३१४ ॥

अथ वैक्रियिकमिश्रयोगस्य द्व्यर्धगाथासूत्रेण आह—

स० चं०—वैक्रियिक काययोगविषैं सामान्यदेवगतिवत् सतहत्तरि तिनमें देवानुपूर्वी घटाइए नरकायु १ नरकगति १ हुंडसंस्थान १ नपुंसकवेद १ अप्रशस्त विहायोगति १ दुर्भग दुःस्वर अनादेय अयशस्कीर्ति ४ नीच गोत्र ए दश मिलाइए ऐसैं उदययोग्य प्रकृति छियासी तहां मिथ्यादृष्टिविषैं व्युच्छित्ति मिथ्यात्व १ सासादनविषैं अनंतानुबंधी च्यारि ४ मिश्रविषैं एक मिश्रमोहनी, असंयतविषैं दूसरा कषाय च्यारि ४ देवनरकगति २ वैक्रियिक द्विक २ देवनरकायु २ दुर्भगादि तीन ३ एवं तरह ऐसैं होतैं मिथ्यादृष्टिविषैं मिश्रमोहनी सम्यक्त्व मोहनी अनुदय दोय २ उदय चौरासी बहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं सासादनविषैं अनुदय तीन उदय तियासी बहुरि व्युच्छित्ति च्यारिका उदय नाहीं । मिश्रमोहनीका उदय तातैं मिश्रविषैं अनुदय छह उदय असी बहुरि व्युच्छित्ति एकका उदय नाहीं सम्यक्त्व मोहिनीका उदय तातैं असंयतविषैं अनुदय छह उदय असी ॥ ३१४ ॥ आगैं वैक्रियिक मिश्रयोगविषैं ड्योढ गाथाकरि कहैं हैं—

वेगुव्वं वा मिस्से ण मिस्स परघादसरविहायदुगं ।
साणे ण हुंडसंढं दुब्भगणादेज्ज अज्जसयं ॥ ३१५ ॥

णीचं ते खित्तयदेऽवणिज्ज थीवेदं ।

छट्ठगुणं वाहारे ण थीणतियसंढथीवेदं ॥ ३१६ ॥ जुम्मं

वैगूर्वं वा मिश्रे न मिश्रं परघातस्वराविहायोद्विकं ।
साने न हुंडषंढं दुर्भगानादेयमयशस्कं ॥ ३१५ ॥
निरयगत्यायुर्नीचं ताः क्षिपायतेऽपनीय स्त्रीवेदं ।
षष्ठगुणं वाऽहारे न स्त्यानत्रयषंढस्त्रीवेदं ॥ ३१६ ॥ युग्मं ।

जी० प्र०—वैक्रियिकयोगवचनमिश्रयोगे इति षडशीत्यां मिश्रं परघातद्विकं स्वरद्विक विहायोगतिद्विकं चेत्येकोनाशीतिरुदययोग्याः ७९ । तत्र मिथ्यादृष्टौ मिथ्यात्वं व्युच्छित्तिः । सासादने नरकगमनाभावात् हुंडसंस्थानषंढवेददुर्भगत्रयनरकगतिनरकायुर्नीचैर्गोत्राण्यनुदयं कृत्वा असंयते निक्षिप्य असंयतोदयाच्च स्त्रीवेदमनंतानुबंधिचतुष्कं च व्युच्छित्तिं कुर्यात् ५ । असंयते द्वितीयकषायचतुष्कं वैक्रियिकद्विकं देवनारकगती तदायुषी दुर्भगत्रयं चेति त्रयोदश । तथासति मिथ्यादृष्टावनुदयः सम्यक्त्वप्रकृतिः १ उदयः अष्टसप्ततिः ७८ । सासादनेऽनुदयः सम्यक्त्वप्रकृतिः मिथ्यात्वं प्रागुक्तहुंडसंस्थानाद्यष्टकं च मिलित्वा दश १० । उदयः एकान्नसप्ततिः ६९ । असंयते अनुदयः पंच मिलित्वा सम्यक्त्वप्रकृतिहुंडसंस्थानाद्यष्टकभेदवात् षट् ६ । उदयस्त्रिसप्ततिः ७३ । आहारककाययोगे षष्ठगुणस्थानोक्तैकाशीत्यां ८१ स्त्यानगृद्धित्रयं षंढवेदः स्त्रीवेदः ॥ ३१५ । ३१६ ॥

सं० च०—वैक्रियिक मिश्रयोगविषैं वैक्रियिक योगवत् छियासी तहां मिश्रमोहनी १ परघात उस्वास २ सुस्वर

वैक्रियिकमिश्ररचना ।

| मि | सा | अ |
|---|---|---|
| १ | ५ | १३ |
| ७८ | ६९ | ७३ |
| १ | १० | ६ |

दुःस्वर २ प्रशस्त अप्रशस्त विहायो गतिः २ ए नाही तातैं उदययोग्य प्रकृति गुण्यासी तहां मिथ्यादृष्टिविषैं व्युच्छित्ति मिथ्यात्व वहुरि सासादनवाला नरक न जाय यातैं हुंडसंस्थान १ नपुंसकवेद १ दुर्भगादि ३ नरकगति १ नरकायु १ नीच गोत्र १ इनका सासादनविषैं उदय नाही असंयतविषैं उदय है अर सासादनविषैं स्त्रीवेद १ अनंतानुबंधी च्यारि ४ ए पांच व्युच्छित्ति हैं असंयतविषैं अप्रत्याख्यान कषाय च्यारि ४ वैक्रियिक द्विक २ देव नारक गति २ देव नरक आयु २ दुर्भगादि ३ ऐसैं व्युच्छित्ति तेरह ऐसैं होतैं मिथ्यादृष्टिविषैं अनुदय एक सम्यक्त्व मोहनी, उदय अठहत्तरि वहुरि व्युच्छित्ति एक अर हुंडसंस्थानादिक आठ इनका उदय नाही तातैं सासादनविषैं अनुदय दस उदय गुणहत्तरि बहुरि व्युच्छित्ति पांचका उदय नाहीं अर सम्यक्त्व मोहनी हुंड संस्थानादिक आठ इन नवका उदय पाइए तातैं असंयत विषैं अनुदय छह उदय तेहत्तरि वहुरि आहारक काययोगविषैं षष्ठम गुणस्थान विषैं उदय इक्यासी तिनमें इतनी घटाएं स्त्यान गृद्ध्यादिकतीन ३ नपुंसक वेद १ स्त्रीवेद १ । ३१५–३१६ ।

**दुग्गदिदुस्सरसंहदि ओरालदु चरिमपंचसंठाणं ।**
**ते तम्मिस्से सुस्सर परघाददुसत्थगदि हीणा ॥ ३१७ ॥**

दुर्गतिदुस्वरसंहतिः औरालद्वे चरमपंचसंस्थानं ।
तास्तान्मिश्रे सुस्वरं परघातद्विशस्तगतिर्हीनाः ॥ ३१७ ॥

आ० आ० मि०रचना ।

| प्र | प्र |
|---|---|
| ० | ० |
| ६१ | ५७ |
| ० | ० |

जी० प्र०—अप्रशस्तविहायोगतिः दुःस्वरं संहननषट्कमौदारिकद्विकं चरमपंचसंस्थानानीति विंशतिर्नेत्युदययोग्याः एकाषष्टिः ६१ । तन्मिश्रयोगे ता एवैकषष्टिः । सुस्वरपरघातोच्छ्वासप्रशस्तविहायोगत्यूनाः सप्तपंचाशद्भवंति । ५७ । ३१७ । अथ कार्मणयोगस्य गाथाद्वयेनाह

स० चं०—अप्रशस्त विहायोगति १ दुःस्वर १ संहनन छह ६ औदारिक शरीर वा अंगोपांग २ अंतका पंच संस्थान ५ ए वीस नाहीं तातैं उदय योग्य प्रकृति इकसठि हैं । वहुरि आहारक मिश्र विषैं तिन इकसठिमैंस्यों सुस्वर १ परघात १ उस्वास १ प्रशस्त विहायोगति १ ए च्यारि घटाइए तहां उदययोग्य प्रकृति सत्तावन हैं दोऊ विषैं गुणस्थान एक प्रमत्त ही है । ३१७ । आगैं कार्माण काय योगविषैं दोय गाथानिकरि कहैं हैं—

**ओघं कम्मे सरगादिपत्तेयाहारुरालदुग मिस्सं ।**
**उवघादपणविगुव्वदुथीणतिसंठाणसंहदी णत्थि ॥ ३१८ ॥**

ओघः कर्मणि स्वरगतिप्रत्येकाहारौरालद्विकं मिश्रं ।
उपघातपंचवैगूर्वद्विस्त्यानत्रिसंस्थानसंहतिर्नास्ति ॥ ३१८ ॥

जी० प्र०—कार्माणयोगे उदयप्रकृतयः द्वाविंशत्युत्तरशते सुस्वरदुस्वरे प्रशस्त प्रशस्तविहायोगती प्रत्येकसाधारणे आहारकतदंगोपांगे औदारिकतदंगोपांगे मिश्रप्रकृतिः उपघातपरघातातपोद्योतोच्छ्वासाः वैक्रियिकतदंगोपांगे स्त्यानगृद्धित्रयं संस्थानषट्कं संहननषट्कं च नेत्येकान्ननवतिः ८९ ।

ननु अनादिसंसारे विग्रहाविग्रहगत्योर्मिथ्यादृष्ट्यादिसयोगांतगुणस्थानेषु कार्मणस्य निरंतरोदये सति 'विग्रहगतौ कर्मयोगः' इति सूत्रारंभः कथं ? सिद्धे सत्यारभ्यमाणो विधिर्नियमायेति विग्रहगतौ कर्मयोग एव नान्योयोगः, इत्यवधारणार्थः । तेन पूर्वभवशरीरं त्यक्त्वोत्तरभवग्रहणार्थं गच्छतां । तत्र मिथ्यादृष्टिसासादनासंयतगुणस्थानानि स्युः । तर्हि सयोगगुणस्थाने कथं कर्मयोगः ? विग्रहगतावेवेत्यनियमात् प्रतरलोकपूरणत्रिसमये तत्संभवात् ॥ ३१८ ॥

स० चं०—कार्माण योगविषैं सामान्य उदय प्रकृति एकसौ वाईस तिनमें सुस्वर दुःस्वर २ प्रशस्त अप्रशस्त विहायोगति २ प्रत्येक साधारण २ आहारक शरीर वा अंगोपांग २ औदारिक शरीर वा अंगोपांग २ मिश्रमोहनी १ उपघात परघात आतप उद्योत उस्वास ५ वैक्रियिक शरीर वा अंगोपांग २ स्त्यान गृद्धित्रिक ३ संस्थान

छह ६ संहनन छह ६ इन तेतीस विना उदय योग्य प्रकृति निवासी । इहां प्रश्न जो अनादि संसारविषैं विग्रहगति अविग्रहगति विषैं मिथ्यादृष्टि आदि सयोगी पर्यंत सर्वगुण स्थानविषैं कार्माणका निरंतर उदय है ' विग्रहगतौ कर्मयोगः', ऐसैं सूत्र विषैं विग्रह गतिही विषैं कार्माण योग कैसें कह्या ? ताका उत्तर–'सिद्धे सत्यारंभो नियमाय' सिद्ध होतैं भी वहुरि आरंभ सो नियमके अर्थि है तातैं इहां ऐसा नियम है जो विग्रहगति विषैं कार्माण योग ही है और योग नाहीं । वहुरि प्रश्न–जो विग्रहगतिका तौ अर्थ यहु है जो विग्रह कहिए नवीन शरीर ताके धारने के अर्थि जो गमन होइ सो विग्रह गति कहिए तहां मिथ्यादृष्टि सासादन असंयत विषैं तौ संभवै । सयोग विषैं विग्रहगतिका अभाव है तहां कार्माण योग कैसें कह्या ? ताका समाधान जो विग्रह गतिविषैं कार्माण योग है ऐसा तो नियम नाहीं तातैं प्रतर लोक पूरण समुद्घात विषैं तीन समय कार्माण योग पाइए है ॥ ३१८ ॥

**साणे थीवेदछिदी णिरयदुणिरयाउगं ण तियदसयं ।**
**इगिवण्णं पणवीसं मिच्छादिसु चउसु वोच्छेदो ॥ ३१९ ॥**

सानै स्त्रीवेदछित्तिः निरयद्विनिरयायुष्कं न त्रिकदशकं ।
एकपंचाशत् पंचविंशतिः मिथ्यादिषु चतुर्षु व्युच्छेदः ॥ ३१९ ॥

जी० प्र०—तन्मिथ्यादृष्ट्यादिचतुर्गुणस्थानेषु व्युच्छित्तिः—। मिथ्यादृष्टौ मिथ्यात्वं सूक्ष्ममपर्याप्तं चेति त्रयं । सासादने अनंतानुबंधिचतुष्कं एकेंद्रियं स्थावरं विकलत्रयं स्त्रीवेदश्चेति दश । असंयते वैक्रियिकद्विकं विना स्वस्य पंचदश । पुनः क्षीणकषायांतानां केवलतयोगाभावादुद्योतं विना सप्त । आहारकद्विकस्त्यानगृद्धित्रयं विना शून्यं अंतिमसंहननत्रयं विना सम्यक्त्वप्रकृतिः षण्णोकषायाः स्त्रीवेदस्य सासादने छेदात् पंच, लोभः वज्रनाराचाभावात् शून्यं षोडश च मिलित्वा एकपंचाशत् । सयोगे वज्रर्षभनाराचसंहननस्वरद्विकविहायोगतिद्विकौदारिकद्विकसंस्थानषट्कोपघातोच्छ्वासप्रत्येकशरीराख्य राशौ नेति पंचविंशतिः । तथा सति मिथ्यादृष्टौ सम्यक्त्वतीर्थकृत्वे अनुदयः २ । उदयः सप्ताशीतिः । सासादने अनुदयः त्रयं 'णिरयदु णिरयाउगं णत्थीति त्रयं च मिलित्वाष्टौ । उदयः एकाशीतिः । असंयते दश मिलित्वा सम्यक्त्वनरकद्विकनरकायुरुदयाच्चतु-

देश १४ । उदयः पंचसप्ततिः । सयोगे-अनुदयः एकपंचाशतं मिलित्वा तीर्थोदयाच्चतुःषष्टिः ६४ । उदयः पंचविंशतिः ॥ ३१६ ॥

स० चं०—तहां व्युच्छित्ति मिथ्यादृष्टि विषैं मिथ्यात्व सूक्ष्म अपर्याप्त ए तीन सासादन विषैं अनंतानुबंधी च्यारि एकेंद्री १ स्थावर १ विकल त्रय ३ स्त्रीवेद १ ए दश असंयत विषैं सतरह वैक्रियिक द्विक विना पंद्रह बहुरि क्षीणकषाय पर्यंत कार्माण योग न संभवे तातैं ऊपरला गुणस्थानांकी व्युच्छित्ति इहां ही कहनी तहां देशव्रत संबंधी उद्योत विना सात, प्रमत्त संबंधी आहारक द्विक स्त्यान गृद्धित्रिक विना शून्य, अप्रमत्त संबंधी तीन संहनन विना एक सम्यक्त्व मोहनी, अपूर्व करण संबंधी छह अनिवृत्ति करण संबंधी स्त्रीवेदकी सासादन ही मैं व्युच्छित्ति भई तातैं पांच, सूक्ष्म सांपराय संबंधी एक, उपशांत मोह संबंधी संहननके अभावतैं शून्य ० क्षीणकषाय संबंधी सोलह ऐसैं सब मिलि असंयतविषैं व्युच्छित्ति इकावन । बहुरि सयोगी विषैं वियालीसमैंस्यों वज्रऋषभ नाराच १ स्वर-द्विक २ विहायो गति द्विक २ औदारिक द्विक २ संस्थान छह ६ उपघात परघात उच्छ्वास प्रत्यक ४ इन सतरह विना व्युच्छित्ति पचीस ऐसैं होतैं मिथ्यादृष्टिविषै सम्यक्त्व मोहनी तीर्थंकर ए अनुदय दोय २ उदय सित्यासी ८७ बहुरि व्युच्छित्ति तीन अर नरक द्विक अर नरकायुका उदय नाहीं तातैं सासादन विषैं अनुदय आठ उदय इक्यासी बहुरि व्युच्छित्ति दशका उदय नाहीं अर सम्यक्त्व मोहनी नरकद्विक नरकायुका उदय तातैं असंयत विषैं अनुदय चौदह उदय पिचहत्तरि बहुरि व्युच्छित्ति इक्यावनका उदय नाहीं तीर्थंकरत्वका उदय तातैं सयोगी विषैं अनुदय चौंसठि उदय पचीस पाइए है ॥ ३११ ॥ आगैं वेद मार्गणाविषैं कहैं हैं—

कर्मणकाययोगरचना ।

| मि | सा | अ | स |
|---|---|---|---|
| ३ | १० | ५१ | २५ |
| ८७ | ८१ | ७५ | २५ |
| २ | ८ | १४ | ६४ |

# मूलोघं पुंवेदे थावरचउणिरयजुगलातित्थयरं ।
# इगिविगलं थीसंढं तावं णिरयाउगं णत्थि ॥३२०॥

अथवेदमार्गणायामाह—

मूलौघःपुंवेदे स्थावरचतुर्निरययुगलतीर्थंकरं ।
एकविकलं स्त्रीषंढमातपं निरयायुष्कं नास्ति ॥ ३२० ॥

जी० प्र०— पुंवेदे मूलौघः द्वाविंशत्युत्तरशतं । तत्र स्थावरसूक्ष्मपर्याप्तसाधरणानि नरकद्विकं तीर्थकृत्वमेकेंद्रियं विकलत्रयं स्त्रीषंढवेदौ आतपो नरकायुर्नेति सप्तोत्तरशतमुदययोग्यं १०७ । तत्र मिथ्यादृष्टौ मिथ्यात्वं व्युच्छित्तिः १ । सासादने अनंतानुबंधिचतुष्कं ४ । मिश्रे मिश्रं । असंयते द्वितीयकषायचतुष्कं वैक्रियिक द्विकं सुरद्विकं सुरायुः मनुष्यतिर्यगानुपूर्व्ये दुर्भगानादेयायशस्कीर्तयश्चेति चतुर्दश १४ । देशसंयतादिचतुर्षु क्रमेणाष्टौ पंच चत्वारि षट् । अनिवृत्तिकरणसवेदप्रथमभागे पुंवेदसंज्वलनक्रोधमानमायाः सूक्ष्मलोभः वज्रनाराचनाराचे षोडश तीर्थकृत्त्वं विनैकचत्वारिंशच्चेति चतुःषष्टिः ६४ । मिथ्यादृष्टौ मिश्रसम्यक्त्वाहारकद्वयान्यनुदयः ४ उदयः त्र्युत्तरशतं । १०३ । सासादने एकां संयोज्य अनुदयः पंच ५ । उदयो द्व्युत्तरशतं १०२ । मिश्रेऽनुदयः चतुष्कमानुपूर्व्यत्रयं च मिलित्वा मिश्रोदयादेकादश ११ । उदयः षण्णवतिः । ९६ । असंयतेऽनुदयः एकं मिलित्वा सम्यक्त्वनियमनुष्यदेवानुपूर्व्योदयादष्टौ । उदयो नवनवतिः । देशसंयतेने चतुर्दश संयोज्यानुदयो द्वाविंशतिः २२ । उदयः पंचाशीतिः । ८५ । प्रमत्तेऽष्ट संयोज्याहारकद्वयोदयादनुदयोऽष्टाविंशतिः २८ । उदय एकोनाशीतिः ७९ । अप्रमत्ते पंचसंयोज्यानुदयस्त्रयस्त्रिंशत् ३३ । उदयः चतुःसप्ततिः । ७४ । अपूर्वकरणे चतस्रः संयोज्यानुदयः सप्तत्रिंशत् ३७ । उदयः सप्ततिः ७० । अनिवृत्तिकरणे सवेदभागे षट् संयोज्यानुदयः त्रिचत्वारिंशत् ४३ । उदयः चतुःषष्टिः । ६४ । ३२० । अथ स्त्रीषंढवेदयोराह—

पुंवेदरचना ।

| मि | सा | मि | अ | दे | प्र | अ | अ | अ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ४ | १ | १४ | ८ | ५ | ४ | ६ | ६४ |
| १०३ | १०२ | ९६ | ९९ | ८५ | ७९ | ७४ | ७० | ६४ |
| ४ | ५ | ११ | ८ | २२ | २८ | ३३ | ३७ | ४३ |

स० चं०—पुरुषवेदविषैं मूलौघवत् एकसौ बाईस तहां स्थावर १ सूक्ष्म १ अपर्याप्त १ साधारण १ नरक द्विक २ तीर्थंकरत्व १ एकेंद्री १ विकलत्रय ३ स्त्री नपुंसक वेद २ आतप १ नरकायु १ इन पंद्रह विना उदय योग्यप्रकृति एकसौ सात तहां व्युच्छित्ति मिथ्यादृष्टिविषैं मिथ्यात्व १ सासादन विषैं अनंतानुबंधी च्यारि ४ मिश्रविषैं एक मिश्र मोहनी, असंयत विषैं अप्रत्याख्यान कषाय ४ वैक्रियिक द्विक २ देवद्विक २ देवायु १ मनुष्य तिर्यंचानुपूर्वी २ दुर्भग अनादेय अयशस्कीर्ति ३ एवं चौदह देशसंयतादिक विषैं गुणस्थानवत् क्रमतैं आठ पांच च्यारि छह बहुरि अनिवृत्ति करणका सवेद पहिला भागविषैं पुरुषवेद १ बहुरि संज्वलन क्रोध मान माया बहुरि सूक्ष्मलोभ बहुरि वज्रनाराच नाराच बहुरि क्षीणकषाय संबंधी सोलह बहुरि तीर्थंकर विना केवली संबंधी इकतालीस ऐसैं सब मिल चौसठि व्युच्छित्ति जाननी जातैं अनिवृत्ति करण सवेद भागके ऊपरि वेदका उदय नाहीं तहां मिथ्यादृष्टि विषैं मिश्रमोहनी सम्यक्त्व मोहनी आहारक द्विक अनुदय च्यारि उदय एकसौ तीन बहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं सासादनविषैं अनुदय पांच उदय एकसौ दोय बहुरि व्युच्छित्ति च्यारि आनुपूर्वी तीनका उदय नाहीं मिश्रमोहनी का उदय तातैं मिश्रविषैं अनुदय ग्यारह उदय छिनवै बहुरि व्युच्छित्ति एकका उदय नाहीं अर सम्यक्त्व मोहनी तिर्यंच मनुष्य देवानुपूर्वी का उदय तातैं असंयतविषैं अनुदय आठ उदय निन्याणवै बहुरि व्युच्छित्ति चौदह तातैं देशसंयतविषैं अनुदय बाईस उदय पिच्यासी बहुरि व्युच्छित्ति आठका उदय नाहीं आहारक द्विकका उदय तातैं प्रमत्त विषैं अनुदय अठाईस उदय गुण्यासी बहुरि व्युच्छित्ति पांच तातैं अप्रमत्त विषैं अनुदय तेतीस उदय चौहत्तरि बहुरि व्युच्छित्ति च्यारि तातैं अपूर्वकरणविषैं अनुदय सैंतीस उदय सत्तरि बहुरि व्युच्छित्ति छह तातैं अनिवृत्ति करणका सवेदभाग विषैं अनुदय बियालीस उदय चौसठि। ३२०। आगैं स्त्री नपुंसक वेदनिविषैं कहै हैं—

**इत्थीवेदेवि तहा हारदुपुरिसूणमित्थिसंजुत्तं।**
**ओघं संढे ण हि सुरहारदुथीपुंसुराउतित्थयरं ॥३२१॥**

७६ । एकचत्वारिंशद् द्वासप्ततिः ४१ । ७२ । सप्तचत्वारिंशत् षट्षष्टिः ४७ । ६६ । त्रिपंचाशत् षष्टिः ५३ । ६० । चतुःपंचाशत् एकान्नषष्टिः । ५४ । ५९ षट्पंचाशत् सप्तपंचाशत ५६ । ५७ ॥ ३३० ॥

## वेगुव्वछ पणसंहादिसंठाण सुगमण सुभगआउतियं ।
## आहारे सगुणोघं णवरि ण सव्वाणुपुव्वीओ ॥३३१॥ जुम्मं

वैगूर्वषट् पंचसंहतिसंस्थानं सुगमनं सुभगायुस्त्रयं ।
आहारे स्वगुणौघो नवरि न सर्वानुपूर्व्यः ॥३३१॥

जी० प्र०—असंज्ञिमार्गणायां मनुद्विकमुच्चैर्गोत्रं वैक्रियिकषट्कमाद्यसंहननपंचकमाद्यसंस्थानपंचकं प्रशस्तविहायोगतिः सुभगत्रयं नरकमनुष्यदेवायूंषि च मिथ्यादृष्टिः सप्तदशोत्तरशते नेत्येकनवतिरुदययोग्याः ९१ । गुणस्थानद्वयं । तत्र मिथ्यादृष्टौ स्वस्य पंच पुनः स्त्यानगृद्धित्रयपरघातोद्योतोच्छ्वासदुःस्वराप्रशस्तविहायोगतीनां पर्याप्तेरुपर्युदयनियमात्, सासादने स्तोककालत्वाच्च घटनात् ता अष्टौ च व्युच्छित्तिः । १३ । सासादने स्वस्य नव ९ । तथा सति मिथ्यादृष्टावनुदयः शून्यं । उदय एकनवतिः ९१ । सासादने त्रयोदश संयोज्यानुदयः त्रयोदश १३ । उदयोऽष्टसप्ततिः ७८ ।

आहारमार्गणायां—द्वाविंशत्युत्तरशते चतुरानुपूर्व्यं नेत्यष्टादशोत्तरशतमुदययोग्यं । ११८ । गुणस्थानानि त्रयोदश १३ । तत्र मिथ्यादृष्ट्यादित्रये स्वस्य पंच नवैकं व्युच्छित्तिः । असंयते त्रयोदश १३ । आनुपूर्व्यचतुष्टयस्यापनीतत्वात् । देशसंयतादिषु—' अडपंचयचउरछक्कछच्चेव इगिदुगसोलसवादालं' एवं सति मिथ्यादृष्टौ तीर्थमाहारकद्विकं मिश्र सम्यक्त्वं चेति पंचानुदयः ५ । उदयस्त्रयोदशशतं ११३ । सासादने पंच संयोज्यानुदयो दश १० उदयोऽष्टोत्तरशत १०८ । मिश्रे नव संयोज्य मिश्रोदयादनुदयोऽष्टादश १८ । उदयः शतं १०० । असंयते एकां संयोज्य सम्यक्त्वोदयादनुदयोऽष्टादश १८ उदयः शतं १०० । देशसंयतादिष्वनुदयोदयौ एकत्रिंशत् ३१ । सप्ताशीतिः ८७ । सप्तत्रिंशत् ३७ । एकाशीतिः ८१ । द्वाचत्वारिंशत् ४२ । षट्सप्ततिः ७६ । षट्चत्वारिंशत् ४६ । द्वासप्ततिः ७२ । द्वापंचाशत् ५२ षट्षष्टिः ६६ । अष्टपंचाशत् षष्टिः ५८ । ६० । एकान्नषष्टिरेकान्नषष्टिः ५९ । ५९ । एकषष्टिः सप्तपंचाशत् । ६१ । ५७ । षट्सप्ततिर्द्वाचत्वारिंशत् । ७६ । ४२ ॥ ३३१ ॥

स० चं०—अवशेष मिथ्यात्व सासादन मिश्र सम्यक्त्वविषैं अपने अपने गुणस्थानवत् जानना । तहां मिथ्यारुचिविषैं मिथ्यादृष्टि गुणस्थानवत् उदय योग्य प्रकृति एकसौ सतरह गुणस्थान एक मिथ्यादृष्टि । सासादनरुचिविषैं सासादन गुणस्थानवत् उदय योग्य प्रकृति एकसौ ग्यारह गुणस्थान एक सासादन । मिश्ररुचिविषैं मिश्र

गुणस्थानवत् उदय योग्यप्रकृति सौ गुणस्थान एक मिश्र। बहुरि संज्ञी मार्गणाविषैं आतप १ साधारण १ स्थावर १ सूक्ष्म १ एकेंद्री १ विकलत्रय ३ तीर्थंकर १ इन विना उदय योग्य प्रकृति एकसौ तेरह, गुणस्थान मिथ्यादृष्ट्यादिक बारह। सयोगी अयोगी भी मन रहित हैं तातैं संज्ञी न कहिए। बहुरि तिर्यंच विना अन्यत्र असंज्ञी नाहीं कहना तातैं असंज्ञी भी न कहिए। तहां व्युच्छित्ति मिथ्यादृष्टिविषैं मिथ्यात्व अपर्याप्त ए दोय सासादनविषैं अनंतानुबंधी च्यारि ४ मिश्रविषैं मिश्रमोहनी असंयतादिकविषैं गुणस्थानवत् क्रमतैं सतरह आठ पांच च्यारि छह छह एक दोय. क्षीणकषायविषैं सोलह अर सयोगी अयोगी संबंधी तीर्थंकरत्व विना इकतालीस ऐसैं सत्तावन व्युच्छित्ति हैं ऐसैं होतैं मिथ्यादृष्टिविषैं मिश्र मोहनी सम्यक्त्वमोहनी आहारद्विक एवं अनुदय च्यारि उदय एकसौ नव बहुरि व्युच्छित्ति दोय नारकानुपूर्वीका उदय नाहीं तातैं सासादनविषैं अनुदय सात उदय एकसौ छह बहुरि व्युच्छित्ति च्यारि अर तिर्यंच मनुष्य देव आनुपूर्वीका उदय नाहीं मिश्रमोहनीका उदय तातैं मिश्रविषैं अनुदय तेरह उदय सौ बहुरि व्युच्छित्ति एकका उदय नाहीं सम्यक्त्व मोहनी आनुपूर्वी च्यारिका उदय तातैं असंयतविषैं अनुदय नव उदय एकसौ च्यारि बहुरि मूलमें नव प्रकृति उदय योग्य नाहीं तातैं गुणस्थाननिके अनुदयतैं नव नव घाटि अनुदय देशसंयतादिक विषैं जानना। सो देशसंयतादिकविषैं क्रमतै छब्बीस बत्तीस सैंतीस इकतालीस सैंतालीस तरेपन चौवन छप्पन अनुदय जानना। बहुरि देशसंयतादिक विषैं गुणस्थानवत् क्रमतैं सित्यासी इक्यासी छिहंतरि बहत्तरि छ्यासठि साठि गुणसठि सत्तावन उदय जानना। बहुरि असंज्ञी मार्गणा विषैं मनुष्यद्विक२ उच्चगोत्र१ देव नारकगति वा आनुपूर्वी वैक्रियिक शरीर वा अंगोपांग ए छह ६ आदिके संहनन पांच ५ आदिके संस्थान पांच ५ प्रशस्त विहायोगति १ सुभगादिक तीन ३ नरक मनुष्य देवायु ए छब्बीस प्रकृति मिथ्यादृष्टि संबंधी एकसौ सतरह तिनमें घटाइए तब उदययोग्य प्रकृति इक्याणवै हैं गुणस्थान दोय तहां मिथ्यादृष्टिविषैं व्युच्छित्ति गुणस्थानवत् पांच अर स्त्यानगृद्धित्रिक परघात उद्योत उश्वास दुःस्वर अप्रशस्त विहायोगति इनका उदय पर्याप्त अवस्थामें होइ अर सासादन असैनीकैं पर्याप्त अवस्थामें होइ नाहीं तातैं इनकी भी व्युच्छित्ति मि-

ध्यादृष्टिविषें ही है ऐसें तेरह व्युच्छित्ति है सासादनविषें गुणस्थानवत् नव व्युच्छित्ति हैं ऐसें होतें मिथ्यादृष्टिविषें अनुदय शून्य ० उदय इक्याणवे बहुरि व्युच्छित्ति तेरह तातें सासादनविषें अनुदय तेरह उदय अठहत्तरि है।

बहुरि आहारमार्गणाविषें च्यारि आनुपूर्वी विना उदय योग्य प्रकृति एकसौ अठारह गुणस्थान आदिके तेरह तहां मिथ्यादृष्ट्यादिक तीनविषें व्युच्छित्ति गुणस्थानवत् पांच नव एक असंयतविषें च्यारि आनुपूर्वीविना तेरह देशसंयतादिकविषें गुणस्थानवत् आठ पांच च्यारि छह छह एक दोय सोलह सयोगीविषें वियालीस व्युच्छित्ति जाननी ऐसें होते मिथ्यादृष्टिविषें गुणस्थानवत् अनुदय पांच उदय एकसौ तेरह बहुरि व्युच्छित्ति पांच तातें सासादनविषें अनुदय दश उदय एकसौ आठ बहुरि व्युच्छित्ति नवका उदय नाही मिश्रमोहनीका उदय तातें मिश्रविषें अनुदय अठारह उदय सौ बहुरि व्युच्छित्ति एकका उदय नाहीं सम्यक्त्व मोहनीका उदय तातें असंयतविषें अनुदय अठारह उदय सौ बहुरि मूलमें च्यारि प्रकृति उदय योग्य नाहीं तातें गुणस्थानोक्त उदयतें देशसंयतादिकविषें अनुदय च्यारि च्यारि घाटि जानना। उदय गुणस्थानोक्त ही जानना । तहां देशसंयतादिकविषें क्रमतें अनुदय इकतीस सैंतीस वियालीस छियालीस वावन अठावन गुणसठि इकसठि छिहंतरि जानना। बहुरि उदय सित्यासी इक्यासी छिहंतरि वहत्तरि छ्यासठि साठि गुणसठि सत्तावन वियालीस जानना॥ ३३०। ३३१॥

**कम्मे व अणाहारे पयडीणं उदयमेवमादेसे।**

**कहियमिणं बलमाहवचंदच्चियणेमिचंदेण ॥ ३३२ ॥**

कार्मे इवानाहारे प्रकृतीनामुदय एवमादेशे।

कथितोऽयं बलमाधवचंद्रार्चितनेमिचंद्रेण ॥ ३३२ ॥

जी० प्र०—अनाहारमार्गणायां कार्मणकाययोगवत्स्वरविहायोगतिप्रत्येकाहारकौदारिकद्विकानि मिश्रप्रकृत्युपघातपरघातातपोद्योतोच्छ्वासा वैक्रियिकद्विकं स्त्यानगृद्धित्रयं स्थानषट्कं संहननषट्कं च नेत्येकान्नवतिरुदययोग्याः ८९, गुणस्थानानि पंच। तत्र मिथ्यादृष्टौ मिथ्यात्वापर्याप्त-

सूक्ष्माणि व्युच्छित्तिः ३ । सासादने—अनंतानुबंधिचतुष्कमेकेंद्रियं स्थावरं विकलत्रयं स्त्रीवेदश्चेति दश १० । असंयते वैक्रियिकद्विकं विना पंचदश उद्योतं विना सप्त शून्यं सम्यक्त्वप्रकृतिः नोकषायषट्कं स्त्रीवेदं विना पंच सूक्ष्मलोभः शून्यं षोडश चेत्येकपंचाशत् । ५१ । सयोगे सातासातैकतरनिर्माणस्थिरास्थिरशुभाशुभतैजसकार्मणानि वर्णचतुष्कमगुरुलघुकं चेति त्रयोदश १३ । अयोगे स्वस्य द्वादश १२ । एवं सति मिथ्यादृष्टौ सम्यक्त्वं तीर्थं चानुदयः । उदयः सप्ताशीतिः ८७ । सासादनेऽनुदयस्त्रयं नरकद्विकं नरकायुश्च मिलित्वाष्टौ ८ । उदय एकाशीतिः ८१ । असंयते दश संयोज्य सम्यक्त्वतिर्यग्मनुष्यदेवानुपूर्व्योदयादनुदयश्चतुर्दश १४ । उदयः पंचसप्ततिः ७५ । सयोगे एकपंचाशतं सयोज्य तीर्थोदयादनुदयश्चतुःषष्टिः ६४ उदयः पंचविंशतिः २५ । अयोगे त्रयोदश संयोज्यानुदयः सप्ततिः ७७ । उदयो द्वादश । एव मार्गणास्थाने उदयः, बलदेवनारायणार्चितनेमितीर्थकरेण बलदेवभ्रातृश्रीमाधवचंद्रत्रैविद्यदेवार्चितनेमिचंद्रसैद्धांतचक्रवर्तिना वा कथितः। इत्युदयप्रकरणं समाप्तं ॥ ३३२ ॥ अथ प्रकृतिसत्त्व गुणस्थानेष्वाह—

स० चं०—बहुरि अनाहार मार्गणाविषैं कार्मणकाययोगवत् निवासी प्रकृति उदय योग्य हैं गुणस्थान पांच तहां व्युच्छित्ति मिथ्यादृष्टि सासादन असंयतविषैं कार्माण काय योगवत् तीन दश इकावन जानना । सयोगीविषैं साता असातामैंस्यों एक वेदनीय १ निर्माण १ स्थिर १ अस्थिर १ शुभ १ अशुभ १ तैजस १ कार्माण १ वर्णादिक च्यारि ४ अगुरुलघु १ ए तेरह व्युच्छित्ति हैं अयोगीविषैं गुणस्थानवत् बारह व्युच्छित्ति हैं ऐसैं होतैं मिथ्यादृष्टि सासादन असंयत सयोगीविषैं अनुदय वा उदय कार्मणकाययोगवत् जानना। तहां अनुदय दोय आठ चौदह चौसठि जानना । उदय सित्यासी इक्यासी पिचहत्तरि पचीस जानना । बहुरि सयोगीविषैं व्युच्छित्ति तेरह तातैं अयोगी विषैं अनुदय सतहत्तरि उदय बारह ऐसैं आदेश जो मार्गणास्थान तीहिविषैं उदय है सो बल कहिए बलभद्र अर माधव कहिए नारायण इनकरि अर्चित कहिए पूजित ऐसे नेमिचंद्र कहिए नेमिनाथ तीर्थंकर सो भया चंद्रमा ताकरि कह्या है अथवा बल कहिए बलदेव अपना भाई अर माधव कहिए माधवचंद्र त्रैविद्यदेव इनकरि अर्चित पूजित ऐसा नेमिचंद्र सिद्धांत चक्रवर्ती ताकरि कह्या है सो जानना ॥ ३३२ ॥ इति उदयप्रकरण समाप्त । आगें सत्ताका निरूपण कीजिए है तहां गुणस्थाननिविषैं सत्त्व कहिए है—

## तित्थाहारा जुगवं सव्वं तित्थं ण मिच्छगादितिए ।

## तस्सत्तकाम्मियाणं तग्गुणठाणं ण संभवदि ॥ ३३३ ॥

तीर्थहारा युगपत्सर्वं तीर्थं न मिथ्यकादित्रये ।
तत्सत्त्वकर्मकाणां तद्गुणस्थानं न संभवति ॥ ३३३ ॥

जी०प्र०—मिथ्यादृष्टौ तीर्थकृत्त्वसत्त्वे आहारकद्वयसत्त्वं न । आहारकद्वयसत्त्वे च तीर्थकृत्त्वसत्त्वं न, उभयसत्त्वे तु मिथ्यात्वाश्रयणं न तेन तद्द्वयं । तत्र युगपदेकजीवापेक्षया न । नानाजीवापेक्षयास्ति ततोऽष्टचत्वारिंशदुत्तरशतं सत्त्वं । सासादने तदुभयमपि एकजीवापेक्षयाऽनेकजीवापेक्षया च क्रमेण युगपद्वा सत्त्वं नेति पंचचत्वारिंशदुत्तरशतं १४५ । मिश्रे तीर्थकरत्वसत्त्वं न सप्तचत्वारिंशदुत्तरशतं सत्त्वं १४७ । कुतः ? तत्सर्वकर्मणां जीवानां तद्गुणस्थानं न संभवतीति कारणात् ॥ ३३३ ॥

स० चं०—मिथ्यादृष्टि गुणस्थानविषैं जाकैं तीर्थंकरत्वका सत्व होइ ताकैं आहार द्विकका सत्व न होइ जाकैं आहारक द्विकका सत्व होइ ताकैं तीर्थंकरत्वका सत्त्व न होइ बहुरि दोऊनिका सत्व होतैं मिथ्यात्व न होइ तातैं मिथ्यादृष्टि गुणस्थानविषैं युगपत् एक जीवकी अपेक्षा तीर्थंकरत्व आहारकद्विक इन दोऊनिका सत्व न होइ एकहीका होइ बहुरि अनुक्रमतैं वा नाना जीवकी अपेक्षा तिन दोऊनिका सत्त्व पाइए है । बहुरि सासादनविषैं एक जीवकी अपेक्षा वा अनेक जीवकी अपेक्षा क्रमतैं वा युगपत् तीर्थंकरत्वका अर आहारद्विकका सत्व न पाइए है । बहुरि मिश्रविषैं एक तीर्थंकरत्वका सत्त्व न पाइए है जातैं इन प्रकृतिनिका जिनकैं सत्त्व होइ तिनकौं सो गुणस्थान न संभवै है ॥ ३३३ ॥

## चत्तारिवि खेत्ताइं आउगबंधेण होइ सम्मत्तं ।
## अणुवदमहव्वदाइं ण लहइ देवाउगं मोत्तुं ॥ ३३४ ॥

चतुर्णामपि क्षेत्राणामायुष्कबंधेन भवति सम्यक्त्वं ।
अणुव्रतमहाव्रतानि न लभते देवायुष्कं मुक्त्वा ॥ ३३४ ॥

जी० प्र०—चतुर्णां क्षेत्राणां गतीनां संबंध्यायुर्बंधेनापि जीवस्य सम्यक्त्वं भवति । तत्र देवगत्यायुर्मुक्त्वा शेषैकतरगतिबद्धायुष्कस्तिर्यङ्-अणुव्रतं मनुष्योऽणुव्रतं महाव्रतं वा न लभते तेषां तत्तद्व्रतपरिणामकारणविशुद्धकषायपरिणामस्यानोदयासंभवात् ॥ ३३४ ॥

स० चं०—च्यारि जे क्षेत्र कहिए गति तिन संबंधी जिनके आयु बंधी होइ तिनकैं सम्यक्त्व होइ बहुरि देवायु विना और गति संबंधी आयु जिनकैं बंधी होइ ते तिर्यंच तौ अणुव्रतकौं अर मनुष्य अणुव्रत वा महाव्रतकौं न पावै भावार्थ—जो पहिले च्यारि आयु विषें किसी आयुका बंध भया होइ अर पीछें सम्यक्त्वकौं धारै तौ धारौ किछू दोष नाहीं । बहुरि जो पहिले नरक तिर्यंच मनुष्यायुका बंध भया होइ तौ अणुव्रत महाव्रतनिके धारनेकौ समर्थ न होइ । एक देवायुका बंध पहिले भया होइ अर अणुव्रत महाव्रत धारै तो धारै किछू दोष नाहीं जातैं और आयुका जिनकैं बंध भया होइ तिनकैं व्रत परिणामकौं कारण विशुद्ध रूप कषायनिके उदय संभवै नाहीं ॥३३४॥

## णिरयतिरिक्खसुराउगसत्ते ण हि देससयलवदखवगा ।
## अयदचउक्कं तु अणं अणियट्टीकरणचरिमम्हि ॥ ३३५ ॥

निरयतिर्यक्सुरायुष्कसत्त्वे नहि देशसकलव्रतक्षपकाः ।
अयतचतुष्कस्तु अनमनिवृत्तिकरणचरमे ॥ ३३५ ॥

जी० प्र०—नरकतिर्यग्देवायुस्सु भुज्यमानबध्यमानोभयप्रकारेण सत्त्वेषु सत्सु यथासंख्यं देशव्रताः सकलव्रताः क्षपका नैव स्युः । तु-पुनः, असंयतादिचतुर्गुणस्थानवर्तिनोऽनिवृत्तिकरणपरिणामकालांतर्मुहूर्तचरमसमयेऽनंतानुबंधिकषायचतुष्क-॥ ३३५ ॥

## जुगवं संजोगित्ता पुणोवि अणियट्टिकरणबहुभागं ।
## वोलिय कमसो मिच्छं मिस्सं सम्मं खवेदि कमे ॥ जुम्मं ॥

युगपद्विसंयोज्य पुनरपि अनिवृत्तिकरणबहुभागं ।
व्यतीत्य क्रमशो मिथ्यं मिश्रं सम्यक् क्षपयति क्रमेण ॥ ३३६ ॥ युग्मं

जी० प्र०—युगपदेव विसंयोज्य द्वादशकषायनोकषायरूपेण परिणमय्य अंतर्मुहूर्तकालं विश्रम्य पुनरप्यनंतानुबंधिविसंयोजनवद्दर्शनमोहक्षपणोद्योगेपि स्वीकृतकरणलब्ध्यावधःप्रवृत्तापूर्वाऽनिवृत्तिकरणेषु तदुत्पन्त्यनिवृत्तिकरणकालांतर्मुहूर्तसंख्यातबहुभागं २१ ४ १/४ अतीत्यैकभागे प्रथमसमयात्प्रभृतिमिथ्यात्वसम्यक्त्वप्रकृतीः क्रमेण क्षपयति । ततः क्षायिकसम्यग्दृष्टिर्भवति तथा सति मिथ्यादृष्टिगुणस्थाने कश्चिदाहारकद्वयमुद्वेल्य नरकायुर्बध्वाऽसंयतो भूत्वा तीर्थं बद्ध्वा द्वितीयतृतीयपृथ्वीगमनकाले पुनर्मिथ्यादृष्टिर्भवतीत्येकजीवे क्रमेण नानाजीवे युगपत्तीर्थाहाराः स्युः इति तत्र सत्त्वमष्टचत्वारिंशदुत्तरशतं १४८ । सासादने क्रमाक्रमाभ्यां तदसत्वात् पंचचत्वारिंशदुत्तरशतं १४५ । मिश्रे तीर्थकृदसत्वात्सप्तचत्वारिंशदुत्तरशतं । असंयते सप्तप्रकृतिसत्त्वजीवानामष्टचत्वारिंशदुत्तरशतं । १४८ । देशसंयते तेषामेव नरकायुरसत्त्वात्सप्तचत्वारिंशदुत्तरशतं १४७ । प्रमत्तसंयते तेषामेव नरकतिर्यगायुरसत्त्वात् षट्चत्वारिंशदुत्तरशतं १४६ । अप्रमत्तेऽपि तथैव षट्चत्वारिंशदुत्तरशतं १४६ । क्षपकश्रेण्यारूढानामपूर्वकरणेऽष्टत्रिंशदुत्तरशतं । १३८ । सप्तप्रकृतीनामसंयतादिचतुर्गुणस्थानेष्वेकत्र क्षपितत्वान्नरकतिर्यग्देवायुषा चाबद्धायुष्कत्वेनासत्त्वात् ॥ ३३६ ॥ अनिवृत्तिकरणादिषु क्षययोग्यानां क्रममाह—

स० चं०—विद्यमान जिस आयुकौं भोगवै सो भुज्यमान अर आगामी जाका बंध कीया सो बध्यमान ऐसै दोऊ प्रकार अपेक्षाकरि नरकायुका सत्व होतैं देशव्रत न होइ नरक तिर्यंचायुका सत्व होतैं सकलव्रत न होइ नरक तिर्यंच देवायुका सत्व होतैं क्षपकश्रेणी न होइ बहुरि अनंतानुबंधी च्यारि अर दर्शन मोहनी तीन इन सातनिकी सत्ताका असंयतादिक च्यारि गुणस्थाननिविषैं किसी एक गुणस्थानविषैं नाशकरि क्षायिक सम्यग्दृष्टी होइ । सो कैसैं नाश करै सो कहिए है—

प्रथम तीन करण करै तहां अनिवृत्तिकरणका अंतर्मुहूर्त काल ताका अंत समयविषैं अंनतानुबंधीकी चौकडी ताकौ कहा करै सो कहिए है—

तिस अनंतानुबंधीके चतुष्ककौं युगपत् एकही वार विसंयोजन करै बारह कषाय वा नोकषाय रूप परिणमावै ऐसैं विसंयोजन करि अंतर्मुहूर्त काल विश्राम करै तहां पीछैं दर्शन मोहका नाशका उद्यमी होइ पहिले बहुरि अधःकरण अपूर्वकरण अनिवृत्ति करण करै तहां अनिवृत्ति करणका जो अंतर्मुहूर्त मात्र काल ताकौं

संख्यातका भाग दीजए तामैं एक भाग अवशेष रहै और बहुभाग सर्व व्यतीत होइ जाइ तव तिस एक भागका पहिला समयस्यों लगाइ पहिलैं तौ मिथ्यात्व प्रकृतिका क्षय करै तहां पीछैं मिश्रप्रकृतिका क्षयकरै तहां पीछैं सम्यक्त्व प्रकृतिका क्षय करै तव क्षायिक सम्यग्दृष्टी हो है। सो अब गुणस्थाननिविषैं सत्ता कहिए है—

मिथ्यादृष्टि गुणस्थानविषैं एक जीवकी अपेक्षा आहारक द्विक अर तीर्थंकरका सत्त्व अनुक्रमकरि पाइए है कैसैं ? कोई जीव ऊपरला गुणस्थाननिमैं आहारकका बंधकरि मिथ्यात्व गुणस्थानविषैं आय आहारक द्विकका उद्वेलन कीया बंध भया था ताकौं दूरि कीया पीछैं नरकायुका बंध कीया तहां पीछैं असंयत गुणस्थानवर्ती होइ तीर्थंकर प्रकृतिका बंध कीया पीछैं दूसरी वा तीसरी नरक पृथ्वीकौं जानेका कालविषैं मिथ्यादृष्टी बहुरि भया ऐसैं एक जीवकैं अनुक्रमकरि आहारद्विक वा तीर्थकरका सत्त्व पाइए है बहुरि नाना जीवकी अपेक्षा युगपत् पाइए है एकही कालविषैं कोई जीवकै आहारक द्विकका सत्त्व पाइए है कोऊ जीवकैं तीर्थंकरत्वका सत्त्व पाइए है ऐसैं मिथ्यादृष्टिविषै तीर्थंकर आहारकका सत्त्व पाइए है अर अन्य प्रकृतिनिका सत्त्व प्रगट है ही तातैं मिथ्यादृष्टिविषैं सत्त्व एकसौ अठतालीस है। बहुरि सासादनविषैं आहारक द्विक वा तीर्थंकरत्वका सत्त्व किसी भी प्रकार नाहीं तातैं सत्त्व एकसौ पैतालीस है। बहुरि मिश्रविषैं तीर्थंकरत्वका सत्त्व कोई प्रकार नहीं तातैं सत्त्व एकसौ सैंतालीस है और असयतादिक विषै जिनकैं अनंतानुबंधी चतुष्क दर्शन मोह तीन इनकी सत्ता पाइए है ऐसे उपशमी वा क्षायोपशमी सम्यग्दृष्टी जीव तिनकैं असंयतविषैं तो सत्त्व एकसौ अठतालीस देश संयतविषैं नरकायुविना सत्त्व एकसौ सैंतालीस प्रमत्तविषैं नरकायु तिर्यंचायु विना सत्व एकसौ छियालीस अप्रमत्तविषैं भी तैसैं हीं सत्व एकसौ छियालीस है। बहुरि क्षायिक सम्यग्दृष्टीकैं इन गुणस्थाननिविषैं सात सात प्रकृति घाटि सत्व जानना। बहुरि अपूर्व करणादिकविषैं दोय श्रेणी हैं एक क्षपक श्रेणी एक उपशमक श्रेणी तहां प्रथम क्षपक श्रेणी अपेक्षा कथन कीजिए है—

तहां अपूर्व करणविषैं सत्व एकसौ अठतीस जातैं सात प्रकृतिनिका असंयतादिक किंसी एक गुणस्थानविषैं

क्षय किया है अर नरक तिर्यंच देवायुका याकैं सत्त्व न होइ जातैं जाकैं आयुबंध न भया होइ सोई क्षपक श्रेणी माडै है ऐसैं एकसौ अडतीसकी सत्ता है ॥३३६॥ आगैं अनिवृत्ति करणादिकविषैं क्षय योग्य प्रकृतिनिका अनुक्रम कहैं हैं—

**सोलट्ठेक्किगिछक्कं चदुसेक्कं बादरे अदो एक्कं।**
**खीणे सोलसऽजोगे बावत्तरि तेरुवत्तंते ॥ ३३७ ॥**

षोडशाष्टैकैकषट्कं चतुर्ष्वेकं बादरे अत एकं।
क्षीणे षोडशायोगे द्वासप्ततिस्त्रयोदश उपरिमांते ॥ ३३७ ॥

जी० प्र०—अनिवृत्तिकरणगुणस्थाने क्रमेण षोडशाष्टावेकमेकं षट्कं चतुर्ष्वेकैकं सत्त्वव्युच्छित्तिः। अत उपरि सूक्ष्मसांपरायेप्येकं। क्षीणे षोडश। सयोगे शून्यं। अयोगे द्विचरमसमये द्वासप्ततिः, चरमसमये त्रयोदश ॥ ३३७ ॥ ताः षोडशादिप्रकृतयः काः ? इति चेदाह—

स० चं०—इहां प्रकृतिनिकी सत्त्व व्युच्छित्ति कहैं हैं सो जहां जिन प्रकृतिनिकी व्युच्छित्ति होइ तिसतैं ऊपरि तिन प्रकृतिनिकी सत्ताका अभाव जानना। तहां अनिवृत्तिकरण गुणस्थानविषैं अनुक्रमतैं सोलह आठ एक एक अर छह च्यारिविषैं एक एक प्रकृति सत्तातैं व्युच्छित्ति है। बहुरि सूक्ष्मसांपरायविषैं एक, क्षीणकषाय विषैं सोलह, सयोगीविषैं शून्य, अयोगीविषैं अयोगीका अंतका दोय समयनिविषैं—द्विचरमसमयविषैं बहत्तरि बहुरि अंतसमयविषैं तेरह सत्वतैं व्युच्छित्ति है ॥ ३३७ ॥ ते सोलहकौं आदि देकर प्रकृति कौंन ? सो कहैं हैं—

**णिरयातिरिक्खदु वियलंथीणतिगुज्जोवतावएइंदी।**
**साहरणसुहुमथावर सोलं मज्झिमकसायट्ठं ॥ ३३८ ॥**

निरयातिर्यग्द्वि विकलस्त्यानत्रिकमुद्योतातपैकेंद्रियं।
साधारणसूक्ष्मस्थावरं षोडश मध्यमकषायाष्टौ ॥ ३३८ ॥

जी० प्र०—नरकद्विकं तिर्यग्द्विकं विकलत्रयं स्त्यानगृद्धित्रयमुद्योतः आतपः एकेंद्रियं साधारणं सूक्ष्मं स्थावरं चेति षोडश । अप्रत्याख्यान-प्रत्याख्यानकषाया अष्टौ ८ ॥ १३८ ॥

स० चं०—नरकगति वा आनुपूर्वी तिर्यंचगति वा आनुपूर्वी २ विकलत्रिक ३ स्त्यानगृद्धित्रिक ३ उद्योत १ आतप १ एकेंद्री १ साधारण १ सूक्ष्म १ स्थावर १ ए सोलह अनिवृत्ति करणका पहिला भागविषैं व्युच्छित्ति हैं। बहुरि अप्रत्याख्यान कषाय च्यारि ४ प्रत्याख्यान कषाय च्यारि ४ ए मध्यम आठ कषाय दूसरा भागविषैं व्युच्छित्ति है ॥ ३३८ ॥

**संढित्थि छक्कसाया पुरिसो कोहो य माण मायं च ।**
**थूले सुहुमे लोहो उदयं वा होदि खीणम्हि ॥ ३३९ ॥**

षंढस्त्री षट्कषायाः पुरुषः क्रोधश्च मानं माया च ।
स्थूले सूक्ष्मे लोभ उदयो वा भवति क्षीणे ॥ ३३९ ॥

जी० प्र०—क्रमेण षंढवेदः स्त्रीवेदो नोकषायषट्कं पुंवेदः संज्वलनक्रोधः संज्वलनमानः संज्वलनमाया एताः स्थूले अनिवृत्तिकरणे व्युच्छिन्ना भवंति । सूक्ष्मसांपराये सूक्ष्मसंज्वलनलोभः, क्षीणकषाये उदयवत्षोडश, सयोगे शून्यं ॥ ३३९ ॥

स० चं०—बहुरि नपुंसक वेद तीसरा भागविषैं, स्त्रीवेद चौथा भागविषैं, छह नोकषाय पांचवां भागविषै, पुरुषवेद संज्वलन क्रोध संज्वलन मान संज्वलन माया ए च्यारि छठा सातवां आठवां नवां भागविषैं अनुक्रमतैं व्युच्छित्ति हैं ऐसैं स्थूल कहिए अनिवृत्ति करण तामैं छत्तीस प्रकृति व्युच्छित्ति हैं। बहुरि सूक्ष्म सांपरायविषैं संज्वलन लोभ व्युच्छित्ति है क्षीणकषायविषैं व्युच्छित्ति उदयवत् पांच ज्ञानावरण दर्शनावरण च्यारि पांच अंतराय निद्रा प्रचला ए सोलह व्युच्छित्ति हैं सयोगीविषैं व्युच्छित्ति नास्ति है ॥ ३३९ ॥

**देहादीफस्संता थिरसुहसरसुरविहायदुग दुभगं ।**

**णिमिणाजसऽणादेज्जं पत्तेया पुण्ण अगुरुचऊ ॥ ३४० ॥**
**अणुदयतदियं णीचमजोगिदुचरिमम्मि सत्तवोच्छिण्णा ।**
**उदयगबार णराणू तेरस चरिमम्हि वोच्छिण्णा ॥३४१॥जुम्मं**

देहादिस्पर्शांताः स्थिरशुभस्वरसुरविहायोद्विकं दुर्भगं ।
निर्माणायशोनादेयं प्रत्येकापूर्णमगुरुचत्वारि ॥ ३४० ॥
अनुदयतृतीयं नीचमयोगिद्विचरमे सत्त्वव्युच्छिन्नाः ।
उदयगद्वादश नरानुः त्रयोदश चरमे व्युच्छिन्नाः ॥ ३४१ ॥ युग्मं ।

जी० प्र०—पंचशरीरपंचबंधनपंचसंघातषट्संस्थानत्र्यंगोपांगषट्संहननपंचवर्णद्विगंधपंचरसाष्टस्पर्शाः स्थिरशुभसुस्वरसुरविहायोगतिद्विकानि दुर्भगनिर्माणमयशस्कीर्तिरनादेयं प्रत्येकमपर्याप्तमगुरुलघूपघातपरघातोच्छ्वासा अनुदयवेदनीयं नीचैर्गोत्रं चेति द्वासप्ततिरयोगिद्विचरमसमये सत्त्वव्युच्छित्तिः । चरमसमये उदयगततृतीयवेदनीयैकादिद्वादश; मनुष्यानुपूर्व्यं चेति त्रयोदश । एवं सत्यनिवृत्तिकरणप्रथमभागे असत्त्वं दश सत्त्वमष्टात्रिंशदुत्तरशतं, तद्द्वितीयस्थाने षोडश सयोज्यासत्त्वं षड्विंशतिः सत्त्वं द्वाविंशत्युत्तरशतं । तृतीयस्थानेऽष्टौ सयोज्यासत्त्वं चतुस्त्रिंशत्, सत्त्वं चतुर्दशोत्तरशतं । चतुर्थस्थाने एकां सयोज्यासत्त्वं पंचत्रिंशत्, सत्त्वं त्रयोदशोत्तरशतं । पंचमस्थाने एकां संयोज्यासत्त्वं षट्त्रिंशत्, सत्त्वं द्वादशोत्तरशतं । षष्ठस्थाने षट्संयोज्यासत्त्वं द्वाचत्वारिंशत्, सत्त्वं षडुत्तरशतं । सप्तमस्थाने एकां संयोज्यासत्त्वं त्रिचत्वारिंशत्, सत्त्वं पंचोत्तरशतं । अष्टमस्थाने एकां संयोज्यासत्त्वं चतुश्चत्वारिंशत्, सत्त्वं चतुरुत्तरशतं । नवमस्थाने एकां सयोज्यासत्त्वं पंचचत्वारिंशत्, सत्त्वं त्र्युत्तरशतं । सूक्ष्मसांपराये एकां संयोज्यासत्त्वं षट्चत्वारिंशत् सत्त्वं द्व्युत्तरशतं । क्षीणकषाये सूक्ष्मलोभं संयोज्यासत्त्वं सप्तचत्वारिंशत् । सत्त्वमेकोत्तरशतं । सयोगे षोडश संयोज्यासत्त्वं त्रिषष्टिः सत्त्वं पंचाशीतिः । अयोगे द्विचरमसमयपर्यंतमसत्त्वं त्रिषष्टिः सत्त्वं पंचाशीतिः, चरमसमये द्वासप्ततिं संयोज्यासत्त्वं पंचत्रिंशदुत्तरशतं, सत्त्वं त्रयोदश । ॥ ३४०–३४१ ॥ अथोक्तसत्त्वासत्त्वं (?) प्राह—

स० च०—पांच शरीर ५ पांच बंधन ५ पांच संघात ५ छह ६ संस्थान तीन अंगोपांग ३ छह संहनन ६ पांच वर्ण ५ दोय गंध २ पांच रस ५ आठस्पर्श ८ स्थिर अस्थिर २ शुभ अशुभ २ सुस्वर दुःस्वर २ देवगति वा आनुपूर्वी २

प्रशस्त अप्रशस्तविहायोगति २ दुर्भग १ निर्माण १ अयशस्कीर्ति १ अनादेय १ प्रत्येक १ अपर्याप्त १ अगुरुलघु १ उपघात १ परघात १ उस्वास १ जाका उदय न पाइए ऐसी साता वा असाताविषैं एक वेदनीय १ नीचगोत्र १ ए बहत्तरि प्रकृति अयोगीका द्विचरम समयविषैं व्युच्छित्ति हैं बहुरि जिनका उदय अयोगीविषैं पाइए ऐसे साता वा असाता वेदनीय एक १ मनुष्यगति १ पंचेंद्री १ सुभग १ त्रस १ वादर १ पर्याप्त १ आदेय १ यशस्कीर्ति १ तीर्थंकरत्व १ मनुष्यायु १ उच्चगोत्र १ ए बारह अर मनुष्यानुपूर्वी १ एवं तेरह प्रकृति अयोगीका अंतके समय व्युच्छित्ति भई। ऐसैं होतैं असत्व सत्व कहिए है—

जो जिन प्रकृतिनिकी सत्ता न पाइए सो असत्व कहिए, जिनकी सत्ता पाइए सो सत्व कहिए सो अनिवृत्ति करणका पहिला भागविषैं असत्व दश, सत्व एकसौ अठतीस बहुरि व्युच्छित्ति सोलह तातैं अनिवृत्ति करणका दूसरा स्थानविषै असत्व छव्वीस सत्व एकसौ वाईस बहुरि व्युच्छित्ति आठ तातैं तिसहीका तीसरा स्थानविषैं असत्व चौंतीस सत्व एकसौ चौदह बहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं चौथा स्थानविषैं असत्व पैंतीस सत्व एकसौ तेरह बहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं पांचवां स्थानविषैं असत्व छत्तीस सत्व एकसौ वारह बहुरि व्युच्छित्ति छह तातैं छठा स्थानविषैं असत्व वियालीस सत्व एकसौ छह बहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं सातवां स्थानविषैं असत्व तियालीस सत्व एकसौ पांच बहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं आठवां स्थानविषैं असत्व चवालीस सत्व एकसौ च्यारि बहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं अनिवृत्ति करणका नवमां स्थानविषैं असत्व पैंतालीस सत्व एकसौ तीन बहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं सूक्ष्मसांपरायविषैं असत्व छियालीस सत्व एकसौ दोइ बहुरि व्युच्छित्ति एक तातैं क्षीणकषायविषैं असत्व सैंतालीस सत्व एकसौ एक बहुरि व्युच्छित्ति सोलह तातैं सयोगीविषैं असत्व तरेसठि सत्व पिच्यासी बहुरि व्युच्छित्ति नास्ति तातैं अयोगीका द्विचरम समय पर्यंत असत्व तरेसठि सत्व पिच्यासी बहुरि व्युच्छित्ति बहत्तरि तातैं अयोगीका अंत समयविषैं असत्व एकसौ पैंतीस सत्व तेरह ॥ ३४० – ३४१ ॥ ऐसैं कह्या जो सत्व असत्व तिनकों आचार्य कहैं हैं—

# णभतिगिणभइगि दोद्दो दस दससोलट्ठगादिहीणेसु ।
# सत्ता हवंति एवं असहायपरक्कमुद्दिट्ठं ॥ ३४२ ॥

नभस्त्र्येकनभ एकं द्वे द्वे दश दश षोडशाष्टकादिहीनेषु ।
सत्ता भवंति एवमसहायपराक्रमोद्दिष्टं ॥ ३४२ ॥

जी०प्र०—मिथ्यादृष्टावसत्त्वं शून्यं । सासादने त्रिकं । मिश्रे एकं । असंयते शून्यं । देशसंयते एकं । प्रमत्ते द्वयं । अप्रमत्ते द्वयं । अपूर्वकरणे दश । अनिवृत्तिकरणप्रथमभागे दश । द्वितीयतृतीयादिभागेषु षोडशाष्टकादिहीनेषु पूर्वोक्तक्रमेण सत्त्वानि स्युरित्यसहायपराक्रमेण वर्धमानस्वामिना प्ररूपितं । अनिवृत्तिकरणगुणस्थानोक्तषोडशाष्टकादिसत्त्वव्युच्छित्तीनां क्षपणाविधानरचनासंदृष्टिः ।




अत्रानिवृत्तिकरणे बादरलोभं क्षपयति सूक्ष्मकृष्टीः करोति । ताः कृष्टयः सूक्ष्मसांपराये उदयंतीति ज्ञातव्यं । अस्मिन् क्षपणाविधाने उदयागतपुंवेदादीनामेकनिषेकः एकसमयस्थितिकः । द्वौ निषेकौ द्विसमयस्थितिकावेवं क्रमः । अनुदयगतनपुंसकवेदादीनां च क्षपितावशेषोच्छिष्टस्य समयाधिकावलिः स्थितिः स्यात्, एकनिषेको द्विसमयस्थितिकः, द्वौ निषेकौ त्रिसमयस्थितिकाविति क्रमस्य सद्भावात् । अनुदयगतानां परमुखोदयत्वेन समयसमयोदया एकैकनिषेकाः स्थितोक्तसंक्रमेण संक्रम्य गच्छंतीति स्वमुखपरमुखोदयविशेषोऽत्रमंतव्यः । संदृष्टिः—




॥३४२॥ अथैकविंसतिचारित्रमोहनीयोपशमविधानक्रममाह—

सं० च०—असत्व मिथ्यादृष्टिविषै शून्य ० सासादनविषैं तीन मिश्रविषैं एक असंयतविषैं शून्य देशसंयत-
विषैं एक प्रमत्ताविषैं दोय अप्रमत्ताविषैं दोय अपूर्वकरणविषैं दश अनिवृत्तिकरणका पहिला भागमें दश दूसरा तीसरा
भागादिकमें सोला आठ इत्यादिक मिलाएं असत्व हो है सो सर्व प्रकृतिनिमैंस्यों असत्वप्रकृति घटाएं तिस तिस
गुणस्थानविषैं सत्व प्रकृति पूर्वोक्त अनुक्रमकरि जाननी ऐसैं सहाय जाकौं न चाहिए ऐसे पराक्रमके धारी श्रीवर्धमान
स्वामीनें कह्या है। इहां अनिवृत्ति करणवाला बादर लोभकौं खिपावै है तिस लोभकी सूक्ष्मकृष्टि करै है ते वे सूक्ष्म
कृष्टि सूक्ष्मसांपरायविषैं उदय हो हैं ऐसा जानना। इस क्षपणाविधानविषैं उदयकौं प्राप्त जे पुरुष वेद आदि तिनका
एक निषेक तौ एक समयस्थिति लीएं है। दोय निषेक दोय समय स्थिति लीएं हैं ऐसैं अनुक्रम जानना। बहुरि
उदयकौं प्राप्त नाहीं जे नपुंसक वेद आदि तिनकी क्षय भएं पीछैं अवशष उच्छिष्ट रही सर्वस्थिति, समय अधिक
आवली प्रमाण है जातैं तहां एक निषेक दोय समय स्थिति लीएं है दोय निषेक तीन समय स्थिति लीए हैं इ-
त्यादि अनुक्रमका सद्भाव है तातैं उच्छिष्टावलीतैं एक समय अधिक स्थिति जाननी। बहुरि उदयकौं प्राप्त नाहीं
जे नपुंमक वेद आदि परमुख उदयकरि समान समयनिविषैं उदय रूप एक एक निषेक, कह्या अनुक्रमकरि संक्रम-
णरूप होइ प्रवर्तें हैं। ऐसैं स्वमुख परमुख उदयका विशेष जानना। जो प्रकृति आपरूप ही होइ उदय आवै तहां
स्वमुख उदय है। जो प्रकृति अन्य प्रकृति रूप होइ तहां परमुख उदय है। विशेष स्वरूप आगैं क्षपणासार अनु-
सारि इस भाषा टीकाविषैं कथन करैंगे तहां जानना॥ ३४२॥ आगैं उपशम श्रेणीवालाकैं मोहकी सात प्रकृति
तौ पूर्वै उपशम भई थीं अवशेष इकईस प्रकृतिका उपशमावनेका विधान कहैं हैं—

**खवणं वा उवसमणे णवरि य संजलणपुरिसमज्झम्हि।**
**मज्झिमदोहो कोहादीया कमसोवसंता हु॥ ३४३॥**

क्षपणामिवोपशमने नवरि च संज्वलनपुरुषमध्ये।

मध्यमद्वौ द्वौ क्रोधाधिकौ क्रमश उपशांतौ हि ॥ २४३ ॥

जी० प्र०—क्षपणावदुपशमविधानेऽपि सत्वं स्यात् । किंतु सञ्ज्वलनकषायपुंवेदमध्ये मध्यमा अप्रत्याख्यानप्रत्याख्यानाः द्वौ द्वौ क्रोधादयः क्रमेणोपशांताः खलु । तद्यथा—पुंवेदोपशमनानंतरं तन्नवकबंधेन समं मध्यमक्रोधद्वयमुपशमयति । तदनंतरं संज्वलनक्रोधमुपशमयति । तदनंतरं तन्नवकबंधेन समं मध्यममानद्वयमुपशमयति । तदनंतरं संज्वलनमानमुपशमयति । तदनंतरं तन्नवकबंधेन समं मध्यममायाद्वयमुपशमयति । तदनंतरं संज्वलनमायामुपशमयति । तदनंतरं तन्नवकबंधेन समं मध्यमलोभद्वयमुपशमयति । तदनंतरं संज्वलनबादरलोभमुपशमयति इति विशेषो मोहनीयस्यैव शेषकर्मणामुपशमनविधानाभावात् । नपुंसकवेदादीनामुपशमविधाने संदृष्टिः—

| षं | स्त्री | ६ | पुं १ | क्रो २ | क्रो १ | मा २ | मा १ | या २ | या १ | लो २ | लो १ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|



स० चं०—क्षपणावत् उपशमविधानविषैं भी अनुक्रम है परंतु विशेष इतना है जो संज्वलन कषाय अर पुरुष वेदीके वीचि मध्यम वीचिके जे अप्रत्याख्यान वा प्रत्याख्यान क्रोधादिक ते अनुक्रमतैं उपशमै हैं सोई कहिए है—

नपुंसकवेद स्त्री वेद हास्यादिक छह पुरुषवेद इनका अनुक्रमतैं उपशम हो है पीछैं पुरुषवेदका उपशमनेके अनंतरि तीहिं पुरुषवेदका नवकबंध सहित मध्यम जो अप्रत्याख्यान वा प्रत्याख्यान क्रोध युग्म ताकौं उपशमावै है इहां जो तत्काल नवीन बंध भया ताका नाम नवकबंध जानना सो पुरुषवेदका जो नवीन बंध भया ताके निषेक पुरुषवेद कौं उपशमावनेके कालविषैं उपशमावने योग्य न भए जातैं अचलावली विषैं कर्म प्रकृतिकौं अन्यथा परनमावने कौं असमर्थपना है तातैं पुरुषवेदके निषेक मध्यम क्रोधयुग्मकौं उपशमावनेके कालविषैं उपशमाइए है ऐसैं ही संज्वलन क्रोधादिकका भी नवक बंधका स्वरूप यथावस्थित जानना बहुरि ताके अनंतरि संज्वलन क्रोधकौं उप-

शमावै है। बहुरि ताके अनंतरि तीहिं संज्वलन क्रोधका नवक बंधसहित मध्यम जो अप्रत्याख्यान वा प्रत्याख्यान मान युग्म ताकौं उपशमावै है बहुरि ताके अनंतरि संज्वलन मानकौं उपशमावै है । बहुरि ताके अनंतरि तीहिं संज्वलन मानका नवक बंध सहित मध्यम जो अप्रत्याख्यान प्रत्याख्यान माया युग्म ताकौं उपशमावै है। बहुरि ताके अनंतरि संज्वलन मायाकौं उपशमावै है। बहुरि ताके अनंतरि तीहि संज्वलन मायाकौं नवक बंध सहित मध्यम जो अप्रत्याख्यान प्रत्याख्यान लोभ ताकौं उपशमावै है बहुरि ताके अनंतरि वादर संज्वलन लोभकौं उपशमावै है ऐसा विशेष मोहनीय कर्महीका जानना जातैं मोहनीय विना और कर्मनिका उपशम विधान नाहीं है ऐसैं उपशम श्रेणीविषैं मोहकौं उपशमावै है सत्ता नाश न हो है तातैं अपूर्वकरणादिक उपशांत कषाय गुणस्थानपर्यंत उपशम श्रेणीवालेकैं नरकायु तिर्यंचायु विना एकसौ छियालीस प्रक्रातिकी सत्ता जाननी। बहुरि क्षायिक सम्यग्दृष्टि उपशम श्रेणीवालेकैं एकसौ अठतीसकी सत्ता अपूर्वकरणादि उपशांतकषायपर्यंत जाननी। तथा जाके आयु बंध न भया होइ तिस क्षायिक सम्यग्दृष्टीकैं असंयतादिक च्यारि गुणस्थाननिविषैं भी एकसौ अठतीस ही की सत्ता जाननी ॥ ३४३ ॥

## णिरयादिसु पयडिट्ठिदिअणुभागपदेसभेदभिण्णस्स ।
## सत्तस्स य सामित्तं णेदव्वमिदो जहाजोग्गं ॥ ४४ ॥

निरयादिषु प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशभेदभिन्नस्य ।
सत्त्वस्य च स्वामित्वं नेतव्यमितो यथायोग्यं ॥ ३४४ ॥

जी० प्र०—इतः परं नरकगत्यादिमार्गणासु प्रकृतिस्थित्यनुभागप्रदेशभेदभिन्नस्य चतुर्विधसत्त्वस्य स्वामित्वं यथायोग्यं नेतव्यं ॥ ३४४ ॥

अथ परिभाषामाह—

स० चं—इहांतैं आगैं नरक गत्यादिक मार्गणानिविषैं प्रकृति स्थिति अनुभाग प्रदेश च्यारि प्रकार भेदकौं

लीए कर्मनिका जो सत्त्व सो यथायोग्य प्राप्तकरना ॥ ३४४ ॥ आगैं परिभाषा कहैं हैं—

**तिरिए ण तित्थसत्तं णिरयादिसु तिय चउक्क चउ तिण्णि।**
**आऊणि होंति सत्ता सेसं ओघादु जाणेज्जो ॥ ३४५ ॥**

तिरश्चि न तीर्थसत्वं निरयादिषु त्रीणि चतुष्कं चत्वारि त्रीणि।
आयूंषि भवंति सत्ताः शेषमोघाज्ज्ञातव्यं ॥ ३४५ ॥

जी० प्र०—तिर्यग्जीवे तीर्थकृत्त्वसत्त्वं न स्यात्। नरकगतौ भुज्यमाननरकायुर्बध्यमानतिर्यग्मनुष्यायुषी चेति त्रयमेव, न देवायुः। तिर्यग्गतौ भुज्यमानतिर्यगायुः बध्यमानतिर्यग्मनुष्यदेवायूंषीति चत्वारि। मनुष्यगतौ भुज्यमानमनुष्यायुर्बध्यमाननरकतिर्यग्मनुष्यदेवायूंषीति चतुष्कं। देवगतौ भुज्यमानदेवायुर्बध्यमानतिर्यग्मनुष्यायुषी इति त्रयं। शेषप्रकृतिसत्त्वं सर्वं गुणस्थानवज्ज्ञातव्यं ॥ ३४५ ॥ अथ नरकगतौ सत्त्वमाह—

सं० च०—तिर्यंचविषैं तीर्थंकर प्रकृतिका सत्त्व नाही है बहुरि नरक गतिविषैं भुज्यमान नरकायु बध्यमान तिर्यंचायु वा मनुष्यायु ऐसैं तीन आयुही का सत्त्व है देवायुका नाही। बहुरि तिर्यंचगतिविषैं भुज्यमान तिर्यंचायु बध्यमान नरकायु तिर्यचायु मनुष्यायु देवायु ऐसैं च्यार्यो आयुका सत्त्व है। बहुरि मनुष्यगतिविषैं भुज्यमान मनुष्यायु बध्यमान नरकायु तिर्यंचायु मनुष्यायु देवायु ऐसैं च्यार्यो आयुका सत्त्व है। बहुरि देवगतिविषैं भुज्य-मान देवायु बध्यमान तिर्यंचायु मनुष्यायु ऐसैं तीन आयुका सत्व है। जाकौं भोगवै है ताकौं भुज्यमान कहिये आगामी उदय होनेकौं योग्य जाका बध भया होइ सो बध्यमान कहिए बहुरि अवशेष प्रकृतिनिका सत्व गुण-स्थानवत् जानना ॥ ३४५ ॥ तहां नरकगतिविषैं सत्व कहै हैं—

**ओघं वा णेरइये ण सुराऊ तित्थमत्थि तदियोत्ति।**
**छट्ठित्ति मणुस्साऊ तिरिए ओघं ण तित्थयरं ॥ ३४६ ॥**

ओघ इव नैरयिके न सुरायुस्तीर्थमस्ति तृतीय इति ।
षष्ठ इति मनुष्यायुस्तिराश्चि ओघो न तीर्थकरं ॥ ३४६ ॥

जी० प्र०—नारके गुणस्थानवन्न देवायुरिति सप्तचत्वारिंशच्छतं । तत्रापि तृतीयपृथ्वीपर्यंतं तीर्थसत्त्वमस्ति न चतुर्थ्यादिष्विति षट्चत्वारिंशच्छतं । तत्रापि षष्ठपृथ्वीपर्यंत मनुष्यायुःसत्वमस्ति न माघव्यामिति पंचचत्वारिंशच्छतं । तत्र घर्मादित्रयसत्त्वे १४७ । मिथ्यादृष्टावसत्त्वं शून्यं । सत्त्वं सर्वं । सासादने तीर्थाहाराः असत्त्वं । सत्त्वं चतुश्चत्वारिंशच्छतं । मिश्रे तीर्थमसत्वं सत्वं षट्चत्वारिंशच्छतं । असंयते असत्वं शून्यं, सत्वं सर्वं १४७ ।

अंजनादित्रयसत्वे १४६ मिथ्यादृष्टावसत्वं शून्यं सत्वं सर्वं १४६ । सासादने आहारकद्विकमसत्वं सत्वं च चतुश्चत्वारिंशच्छतं । मिश्रे असत्वं शून्यं । सत्वमाहारकद्वयसद्भावात् सर्वं १४६ । असंयते असत्वं शून्यं सत्वं सर्वं १४६ ।

माघवीसत्वे १४५ मिथ्यादृष्टावसत्वं शून्यं, सत्वं सर्वं १४५ । सासादने आहारकद्वयमसत्वं सत्वं त्रिचत्वारिंशच्छतं । मिश्रेऽसत्वं शून्यं, सत्वं सर्वं १४५ । असंयतेऽसत्वं शून्यं सत्वं सर्वं १४५ ।

तिर्यग्गतौ ओघो, न तीर्थकरमिति सत्त्वं सप्तचत्वारिंशच्छतं । तत्र मिथ्यादृष्टौ असत्वं शून्यं सत्वं सर्वं १४७ । सासादने आहारकद्विकमसत्वं सत्वं पंचचत्वारिंशच्छतं । मिश्रे असत्वं शून्यं सत्व सर्वं १४७ । असंयते नारकमनुष्यायुषी व्युच्छित्तिः, तत्सत्वेऽणुव्रताघटनात् । असत्वं शून्यं सत्वं सप्तचत्वारिंशच्छतं । देशसंयते तद्द्वयमसत्वं सत्वं पंचचत्वारिंशच्छतं ॥ ३४६ ॥

सं० च०—नरकगतिविषैं गुणस्थानवत् है तहां देवायुका सत्व नाहीं तातैं सत्व योग्य एकसौ सैंतालीस है तहां भी तीर्थंकरका सत्व तीसरी पृथ्वी ताईं है तातैं चौथी आदि पृथ्वीनिविषैं सत्व एकसौ छियालीस है तहां भी मनुष्यायुका सत्व छठींपृथ्वी ताईं है तातैं सातवीं माघवी पृथ्वीविषैं एकसौ पैंतालीस ही सत्व है। तहां घर्मादिक तीन पृथ्वीनिविषैं सत्व एकसौ सैंतालीस सो मिथ्यादृष्टिविषैं असत्व नास्ति सत्व एकसौ सैंतालीस, सासादनविषैं आहारक द्विक तीर्थंकर ए असत्व तीन सत्व एकसौ चवालीस मिश्रविषैं असत्व एक तीर्थंकर सत्व एकसौ छियालीस असंयतविषैं असत्व शून्य ० सत्व एकसो सैंतालीस। बहुरि अंजनादिक तीन पृथ्वीनिविषैं सत्व एकसौ छियालीस तहां मिथ्यादृष्टिविषैं असत्व नास्ति सत्व एकसौ छियालीस सासादनविषैं असत्व आहारकद्विक सत्व एकसौ चवालीस मिश्र अविरतविषै असत्व नास्ति सत्व एकसौ छियालीस बहुरि माघवी सातवीं पृथ्वीविषैं सत्व एकसौ पैंतालीस तहां मिथ्यादृष्टि मिश्र अविरतविषै असत्व नास्ति सत्व एकसौ पैंतालीस सासादनविषैं असत्व आहारकद्विक

सत्व एकसौ तियालीस जानना। बहुरि तिर्यंचगतिविषैं तीर्थंकर विना गुणस्थानवत् सत्व एकसो सैंतालीस तहां मिथ्यादृष्टि मिश्र अविरतविषैं असत्व शून्य ० सत्व एकसौ सैंतालीस सासादनविषैं असत्व आहारद्विक सत्व एकसो पैंतालीस बहुरि असंयतविषैं नरकायु मनुष्यायुकी व्युच्छित्ति भई जातैं इनका सत्व होतैं अणुव्रत न होइ तातैं देशव्रतविषैं असत्व नरकायु मनुष्यायु दोय, सत्व एकसौ पैंतालीस है ॥ ३४६ ॥

## एवं पंचतिरिक्खे पुण्णिदरे णत्थि णिरयदेवाऊ।
## ओघं मणुसतियेसुवि अपुण्णगे पुण अपुण्णेव ॥ ३४७ ॥

एवं पंचतिराश्चि पूर्णेतरस्मिन् नास्ति निरयदेवायुः।
ओघो मनुष्यत्रयेष्वपि अपूर्णके पुनरपूर्णे इव ॥ ३४७॥

जी० प्र०—एवं तिर्यग्सामान्यपंचेंद्रियपर्याप्तयोनिमदपर्याप्तपंचविधतिर्यक्ष्वपि भवति। तत्र लब्ध्यपर्याप्ते तु नारकदेवायुषी अपि नेति सत्वं पंचचत्वारिंशच्छतं। गुणस्थानं मिथ्यादृष्टिरेव। कुतः? 'णहि सासणो अपुण्णे' इति नियमात्। मनुष्यगतौ सामान्यपर्याप्तयोनिमत्त्रिविधमनुष्येष्वोघः किंतु योनिमत्सपके ऽत्र विशेषः, तेन शेषद्वये सप्तचत्वारिंशच्छतं। तत्र मिथ्यादृष्टौ नानाजीवापेक्षया सत्त्वं सर्वं। सासादने तीर्थाहारा नेति पंचचत्वारिंशच्छतं। मिश्रे तीर्थं नेति सप्तचत्वारिंशच्छतं। असंयते सर्वं। देशसंयते प्रमत्ताप्रमत्तयोश्च न नरकतिर्यगायुषी वध्यमानदेवायुर्भुज्यमानमनुष्यायुश्चेति षट्चत्वारिंशच्छतं। क्षपकापूर्वकरणे भुज्यमानमनुष्यायुरस्तीति शेषायुस्त्रयसप्तप्रकृत्यभावादष्टत्रिंशच्छतं। उपशमश्रेण्यपेक्षया नरकतिर्यगायुरभावात् षट्चत्वारिंशच्छतं। क्षायिकसम्यक्त्वं प्रत्यष्टत्रिंशच्छतं। अबद्धायुर्मनुष्यासंयतादिचतुर्ष्वपि तत्प्रत्यष्टत्रिंशच्छतं। अनिवृत्तिकरणे उपशमश्रेण्यपेक्षया षट्चत्वारिंशच्छतं अष्टत्रिंशच्छतं च। क्षपकश्रेण्यपेक्षया प्रथमभागे अष्टत्रिंशच्छतं द्वितीयभागे द्वाविंशतिशतं षोडशानां तत्प्रथमभागचरमसमये एव क्षपणात्। तृतीयभागे मध्यमाष्टकषायाभावाच्चतुर्दशशतं। चतुर्थभागे षंढवेदाभावात्त्रयोदशशतं। पंचमभागे स्त्रीवेदाभावाद् द्वादशशतं। षष्ठभागे षण्णोकषायाभावात् षडुत्तरशतं। सप्तमभागे पुंवेदाभावात्पंचोत्तरशतं। अष्टमभागे संज्वलनक्रोधाभावाच्चतुरुत्तरशतं। नवमभागे संज्वलनमानाभावात्त्र्युत्तरशतं। सूक्ष्मसांपराये संज्वलनमायाऽभावात् द्व्युत्तरशतं। उपशमश्रेण्यपेक्षया षट्चत्वारिंशच्छतं अष्टचत्वारिंशच्छतं च। उपशांतकषाये द्वाचत्वारिंशच्छतं, अष्टत्रिंशच्छतं च। क्षीणकषाये संज्वलनलोभाभावादेकोत्तरशतं। सयोगे निद्राप्रचलादिषोडशाभावात् पंचाशीतिः। अयोगे द्विचरमसमयांते च निद्राप्रचलादिषोडशाभावात्पंचाशीतिः। चरमसमये द्वासप्तत्यभावात्त्रयोदश।

योनिमन्मनुष्ये तु क्षपकश्रेण्यां न तीर्थं, तीर्थसत्त्वस्याप्रमत्तादुपरि स्त्रीवेदित्वासंभवात्। अपूर्वकरणे सत्त्वं सप्तत्रिंशच्छतं। असत्त्वं दश। अनिवृत्तिकरणे प्रथमभागे सत्त्वं सप्तत्रिंशच्छतं। असत्त्वं दश। द्वितीयभागे षोडश संयोज्यासत्त्वं षड्विंशतिः। सत्त्वमेकविंशतिशतं। तृतीयभागे अष्ट संयोज्याऽसत्त्वं चतुस्त्रिंशत् सत्त्वं त्रयोदशशतं। चतुर्थभागे एकं संयोज्यासत्त्वं पंचत्रिंशत् सत्त्वं द्वादशशतं। पंचमभागे एकं संयोज्यासत्त्वं षट्त्रिंशत् सत्त्वमेकादशशतं। षष्ठभागे षट् संयोज्यासत्त्वं द्वाचत्वारिंशत् सत्त्वं पंचोत्तरशतं। सप्तमभागे एकं संयोज्यासत्वं त्रिचत्वारिंशत्, सत्त्वं चतुरुत्तरशतं। अष्टमभागे एकं संयोज्यासत्व चतुश्चत्वारिंशत्, सत्वं त्र्युत्तरशतं। नवमभागे एकं संयोज्यासत्वं पंचचत्वारिंशत्, सत्वं द्व्युत्तरशतं। सूक्ष्मसांपराये लोभव्युच्छित्तिः, असत्वं सज्वलनमायां संयोज्य षट्चत्वारिंशत्, सत्वमेकोत्तरशतं। क्षीणकषाये लोभं संयोज्यासत्वं सप्तचत्वारिंशत्, सत्वं शतं। सयोगे षोडश संयोज्यासत्व त्रिषष्टिः, सत्वं चतुरशीतिः। अयोगे द्विचरमसमये असत्वं त्रिषष्टिः, सत्वं चतुरशीतिः। चरमसमयेऽसत्वं द्वासप्ततिं संयोज्य पंचत्रिंशदुत्तरशतं, सत्वं द्वादश।

लब्ध्यपर्याप्तकमनुष्ये पुनस्तिर्यग्लब्ध्यपर्याप्तकवत्तीर्थनरकदेवायूंषि नेति सत्व पंचचत्वारिंशच्छतं, गुणस्थानं मिथ्यादृष्टिरेव॥३४७॥ अथ देवगतावाह—

स० चं०—ऐसैंही सामान्य तिर्यंच पंचेंद्री तिर्यंच योनिमत् तिर्यंच पर्याप्त तिर्यंच अपर्याप्त तिर्यंचविषैं जानना विशेष इतना जो लब्धि अपर्याप्तकविषैं नरकायु देवायुका सत्व नाहीं तातैं सत्व एकसौ पैंतालीस, गुणस्थान एक मिथ्यादृष्टि ही है जातैं 'णहि सासणो अपुण्णे' इस वचनतैं ताकैं सासादन भी न होइ। बहुरि मनुष्य गतिविषैं सामान्य मनुष्य पर्याप्त मनुष्य योनिमत् मनुष्यविषैं ओघः गुणस्थानवत् है। तहां योनिमत् मनुष्यविषैं क्षपक श्रेणीविषैं विशेष है जातैं सामान्य मनुष्य अर पर्याप्त मनुष्यविषैं मिथ्यादृष्ट्यादि अयोगी गुणस्थानपर्यंत सर्व सत्व असत्व गुणस्थान रचनावत् जानना विशेष इतना जो देश संयत गुणस्थानविषैं तिर्यंचायुकी भी सत्ता नाहीं तातैं तहां सत्व एकसौ छियालीस असत्व दोय कहना अन्य सर्व कथन समान जानना। बहुरि योनिमत् मनुष्यविषैं क्षपकश्रेणीविषैं तीर्थंकर सत्तावालेकैं अप्रमत्त गुणस्थानतैं ऊपरी स्त्रीवेदीपणाका अभाव है तातैं अपूर्वकरणविषैं सत्व एकसौ सैंतीस असत्व दश ऐसैं ही अनिवृत्ति करणका नवभाग वा सूक्ष्मसांपरायादिक अयोगी पर्यंतविषैं गुणस्थानोक्त सत्वतैं एक एक घाटि सत्व जानना, असत्व गुणस्थानोक्त ही जानना बहुरि लब्धि अपर्याप्तक मनुष्यविषैं लब्धि अपर्याप्तक तिर्यंचवत् तीर्थंकर नरकायु देवायु विना सत्व एकसौ पैंतालीस गुणस्थान एक मिथ्यादृष्टि जानना॥ ३४७॥ आगैं देवगतिविषैं कहै हैं—

**ओघं देवे ण हि णिरयाउ, सारोत्ति होदि तिरियाउ,।**
**भवणतियकप्पवासियइत्थीसु ण तित्थयरसत्तं ॥३४८॥**

ओघो देवे नहि निरयायुः सार इति भवति तिर्यगायुः।
भवनत्रयकल्पवासिकस्त्रीषु न तीर्थंकरसत्त्वं ॥ ३४८ ॥

जी प्र०—देवगतौ ओघः किंतु नरकायुर्नहि पुनः सहस्रारपर्यंतमेव तिर्यगायुरस्ति न तत उपरि, तेन सौधर्मादिसहस्रारपर्यंतं द्वादशकल्पेषु सत्वं षट्चत्वारिंशच्छतं, असत्वं सप्तचत्वारिंशच्छतं। तत्र मिथ्यादृष्टौ तीर्थं न 'किण्हदुगसुहतिलेस्सय वामेविणितित्थयरसत्त'मिति नियमात् सत्वं षट्चत्वारिंशच्छतं, असत्वमेकं। सासादने तीर्थाहारा असत्व । सत्वं चतुश्चत्वारिंशच्छतं। मिश्रे तीर्थमसत्वं सत्वं षट्चत्वारिंशच्छतं । असंयते सत्वं सप्तचत्वारिंशच्छतं, असत्वं शून्यं।

आनतादिचतुःकल्पेषु नवग्रैवेयकेषु च नरकतिर्यगायुषी नेति सत्वं षट्चत्वारिंशच्छतं। तत्र मिथ्यादृष्टावसत्वं तीर्थं, सत्वं पंचचत्वारिंशच्छतं। सासादने असत्वं तीर्थाहाराः सत्वं त्रिचत्वारिंशच्छतं। मिश्रे तीर्थमसत्वं सत्वं पंचचत्वारिंशच्छतं। असंयते असत्वं शून्यं, सत्वं षट्चत्वारिंशच्छतं।

नवानुदिशपंचानुत्तरविमानसम्यग्दृष्टिषु नरकतिर्यगायुषी नेति सत्वं षट्चत्वारिंशच्छतं । भवनत्रयदेवेषु कल्पस्त्रीषु च तीर्थनरकायुषी नेति सत्त्वं षट्चत्वारिंशच्छतं। तत्र मिथ्यादृष्टौ सत्वं तदेव, असत्वं शून्यं। सासादने आहारकद्विकमसत्वं, सत्वं चतुश्चत्वारिंशच्छतं। मिश्रासंयतयोरसत्वं शून्यं, सत्वं षट्चत्वारिंशच्छतं ॥ ३४८ ॥ अथेंद्रियमार्गणायामाह—

स० चं०—देवगतिविषैं नरकायुविना सामान्यवत् सत्व प्रकृति एकसौ सैंतालीस हैं। बहुरि तिर्यंचायुका सत्व सहस्रार पर्यंत ही है ऊपरि नाहीं है सो सौधर्मादिक सहस्रारपर्यंत बारहस्वर्गनिविषैं सत्व एकसौ सैंतालीस तहां 'किण्ह दुगसुहतिलेस्सय वामेविणितित्थयरसत्तं' इस वचनकरि तीर्थंकरका सत्व विना मिथ्यादृष्टिविषैं सत्व एकसौ छियालीस असत्व एक। सासादनविषैं तीर्थंकर आहारक द्विक ए असत्व तीन, सत्व एकसौ चवालीस मिश्रविषैं असत्व एक तीर्थंकर सत्व एकसौ छियालीस, असंयतविषैं असत्व नास्ति सत्व एकसौ सैंतालीस है, बहुरि आनतादि च्यारि स्वर्ग अर नवग्रैवेयक इनविषैं नरकायु तिर्यंचायु विना सत्व एकसौ छियालीस तहां मिथ्यादृष्टि

मिश्रविषैं असत्व एक तीर्थंकर सत्व एकसौ पैंतालीस सासादनविषैं तीर्थंकर आहारद्विक ए असत्व तीन सत्व एकसौ तियालीस, असंयतविषैं असत्व नास्ति सत्व एकसौ छियालीस बहुरि नवानुदिश पंचानुत्तरविमानविषैं नरकायु तिर्यंचायु विना सत्व प्रकृति एकसौ छियालीस गुणस्थान एक असंयत ही है बहुरि भवनत्रिक देव कल्पवासिनी स्त्री इनविषैं तीर्थंकर नरकायु विना सत्व एकसौ छियालीस तहां मिथ्यादृष्टिविषैं सत्व एकसौ छियालीस असत्व शून्य ० सासादनविषैं असत्व आहारकद्विक सत्व एकसौ चवालीस मिश्र असंयतविषैं असत्व शून्य सत्व एकसौ छियालीस जानना ॥ ३४८ ॥ आगैं इंद्रिय कायमार्गणाविषैं कहै हैं—

**ओघं पंचक्खतसे सेसिंदियकायगे अपुण्णं वा ।**
**तेउदुगे ण णराउ, सव्वत्थुव्वेल्लणावि हवे ॥ ३४९ ॥**

ओघः पंचाक्षत्रसे शेषेंद्रियकायके अपूर्णं वा ।
तेजोद्विके न नरायुः सर्वत्रोद्वेल्लनापि भवेत् ॥ ३४९ ॥

जी प्र०—इंद्रियकायमार्गणायोः पंचाक्षे त्रसे च ओघः इति सत्वमष्टचत्वारिंशच्छतं । गुणस्थानानि चतुर्दश । तद्रचना सामान्योक्तैव ज्ञातव्या ।

संदृष्टिः—

पंचेंद्रियत्रसकायिकयोर्योग्याः सत्त्वप्रकृतयः १४८ ।

| व्यु | मि० | सा० | मि० | अ० | दे१ | प्र० | अ८ | अ० | अ१६ | अ८ | १ | १ | ६ | १ | १ | १ | १ | सू१ | उ | ० | क्षी१६ | स० | अ७२ | १३ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स | १४८ | १४५ | १४७ | १४८ | १४७ | १४६ | १४६ | १३८ | १३८ | १२२ | ११४ | ११३ | ११२ | १०६ | १०५ | १०४ | १०३ | १०२ | १४६ | १३८ | १०१ | ८५ | ८५ | १३ |
| अ | ० | ३ | १ | ० | १ | २ | २ | १० | १० | २६ | ३४ | ३५ | ३ | ४२ | ४३ | ४५ | ४५ | ४६ | २ | १० | ४७ | ६३ | ६३ | १३५ |

शेषैकद्वित्रिचतुरिंद्रियपृथ्व्यप्वनस्पतिकायिकेषु लब्ध्यपर्याप्तवत्तीर्थनरकदेवायुरभावात् सत्वं पचचत्वारिंशच्छतं । तत्र मिथ्यादृष्टौ सत्वं पंचचत्वारिंशच्छतं, असत्वं शून्यं । सासादने आहारकद्वयमसत्वं, सत्वं त्रिचत्वारिंशच्छतं ।

तेजोद्विके मनुष्यायुरपि नेति सत्वं चतुश्चत्वारिंशच्छतं। तत्र मिथ्यादृष्टिगुणस्थानमेकमेव। 'णहि सासणो अपुण्णे साहारणसुहुमगे य तेउदुगे' इति नियमात्। सर्वत्र इंद्रियमार्गणायां कायमार्गणायां चोद्वेल्लनापि भवेत् बलवजरज्जुभावविनाशवत् प्रकृतेरुद्वेल्लनभागहारेणापकृष्य परप्रकृतितां नीत्वा विनाशनमुद्वेल्लनं ॥ ३४९ ॥ ताः प्रकृतीराह—

स० चं०—इंद्रियमार्गणा अर कायमार्गणानिविषैं पंचेंद्री अर त्रसकाय इनविषैं सामान्यवत् सत्व प्रकृति एकसौ अठतालीस गुणस्थान सर्व चौदह तिनविषैं सर्व रचना गुणस्थानवत् जाननी किछू विशेष नाहीं बहुरि अवशेष एकेंद्री वेंद्री तेंद्री चौंद्री मार्गणा अर पृथ्वी अप वनस्पती काय मार्गणा इनविषैं लब्धि अपर्याप्तवत् तीर्थंकर नरकायु देवायु विना सत्व प्रकृति एकसौ पैंतालीस तहां मिथ्यादृष्टिविषैं सत्व एकसौ पैंतालीस असत्व शून्य० सासादनविषैं असत्व आहारकद्विक सत्व एकसौ तियालीस बहुरि तेजकाय वातकायविषैं मनुष्यायु भी नाहीं तातैं सत्व प्रकृति एकसौ चवालीस गुणस्थान एक मिथ्यादृष्टि है। बहुरि सर्व इंद्रियमार्गणा अर कायमार्गणाविषैं उद्वेलना भी हो है। उद्वेलना कहा कहिए? जसैं जेवरा बल देइ करि वट्या था पीछेहूं बलकरि उधेडिए तैसैं जिन प्रकृतिनिका बंध कीया था पीछैं तिनकौं उद्वेलन भागहारतैं अपकर्षण करि अन्य प्रकृतिपनेकौं प्राप्तकरि नाश करना उद्वेलन कहिए। ३४९। ते उद्वेलन प्रकृति कौन हैं? सो कहैं हैं—

**हारदु सम्मं मिस्सं सुरदुग णारयचउक्कमणुकमसो।**
**उच्चागोदं मणुदुगमुव्वेल्लिज्जंति जीवेहिं ॥ ३५० ॥**

हारद्वि सम्यक् मिश्रं सुरद्विकं नारकचतुष्कमनुक्रमशः।
उच्चैर्गोत्रं मनुद्विकमुद्वेल्ल्यंते जीवैः ॥ ३५० ॥

जी० प्र०—उद्वेल्लनविधानं विस्तरेण वक्ष्यमाणमप्यत्र प्रसंगायातं। आहारद्विकं सम्यक्त्वप्रकृतिः मिश्रप्रकृतिः सुरद्विकं नारकचतुष्कं उच्चैर्गोत्रं मनुष्यद्विकं चेति त्रयोदश प्रकृतयः क्रमेणोद्वेल्ल्यंते ॥ ३५० ॥ कैर्जीवैः का इति चेदाह—

स० चं०—उद्वेलनाका विधान आगै विस्तारतैं कहिएगा तथापि इहां भी प्रसंग पाइ किछू कहिए है—आहा-

रकाद्विक २ सम्यक्त्व मोहनी १ मिश्रमोहनी १ देवगति वा आनुपूर्वी २ नरक गति वा आनुपूर्वी वैक्रियिक शरीर वा अंगोपांग ए वैक्रियिक चतुष्क वा नारक चतुष्ककी च्यारि ४ उच्चगोत्र १ मनुष्यगति वा आनुपूर्वी २ तेरह प्रकृति अनुक्रमतैं उद्वेलना रूप कीजिए है ॥ ३५० ॥ कौंन जीव किस प्रकृतिकी उद्वेलना करै सो कहिए है—

**चदुगदिमिच्छे चउरो इगिविगले छप्पि तिण्णि तेउदुगे।**
**सिय अत्थि णत्थि सत्तं सपदे उप्पण्णठाणेवि ॥३५१॥**

चतुर्गतिमिथ्ये चतस्र एकविकले षडपि तिस्रस्तेजोद्विके।
स्याद,स्ति न,स्ति सत्वं स्वपदे उत्पन्नस्थानेऽपि ॥ ३५१ ॥

जी० प्र०—चतुर्गतिमिथ्यादृष्टौ चतस्रः। एकविकलेंद्रियेषु षट्। तेजोद्विके तिस्रः। स्वस्थाने उत्पन्नस्थाने च सत्वं स्यादस्ति स्यान्नास्ति। तद्यथा—

तीर्थकरनरकदेवायुरसत्वचातुर्गतिकसंक्लिष्टमिथ्यादृष्टेराहारकद्विके उद्वेल्लिते त्रिचत्वारिंशच्छतं। सत्वं पुनः सम्यक्त्वप्रकृतावुद्वेल्लितायां द्वाचत्वारिंशच्छतं। पुनः सम्यग्मिथ्यात्वप्रकृतावुद्वेल्लितायां एकचत्वारिंशच्छतं, स्वस्थाने स्यात्। अकृतोद्वेल्लनस्य तस्य पंचचत्वारिंशच्छतमेव। उत्पन्नस्थाने एकद्वित्रिचतुरिंद्रियपृथ्व्यब्वनस्पतिकायिकेषु तानि चत्वारि सत्वानि। पुनः सुरद्विके उद्वेल्लिते स्वस्थाने एकोनचत्वारिंशच्छतं। पुनर्नारकचतुष्के उद्वेल्लिते स्वस्थाने पंचत्रिंशच्छतं। उत्पन्नस्थाने तेजोद्विकमनुष्यायुरभावाच्चतुश्चत्वारिंशच्छतं द्वाचत्वारिंशच्छतं एकचत्वारिंशच्छतं चत्वारिंशच्छतं अष्टात्रिंशच्छतं चतुस्त्रिंशच्छतं च। पुनः स्वस्थाने उच्चैर्गोत्रे उद्वेल्लिते त्रयस्त्रिंशच्छतं। स्वस्थाने पुनः नरकद्विके उद्वेल्लिते एकत्रिंशच्छतं। स्वस्थाने इदमंत्यसत्वद्वयं। उत्पन्नस्थानेऽप्येकेंद्रियादिसमस्वप्यस्ति ॥ ३५१ ॥ अथ योगमार्गणायामाह—

स० चं०—च्यारयो गति वाले मिथ्यादृष्टि जीवनि विषैं च्यारि अर एकेंद्री विकलेंद्री विषैं छह अर तेज वात

(१)

| | ए | द्वि | त्रि | च | पृ | अ | व | योग्य | १४५ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | ०<br>आ २ | ०<br>स १ | ०<br>मि १ | ०<br>सु २ | ०<br>नार ४ | उत्पन्न | | | |
| १४५ | १४३ | १४२ | १४१ | १३६ | १३५ | १३३ | १३१ | | |

काय विषैं तीन प्रकृति स्वस्थान अर उत्पन्न स्थानविषैं स्यादस्ति, स्यान्नास्ति कहिए कोई प्रकार सत्त्व है कोई प्रकार
सत्व नाहीं है। जो उद्वेलना न भई होइ तो सत्व पाइए अर जो उद्वेलना भई होय तो सत्व न पाइए सो कहिए है—

तीर्थंकर नरकायु देवायु इनकी सत्ता जाकैं न पाइए ऐसा चतुर्गतिवाले संक्लेशपरिणामी मिथ्यादृष्टि जीव
ताकैं उद्वेलना भए विना सत्व तो एकसौ पैंतालीस पाइए बहुरि आहारक द्विककी उद्वेलना भए एकसौ तियाली-
सका सत्त्व पाइये बहुरि सम्यक्त्वमोहनीकी उद्वेलना भए सत्त्व एकसौ वियालीस पाइए बहुरि मिश्र मोहनीकी
उद्वेलना भएं एकसौ इकतालीसका सत्व पाइए ऐसें स्वस्थानविषैं सत्व जानना। बहुरि उत्पन्न स्थान विषैं एकेंद्री
वेंद्री तेंद्री चौंद्री पृथ्वी अप वनस्पतीकायविषैं ते च्यारि पूर्वोक्त प्रकार करि एकसौ पैंतालीस एकसौ तियालीस
एकसौ वियालीस एकसौ इकतालीसका सत्व पाइए हैं। बहुरि देवगति वा आनुपूर्वी इन दोऊनिकी उद्वे-
लना भएं स्वस्थानविषैं तिन एकेंद्रियादिकनिकैं एकसौ गुणतालीसका सत्व है । बहुरि वैक्रियिक चतुष्क-
की उद्वेलना भएं एकसौ पैंतीसका सत्व है । बहुरि उत्पन्नस्थान विषैं तेजःकाय वात कायविषैं मनुष्या-
युका भी सत्व नाहीं तातैं विना उद्वेलना भएं सत्व एकसौ चवालीस बहुरि आहारक द्विककी उद्वेलना भएं
क्रमसैं एकसौ वियालीस एकसौ इकतालीस एकसौ चालीस, सुरद्विककी उद्वेलनातैं एकसौ अठतीस वैक्रि-
यिक चतुष्ककी उद्वेलनातैं एकसौ चौंतीस सत्त्व पाइए बहुरि स्वस्थानविषैं तेज वातकायिककैं उच्चगोत्रकी
उद्वेलना भएं सत्व एकसौ तेतीसका है बहुरि मनुष्य द्विककी उद्वेलना भएं एकसौ इकतीस ही का सत्व पाइए है।
ए अंतके दोय सत्व एकसौ तेतीस वा एकसौ इकतीसका उत्पन्नस्थान विषैं एकेंद्री वेंद्री तेंद्री चौंद्री पृथ्वी अप

तेजोद्विकयोग्य १४४ ।

| | ० आ २ | ० सं १ | ० मि १ | ० सु २ | ० ना ४ | ० उ १ | ० स २ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १४४ | १४२ | १४१ | १४० | १३८ | १३४ | १३३ | १३१ |

वनस्पति विषैं भी जानना । यहां पूर्व पर्याय विषैं जो विना उद्वेलनातैं सत्व भया तिस सहित उत्तर पर्याय विषैं उपजै तहां उत्तर पर्याय विषै तिस सत्वकौं उत्पन्न स्थानविषैं सत्व कहिए बहुरि तिस विवक्षित पर्यायविषै विना उद्वेलना वा उद्वेलनातैं जो सत्त्व होय ताकौं स्वस्थानविषैं सत्त्व कहिये ॥ ३५१ ॥ आगैं योगमार्गणाविषैं कहै हैं—

## पुण्णेकारसजोगे साहारयमिस्सगेवि सगुणोघं ।
## वेगुव्वियमिस्सेवि य णवरि ण माणुसतिरिक्खाऊ ॥३५२॥

पूर्णैकादशयोगे साहारकमिश्रकेऽपि स्वगुणौघः ।
वैगूर्विकमिश्रेऽपि च नवरि न मानुषातिर्यगायुः ॥ ३५२ ॥

जी० प्र०—पूर्णैकादशयोगेषु चतुर्मनश्चतुर्वागौदारिकवैक्रियिकाहारकयोगेषु आहारकमिश्रे च स्वगुणौघः इत्याद्येषु नवसु सत्त्वमष्टचत्वारिंशच्छतं । गुणस्थानानि त्रयोदश । तस्य सदृष्टिः—

मनो ४ । वाग्योग ४ । औदारिक काययोग १ । योग्य १४८ ।

| व्यु | मि | सा | मि | अ १ | द १ | प्र० | अ८ | अ० | अ१६ | ८ | १ | १ | ६ | १ | १ | १ | १ | सू१ | उ | ० | क्षी१६ | स |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| स | १४८ | १४५ | १४७ | १४८ | १४७ | १४६ | १४६ | १३८ | १३८ | १२२ | ११४ | ११३ | ११२ | १०६ | १०५ | १०४ | १०३ | १०२ | १४६ | १३८ | १०१ | ८५ |
| अ | ० | ३ | १ | ० | १ | २ | २ | १० | १० | २६ | ३४ | ३५ | ३६ | ४२ | ४३ | ४४ | ४५ | ४६ | २ | १० | ४७ | ६३ |

आहारकतन्मिश्रयोर्नरकतिर्यगायुरभावात् प्रमत्ते षट्चत्वारिंशच्छतं । वैक्रियिकयोगेऽष्टचत्वारिंशच्छतं । तत्र मिथ्यादृष्टौ सत्त्वं सर्वं तीर्थकरसत्त्वयुक्तस्य तृतीयपृथ्व्यतं गमनात् । सासादने पंचचत्वारिंशच्छत सत्त्वं, असत्त्वं त्रयं । मिश्रे सत्त्वं सप्तचत्वारिंशच्छतं, असत्त्वमेकं । असंयते सत्त्वं सर्वं । तन्मिश्रयोगे तिर्यग्मनुष्यायुषी नेति मिथ्यादृष्टौ सत्त्वं षट्चत्वारिंशच्छतं । असत्त्वं शून्यं । सासादने नरकायुस्तत्त्रयं च नेत्यसत्त्वं चत्वारि सत्त्वं द्वाचत्वारिंशत् शतं । असंयते सत्त्वं षट्चत्वारिंशत् शतं ॥ ३५२ ॥ औदारिकमिश्रयोगस्याह—

स० चं०—च्यारि मन योग च्यारि वचनयोग औदारिक वैक्रियिक आहारक योग आहारक मिश्रयोग इन विषैं अपना अपना गुणस्थानवत् रचना है तहां च्यारि मनयोग च्यारि वचनयोग औदारिक शरीर इनविषैं सत्व प्रकृति

एकसौ अठतालीस गुणस्थान बारह वा तेरह तहां रचना गुणस्थानवत् जाननी विशेष नाहीं। बहुरि आहारक आ-हारकमिश्र योगविषैं नरकायु तिर्यंचायु विना सत्व एकसौ छियालीस गुणस्थान एक प्रमत्त बहुरि वैक्रियिक योग-विषै सत्व प्रकृति एकसौ अठतालीस गुणस्थान च्यारि। तहां मिथ्यादृष्टिविषैं सत्व सर्व असत्व नास्ति जातैं तीर्थं-कर सत्तावाला तृतीय पृथ्वी पर्यंत जाय है। सासादन मिश्र अविरतविषैं गुणस्थानवत् असत्व सत्व जानना। ब-हुरि वैक्रियिक मिश्रविषैं तिर्यंचायु मनुष्यायु विना सत्व प्रकृति एकसौ छियालीस तहां मिथ्यादृष्टि अर असंयत-विषैं असत्व नास्ति सत्व सर्व सासादनविषैं आहारक द्विक तीर्थंकर नरकायु ए असत्व च्यारि सत्व एकसौ वियालीस है॥ ३५२॥ औदारिकमिश्रयोगविषैं कहैं हैं—

**ओरालमिस्सजोगे ओघं सुरणिरयआउगं णत्थि।**
**तम्मिस्सवामगे ण हि तित्थं कम्मेवि सगुणोघं॥३५३॥**

औरालमिश्रयोगे ओघः सुरनिरयायुष्कं नास्ति।
तन्मिश्रवामके न हि तीर्थं कार्मेऽपि स्वगुणौघः॥ ३५३॥

जी० प्र०—औदारिकमिश्रयोगे सामान्यसत्त्व किंतु सुरनारकायुषी न स्तः इति षट्चत्वारिंशत् शतं। तत्र मिथ्यादृष्टौ सत्त्वं पंचचत्वारिंशत् शतं, तन्मिश्रवामे तीर्थं नहीत्युक्तत्वात्। असत्त्वमेकं। सासादने असत्त्वं त्रयं, सत्त्वं त्रिचत्वारिंशत् शतं। असंयतेऽसत्त्वं शून्यं सत्त्वं षट्चत्वारिंशत् शतं। सयोगे सत्त्वं पंचाशीतिः। असत्त्वमेकषष्टिः।

कार्मणयोगे चतुर्गतिभुज्यमानायुःसंभवात् मिथ्यादृष्टौ सत्त्वमष्टचत्वारिंशत् शतं, सासादने सत्त्वं चतुश्चत्वारिंशत् शतं, असत्त्वं तीर्थाहारनरकायूंषि। असंयते सत्त्वमष्टचत्वारिंशत् शतं। सयोगे सत्त्वं पंचाशीतिः। असत्त्वं त्रिषष्टिः॥ ३५३॥ अथ वेदमार्गणादिष्वाह—

स० चं०—औदारिक मिश्रयोगविषैं देवायु नरकायु विना सामान्यवत् सत्व प्रकृति एकसौ छियालीस तहां 'तम्मिस्सवामगे ण हि तित्थं' इस वचनतैं मिथ्यादृष्टिविषैं असत्व एक तीर्थंकर सत्व एकसौ पैंतालीस सासादनविषैं तीर्थंकर आहारकद्विक ए असत्व तीन सत्व एकसौ तियालीस असंयतविषैं असत्व शून्य सत्व एकसौ छियालीस सयोगी

विषैं सत्व पिच्यासी असत्व इकसठि बहुरि कार्माणकाय योगविषैं च्यार्यो भुज्यमान आयु संभवै हैं तातैं सत्व प्रकृति एकसौ अठतालीस तहां मिथ्यादृष्टि असंयतविषैं सत्व सर्व असत्व नास्ति। सासादनविषैं तीर्थंकर आहारक द्विक नरकायु ए असत्व च्यारि सत्व एकसौ चवालीस। सयोगीविषैं असत्व त्रेसठि सत्व पिच्यासी ॥ ३५३ ॥

आगै वेदमार्गणादिक विषैं कहैं हैं—

**वेदादाहारोत्ति य सगुणोघं णवरि संढथीखवगे।**
**किण्हदुगसुहतिलेस्सियवामेवि ण तित्थयरसत्तं ॥३५४॥**

वेदादाहार इति च स्वगुणौघः नवरि षंढस्त्रीक्षपके।
कृष्णद्विकशुभत्रिलेश्यिकवामेऽपि न तीर्थकरसत्वं ॥ ३५४ ॥

जी॰ प्र॰—वेदमार्गणातः आहारमार्गणापर्यंतं स्वगुणौघः इति पुंवेदे सत्त्वमष्टचत्वारिंशत् शतं। गुणस्थानानि चतुर्दश। रचना गुणस्थानोक्तैव।

षंढस्त्रीवेदयोः सत्त्वमष्टचत्वारिंशत् शतं किंतु क्षपकश्रेण्यां न तीर्थकरसत्त्वं तत्सत्त्वे तदुदयसंक्लिष्टस्य तत्रारोहणाभावात्, तेनापूर्वकरणादिषु सत्त्वमेकैकहीनं स्यात्।

कषायमार्गणायां सत्त्वमष्टचत्वारिंशत् शतं। गुणस्थानानि क्रोधादित्रयेऽनिवृत्तिकरणांतानि नव। लोभे सूक्ष्मसांपरायांतानि दश संदृष्टिर्गुणस्थानवत्।

ज्ञानमार्गणायां कुमतित्रये सत्त्वमष्टचत्वारिंशच्छतं। तत्र मिथ्यादृष्टावसत्त्व शून्यं, सत्वं सर्वं। सासादनेऽसत्वं त्रयं। सत्वं पंचचत्वारिंशच्छतं। मतित्रये सत्वमष्टचत्वारिंशच्छतं गुणस्थानान्यसंयतादीनि नव। संदृष्टिस्तदुक्तैव। मनःपर्यये नरकतिर्यगायुरभावात्सत्वं षट्चत्वारिंशच्छत। गुणस्थानानि प्रमत्तादीनि सप्त, संदृष्टिस्तद्वत्। केवलज्ञाने सत्वं पंचाशीतिः सयोगायोगगुणस्थानद्वयं। गुणस्थानातीताः सिद्धाः।

संयममार्गणायामसंयमे सत्वमष्टचत्वारिंशच्छतं। गुणस्थानानि मिथ्यादृष्ट्यादीनि चत्वारि संदृष्टिस्तदुक्तैव। देशसंयते सत्वं नरकायुरभावात्सप्त-

असंयमयोग्यसत्वं १४८

| | मि | सा | मि | अ |
|---|---|---|---|---|
| स | १४८ | १४५ | १४७ | १४८ |
| अ | ० | ३ | १ | ० |

